ब्रह्माजी ने कहा— सप्त-ऋषियों ने हिमवान् के समीप उपस्थित होकर कहा—हे गिरिराज ! आज परम शुभ दिन हैं, अतएव अब आप पार्वती की विदा यात्रा करा दीजिए ।१। हे महामुने ! अपनी पुत्री की विदाई करने की बात सुनकर हिमवान् पार्वती भावी महान् वियोग से कुछ समय तक बहुत व्याकुल हो गये ।२। कुछ समय पश्चात् चेतना प्राप्त कर हिमालय ने कहा—ऐसा ही किया जायगा और इसका सन्देश अन्तःपुर में मेना के पास भेज दिया ।३। हे मुनीश्वर ! पति के इस सन्देश से मेना को हर्ष और शोक दोनों ही हुए किन्तु उसने पुत्री की विदा करने का साज-सामान सब इकट्ठा कर लिया ।४। हे मुने ! हिमवान् की पत्नी ने वेद और कुल का सम्पूर्ण आचार, सविधि करके विदाई के उत्सव का सम्पादन किया ।५। अनेक प्रकार के रत्नाभरणों से तथा दिव्य वस्त्रादि से पार्वती को विभूषित कर द्वादस नृपोचित भूषणों द्वारा उसका शृङ्गार किया ।६। इसके अनन्तर महारानी मेना का हार्दिक विचार समझकर एक पतिव्रता ब्राह्मणी ने गिरिजा को परम पवित्र पतिव्रता धर्म की शिक्षा देना आरम्भ किया ।७।

गिरिजे शृणु सुप्रीत्या मद्वचो धर्मवर्द्धनम् ।
इहामुत्रानन्दकरं शृण्वतां च सुखप्रदम् ।८।
धन्या पतिव्रता नारी नान्या पूज्या विशेषतः ।
पावनी सर्वलोकानां सर्वपापौघनाशिनी ।९।
सेवते या पतिं प्रेम्णा परमेश्वरवच्छिवे ।
इह भुक्त्वाखिलान्भोगानन्ते पत्या शिवां गतिम् ।१०।
पतिव्रता च सावित्री लोपामुद्रा ह्यरुन्धती ।
शाण्डिल्या शतरूपानुसूया लक्ष्मीः स्वधा सती ।११।
सञ्ज्ञा च सुमतिः श्रद्धा मेना स्वाहा तथैव च ।
अन्या बह्वचोऽपि साध्व्यो हि नोक्ता विस्तारजाद्भयात् ।१२।
पतिव्रत्यवृषेणैव ता गताः सर्वपूज्यताम् ।
ब्रह्मविष्णुहरैश्चापि मान्या जाता मुनीश्वरैः ।१३।
सेव्यस्त्वया पतिस्तस्मात्सर्वदा शंकरः प्रभुः ।

दीनानुग्रहकर्ता च सर्वसेव्यः सतां गतिः ।१७।

द्विज पत्नी ने कहा—हे पार्वती ! अब तुम धर्म की वृद्धि करने वाले मेरे कतिपय उपदेश श्रवण करो जोकि उभय लोक में आनन्दप्रद और सुनने वालों को परम सुख देने वाले हैं ।८। संसार में पतिव्रता नारी ही सबको पवित्र करने वाली और सब तरह के पापों का नाश करने वाली होती है । अन्य कोई भी नहीं हो सकती है ।९। हे शिवे ! जो नारी अपने स्वामी को ही परमेश्वर समझकर उसकी बड़े प्रेमोत्साह से सेवा किया करती है वह यहाँ समस्त सुखप्रद भोगों का उपभोग कर अन्त में पति-लोक का लाभ प्राप्त करती है ।१०। नारियों में उदाहरणीय पतिव्रता सावित्री, अरुन्धती, शाण्डिल्या, लोपामुद्रा, शतरूपा, लक्ष्मी, अनुसूया, स्वधा और सती कही जाती हैं ।११। इनके अतिरिक्त सुमति, श्रद्धा, मेना स्वाहा आदि अन्य भी बहुत पतिव्रता हैं । विस्तार के भय से उन सबका वर्णन अब मैं नहीं करना चाहती हूँ ।१२। पतिव्रत धर्म के महामहिम प्रभाव के कारण ही ये सब संसार में वन्दनीय एवं मान्य होगई हैं और ब्रह्मा, विष्णु और महेश ने भी तथा अन्य बड़े महर्षियों ने इनका अत्यन्त सम्मान किया है ।१३। मेरे कथन का सार यही है कि इसी प्रकार अपने पतिदेव भगवान् शंकर की भक्ति भाव से सेवा करती रहना । ये सत्पुरुषों का उद्धार करने वाले, दीनों पर परम दयालु और समस्त चराचर के द्वारा सेवित हैं ।१४।

महान्पतिव्रताधर्मः श्रुतिस्मृतिषु नोदितः ।
यथेव वर्ण्यते श्रेष्ठो न तथान्योऽस्ति निश्यतम् ।१५।
भुंज्याद्भुक्ते प्रिये पत्यौ पातिव्रत्यपरायणा ।
तिष्ठेत्तस्मिञ्छिवे नारी सर्वथा सति तिष्ठति ।१६।
स्वप्यात्स्वपति सा नित्यं बुध्येत्तु प्रथमं सुधीः ।
सर्वदा तद्धितं कुर्यादकैतवगतिः प्रिया ।१६।
अनलंकृतमात्मानं दर्शयेन्न क्वचिच्छिवे ।
कार्यार्थं प्रोषिते तस्मिन्भवेन्मण्डनवर्जिता ।१८।
पत्युर्नाम न गृह्णीयात् कदाचन पतिव्रता ।

आक्रुष्टापि न चाक्रोशेत्प्र सीदेत्ताडितापि च ।
हन्यतामिति च ब्रूयात्स्वामिन्निति कृपां कुरु ।१९।
आहूता गृहकार्याणि त्यक्त्वा गृच्छेत्तादन्तिकम् ।
सत्वरं साञ्जलिः प्रीत्या सुप्रणम्य वदेदिति ।२०।
किमर्थंव्याहृता नाथ स प्रसादो विधीयताम् ।
तदादिष्टा चरेत्कर्म सुप्रसन्नेन चेतसा ।२१।

परम पावन पतिव्रत धर्म का महत्व श्रुति, स्मृतियों में विशद रूप से लिखा हुआ है । ऐसा अच्छा अन्यत्र कहीं भी नहीं है इसे निश्चित समझ लेना ।१५। अपने स्वामी के भोजन कर लेने के पश्चात् पति की भक्ति में परायण नारी को स्वयं भोजन करना चाहिये ।१६। पतिदेव के शयन करने के पीछे शवन करे और स्वामी के उठने के पूर्व शय्या त्याग कर देवे । सदा निश्चय भाव से परम प्रिय बनकर सेवा करे और पति का हित-चिन्तन करती रहे ।१७। सदा अपने पति के समक्ष में समलंकृत होकर ही जाना चाहिये । जब स्वामी विदेश यात्रादि को गये हों तो शृंगार कभी नहीं करे ।१८। पतिव्रता नारी को अपने पति का नाम कभी नहीं लेना चाहिए । स्वामी के बुरे एवं तिरस्कार के वचन सुन कर भी उत्तर में बुरे वचन कभी न कहे । ताड़ना और भर्त्सना पाकर भी स्वामी से कृपा करने की ही याचना करनी चाहिये ।१९। पतिव्रता को स्वामी के बुलाने पर तुरन्त अन्य समस्त कार्यों को छोड़कर पति के समीप जाना चाहिए और प्रणामपूर्वक हाथ जोड़कर उनसे प्रार्थना करे ।२०। हे पतिदेव ! आपने मुझ दासी को किस कार्य के लिए बुलाने की कृपा की है । पति जो भी उस समय आज्ञा देवें उसे प्रसन्नता से पूरा करे ।२१।

चिरन्तिष्ठेन्न च द्वारे गच्छेन्न व परालये ।
आदाम तत्त्वं यत्किंचित्कस्मैचिन्नार्पयेत्क्वचित् ।२२।
पूजोपकरणं सर्वमनुक्ता साधयेत्स्वयम् ।
प्रतीक्षमाणाऽवसरं यथाकालोचितं हितम् ।२३।
न गच्छेत्तीर्थयात्रां वै पत्याज्ञां न विना क्वचित् ।

दूरतो वर्जयेत्सा हि समाजोत्सवदर्शनम् ।२४।
तीर्थार्थिनी तु या नारी पतिपादोदकं पिबेत् ।
तस्मिन्सर्वाणि तीर्थानि क्षेत्राणि च न संशयः ।२५।
भुंज्यात्मा भर्तुरुच्छिष्टमिष्टमन्नादिकं च यत् ।
महाप्रसाद इत्युक्त्वा पतिदत्तं पतिव्रता ।२६।
अविभज्य न चाश्नीयाद्देवपित्रतिथिष्वपि ।
परिचारकवर्गेषु गोषु भिक्षुकुसेषु ।२७।
संयतोपस्करा दक्षा हृष्टा व्ययपराङ्मुखी ।
भवेत्सा सर्वदा देवी पतिव्रतपरायणा ।२८।

पतिव्रता नारी घर के द्वार पर अधिक समय तक न रहे, अन्य प्रतिवासी आदि के घर में न जावे और जो कुछ भी श्रवण कर ले उसे दूसरों से कहे ।२२। बिना कहे ही पूजा की समस्त सामिग्री एकत्रित करने का कार्य सम्पन्न करे और सर्वदा अपने हित करने वाले अवसर को देखती रहना चाहिए ।२३। पति के आदेश के बिना कहीं भी तीर्थ यात्रा आदि के लिए पतिव्रता को कही नहीं जाना चाहिए तथा समाज एवं उत्सव आदि में भी कहीं न जावे ।२४। जिस स्त्री को तीर्थाटन आदि करने की उत्कृष्ट अभिलाषा होती हो उसे अपने स्वामी के चरणोदक को सादर ग्रहण करना चाहिये । पतिव्रता के लिए निस्संदेह उसमें ही समस्त धाम, क्षेत्र और महा तीर्थ निवास किया करते हैं ।२५। अपने स्वामी के भोजन करने के पश्चात् जो कुछ भी मिष्ठान्नादि शेष रहे उसे पतिदेव के द्वारा प्रदत्त महाप्रसाद समझ कर पतिव्रता को सप्रेम भोजन करना चाहिये ।२६। पतिव्रत धर्म की मर्यादानुसार सदा देव, पितरगण और अतिथियों को पहले समर्पित करके स्वयं खाना चाहिये । सेवक वर्ग, गौ और भिक्षक को भी यथासमय आदर पूर्वक देवे ।२७। नारी को घर की समस्त सामग्री का संग्रह करने का कौशल परम आवश्यक है । सदा प्रसन्नचित रहे और व्यय अधिक न करे और इन सब पातिव्रत धर्म के नियमों के पूर्ण पालन में परायण रहना चाहिए ।२८।

कुर्यात्पत्यननुज्ञाता नोपवासव्रतादिकम् ।

अन्यथा तत्फलं नास्ति परत्र नरकं व्रजेत् ।२९।
सुखपूर्वं सुखासीनं रममाणं यदृच्छया ।
आन्तरेष्वपि कार्येषु पतिं नोत्थापयेत्क्वचित् ।३०।
क्लीबं वा दुरवस्थं वा व्याधितं वृद्धमेव च ।
सुखितं दुःखितं वापि पतिमेकं न लंघयेत् ।३१।
स्त्रीधर्मिणी त्रिरात्रं च स्वमुखं नैव दर्शयेत् ।
स्ववाक्यं श्रावयेन्नापि यावत्स्नानान्न शुध्यति ।३२।
सुस्नाता भर्तृवदनमीक्षेतान्यस्य न क्वचित् ।
अथवा मनसि ध्यात्वा पतिं भानुं विलोकयेत् ।३३।
हरिद्राकुंकुमं चैव सिन्दूरं कज्जलादिकम् ।
कूर्पासकञ्च ताम्बूलं मांगल्याभरणादिकम् ।३४।
केशसंस्कारकबरीकरकर्णादिभूषणम् ।
भर्तुरायुष्यमिच्छन्ती दूरयेन्न पतिव्रता ।३५।

पतिव्रता नारी को पति की आज्ञा के बिना व्रतोपवास आदि नहीं करना चाहिए । आज्ञा के बिना इसका करना निष्फल हो जाता है और परकोक में नरक गामिनी होना पड़ता है ।२९। सुख के साथ बैठे हुए और स्वेच्छया रमण करने वाले पति को कभी अन्य कार्य के लिए नहीं उठावे ।३०। पतिव्रता नारी का धर्म है कि वह दुरवस्थाग्रस्त, व्याधियुक्त, वृद्धता को प्राप्त और पुंस्त्वहीन सुखी, दुःखी कैसा भी क्यों न हो, अपने पति का तिरस्कारा न करे ।३१। जब मासिक धर्म में नारी रहे तो उसे तीन रात तक अपना मुख नहीं दिखाना चाहिए और शुद्धि-स्नान के पहले अपना शब्द भी नहीं सुनावे ।३२। चतुर्थ दिन शुद्ध स्नान कर सर्व प्रथम पतिव्रता नारी अपने स्वामी का मुख-दर्शन करे, अन्य किसी का नहीं । यदि पति कहीं अन्यत्र हों तो उनका ध्यान करके सूर्य का दर्शन करे ।३३। शुद्ध स्नान कर हल्दी, कुंकुम, सिन्दूर, कज्जल और कूर्पासक (चोली) तथा मंगलमय भूषण और दिव्य वस्त्र धारण करे एवं ताम्बूल आदि का सेवन करे ।३४। उस अवसर पर सुचारुता से अपने केशों का संस्कार कर केशपाश को भली भाँति सम्भाल लेवे । कर, कण्ठ और

कानों में भूषण पहने । अपने स्वामी की आयु की वृद्धि कामना करती हुई पतिव्रता स्वामी से तब दूर न रहे ।३५।

न रजक्या न बन्धक्या तथा श्रमणया न च ।
न च दुर्भगया क्वापि सखित्वं कारयेत्क्वचित् ।३६।
पतिविद्वेषिणीं नारीं न सा संभाषयेत्क्वचित् ।
नैकाकिनी क्वचित्तिष्ठेन्नग्ना स्नायान्न च क्वचित् ।३७।
नोलुखने न मुसले न वर्द्धन्यां दृषद्यपि ।
न यंत्रके न देहल्यां सती च प्रवसेत्क्वचित् ।३८।
विना व्यवायसमयं प्रागल्भ्यं नाचरेत्क्वचित् ।
यत्र यत्र रुचिर्भर्तुस्तत्र प्रेमवती भवेत् ।३९।
हृष्टा हृष्टे विषण्णा स्याद्विषण्णास्ये प्रिये प्रिया ।
पतिव्रता भवेद्देवी सदा पतिहितैषिणी ।४०।
एकरूपा भवेत्पुण्या संपत्सु च विपत्सु च ।
विकृतिं स्वात्मनः क्वापि न कुर्याद्धैर्य्यधारिणी ।४१।
सर्पिर्लवणतैलादिक्षयेऽपि च पतिव्रता ।
पतिं नास्तीति न ब्रूयादायासेषु न योजयेत् ।४२।

धोविन, व्यभिचारिणी, संयासिनी और दुर्भाग्य वाली स्त्री से पतिव्रता को कभी मित्रता तथा अधिक भाषण नहीं करना चाहिए ।३६। जो स्त्री अपने स्वामी से द्वेषभाव रखती हो ऐसी स्त्री से कभी वार्त्तालाप न करे । कभी एकान्त में अकेली न रहे और बिल्कुल नग्न होकर कभी स्नान न करे ।३७। ओखरी, मूसल, बुहारी, पाषाण-यन्त्र और देहली के निकट सती स्त्री को कभी शयन नहीं करना चाहिये ।३८। किसी उचित एवं उपयुक्त समय के न होने पर सती नारी को प्रगलभता नहीं करनी चाहिए । जिन वस्तुओं तथा कार्यों में अपने पति की विशेष रुचि हो उनमें पतिव्रत नारी को भी प्रेम करना चाहिए ।३९। अपना स्वामी विषादयुक्त हो तो स्वयं भी विषण्ण रहे, जो पति प्रसन्न हो तो आप भी प्रसन्नता से रहे । प्रिय के प्रति प्रिय आचरण करे । हे देवी ! इस रीति से पतिव्रता नारी को सबकी हितकारिणी होना चाहिए ।४०।

सम्पत्ति और विपत्ति के दोनों समयों में समान भावना रखते हुए पुण्य रूप से धैर्य धारण करके सर्वदा अपने पति के हित करने वाली बनकर सती नारी को रहना उचित है ।४१। पतिव्रत पालन करने वाली नारी घर में घृत, तेल और लवण आदि अत्यावश्यक वस्तुओं के न रहने पर 'कुछ भी नहीं है' ऐसे वचन पति से कहे और किसी श्रम के कार्य में कभी स्वामी की नियुक्ति नहीं करें ।४२।

विधेर्विष्णोर्हराद्वापि पतिरेकोऽधिको मतः ।
पतिव्रताया देवेशि स्वपतिः शिव एव च ।४३।
व्रतोपवासनियमं पतिमुल्लंघ्य याऽऽचरेत् ।
आयुष्यं हरते भर्तुर्मृता निरयमृच्छति ।४४।
उक्ता प्रत्युत्तरं दद्याद्या नारी क्रोधतत्परा ।
सरमा जायते ग्रामे शृगाली निर्जने वने ।४५।
उच्चासनं न रेवेत न व्रजेद्दुष्टसन्निधौ ।
न च कातरवाक्यानि वदेन्नारी पतिं क्वचित् ।४६।
अपवादं न च ब्रूयात्कलहं दूरतस्त्यजेत् ।
गुरूणां सन्निधौ क्वापि नोच्चैर्ब्रूयान्न वै हसेत् ।४७।
बाह्यादायान्तमालोक्य त्वरितान्नजलाशनैः ।
ताम्बूलैर्वसनैश्चापि पादसंवाहनादिभिः ।४८।
तथैव चाटुवचनैः खेदसन्नोदनैः परैः ।
या प्रियं प्रीणयेत्प्रीता त्रिलोकी प्रीणिता तया ।४९।

हे देवी ! स्त्री के लिए उसका स्वामी ब्रह्मा, विष्णु और शिव से भी कहीं विशेष बतलाया गया है । अतएव पतिव्रता नारी को अपना स्वामी सर्वदा शिव स्वरूप में ही मानना चाहिए ।४३। जो भी नारी पति के आदेश का उल्लंघन करके व्रत, उपवास आदि धर्म के कृत्य किया करती है या कुछ नियम लिया करती है वह अपने पति की आयु का अपहरण ही किया करती है और मृत्यु के पश्चात् घोर नरक की यातना सहती है ।४४। जो स्त्री क्रोधावेश में आकर अपने स्वामी को चाहे जो उत्तर-प्रत्युत्तर दिया करती है वह दूसरे जन्म में किसी गाँव की कुतिया

या निर्जन वन की गीदड़ हुआ करती है ।४५। स्त्री को अपने पति से किसी भी उच्च स्थान पर नहीं बैठना चाहिए और किसी भी दुष्ट व्यक्ति के समीप में नहीं जावे तथा स्वामी से कभी कोई कातर वचन नहीं कहे ।४६। पतिव्रता नारी का कर्तव्य है कि वह कभी पति की निन्दा न करे, क्लेश के करने वाले कार्य दूर से ही त्याग दे, अपने पूज्य जनों के सामने ऊँची आवाज में जोर से न बोले और उच्च स्वर में कभी न हँसे ।४७। जब भी कभी पति कहीं बाहिर से आवे तो उन्हें देखने के साथ ही तुरन्त सामने होकर पद-प्रक्षालन के पश्चात् भोजन, जल ताम्बूल और वस्त्रादि समर्पित कर पूर्ण सत्कार करना चाहिए ।४८। इस तरह मंजु और मधुर वचन कह कर एव व्यंजन द्वारा पति का पसीना सुखाती हुई जो नारी अपने पति को सुखी तथा प्रसन्न करती है उसने त्रैलोक्य जीत लिया है ।४९।

मितं ददाति जनको मितं भ्राता मितं सुतः ।
अमितस्य हि दातारं भर्तारं पूज्येत्सदा ।५०।
भर्ता देवो गुरुभर्ता धर्मतीर्थव्रतानि च ।
तस्मात्सर्वं परित्यज्य पतिमेकं समर्चयेत् ।५१।
या भर्तारम्परित्यज्य रहश्चरति दुर्मतिः ।
उलूकी जायते क्रूरा वृक्षकोटरशायिनी ।५२।
ताडिता ताडितुं चेच्छेत्सा व्याघ्री वृषदंशिका ।
कटाक्षयति यान्यं वै केकराक्षी तु सा भवेत् ।५३।
या भर्तारम्परित्यज्य मिष्टमश्नाति केवलम् ।
ग्रामे वा सूकरी भूयाद्वल्गुर्वापि स्वविड्भुजा ।५४।
या तुं कृत्य प्रियम्ब्रूयान्मूका सा जायते खलु ।
या सपत्नीं सदेर्ष्येत दुभगा सा पुनः पुनः ।५५।
दृष्टि विलुप्य भर्त्तुर्या कञ्चिदन्यं समीक्षते ।
काणा च विमुखी चापि कुरूपापि च जायते ।५६।

स्त्री के माता-पिता, भाई और पुत्रादि सब सीमित सुख ही देते हैं, पति ही उसे अपरिमित सुख देता है। अतः उसकी सर्वदा पूजा करे

।५०। हे देवी ! नारी के लिए पति ही देवता, गुरु, धर्म, तीर्थ और व्रत सब कुछ है । इसलिए अन्य सबको त्याग कर एक मात्र अपने स्वामी ही की अर्चनोपासना तन, मन से करे ।५१। जो दुष्ट बुद्धि वाली अपने वन्दनीय पति को छोड़कर एकान्त में अन्य पुरुष के समीप जाती है वृक्ष की खोंतर में निवास करने वाली उलूकी होती है ।५२। स्वामी से प्रताड़ित होकर जो स्त्री पति को मारने को दौड़ती है वह दूसरे जन्म में बाघिन और वृषदंशिका का शरीर धारण करती है । स्वामी को कुटिलतापूर्ण नेत्र से देखने वाली केकराक्षी होती है ।५३। स्वामी से बचाकर स्वयं मिष्ठान्न खाती हैं वह ग्राम शूकरी या छागी अपनी विष्टा खाने वाली होती है ।५४। जो अपने पति को "तू" कहती है वह अगले जन्म में गूंगी होती है और जो अपनी सपत्नी से ईर्ष्या रखती है वह बारम्बार भाग्यहीना होती है ।५५। जो अपने स्वामी से आँख चुरा कर किसी पर पुरुष को देखती है वह कानी, बुरे मुख वाली और रूपसौन्दर्य से हीन होती है ।५६।

जीवहीनो यथा देह क्षणादशुचितां व्रजेत् ।
भर्तृहीना तथा योषित्सुस्नाताप्यशुचिः सदा ।५७।
सा धन्या जननी लोके स धन्यो जनकः पिता ।
धन्यः स च पतिर्यस्य गृहे देवी पतिव्रता ।५८।
पितृवंश्याः मातृवंश्याः पतिवंश्यास्त्रयस्त्रया ।
पतिव्रतायाः पुण्येन स्वर्गे सौख्यानि भुंजते ।५९।
शीलभङ्गेन दुर्वृत्ताः पातयन्ति कुलत्रयम् ।
पितुर्मातुस्तथा पत्युरिहामुत्रापि दुःखिता ।६०।
पतिव्रतायश्चरणो यत्र यत्र स्पृशेद्भुवम् ।
तत्र तत्र भवेत्सा हि पापहन्त्री सुपावनी ।६१।
विभुः पतिव्रता स्पर्शं कुरुते भानुमानपि ।
सोमो गन्धर्वहश्चापि स्वपावित्र्याय नान्यथा ।६२।
आपः पतिव्रतास्पर्शमभिलष्यन्ति सर्वदा ।
शद्य जाड्यविनाशो नो जातस्त्वद्यान्यपावनाः ।६३।

हे देवी ! जैसे जीवात्मा के निकल जाने पर मानव देह एक क्षण में ही अपवित्र हो जाता है वैसे ही अपने स्वामी के बिना स्नान करने घर भी स्त्री अशुचि ही रहती है ।५७। पतिव्रता स्त्री के माता-पिता और पति भी स्वयं परम धन्य होते है ।५८। पतिव्रता नारी के पुण्य-प्रभाव से माता-पिता और पति के वंश में तीन-तीन पुरुष स्वर्ग के सुख का उपयोग करते हैं ।५९। स्त्री अपने शील का भंग करने पर लोक परलोक दोनों जगह दुःख भोगती और माता-पिता और पति के तीनों कुलों को नरक में ले जाती है ।६०। हे देवी ! पतिव्रत धर्म का अनिर्वचनीय महत्त्व है । पतिव्रता नारी के चरण पृथ्वी पर जहाँ भी पड़ते हैं वहीं वह पापों का हरण कर पवित्र किया करती है ।६१। सर्वत्र व्यापक सूर्य, चंद्र और पवन देव भी अपने आपको पवित्र बनाने के लिए पतिव्रता नारी के शरीर का स्पर्श करने के इच्छुक होते हैं ।६२। सब की शुद्धि करने वाला जल भी सर्वदा पतिव्रता के अङ्ग का स्पर्श करना चाहता है, जिससे वह अपनी जड़ता का नाश करें ।६३।

भार्या मूलं गृहस्थस्य भार्या मूलं सुखस्य च ।
भार्या धर्मफलवाप्त्यै भार्या सन्तानवृद्धये ।६४।
गृहे गृहे न किं नार्य्यो रूपलावन्यगर्विताः ।
परं विश्वेशभवत्यैव लभ्यते स्त्री पतिव्रता ।६५।
परलोकस्त्वयं लोको जीयते भार्यया द्वयम् ।
देवपित्रतिथीज्यादि नाभार्यः कर्म चार्हति ।६६।
गृहस्थः स हि विज्ञेयो यस्य गेहे पतिव्रता ।
ग्रस्यतेऽन्याप्रतिदिनं राक्षस्या जारया यथा ।६७।
यथा गंगावगाहेन शरीरं पावनं भवेत् ।
तथा पतिव्रतां दृष्ट्वा सकलं पावनं भवेत् ।६८।
न गङ्गया तया भेदो या नारा पति देवता ।
उमाशिवसमौ साक्षात्तस्मात्तौ पूजयेद्बुधः ।६९।
तारः पतिः श्रुतिर्नारी क्षमा सा स स्वयं तपः ।
फलम्पतिः सत्क्रिया सा धन्यौ तौ दम्पती शिवे ।७०।

जगत् में पतिव्रता पत्नी ही गार्हस्थ्य और सुख का मूल है। धर्म के फल की प्राप्ति और सुसन्तति के लिए भार्या ही साधन स्वरूप होती है।६४। यों तो रूप-लावण्य एवं सौन्दर्य से संयुत अनेक घरों में बहुत-सी स्त्रियाँ विद्यमान हैं किन्तु भगवान् शंकर की कृपा एवं भक्ति पतिव्रता नारी को ही सुलभ हुआ करती है।६५। जगत् में भार्या ही के द्वारा सच्चासुख एवं महान् विजय प्राप्त होते हैं। पत्नी के अभाव में देव, पितृ-गण, अतिथि आदि का अर्चन एवं सत्कार तथा यज्ञ-कर्म नहीं हो सकते हैं।६६। सही अर्थ में उसी व्यक्ति को गृहस्थाश्रमी मानना चाहिए जिसके घर पतिव्रता पत्नी है। वैसे तो स्त्रियाँ सबकी ही होती हैं जो अहर्निश जरा राक्षसी के तुल्य ग्रास करती रहती हैं।६७। जिस प्रकार पुण्य सलिला देव-नदी गंगा के अवगाहन करने से शरीर पवित्र हो जाता है वैसे ही पतिव्रता नारी के केवल दर्शन मात्र से ही सब पवित्र हो जाया करते हैं।६८। पतिव्रता स्त्री और भागीरथी में कुछ भी अन्तर नहीं है। शिव और भवानी के समान वे दोनों ही स्त्री पुरुष हैं। अतएव मनीषी मानव को उनका निरन्तर अर्चन करना चाहिए।५९। यदि पति ओंकार है तो स्त्री वेदश्रुति है। यदि स्त्री क्षमारूपिणी है तो पुरुष तपोरूप है। यदि पति फल है तो स्त्री सत्क्रिया है। हे पार्वती ! जो ऐसे हैं वे दोनों ही स्त्री पुरुष महाधान्य हैं।७०।

एवम्पतिव्रताधर्मो वर्णितस्ते गिरीन्द्रजे ।
तद्भेदान् शृणु सुप्रीत्या सावधानतयाऽद्य मे ।७१।
चतुर्विधास्ताः कथिता नार्यो देवि पतिव्रताः ।
उत्तमादिविभेदेन स्मरतां पापहारिकाः ।७२।
उत्तमा मध्यमा चैव निकृष्टातिनिकृष्टिका ।
ब्रुवे तासां लक्षणानि सावधानतया शृणु ।७३।
स्वप्नेऽपि यन्मनो नित्यं स्वपतिं पश्यति ध्रुवम् ।
नान्यं परपतिं भद्रे उत्तमा सा प्रकीर्तिता ।७४।
या पितृभ्रातृसुतवत परम्पश्यति सद्धिया ।
माध्यमा सा हि कथिता शैलजे वै पतिव्रता ।७५।

बुद्धा स्वधर्मं मनसा व्यभिचारं करोति न ।
निकृष्टा कथिता सा हि सुचरित्रा च पार्वती ।७६।
पत्युः कुलस्य च भयाद्व्यभिचारं करोति न ।
पतिव्रताऽधमा सा हि कथिता पूर्वसूरिभिः ।७७।

हे गिरिजे ! मैंने अब तक पतिव्रत धर्म का स्वरूप एवं परम महत्व का वर्णन किया, अब पतिब्रता के भेदों का वर्णन करती हूँ । उसे तुम दत्त चित्त होकर प्रेम से सुनो ।७१। पतिव्रतायें भी उत्तम मध्यम आदि के भेद से जगत् में चार तरह की होती हैं जिनका स्मरण मात्र ही पापों का क्षय करने वाला है ।७२। ये चार भेद उत्तम, मध्यम, अधम और अति निकृष्ट होते हैं । इनके स्वरूप, लक्षण तुम सावधानी से सुनो ।७३। जिसका मन स्वप्न में भी अपने पति को ही देखा करता हैं और किसी भी दशा में पर पुरुष की ओर नहीं आता, वह उत्तम पतिव्रता है । ७४ । हे पार्वती ! नारी दूसरी स्त्रियों के पतियों को अवस्थानुसार पिता, भ्राता और पुत्र के तुल्य देखती हैं वह मध्यम श्रेणी की है ।७५। जो नारी हृदय में अपना धर्म समझकर व्यभिचार को बहुत बुरा कार्य मानते हुए उससे पूर्णतया बचती हैं वह अच्छे चरित्र वाली अधम कोटि की पतिव्रता हैं ।७६। जो मनमें इच्छा रखते हुए भी अवसर न पाकर तथा पति और कुल के भय से एवं लोकापवाद के कारण व्यभिचार से बची रहती हैं उसको भी पण्डित समुदाय ने अति निकृष्ट श्रेणी की पतिव्रता माना है ।७७।

चतुर्विधा अपि शिवे पापहन्त्र्यः पतिवृताः ।
पावनाः सर्वलोकानामिहामुत्रापि हर्षिताः ।७८।
पतिव्रत्यप्रभावेणात्रिस्त्रिया त्रिसुरार्थदात् ।
जीवितो विप्र एको हि मृतो वःराहशापतः ।७६।
एवं ज्ञात्वा शिवे नित्यं कर्तव्यम्पतिसेवनम् ।
त्वया शैलात्मजे प्रीत्या सर्वकामप्रदं सदा ।८०।
जगदम्बा महेशी त्वं शिवः साक्षात्पतिस्तव ।
तव स्मरणतो नार्यो भवन्ति हि पतिव्रताः ।८१।
त्वदग्रे कथनेनानेन किं देवि प्रयोजनम् ।

तथापि कथितं मेऽद्य जगदाचारतः शिवे ।८२।
इत्युक्त्वा विररामासौ द्विजस्त्री सुप्रणम्य ताम् ।
शिवाम्मुदमति प्राप पार्वती शङ्करप्रिया ।८३।

हे गिरिनन्दिनी ! ये चारों तरह की पतिव्रताऐं पापों को नाश करने वाली और दोनों लोकों को पवित्र बनाने वाली कही जाती हैं ।७८। पति व्रत धर्म के प्रबल प्रभाव से ही अत्रि ऋषि की स्त्री ने तीनों देवों की प्रार्थना पर बाराह के शाप से मृत एक ब्राह्मण को जीवित कर दिया ।३९। हे शैलपुत्री ! पतिव्रता धर्म के महत्व को समझकर तुम को पति की प्रेम-भक्ति के भाव से सेवा करनी चाहिए । इससे तुम्हारी समस्त मन कामनाऐं निश्चय पूरी हो जाँयगी ।८०। तुम जगदम्बा महेश्वरी साक्षात् भगवान् शंकर तुम्हारे पति हैं तुम्हारे पवित्र नाम का स्मरण करके ही जगत् में पतिव्रताऐं होंगी और सौभाग्य सुख का उपभोग करेंगी ।८१। हे देवी ! हे कल्याणि ! यद्यपि समस्त जगत् की स्वामिनी आपके सामने ऐसे उपदेशों के कथन की आवश्यकता नहीं है, तो भी लोकाचार से ही मैंने यह सब कुछ तुम से कहा है ।८२। ब्रह्माजी ने कहा-वह ब्राह्मणी इतना कहकर प्रणाम कहती हुई मौन हो गई और शिव-प्रिया पार्वती भी परमानन्द में मग्न हो गई ।८३।

---

# रुद्र संहिता—कुमार खण्ड

## ॥ कुमार द्वारा तारक वध और देवोत्सव ॥

निर्वाय वीरभद्र तं कुमारः पर वीरहाः ।
समैच्छत्तारकवधं स्मृत्वा शिवपदाम्बुजौ ।१।
जगर्जाथ महातेजाः कार्तिकेयो महाबलः ।
सन्नद्धः सोऽभवत्क्रुद्धः सैन्येन महता वृतः ।२।
तदा जयजयेत्युक्त सर्वैर्देवगणैस्तथा ।
संस्तुतो वाग्भिरिष्टाभिस्तदैव च सुरर्षिभिः ।३।

तारकस्य कुमारस्य संग्रामोऽतीव दुःसहः ।
जातस्तदा महाघोरः सर्वभूभयकरः ।४।
शक्तिहस्तौ च तो वीरौ युयुधाते परस्परम् ।
सर्वेषां पश्यतां तत्र महाश्चर्यवतां मुने ।५।
शक्तिनिर्भिन्न देहौ तौ महासाधनसंयुतौ ।
परस्परं वंचयंतौ सिंहाविव महाबलौ ।६।
वैतालिकं समाश्रित्य तथा खेचरकं मतम् ।
प्राप तं च समाश्रित्य शक्त्वा शक्ति विजघ्नतु ।७।

ब्रह्माजी ने कहा—कुमार कार्त्तिकेय वे वीर शत्रु का नाश करने वाले वीरभद्र का निवारण कर भगवान् शिव के चरण-कमल का स्मरण किया और मनमें तारकासुर का वध कर देने की इच्छा की ।१। इसके अनन्तर महाबलवान और परम तेजस्वी कुमार कार्त्तिकेय को बड़ा भारी क्रोधावेश हो गया और बड़ी भारी सेना साथ में लेकर युद्ध करने को चल दिये ।२। उस समय समस्त देवगण अपने गणों सहित जय-जयकार करने लगे और ऋषि-मुनि श्रेष्ठ वाणी द्वारा स्तुति का गान करने में तत्पर हो गए ।३। उस समय तारकासुर और कुमार कार्त्तिकेय का अत्यन्त ही भयंकर महाघोर युद्ध होने लगा जोकि समस्त प्राणियों को भय उत्पन्न करने वाला था ।४। हे मुने ! संग्राम भूमि में वे दोनों वीर हाथों में शक्ति लेकर परस्पर ऐसा भीषण युद्ध करने लगे कि समस्त देवता लोग परमाश्चर्य से चकित हो गए ।५। उस महान् संग्राम में दोनों ही वीरों का शरीर शक्ति के प्रहारों से छिन्न भिन्न हो गया था किन्तु वे दोनों निरन्तर एक दूसरे पर प्रहार पर प्रहार कर रहे थे ।६। दोनों बली वीर वैतालिक एवं खेचर मत वाले युद्ध-शास्त्र का आश्रय ग्रहण कर तथा प्राप्य का समाश्रय लेकर परस्पर युद्ध में परायण हो रहे थे ।७।

एभिर्मंत्रैर्महावीरौ चक्रतुर्युद्धमद्भुतम् ।
अन्योन्यं साधकौ भूत्वा महाबलपराक्रमौ ।८।

महाबलं प्रकुर्वतौ परस्परवधैषिणौ ।
जघ्नतुः शक्तिधाराभी रणे रणविशारदौ ।६।
मूर्ध्नि कंठे तथा चोर्वोर्जान्वोश्चैव कटीतटे ।
वक्षस्युरसि पृष्ठे च चिच्छिदुश्च परस्परम् ।१०।
तदा तौ युध्यमानौ च हन्तुकामौ महाबलौ ।
बल्गंतौ वीरशब्दैश्च नानायुद्धविशारदौ ।११।
अभवन्प्रेक्षकाः सर्वे देवा गंधर्वकिन्नराः ।
ऊचुः परस्परं तत्र कोऽस्मिन्युद्धे विजेष्यते ।१२।
तदा नभोगता वाणी जगौ देवांश्च सांत्वयन् ।
असुरं तारकं चात्र कुमारोऽयं हनिष्यति ।१३।
मा शोच्यतां सुरैः सर्वैः सुखेन स्थीयतामितिः ।
युष्मदर्थं शंकरो हि पुत्ररूपेण संस्थित ।१४।

मन्त्रों के द्वारा दोनों का संग्राम चल रहा था और महाबल पराक्रम वाले दोनों एक दूसरे के बाधक होकर अद्भुत युद्ध कर रहे थे ।८। उस समय परस्पर में दोनों ही एक दूसरे के वध की इच्छा से बड़ा बल एवं पराक्रम दिखा रहे थे और युद्ध में विशारद शक्ति द्वारा पारस्परिक प्रहारों को बौछार करने लगे ।६। दोनों वीर ही एक दूसरे के शिर, कण्ठ, उरु, जानु, कटि, वक्षस्थल और पृष्ठ-भाग में सर्वत्र प्रहार पर प्रहार कर रहे थे ।१०। दोनों के हृदय में एक दूसरे के वध की प्रबल इच्छा थी और उस इच्छा को पूर्ण करने के लिए कौशल से संग्राम कर रहे थे और महावीर तर्जना पूर्ण ध्वनि द्वारा भर्त्सना भी करते जाते थे ।११। समस्त देव समुदाय और गन्धर्व आदि एकत्रित होकर इस अभूतपूर्ण भीषण संग्राम को देखते हुए आपस में किस की जय होगी, ऐसी चर्चा करते थे ।१२। सभी देवों के सन्देह से निवारणार्थ आकाशवाणी हुई कि कुमार कार्तिकेय द्वारा ही तारक दैत्य का निश्चय वध होगा ।१३। आकाशवाणी में देवगण से कहा गया कि हे देवताओ ! आप चिन्ता मत करो और सुखपूर्वक

रहो, तुम्हारे कल्याण के लिए भगवान् शिव ही यहाँ पुत्र रूप में उपस्थित होकर युद्ध कर रहे हैं ।१४।

श्रुत्वा तदा तां गगने समीरितां वाचं शुभां स प्रमथै समावृतः
निहंतुकामः सुखितः कुमारको दैत्याधिपं तारकमाश्वभूत्तदा ।
शक्त्या तया महाबाहुराजघान स्तनांतरे ।
कुमारः स्म रुषाऽऽविष्टस्तारकासुरमोजसा ।१६।
तं प्रहारमनादृत्य तारको दत्यपुंगव ।
कुमारं चापि संक्रुद्धः स्वशक्त्या संजघान सः ।१७।
तेन शक्तिप्रहारेण शंकरिर्मूर्च्छितोऽभवत् ।
मुहूर्त्ताच्चेतनां प्राप स्तूयमानो महर्षिभिः ।१८।
यथा सिंहो मदोन्मत्तो हंतुकामस्तथासुरम् ।
कुमारस्तारकं शक्त्या स जघान प्रतापवान् ।१९।
एवं परस्परं तौ हि कुमारश्चापि तारकः ।
युयुधातेऽतिसंरब्धौ शक्तियुद्ध विशारदौ ।२०।
अभ्यामपरमावास्तातन्योन्यं विजिगीषया ।
पदातिनौ युध्यमानौ चित्ररूपौ तरस्विनौ ।२१।

आकाशवाणी के सुन्दर वचनों को श्रवणकर गणों के सहित कुमार को बहुत प्रसन्नता हुई और सुखपूर्वक तारक के वध का निश्चय किया ।१५। उस समय महाबाहु कुमार ने तारक की छाती में बड़े ही क्रोध और पराक्रम के साथ शक्ति का प्रबल प्रहार किया किन्तु महासुर ने उस प्रहार को तिरस्कृत करते हुए कुमार पर अपनी शक्ति का प्रहार कर दिया ।१६-१७। उस भीषण प्रहार में कुमार मूर्छित हो गए थे। तब महर्षियों ने स्तवन किया और वे क्षण-भर के पश्चात् ही उठकर सम्हल गये ।१८। मदोन्मत्त सिंह के समान बड़ी गर्जना के साथ एकदम टूटकर प्रतापी कुमार कार्त्तिकेय ने तारक पर अपना प्रहार किया । १९ । शक्ति संग्राम में परम कुशल कुमार और तारक दोनों का महाघोर संग्राम चला। युद्ध के अभ्यास में चतुर दोनों ही पारस्परिक जय की इच्छा से पैदल युद्ध में विचित्र वेगयुक्त थे ।२०-२१।

विविधैर्घातपुंजैस्तावन्योन्यं विनिजघ्नतुः ।
नानामार्गान्प्रकुर्वन्तो गर्जन्तौ सुपराक्रमौ ।२२।
शवलोकपराः सर्वे देवगंधर्वकिन्नराः ।
विस्मयं परमं जग्मुर्नोचुः किंचन तत्र ते ।२३।
न ववौ पवमानश्च निष्प्रभोऽभूद्दिवाकरः ।
चचाल वसुधा सर्वा सशैलवमकानना ।२४।
एतस्मिन्नंतरे तत्र हिमालयमुखा धराः ।
स्नेहार्दितास्तदा जग्मुः कुमारं च परीप्सवः ।२५।
ततः स दृष्ट्वा तान्सर्वान्भयभीतांश्च शांकरिः ।
पर्वतान्गिरिजापुत्रो बभाषे परिबोधयन् ।२६।
मा खिद्यतां महाभागा मा चिंता कुर्वतां नगाः ।
घातयाम्यद्य पापिष्टं सर्वेषां वः प्रपश्यताम् ।२७।
एवं समाश्वास्त तदा पर्वतान् निर्जरान् गणान् ।
प्रणम्य गिरिजां शंभुमाददे शक्तिमुत्प्रभाम् ।२८।

अनेक प्रकार के बल का प्रयोग करते हुए दोनों वीर आपस में प्रहारों की बौछार कर रहे थे और विविध मार्गों से चलते हुए पराक्रम-पूर्वक गर्जने लगे ।२२। देव गन्धर्वादि सब उस युद्ध को देखकर बहुत आश्चर्यान्वित हुए और कुछ भी न कह सके ।२३। उस समय संग्राम की भीषणता के कारण वायु का चलना बन्द हो गया, भास्कर कान्तिहीन हो गये और समस्त वन–कानन के सहित पर्वत एवं पृथिवी चलायमान हो गई ।२४। उस समय गिरिराज हिमवान् अन्य शैल समुदाय के साथ स्नेह से आकुल होकर कुमार के समीप गये ।२५। शिव पुत्र कुमार ने इन सबको देखकर समझाते हुई कहा—हे महाभागो ! आप लोग मनमें कुछ भी खेद तथा चिन्ता मत करिये । मैं अभी कुछ क्षण में इस महापापी दैत्य का वध कर दूँगा ।२६-२७। तब कुमार ने शैलराज, देवगण, जगम्बा और भगवान् शंकर को प्रणाम करके एक परम प्रभावशाली शक्ति का ग्रहण किया ।२८।

तं तारकं हतुमनाः करशक्तिर्महाप्रभुः ।

विरराज महावीरः कुमारः शंभुबालकः ।२६।
शक्त्या तया जघानाथ कुमारस्तारकासुरम् ।
तेजसाऽऽढ्यः शंकरस्य लोकक्लेशकरं च तम् ।३०।
पपात सद्यः सहसा विशीर्णांगोऽसुरः क्षितौ ।
तारकाख्यो महावीरः सर्वासुभगणाधिपः ।३१।
कुमारेश हतः सोतिवीरः स खलुः तारकः ।
लयं ययौ च तत्रैव सर्वेषां पश्यतां मुने ।३२।
तथा तं पतितं दृष्ट्वा तावकं बलवत्तरम् ।
न जघान पुनर्वीरः स गत्वा ब्यसुमाहवे ।३३।
हते तस्मिन्महादैत्ये तारकाख्ये महाबले ।
क्षयं प्रणीता बहवोऽसुरा देवगणैस्तदा ।३४।
केचिदभीताः प्रांजलयो बभूवुस्तत्र चाहवे ।
छिन्नभिन्नांगकाः केचिन्मृता दत्याः सहस्रशः ।३५।

शिव पुत्र महाबली महाप्रभु ने तारक के बध की इच्छा से शक्ति को हाथ में उठाया और एक अनभुत शोभा हुई ।२६। फिर कुमार ने लोक को क्लेश देने वाले तारक पर बहुत ही तेजी से भरा हुआ प्रहार किया ।३०। उस प्रहार से तारक जो महा बलवान और असुरों का अधिपति था, सर्वाङ्ग विशीर्ण होकर तुरन्त पृथ्वी पर गिर गया और मृत्यु शैया की गोद में सो गया ।३१। हे मुने ! वीर कार्तिकेय ने इस प्रकार तारकासुर को मारकर गिरा दिया तो वह सबके देखते ही नाशवान हो गया ।३२। जब कुमार ने समझ लिया कि तारक वह मर गया है तो फिर उस पर कुमार ने वीर नियम के कारण कोई भी प्रहार नहीं किया ।३३। महाबली तारक जो कि दैत्य-वर्ग का नायक था, मर गया तो फिर देवगण ने अनेक असुरों का संहार यों ही बात की बात में कर डाला ।३४। असुरों में बहुत से भयभीत होकर युद्ध स्थल में दीनता प्रदर्शित करने लगे, कुछ छिन्न-भिन्न अङ्ग वाले होकर भाग गये और सहस्रों काल कवलित हो गये ।३५।

केचिज्ज्ञाताः कुमारस्य शरणं शरणार्थिनः ।

वन्दतः पाहि पाहीति: दैत्याः सांजलयस्तदा ।३६।
कियंतश्च हतास्तत्र कियंतश्च पलायिताः ।
पलावमाना व्यथितांडिता निर्ज्जरैर्गणैः ।३७।
सहस्रशः प्रविष्टास्ते पाताले च जिजीषवः ।
पलायमानास्ते सर्वे भग्नाशा दैन्यमागतः ।३८।
एवं सर्वं दैत्यसैन्यं भ्रष्टं जातं मुनीश्वर ।
न केचित्तत्र संतस्थुर्गणदेवभयात्तदा ।३९।
आसीन्निष्कंटकं सर्वं हते तस्मिन्दुरात्मनि ।
ते देवाः सुखमापन्नाः सर्वे शक्रादयस्तदा ।४०।
एवं विजयमापन्नं कुमारं निखिलाः सुराः ।
बभूवुर्गगद्धष्टास्त्रिलोकाश्च महासुखाः ।४१।

कुछ अत्यन्य घबड़ाकर करबद्ध होते हुए कुमार की शरण में जाकर 'रक्षा करो'—ऐसी प्रार्थना करने लगे ।३६। उस संग्राम में कुछ मारे गये, बहुत से भाग खड़े हुए और कुछ पलायन परायण होते हुए भी देवों द्वारा प्रताड़ित एवं व्यथित किये गये ।३७। युद्ध भूमि से भागने वाले असुरों की परिपूर्ण आशाऐं निष्फल हो गईं और वे अपने प्राणों के त्राण के लिए भागकर पाताल लोक में चले गये ।३८। हे मुनिसत्तम ! उस समय इस प्रकार से दैत्य सेनाऐं नष्ट-भ्रष्ट हो गई कि वहाँ भीति विवश होकर कोई भी सामने नहीं ठहर सका ।३९। दुरात्मा तारकासुर के मर जाने पर सब निष्कण्टक हो गये और इन्द्र आदि समस्त देवता परम प्रसन्न हो गये ।४०। उस समय देवताओं ने उस आशातीत बिजय को देखकर अत्यन्त प्रसन्नता प्राप्त की और फिर त्रिभुवन में महान् आनन्दोल्लास छा गया ।४१।

तदा शिवोऽपितं ज्ञात्वा विजयं कार्तिकस्य च ।
तत्राजगाम स मुदा सगणः प्रियया सहः ।४२।
स्वात्मजं स्वांकमारोप्य कुमारं सूर्यवर्चसम् ।
लालयामास सुप्रीत्या शिवा च स्नेहसंकुला ।४३।
हिमालयस्तदागत्यः स्वपुत्रैः परिवारितः ।

सबंधुः सानुगः शंभु तुष्टाव च शिवां गुहम् ।४४।
ततो देवगणाः सर्वे मुनयः सिद्धचारणाः ।
तुष्टवुः शार्करिं शंभु गिरिजां तुषिता भृशम् ।४५।
पुष्पवृष्टिं सुमहतीं चक्रुश्चोपसुरास्तदा ।
जगुर्गंधर्वपतयो ननृतुश्चाप्सरोगणाः ।४६।
वादित्राणि तथा नेदुस्तदानीं च विशेषतः ।
जयशब्दो नमःशब्दो बभूवोच्चैर्मुहुर्मुहुः ।४७।
ततो मयाऽच्युतश्चापि संतुष्टोऽभद्विशेषत. ।
शिवं शिवां कुमारं च संतुष्टाव समादरात् ।४८।
कुमारमग्रतः कृत्वा हरिकेन्द्रमुखाः सुराः ।
चक्रुर्नीराजनं प्रीत्या मुनयश्चापरे तथा ।४९।

जब भगवान् महेश्वर ने विजय का सम्वाद सुना तो स्वयं समस्त गण और प्रिया भवानी के साथ कुमार के समीप गये ।४२। भास्कर के तुल्य दिव्य कान्ति से कमनीय कुमार कीर्त्तिकेय को पार्वती माँ ने अपनी गोद में बिठा लिया और स्नेह से गद्गद् होकर लाड़ करने लगी ।४३। उसी अवसर पर हिमवान् भी अपने समस्त परिवार के साथ वहाँ आ गये और पूज्य शंकर और अपनी पुत्री पार्वती और कुमार की प्रशंसा करके उन्हें हर्षित करने लगे ।४४। समस्त देवगण, मुनि, ऋषि, विद्या-धर गन्धर्व और सिद्ध, चारण आदि ने भी प्रसन्न चित्त होकर शिव, शिवा और शिव कुमार की स्तुति की ।४५। उपदेव अन्तरिक्ष से पुष्प वृष्टि करने लगे, गन्धर्वगण गुणगान कर रहे थे और अप्सराऐं नृत्य करने में तत्पर हो रही थीं ।४६। चारों ओर विशेष वाद्यों का वादन होने लगा 'जय-जयकार' और 'नमो नमः' की तुमुल ध्वनि से आकाश गूंज उठा ।४७। उस समय हे मुने ! मैं और भगवान् अच्युत भी वहां पर गये और शिव-भवानी और कार्त्तिकेय कुमार की हम दोनों ने बहुत प्रशंसा की ।४८। इसके अनन्तर ब्रह्मा, विष्णु, और महेन्द्र आदि समस्त देवों ने मुनिगण के साथ कुमार को आगे बिठाकर उनकी आरती की। ।४९।

गीतवादित्रघोषेण ब्रह्मघोषेण भूयसा ।
तदोत्सवो महानासीत्कीर्तन च विशेषतः ।५०।
गीतवाद्यैः सुप्रसन्नैस्तथा साजलिभिर्मुने ।
स्तूयमानो जगन्नाथः सर्वैर्देवगणैरभूत् ।५१।
ततः स भगवान्रुद्रो भवान्या जगदंबया ।
सर्वैः स्तुतो जगामाथ स्वगिरिं स्वगणैर्वृतः ।५३।

वेदध्वनि,गायन वादन और यज्ञ कीर्तन आदि से द्वारा वह विजय का एक महान उत्सव मनाया गया ।५०। हे मुनिश्वर ! उस समय गान-वादन के साथ बद्धाञ्चलि देवों के द्वारा सस्तुत भगवान् शिव अत्यन्त प्रसन्न हुए । इसके पश्चात् उस समय देवों से स्तुत होकर भगवान् रुद्र, भवानी और अपने गणों के साथ कैलास पर चले गये ।५१-५२।

## बाण और प्रलम्ब का वध

एतस्मिन्नंतरे तत्र क्रौञ्चनामाचलो मुने ।
आजगाम कुमारस्य शरणं बाडपीडितः ।१।
पलायमानो यो युद्धादसोढा तेज ऐश्वरम् ।
तुतोदातीव स क्रौञ्चं कोट्यातुब्रलान्वितः ।२।
प्रणिपत्य कुमारस्य स भक्त्या चरणाम्बुजम् ।
प्रेमनिर्मरया वाचा तुष्टाव गुहमादरात् ।३।
कुमार स्कन्द देवेश तारकासुरनाशक ;
पाहि मां शरणापन्नं बाणासुरनिपीडतम् ।४।
संगरात्ते महासेन समुच्छिन्नः पत्तायितः ।
न्यपीडयच्च माऽऽगत्य हा नाथ करुणाकर ।५।
तत्पीडितस्ते शरणमागतोऽहं सुदुःखितः ।
पयायमानो देवेश शरजन्मन्दयां कुरु ।६।
दैत्यं तं नाशय विभो बाणह्वं मां सुखीकुरु ।
दैत्यध्नस्त्वं विशेषेण देवावनकरः स्वराट् ।७।

ब्रह्माजी ने कहा—हे नारद ! उसी समय पर बाणासुर से उत्पीड़ित

होकर क्रौञ्च नाम वाला पर्वत कुमार की शरण में उपस्थित हुआ ।१। बाणासुर कुमार का असह्य तेज न सहकर पहिले संग्राम छोड़कर भाग गया था । उस दैत्य में दश सहस्र कोटि का महान् बल था और वह क्रौच को पीड़ा पहुँचा रहा था ।२। तब कुमार के दोनों चरणों में पड़कर बहुत ही आदर के साथ प्रेम से भरी हुई वाणी से क्रौञ्च ने प्रार्थना की ।३। क्रौञ्च ने कहा—हे कुमार ! हे स्कन्द ! हे देवेश ! हे तारक के नाशक ! मैं बाणासुर से इस समय बहुत ही पीड़ित हो रहा हूँ । आपकी शरण में आया हूँ । आप मुझ दयनीय हीन की रक्षा करो ।४। हे महासेन ! हे नाथ ! वह आपके समक्ष घबड़ा कर युद्ध भूमि से भाग गया हैं और वहाँ जाकर मुझे सता रहा है ।५। मैं उसी दुष्ट दैत्य बाण से उत्पीड़ित होकर आपके चरणों की शरण में आया हूँ । हे देवेश ! उस भगोड़े से मेरे प्राणों की रक्षा कीजिये ।६। हे विभो ! आप तो दुष्ट दैत्यों का संहार करने वाले हैं और अपने ही अतुल तेज से प्रकाशित होकर देवों की सर्वदा रक्षा करने वाले हैं । अब उस दुरात्मा का वध कर मुझे सुख प्रदान करने की कृपा कीजिये ।७।

इति क्रौञ्चस्तुतः स्कन्दः प्रसन्नो भक्तपालकः ।
गृहीत्वा शक्तिमतुलां स्वां सस्मार शिवं धिया ।८।
चिक्षेप तां समुद्दिश्य स बाणं शंकरात्मजः ।
महाशब्दो बभूवाथ जज्वलुश्च दिशो नभः ।९।
सबलं भस्मसात्कृत्वाऽसुरं तं क्षणमात्रतः ।
गुहोपकठं शक्तिः सा जगाम परमा मुने ।१०।
ततः कुमारः प्रोवाचक्रौञ्चं गिरिवरं प्रभुः ।
निर्भयः स्वगृहं गच्छ नष्टः स सबलोऽसुरः ।११।
तदुच्छ्रुत्वा स्वामिवचनं मुदितो गिरिराट् तदा ।
स्तुत्वा गुहं तदाराति स्वधाम प्रत्यपद्यत ।१२।
ततः स्कन्दो महेशस्य मुदास्थापितवान्मुने ।
त्रीणि लिंगानि तत्रैव पापाघ्नानि विधानतः ।१३।
प्रतिज्ञेश्वरनामादौ कपालेश्वरमादरात् ।

कुमारेश्वरमेवाथ सर्वसिद्धिप्रदं त्रयम् ।१४।

ब्रह्माजी ने कहा— इस तरह दीनतापूर्ण क्रौञ्च की स्तुति को सुन कर भक्त वत्सल कुमार बहुत प्रसन्न हो गये तथा शिव का स्मरण कर उन्होंने अपने हाथों में शक्ति धारण करली ।८। बाण को लक्ष्य बनाकर उसे मारने के उद्देश्य से उस शक्ति को छोड़ दिया । कुमार के उस शक्ति के प्रयोग से उस समय एक महान् ध्वनि हुई और सब दिशाएँ तेज से प्रज्ज्वलित हो उठी ।९। क्षणमात्र में कुमार की वह शक्ति बाणासुर को उसके अनुगामियों के साथ भस्मीभूत करके तुरन्त कुमार के पास वापिस आगई ।१०। इसके अनन्तर कुमार ने क्रौञ्च से कहा—अब तुम भय रहित होकर अपने स्थान को चले जाओ । तुमको सताने वाला बाण मारा गया है और उसके अनुगामी भी सब विध्वस्त हो गये है । ११ । स्वामी कार्त्तिकेय के ऐसे सन्तोषप्रद वचन सुनकर क्रौञ्च को अत्यन्त प्रसन्नता हुई और फिर उसने कुमार का स्तवन किया तथा वह अपने निवास स्थान को चला गया ।१२। इसके पश्चात् परम प्रसन्न होकर कुमार ने समस्त पापों के समूह का क्षय करने वाले शिव के तीन लिंगों की स्थापना की ।१३। इन तीनों के नाम प्रतिज्ञेश्वर, कपालेश्वर और कुमारेश्वर हुए । वे तीनों ही समस्त सिद्धियों के प्रदान करने वाले हैं ।१४।

पुनः सवश्वरस्तत्र जयस्तंभसमीपतः ।
स्तम्भेश्वराभिधं लिंगं गुहं स्थापितवान्मुदा ।१५।
ततः सर्वे सुरास्तत्र विष्णुप्रभृतयो मुदा ।
लिंगं स्थिापितवंतस्ते देवदेवस्य शूलिनः ।१६।
सर्वेषां शिवलिगानां महिमाऽभूत्तदाऽद्भुतः ।
सर्वकामप्रदश्चापि मुक्तिदो भक्तिकारिणाम् ।१७।
ततः सर्वेसुरा विष्णुप्रमुखाः प्रीतमानसाः ।
ऐच्छन्गिरिवरं गंतु पुरस्कृत्य गुरुं मुदा ।१८।
तस्मिन्नवसरे शेषपुत्रः कुमुदनामकः ।
आजगाम कुमारस्य शरणं दैत्यपीडितः ।१९।
प्रलंबाख्योऽसुरो यो हि रथादस्मात्पलायितः ।

स तत्रोपद्रवं चक्रे प्रबलस्तारकानुगः ।२०।
सोऽथ शेषस्य तनयः कुमुदोऽहिपतेर्महान् ।
कुमारशरणं प्राप्तस्तुष्टाव गिरिजात्मजम् । १।

अपने जय-स्तम्भ के समीप में सर्वेश्वर लिंग की स्थापित किया और उसके समीप में ही एक अन्य लिंग संस्थापित किया जिसका नाम स्तम्भेश्वर है ।१५। इसके पश्चात् विष्णु आदि समस्त देवों ने देवाधिदेव शङ्कर का लिङ्ग वहाँ स्थापित किया ।१६। उस जगह पर इन सभी सुसंस्थापित शङ्कर के लिंगों की अद्भुत महिमा हुई । ये सभी कामनाओं को पूर्ण करने वाले तथा भक्ति-भाव रखने वालों को मुक्ति प्रदान करने वाले हैं ।१७। उस समय विष्णु आदि सब देवताओं ने सप्रेम पुत्र को आगे करके कैलाश गमन करने की इच्छा की ।१८। उसी समय वहाँ शेषजी का पुत्र कुमुद नाम वाला वहाँ आया और दैत्य से पीड़ित होकर कुमार की शरण ग्रहण की ।१९। प्रलम्बासुर नामक दुष्ट दैत्य कुमार के सामने से युद्ध में भागकर वहाँ पहुँच गया था और तारक के अनुगामी उसने पाताल में उपद्रब मचाना आरम्भ कर दिया था ।२०। महान् मतिमान शेष के आत्मज कुमुद ने गिरिजानन्दन की शरण में आकर स्तुति करना आरम्भ कर दिया ।२१।

देवदेव महादेववरतात महाप्रभो ।
पीडितोऽहं प्रलबेन त्वाऽह शरणागतः ।२२।
पाहि मां शरणापन्नं प्रलबलासुरपीडितम् ।
कुमार स्कन्द देवेश तारकारे महाप्रभो ।२३।
त्वं दीनबन्धुः करुणासिन्धुरानतवत्सलः ।
खलनिग्रहकर्ता हि शरण्यश्च सतां गतिः ।२४।
कुमुदेन स्तुतश्चेत्थं विज्ञप्तस्तद्वधाय हि ।
स्वाञ्च शक्तिं स जग्राह स्मृत्वा शिवपदांबुजौ ।२५।
चिक्षेप तां समुद्दिश्य प्रलंबं चिरिजासुतः ।
महाशब्दो वभवाय जज्वलुश्च दिशो नभः ।२६।
तं संयुतबलं शक्तिद्रुतं कृत्वा च भस्मसात् ।

गुहोपकंठ सहसा जगामाक्लिष्टकारिणी ।२७।
ततः कुमार प्रोवाच कुमुदं नागबालकम् ।
निर्भयः स्वगृह गच्छ नष्टः सबलोऽसुरः ।२८।

कुमुद ने प्रार्थना की—हे देवाधिदेव महादेव के आत्मज ! हे महा प्रभो ! मैं इस समय दुष्ट प्रलम्ब की पीड़ा से बताया हुआ आपके चरणों की शरण में प्राप्त हुआ हूं ।२२। हे कुमार ! हे स्कन्द ! हे तारक संहारक ! कृपा कर प्रलम्ब दैत्य से पीड़ित मुझ दीन की रक्षा कीजिये ।२३। आप दीनों के बन्धु, दया के समुद्र, दुष्टों के निग्रह करने वाले, भक्तों के वत्सल, शरणागत के प्रतिपालक और सत् पुरुषों के उद्धारक है ।२४। जब कुमुद ने ऐसी दीनता के साथ दैत्य का वध करने की प्रार्थना की तो महाप्रभु ने अपने पिता भगवान् शङ्कर के चरणों का स्मरण किया और तुरन्त अपनी शक्ति उठा ली ।२५। तब गिरिजानन्दन ने प्रलम्ब बल के उद्देश्य से शक्ति को छोड़ दिया । छूटते ही महान् घोर ध्वनि के साथ ही आकाश और दशों दिशाऐं प्रज्ज्वलित हो गये ।२६। दश हजार के बल वाले उस दैत्य को अनुचरों सहित वह शक्ति भस्म करके कुमार के पास आगई ऐसा उस शक्ति का अद्भुत कर्म सम्पन्न हुआ ।२७। उस समय कुमार ने कुमुद को आज्ञा दी कि तुमको सताने वाला दुष्ट दैत्य सपरिवार ध्वस्त हो गया है । अब तुम निडर होकर अपने घर लौट जाओ ।२८।

तच्छ्रुत्वा गुहवाक्यं स कुमुरोऽहिपतेः सुतः ।
स्तुत्वा कुमारं नत्वा च पातालं मुदितो ययौ ।२९।
एवं कुमारविजयं वर्णितं मे मुनीश्वर ।
चरित तारकवधं परमाश्चर्मकारकम् ।३०।
सर्वपापहरं दिव्यं सर्वकामप्रदं नृणाम् ।
धन्यं यशस्यमायुष्यं भुक्तिमुक्तिप्रदं सताम् ।३१।
ये कीर्तयति सुयशोऽमितभाग्ययुता नराः ।
कुमारचरितं दिव्यं शिवलोकं प्रयांति ते ।३२।
श्रोष्यंति ये च तत्कीर्ति भक्त्या श्रद्धान्विता जनाः ।
मुक्ति प्राप्स्यंति ते दिव्यामिह भुक्त्वा परं सुखम् ।३३।

कुमुद ने ऐसे कुमार के परमानन्दं प्रदान करने वाले वचन सुनकर उनकी वहुत कुछ स्तुति की और सादर प्रणाम कर अपने निवास स्थान को चला गया ।२९। हे मुनिवर ! इस तरह मैंने आपको कुमार कार्त्तिकेय के इस परम अद्भुत युद्धों में विजय प्राप्त करने का सम्वाद सुनाया है । इसमें तारकासुर के वध का चरित्र तो अत्यन्त ही विस्मय उत्पन्न करने वाला है ।३०। यह तारका वध की कथा पापों का क्षय करने वाला है और संसार में मनुष्यो को समस्त कामनायें पूरी कर यश आयु के साथ मुक्ति एवं मुक्ति के भी प्रदान करने वाली है ।३१। जगत में मनुष्यों को इस चरित्र के कथन एवं श्रवण करने पर परम सुख-सौभाग्य का लाभ होगा और कुमार के इस अति उत्तम चरित्र के कीर्तन तथा सुनने से अन्त में शिव के लोक की प्राप्ति निश्चय ही होगी ।३२। जो मनुष्य श्रद्धा और भक्ति की भावना से इस दिव्य कुमार की कीर्ति का श्रवण करेंगे उन्हें यहां सर्व सुखी के उपयोग और अन्त में दिव्य मोक्ष का लाभ होगा ।३३।

## गणेश की प्रथम पूज्यपद दिया जाना और विवाह

साधु पृष्टं मुनिश्रेष्ठ भवता करुणात्मना ।
श्रूयतां दत्तकर्णं हि वक्ष्येऽहमृषिसत्तम् ।१।
शिवा शिवश्च विप्रेन्द्र द्वयोश्च सुतयोः परम् ।
दर्शं दर्शं च तल्लीलां महत्प्रेम समावहत् ।२।
पित्रोर्लालयतोस्तत्र सुखं चाति व्यवर्द्धत ।
सदा प्रीत्या मुदा चातिलेलनं चक्रतुः सुतौ ।३।
तावेव तनयौ तत्र मातापित्रोर्मुनीश्वर ।
महाभक्त्या यदा युक्तौ परिचर्यां प्रचक्रतुः ।४।
षण्मुखे च गणेशे च पित्रोस्तदधिकं सदा ।
स्नेहो व्यवर्द्धत महांशुक्लपक्षे यथा शशी ।५।
कदाचितौ स्थितौ तत्र रहसि प्रेमसंयुतौ ।
शिवा शिवश्च देवर्षे सुविचारपरायणौ ।६।

विवाहयोग्यौ संजातौ सुताविति च तावुभौ ।
विवाहश्च कथं कार्यः पुत्रयोरुभयोः शुभम् ।७।

श्री ब्रह्माजी ने कहा—परम कारुणिक ऋषि श्रेष्ठ ! आज तुमने वहुत ही सुन्दर प्रश्न मुझसे पूछा है । आप सावधान होकर श्रवण करो मैं उसका उत्तर तुम्हें भली भाँति देता हूँ ।१। हे विपेन्द्र देव ! परम तपस्वी महेश्वर और जगज्जननी पार्वती अपने उन दोनों पुत्रों की अद्भुत बाल लीलाओं को देखते हुए परम प्रसन्नता प्राप्त करने लगे ।२। उन दोनों का माता-पिता के लालन से सुख दिन दूना समृद्ध हो रहा था और वे सर्वदा प्रेम के साथ बाल-क्रीड़ा का क्षानन्द लाभ करने लगे ।३। हे मुनिराज ! शिव के दोनों पुत्र परम पितृ-भक्ति से युक्त होकर अपने माता-पिता की सेवा सुश्रूषा करने में संलग्न हो ग्रये ।४। इस तरह शिव और शिवा का षण्मुख और लम्बोदर में शुक्ल पक्ष के चन्द्रमा के तुल्य आये दिन प्रीति का भाव बढ़ने लगा ।५। हे देवर्षि ! एक दिन प्रेम के साथ एकान्त में स्थित शिव और गौरी परस्पर में विचार कर रहे थे । ।६। वे कहने लगे कि अब हमारे ये दोनों ही पुत्र विवाह संस्कार के योग्य हो गये हैं सो इनका विवाह किसी रीति से करना चाहिये ।७।

षण्मुखश्च प्रियतमो गणेश्च तथैव च ।
इति चिंतासमुद्विग्नौ लीलानन्दौ बभुवतुः ।८।
स्वपित्रोर्मतमाज्ञाय तौ सुतावपि संस्पृहौ ।
तदिच्छया विवाहार्थं बभूबतुरथो मुने ।९।
अह च परिणेष्यामि ह्यहं चव पुनः पुनः ।
परस्परं च नित्य व विवादे तत्परावुभौ ।१०।
श्रुत्वा तद्वचनं तौ च दंपती जगतां प्रभु ।
लौकिकाचारमाश्रित्यं विस्मय परमं गतो ।११।
कि कर्तव्यं कथं कार्यो विवाहविधिरेतयोः ।
इति निश्चित्य ताभ्यां वै युक्तिश्च रचितादभुता ।१२।
कदाचित्सगये स्थित्वा समाहूय स्वपुत्रकौ ।

कथयामासतुस्तत्र पुत्रयोः पितरौ तदा ।१३।
अस्माकं नियम पूर्वं कृतश्च सुखदो हि वाम् ।
श्रूयतां सुसुतौ प्रीत्या कथयावो यथार्थकम् ।१४

हमारे तो ये दोनों ही अतिशय प्रीति के पात्र परम प्रिय हैं। इस प्रकार कुमार और गणेश के विषय में विचार करते हुए आनन्दित हो रहे थे ।८। हे मुनिवर ! जब अपने माता-पिता की यह इच्छा जानते हुए दोनों कुमारों के मन में भी एक ही साथ अपने-अपने विवाह के सम्पादन की इच्छा उत्पन्न हो गई ।९। तब दोनों अपने माता-पिता के समक्ष में बैठकर प्रार्थना करने लगे कि मैं अपना विवाह पहिले करूँगा और इस प्रकार से उस समय विवाद बढ़ने का आरम्भ हो गया ।१०। जगत् के माता-पिता महेश्वर-भवानी अपने दोनों बेटों के विवादपूर्ण वचन सुनकर लोकाचार के आश्रय से परम विस्मित होकर सोचने लगे ।११। किस तरह से इन दोनों का विवाह एक साथ सम्पन्न होने के विषय में क्या उपाय किया जावे—ऐसा विचार करते हुए उस समय उन्होंने एक युक्ति खोज निकाली ।१२। इसके अनन्तर एक दिन भवानी और महेश ने अपने दोनों पुत्रों को अपने पास बुलाकर कहा ।१३। हमने तुम दोनों को सुख हो—इसके लिये एक नियम बना दिया है। उसे तुम दोनों प्रेम के साथ श्रवण करो। हम उसे ठीक ठीक बतलाते हैं।१४।

समौ द्वावपि सत्पुत्रौ विशेषो नात्रलभ्यते ।
तस्मात्पणः कृतः शंदः पुत्रयोरुभयोरपि ।१५।
यश्चैव पृथिवीं सर्वां क्रांत्वा पूर्वमुपाव्रजेत् ।
तस्यैव प्रथमं कार्यो विवाहः शुभलक्षणः ।१६।
तयोरेवं वचः श्रुत्वा शरजन्मा महाबलः ।
जगाम मन्दिरात्तूर्णं पृथिवीक्रमणाय वै ।१७।
गणनाथश्च तत्रैव संस्थितो बुद्धिसत्तमः ।
सुबुद्ध्या सविचार्येति चित्त एवं पुनः पुनः ।१८।
किं कर्तव्यं क्व गन्तव्यं लंघितुं नैव शक्यते ।
क्रोशमात्रं गतः स्याद्वै गम्यते न मया पुनः ।१९।

किं पुनः पृथिवीमेतां क्रांत्वा चोपार्जितं सुखम् ।
विचार्येति गणेशस्तु यच्चकार शृणुष्व तत् ।२०।
स्नानं कृत्वा यथान्यायं समागत्य स्वयं मृमम् ।
उवाच पितरं तत्र मातरं पुनरेव सः ।२१।

तुम दोनों हमारे परम प्रिय आत्मज होने के कारण समान भाव से ही प्यार के पात्र होते हो । इसमें कुछ भी कोई विशेषता नहीं हैं । हमने अब तुम दोनों ही के लिये एक प्रतिज्ञा की है और वह यह है ।१५। तुम दोनों में इस समस्त भूमि मण्डल की पूर्ण परिक्रमा देकर जो भी यहाँ पहिले आ जायगा उस ही का शुभ विवाह पहिले किया जावेगा ।१६। ब्रह्माजी ने कहा—अपने माता-पिता के ऐसे प्रतिज्ञायुक्त वचनों को सुनते ही महा बलवान् कुमार कार्त्तिकेय तुरन्त ही पृथ्वी की प्रदक्षिणा पूरी करने के लिये घर से चल दिये ।१७। परम बुद्धिमान् गणेश वहीं स्थित होकर बार-बार अपने मनमें बुद्धि से विचार करने में मग्न हो गए ।१८। अब क्या उपाय करना चाहिए ? मैं किसी भी तरह परिक्रमा नहीं कर सकता और मुझमें तो एक कोश तक भी चलने की शक्ति नहीं है । कहाँ जाऊँ और क्या करूँ ? ।१९। इस समस्त भूमण्डल की परिक्रमा को पूरा कर देना तो बहुत ही कठिन कार्य हैं—ऐसा विचार करते हुए मतिमान् गणेश जी ने जो कुछ अद्भुत उपाय किया मैं उसे तुमको सुनाता हूँ सो श्रवण करो ।२०। गणेश्वर ने भली-भांति स्नानादि से शुद्ध होकर अपने माता-पिता से विनयान्वित होकर प्रार्थना की ।२१।

आसने स्थापिते ह्यत्र पूजार्थं भवतोरिह ।
भवंतौ संस्थितौ तातौ पूर्य्यतां मे मनोरथः ।२२।
इति श्रुत्वा वचस्तस्य पार्वतीपरमेश्वरौ ।
अस्थातामासने तत्र तत्पूजाग्रहणाय वै ।२३।
तेनाथ पूजितौ च प्रक्रान्तौ च पुनः पुनः ।
एवं च कृतवान् सप्त प्रणामांस्तु तथैव सः ।२४।
बद्धांजलिरथोवाच गणेशो बुद्धिसागरः ।
स्तुत्वा वहुतिथस्तात पितरौ प्रेमविह्वलौ ।२५।

भो मातर्भो पितस्त्वं च श्रृणु मे परमं वचः ।
शीघ्रं चैवात्र कर्तव्यो विवाहः शोभनो मम ।२६।
इत्येवं वचनं श्रुत्वा गणेशस्य महात्मनः ।
महाबुद्धिनिधिं तं तौ पितरावूचतुस्तदा ।२७।
प्रकामेत भवान्सम्यक् पृथिवीं च सकाननाम् ।
कुमारो गतवांस्तत्र त्वं गच्छ पुर आव्रज ।२८।

मैं पहिले आप दोनों को सिंहासन पर विराजमान कर आपकी अर्चना करना चाहता हूं सो आप मेरे समीप विराज कर मेरा यह मनोरथ पूर्ण करने की कृपा करें ।२२। ब्रह्माजी ने कहा—ऐसी गणेश की पवित्र प्रार्थना सुनकर पार्वती और परमेश्वर दोनों उनकी अर्चा स्वीकार करने के लिये सिंहासन पर बैठ गये ।२३। गणपति ने भक्ति के साथ उन दोनों का अर्चन कर प्रणामपूर्वक सात बार परिक्रमा की ।२४। बुद्धि के सागर गणेशजी ने प्रेम विभोर होकर हाथ जोड़ते हुए माता-पिता को बहुत स्तुति की ।२५। उसी समय गणेशजी ने कहा—हे माता ! हे पितृदेव ! आप दोनों अब मेरी प्रार्थना सुनकर शीघ्र ही मेरा विवाह करने की कृपा करें ।२६। यह प्रार्थना सुनकर दोनों शिव और पार्वती गणेश से कहने लगे ।२७। जिस तरह कुमार कार्त्तिकेय पृथ्वी परिक्रमा के लिए चले गए हैं वैसे ही तुम भी पर्वत कानन के सहित भू मण्डल की प्रदक्षिणा करके शीघ्रता से आ जाओ ।२८।

इत्येवं वचनं श्रुत्वा पित्रोर्गणपतिर्द्रुतम् ।
उवाच नियतस्तत्र वचनं क्रोधसंयुतः ।२९।
भो मातर्भो पितर्धर्मरूपौ प्राज्ञौ युवां मतौ ।
धर्मतः श्रूयतां सम्यग्वचनं मम सत्तमौ ।३०।
मया तु पृथिवी क्रांता सप्तवारं पुनः पुनः ।
एवं कथं ब्रुवाते वै पुनश्च पितराविह ।३१।
तद्वचस्तु तदा श्रुत्वा लौकिकीं गतिमाश्रितौ ।
महालीलाकरौ तत्र पितरावूचतुश्चतम् ।३२।
कदा क्रांता त्वया पुत्र पृथिवी सुमहत्तरा ।

सप्तद्वीपा समुद्रांता महद्भिर्गहनैर्युता ।३३।
तयोरेवं वचः श्रुत्वा शिवाशङ्करयोर्मुने ।
महाबुद्धिनिधिः पुत्रो गणेशो वाक्यमब्रवीत् ।३४।
भवतोः पूजनं कृत्वा शिवाशंकरयोरहम् ।
स्वबद्ध या हि सकुद्रान्तपृथ्वी ;तपरिक्रमः ।३५।

ब्रह्माजी ने कहा—अपने माता-पिता के ये वचन सुनकर गणेश क्रोध-पूर्वक कहने लगे ।२६। हे माता ! हे पिता ! आप दोनों ही धर्म स्वरूपी और महामनीषी हैं । मैं इस समय जो धर्म से युक्त प्रार्थना करता हूँ उसे आप श्रवण करने की कृपा करें ।६०। गणेशजी ने कहा—मैंने तो एक बार नहीं सात बार इस पृथ्वी के समस्त मण्डल की पूरी परिक्रमा करली है फिर आप मुझे क्यों पृथ्वी की परिक्रमा करने की आज्ञा दे रहे हैं ?।३१। ब्रह्माजी ने कहा—गणेश के ये वचन सुनकर लौकिक गति-विधि का आश्रय ग्रहण करते हुए महा लीलाधारी दोनों ने कहा ।३२। हे पुत्र ! तुमने भूमण्डल की परिक्रमा किस समय पूरी कर डाली है ? प्रदक्षिणा न करके भी ऐसी बात क्यों कहते हो ? यह भूमि तो सात द्वीपों से सागरान्त पर्यन्त बड़े-बड़े विशाल पर्वतों से युक्त है ।३३। ब्रह्माजी ने कहा—अपने माता-पिता शिव पार्वती के ये वचन सुनकर महा मतिमान् गणेश जी ने उत्तर दिता ।३४। गणेशजी ने कहा—मैंने आप दोनों माता-पिताओं का पूजन कर सात बार परिक्रमा कर ली है। मैंने तो अपनी बुद्धि से समस्त भूमण्डल की भली भाँति पहले ही प्रदक्षिणा समाप्त करली है ।३५।

इत्येवं वचनं वेदे शास्त्रे वा धर्मसञ्चये ।
वर्त्तते किं च तत्तथ्य न हि किं तथ्यमेव वा ।३६
पित्रोश्च पूजनं कृत्वा प्रक्रांतिं च करोति यः ।
तस्य वै पृथिवीजन्यं फल भवति निश्चितम् ।३७
अपहाय गृहे वो वै पितरौ तीर्थमाव्रजेत् ।
तस्य पाप तथा प्रोक्तं हनने च तयोर्यथा ।३८
पुत्रस्त्र च महात्तीर्थं पित्रोश्चरणपङ्कजम् ।
अन्यतीर्थं तु दुरे वै गत्वा सम्प्राप्यते पुनः ।३९

इदं संनिहितं तार्थं सुलभं धर्मसाधनम् ।
पुत्रस्य च स्त्रियाश्चैव तीर्थं गेहे सुशोभनम् ।४०
इतिशास्त्राणि वेदाश्च भाषन्ते यन्निरन्तरम् ।
भवद्भ्यां तत्प्रकर्त्तव्यमसत्यं पुनरेव च ।४१
भवदीयं त्विद रूपमसत्यं च भवेदिह ।
तदा वेदोऽप्यसत्यो वै भवेदिति न संशयः ।४२

यह बात तो वेदों और धर्म शास्त्रों में लिखी हुई है । यह शास्त्र के वचन सत्य हैं या असत्य हैं इसका निर्णय करके आप ही बताने की कृपा करें ।३६। शास्त्र कहता है कि जो अपने माता-पिता का अर्चन करके उनकी परिक्रमा कर लेता है उसे इस भूमण्डल की परिक्रमा पूर्ण करने के फल की सुनिश्चित प्राप्ति हो जाती है ।३७। जो कोई अपने माता-पिता को घर में यों ही छोड़कर तीर्थाटन करने को जाया करता है उस बुद्धिहीन को उनके मार देने का महा-पाप लगता है । अतएव उनकी आज्ञा प्राप्त करके ही कहीं जाना चाहिए ।३८। पुत्र के लिये माता-पिता की सेवा में संलग्न रहना ही सबसे बड़ा तीर्थ होता है । माता-पिता के चरणों की सेवा तो घर में ही रहकर सम्पन्न होती है और अन्य तीर्थों के लिए तो दूर जाना पड़ता है ।३९। यह परम पुन्यमय तीर्थ सर्वदा समीप में स्थित और परम सुलभ तथा समस्त धर्मों का साधन स्वरूप है । पुत्र की स्त्री के लिए भी घर में इसी को परम शोभन तीर्थ बतलाया गया है ।४०। वेद और समस्त धर्मशास्त्र इसी बात को निरन्तर बतलाते हैं, आपको भी इसे मानना चाहिए नहीं तो ये सब शास्त्र झूठे हो जायेंगे ।४१। यदि आप ऐसा नहीं करेंगे तो आपका यह सत्य स्वरूप भी असत्य हो जायगा और इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि इसी भाँति ये वेद भी असत्य हो जायेंगे ।४२।

शीघ्रं चः भवितव्यो मे विवाहः क्रियतां शुभः ।
अथवा वेदशास्त्रञ्च व्यलीकं कथ्यतामिति ।४३
द्वयोः श्रेष्ठतमं मध्ये यत्स्यात्सम्यग्विचार्य तत् ।
कर्तव्यं च प्रयत्नेन पितरौ धर्मरूपिणौ ।४४

इत्युक्त्वा पार्वतीपुत्रः स गणेशः प्रकृष्टधीः ।
विरराम महाज्ञानी तदा बुद्धिमतां वरः ।४५।
तौ दंपती च विश्वेशौ पार्वतीशंकरौ तदा ।
इति श्रुत्वा वचस्तस्य विस्मयं परमं गतौ ।४६।
ततः शिवा शिवश्चैव पुत्रं बुद्धिविचक्षणम् ।
संप्रशस्योचतुः प्रीतया तौ यथार्थप्रभाषिणम् ।४७।
पुत्र ते विमला बुद्धिः समुत्पन्न महात्मनः ।
त्वयोक्तं यद्वचश्चैव ततश्चैव च नान्यथा ।४८।
समुत्पन्ने च दुःखे च यस्य बुद्धिर्विशिष्यते ।
तस्य दुःखं विनश्येत सूर्ये दृष्टे तथा तमः ।४९।

अब आपको मेरा शुभ विवाह यथा सम्भव शीघ्रातिशीघ्र कर देना चाहिए या फिर आप इस वेद-शास्त्र की माननीय मर्यादा को व्यर्थ बन दीजियेगा ।४३। आप धर्म के स्वरूप वाले माता-पिता हैं अतः इन दोनों बातों के मध्य में जो भी श्रेष्ठ समझें उसे ही यत्न के साथ करने की कृपा करें ।४। ब्रह्माजी ने कहा—महाज्ञानी और महायतियों में परम श्रेष्ठ पार्वती के पुत्र गणेशजी ने प्रसन्नता के साथ इतना कहकर मौन का अवलम्बन ले लिया ।४५। उस समय गणेश के इन वचनों को सुनकर समस्त विश्व की माता पार्वती और जगत पिता परमेश्वर परम आश्चर्यान्वित हुए ।४६। उस समय भवानी महेश्वर ने अपने आत्मज गणेश की इस तरह विलक्षण बुद्धि से पूर्ण बातें सुनकर उसकी अत्यधिक बड़ाई की और प्रेम के साथ कहा, हे पुत्र ! तुम सर्वथा यथार्थ कह रहे हो ।४७। शिव और रुद्राणी दोनों ने कहा—हे पुत्र ! निश्चय ही तुम्हारी लोकोत्तर निर्मल बुद्धि महात्माओं जैसी है। तुमने जो कुछ भी इस समय कहा है वह बिल्कुल यथार्थ है । इसमें कुछ भी अन्यथा नहीं है ।४८। भुवन भास्कर के उदय हो जाने पर अन्धकार की भाँति सङ्कट का समय आ पड़ने पर भी जिसकी बुद्धि विशेष रूप से सुस्थिर बनी रहती है उसका दुःख नष्ट हो जाता है ।४९।

बुद्धिर्यस्य बलं तस्य निर्बुद्धेस्तु कुतो बलम् ।

कूपे सिंहो मदोन्मत्तः शशकेन निपातितः ।५०।
वेदशास्त्रपुराणेषु बालकस्य यथोदितम् ।
त्वया कृतं तु तत्सर्वं धर्मस्य परिपालनम् ।५१।
सम्यक्कृतं त्वथा यच्च तत्केनापि भवेदिह ।
आवाभ्यां मानित तच्च नान्यथा क्रियतेऽधुना ।५२।
एत्युक्त्या तौ समाश्वास्य गणेशं बुद्धिसागरम् ।
विवाहकरणे चास्य मति चक्रतुरुत्तमाम् ।५३।

वस्तुतः जिसमें विवेक बुद्धि होती है उसी में बल का भी निवास रहता है । जो बुद्धिहीन होता है उसमें बल कभी भी नहीं रह सकता है । बुद्धिमान् खरगोश ने तो बुद्धि के द्वारा महान् मदोन्मत्त सिंह को कुंए में डालकर नष्ट कर दिया था ।५०। वेद और शास्त्रों में एवं महा-पुराणों में जैसा भी बालकों का कर्त्तव्य बताया गया है तुमने उसका पूर्ण रूप से अक्षरशः पालन किया है ।५१। हे पुत्र ! इस समय तुमने जो कुछ किया उसे अन्य कोई भी नहीं कर सकता । तुम्हारी बात को अन्यथा कर देने की सामर्थ्य किसी में नहीं है । हम दोनों ने अब तुम्हारी बात मान ली है ।५२। ब्रह्माजी ने कहा—इस तरह महादेव पार्वती दोनों ने बुद्धि के सागर गणेश को आश्वासन देते हुए उनके विवाह कर देने की इच्छा प्रकट की ।५३।

# रुद्र संहिता– युद्ध खण्ड

## ।। शंखचूड और शिव का दूत प्रेषण ।।

तत्र स्थित्वा दानवेन्द्रो महान्तं दानवेश्वरम् ।
दूत कृत्वा महाविज्ञं प्रेषयामास शंकरम् ।१।
स तत्र गत्वा दूतश्च चन्द्रभालं ददर्श ह ।
वटमूले समासीनं सूर्यकोटिसमप्रभम् ।२।
कृत्वा योगासनं दृष्ट्या मुद्रायुक्त च सस्मितम् ।
शुद्धिस्फटिकसंकाशं ज्वलंतं ब्रह्मतेजसा ।३।

त्रिशूलपट्टिशधरं व्याघ्रचर्माम्बरावृतम् ।
भक्तमृत्युहरं शांतं गौरीकांतं त्रिलोचनम् ।४।
तपसां फलदातारं कर्त्तारं सर्वसम्पदाम् ।
आशुतोषं प्रसन्नास्यं भक्तानुग्रहकातरम् ।५।
विश्वनाथं विश्वबीजं विश्वरूपं च विश्वजम् ।
विश्वेश्वरं विश्वकरं विश्वसंहारकारणम् ।६।
कारणं कारणानां च नरकार्णवतारकम् ।
ज्ञानप्रदं ज्ञानबीजं ज्ञानानन्दं सनातनम् ।७।

श्रीसनत्कुमार जी ने कहा— शङ्खचूड ने वहीं पर स्थित होकर महान् दानवेश्वर को अपना दूत बनाकर भगवान् शंकर के समीप में भेजा ।१। दूत ने कोटि सूर्य के समान कान्ति वाले वट के मूल में विराजमान भगवान शङ्कर के दर्शन किये ।२। भगवान शिव योगासन की मुद्रा में बैठकर दृष्टि लगाये हुए हास्ययुक्त थे स्फटिक मणि के तुल्य ब्रह्म-तेज से पूर्ण प्रकाशित हो रहे थे ।३। दूत ने देखा कि शिव त्रिशूल और पट्टिश लेकर व्याघ्रचर्म धारण किये हुए हैं । गौरी के पति त्रिलोचन परम शान्ति की मुद्रा में स्थित अपने भक्तों की मृत्यु का हरण करने वाले हैं । शिव भक्तों को तपश्चर्या के फल प्रदान करने वाले, समस्त सम्पत्तियों के दाता, शीघ्रातिशीघ्र भक्तों के ऊपर अनुग्रह करने के कारण कातर होकर प्रसन्न होने वाले हैं ।४–५। भगवान् शङ्कर विश्व के स्वामी — विश्व के बीज-रूप—स्वयं विश्व स्वरूप—विश्व के उत्पादक—विश्व के भरण-पोषण कर्त्ता और विश्व के संहार करने वाले देव हैं ।६। ये कारण के भी कारण, नरक रूपी समुद्र से पार करने वाले — ज्ञान के प्रदान-कर्त्ता ज्ञान के बीज रूप और सर्वदा स्वयं ज्ञानानन्द में निमग्न एवम् सनातन हैं । शङ्खचूड के दूत दानवेश्वर ने इस सुन्दर स्वरूप में समन्वित शिव को देखा ।७।

अवरुह्य रथाद्दूतस्तं दृष्ट्वा दानवेश्वरः ।
शंकरं सकुमारं च शिरसा प्रणनाम सः ।८।

वामतो भद्रकालीं च स्कन्दं तत्पुरतः स्थितम् ।
लोकाशिष ददौ तस्मै काली स्कन्दश्च शङ्करः ।९।
अथासौ शंखचूडस्य दूतः परमशास्त्रवित् ।
उवाच शंकरं नत्वा करौ बद्ध्वा शुभं वचः ।१०।
शंखचूडस्य दूतोऽहं त्वत्सकाशमिहागतः ।
वर्तते ते किमिच्छाऽद्य तत्वं ब्रूहि महेश्वरः ।११।
इति श्रुत्वा च वचनं शंखचूडस्य शंकरः ।
प्रसन्नात्म महादेवो भगवांस्तमुवाच ह ।१२।
शृणु दूत महाज्ञ वचो मम सुखावहम् ।
कथनीयमिदं तस्मै निर्विवादं विचार्य च ।१३।
विधाता जगतां ब्रह्मा पिता धर्मस्य धर्मवित् ।
मरीचिस्तस्य पुत्रश्च कश्यपस्तत्सुतः स्मृतः ।१४।

दानवेश्वर ने अपने रथ से उतरकर परम सुकुमार स्वरूप वाले शंकर को सादर प्रणाम किया ।८। भगवान शिव के वाम भाग में भद्रकाली और आगे स्कन्द विराजमान थे । काली देवी, षण्मुख और शङ्कर ने लोक-रीति का निर्वाह करते हुए आशीर्वाद दिया ।९। उस समय शास्त्र के ज्ञाता शङ्खचूड के दूत दानवेश्वर ने दोनों अपने हाथ जोड़कर शिवजी से प्रार्थना की ।१०। दूत ने कहा — हे महेश्वर ! मैं शङ्खचूड का दूत होकर आपकी सेवा में उपस्थित हुआ हूँ । आपकी जो भी इच्छा हो वह मुझसे तात्विक रूप से कहिए ।११। सनत्कुमार ने कहा—शङ्खचूड के दूत दाननेश्वर के ये वचन श्रवण कर अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक महादेव बोले ।१२। श्री शिव ने कहा—हे महापण्डित दूत ! मेरा सन्देश सावधानी से सुनकर तुम अपने स्वामी से विचारपूर्वक निर्विवाद कह देना ।१३। ब्रह्मा इस समस्त जगत के पिता और धर्म को पूर्णरूप से जानने वाले । ब्रह्मा के पुत्र मरीचि और उनके पुत्र कश्यप हुए ।१४।

दक्षः प्रीत्या ददौ तस्मै निज कन्यास्त्रयोदश ।
तास्तेत्र च दनुः साध्वी तत्सौभाग्यविवर्द्धिनी ।१५।

चत्वारस्ते दनोः पुत्रा दानवास्तेजसोल्बणाः ।
येष्वेको विप्रशित्तिस्तु महाबलपराक्रमः ।१६।
तत्पुत्रो धार्मिको दंभो दानवेन्द्रो महामतिः ।
तस्य त्वं तनयः श्रेष्ठो धर्मात्मा दानवेश्वरः ।१७।
पुरा त्वं पार्षदो गोपेष्वेव च धार्मिकः ।
अधुना राधिकाशापाज्जातस्त्वं दानवेश्वरः ।१८।
दानवीं योनिमायातस्तत्वतो न हि दानवः ।
निजवृत्तं पुरा ज्ञात्वा देववैरं त्यजाधुना ।१९।
द्रोहं न कुरु तैः सार्द्धं स्वपदं भुंक्ष्व सादरम् ।
नाधिकं सविकारं च कुरु राज्यं विचार्य च ।२०।
देहि राज्यं च देवानां मत्प्रीतिं रक्ष दानव ।
निजराज्ये सुखं तिष्ठ तिष्ठंतु स्वपदे सुराः ।२१।

प्रजापति दक्ष ने अपनी तेरह कन्याऐं कश्यप को दीं। उनमें एक परम पतिव्रता दनु नाम वाली कन्या थी जो कि उनके सौभाग्य को बढ़ाने वाली थी ।१५। उससे महान् तेजस्वी चार दानव पुत्रों ने जन्म ग्रहण किया। इनमें एक विप्रचित्ति नाम वाला अत्यन्त बलवान् तथा पराक्रमी था ।१६। विप्रचित्ति का पुत्र अति बुद्धिमानी एवं परम धार्मिक दानवराज दम्भ उत्पन्न हुआ उसके प्रिय पुत्र धर्मात्मा तुमने जन्म लिया ।१७। हे दानवेश्वर ! पहिले तुम भगवान् श्रीकृष्ण के प्रिय पार्षद गोपों में एक प्रमुख गोप थे। इस समय श्री राधिका के शाप के कारण दानवेश्वर हुए हो ।१८। तुम शापवश ही इस दानव योनि में आ गये हो वस्तुतः दानव नहीं हो, इसलिए तुम अपना प्राचीन हाल समझकर देववृन्द के साथ वैरभाव को त्याग दो ।९। देवताओं के साथ किसी प्रकार का द्रोह न करते हुये अपने पद का सानन्द उपभोग करो। ऐसा करने में विचार पूर्वक देखो तुम्हारी कुछ भी हानि नहीं है ।२०। हे दानवेश्वर ! मेरी प्रीति के विषय में विचार कर देवताओं को उनका राज्य लौटा दो। तुमको सुखपूर्वक अपने ही राज्य में स्थित रहना चाहिये। देवगण अपने पद पर स्थित रहें, इसी में भलाई है ।२१।

अलं भूतविरोधेन देवद्रोहेण किं पुनः ।
कुलीनाः शुद्ध कर्माणः सर्वे कश्यपवंशजाः ।२२।
यानि कानि च पापानि ब्रह्महत्यादिकानि च ।
ज्ञातिद्रोहजपापस्य कलां नार्हति षोडशीम् ।२३।
इत्यादिबहुवार्ता च श्रुतिस्मृतिपरां शुभाम् ।
प्रोवाच शंकरस्तस्मै बोधयन् ज्ञानमुत्तमम् ।२४।
शिक्षितः शंखचूडेन स दूतस्तर्कवित्तमः ।
उवाच वचनं नम्रो भवितव्यविमोहितः ।२५।
त्वया यत्कथितं देव नान्यथा तत्तथा वचः ।
तथ्यं किंचिद्यथार्थं च श्रूयतां मे निवेदनम् ।२६।
ज्ञातिद्रोहे महत्पापं त्वयोक्तमधुना च यत् ।
तत्किमीशासुराणां च न सुराणां वद प्रभो ।२७।
सर्वेषामिति चेत्तद्वै तदा वच्मि विचार्य च ।
निर्णयं ब्रूहि तत्राद्य कुरु संदेहभंजनम् ।२८।

साधारण प्राणियों के साथ भी विरोध भाव रखना अच्छा नहीं होता है फिर देवगण से विरोध रखने के बावत क्या कहा जावे ? ये सभी शुद्ध कर्मों के करने वाले परम कुलीन कश्यप ऋषि की सन्तान हैं ।२२। ब्रह्म-हत्या आदि जितने भी महाघोर पाप होते हैं वे सभी अपनी ज्ञाति से द्रोह करने के पाप की सोलहवीं कला के बराबर भी नहीं होते हैं ।२३। सनत्कुमार जी ने कहा—इस रीति से श्रुति एवं स्मृति के सिद्धान्त से अनुमत अनेक उपदेशमय बातें कहते हुये भगवान् शंकर ने उसे भली-भाँति समझाकर अपना ज्ञान स्वरूप सन्देश कहा ।२४। इसके अनन्तर शङ्खचूड़ के द्वारा समझाये हुये तर्क के जानने वाले उस दूत ने भवितव्यता से मोहित होकर नम्रतापूर्वक शिव से कहा ।२५। शङ्खचूड़ के दूत ने कहा—हे देव ! आपने जो कुछ भी मुझ से कहा वह सर्वथा सत्य है, किन्तु अब मैं जो भी निवेदन करना चाहता हूँ उसे भी आप सत्य-सत्य सुनने की कृपा करें ।२६। हे आदिदेव ! अभी आपने ज्ञाति के साथ द्रोह को एक महान् पाप बतलाया है । यह अक्षरशः सत्य

है किन्तु क्या यह बात केवल असुरों के लिये ही है देववृन्द के लिये नहीं हे ? ।२७। यदि दोनों पक्षों के लिये यह जाति-द्रोह के महान् पाप की बात है तो फिर मैं विचार करके कुछ निवेदन करता हूँ, आप मेरे सन्देह का निवारण करिये ।२८।

मधुकैटभयोर्दैत्यवरयोः प्रलयार्णवे ।
शिरश्छेदं चकारासौ कस्माच्चक्री महेश्वर ।२९
त्रिपुरैः सह संयुद्धं भस्मत्वकरणं कुतः ।
भवांश्चकार गिरिश सुरपक्षीति विश्रुतम् ।३०
गृहीत्वा तस्य सर्वस्वं कुतः प्रस्थापितो बलिः ।
सुतलादि समुद्धर्तुं तद्द्वारे च गदाधरः ।।३१
सभ्रातृको हिरण्याक्षः कथं देवैश्च हिंसितः ।
शुंभादयोऽसुराश्चैव कथं देवैर्निपातिताः ।३२
पुरा समुद्रमथने पीयूषं भक्षितं सुरैः ।
क्लेशभाजो वयं तत्र ते सर्वे फलभोगिनः ।३३
क्रीडाभांडमिदं विश्वं कालस्य परमात्मनः ।
स ददाति यदा यस्मै तस्यैश्वर्यं भवेत्तदा ।३४
देवदानवयोर्वैरं शश्वन्नैमित्तिकं सदा ।
पराजयो जयस्तेषां कालाधीनः क्रमेण च ।३५

हे महेश्वर ! यदि ऐसा सभी के लिये है तो फिर आपने मधुकैटभ श्रेष्ठ दैत्य का मस्तक चक्र से क्यों काटा था जब अन्य कोई कारण न था ।२९। हे गिरीश ! आपने त्रिपुरासुर के साथ किस कारण से महायुद्ध किया था और फिर क्यों उसे भस्मीभूत बना दिया ? आपने देववृन्द का पक्ष लेकर उनका ही कल्याण किस लिये किया था ? ।३०। राजा बलि का सब कुछ हरण करने के पश्चात् भी उसको पाताल लोक में भेजने का क्या कारण था जहाँ कि सर्वथा गदा धारण किये हुए उसके द्वार पर स्थित रहा करते हैं ? ।३१। अपने सहोदर भाई के सहित देवताओं ने हिरण्याक्ष को किस कारण मार गिराया और देवों के ही द्वारा शुम्भादि महाबली दैत्य कैसे मार दिये गये ? ।३२। समुद्र मन्थन के महाप्रयास

में हम सभी ने अत्यन्त घोर श्रम के साथ क्लेश भोगा किन्तु अमृत का पान केवल देवों ने ही करके उस श्रम फल को प्राप्त किया ।३३। यह यह समस्त विश्व काल का एक खिलौना है । परमात्मा-स्वरूप यह काल जब भी जिसको देता है यह ऐश्वर्य उसे प्राप्त हो जाता है ।३४। देवता और दैत्यों के बीच में होने वाले युद्ध तथा बैर का कुछ न कुछ निमित्त रहा करता है । इन में जय और पराजय का होना काल के अधीन होता है ।३५।

तवानयोर्विरोधे च गमनं निष्फलं भवेत् ।
समसम्बन्धिनां तद्वै रोचते नेश्वरस्य ते ।३६
सुरासुराणां सर्वषासीश्वरस्य महात्मनः ।
इयं ते रहिता लज्जा स्पर्द्धाऽस्माभिः सहाधुना ।३७
यतोऽधिका चैव कीर्तिर्हानिश्चैव पराजये ।
तवैतद्विपरीतं च मनसा संविचार्यताम् ।३८
इत्येतद्वचनं श्रुत्वा सप्रहस्य त्रिलोचनः ।
यथोचित च मधुरमुवाच दानवेश्वरम् ।३९
वयं भक्तपराधीना न स्वतन्त्राः कदापि हि ।
तदिच्छया तत्कर्माण न कस्यापि च पक्षिणः ।४०
पुरा विधिप्रार्थनया युद्धमादौ हरेरपि ।
मधुकैटभयोर्दैत्यवरयोः प्रलयार्णवे ।४१
नेवप्रार्थनया तेन हिरण्यकशिपोः पुरा ।
प्रह्लादार्थं वधोऽकारि भक्तानां हितकारिणा ।४२

आपस में इन दोनों के विरोध में व्यर्थ ही आपको नहीं पड़ना चाहिए । विरोध भाव समान बल की शक्ति वालों का ही उचित हुआ करता है । हे शिव ! आपको विरोध करना शोभा नहीं देता है ।३६। आप तो देव और दैत्य सभी के स्वामी हैं । यह एक बड़ी लज्जा की-सी बात है कि आप जैसे महान् आत्मा वाले का हमारे साथ बैर-भाव रहता है ।३७। जिस जयलाभ में बहुत बड़ी कीर्ति और हार हो जाने पर महती हानि हो, वह बात आपके स्वरूप से सर्वथा विपरीत है । आप

स्वयं इसका विचार मन में करें ।३८। सनत्कुमार जी ने कहा—दानवेश्वर के ऐसे वचन श्रवण कर महेश्वर हँसते हुए समुचित एवं मधुर वचनों द्वारा उससे बोले ।३९। महेश ने कहा—हे दानवेश्वर ? मैं स्वतन्त्र नहीं हूँ, सर्वदा अपने भक्तजन के अधीन रहा करता हूँ। उनकी इच्छा के अनुसार ही मुझे कर्म करने को विवश होना पड़ता हैं। हम कभी किसी का भी पक्षपात नहीं किया करते हैं ।४०। सर्व प्रथम विधाता द्वारा प्रार्थना की जाने पर प्रलय-सागर में विष्णु भगवान् ने मधु कैटभ के साथ युद्ध किया था ।४१। देवगण की दीन प्रार्थना पर ही भक्त प्रहलाद की रक्षा के लिये और भक्तजन के हितार्थ हिरण्यकशिपु का वध विष्णु ने नृसिंह स्वरूप से किया था ।४२।

त्रिपुरैः सह संयुद्धं भस्मत्वकरणं ततः ।
देवप्रार्थनयाऽकारि मयापि च पुरा श्रुतम् ।४३।
सर्वेश्वर्याः सर्वमातुर्देवप्रार्थनया पुरा ।
आसीच्छुंभादभिर्युद्धं वधस्तेषां तया कृतः ।४४।
अद्यापि त्रिदशः सर्वे ब्रह्माणं शरणं ययुः ।
स सदेव हरिर्मां च देव शरणामागतः ।४५।
हरिब्रह्मादिकानां च प्रार्थनावशतोऽप्यहम् ।
सुराणामीश्वरो दूत युद्धार्थमगमं खलु ।४६।
पार्षदप्रवरस्त्वं हि कृष्णस्य च महात्मनः ।
ये ये हताश्च दैतेया न हि केऽपित्वया समाः ।४७।
का लज्जा महती राजन् मम युद्धे त्वया सह ।
देवकार्यार्थमीशौऽहं विनयेन च प्रेषितः ।४८।
गच्छ त्वं शंखचूडं वै कथनीयं च मे वचः ।
स च युक्तं करोत्वत्र सुरकार्यं करोम्यहम् ।४९।
इत्युक्त्वा शंकरस्तत्र विरराम महेश्वरः ।
उत्तस्थौ शंखचूडस्य दूतोऽगच्छत्तदंतिकम् ।५०।

मैंने भी देवगण की प्रार्थना और अतिशय भक्ति की जाने पर त्रिपुरा-

सुर का संहार किया था—यह बात सर्वत्र प्रसिद्ध ही है । ४३ । सबका वैभव और पद बलात् छीनने वाले तथा देवगण को अत्यन्त कष्ट देने वाले शुम्भ आदि का वध भी जब देवों ने बहुत बार प्रार्थना की थी, किया गया था ।४४। इस समय भी समस्त देवगण पहिले ब्रह्माजी की शरण गये और फिर ब्रह्मा विष्णु मेरी शरण में आये हैं ।४५। हे दूत ! मैं अब हरि तथा ब्रह्मा की प्रार्थना करने पर ही यहां देवगण की ओर से संग्राम करने के लिए उपस्थित हुआ हूँ ।४६। मैं पुनः तुमको बतला देना चाहता हूँ कि तुम भगवान् कृष्ण के परमोत्तम पार्षद हो, अब तक जितने भी असुर मारे गए हैं तुम्हारे सदृश उनमें एक भी कोई नहीं था ।४७। हे राजन् ! तुम्हारे साथ में संग्राम करने के कार्य में मुझे क्या लज्जा हो सकती है ? यह तो देवों का कार्य ही है जिसे पूर्ण करने के लिये विजय प्रार्थना से प्रेरित होकर मुझ ईश्वर को यहाँ आना पड़ा है । ४८ । अब यहाँ से जाकर तुम शंखचूड़ से स्पष्ट कह देना कि उसके मनमें जो भी रुचे वह वही करे । मुझे तो यहाँ अब देव-कार्य करना ही है । ४९ । इतना कहने के पश्चात् महेश्वर चुप होगये और शङ्खचूड़ के द्वारा प्रेषित वह दूत भी वहां से उठकर अपने स्वामी के समीप चला गया ।५०।

## ॥ देवता-दानवों का रोमहर्षण युद्ध ॥

स दूतस्तत्र गत्वा च शिववाक्यं जगाद ह ।
सविस्तरं यथार्थं च निश्चयं तस्य तत्वतः ।१।
तच्छ्रुत्वा शखचूडोऽसौ दानवेन्द्रः प्रतापवान् ।
अंगीचकार सुप्रीत्या रणमेव स दानवः ।२।
समारुरोह यानं च सहामात्यैश्च सत्वरः ।
आदि देश स्वसैन्यं च युद्धार्थं शकरेण च ।३।
शिवः स्वसैन्यं देवांश्च प्रेरयामास सत्वरः ।
स्वयमप्यखिलेशोऽपि संनद्धोऽभूच्च लीलया ।४।
युद्धारम्भो वभूवाशु नेदुर्वाद्यानि भूरिशः ।
कोलाहलश्च संजातो बीरशब्दस्तथैव च ।५।

देवदानवयोर्युद्धं परस्परमभून्मुने ।
धर्मतो युयुधे तत्र देवदानवोर्गणः ।६
स्वयं महेन्द्रो युयुधे सार्द्धं च वृषपर्वणा ।
भास्करो युयुधे विप्रचित्तानां सह धर्मतः ।७

श्री सनत्कुमारजी ने कहा—उस दूत ने वापिस जाकर अपने नृपेन्द्र को भगवान् शङ्कर से होने वाली पूरी बातें सुना दीं और उनके अन्तिम निश्चय को विस्तृत रूप से बतला दिया ।१। यह सब श्रवण करने के अनन्तर दानवों के राजा प्रतापी शङ्खचूड ने सप्रेम युद्ध करना स्वीकृत कर लिया ।२। शङ्खचूड अपने समस्त मन्त्रिगण के सहित विमान पर चढ़कर तैयार हो गया और शिव के साथ संग्राम करने का आदेश सेना को शीघ्र ही दे दिया ।३। उधर शङ्कर भगवान् भी समस्त देवताओं तथा सेना को प्रेरित लीला के सहित युद्ध के लिए प्रस्तुत हो गए ।४। उस समय तुरन्त ही युद्ध का आरम्भ हो गया । युद्ध क्षेत्र में बहुत प्रकार के वाद्यों का वादन तथा वीर योद्धाओं का महान कोलाहल सर्वत्र छा गया ।५। हे मुनिराज ! तब देव और दानवों का आपस में अत्यन्त घोर धर्म युद्ध होना शुरू हो गया ।६। इन्द्रदेव वृषपर्वा के साथ और भास्कर विप्रचित्ति के साथ धर्मयुद्ध में प्रवृत्त हो गए ।७।

दम्भेन सह विष्णुश्च चकार परमं रणम् ।
कालासुरेण कालश्च गोकर्णे हुताशनः ।८
कबेरः कालकेयेन विश्वकर्मा मयेन च ।
भयंकरेण मृत्युश्च संहारेण यमस्तथा ।९
कालम्बिकेन वरुणश्चंचलेन समीरणः ।
बुधश्च घटपृष्टेन रक्ताक्षेण शनैश्चरः ।१०
जयन्तो रत्नसारेण वसवो वर्चसा गणैः ।
अश्विनौ दीप्तिमद्भ्या च धूम्रेण नलकूबरः ।११
धुरन्धरेण धर्मश्च गणकाक्षेण मङ्गलः ।
शोभाकरेण वैश्वनः पिपिरेन च मन्मथः ।१२

गोकामुखेन चूर्णेन खड्गनाम्ना सुरेण च ।
धूम्रेण सह्लेनापि विश्वेन च प्रतापिना ।।१३
पलाशेन द्वादशार्का युयुधुधर्मतः परे ।
असुरैरमराः सार्द्धं शिवसाहाय्यशालिनः ।।१४

विष्णु दम्भ दैत्य से, कालदेव कालासुर से और हुताशन गोकर्ण से घोर युद्ध करने लगे ।।८।। कुवेर ने कालकेय से, विश्वकर्मा ने मय नामक असुर से, मृत्यु ने भयंकर से, यमराज का संहारक से, वरुण का कालाम्बिक से, पवनदेव का चंचलासुर से, बुध का घटपृष्ठ से, शनिदेव का रक्ताक्ष नाम वाले असुर से, वर्चसगण तथा रत्नसार के साथ जयन्त का, अश्विनीकुमार का दीप्ति मानों के साथ और नलकूबर का धूम्र के साथ महान युद्ध हुआ ।।९-११।। धर्म और धुरन्धर का, मङ्गल और गणकाक्ष का, वैश्वानर और शोभाकार का तथा मन्मथ और पिपिर का धर्म-युद्ध होने लगा । द्वादश आदित्य गोकामुख, चूर्णखड्ग, असुर, धूम्र संहल, विश्वप्रतापी और पलाश के साथ युद्ध करने में संलग्न हो गये और भगवान शंकर की सहायता प्राप्त कर देवताओं ने दैत्यगण से अत्यन्त भयानक युद्ध किया ।।१२-१४।।

एकादश महारुद्राश्चैकादशभयंकरैः ।
असुरैर्युयुधुर्वीरै र्महाबलपराक्रमैः ।।१५
महामणिश्च युयुधे चोग्रचंडादिभिःसह ।
राहुणा सह चन्द्रश्च जीवः शुक्रेण धर्मतः ।।१६
नन्दीश्वरादयः सर्वे दानवप्रवरैः सह ।
युयुधश्च महायुद्धे नोक्ता विस्तरतः पृथक् ।।१७
वटमूले तदा शभुस्तस्थौ काल्या सुतेन च ।
सर्वे च युयुधुः सैन्यसमूहाः सततं मुने ।।१८
रत्नसिंहासन रम्ये कोटिदानवसंयुतेः ।
उवास शंखचूडश्च रत्नभूषणभूषितः ।।१९
महायुद्धो बभूवाथ देवासुरविमर्दनः ।
नानायुधानि दिध्यानि चलंतिस्म महामृधे ।।२०

गदर्ष्टिपट्टिशाश्चक्रभुशुंडिप्रासमुद्गराः ।
निस्त्रिंशभल्लपरिघाः शक्त्युन्मुखरपश्वधाः ॥२१
शरतोमरखड्गाश्च शतघ्न्यश्च सहस्रशः ।
भिंदिपालादयश्चान्ये वीरहस्तेषु शोभिताः ॥२२

एकादश महारुद्रों ने महाभयंकर, महाबली, महापराक्रमी ग्यारह असुरों से युद्ध किया। महामणि और उग्रचण्ड चन्द्र और राहु, देवगुरु बृहस्पति और शुक्र परस्पर में युद्ध करने लगे ॥१५–१६॥ उस समय नन्दीश्वर प्रभृति समस्त शिव गण भी उन सभी दानवों के साथ महायुद्ध में प्रवृत्त हो गए।१७। भगवान् महेश्वर, महाकाली तथा अपने पुत्र के साथ वट वृक्ष के मूल के निकट विराजमान हो रहे थे और उनकी समस्त सेना निरन्तर युद्ध कर रही थी ॥१८॥ इसी तरह रत्नजटित रमणीय सिंहासन पर करोड़ों दैत्यों के साथ बहुमूल्य मणि एवं रत्नों के अनेक आभरणों से समलंकृत दानवेन्द्र शंखचूड विराजमान हो रहा था ॥१९॥ इस युद्ध भूमि में देवासुरों का प्राणों का संहारक महायुद्ध हो रहा था और उसमें विविध प्रकार के अनेक दिव्य आयुधों का प्रहार किया जा रहा था ॥२०॥ गदा, पट्टिश, ऋष्टि, भुशुण्डी, चक्र, मुद्गर, पाश, भल्ल निस्त्रिंश, परिध, शक्ति, परशु, सन्मुख, शर, तोमर, खड्ग, भिन्दिपाल और सहस्रों शतघ्नी ( तोपें ) आदि महावीरों के हाथों में शोभित होकर प्रयोग में लाये जा रहे थे ॥२१-२२॥

शिरांसि चिच्छिदुश्चैभिर्वीरास्तत्र महोत्सवाः ।
वीराणन्मुभयोश्चैव सैन्ययोर्गर्जतो रणे ॥२२
गजास्तुरंगा बहवः स्यन्दनाश्च पदातयः ।
सारोहवाहा विविधास्तत्रासन् सुविखंडिता ॥२४
निकृत्तबाहूरुकरकटिकर्णयुगांघ्रयः ।
संछिन्नध्वजबाणासितनुत्रवरभूषणाः ॥२५
समुद्धतकिरीटैश्च शिरोभिः सह कुंडलैः ।
संरंभनष्टै रास्तीर्णा बभौ भूः करभोरुभिः ॥२६

महाभुजैः साभरणैः संछिन्नैः सायुधैस्तथा ।
अंगरन्यैश्च सहसा पटलैर्वा ससारघैः ॥२७
मृधे भटाः प्रधावतंतः कबंधान् स्वशिरोक्षिभिः ।
पश्यंतस्तत्र चोत्पेतुरुद्यतायुधसद्भुजैः ॥२८

दोनों दलों के वीर योधागण महा गर्जना तथा तर्जन के साथ अपने अतुल पराक्रम से शत्रुओं के शिरों का छेदन कर रहे थे ॥२३॥ उस समय हाथी अश्व, रथ पैदल और रथादि अनेक सवारियाँ नष्ट भ्रष्ट होकर गिरने लगीं ॥२४॥ वीरों के भुज, उरु, कर, कटि, कर्ण और पैर आदि शरीर के अवयव छिन्न-भिन्न हो-होकर गिर रहे थे ॥२५॥ किरीट, कुण्डल आदि से भूषित मस्तकों, ध्वज, बाण, तलवार, बख्तर, टूटे हुए भूषण तथा हाथियों के सूँड आदि से सम्पूर्ण युद्ध भूमि ढक गई ॥२६॥ भूषण और हथियारों से युक्त वीरों की भुजायें यों ही कट-कटकर वहाँ गिर रही थीं और वह भूमि शिरों से मधुमक्खियों के छत्तों के समान व्याप्त हो गई थी ॥२७॥ उस देवासुरों के महान् भीषण युद्ध में योधागण कटकर गिरे हुए मस्तकों को आँखों से देखकर आयुध उठाते हुए धावमान हो रहे थे ॥२८॥

वल्गंतोऽतितरां वीरा युयुधुश्च परस्परम् ।
शस्त्रास्त्रैर्विविधैस्तत्र महाबलपराक्रमाः ॥२९
केचित्स्वर्णमुखैर्बाणैर्विनिहत्य भटान्मृधे ।
व्यनदन् वीरसन्नादं सतोया इव तोयदाः ॥३०
सवतः शरकूटेन वीरः सरथसारथिम् ।
वीरं संछादयामास प्रावृट्सूर्यमिवांबुदः ॥३१
अन्योन्यमभिसंसृत्य युयुधुर्द्वन्द्वयोधिनः ।
आह्वयंतो विशताऽग्रे क्षिपतो मर्मभिर्मिथः ॥३२
सर्वतो वीरसंघाश्च नानाबाहुध्वजायुधाः ।
व्यदृश्यत महासंख्ये कुर्वंतः सिंहसंरवम् ॥३३
महारवान्स्वशंखांश्च विदध्मुर्वै पृथक् पृथक् ।
वल्गनं चक्रिरे तत्र महावीराः प्रहर्षिताः ॥३४

एवं चिरतरं कालं देवदानवयोर्महत् ।
बभूव युद्धं विकटं कराल वीरहर्षदम् ॥३५
महाप्रभोश्च लीलेयं शंकरस्य परात्मनः ।
यया संमोहितं सर्वं सदेवासुरमानुषम् ॥३६

महा पराक्रम वाले वीर अनेक तरह के अस्त्र-शस्त्र उठाकर सिंहनाद करते हुए घोर युद्ध करने लगे ॥२९॥ उनमें कुछ वीर सुवर्ण पंख वाले बाणों से योधाओं का संहार करते हुए महामेघ के तुल्य गम्भीर गर्जनकर रहे थे ॥३०॥ तब तरफ से आने वाले बाणों के समूह से वीर, रथ और सारथी इस प्रकार ढक गये मानो मेघों की घटा ने आकर सूर्य को ढक लिया हो ॥३१॥ द्वन्द्व-युद्ध करने वाले भी एक दूसरे के मर्म स्थलों का भेदन करते हुए प्रहार पर प्रहार कर रहे थे ॥३२॥ सभी ओर से वीरों के समूह नाना भाँति के आयुध हाथों में लेकर सिंह के समान घोर नाद करते हुए युद्ध स्थल में दिखलाई दे रहे थे ॥३३॥ वे बड़े-बड़े शंखों को बजा रहे थे, जिनकी महाध्वनि से आकाश व्याप्त हो रहा था। ऐसे अनेक शंख पृथक् पृथक् बजाते हुए वीर प्रसन्नता के साथ ताड़न और वेधन करने में तत्पर थे। ३४। इस रीति से बहुत समय पर्यन्त देव-दानवों का वह भीषण वीरों को प्रसन्नता देने वाला महाघोर युद्ध हुआ ॥३५॥ यह सब परमेश शंकर की ललित लीला है जिसने देव, दानव, मनुष्य सभी को मोहित कर दिया है ॥३६॥

## ॥ शंखचूड का कार्तिकेय आदि से युद्ध ॥

तदा देवगणाः सर्वे दानवैश्च पराजिताः ।
दुद्रुवुर्भयभीताश्च शस्त्रास्त्रक्षतविग्रहाः ॥१॥
ते परावृत्य विश्वेशं शंकरं शरणं ययुः ।
त्राहि त्राहीति सर्वेशेत्यूचुर्विह्वलया गिरा ॥२
दृष्ट्वा पराजयं तेषां देवादीनां स शंकरः ।
सभयं वचनं श्रुत्वा कोपमुच्चैश्चकार ह ॥३
निरीक्ष्य स कृपादृष्ट्या देवेभ्यश्चाभयं ददौ ।

बलं च स्वगणानां वै वर्द्धयामास तेजसा ।।४
शिवाज्ञप्तस्तदा स्कन्दो दानवानां गणैः सह ।
युयुधे निर्भयः संख्ये महावीरो हरात्मजः ।।५
कृत्वा क्रोध वीरशब्द देवो यस्तारकांतकः ।
अक्षौहिणीनां शतकं समरे स जघान ह ।।६
रुधिर पातयामास काली कमललोचना ।
तेषां शिरांसि सछिद्य बभक्ष सहसा च सा ।।७

सनत्कुमार जी ने कहा—उस समय सभी देवगण दानवों से पराजय प्राप्त कर उनके शस्त्रास्त्रों से क्षत विक्षत होते हुये भागने लगे ।।१।। देवगण युद्ध स्थल से पलायित होकर भगवान शंकर की शरण में पहुँचे और विह्वल वाणी के द्वारा "भगवान् ! हमारी रक्षा कीजिए"—इस तरह पुकार कर कहने लगे ।।२।। उस समय महेश्वर को देव वृन्द की हार देखकर और उनके भय से परिपूर्ण वचन सुनकर महान् क्रोध उत्पन्न हुआ ।।३।। शंकर ने कृपा की दृष्टि से देवों को देखकर उनका भय दूर कर दिया और अपनी तेजोमयी भक्ति के द्वारा अपने गणों में विशेष बल-पराक्रम की वृद्धि कर दी ।।४।। इसके पश्चात् स्कन्द शिव की आज्ञा प्राप्त कर महावीरता का प्रकाश भरते हुए निर्भय होकर दानवों के साथ युद्ध करने के लिये चल दिये ।।५।। उस समय तारक के संहार करने वाले महान् वीर स्कन्द महा गर्जन का घोर शब्द सुनाते हुए दानवों की सैकड़ों अक्षौहिणी सेना का संहार करने लगे ।।६।। इधर महाकाली देवी समर भूमि में दानवों का नाश करती हुई उनके गर्म रुधिर का पान करने में तत्पर हो गई और शत्रु के शिरों को काट कर उनका भक्षण करने लगी ।।७।।

पपौ रक्तानि तेषां च दानवानां समंततः ।
युद्धं चकार विविधं सुरदानवभीषणम् ।।८
शतलक्षं गजेन्द्राणां शतलक्षं नृणां तथा ।
समादायैकहस्तेन मुखे चिक्षेप लीलया ।।९
कबंधानां सहस्रं च संननर्त रणे बहु ।

महान् कोलाहलो जातः क्लीवानां च भयंकरः ॥१०
पुनः स्कन्दः प्रकुप्योच्चैः शरवर्षां चकार ह ।
पातयामास क्षयतः कोटिशोऽसुरनायकान् ॥११
दानवाः शरजालेन स्कन्दस्य क्षतविग्रहाः ।
भीताः प्रदुद्रुवुः सर्वे शेषा मरणतस्तदा ॥१२
वृषपर्वा विप्रचित्तिर्दंडश्चापि विकंपनः ।
स्कन्देन युयुधुः सार्द्धं तेन सर्वे क्रमेण च ॥१३
महामारी च युयुधे न बभूव पराङ्मुखी ।
बभूवुस्ते क्षतांगाश्च स्कन्दशक्तिप्रपीडिताः ॥१४

उस समय देव दानवों का ऐसा महा भयंकर युद्ध हुआ कि सभी तरफ से असुर दल के रुधिर का पान किया जाने लगा ॥८॥ सौ लाख महान् गजों और एक शत लक्ष वीर दानवों को हाथ से उठाकर महा काली लीला से ही अपने मुख में डालने लगी ॥९॥ सैंकड़ों धड़ जिनके मस्तकों का छेदन हो गया था उस रण-भूमि में नाच रहे थे । उस समय भीरु मनुष्यों के हृदय में महा भय की उत्पत्ति करने वाला महान् कोलाहल सब ओर हो रहा था ॥१०॥ ऐसा होते हुए भी कुमार स्कन्द ने क्रोध के साथ बाणों की महा-वृष्टि के द्वारा करोड़ों की संख्या में दानवों का संहार कर दिया ॥११॥ जो स्कन्द की बाण वर्षा से बच गये थे वे क्षत-विक्षत शरीर वाले होकर समर भूमि से भागने लगे ॥१२॥ स्कन्द के साथ क्रम से विप्रचित्ति, वृषपर्वा, दण्ड और विकम्पन ने युद्ध करना आरम्भ किया ॥१३॥ उधर महामारी संग्राम से पराङ् मुख न होते हुए युद्ध कर रही थी । स्कन्द की शक्ति से दैत्य क्षत-विक्षत हो रहे थे ।१४।

महामारीस्कन्दयोश्च विजयोऽभूतदा मुने ।
देवदुंदुभयः स्वर्गे पुष्पवृष्टिः पपात ह ॥१५
स्कन्दस्य समरं दृष्ट्वा महारौद्रं तमद्भुतम् ।
दानवानां क्षयकरं यथा प्रकृतिकल्पकम् ॥१६
महामारीकृतं तच्चोपद्रवं क्षयहेतुकम् ।
चुकोपातीव सहसा सनद्धोऽभूत्स्वयं तदा ॥१७

वरंविमानमारुह्य नानाशस्त्रास्त्रसंयुतम् ।
अभयं सर्ववीराणां नानारत्नपरिच्छदम् ॥१८
महावीरैः शंखचूडो जगाम रथमध्यतः ।
धनुर्विकृष्य कर्णान्तं चकार शरवर्षणम् ॥१९
तस्य सा शरबृष्टिश्च दुर्निवार्य्या भयंकरी ।
महाघोरांधकारश्च वधस्थाने बभूव ह ॥२०
देवः प्रदुद्रुवुः सर्वे येऽन्ये नन्दीश्वरादयः ।
एक एव कार्तिकेयस्तस्थौ समरमूर्द्धनि ॥२१

हे मुनि श्रेष्ठ ! इस युद्ध में स्कन्द और भगवती की जीत हुई । इस विजय को देखकर स्वर्ग में दुन्दुभि बजने लगी और आकाश से पुष्प-वृष्टि हुई ॥१५॥ कुमार स्कन्द ने बहुत ही भीषण प्रकृति-कल्प के समान असुरों का नाश करने वाला युद्ध किया था और उस क्षय का हेतु महा-मारी ने प्रस्तुत किया था। यह देखकर दानवों के राजा को बड़ा भारी क्रोध हुआ और फिर वह स्वयं ही युद्ध करने के लिए तैयार हो गया ॥१६-१७॥ दानवेन्द्र उस समय एक ऐसे विमान पर आरूढ़ हुआ जो सबको अभय देने वाला था और जिसमें नाना प्रकार के शस्त्रास्त्र रक्खे हुए थे ॥१८॥ दानवराज शंखचूड बड़े-बड़े योधाओं को साथ में लेकर रथ में बैठकर युद्ध क्षेत्र में आ गया और कान तक धनुष की प्रत्यञ्चा को तान कर बाणों की वृष्टि करने लगा ॥१९॥ उस असुरेन्द्र की घोर बाण वृष्टि निवारण करने के अयोग्य हो रही थी और इससे युद्ध भूमि में महान् अन्धकार छा गया ॥२०॥ नन्दीश्वर आदि को साथ लेकर सभी देवगण घबराते हुए वहाँ से भाग खड़े हुए और उस समय वहाँ अकेले कुमार कार्त्तिकेय ही रह गये थे ॥२१॥

पर्वतानां च सर्पाणां नागानां शाखिनां तथा ।
राजा चकार बृष्टिं च दुर्निवार्यां भयंकरीम् ॥२२
तद्बृष्ट्या प्रहतः स्कन्दो बभूव शिवनन्दनः ।
नीहारेण च सांद्रेण संबृतौ भास्करौ यथा ॥२३
नानाविधां स्वमायां च चकार मयदर्शिताम् ।

तां नाविदन् सुराः केऽपि गणाश्च मुनिसत्तम ।।२४
तदैव शंखचूडश्च महामायी महाबलः ।
शरेणैकेन दिव्येन धनुश्चिच्छेद तस्य वै ।।२५
बभंज तद्रथं दि यं चिच्छेद रथपीडकान् ।
मयूरं जर्जरीभूतं दिव्यास्त्रेन चकार सा ।।२६
शक्ति चिक्षेप सूर्याभां तस्य वक्षसि घातिनीम् ।
मूर्च्छामवाप सहसा तत्प्रहारेग स क्षणम् ।।२७
पुनश्चा चेतनां प्राप्य कार्तिकः परवीरहा ।
रत्नेन्द्रसारनिर्माणमारुरोह स्ववाहनम् ।।२८
स्मृत्वा पादौ महेशस्य साम्बिकस्य च षण्मुखः ।
शस्त्रास्त्राणि गृहीत्वैव चकार रणमुल्बणम् ।।२९

शंखचूड ने पर्वत, सर्प, नाग, और वृक्षों की भी दुर्निवारणीय भयानक वृष्टि देव सेना पर की ।।२२।। ऐसी भयंकर वर्षा से शिव पुत्र कार्त्तिकेय परम व्यथित एवं प्रताड़ित हुये । कुहरे के समय में भास्कर देव की भाँति उस समय दोनों महावीर दिखाई दे रहे थे ।।२३।। इस युद्ध में दानवेन्द्र ने मय दानव की बहुत-सी माया प्रकट की जिसकी देवता और शिव के गण कोई भी नहीं जान सके ।।२४।। उस समय महान् बलवान् अत्यन्त मायाधारी शंखचूड ने अपने एक बाण से स्कन्द के धनुष का छेदन कर दिया ।।२५।। दानवेन्द्र ने कुमार के रथ को छिन्न-भिन्न करके वाहन मयूर को भी अपने दिव्य बाण से जर्जरित कर दिया ।।२६।। असुरराज ने सूर्य तुल्य एक घातक शक्ति के द्वारा स्कन्द के वक्ष-स्थल में ऐसा भयानक प्रहार किया कि क्षण मात्र के लिये वे मूर्छित होगये ।।२७।। थोड़े ही समय के पश्चात् चेतना प्राप्त कर स्कन्द अपने महारत्न निर्मित वाहन पर आरूढ़ होगये और उस समय कुमार ने अपने माता के सहित पिता श्रीशिव का ध्यान करते हुये शस्त्रास्त्र ग्रहण कर महाघोर संग्राम किया ।।२८-२९।।

सर्पांश्च पर्वतांश्चैव वृक्षांश्च प्रस्तरांस्तथा ।
सर्वांश्चिच्छेद कोपेन दिव्यास्त्रेण शिवात्मजः ।।३०

वह्नि निवारयामास पार्जन्येन शरेण ह ।
रथं धनुश्च चिच्छेद शंखचूडस्य लीलया ।।३१
सन्नाहं सर्ववाहांश्च किरीटं मुकुटोज्वलम् ।
वीरशब्दं चकारासौ जगर्ज च पुनः पुनः ।।३२
चिक्षेप शक्ति सूर्याभां दानवेन्द्रस्य वक्षसि ।
तत्प्रहारेण संप्राप मूर्च्छां दीर्घतपेन च ।।३३
मुहूर्तमात्रं तत्क्लेशं विनीय स महाबलः ।
चेतनां प्राप्य चोत्तस्थौ जगर्ज हरिवर्चसः ।।३४
शक्त्या जघान तं चापि कार्तिकेयं महाबलम् ।
स पपात महीपृष्ठेऽमोघां कुर्वन् विधिप्रदाम् ।।३५

दानवेन्द्र के चलाये हुए सर्प वृक्ष, पर्वत और प्रस्तर आदि का अपने दिव्य अस्त्र-शस्त्रों के द्वारा छेदन कर दिया ।।३०।। कुमार ने मेघास्त्र का प्रयोग कर असुरेन्द्र द्वारा प्रसारित अग्नि को शान्त शीतल कर दिया तथा लीला ही से शंखचूड के रथ और धनुष का छेदन कर दिया ।।३१।। कार्त्तिकेय ने असुरराज के कवच, वाहन और निर्मल किरीट कुण्डल सबको काट कर गर्जना के साथ बार-बार वीरता भरी ध्वनि की ।।३२।। कुमार ने सूर्य के समान जाज्वल्यमान एक शक्ति के द्वारा शंखचूड की छाती में ऐसा प्रबल प्रहार किया कि वह बहुत समय तक बेहोश हो गया ।।३३।। महा बलवान् वह दैत्यराज थोड़ी देर में ही क्लेश का निवारण कर सचेत होगया और तुरन्त फिर उठकर जोर से गर्जने लगा ।।३४।। उसने स्वामी कार्त्तिकेय पर पुनः शक्ति का प्रहार किया तो कुमार ब्रह्माजी के वचन को सफल करने के लिए भूमि पर गिर गये ।।३५।।

काली गृहीत्वा तं क्रोडे निनाय शिवसन्निधौ ।
ज्ञानेन तं शिवश्चापि जीवयामास लीलया ।।३६
ददौ बलमनंतं च समुत्तस्थौ प्रतापवान् ।
गमनाय मतिं चक्रे पुनस्तत्र शिवात्मजः ।।३७
एतस्मिन्नंतरे वीरो वीरभद्रो महाबलः ।
शंखचूडेन युयुधे समरे बलशालिना ।।३८

ववर्ष समरेऽस्त्राणि यानि यानि च दानवः ।
चिच्छेद लीलया वीरस्तानि तानि निजैः शरैः ॥३९
दिव्यान्यस्त्राणि शतशो मुमुचे दानवेश्वरः ।
तानि चिच्छेद तं बाणैर्वीरभद्रः प्रतापवान् ॥४०
अथातीव चुकोपोच्चैः शंखचूडः प्रतापवान् ।
शक्त्या जघानोरसि तं चकंपे पपात कौ ॥४१
क्षणेन चेतनां प्राप्य समुत्तस्थौ गणेश्वरः ।
जग्राह च धनुर्भूयो वीरभद्रो गणाग्रणीः ॥४२
एतस्मिन्नंतरे काली जगाम समरं पुनः ।
भक्षितुं दानवान् स्वांश्च रक्षितुं कार्तिकेच्छयः ॥४३
वीरास्तामनुजग्मुश्च ते च नन्दीश्वरादयः ।
सर्वे देवाश्च गधर्वा यक्षा रक्षांसि पन्नगाः ॥४४
वाद्यभांडाश्च बहुशः शतशो मधुवाहकाः ।
पुनः समुद्यताश्चासन् वीरा उभयतोऽखिलाः ॥४५

उस समय महाकाली ने उन्हें गोद में उठाकर शिव के समीप में पहुँचा दिया और भगवान् शंकर ने अपने ज्ञान के बल से उनको लीला से ही जीवित कर दिया ॥३६॥ शिव ने कार्त्तिकेय को असीम बल का भी प्रदान किया इससे वे उठकर पुनः युद्ध-भूमि में जाने की इच्छा करने लगे ॥३७॥ इस बीच में गणेश्वर वीरभद्र ने दैत्यराज से घोर युद्ध किया ॥३८॥ उस समय युद्ध करते हुये दानवेश्वर ने जिन अस्त्रों की वर्षा की वीरभद्र ने उन सबको आसानी से ही काट गिराया ॥३९॥ तब शंखचूड को महान् क्रोध आया और उसने एक ऐसी शक्ति का प्रयोग किया कि वीरभद्र भी पृथिवी पर गिर गये। गणेश्वर ने चेतनायुक्त होकर हाथमें धनुष उठा लिया।४०-४२। महाकाली पुनः आकर कार्त्तिकेयकी रक्षा और दानवोंके भक्षणकी इच्छा प्रकट करने लगी।४३। उसके साथ नन्दीश्वर आदि महावीर योधा,देव,गन्धर्व,यक्ष,राक्षस,और पन्नग थे, जोकि विविध वाद्य तथा मधु के सैंकड़ों पात्र लिये हुये थे। फिर क्या था दोनों ही ओर के बलवान् योद्धा युद्ध करने के लिए प्रस्तुत हो गये ॥४४-४५॥

## ।। काली और शंखचूड़ में दिव्य अस्त्रों से युद्ध ।।

सा चा गत्वा हि संग्राम सिंहनादं चकार ह ।
देव्याश्च तेन नादेन मूर्च्छामायुश्च दानवाः ।।१
अट्टाट्टहासमशिवं चकार च पुनः पुनः ।
तता पपौ च माध्वीकं ननर्त रणमूर्द्धनि ।।२
उग्रदंष्ट्रा चोग्रदंडा कोटवी च पपौ मधु ।
अन्याश्च देव्यस्तत्राजौ ननृतुर्मधु संपपुः ।।३
महान् कोलाहलो जातो गणदेवदले तदा ।
जहृषुर्बहुः गर्जंतः सर्वे सुरगणादयः ।।४
दृष्ट्वा कालीं शंखचूडः शीघ्रमाजौ समापयौ ।
दानवाश्च भयं प्राप्ता गजा तेभ्योऽभयं ददौ ।।५
काली चिक्षेपवह्निं च प्रलयाग्निशिखोपमम् ।
राजा जघात त शीघ्रं वैष्णवांकितलीलया ।।६
नारायणास्त्रं सा देवी चिक्षेप तदुपर्यरम् ।
वृद्धि जगाम तच्छस्त्रं दृष्ट्वा वामं च दानवम् ।।७

सनत्कुमार जी ने कहा—उस समय भगवती काली ने युद्ध भूमि में पहुंचते ही बड़े जोर का सिंहनाद किया जिसे सुनते ही समस्त दानवों को मूर्च्छा होगई ।।१।। देवी ने इस तरह कितनी ही बार भयंकर सिंहनाद किया और वह बार-बार मधु का पान करती हुई समर-स्थल में नृत्य करने लगी ।।२।। काली की भयोत्पादक बड़ी दाढ़ें थीं, उनसे सबको डराती हुई दण्ड हाथ में ग्रहण करके मदिरा पान कर रही थी और उसके साथ वाली अन्य अनेक देवियाँ भी पान तथा नर्तन करती थीं ।।३।। काली के वहाँ आजाने पर दोनों दलों में महान् कोलाहल मच गया तथा देवगण उस ध्वनि को सुनकर हर्षोल्लास से भर गये ।।४।। महाकाली को युद्ध के मैदान आई देखकर शीघ्र शंखचूड वहाँ आगया और जो दानव भयभीत होगये थे उन्हें अभय देने लगा ।।५।। काली देवी ने प्रलयकालीन उद्दीप्त अग्नि के तुल्य अग्नि-शक्ति के द्वारा प्रहार किया किन्तु दानवेश्वर ने उसे वैष्णवास्त्र से तुरन्त ही शान्त कर दिया ।।६।।

इसके पश्चात् भगवती ने असुर पर नारायणास्त्र का प्रयोग किया जो कि दानव को देखकर बढ़ने लगा ॥७॥

तं दृष्ट्वा शंखचूडश्च प्रलयाग्निशिखोपमम् ।
पपात दंडवद्भूमौ प्रणनाम पुनः पुनः ॥८
निवृत्ति प्राप तच्छस्त्रं दृष्ट्वा नम्रं च दानवम् ।
ब्रह्मास्त्रमथ सा देवी चिक्षेप मंत्रपूर्वकम् ॥९
तं दृष्ट्वा प्रज्वलंतं च प्रणम्य भुवि संस्थितः ।
ब्रह्मास्त्रेण दानवेन्द्रो विनिवारं चकार ह ॥१०
अथ क्रुद्धो दानवेन्द्रो धनुराकृष्य रंहसा ।
चिक्षेप दिव्यान्यस्त्राणि देव्यै वै मत्रपूर्वकम् ॥११
आहारं समरे चक्रे प्रसार्य मुखमायतम् ।
जगर्ज साट्टहासं च दानवा भयमाययुः ॥१२
काल्यै चिक्षेप शक्तिं स शतयोजनमायतम् ।
देवी दिव्यास्त्रजालेन शतखंडं चकार सा ॥१३
स च वैष्णवमस्त्रं च चिक्षेप चंडिकोपरि ।
माहेश्वरेण काली च विनिवारं चकार सा ॥१४

शंखचूड इस अस्त्र को प्रलयकाल की अग्नि के समान देखकर भूमि पर गिर गया और उसे प्रणाम करने लगा ॥८॥ वह अस्त्रराज दानव की ऐसी विनम्रता देखते ही निवृत्त हो गया। फिर देवी ने मन्त्रपूर्वक सविधि ब्रह्मास्त्र को चोड़ा ॥९॥ इस अस्त्र को परम प्रज्वलित रूप में देखकर भूमि गत हो दानवेन्द्र ने उसे भी प्रणाम किया और उसके प्रहार से बच गया ॥१०॥ इसके पश्चात् दानवेन्द्र क्रोधपूर्वक बहुत ही वेग के साथ धनुष लेकर मन्त्रों के साथ देवी पर बाणों की घोर वृष्टि करने लगा ॥११॥उस समय देवी ने अपना मुख फैला दिया और उसने प्रयोग में लाये गये सभी अस्त्रों का भक्षण कर लिया और अट्टहास करती गर्जना करने लगी। इससे दानव अत्यन्त भय कातर हो उठे ॥१२॥ इसके अनन्तर दानवराज ने सौ योजन तक प्रभाव दिखाने वाली शक्ति

का प्रयोग काली पर किया तो देवी ने अपने परम दिव्य अस्त्रों से उस शक्ति को काटकर खण्ड खण्ड कर दिया ।।१३।। इसके बाद शंखचूड़ ने वैष्णवास्त्र छोड़ा जिसे देवी ने माहेश्वरास्त्र से हटा दिया ।।१४।।

एव चिरतरं युद्धमन्योन्यं संबभूव ह ।
प्रेक्षका अभवन् सर्वे देवाश्च दानवा अपि ।।१५
अथ क्रुद्धा महादेवी कालसमा रणे ।
जग्राह मन्त्रपूतं च शरं पाशुपतं रुषा ।।१६
क्षेपात्पूर्व तन्निषेद्धुं वाग्बभूवाशरीरिणी ।
न क्षिपास्त्रमिमं देवि शंखचूडाय वै रुषा ।।१७
मृत्युः पाशुपतान्नास्त्यमोघादपि चंडिके ।
शंखचूडस्य वीरस्योपायमन्यं विचारय । १८
इत्याकर्ण्य भद्रकाली न चिक्षेप तदस्त्रकम् ।
शतलक्षं दानवानां जग्रास लीलया क्षुधा ।।१९
अत्तुं जगाम वेगेन शंखचूडं भयंकरी ।
दिव्यास्त्रेण च रौद्रेण वारयामास दानवः ।।२०
अथ क्रुद्धो दानवेन्द्रः खड्गं चिक्षेप सत्वरम् ।
ग्रीष्मसूर्योपमं तीक्ष्णधारमत्यंतभीकरम् ।।२१
सा काली तं समालोक्यायांतं प्रज्वलितं रुषा ।
प्रसार्य मुखमाहारं चक्रे तस्य च पश्यतः ।।२२

इस तरह इन दोनों का अधिक काल तक युद्ध चलता रहा, सब देव और दानव पारस्परिक युद्ध देखने में तत्पर होगये ।।१५।। उस समय भगवती को काल के समान महान् क्रोध हुआ और उसने पाशुपतास्त्र को लेकर मन्त्रों द्वारा पवित्र किया ।।१६।। वह अस्त्र का जैसे ही प्रयोग करना चाहती थी कि वहाँ आकाशवाणी हुई—हे देवि ! शखचूड़ पर इसका निक्षेप मत करो । यद्यपि यह महास्त्र निक्षेप ही अमोघ है किन्तु हे चण्डि के ! इसके द्वारा इसकी मृत्यु नहीं होगी । इसलिए इसके वध के लिये कोई दूसरा ही उपाय करो ।।१७-१८।। इस आकाशवाणी को सुन कर उस अस्त्र का प्रयोग नहीं किया और लीला के साथ वैसे ही सौ लाख

दानवों का भक्षण कर डाला ॥१६॥ इसके बाद में जब काली शंखचूड़ को भक्षण करने को भागी तो उसने इसके इस भयंकर वेग को दिव्य रौद्रास्त्र के द्वारा रोका ॥२०॥ तब दानवेश्वर ने ग्रीष्मकाल के सूर्य के सदृश्य परम तीक्ष्ण धार वाले खग का देवी पर क्रोध के साथ प्रहार किया ॥२१॥ काली ने उस प्रज्वलित खंग को अपना मुख फैलाकर भक्षण कर डाला ॥२२॥

दिव्यान्यस्त्राणि चान्यानि चिच्छेद दानवेश्वरः ।
प्राप्तानि पूर्वतश्चक्रे शतखंडानि तानि च ॥२३
पुनरत्तु महादेवी वेगतस्तं जगाह ह ।
सर्वसिद्धेश्वरः श्रीमानंतर्धानं चकार सः ॥२४
वेगेन मुष्टिना काली तमदृष्ट्वा च दानवम् ।
बभंज चरथं तस्य जघान किल सारथिम् ॥२५
अथागत्य द्रुतं मायी चक्रं चिक्षेप वेगतः ।
भद्रकाल्यै शंखचूडः प्रलयाग्निशिखोपमम् ॥२६
सा देवी तं तदा चक्रं वामहस्तेव लीलया ।
जग्राह स्वमुखेनैवाहार चक्रे रुषा द्रुतम् ॥२७
मुष्ट्या जघानं तं देवी महाकोपेन वेगतः ।
बभ्राम दानवेन्द्रोऽपि क्षणं मूर्च्छामवाप सः ॥२८
क्षणेन चेतनां प्राप्त स चोत्तस्थौ प्रतापवान् ।
न चक्रे बाहुयुद्धं च मातृबुद्ध्या तया सह ॥२९

इस तरह दानवराज ने अनेक उत्तम से उत्तम अस्त्रों का काली पर प्रयोग किया किन्तु उसने सबको काटकर खण्ड-खण्ड कर दिया ॥२३॥ जिस समय भगवती शंखचूड़ को ही भक्षण कर डालने के लिये वेग से दौड़ी तो सर्व सिद्धों का स्वामी दानवेश्वर अन्तर्धान हो गया ॥२४॥ जब काली ने शंखचूड़ को वहाँ कहीं नहीं देखा तो उसने बडे जोर के साथ मुष्टि मारकर उसका रथ और सारथी का नाश कर दिया ॥२५॥ इसके बाद फिर उस माया से भरे हुए दानवेश्वर ने वहाँ शीघ्र ही आकर देवी पर चक्र का आघात किया जो कि प्रलय की अग्नि के तुल्य भयंकर था

॥२६॥ भगवती ने उसे भी बड़ी आसानी से बाँये हाथ से पकड़कर क्रोध पूर्वक खा लिया ॥२७॥ इसके अनन्तर बहुत कोप और अत्यन्त वेग से काली ने उस शंखचूड़ पर मुष्टि का प्रहार किया जिससे वह घूम गया और क्षणभर को उसे मूर्च्छा हो गई॥२८॥ थोड़ी ही देर के बाद मूर्च्छा से उठ बैठा किन्तु चण्डिका को मातृ-भाव से देखकर उससे उसने बाहु युद्ध करना उचित नहीं समझा ॥२९॥

गृहीत्वा दानवं देवी भ्रामयित्वा पुनः पुनः ।
उर्ध्वं च प्रापयामास महाकोपेन वेगतः ॥३०
उत्पपात च वेगेन शंखचूडः प्रतापवान् ।
निपत्य च समुत्तस्थौ प्रणम्य भद्रकालिकाम् ॥३१
रत्नेन्द्रसारनिर्माणविमानं सुमनोहरम् ।
आरुरोह स हृष्टात्मा न भ्रान्तोऽपि महारणे ॥३२
दानवानां हि क्षतजं सा पपौ कालिका क्षुधा ।
एतस्मिन्नन्तरे तत्र वाग्बभूवाशरीरिणी ॥३३
लक्षं च दानवेन्द्राणमशिष्टं रणेऽधुना ।
उद्धतं गुञ्जतां सार्द्धं ततस्त्वं भुंक्ष्व चेश्वरि ॥३४
संग्रामे दानवेन्द्रं च हंतुं न कुरु मानसम् ।
अवध्योऽयं शंखचूडस्तव देवीति निश्चयम् ॥३५
तच्छ्रुत्वा वचनं देवी निःसृतं व्योममंडलाद् ।
दानवानां बहूनां च मांसं च रुधिरं तथा ॥
भुक्त्वा पीत्वा भद्रकाली शंकरांतिकमाययौ ।
उवाच रणबृत्तांत प्रौर्वापर्येण सक्रमम् ॥३७

इसके पश्चात् भगवती ने उसे पकड़कर अनेक बार चारों ओर घुमाते हुए क्रोध पूर्वक बड़े वेग से ऊपर की ओर फेंक दिया ॥३०॥ प्रताप वाला शंखचूड़ वेगपूर्वक ऊपर की ओर कूद गया और पुनः नीचे आकर भद्रकाली को प्रणाम करते हुए युद्ध के लिये प्रस्तुत हो गया ॥३१॥ उत्तम रत्न रचित विमान पर आरूढ़ होकर बिना किसी भ्रान्ति के परम प्रसन्नता से संग्राम के लिए तैयार हो गया ॥३२॥ इस ओर काली देवी

दानवों के रक्त का पान कर रही थी उस समय पुनः आकाश से वाणी सुनाई दी—हे चण्डिके ! अभी समर भूमि में एक लाख दानवों का रक्त शेष रह गया है । ये ही बड़े उद्धत भो हैं । अतः हे ईश्वरि ! इनको तुम शीघ्रातिशीघ्र भक्षण कर डालो ॥३३-३४॥ हे देवि ! इस संग्राम में शंखचूड़ के वध करने का बिचार ही त्याग दो । यह तुम्हारे द्वारा वध नहीं किये जाने वाला है-इसे निश्चय रूपसे समझ लेना चाहिए ॥३५॥ ऐसा वचन सुनकर देवी ने अन्तरिक्ष के मण्डल से बहुत से असुरों का रक्त तथा मांस निकल कर आते हुए देखा ॥३६॥ भगवती ने सानन्द उसका भक्षण एवं पान किया और भगवान् शंकर के पास उपस्थित होकर समस्त साद्यन्त युद्ध का समाचार उन्हें सुना दिया ॥३७॥

## ॥ शिव और शंखचूड़ का तुमुल संग्राम ॥

श्रुत्वा काल्युक्तमीशानो किं चकार किमुक्तवान् ।
तत्त्व वद महाप्राज्ञ परं कौतूहल मम ॥१
काल्युक्तं वचनं श्रुत्वा शंकरः परमेश्वरः ।
महालीलाकारः शंभुर्जहासाश्वासयंश्च ताम् ॥२
व्योमवाणी समाकर्ण्य तत्त्वज्ञानविशारदः ।
ययौ स्वयं च समरे स्वगणैः सह शंकरः ॥३
महावृषभमारूढो वीरभद्रादिसंयुतः ।
भैरवैः क्षेत्रपालैश्च स्वसमानैः समन्वितः ॥४
रणं प्राप्तो महेशश्च वीररूपं विधाय च ।
विरराजाधिकं तत्र रुद्रो मूर्त इवांतकः ॥५
शंखचूडः शिवं दृष्ट्वा विमानादवरुह्य सः ।
ननाम परया भक्त्या शिरसा दडवद्भुवि ॥६
तं प्रणम्य तु योगेन विमानमारुरोह सः ।
तूर्णं चकार तन्नाहं धनुजग्राह सेषुकम् ॥७

व्यासजी ने कहा—हे महाप्राज्ञ ! हे सनत्कुमार ! भद्रकाली के द्वारा संग्राम का वृत्तान्त सुनकर फिर भगवान शंकर ने क्या कहा तथा क्या

किया- यह बतलाइये । मुझे मन में इसके जानने का महान् कौतूहल हो रहा है ॥१॥ सनत्कुमार ने कहा—शंकरजी काली की कही हुई सारी कथा सुनकर हँसने लगे और उसे भली-भाँति लीलापूर्वक समझाया ॥२॥ शिव, तत्वों के ज्ञान के महापण्डित हैं । उन्होंने आकाशवाणी की बातें सुनते ही अपने गणों के सहित स्वयं युद्ध भूमि में जाने की प्रवृत्ति प्रकट की ॥३॥ शिव ने वृषभ पर सवारी की और वीरभद्र आदि गणों से संयुक्त हुए तथा अपने ही तुल्य भैरव और क्षेत्रपाल को साथमें लेलिया । अपना महान् वीर के समान स्वरूप बना कर युद्धस्थल में पहुँच गये । उस समय भगवान् परम शान्त स्वरूप वाले शिव काल के सदृश भयंकर प्रतीत होकर विराजमान थे ॥४-५॥ शिवजी को वहाँ आये हुए देखते ही शंखचूड़ विमान से नीचे उतर पड़ा और उससे परम श्रद्धा भक्ति की भावना से चरणों में मस्तक रखकर शिव को दण्डवत्प्रणाम किया ॥६॥ शंकर को प्रणाम करने के अनन्तर वह योग-मार्ग से विमान पर चढ़ गया और कवच धारण कर उसने धनुष-बाण हाथ में ले लिया ॥७॥

शिवदानवयोर्युद्धं शतमब्दं बभूव ह ।
बाणवर्षमिवाग्रं तद्वर्षतोर्मोघयोस्तदा ॥८
शंखचूडो महावीरा शरांश्चिक्षेप दारुणान् ।
चिच्छेद शंकरस्तान्वै लीलया स्वशरोत्करैः ॥९
तदंगेषु च शस्त्रौघैस्ताडयामास कोपतः ।
महारुद्रो विरूपाक्षो दुष्टदण्डः सतां गति ॥१०
दानवो निशितं खड्गं चर्म चादाय वेगवान् ।
वृषं जघान शिरसि शिवस्य वरवाहनम् ॥११
ताडिते वाहने रुद्रस्तं क्षुरप्रेण लीलया ।
खड्गं विच्छेद तस्याशु चर्म चापि महोज्ज्वलम् ॥१२
छिन्नेऽसौ चर्माणि तदा शक्तिं चिक्षेव सोऽसुरः ।
द्विधा चक्रे स्वबाणेन हरस्तां समुखागताम् ॥१३
कोपाध्मातः शंखचूडः चक्रं चिक्षेप दानवः ।
मुष्टिपातेन तच्चाप्यकूर्णयत्सहसा हरः ॥१४

सौ वर्ष तक निरन्तर शिव और शंखचूड़ का संग्राम चलता रहा और बराबर मेघों की अविरल धारा के सदृश बाणों की वृष्टि होती रही । ८ । यद्यपि यज्ञदानव एवं श्रेष्ठ वीर शंखचूड़ ने बहुत दारुण बाणों की वर्षा शिव पर की किन्तु शंकर ने लीला ही में अपने बाणों द्वारा सभी का खण्डन कर दिया । ९ । दुष्टों को दण्ड तथा सज्जनों को उद्धार देने वाले विरूपाक्ष शंकर ने बड़े ही कोप से दानव के अंगों पर शस्त्रों का प्रहार किया । १० । उसी समय दानवेन्द्र ने बड़ी तेजी से एक तेज धार वाले खंग से शंकर के वाहन के शिर पर आघात किया ।११। दानव के प्रहार करते ही शिव ने तीक्ष्ण नौंक वाले वाण से उसकी ढाल तथा तलवार का छेदन कर दिया । १२ । तलवार के छिन्न होने के बाद उसने शक्ति से प्रहार करना आरम्भ किया तो महादेव ने वाण से उसके भी खण्ड-खण्ड कर दिये । १३ । दानव के चक्र को मुष्टि के प्रहार से नष्ट भ्रष्ट कर उससे प्रहार के होने को निरर्थक कर दिया ।।१४।।

गदामाविध्य तरसा सचिक्षेप हरं प्रति ।
शंभुना साऽपिसहसा भिन्ना भस्मत्वमागता ।।१५
तता परशुमादाय हस्तेन दानवेश्वरः ।
धावति स्म हरं वेगाच्छंखचुडः क्रुधाकुलः ।।१६
समाहृत्य स्वबाणैर्धैरपतयत शंकरः ।
द्रुतं परशुहस्तं तं भूतले लीलयाऽसुरम् ।।१७
ततः क्षणेन संप्राप्य संज्ञामारुह्य सद्रथम् ।
धृतदिव्यायुधशरो बभौ व्याप्याखिलं नभः ।।१८
आयांतं त निरीक्ष्यैव डमरुध्वनिमादरात् ।
चकार ज्यारवं चापि धनुषो दुःसहं हरः ।।१९
पूरयामास ककुभः शृङ्गनादेन च प्रभुः ।
स्वयं जगर्ज गिरिशस्त्रासयन्नसुरांस्तदा ।।२०
त्याजितेभमहागर्वैर्महानादैर्वृषेश्वरः ।
पूरयामास सहसा खं गां वसुदिशस्तथा ।।२१

शखचूड़ ने प्रहार करने को अपनी गदा जब उठाई तो उसको चलाते

ही शम्भु ने बाण द्वारा तोड़-फोड़कर चूर्ण कर दिया। १५। इन सब आयुधों के नष्ट हो जाने पर वह परशु लेकर शिव पर प्रहार करने को भागा तो महेश्वरने उसके हाथ सहित काट कर भूमि में निपतित कर दिया। १६-१७। थोड़े ही समय के पश्चात् वह दैत्य सचेतन होकर रथारूढ़ हुआ और दिव्यास्त्र-शस्त्र से सुसज्जित हो आकाश में व्यापक रूप से संस्थित हो गया। १८। इस रीति से पुनः आते हुए दानव को देखकर भगवान् शम्भु ने अपने धनुष की प्रत्यञ्चा और डमरू का भीषण शब्द किया। १९। शंकर के डमरू की ध्वनि से उस समय समस्त दिशा-विदिशायें भर गईं और दैत्यों को भयपूर्ण कर शिव गर्जना करने लगे। २०। शिव के गर्वपूर्ण इस महानाद से तथा वृषेन्द्र की उच्च ध्वनि से समस्त भूमण्डल और आकाश गूँज उठा ॥२१॥

महाकालः समुत्पत्य ताडयग्दां तथा नभः।
कराभ्यां तन्निनादेन क्षिप्ता आसन्पुरा रवाः ॥२
अट्टाट्टहासमशिवं क्षेत्रपालश्चकार ह।
भैरवोऽपि महानादं स चकार महारवे ॥२३
महाकोलाहलो जातो रणमध्ये भयंकरः।
वीरशब्दो बभूवाथ गणमध्ये समंततः ॥२४
सत्रेसुर्दानवाः सर्वे तैः शब्देर्भयदैः खरैः।
चुकोपातीव तच्छ्रुत्वा दाववेन्द्रो महाबलः ॥२५
तिष्ठ तिष्ठेति दुष्टात्मन्व्याजहार यदा हरः।
देवैर्गणैश्च तैः शीघ्रमुक्तं जय जयेति च ॥२६
अथागत्य स दंभस्य तनयः सुप्रतापवान्।
शक्ति चिक्षेप रुद्राय ज्वालामालातिभीषणाम् ॥२७
वह्निकूटप्रभाऽऽयांता क्षत्रपालेन सत्वरम्।
निरस्तागत्य साजौ वै मुखोत्पन्नमहोल्कया ॥२८

उस समय महा कालेश्वर ने भूमि एवं अन्तरिक्ष को अपने दोनों हाथों द्वारा प्रताड़ित किया। उससे भयंकर शब्द हुआ जिसे सुनकर सब असुर एकदम बेचैन हो गये। २२। इसी रीति से क्षेत्रपाल तथा भैरव

ने भी उस युद्धस्थल में महाशब्द किया था ॥२३॥ तब तो समस्त युद्ध के मैदान में चारों ओर महान् कोलाहल हो उठा और गणों के परिकर में सर्वत्र वीर-शब्दों की ध्वनि सुनाई देने लगी ॥२४॥ उस समय भय देने वाले परम तीक्ष्ण शब्दों को सुनकर समस्त दैत्यवृन्द व्याकुल हो गये और महा बलवान् दानेश्वर उन शब्दों को सुनकर अत्यन्त क्रोधित हो गया ॥२५॥ तब शिवजी ने उससे कहा—'अरे दुरात्मा ! यहीं खड़ा रह, भाग कर मत जावे'। इतना शिव के कहने पर देवगण और असुरों के समुदाय ने जय-जयकार का उच्चारण किया ॥२६॥ उसके अनन्तर प्रतापी दम्भ के पुत्र ने वहाँ आकर ज्वाला की माला से युक्त एक भीषण शक्ति का प्रहार रुद्रदेव के ऊपर किया ॥२७॥ अग्नि की पूर्ण प्रभा के तुल्य उस छोड़ी हुई शक्ति को आते हुए देखकर प्रतापी क्षेत्रपाल ने आगे की ओर बढ़ते हुए अपने मुख की ज्वाला से उसे नष्ट कर दिया ॥२८॥

पुनः प्रवृते युद्धं शिवदानवयोर्महत् ।
चकपे धरणी द्यौश्च सनगाब्धिजलाशया ॥२९
दांभिमुक्ताञ्छरान्शंभुः शरांस्तत्प्रहितान्स च ।
सहस्रशः शरैरुग्रैश्चिच्छेद शतशस्तदा ॥३०
ततः शंभुः त्रिशुलेन संक्रुद्धस्तं जघान ह ।
तत्प्रहारमसह्याशु कौ पपात स मूर्छितः ॥३१
ततः क्षणेन संप्राप संज्ञां स च तदाऽसुरः ।
आजघान शरै रुद्रं तान्सर्वानात्तकार्मुकः ॥३२
बाहूनामयुतं कृत्वा छादयामास शंकरम् ।
चक्रायुतेन सहसा शंखचूडः प्रतापवान् ॥३३
ततो दुर्गापतिः क्रुद्धो रुद्रो दुगतिनाशनः ।
तानि चक्राणि चिच्छेद स्वशरैस्तमैद्रुतम् ॥३४
ततो वेगेन सहसा गदामादाय दानवः ।
अभ्यधावत वै हतु बहूसेनावृतो हरम् ॥३५
गदां चिच्छेद तस्याशवपाततः सोऽसिना हरः ।
शिताधारेण संक्रुद्धो दुष्टगर्वापहारकः ॥३६

इसके पश्चात् भी दानवेश्वर और भगवान् शम्भु का महान् घोर संग्राम हुआ। उस समय स्वर्ग-भूमि-पर्वत और समुद्र सब कम्पित हो उठे ॥२९॥ दम्भ के पुत्र द्वारा छोड़े गये बाणों को शम्भु ने अपनी परमोग्र बाण वृष्टि से छिन्न-भिन्न कर दिया ॥३०॥ इसके अनन्तर शिव ने अत्यन्त क्रोधावेश में आकर असुरेन्द्र पर अपने त्रिशूल का प्रहार किया जिससे वह असह्य वेदना होने के कारण मूर्च्छित होकर भूमि पर गिर पड़ा ॥३१॥ मूर्च्छा से जगकर एक क्षण के बाद ही वह असुर धनुष पर चढ़ा-चढ़ा कर बहुत ही तीक्ष्ण बाणों की वर्षा शिव पर करने लगा ॥ २ ॥ शंखचूड़ ने अपनी दश सहस्र भुजाओं से शिव को आच्छादित कर एक ही वार में एक सहस्र चक्र छोड़ दिए थे ॥३३॥ कठिन से कठिन दुर्गति के नाशक दुर्गा के पति भगवान शंकर ने उस पर महान् क्रोधित होते हुए अपने बाणों से उन समस्त चक्रों का छेदन कर दिया ॥३४॥ इसके अनन्तर दानवेश्वर अपनी बहुत बड़ी सेना के साथ गदा लेकर बहुत ही वेग से शम्भु को मारने के लिए दौड़ा तो शिव ने अपने तीक्ष्णतम खंग से उसकी गदा को काट कर फेंक दिया और उस दुरात्मा दैत्य के बढ़े हुए गर्व को चूर-चूर कर दिया ॥१५-३६॥

छिन्नायां स्वर्गदायां च चुकोपातीव दानवः ।
शूलं जग्राह तेजस्वी परेषां दुःसहं ज्वलत् ॥३७
सुदर्शनं शूलहस्तमायांतं दानवेश्वरम् ।
स्वत्रिशूलेन बिव्याध हृदि तं वेगतो हरः ॥३८
त्रिशूलभिन्नहृदयान्निष्क्रांतः पुरुषः परः ।
तिष्ठ तिष्ठेति चोवाच शंखचूडस्य वीर्यवान् ॥३९
निष्क्रामतो हि तस्याशु प्रहस्य स्वनवत्ततः ।
चिच्छेद च शिरो भीममसिना सोऽपतद्भुवि ॥४०
ततः काली चखादोग्रं दंष्ट्राक्षुण्णशिरोधरान् ।
असुरांस्तान् क्रोधात् प्रसार्य स्वमुखं तदा ॥४१
क्षेत्रपालश्चखादान्यान्बहून्दैत्याक्रुधाकुलः ।
केचिन्नेशुर्भैरवास्त्रच्छिन्ना भिन्नास्तथाऽपरे ॥४२

वीरभद्रोऽपरान्वीरान्बहून् क्रोधादनाशयत् ।
नंदीश्वरो जघानान्यन्बहूनमरमर्दकान् ।।४३
एवं बहुगणा वीरस्तदा संनह्य कोपतः ।
व्यनाशयन्बहून्दैत्यानसुरान् देवमर्दकान् ।।४४
इत्थं बहुतरं तत्र यस्य सैन्यं ननाश तत् ।
विद्रुताश्चापरे वीरा बहवो भयकातराः ।।४५

गदाके कट जाने से दानवेश्वर को बहुत भारी क्रोध हुआ और शत्रुओं को भय देने वाला प्रज्ज्वलित शूल प्रहार करने के लिए उसके उठाया । ३७ । सुदर्शन शूल को हाथ में ग्रहण कर आते हुए दानवेन्द्र को देखकर शिव ने वेगपूर्वक अपने शूल का आघात उसके हृदय में कर दिया ।३८। जिस समय त्रिशूल से उसका हृदय विदीर्ण हुआ तो उसमें से एक अन्य पुरुष निकल पड़ा । पराक्रमी शंखचूड़ ने उससे कहा—तुम यहाँ ही स्थित रहो, किन्तु जब बीर्यशाली शंखचूड़ का निष्क्रमण हो गया तो शब्द करने के साथ ही उसके मस्तक का भयावह खंग के द्वारा छेदन कर दिया गया और फिर वह भूमि पर गिर गया ।३९-४०। उसी समय महाकाली ने अपना मुख खोलकर भीषण-दंष्टाओं से उसको चबा डाला और साथ ही अन्य अनेक असुरों का भी भक्षण कर लिया ।४१। इधर क्षेत्रपाल ने क्रोधपूर्वक बहुतों का भक्षण किया तो बहुत-से भैरव के अस्त्र से छिन्न भिन्न होकर नाशवान् हो गये । ४२ । इसी तरह गणराज वीरभद्र तथा नन्दीश्वर ने क्रोधित होकर अनेक वीर असुरों का नाश कर दिया ।४३। उस समय उस सेना के महान् वीर अत्यन्त क्रोध कर देवों से द्रोह करने वाले असुरों के नाश करने में संलग्न हो गए । ४४ । ऐसे संहार से उस दैत्यराज की सेना के बहुत-से सैनिक नष्ट-भ्रष्ट हो गए और बचे-खुचे भयभीत होकर वहाँ से भाग गये । ४५ ।

## ।। शंखचूड़ का वध ।।

स्वबलं निहतं दृष्ट्वा मुख्यं बहुतरं ततः ।
तथा वीरान् प्राणसमान् चुकोपातीव दानवः ।।१
उवाच वचनं शंभु तिष्ठाम्याजौ स्थिरो भव ।

किमेतैर्निहतैर्मेऽद्य संमुखे समरं कुरु ।।२
इत्युक्त्वा दानवेन्द्रोऽसौ सन्नद्धः समरे मुने ।
अगच्छन्निश्चयं कृत्वाऽभिमुखं शंकरस्य च ।।३
दिव्यान्यस्त्राणि चिक्षेप महारुद्राय दानवः ।
चकार शरवृष्टिञ्च तोयवर्ष्टि यथा घनः ।।४
मायाश्चकार विविधा अदृश्या भयदर्शिताः ।
अप्रतर्क्या सुरगणैर्निखिलैरपि सत्तमैः ।।५
तां दृष्ट्वा शङ्करस्तत्र चिक्षेपास्त्रं च लीलया ।
माहेश्वरं महादिव्यं सर्वमायाविनाशनम् ।।६
तेजजा तस्य तन्माया नष्टाश्चासन् द्रुतं तदा ।
दिव्यान्यस्त्राणि तन्तेव निस्तेजांस्य भवन्नपि ।।७

सनत्कुमारजी ने कहा—इस भाँति दानवेन्द्र ने अपनी प्रमुख सेना को नष्ट-भ्रष्ट होते हुए देखकर तथा प्राणों के तुल्य प्रिय बीरों के संहार का ध्यान करके बहुत भारी क्रोध किया । १ । उस समय उसने भगवान् शंकर के समक्ष में आकर उनसे कहा—मैं यहाँ बिल्कुल तैयार होकर आया हूँ, आप अच्छी तरह सम्हल जावें । इन विचारे सैनिकों को मार गिराने से क्या लाभ होगा, अब मुझ से युद्ध करें । २ । हे मुनीन्द्र ! इतना कहकर वह दैत्यराज युद्ध करने का पूरा निश्चय करके शंकर के सामने उपस्थित हो गया । ३ । दानवेन्द्र ने अपने बहुत से उत्तम अस्त्र-शस्त्रों का उस समय महारुद्र पर प्रहार किया । जैसे मेघ जल धारा की वृष्टि किया करता है उसी के समान दानवेश्वर ने बाणों की वृष्टि रुद्रदेव पर की । ४ । उस समय वह अदृश्य होकर अपनी दानवी माया फैलाते हुए अनेक प्रकार का भय दिखाने लगा जिसे देव-वृन्द में यथार्थ रूप से कोई भी न समझ पाया । ५ । प्रभु शंकर उसके इस माया जाल को देखकर लीलापूर्वक अपने अस्त्रों से उस पर प्रहार करने लगे और उसकी माया का नाश करने के लिए महान् दिव्य माहेश्वर अस्त्र का प्रयोग किया । ६ । माहेश्वरास्त्र के दिव्य तेज के प्रभाव से उसकी सारी माया नष्ट हो गई और समस्त अस्त्र तुरन्त तेजहीन हो गये । ७ ।

अथ युद्धे महेशानस्तद्वधाय महाबलः ।
शूलं जग्राह सहसा दुर्निवार्यं सुतेजसाम् ॥८
तच्छूलं विजयं नाम शंकरस्य परात्मनः ।
संचकाशे दिशः सर्वा रोदसीं संप्रकाशयत् ॥९
कोटिमध्याह्नमार्तण्डप्रलयाग्निशिखोपमम् ।
दुर्निवार्यं च दुर्द्धर्षमव्यर्थं वैरिघातकम् ॥१०
तेजसां चक्रमत्युग्रं सर्वशस्त्रास्त्रनायकम् ।
सुरसुराणां सर्वेषां दुःसहं च भयंकरम् ॥११
संहर्तुं सर्वब्रह्माण्डमवलंब्य च लीलया ।
संस्थितं परम तत्र एकत्रीभूय विज्ज्वलत् ॥१२
धनुः सहस्रं दीर्घेण प्रस्थेन शतहस्तकम् ।
जीवब्रह्मस्वरूपं च नित्यरूपमनिर्तिम् ॥१३
विभ्रमद् व्योम्नि तच्छूलं शंखचूडोपरि क्षणात् ।
चकार भस्म तच्छीघ्रं निपत्य शिवशासनात् ॥१४
अथ शूलं महेशस्य द्रुतमावृत्य शंकरम् ।
ययौ विहायसा विप्र मनोयायि स्वकार्यकृत् ॥१५

उसी समय महाबलशाली महेश्वर भगवान् ने दानवेश्वर के वध करने के लिए बहुत से तेजस्वियों के द्वारा भी दुर्निवार्य शूल को ग्रहण किया ॥८॥ वह परमेश्वर शंकर का विजय नाम वाला शूल समस्त दिशाओं में और द्युलोक में अपना अतुल प्रकाश प्रसारित करता हुआ मध्याह्न समय के करोड़ों सूर्य तथा प्रलय काल की अग्नि-शिखा के सदृश निवारण न करने के योग्य, असह्य एवं अमोघ रूप वाला, शत्रुओं के नाश करने वाला था ॥९-१०॥ वह समस्त शस्त्रास्त्रों का साधक, तेज समूह के चक्र के स्वरूप वाला तथा सुरासुर सभी के लिये अति असह्य एवं अत्यन्त भयङ्कर था ॥११॥ वह तेजयुक्त अस्त्र लीलासे ही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को नष्ट कर देने की शक्ति वाला एवं समस्त प्रचण्डता का एक प्रज्ज्वलित स्वरूप था ॥१२॥ वह शूल एक हजार धनुष के बराबर लम्बा और सौ हाथ चौड़ा नित्य रूप वाले जीव-ब्रह्मके स्वरूप जैसा था जिसका

निर्माण किसी के द्वारा नहीं किया गया है ॥१३॥ ऐसा दिव्य अस्त्र एक क्षण में ही शिव के हाथ से छूटकर आकाश भ्रमण करते हुए शिवाज्ञा को पाकर अविलम्ब हो शंखचूड़ के मस्तक पर गिर गया और तुरन्त ही उसने दानवराज शंखचूड़ को भस्मीभूत बना दिया ॥१४॥ हे मुने ! वह दिव्यास्त्र त्रिशूल शीघ्र ही दैत्य को मार आकाश मार्ग से मनोवेग की तरह शिव के समीप में गया ॥१५॥

नेदुर्दुदुभयः स्वर्गे जगुर्गंधर्वकिन्नराः ।
तुष्टुवमुनयो देवा ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥१६
बभूव पुष्पवृष्टिश्च शिवस्योपरि संततम् ।
प्रशशंस हरिर्ब्रह्मा शक्राद्या मुनयस्तथा ॥१७
शंखचूड़ो दानवेन्द्रः शिवस्य कृपया तदा ।
शापमुक्तो बभूवाथ पूर्वरूपमवाप ह ॥१८
अस्थिभिः शंखचूडस्य शंखजातिर्बभूव ह ।
प्रशस्तं शंखतोयं च सर्वेषां शंकरं विना ॥१९
विशेषेण हरेर्लक्ष्म्याः शंखतोयं महत्प्रियम् ।
संबंधिनां च तस्यापि न हरस्य महामुने ॥२०
तमित्थं शंकरो हत्वा शिवलोकं जगाम सः ।
सुप्रहृष्टो वृषारूढः सोमः स्कन्दगणैर्वृमः ॥

उस समय प्रसन्नता से स्वर्ग में दुन्दुभियाँ वजने लगीं, किन्नर और गन्धर्व गायन करने लगे, अप्सराऐं आनन्द से नर्तन करने लगीं और समस्त देवगण तथा मुनिवृन्द को अत्यन्त हर्षोल्लास हुआ ॥१६॥ भगवान् शिव पर पुष्प वर्षा हुई और ब्रह्मा, इन्द्रादि देव तथा सभी मुनिगण शंकर की प्रशंसा करने लगे ॥१७॥ दानवराज शंखचूड़ भगवान् शंकर की कृपा से शाप विमुक्त होकर अपने पहिले स्वरूप में स्थित हो गया ।१८। उस शंखचूड़ की अस्थियों से शंख जातियों का उद्भव हुआ । यह शंख का जल अन्यत्र सभी जगह तो प्रशस्त माना जाता है किन्तु शंकर पर नहीं चढ़ाया जाता है ॥१६॥ महालक्ष्मी और विष्णु को इस शंख का जल विशेष रूप से प्रिय होता है । इनसे सम्बन्धित देवादि को भी प्यारा

लगता है, किन्तु केवल एक शंकर ही ऐसे हैं जिन्हें यह प्रिय नहीं है।२०। इस तरह शिव उस दैत्यराज का वध कर वृष वाहन पर आरूढ़ हो उमादेवी, कुमार स्कन्द और गणों के सहित परम प्रसन्न होते हुये शिवलोक को चले गये ।२१।

हरिर्जगाम वैकुंठं कृष्णः स्वस्थो बभूव ह ।
सुराः स्वविषयं प्रापुः परमानन्दसंयुताः ॥२२
जगत्स्वास्थ्यमतीवाप सर्वं निर्विघ्नमाप कम् ।
निर्मलं चाभवद्व्योम क्षितिः सर्वा सुमंगला ॥२३
इति प्रोक्तं महेशस्य चरितं प्रमुदावहम् ।
सर्वदुःखहरं श्रीदं सर्वकामप्रपूरकम् ॥२४
धन्य यशस्यमायुष्यं सर्वविघ्ननिवारणम् ।
भुक्तिदं मुक्तिदं चैव सर्वकामफलप्रदम् ॥२५
य इदं शृणुयान्नित्य चरितं शशिमौलिनः ।
श्रावयेद्वा पठेद्वापि पाठयेद्वा सुधीर्नरः ॥२६
धनं धान्यं सुतं सौख्यं लभेतात्र न शंशयः ।
सर्वान्कामानवाप्नोति शिवभक्ति विशेषतः ॥२७
इदमाख्यानमतुल सर्वोपद्रवनाशनम् ।
परमज्ञानजनन शिवभक्तिविवर्द्धनम् ॥२८
ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चस्वी क्षत्रियो विजयी भवेत् ।
धनाढ्यो वैश्यजः शूद्रः शृण्वन् सत्तमतांमियात् ॥२९

भगवान् अपने वैकुण्ठ में चले गये, कृष्ण भी स्वस्थ हो गये और सभी देवता अपने-अपने स्थानों को चले गये ॥२२॥ इसके संहार होने से जगत् में पूर्ण स्वस्थता हो गई और सर्वतोभाव से विघ्नों का निवारण होगया, आकाश स्वच्छ हो गया और पृथ्वी मंगलमयी बन गई ॥ ३ ॥ मैंने यह परम पावन भगवान् शंकर के चरित्र का वर्णन किया है। यह समस्त दुःखों का हर्ता और परम सुख-सौभाग्य का देने वाला है। इसके सुनने तथा पढ़ने से लक्ष्मी की प्राप्ति और सभी कामनाओं की पूर्ति होती है ॥२४॥ इससे धन और यश का लाभ होता है और यह समस्त विघ्न

दुःखित होकर अति दानशील महाशिवभक्त और शरण में आये हुओं पर दया करने वाले आपकी शरण में प्राप्त हुए हैं ॥१३॥ हे विप्रवर ! आप अपनी वज्र तुल्य अस्थियाँ हमको प्रदान करें जिनसे हम वज्र दण्ड निर्माण कर देवशत्रु इस वृत्रासुर का वध कर सकें ॥१४॥

इत्युक्तस्तेन स मनिः परोपकरणे रतः ।
ध्यात्वा शिवं स्वनाथं हि विससर्जकलेवरम् ॥१५
ब्रह्मलोक गतः सद्यः स मुनिर्ध्वस्तबन्धनः ।
पुष्पवृष्टिरभूत्तत्र सर्वे विस्मयमागता ॥१६
अथ गां सुरभि शक्र आहूयाशु ह्यलेहयत् ।
अस्त्रनिर्मितये त्वाष्ट्र निर्दिदेश तदस्थिभिः ॥१७
विश्वकर्मा तदाज्ञप्तश्चक्लृपेऽस्त्राणि कृत्स्नशः ।
तदस्थिभिर्वज्रामयैः सुदृढैः शिववर्चसा ॥१८
तस्य वंशोद्भवं वज्रं शरो ब्रह्मशिरोस्तथा ।
अन्यास्थिभिर्बहूनि स्वपराण्यस्त्राणि निर्ममे ॥१९
तमिन्द्रो वज्रमुद्यम्य वर्द्धितः शिववचसा ।
वृत्रमभ्यद्रवत्क्रुद्धो मुने रुद्र इवान्तकम् ॥२०
ततः शक्रः सुसन्नद्धस्तेन वज्रेण संद्रुतम ।
उच्चकर्त शिरो वार्त्रं गिरिश्रृंगमिवोजसा ॥२१
तदा समुत्सवस्नात बभूव त्रिदिवौकसाम् ।
तुष्टुवुर्निर्जराः शक्रम्पेतुः कुसुमवृष्टयः ॥२२

देवों की इस प्रार्थना को सुनते ही परोपकार में तत्पर दधीचि मुनि ने भगवान् शंकर के चरणों का ध्यान करके तुरन्त ही अपने शरीर का त्याग कर दिया ॥१५॥ दधीचि मुनि समस्त बन्धनों से विमुक्त होकर शीघ्र हो ब्रह्मलोक में गये । उस समय आकाश से पुष्प वर्षा होने लगी और सब को बहुत अधिक आश्चर्य हुआ ॥१६॥ उसी समय महेन्द्र ने कामधेनु को आज्ञा देकर ऋषि की सब अस्थियाँ निकलवा लीं और उनसे वज्रदण्ड का निर्माण करने के लिये त्वष्टा को आदेश दे दिया ॥१७॥ विश्वकर्मा ने आज्ञा प्राप्त होते ही शिव के तेज से परिपूर्ण परम पुष्ट

वज्रमय अस्त्र उन अस्थियों से बना दिया ॥१८॥ उसके वंश से समुत्पन्न हुआ वज्र तथा ब्रह्मा के शिर का त्राण हुआ और उन अस्थियों से अपने और पराये अस्त्र बनाये गए ॥१९॥ हे मुने ! तब फिर इन्द्रदेव शिव के तेज से सुसम्पन्न होकर उस वज्र को उठाते हुये क्रोध में भरकर शिव के ही समान वृत्रासुर पर टूट पड़ा ॥२०॥ इन्द्र ने वलपूर्वक उस वज्र के द्वारा शीघ्र ही वृत्रासुर के मस्तक को पर्वत शिखर के तुल्य काटकर फैंक दिया ॥२१॥ हे तात ! वृत्रासुर का वध हो जाने पर देवगण अत्यन्त सन्तुष्ट होकर महाआनन्दोत्सव मनाने लगे और इन्द्रदेव के ऊपर अन्तरिक्ष से पुष्पों की वर्षा हुई ॥२२॥

## ॥ पिप्पलाद का विवाह और शनि पीड़ा निवारण ॥

एवं लीलावतारो हि शंकरस्य महाप्रभोः ।
पिप्पलादो मुनिवरो नानालीलाकरः प्रभुः ॥१
येन दत्तो वरः प्रीत्या लोकेभ्यो हि दयालुना ।
दृष्ट्वा लोके शनेः पीडां सर्वेषामनिवारिणीम् ॥२
षोडशाब्दावधि नृणां जन्मतो न भवेच्च सा ।
तथा च शिवभक्तानां सत्यमेतद्धि मे वचः ॥३
अथानादृत्य मद्वाक्यं कुर्यात्पीडां शनिः क्वचित् ।
तेषां नृणां तदा स स्याद्भस्मसान्न हि संशयः ॥४
इति तद्भयतस्तात विकृतोऽपि शनैश्चरः ।
तेषां न कुरुते पीडां कदाचिद्ग्रहसत्तमः ॥५
इति लीलामनुष्यस्य पिप्पलादस्य सन्मुनेः ।
कथितं सुचरित्रं ते सर्वकामफलप्रदम् ॥६
गाधिश्च कौशिकश्चैव पिप्पलादो महामनिः ।
शनैश्चरकृतां पीडां नाशतन्ति स्मृतास्त्रयः ॥७

यह महाप्रभु महेश्वर का पिप्पलाद के स्वरूप में लीलावतार हुआ क्योंकि वह नाना प्रकार की लीलाओं के करने वाला था ॥१॥ दयालु पिप्पलाद ने संसार में किसी से भी निवारण न करने के योग्य शनि की

पीड़ा को देखते हुए परम प्रीति के साथ मनुष्य को वरदान दिया था ।२। पिप्पलाद ने वर यह दिया कि जन्म से आरम्भ कर सोलह वर्ष की अवस्था तक शिव की भक्ति करने वालों को शनैश्चर की कोई भी पीड़ा नहीं सतायेगी, ऐसा मेरा वचन सत्य है ॥३॥ यदि मेरे वचन को न मानकर शनि किसी को भी पीड़ा देगा तो वह स्वयं भस्म हो जायगा इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ॥४॥ हे तात ! इस तरह इनके भय से विकृत होकर शनिग्रह उनको कभी भी भूलकर कोई पीड़ा नहीं दिया करता है ॥५॥ हे मुनिवर ! मैंने यह पिप्पलाद भगवान् की परम सुन्दर मानव लीला एवं रमणीय चरित्र तुमको सुना दिया है। यह समस्त कामनाओं के फल को प्रदान करने वाला है ॥६॥ गधि, कौशिक और पिप्पलाद ये तीनों ही महामुनि हैं और शनिग्रह द्वारा उत्पन्न पीड़ा का उन्मूलन करने वाले होते हैं ॥७॥

## ॥ शिव का ब्रह्मचारी रूप में अवतार ॥

सनत्कुमार सुप्रीत्या शिवस्य परमात्मनः ।
अवतारं शृणु विभोर्जटिलाह्वं सुपावनम् ॥१
पुरा सती दक्षकन्या त्यक्त्वा देह पितुमखे ।
स्वपित्राऽनादृता जज्ञे मेनायां हिमभूधरात् ॥२
सा गत्वा गहनेऽरण्ये तेपे सुविमलं तपः ।
शकरं पतिमिच्छन्ती सखीभ्यां संयुता शिवा ॥३
तत्तपः सुपरीक्षार्थं सप्तर्षीन्प्रैषयच्छिवः ।
तपःस्थानं तु पार्वत्या नानालीलाविशारदः ॥४
ते गत्वा तत्र मुनयः परीक्षां चक्रुरादरात् ।
तस्याः सुयत्नतो नैव समर्था ह्यभवंश्च ते ॥५
तत्रागत्य शिवं नत्वा वृत्तान्त च निवेद्य तत् ।
तदाज्ञां समनुप्राप्य स्वर्लोकं जग्मुरादरात् ॥६
गतेषु तेषु मुनिषु स्वस्थानं शंकरः स्वयम् ।
परीक्षितुं शिवावृत्तमैच्छत्सूतिकरः ॥७

नन्दीश्वर ने कहा—हे सनत्कुमार ! अब आप सर्वत्र व्यापक रहने

वाले परमात्मा शिव के जटिल नाम वाले परम पवित्र अवतार की कथा प्रीतिपूर्वक श्रवण करें ।।१।। पहिले सती नाम वाली दक्ष प्रजापति की पुत्री ने अपने ही पिता के द्वारा अनादर प्राप्त करने पर पिता के यहाँ पर ही यज्ञस्थली में अपने शरीर का त्याग कर दिया और पुनः हिमवान् पर्वतराज के द्वारा उनकी पत्नी मेना के कुक्षि से उत्पन्न हुई थी ।।२।। वह पार्वती अपने स्वामी शंकर को प्राप्त करने की इच्छा से सहेलियों के सहित घोर निर्जन एवं परम सघन वन में जाकर बहुत ही निर्मल तथा उग्र तपस्या करने में परायण हो गई ।।३।। उस समय विविध प्रकार की लीला करने में प्रवीण भगवान् शिव ने पार्वती की तपश्चर्या का परीक्षण करने के लिये उस तपोवन में सप्त ऋषियों को भेजा था ।।४।। वे ऋषि शिवाज्ञा को स्वीकार कर वहाँ पहुंचे और बहुत ही यत्नों द्वारा पार्वती की परीक्षा करने लगे किन्तु वास्तविक रूप से उस कार्य में वे समर्थ एवं सफल न हो सके ।।५।। इसके अनन्तर वे सप्तऋषि वापिस शिव के पास लौट आये और प्रणामपूर्वक समस्त वृत्तान्त शिव को सुना दिया तथा शंकर की आज्ञा प्राप्त कर अपने-अपने स्थानों को चले गये ।।६।। उत्पत्तिकर्त्ता प्रभु शिव ने उन ऋषियों के यथास्थान चले जाने के अनन्तर स्वयं ही पार्वती के मनोभाव की जाँच करने की इच्छा की ।।७।।

सुप्रसन्नस्तपस्वीच्छाशमनादयमीश्वरः ।
ब्रह्मचर्य्यस्वरूपोऽभूत्तदाऽद्भुततरः प्रभुः ।।८
अतीव स्थविरो विप्रदेहधारी स्वतेजसा ।
प्रज्वलन्मनसा हृष्टो दण्डी छत्री महोज्ज्वलः ।।९
धृत्वैवं जाटिलं रूपं जगाम गिरिजावनम् ।
अतिप्रीतियुतः शम्भुः शङ्करो भक्तवत्सलः ।।१०
तत्रापश्यत्स्थितां देवीं सखीभिः परिवारिताम् ।
वेदिकोपरि शुद्धान्तां शिवामिव विधोः कलाम् ।।११
शंभुर्निरीक्ष्य तां देवीं ब्रह्मचारिस्वरूपवान् ।
उपकण्ठं ययौ प्रीत्या चोत्मुखो भक्तवत्सलः ।।१२

आगतं सा तदा दृष्ट्वा ब्राह्मणं तेजसाऽद्भुतम् ।
अंगेषु लोमशं शांत दण्डचर्मसमन्वितम् ।१३
ब्रह्मचर्य्यधरं वृद्धं जटिलं सकमण्डलुम् ।
अपूजयत्परप्रीत्या सर्वपूजोपहारकैः ।१४

तब परम प्रसन्न चित्त तपस्वी प्रभु शङ्कर ने अपनी इच्छा के अनुसार शान्तिमय एक अति अद्भुत ब्रह्मचारी का स्वरूप धारण किया ।८। बहुत वृद्ध ब्राह्मण का शरीर धारण करते हुए अपने तेज के प्रकाश से प्रज्ज्वलित तथा मन से प्रसन्न दण्ड तथा छत्र धारण कर बहुत ही उज्ज्वल वेष के धारी हुए ।९। ऐसे जटिल स्वरूप को धारण कर भक्त-वत्सल-कल्याण करने वाले शम्भु प्रीतिपूर्वक पार्वती के निकट तपोवन में गये ।१०। उस तपोवन में तपस्विनी पार्वती को वेदी के ऊपर विराजमान सखियों से घिरी हुई परम शुद्ध चन्द्रमा की कला के तुल्य संस्थित भगवान् शिव ने देखा ।११। एक ब्रह्मचारी का स्वरूप धारण करने वाले भक्तों पर प्रेम करने वाले भगवान् महेश्वर अत्यन्त उत्कण्ठा रखते हुए वहाँ पार्वती को देखकर उसके समीप में पहुँच गये ।१२। उस समय जगदम्बा पार्वती ने अद्भुत तेजस्वी, रामयुक्त अङ्गों वाले, परम शान्त रूपधारी, मृग-चर्म और दण्ड से युक्त वहाँ आगमन करते हुए ब्राह्मण का दर्शन किया ।१३। पार्वती ने उस ब्राह्मण को ब्रह्मचर्य से युक्त-वृद्ध और जटा एवं कमण्डलु धारण किये हुए देखकर अत्यन्त प्रीतिपूर्वक अर्चना की और समस्त सामग्री के द्वारा उसका समुचित सत्कार किया ।१४।

ततः सा पार्वती देवी पूजितं परया मुदा ।
कुशल पर्यपृच्छत्तं ब्रह्मचारिणमादरात् ।१५
ब्रह्मचारिस्वरूपेण कस्त्वं हि कुत आगतः ।
इदं वनं भासदति वद वेदविदां वर ।१६
इति पृष्टस्तु पार्वत्या ब्रह्मचारी स वै द्विजः ।
प्रत्युवाच द्रुतं प्रीत्या शिवाभावपरीक्षया ।१७
अहमिच्छाभिगामी च ब्रह्मचारी द्विजश्च वै ।
तपस्वी सुखदोऽन्येषामुपकारी न संशयः ।१८

इत्युक्त्वा ब्रह्मचारी च शङ्करो भक्तवत्सलः ।
तस्थिवानुपकण्ठं स गोपायन्रूपमात्मनः ।१९।
किं ब्रवीमि महादेवि कथनीयं न विद्यते ।
महानर्थकरं वृत्तं दृश्यते विकृतं महत् ।२०
नवे वयसि सद्भोगसाधने सुखकारणे ।
महोपचारसद्भोगैर्वृथैव त्वं तपस्यसि ।२१
का त्वं कस्यासि तनया किमर्थं विजने वने ।
तपश्चरसि दुर्धर्षं मुनिभिः प्रयतात्मभिः ।२२

इसके अनन्तर पूजा में परायण होते हुए पार्वती ने आदरपूर्वक सादर उन समागत ब्रह्मचारी से कुशल प्रश्न किया ।१५। पार्वती ने कहा— हे वेदज्ञाताओं में परम श्रेष्ठ ! आप इस ब्रह्मचारी के स्वरूप में कौन हैं और इस समय कहाँ से पदार्पण किया है, जोकि इस वन को प्रकाश वाला कर रहे हो ? ।१६। नन्दीश्वर ने कहा—इस रीति से पार्वती के द्वारा प्रश्न किये जाने पर उस ब्रह्मचारी ब्राह्मण ने पार्वती की परीक्षा करने के कारण से शीघ्र ही उत्तर दिया ।१७। ब्रह्मचारी ने कहा—मैं स्वेच्छा से विचरण करने वाला तपस्वी तथा ब्रह्मचारी ब्राह्मण हूँ और दूसरों को सुखी बनाकर उनका उपकार किया करता हूँ ।१८। नन्दीश्वर ने कहा— इस तरह से भगवान् शङ्कर ने भक्तवत्सल ब्रह्मचारी के स्वरूप में अपने सही रूप को छिपाकर पार्वती के समीप में स्थिति की थी ।१९। उस समय ब्रह्मचारी ने पार्वती से कहा—हे देवि ! क्या बतलाऊँ ? कहने के योग्य बात नहीं है । मुझे यहाँ पर बहुत ही अनर्थपूर्ण महान् विकृत वृत्तान्त दिखाई दे रहा है ।२०। आप इस अपनी नई अवस्था में अत्यन्त सुन्दर एवं सुकोमल इस सुखोपभोगों के योग्य शरीर से महान् सुखोपचारों का त्याग कर व्यर्थ ही तपस्या कर रही हैं ।२४। क्या आप यह बता सकेंगी कि आप कौन हैं और किस उद्देश्य को लेकर इस भयावह निर्जन वन में जितेन्द्रियों के तुल्य कठिन तप कर रही हो ? ।२२।

इति तद्वचनं श्रुत्वा प्रहस्य परमेश्वरी ।
उवाच वचनं प्रीत्या ब्रह्मचारिणमुत्तमम् ।२३

शृणु विप्र ब्रह्मचारिन्मद्वृत्तमखिलं मुने ।
जन्म मे भारते वर्षे साम्प्रतं हिमवद्गृहे ।२४
पूर्वं दक्षगृहे जन्म सती शङ्करकामिनी ।
योगेन त्यक्तदेहाऽहं तातेन पतिनिन्दिना ।२५
अत्र जन्मनि संप्राप्तः सुपुण्येन येन शिवो द्विज ।
मां त्यक्त्वा भस्मसात्कृत्वा मन्मथं स जगाम ह ।२६
प्रयाते शङ्करे तापाद्व्रीडिताऽहं पितुर्गृहात् ।
आगच्छमत्र तपसे गुरुवाक्येन संयता ।२७
मनसा वचसा साक्षात्कर्मणा पतिभावतः ।
सत्यं ब्रवीमि नोऽसत्यं संवृतः शङ्करो मया ।२८

नन्दीश्वर ने कहा—इस प्रकार से ब्रह्मचारी के वेषधारी शङ्कर के इन वचनों को सुनकर पार्वती ने मुस्कराते हुए बड़े ही प्रेम के साथ ब्रह्मचारी को उत्तर देते हुए श्रेष्ठ वचन कहे ।२३। पार्वती ने कहा—हे ब्रह्मचारिन् ! हे मुनिवर ! आप जब सभी जानना चाहते हैं तो मैं अपना सभी पूरा हाल बताती हूँ। इस समय तो मेरे इस शरीर का जन्म गिरिराज हिमवान् के घर में हुआ है ।२४। इसके पूर्व मैं प्रजापति दक्ष की आत्मजा थी और भगवान् शंकर की पत्नी हुई थी । मेरे पतिदेव शिव की बुराई करने वाले पिता के यहाँ पर ही योग द्वारा अपने शरीर का त्याग मैंने कर दिया था ।२५। अब हे विप्रवर ! इस जन्म में परम महान् पुण्य से प्राप्त भगवान् शिव मुझे त्यागकर और कामदेव को भस्म करके चले गये हैं ।२६। शिव के त्याग से अति लज्जित होकर बहुत ही दुःखित मैं अपने पिता के घर को छोड़कर गुरु के वचनोपदेश से नियम लेकर इस वन में शिव-प्राप्ति के लिए यह तप कर रही हूँ ।२७। यह मेरी तपस्या मन-वचन और कर्म के द्वारा साक्षात् शिव स्वरूप पतिदेव को पाने के लिए ही है । मेरा यह कथन अक्षरशः सत्य है । इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है । इसके लिये मेरे साक्षी साक्षात् शिव ही है ।२८।

जानामि दुर्लभं वस्तु कथं प्राप्य मया भवेत् ।
तथापि मनसौत्सुक्यात्तप्यते मे तपोऽधुना ।२९

हित्वेन्द्रप्रमुखान्देवान्विष्णुं ब्रह्माणमप्यहम् ।
पतिम्पिनाकरूपाणि वै प्राप्तुमिच्छामि सत्यतः ।३०
इत्येवं वचनं श्रुत्वा पार्वत्या हि सुनिश्चितम् ।
मुने स जटिलो रुद्रो विहसन्वाक्यमब्रवीत ।३१
हिमाचलसुते देव का बुद्धिः स्वीकृता त्वया ।
रुद्रार्थं विबुधान्हित्वा करोषि विपुलं तपः ।३२
जानाम्यहं च तं रुद्रं शृणुत्व प्रवदामि ते ।
वृषध्वजः स रुद्रो हि विकृतात्मा जटाधरः ।३३
एकाकी च सदा नित्यं विरागी च विशेषतः ।
तस्मात्वं तेन रुद्रेण मनो योक्तुं न चार्हसि ।३४
सर्वं विरुद्धरूपादि तव देवि हरस्य च ।
मह्यं न रोचते ह्येतद्यदीच्छसि तथा कुरु ।३५

मैं खूब अच्छी तरह समझती हूं कि वह परम दुर्लभ वस्तु मुझे कैसे प्राप्त हो सकेगी, तो भी मेरे मन में उत्कण्ठा है और मैं उसी के लिए यह तपश्चर्या कर रही हूँ ।२९। मैं इन्द्र आदि समस्त देव, ब्रह्मा और विष्णु सबको त्याग कर केवल पिनाकधारी शिव को ही अपना पूज्य पति प्राप्त करने की उत्कट इच्छा रखती हूँ ।३०। नन्दीश्वर ने कहा—हे मुने ! उस समय पार्वती के परम निश्चय से परिपूर्ण इन वचनों को सुनकर जटिल रूपधारी रुद्रदेव हँसकर कहने लगे ।३१। जटिल ने कहा—हे हिमवान् की पुत्रि ! हे देवि ! तूने यह क्या अपनी बुद्धि बनाई है कि समस्त ऐश्वर्य वाले देवों को छोड़कर केवल एक शिव को ही अपना पति बनाने के लिये ऐसी कठोर तपस्या कर रही हो ? ।३२। हे देवि ! मैं भली भाँति उस रुद्र को जानता हूँ । वह रुद्र बैल पर तो सदा सवारी किया करता है और बहुत विकृत आत्मा वाला तथा जटा-जूट धारण करके रहा करता है ।३३। वह तो हमेशा अकेला ही रहता है और परम विरक्त है । इसलिए तुझको ऐसे वैरागी में अपना मन लगाना उचित नहीं जान पड़ता है ।३४। हे भगवति ! शिव का स्वरूप आदि सभी कुछ

तुम्हारे रूप-सौन्दर्य के बहुत विपरीत है। मुझे तो बिल्कुल भी अच्छा नहीं प्रतीत होता है। आगे तुम्हारी जो भी इच्छा हो वही करो।३५।

इत्युक्त्वा च पुनः रुद्रो ब्रह्मचारिस्वरूपवान् ।
निनिन्द बहुधात्मानं तदग्रे तां परीक्षितुम् ।३६
तच्छ्रुत्वा पार्वती देवी विप्रवाक्यं दुरासदम् ।
प्रत्युवाच महाक्रुद्धा शिवनिन्दापरं च तम् ।३७
एतावद्धि मया ज्ञातं कश्चिद्वध्यो भविष्यति ।
परन्तु सकलं ज्ञातमवध्यो दृश्यतेऽधुना ।३८
ब्रह्मचारिस्वरूपेण कश्चित्त्वं धूर्त आगतः ।
शिवनिन्दा कृता मूढ़ त्वया मन्युरभून्मम ।३९
शिवं त्वं च न जानासि शिवात्वं हि बहिर्मुखः ।
त्वत्पूजा च कृता यन्मे तस्मात्तापयुताऽभवम् ।४०

नन्दीश्वर ने कहा—इतना कहने के बाद भी ब्रह्मचारी के वेष में उपस्थित शिव ने पार्वती की और अधिक परीक्षा करने की इच्छा से अनेक प्रकार से अपनी खूब निन्दा से भरी बातें कहीं।३६। तब तो सर्वथा न सहन करने के योग्य निन्दापूर्ण ब्राह्मण के वचनों को सुनकर पार्वती को बड़ा भारी क्रोध आ गया अपने अभीष्ट देव शिव की निन्दा में तत्पर ब्राह्मण से पार्वती कहने लगीं।३७। हे ब्राह्मण! मैं तेरी इन बातों से इस निर्णय पर पहुँच गई हूँ कि तू मार देने के योग्य है किन्तु अब मैं बहुत कुछ विचार करके यह भी समझ गई हूँ कि इस समय तू अवध्य है।३८। हे मूर्ख! ऐसा मालूम होता है कि तू कोई बड़ा धूर्त है और ब्रह्मचारी बनकर यहाँ आ गया है। इस समय तूने भगवान् शिव की निन्दा की है अतएव इससे मुझे महान् क्रोध उत्पन्न हो गया।३९। तू शिव के सच्चे स्वरूप को बिल्कुल नहीं जानता है और शङ्कर से सर्वथा बहिर्मुख है। मैंने इस समय तेरी अर्चना एक ब्राह्मण समझकर की, इसका भी मेरे मन में बहुत ही सन्ताप हो रहा है।४०।

रेरे दुष्ट त्वया प्रोक्तमहं जानामि शङ्करम् ।
निश्चयेन न विज्ञातः शिव एव परः प्रभुः ।४१

यथा तथा भवेद्रुद्रो मायया बहुरूपवान् ।
मामाभीष्टप्रदोऽत्यन्तं निर्विकारः सताम्प्रियः ।४२
इत्युक्त्वास्ते शिवा देवी शिवतत्वं जगाद सा ।
यत्र ब्रह्मतपा द्ररुः कथ्यते निर्गुणोऽव्ययः ।४३
तदाकर्ण्य वचो देव्या ब्रह्मचारी स वै द्विजः ।
पुनर्वचनमादातं यावदेव प्रचक्रमे ।४४
प्रोवाच गिरिजा तावत्स्वसखीं विजयां द्रुतम् ।
शिवासक्तमनोवृत्ति शिवनिन्दापराङ्मुखी ।४५
वारणीयः प्रयत्नेन सख्ययं हि द्विजाधमः ।
पुनर्वक्तुमनाश्चायं शिवनिन्दां करिष्यति ।४६
न केवलं भवेत्पापं निन्दातुः शिवस्य हि ।
यो वै शृणोति तन्निन्दां पापभाक्स भवेदिह ।४७

अरे दुष्ट ! तूने यह बिल्कुल असत्य ही कहा था कि मैं शिव को जानता हूँ । मैं कहती हूँ कि तू शिव को नहीं जानता है। शिव तो सर्वोपरि सबके बड़े स्वामी हैं ।४१। जैसे-तैसे कुछ भी हों—रुद्रदेव अपनी माया से बहुत से रूप वाले हैं । मैं खूब समझती हूँ कि वे मनोरथों को पूर्ण करने वाले विकारों से रहित और सत्पुरुषों के परम प्रिय हैं ।४२। नन्दीश्वर ने कहा—यह कहकर फिर पार्वती ने शिव के उस तत्व का वर्णन करना आरम्भ किया जिसमें ब्रह्मरूप से रुद्रदेव निर्गुण और अविनाशी कहे जाते हैं ।४३। यह पार्वती के वचन सुनकर वह ब्रह्मचारी वेषधारी ब्राह्मण जैसे ही कुछ कहने को प्रस्तुत हुआ वैसे ही उस समय में शिव के चरणों में आसक्त मन वाली शिव की निन्दा से रहित होकर अपनी सखी विजया से पार्वती शीघ्रता से कहने लगी ।४४-४५। पार्वती ने कहा—हे सखि ! यह नीच ब्राह्मण यहाँ से हटा देने के योग्य है । यह फिर भी कुछ कहना चाहता है । मैं चाहती हूँ कि आगे और कुछ शिव की निन्दा करने का अवसर इसे नहीं देना चाहिये ।४६। भगवान् शिव की निन्दा करने वाला तो महापापी होता ही है, जो उस निन्दा को केवल कानों से सुनता है उसे भी पाप का भागी होना पड़ता है ।४७।

शिवनिन्दाकरो वध्यः सर्वथा शिवकिंकरैः ।
ब्राह्मणश्चेत्य वै त्याज्यो गन्तव्यं तत्स्थालम्द्रुतम् ।४८
अयं दुष्टः पुनर्निन्दा करिष्यति शिवस्य हि ।
ब्राह्मणत्वादवध्यश्च त्याज्योऽदृश्यश्च सर्वथा ।४९
स्थलतेतद्द्रुत हित्वा यास्यामोऽन्यत्रमाचिरम् ।
यथा संभाषणं न स्यादनेनाविदुषा पुनः ।५०
इत्युक्त्वा चोमया यावत्पदमुत्क्षिप्यते मुने ।
असौ तावच्छिवः साक्षादाललम्बे पटं स्वयम् ।५१
कृत्वा स्वरूपं दिव्यं च शिवाध्यानं यथा तथा ।
दर्शयित्वा शवायै तामुवाचावाङ्मुखीं शिवः ।५२
कुत्र त्वं यासि मां हित्वा न त्वं त्याज्या मया शिवे ।
मया परीक्षितासित्वं दृढ़भक्तासि मेऽनघे ।५३
ब्रह्मचारिस्वरूपेण भावमिच्छुस्त्वदोयकम् ।
तवोपकण्ठमागत्य प्रोवाचं विविधं वचः ।५४

जो शिव के सेवक हैं उनके द्वारा शिव की निन्दा करने वाले का वध कर देना चाहिए। हाँ, यदि दुर्भाग्य से ब्राह्मण जाति का हो तो उसे छोड़कर उस स्थान से जहाँ शिव की निन्दा होती हो अन्यत्र ही स्वयं शीघ्र चले जाना चाहिये ।४८। यह दुरात्मा फिर शिव की निन्दा करेगा क्योंकि यह विप्र है इसलिए वध करने योग्य नहीं है। यह त्याग देने के योग्य और सर्वथा दर्शन करने के लायक नहीं है ।४९। मैं अब इस स्थान का त्याग कर शीघ्र ही किसी अन्य स्थान पर जाना चाहती हूँ। जिससे फिर इस मूर्ख के साथ भाषण करने का कोई अवसर ही न आवे ।५०। नन्दीश्वर ने कहा—हे मुने ! इतना कह कर पार्वती ने ज्यों ही स्थिति का त्याग करना चाहा वैसे ही भगवान् शिव ने उसके वस्त्र को धारण कर लिया ।५१। पार्वती जिस स्वरूप का ध्यान किया करती थी शिवजी ने उसी स्वरूप को धारण कर पार्वती को दर्शन दिया और भूमि की ओर नीचे देखती हुई पार्वती से बोले ।५२। शिवजी ने कहा—हे शिवे ! हे अनघे ! अब तुम मुझे छोड़कर कहाँ जा रही हो ? तुम अब

मेरे त्याग करने योग्य नहीं हो। मैंने तुम्हारी अच्छी तरह परीक्षा कर ली है कि तुम्हारी मुझ में बहुत ही दृढ़ भक्ति है।५३। मैं इसीलिए यह एक ब्रह्मचारी का रूप धारण कर तुम्हारे समीप में आया और अनेक वचन भी कहे।५४।

प्रसन्नोऽस्मि दृढं भक्त्या शिवे तव विशेषतः।
चित्तेप्सितं वरं ब्रूहि नादेयं विद्यते तव।५५
ततः प्रहृष्टा सा दृष्ट्वा दिव्यरूपं शिवस्य तत्।
प्रत्युवाच प्रभुं प्रीत्या लज्जाऽधोमुखी शिवा।५६
यदि प्रसन्नो देवेश करोषि च कृपां मयि।
पतिर्मे भव देवेश इत्युक्तः शिवया शिवः।५७
गृहीत्वा विधिवत्पाणि कैलासं स तया ययौ।
पति तं गिरिजा प्राप्य देवकार्यं चकार सा।५८
इति प्रोक्तस्तु ते तात ब्रह्मचारिस्वरूपकः।
शिवावतारो हि मया शिवाभावपरीक्षकः।५९

हे पार्वती ! मैं तेरी अनुपम दृढ़ भक्ति से विशेष रूप से प्रसन्न हुआ हूँ। अब तू अपने मनचाहे वर को माँग ले। तुझे अब कोई भी अदेय वस्तु नहीं है।५५। परम प्रसन्न पार्वती शिव के दिव्य स्वरूप का दर्शन कर लज्जा से नीचे की ओर अपना मुख करती हुई प्रेमपूर्वक शिव से प्रार्थना करने लगी।५६। पार्वती ने कहा—हे देवेश ! यदि परम प्रसन्न होकर मुझ पर कृपा करना चाहते हैं तो आप मुझको अङ्गीकार कीजिए।५७। उस समय शिवजी विधि-विधान के साथ पार्वती का पाणिग्रहण कर उन्हें अपने सङ्ग कैलाश पर्वत पर ले गये। पार्वती ने अपने अभीष्ट पति को पाकर देवों के कार्य सम्पन्न किये।५८। हे तात ! ब्रह्मचारी का स्वरूप धारण कर पार्वती की परीक्षा करने वाले शिवजी के जटिल अवतार का वर्णन मैंने किया है।५९।

## ॥ प्रथम भाग समाप्त ॥

प्रकाशक :
डॉ० चमनलाल गौतम
संस्कृति संस्थान,
ख्वाजा कुतुब (वेद नगर)
बरेली (उ० प्र०)



सम्पादक :
पं० श्रीराम शर्मा आचार्य





संशोधित जनोपयोगी संस्करण
१९७२



मुद्रक :
हर्ष गुप्त
राष्ट्रीय प्रेस, मथुरा।



12/-50

मूल्य [redacted] रुपये पचास पैसे

# श्रीशिवपुराण

## ( प्रथम खण्ड )

( सरल भाषानुवाद जनोपयोगी संस्करण )



सम्पादक :

वेदमूर्ति, तपोनिष्ठ

**पं० श्रीराम शर्मा आचार्य**

चारों वेद, १०८ उपनिषद, षट्दर्शन, २४ गीता

योग वासिष्ठ, २० स्मृतियाँ और १८ पुराणों

के प्रसिद्ध भाष्यकार



प्रकाशक :

**संस्कृति संस्थान**

ख्वाजा कुतुब, [वेद नगर] बरेली

# श्री शिव पुराण

## (द्वितीय खण्ड)



### ।। शिव का अश्वत्थामा के रूप में अवतार ।।

सनत्कुमार सर्वज्ञ शिवस्य परमात्मनः ।
अवतारं शृणु विभोरश्वत्थामाह्वयं परम् ।१
बृहस्पतेर्महाबुद्धेर्देवर्षेरंशतो मुने ।
भरद्वाजात्समुत्पन्नो द्रोणोऽयोनिज आत्मवान् ।२
धनुर्भृतां वरः शूरो विप्रर्षिःसर्वशास्त्रवित् ।
बृहत्कीर्तिर्महातेजा यः सर्वास्त्रविदुत्तमः ।३
धनुर्वेदे च वेदे च निष्णातं यं विदुर्बुधाः ।
वरिष्ठं चित्रकर्माणं द्रोणं स्वकुलवर्धनम् ।४
कौरवाणां स आचार्य्यो आसीत्स्वबलतो द्विज ।
महारथिषु विख्यातः षटसु कौरवमध्यतः ।५
साहाय्यार्थं कोवारणां स तेपे विपुलं तपः ।
शिवमुद्दिश्य पुत्रार्थं द्रोणाचार्यो द्विजोत्तम ।६
ततः प्रसन्नो भगवांच्छंकरो भक्तवत्सलः ।
आविर्बभूव पुरतो द्रोणस्य मुनिसत्तम ।७

नन्दीश्वर ने कहा हे सर्वज्ञ ! हे सनत्कुमार । अब आप सब में व्याप्त रहने वाले परमेश प्रभु शिव का 'अश्वत्थामा'-इस नाम से होने वाले उत्तम अवतार की कथा श्रवण करो ।।१। हे मुने ! महा मनीषा से सम्पन्न देवगुरु वृहस्पति के अंश में भरद्वाज ऋषि के द्वारा द्रोण-इस नाम वाला एक अयोनिज पुत्र उत्पन्न हुआ।।२।यह द्रोण संसार के समस्त धनुषधारियों में परम श्रेष्ठ अद्भुतवीर,विप्रर्षि,समस्त शास्त्रोंका ज्ञाता,कीर्तिसम्पन्न महान् तेजस्वी और सभी शस्त्रास्त्रों के चलाने की विधि का जानने वाला हुआ था ।३। बुद्धिशाली द्रोण बाण विद्या का पारङ्गत पण्डित वेदार्थ ज्ञान का धुरन्दर विद्वान् एक से-एक अद्भुत कर्मों के करनेवाला अपने कुल का वर्द्धक वरिष्ठ परम प्रसिद्ध था ।४। हे द्विजवर्य ! यह महाबलवान् द्रोण कौरव कुल का आचार्य और छै महारथियों में अत्यन्त प्रसिद्ध थे ।५। ब्राह्मणों में अत्युत्तम द्रोणाचार्यने कौरव कुल की सहायता करनेकेलिए एकमहावीर पुत्रके उद्देश्य को लेकर शिवके प्रीत्यर्थ उग्र तपस्या की ६। द्रोणके तप से मुनि सत्तम! भक्तों पर कृपा रखने वाले भगवान् शङ्कर प्रसन्न होकर द्रोणाचार्य के समक्ष में प्रकट हो गये ।७।

तं दृष्ट्वा स द्विजो द्रोणास्तुष्टावाशु प्रणम्य तम् ।
महाप्रसन्नहृदयो नतकः सुकृताञ्जलिः ।८
तस्य स्तुत्या च तपसा सन्तुष्टः शङ्करः प्रभु।
वरं ब्रूहीति चोवाच द्रोणं तं भक्तवत्सलः ।९
तच्छ्रुत्वा शम्भुवचनं द्रोणः प्राहाथ सन्नतः ।
स्वांशजं तनयं देहि सर्वाजेयं महाबलम् १०
तच्छ्रुत्वा द्रोणवचनं शम्भुः प्रोचे तथास्त्विति ।
अभूदन्तर्हितस्तात कौतुकी सखकृन्मुने ।११
द्रोणोऽपगच्छत्स्वं धाम महाहृष्टो गतभ्रमः ।
स्वपत्न्यै कथयामास तद्वृत्तं सकलं मुदा ।१२

अथावसरमासाद्य द्ररुः सर्वान्तकः प्रभः ।
स्वांशने तनयो जज्ञे द्रोणस्य स महाबलः ।१३
अश्वष्थामेति विख्यातः स बभूव क्षितौ मुने।
प्रवीरः कन्जपत्राक्षः शत्रुपक्षक्षयङ्कर ।१४

भगवान् शिवका दर्शन कर ब्राह्मणोत्तम द्रोणाचार्य ने हृदयमें अत्यन्त प्रसन्न होकर हाथ जोड़ते हुए नम्र भावनासे शिवको प्रणाम किया।८ द्रोण की स्तुति से तथा घोर तपश्चर्यासे भक्तवत्सल शिव ने प्रसन्नता पूर्वकद्रोणसे कहा-'जो चाहो वरदान माँगों।९। शिवके ऐसे आनन्दप्रद वचनोंको सुनकर द्रोणाचार्य ने नम्रता से प्रार्थना की कि सभी के द्वारा अजेय और अतुल बल शाली अपने ही अंश से उत्पन्न होने वाले पुत्र का वर दीजिये ।।१० हे तात हे मुनिवर द्रोणाचार्य की इस प्रार्थना को सुनकर शिव ने कहा-ऐसा होगा।'बस इतना कहनेके उपरान्त कौतुक करनेवालेसुखदायी शिवअंतर्धान होगये ।११।तबतो आचार्य द्रोण का संशय मिट गया और अत्यन्त प्रसन्नता के साथअपने निवास स्थानपर पहुँचकर शिवसे प्राप्त इस वरदानका समस्त वृत्तान्त अपनी पत्नी को कह सुनाया ।१२। इसके अन्तर समय आने पर जगत्के संहारक प्रभु शिव अपने अंशसे आचार्य द्रोणके यहाँ महाबलशाली पुत्र के रूप में उत्पन्न हुए।१३। हे मुनिराज ! वह कमल दलके तुल्य सुन्दर नेत्र वाले और शत्रुओं के बलके नाश करने वाले महाबली शङ्कर संसारमें अश्वत्थामा—इस नाम से विख्यात हुए ।।१४।।

यो भारते रणे ख्यातः पितुराज्ञामवाप्य च ।
सहायकृद्बभूवाथ कौरवाणां महाबलः ।१५
यमाश्रित्य महावीरं कौरवाः सुमहाबला ।
भीष्म दयो बभूवुस्तेऽजेया अपि दिवौकसाम् ।१६
यद्भयात्पाण्डवाः सर्वे कौरवाञ्जेतुमक्षमाः ।
आसन्नष्टा महावीरा अपि सर्वे च कोविदाः ।१७

कृष्णोपदेशतः शम्भोस्तपः कृत्वातिदारुणम् ।
प्राप्य चास्त्रं शम्भुवराज्जिग्ये तानर्जुनस्ततः ।१८
अश्वत्थामा महावीरो महादेवांशजो मुने ।
तथापि तद्भक्तिवशः स्वप्रतापमदर्शयत् ।१९
विनाश्य पाण्डवसुताञ्शिक्षितानपि यत्नतः ।
कृष्णादिभिर्महावीरैरनिवार्य्यबलः परैः ।२०
पुत्रशोकेन विकलमापतन्तं तमर्जुनम् ।
रथेनाच्युतवतं हि दृष्ट्वा स च पराद्रवत् ।२१

इस महान् बलशाली अश्वत्थामा ने महाभारत के युद्ध में अपने पिता की आज्ञा से बड़ी ख्याति के साथ कौरव कुल के पक्ष की सहायता की थी ।। १५ ।। इसी महावीर अश्वत्थामा का आश्रय पाकर पराक्रमी कौरव और पितामह भीष्म आदि सभी देवों के द्वारा भी अजेय हो गये थे ।। १६ ।। जिस के भय होने के कारण बड़े भारी शूरवीर तथा परम विद्वान् पाण्डव कौरवों के जीत लेने में एकदम असमर्थ हो गये और प्रायः नष्ट भ्रष्ट से हो गये थे ।। १७ ।। तब भगवान् श्री कृष्ण के उपदेश को प्राप्त कर अर्जुन ने भगवान् शिव की अत्यन्त उग्र तपस्या की और उनकी कृपा से अनेक अमोघ अस्त्र प्राप्त कर कौरवों पर विजय प्राप्त की ।।१८।। हे मुनीन्द्र ! अश्वत्थामा ने साक्षात् भगवान् शङ्कर के अंश से उत्पन्न होकर कौरवों की भक्ति के वश में आकर संग्राम में अपने प्रताप का वैभव दिखलाया था ।। १९ । महान् बलशाली कृष्ण आदि शत्रुओं के द्वारा भी बड़े यत्न के साथ शिक्षा लिये हुए पाण्डवों के पुत्रों को अश्वत्थामा से मार गिराने पर भी उसकी बल-शक्ति को हटाया न जा सका था ।।२०।। अपने मृत पुत्रों के शोक से अत्यन्त व्याकुल अर्जुन को श्री कृष्ण के साथ रथ पर सवार होकर, दौड़कर आते हुए देखकर अश्वत्थामा भाग गया ।। २१ ।।

अस्त्रं ब्रह्मशिरो नाम तदुपर्य्यसृजत्स हि ।
ततः प्रादुरभूत्तेजः प्रचण्डं सर्वतो दिशम् ।२२

प्राणापदमभिप्रेक्ष्य सोऽर्जुनः क्लेशसंयुतः ।
उवाच कृष्ण विक्लान्तो नष्टतेजा महाभय ।२३
किमिदं ह्वित्कुतो वेति कृष्ण कृष्ण न वेद्म्यहम् ।
सर्वतोमुखमायाति तेजश्चद सुदुःसहम् ।२४
श्रुत्वार्जुनवचश्चेदं स कृष्णः शैवसत्तमः ।
दध्यौ शिव सदार च प्रत्याहार्जुनमादरान् ।२५
वेत्थेद द्रोणापुत्रस्य ब्राह्मस्श महोल्बणम् ।
न ह्यस्यान्यतम किञ्चिदस्त्रं प्रत्यवकर्शनम् ।२६
शिव स्मर द्रुतं शम्भुं स्वप्रभुं भक्तरक्षकम्।
येन दत्त हि ते स्वास्त्रं सर्वकार्यकर परम् ।२७
जह्यस्त्रतेज उन्नद्ध त्व तच्चैवास्त्रतेजसा ।
इत्युक्त्वा च स्वय कृष्णः शिवं दध्यौ तदर्थकः ।२८

उस समय भागकर जाते हुए भी अश्वत्थामा ने ब्रह्मशिर नाम वाला अस्त्र अर्जुन पर छोड़ दिया था कि जिसके परम प्रचण्ड तेज का प्रकाश समस्त दिशाओं में प्रकट हो गया ।२२। उस वक्त प्राणों पर आई हुई इस विपत्ति को देखकर अर्जुन भय से व्याकुल हो उठा और उसके तेज से दुःखित होकर उसने श्रीकृष्ण से कहा ।२३। अर्जुन ने कहा—हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! यह कहाँ से किसका अति दुस्सह तेज सब ओर से चला आ रहा है और क्या है ? मैं इसको अभी तक नहीं समझ पा रहा हूँ ।२४। नन्दीश्वर ने कहा—उस समय कातर अर्जुन के इन खेद भरे वचनों को सुनकर पार्वती के सहित शङ्कर का ध्यान करते हुए भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा ।२५।—हे अर्जुन ! तुम जानते हो, यह आचार्यवर द्रोण के आत्मज अश्वत्थामा के द्वारा छोड़ा हुआ अत्यन्त तीव्रतम ब्रह्मास्त्र है संसार में इसके समान अन्य कोई भी अस्त्र इतना महान् घातक नहीं है।२६।अब तुम्हारा यही कर्त्तव्य हैकि बहुत शीघ्रतापने प्रभु और भक्तवत्सल शिवजी का आदर सहित ध्यान-स्मरण करो। उन्होंने तुम्हें भी समस्त कार्य पूर्ण करने बाला महान् अस्त्रप्रदान किया हैं।२७।अब तुम अपने उसी शैव अस्त्रसे इस ब्रह्मास्त्रके तेज का निवारण कर सकते हो।

यह कहते हुए श्रीकृष्ण भी स्वय इनकी रक्षा के लिये श्री शिव का मन में ध्यान करने लगे ।२८।

तच्छ्रुत्वा कृष्णबचनं पार्थः स्मृत्वा शिवं हृदि ।
स्पृष्ट्वापस्तं प्रणम्याशु चिक्षेपास्त्रं ततो मुने ।२९
यद्यप्यस्त्रं ब्रह्मशिरस्त्वमोघश्चाप्रतिक्रियम् ।
शैवास्त्रतेजसा सद्यः समशाम्यन्महामुने ।३०
मंस्था मा ह्येतदाश्चर्यं सर्वचित्रमये शिवे ।
यः स्वशक्तयाऽखिलं विश्वं सृजत्यवति हन्त्यज ।
अश्वत्थामा ततो ज्ञात्वा वृत्तमेतच्छिवांशजः ।३१
शैवं न विव्यथे किञ्चिच्छिवेच्छातुष्टधीर्मुने ।३२
अथ द्रौणिरिदं विश्वं कृत्स्नं कर्तुमपाण्डवम् ।
उत्तरागर्भगं वाल नाशितुं मन आदधे ।३३
ब्रह्मास्त्रमनिवार्य्यं तदन्यैरस्त्रैर्महाप्रभम् ।
उत्तरागर्भमुद्दिश्य चिक्षेप स महाप्रभुः ।३४

हे मुने ! इस प्रकार अर्जुन ने श्रीकृष्ण की आज्ञा पाते ही शिव के चरणों का स्मरण अपने मनमें किया और उनको प्रणाम करते हुए जल का स्पर्श करके शिवके द्वारा प्रदत्तशैवास्त्र को छोड़ दिया । ९। हे महामुने ! ब्रह्मशिर अस्त्र का तेज यद्यपि कभी भी निष्फल होने वाला नहीं थातो भी उस शैवास्त्र के तेज के द्वारा वह उसी समय शान्त हो गया था ।३०। इस प्रकारकी अत्यन्त विचित्र लीलाओंके दिखाने वाले श्रीशिव के विषयमें कभी भी आश्चर्य नहीं समझना चाहिए । वेपरम अजेयहैं और अपनी अजित एवं अपरिमित शक्तिके द्वारा इस समस्त ससारकीउत्पत्ति तथा नाश कियाकरते हैं।३१।हे मुनीश्वर ! उस वक्त शिव की अंश शक्ति से समुत्पन्न अश्वत्थामा ने शिव की इच्छा को जानकर सन्तुष्ट होते हुए उस शैवास्त्र का छेदननहीं किया ।३२। इसके अनन्तर आचार्य द्रोण के आत्मज अश्वत्थामाने समस्त संसार को पाण्डवहीनकर देने की इच्छासे उत्तरा के गर्भमें रहनेबालेबालक के संहार करने का विचार मन में स्थिर किया ।३३। इसके अनन्तर अश्व-

त्थामा ने परम कान्तिसे युक्त तथा अन्य किसी भी अस्त्रसे न हटाये जानेकी शक्ति रखने वाले उस ब्रह्मास्त्रका उत्तरा के गर्भपर प्रहार करदिया। ३४।

ततश्च सोत्तरा जिष्णुवधूर्विकलमानसा ।
कृष्ण तुष्टाव लक्ष्मीश दह्यमाना तदस्त्रतः ।३५
ततः कृष्णः शिवं ध्यात्वा हृदा स्तुत्वा प्रणम्य च ।
अपाण्डवमिदं कर्तुं द्रौणेरस्त्रमबुध्यत ।३६
स्वरक्षार्थेन्द्रदत्तेन तदस्त्रेण सुवर्चसा ।
सुदर्शनेन तस्याश्च व्यधाद्रक्षां शिवाज्ञया ।३७
स्वरूपं शंकरादेशात्कृतं शैववरेणा ह ।
कृष्णेन चरित ज्ञात्वा विमनस्कः शनैरभूत् ।३८
ततः स कृष्णः प्रीतात्मा पाण्डवान्सकलानपि ।
अपातयत्तदध्रयोस्तु तुष्टये तस्य शैवराट् ।३९
अथ द्रौणिः प्रसन्नात्मा पाण्डवान्कृष्णमेव च ।
नानावरान्ददौ प्रीत्या सोऽश्वत्थामाऽनुगृह्य च ।
इत्थं महेश्वर स्तात चक्रे लीलां परां प्रभुः ।
अवतीर्य्य क्षितो द्रौणिरूपेण मुनिसत्तम ।४१
शिवावतारोऽश्वत्थामा महाबलपराक्रमः ।
त्रैलोक्यसुखदोऽद्यापि वर्तते जाह्नवीतटे ।४२
अश्वत्थामावतारस्ते वर्णितः शङ्करप्रभोः ।
सर्वसिद्धिकरश्चापि भक्ताभीष्टफलप्रदः ।४३
य इदं शृणुयाद् भक्त्या कीर्त्तयेद्वा समाहित ।
स सिद्धिं प्राप्नुयादिष्टमन्ते शिवपुरं व्रजेत् ।४४

इस ब्रह्मास्त्र के तेज से अत्यन्त व्याकुल मन वाली अर्जुन के पुत्र की भार्या उत्तरा जलकर भस्मीभूत होती हुई लक्ष्मी पति भगवान् श्रीकृष्ण की स्तुति करने लगी। ३५। उत्तरा की स्तुति से सावधान होकर श्रीकृष्ण ने मन में शिवका प्रणामपूर्वक ध्यान एवं स्तवन करतेहुए यह समझ लियाकियह

पाण्डव कुल के पूर्ण विनाश करने के लिये अश्वत्थामा के द्वारा छोड़े हुए ब्रह्मास्त्र का प्रभाव है ।३६। उस समय श्रीशिव की ही आज्ञा से श्रीकृष्ण ने इन्द्र द्वारा अपनी सुरक्षा के लिये प्राप्त सुदर्शन चक्र से उत्तरा के गर्भ की रक्षा की, जिस सुदर्शन चक्र का भी अति दुस्सह तेज था ।।३७।। यह समस्त चरित्र समझकर शिव के परम भक्त श्रीकृष्ण ने उत्तरा के गर्भ को शिवाज्ञा से अपना ही रूप बना दिया तो वह ब्रह्मास्त्र शनैःशनैः शान्त हो गया ।३८। इसके पश्चात् शिव के परम भक्त श्रीकृष्ण ने प्रसन्न होकर सब पाण्डवों को अश्वत्थामा की प्रसन्नता प्राप्त करके के लिये उसके चरणों में प्रणिपात के लिये गिरने की प्रेरणा दी ।३९। इससे आचार्य द्रोण के पुत्र शिव के अंशावतारी अश्वत्थामा बहुत प्रसन्न हुए और प्रेमपूर्वक पाण्डवों तथा श्रीकृष्ण पर कृपा करके उन्हें अनेक उत्तम वरदान भी दिये ।४०। हे तात ! हे मुनिश्रेष्ठ ! इस प्रकार से जगत् के प्रभु शिव ने अश्वत्थामा के रूप में अवतीर्ण होकर पृथ्वीतल में अनेकानेक अति अद्भुत लीलाएँ दिखलाई थीं ।४१। महान् बल तथा प्रबल पराक्रम वाले अश्वत्थामा का अवतार ग्रहण करने वाले शिव त्रिभुवन को परम सुखदायी अब तक भी गङ्गा के तट पर विराजमान हैं ।४२। मैंने यह शिव के अश्वत्थामा नाम वाले अवतार का चरित्र आपको सुना दिया, यह समस्त सिद्धियों का दाता और भक्तों के मनोरथ पूर्ण करने वाला है ।४३। जो भी कोई मनुष्य इस पावन चरित्र को चित्त को सावधान करके सुनता है तथा भक्ति की भावना से इसका कीर्तन करता है । वह अपने सम्पूर्ण मनोरथों की सिद्धि प्राप्त कर अन्तिम काल में भगवान् शङ्कर के लोक चला जाता है ।४४।

## ।। द्वादश ज्योतिलिंगावतार का वर्णन ।।

अवताराञ्छृणु विभोर्द्वादशप्रमितान्पराम् ।
ज्योतिर्लिङ्गस्वरूपान्वै परमोत्तमकान्मुने ।१
केदारो हिमवत्पृष्ठे डाकिन्यां भीमशङ्करः ।
वाराणस्यां च विश्वेशस्त्र्यम्बको गौतमीतटे ।२
सौराष्ट्रे सोमनाथश्च श्रीशैले मल्लिकार्जुनः ।

उज्जयिन्यां महाकाल ओंकारे चामरेश्वरः ।३
वैद्यनाथश्चिताभूमो नागेशो दारुकावने ।
सेतुबन्धे च रामेशो घुश्मेशश्च शिवालये ।४
अवतारद्वादशकमेतच्छम्भोः परात्मनः ।
सर्वानन्दकर पुंसा दर्शनात्स्पर्शनान्मुने ।५
तत्राद्यः सोमनाथो हि चन्द्रदुःखक्षयङ्करः ।
क्षयकुष्टादिरोगाणां नाशकः पूजनान्मुने ।६
शिवावतारः सोमेशो लिङ्गरूपेणा संस्थित ।
सौराष्ट्रे शुभदेशे च शशिना पूजितः पुरा ।७

नन्दीश्वर ने कहा—हे मुने ! अब आप मुझ से सब में व्यापक रहने वाले ज्योतिर्लिङ्ग स्वरूप वाले बारह उत्तम अवतारों की की कथा सुनिये ।१। इन अवतारों के पीठ-स्थान इस प्रकार से हैं—हिमाचल पर केदारनाथ, डाकिनी में श्री भीमशङ्कर, काशीपुरी में विश्वनाथ, गौतमी नदी के तट पर त्र्यम्बकेश्वर, सौराष्ट्र देश में सोमनाथ स्वामी हैं । श्री शैल में मल्लिकार्जुन का स्वरूप है, उज्जयिनी में महाकालेश्वर, ओङ्कार में अमरनाथ, चिताभूमि में वैद्यनाथ भगवान्, दारुक वन में नागेश्वर, सेतुबन्ध में श्री रामेश्वर तथा शिवालय में घुश्मेश्वर अवतार है ।२-३-४। हे मुने ! परमेश भगवान् शिव के ये उक्त द्वादश अवतार हुए हैं । जिनके दर्शन एवं स्पर्श करने से मनुष्यों को परम आनन्द तथा सुख-सौभाग्य का लाभ होता है ।५। हे मुनिवर ! इन सब में प्रथम श्री सोमनाथ चन्द्रदेव के दुःख का नाश करने वाले हैं । इनके अर्चन करने से कुष्ठ और क्षय रोग का सर्वथा नाश हो जाता है ।६। श्री सोमनाथ इस पावन नाम से होने वाला अवतार सोराष्ट्र देश में हुआ था जो कि वहाँ लिङ्ग के स्वरूप में विराजमान है । इनका सर्वप्रथम पूजन चन्द्रदेव ने ही किया था ।७।

चन्द्रकुण्डं च तत्रैव सर्वपापविनाशम् ।
तत्र स्नात्वा नरो धीमान्सर्वरोगैः प्रमुच्यते ।८
सोमेश्वरं महालिङ्गं शिवस्य परमात्मकम् ।
दृष्ट्वा प्रमुच्यते पापाद्भुक्तिं मुक्तिं च विन्दति ।९

मल्लिकार्जुनसंज्ञश्चावतारः शङ्करस्य वै ।
द्वितीयः श्रीगिरौ ताम भक्ताभीष्टफलप्रदः ।१०
संस्तुतो लिङ्गरूपेण सुतदर्शनहेतुतः ।
गतस्तत्र महाप्रीत्या स शिवः स्वगिरेर्मुने ।११
ज्योतिर्लिङ्गं द्वितीयं तद्दर्शनात्पूजनान्मुने ।
महासुखकरं चान्ते मुक्तिदं नात्र संशयः ।१२
महाकालाभिधस्तातावतारः शङ्करस्य वै ।
उज्जयिन्यां नगर्य्यां च बभूव स्वजनावनः ।१३

वह चन्द्र कुण्डके नाम से एक जलाशयहै । चतुर लोग वहाँ उस कुंड में स्नान करके समस्त रोगों से मुक्ति पा जाया करते हैं।८।श्रीसोमनाथ का लिङ्ग स्वरूप साक्षात् श्रीशिवकेआत्मरूप है । इस महालिङ्गके दर्शनसे पापों से छुटकारा पाकर मनुष्य भोग और मोक्ष दोनों की प्राप्ति कर लेतेहैं ।९। हे तात!भगवान् शङ्कर का द्वितीय अवतार मल्लिकार्जुन नाम वालाहै और वह श्रीगिरि पर्वत पर विराजमान हैं तथा अपने भक्तजनों के मनचाहेफल प्रदान किया करते हैं ।१०।हे मुनिवर ! पुत्रके मुख को देखने के लिये वहाँ लिङ्ग के स्वरूपमें ही भगवान् शिव की स्तुति की गई थी।वहांसे फिरशिव प्रसन्नता के साथ कैलाश पर्वत के अपने निवास स्थानको चले गये हैं।११। हे मुने ! यह ही द्वादश अवतारों में द्वितीय ज्योर्लिङ्ग है । इसके दर्शन से महान् सुख और जीवन के अन्तिम काल में निस्सन्देह मोक्ष प्राप्त होता है ।१२। हे मुनिराज ! हे तात ! अपने परिवार की रक्षा करने के लिये उज्जयिनी में महाकालेश्वर नाम वाला शिव का अवतार हुआ है ।१३।

दूषणाख्यासुरं यस्तु वेदधर्मप्रमर्दकम् ।
उज्जियिन्यां गतं विप्रद्वेषिणं सर्वनाशनम् ।१४
वेदविप्रसुतध्यातो हुङ्कारेणैव स द्रुतम् ।
भस्मसाकृतवांस्तं च रत्नमालनिवासिनम् ।१५

तं हत्वा स महाकालो ज्योतिर्लिङ्गस्वरूपतः ।
देवैः स प्रार्थितोऽतिष्ठत्स्वभक्तपरिपालकः ।१६
महामालाह्वयं लिङ्ग दृष्ट्वाऽभ्यर्च्य प्रयत्नतः ।
सर्वान्कामानवाप्नोति लभते परतो गतिम् ।१७
ओंकारः परमेशानो धृतः शम्भो परात्मनः ।
अवतारश्चतुर्थो हि भक्ताभीष्टफलप्रदः ।१८
विधिना स्थापितो भक्त्या स्वलिङ्गात्पार्थिवान्मुने ।
प्रादुर्भूतो महादेवो विन्ध्यकामप्रपूरकः ।१९
देवैः सप्रार्थितस्तत्र द्विधारूपेण संस्थितः ।
भुक्तिमुक्तिप्रदो लिङ्गरूपो वै भक्तवत्सल ।२०
प्रणवे चैव ओंकारनामासील्लिंगमुत्तमम् ।
परमेश्वरनामाऽऽसीत्पार्थिवश्च मुनिश्वरः ।२१

महाकालेश्वर शिव ने उज्जयिनी में वेद एवं विप्रों से द्वेष करनेवाले आये हुए दुरात्मा दूषण नाम वाले दैत्य को एक हूँकार से ही नष्ट करदिया था। यहाँ वह वेद-विप्रके पुत्र का वध करने के लिये आया था जोकिरत्न माल देश में भगवान् शङ्कर के ध्यान में सर्वदा निरत रहा करता था।१४ ।१५। उसी समयमें दैत्य का संहार कर भक्तवत्सल शिवदेवगण से प्रार्थित होनेपर महाकालेश्वर नाम से ज्योतिर्लिङ्ग के स्वरूप में उज्जयिनीनगरीमें विराजमान हुए हैं।१६।उज्जयिनीमें स्थित महाकालेश्वरके दर्शनका महान् फल होता है । जो इस ज्योतिर्लिङ्गके दर्शन तथा सयत्न समर्चनकरताहै, वह अपने सम्पूर्ण मनोरथ पाकर अन्त में निश्चय ही पर गतिकोप्राप्तकिया करता है।१७।शङ्कर का चतुर्थ अवतार ओङ्कारनाथ नाम वालाहै । यहभी भक्तोंके समस्त अभीष्ट फलों के प्रदान करने वाले हैं और अन्त में सद्गति दिया करते हैं ।१८। हे मुनिवर ! ओङ्कारनाथ पार्थिव लिङ्ग के अनुसार सविधि भक्तिपूर्वकसंस्थापित महादेव ने प्रकट होकर विन्ध्यके मनोरथोंको पूर्ण किया ।१९।देवताओं से प्रार्थना किये जाने पर वहाँ शिव ने अपने दो

स्वरूप धारण किये थे। भक्तों पर प्रेम करने वाले लिङ्ग रूप में विराजमान शिव भुक्ति-मुक्ति के देने वाले हैं ।२०। हे मुने ! ओङ्कार नाम प्रणव में सर्वोत्तम लिङ्ग है और वहाँ परमेश्वर नाम वाले पार्थिव रूप में प्रकट हुए हैं ।२१।

भक्ताभीष्टप्रदो ज्ञेया योऽपि छोर्द्दर्चितो मुने ।
ज्योतिर्लिगे महादिव्ये वर्णिते ते महामुने ।२२
केदारेशोऽवतारस्तु पञ्चमः परमः शिवः ।
ज्योतिर्लिगस्वरूपेण केदारे संस्थितः स च ।२३
नरनारायणा रव्यौ यावतारौ हरेमुने ।
तत्प्रार्थितः शिवस्तत्स्थैः केदारे हिमभूधरे ।२४
ताभ्यां च पूजितो नित्यं केदारेश्वरसंज्ञकः ।
भक्ताभीष्टप्रदः शम्भुर्दर्शनादर्चनादपि ।२५
अस्य खण्डस्य स स्वामी सर्वेशोऽपि विशेषतः ।
सर्वकामप्रदस्तात सोऽवतारः शिवस्य वै ।२६
भीमशङ्करसंज्ञस्तु षष्ठः शम्भोर्महाप्रभोः ।
अवतारो महालीलो भीमासुरविनाशनः ।२७
सुदक्षिणाभिधं भक्तङ्कामरूपेश्वरं नृपम् ।
यो ररक्षाद्भुतं हत्वाऽसरं त भक्तदुःखदम् ।२८
भीमशङ्करनामा स डाकिन्यां संस्थितः स्वयम् ।
ज्योतिर्लिङ्गाय्वरूपेण प्रार्थितस्तेन शङ्करः ।२९

हे मुने ! शङ्कर के इस स्वरूप के दर्शन तथा पूजन से भक्तों के सभी अभीष्टफल प्राप्त होते हैं। मैंने तुम्हारे सामने इस महान् दिव्य ज्योतिर्लिङ्ग का वर्णन सुना दिया है।२। शिव का पञ्चम ज्योतिर्लिङ्ग केदारेश्वर के नाम से अवतीर्ण होकर केदारनाथ नामक स्थान में विराजमान है ।२३। हे मुनिवर ! भगवान् विष्णु के नर और नारायण नाम वाले अवतारों द्वारा हिमाचल पर शिव की प्रार्थना की गई थी।२४। इनके पूजित ही शिव केदारनाथ नाम से विख्यात हुए हैं । इनके दर्शन तथा अर्चनसे भक्तजन के सभी अभीष्ट पूर्ण हो जाते हैं ।२५। हे तात ! यह शङ्कर का अवतार सबका स्वामी एवं

समस्त कामनाओं को प्रदान करने वाला है और इस खण्ड का प्रभु है ।२६। महाप्रभु शङ्कर का षष्ठ अवतार भीमशंकर नाम वाला है जो अनेक लीलाओं के करने वाला तथा भीमासुर का वध करने वाला था ।२७। शिवभक्तों को सताने वाले इस दैत्य का वध कर कामरूप देश के सुदक्षिण नाम वाले राजा की भगवान् शिव ने इस अवतार में रक्षा की थी ।२८। तभी से शिव भीमशंकर इस नाम से विख्यात होकर डाकिनी में अपने भक्त सुदक्षिण नृप से स्तुति किये जाने पर स्वयं लिङ्गरूप में वहाँ विराजमान हो गये ।२९।

विश्वेश्वरावतारस्तु काश्यां जातो हि सप्तमः ।
सर्वब्रह्माण्डरूपश्च भुक्तिमुक्तिप्रदो मुने ।३०।
पूजितः सर्वदेवैश्च भक्त्या विष्ण्वादिभिः सदा ।
कैलासपतिना चापि भैरवेणापि नित्यशः ।३१।
ज्योतिर्लिंगस्वरूपेण संस्थितस्तत्र मुक्तिदः ।
स्वयं सिद्धस्वरूपो हि तथा स्वपुरि स प्रभुः ।३२।
काशीविश्वेशयोर्भक्त्या तन्नामजपकारकाः ।
निर्लिप्ताः कर्मभिर्नित्यं कैवल्यपदभागिनः ।३३।
त्र्यम्बकाख्योऽवतारो यः सोऽष्टमो गौतमीतटे ।
प्रार्थितो गौतमेनाविर्बभूव शशिमौलिनः ।३४।
गौतमस्य प्रार्थनया ज्योतिर्लिंगस्वरूपतः ।
स्थितस्तत्राचलः प्रीत्या तन्मुनेः प्रीतिकाम्यया ।३५।
तस्य सन्दर्शनात्स्पर्शाद्दर्शनाच्च महेशितुः ।
सर्वे कामाः प्रसिध्यन्ति ततो मुक्तिर्भवेदहो ।३६।
शिवानुग्रहतस्तत्र गंगानाम्ना तु गौतमी ।
संस्थिता गौतमप्रीत्या पावनी शंकरप्रिया ।३७।

हे मुने ! शिवका सप्तम अवतार काशी में विश्वेश्वर इस नाम से हुआ था जो इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का स्वरूप है और भुक्ति-मुक्ति का प्रदान करने वाला है ।३०। उस समय भगवान् विष्णु आदि समस्त देवगणने उनकी स्तुति की । वह कैलाशके स्वामी यहाँ भैरव के एक रूप से स्थित हुए ।३१। और

एक अन्य ज्योतर्लिंगके स्वरूप से वहाँ विराजमान हैं जो मुक्ति प्रदान करने वाले स्वयं सिद्ध स्वरूप एवं अपनी पुरी के प्रभु हैं।३२। काशीपुरी तथा वहाँ के स्वामी भगवान् विश्वनाथ की भक्तिभाव से अर्चना करने वाले और उनके पावन नाम का जप करने वाले पुरुष कर्म बन्धन से मुक्त होकर मोक्ष पद के अधिकारी हो जाते हैं।३३। शिव का त्र्यम्बक-इस नाम वाला अष्टम अवतार गौतम ऋषि की प्रार्थना से गौतमी नदी के तट पर हुआ है।३४। शशिशेखर शिव गौतम मुनिकी प्रेम-भक्ति और कामनासे समन्वित प्रार्थनाके होने के कारण ही ज्योतिर्लिंगके सहित अचल होकर वहीं विराजमान हुएहैं।३५ यहाँ पर भगवान् शिवके दर्शन और स्पर्श न करने से मनुष्योंकी सम्पूर्ण कामनायें परिपूर्ण हो जाती हैं और अन्त समय में मोक्षपद प्राप्त होता है।३६। गौतम मुनिकी उत्कृष्ट प्रीतिके कारणही शंकरभगवान्की कृपासे वहां गौतमी गंगा के नाम वाली परम प्रसिद्ध एवं अति पावन नदी स्थित रहती है।३७।

वैद्यनाथवतारो हि नवमस्तत्र कीर्तितः।
आविर्भूतो रावणार्थं बहुलीलाकरः प्रभुः।३८।
तदानयनरूप हि व्याजं कृत्वा महेश्वरः।
ज्योतिर्लिंगस्वरूपेण चिताभूमौ प्रतिष्ठितः।३९।
वैद्यनाथेश्वरो नाम्ना प्रसिद्धोऽभूज्जगत्त्रये।
दर्शनात्पूजनाद् भक्त्या भुक्तिमुक्तिप्रदः स हि।४०।
वैद्यनाथेश्वरशिवमाहात्म्यमनुशासनम्।
पठतां शृण्वतां चारि भुक्तिमुक्तिप्रदं मुने।४१।
नागेश्वरावतारस्तु दशमः परिकीर्तितः।
अविर्भूतः स्वभक्तार्थं दुष्टानां दण्डदः सदा।४२।
हत्वा दारुकनामानं राक्षसं धर्मघातकम्।
स्वभक्त वैश्यनायं च प्रारक्षत्सुप्रियाभिधम्।४३।

शिव का नवम अवतार वैद्यनाथ के नाम वाला हुआ है जो लंकेश्वर रावणके हित सम्पादनके लिये नाना प्रकारकी लीलायें प्रकट करने वाले थे।३८। शिवभक्त रावण उन्हें अपने साथलिये जानेकी इच्छाकर रहा था तब

उस समय बहाना करके चिता भूमि में वे ज्योतिर्लिंग के स्वरूप से स्थितहो गये ।३९। उस स्थान पर भगवन् शिव वैद्यनाथेश्वरके नामसे सर्वत्र विख्यात होगये जिनके भक्तिपूर्वक दर्शन करनेपर तथा पूजन करनेपर अपनीपूर्ण भक्ति एवं मुक्ति वे प्रदान करते हैं।४०। हे मुनीश्वर ! वैद्यनाथेश्वर शङ्कर अपने इस अनुशासनयुक्त महात्म्य को पठन एवं श्रवण करने वाले पुरुष का भुक्ति तथा मुक्ति दोनों ही प्रदान किया करते हैं ।४१। भगवान् का दशम अवतार नागेश्वर नाम से प्रसिद्ध है जो अपने भक्तजनोंको अर्थ और दुष्टजनोंको दण्ड देने के लिये ही प्रकट हुए थे ।४२। इस अवतार में शिव ने दारुक दैत्यका वध कर सुप्रिय नाम वाले अपने परम भक्त एक वैश्य की रक्षा की थी ।४३।

लोकानामुपकारार्थं ज्योतिर्लिंगस्वरूपधृक् ।
सन्तस्थौ साम्बिकः शंभुर्बहुलीलाकरः परः ।४४।
तद् दृष्टवा शिवलिंगं तु मुने नागेश्वराभिधम् ।
विनश्यन्ति द्रुतं चार्य्य महापातकराशयः ।४५।
रामेश्वरावतारस्तु शिवस्यैकादशः स्मृतः ।
रामचन्द्रप्रियकरो रामसंस्थापितो मुने ।४६।
ददौ जयवरं प्रीत्या यो रामाय सुतोषितः ।
अविर्भूतः स लिंगस्तु शंकरो भक्तवत्सलः ।४७।
रामेण प्रार्थितोऽत्यर्थं ज्योतिर्लिङ्गस्वरूपतः ।
सन्तस्थौ सेतुबन्धे च रामसंसेवितो मुने ।४८।
रामेश्वरस्य महिमाद्भुतोऽभूद्भुवि चातुलः ।
भुक्तिमुक्तिप्रदश्चैव सर्वदा भक्तकामदः ।४९।

नाना प्रकार की अद्भुत लीलायें करने वाले जगदम्बा भगवानोकेसहित शिव ज्योतिर्लिंग का स्वरूप धारण करके संसार के मनुष्योंकी भलाईके लिए वहाँ विराजमान हुए हैं ।४४। हे मुने ! नागेश्वर नाम वाले भगवान् शिवके लिंग का दर्शनार्चन करने से बड़े से बड़े महान् पातकों के समूहभी शीघ्र ही समूल नष्ट हो जाया करते हैं।४४।हे मुनिराज ! भगवान शिव का रामेश्वर नाम वाला ग्यारहवाँ अवतार हुआहैजिसको श्रीरामचन्द्र भगवानने स्थापित

किया था और उनका प्रिय कार्य करने वाले हुए हैं ।।४६।। ज्योतिर्लिंग के सुन्दर स्वरूप में संस्थित भक्तवत्सल भगवान् शम्भु श्री रामचन्द्र जी की भक्ति-भावना से अत्यन्त सन्तुष्ट हुए और उन्होंने श्रीराघवेन्द्र को विजय प्राप्त करने का वरदान दिया था ।४७। हे मुने ! सेतुबन्ध में भगवाण् श्रीरामचन्द्र ने उनकी अति सेवा की ओर उन्हीं की प्रार्थना से भगवान् शङ्कर ज्योतिर्लिंग के स्वरूप में विराजमान हुए हैं ।।४८।। इस भूमिमण्डल में श्रीरामेश्वर की बहुत अधिक तथा अत्यन्त अद्भुत महिमा है । रामेश्वर प्रभु भोग-मोक्ष और मन की सम्पूर्ण कामनाओं को पूरे करने वाले भक्तवत्सल हैं ।४९।

त च गंगाजलेनैव स्नानपयिष्यति यो नरः ।
राभेश्वरं च सद्भक्त्या स जीवन्मुक्त एव हि ।५०।
इह भुक्त्वाखिलान्भोगान्देवतादुर्ल्लभानपि ।
अतः प्राप्य परं ज्ञानं कैवल्यं मोक्षमाप्नुयात् ।५१।
घुश्मेश्वरावतारस्तु द्वादशः शंकरस्य हि ।
नानालीलाकरो घुश्मानन्ददो भक्तवत्सलः ।५२।
दक्षिणस्यां दिशि मुने देवशैलसमीपतः ।
आविर्बभूव सरसि घुश्माप्रियकरः प्रभु ५३।
सुदेह्यमारितं घुश्मापुत्रं साकल्यतो मुने ।
तुष्टस्तद्भक्तितः शम्भर्योऽरक्षद्भक्तवत्सलः ।५४।
तत्प्रार्थितः स वै शम्भुस्तडागे तत्र कामदः ।
ज्योतिर्लिङ्गस्वरूपेण तस्थौ घुश्मेश्वराभिधः ।५५।
तं दृष्ट्वा शिवलिंग तु समभ्यर्च्य भक्तितः ।
इह सर्वसुखं भुक्त्वा ततो मुक्ति च विन्दति ।५६।

जो मनुष्य श्रीरामेश्वर महादेव को दृढ़ भक्ति की भावना से गंगाजल से स्नान कराता है वह निश्चय ही जीवन्मुक्त हो जाता है ।५०। ऐसा पुरुष संसार में देव दुर्लभ परम सुख-सौभाग्यका उपभोगकर अत्यन्त ज्ञानकी प्राप्ति करता है और अन्त में उसका मोक्ष हो जाता है ।५१। भगवान् शिव का बारहवाँअवतार घुश्मेश्वर नाम वाला हुआहै । यहअवतार अपने अनन्यभक्तो के ऊपर अत्यन्त दया करने वाला हुआ है और इसने घुश्माको महान् आनन्द

का प्रदान किया है ।५२। हे मुनीश्वर ! दक्षिण दिशा में एक देवशैल है, वहाँ पर ही एक सरोवर के निकट महाप्रभु शिव प्रकट हुए हैं। जिन्होंने घुश्मा का प्रिय कार्य किया था ।५३। हे मुने ! भक्तों पर प्यार करने वाले भगवान् शङ्कर ने सुदेह्य नामक दैत्य के द्वारा मारे हुए घुश्मा के पुत्र के प्राणों की रक्षा भक्ति से सन्तुष्ट होकर की था ।५४। घुश्मा की प्रार्थना पर कामना देने वाले प्रभु शिव वहाँ एक सरोवर के समीप में ही घुश्मेश्वर नाम से ज्योतिर्लिङ्ग के स्वरूप में स्थित हो गये ।५५। इन ज्योतिर्लिङ्ग स्वरूप शिव के दर्शन एवं भक्ति समन्वित समर्चन से मनुष्य इहलौकिक सम्पूर्ण सुखों का आनन्दोपभोग करते हुए आगे चलकर मोक्षपद की सद्गति का लाभ प्राप्त किया करता है ।५६।

इति ते हि समाख्याता ज्योतिर्लिङ्गावली मया ।
द्वादशप्रमिता दिव्या भुक्तिमुक्तिप्रदायिनी ।५७।
एतां ज्योतिर्लिगकथां यः पठेच्छ्णुयादपि ।
मुच्यते सर्वपापभ्यो भुक्ति मुक्ति च विन्दति ५८।
शतरुद्राभिधा चेयं वर्णिता संहिता मया ।
शतावतारः सत्कीर्तिः सर्वकामफलप्रदा ।५९।
इमां यः पठते नित्यं शृणुयाद्वा समाहितः ।
सर्वान्कामनवाप्नोति ततो मुक्ति लभेद् ध्रुवम् ।६०।

हे मुनिराज ! मैंने तुम्हारे समक्ष में इन द्वादश संख्या वाले ज्योतिर्लिगों का पूरा वर्णन कर दिया जिनके दर्शन स्पर्शन श्रवण और पठन से भुक्ति मुक्ति दोनों की प्राप्ति निस्सन्देह ही होती है ।५७। जो कोई मनुष्य संसार में इस ज्योतिर्लिग की कथा को सुनता व सुनाता है वह समस्त पापों से छूटकारा पाकर भोग मोक्ष पाता है ।५८। हे मुने ! मैंने अब यह शतरुद्र संहिता का वर्णन सुना दिया है जो कि शिव के सौ अवतारों की कीर्तिस्वरूप है और सब मनोरथों का पूरा करने वाली होती है ।५९। जो पुरुष पूर्णतया सावधान चित्त होकर इस शतरुद्र संहिता को पढ़ता अथवा श्रवण करता है वह अपनी समस्त कामनाओं की प्राप्ति कर निश्चय ही पीछे मुक्ति को प्राप्त करता है ।।६०।।

# कोटिरुद्र संहिता

## ।। द्वादश ज्योतिर्लिंगों का माहात्म्य ।।

योधत्ते निजमाययैव भुवनाकारं विकारोज्झितो
यस्याहुः करुणाकटाक्षविभवौ स्वर्गापवर्गाभिधौ ।
प्रत्यग्बोधसुखाद्वयं हृदि सदा पश्यन्ति यं योगिनः
तस्मै शैलसुताञ्चिताद्धं वपुषु शश्वन्नमस्तेजमे ।१।
कृपाललितवीक्षणं स्मितमनोज्ञवक्त्राम्बुजं—
शशांककलयोज्ज्वलं शमितघोरतापत्रयम् ।
करोतु किमपि स्फुरत्परमसौख्यसच्चिद्वपु—
र्धराधरसुताभुजोद्वलयितमहो मङ्गलम् ।२।
सम्यगुक्तं त्वया सूत लोकानां हितकाम्यया ।
शिवावतारमाहात्म्यं नानाख्यानसमन्वितम् ।३।
पुनश्च कथ्यतां तात शिवमहात्म्यमुत्तमम् ।
लिंगसम्बन्धिसुप्रीत्या धन्नस्त्व शैवसत्तमः ।४।
शृण्वन्तस्त्वन्मुखाम्भोजान्न तृप्ताःस्मो वय प्रभो ।
शैव यशोऽमृतं रम्यं तदेव पुनरुच्यताम् ।५।
पृथिव्यां यानि लिङ्गानि तीर्थे तीर्थे शुभानि हि ।
अन्यत्र वा स्थले यानि प्रसिद्धानि स्थितानि वै ।६।
तानि तानि च दिव्यानि लिङ्गामि परमेशितुः ।
व्यासशिष्य समाचक्ष्व लोकानां हितकाम्यया ।७।

समस्त प्रकार के विकारों से रहित, स्वकी भुवनमोहिनी माया से सब भुवनों को धारण करने वाले और जगदम्बा पार्वतीको अपने आधे अङ्ग में धारण करते हुए तेजमय स्वरूप वाले भगवान् शङ्करको सर्वदा प्रणाम करता हूँ जिनके करुणापूर्ण कटाक्षसे स्वर्ग तथा अपवर्गके सम्पूर्ण वैभव उनके भक्तों को प्राप्त हो जाया करते हैं और योगीजन जिनका पूर्ण बोध सुख सर्वदा अपने हृदय में देखा करते हैं ।१। आधिभौतिक आध्यात्मिक और आधिदैविक इन

तीनों तापों के संताप को शान्त कर देने वाले कृपा से परिपूर्ण सुन्दर दृष्टि-पात करने वाले, स्मित से मनोहर मुख कमल वाले, चन्द्रदेव की कला के परमोज्जवल स्वरूपयुक्त समस्त सुखों के दाता, स्फूर्तिमान्, सच्चिदानन्द स्वरूप तथा भवानीकी भुजाओं से अलिंगित भगवान् शङ्कर का वपु हमारा सर्वदा मंगल करे।२। ऋषिवों ने कहा-हे सूतजी ! आपने लोकों को भलाई के लिए बहुत ही अच्छी बात कहने की कृपा की है। अब यह प्रार्थना की है कि आप अनेक सुन्दर आख्यानों से पूर्ण भगवान् शिव के अवतारों का माहात्म्य हमको बताइये।३। हे तात ! आप भगवान् शिवके भक्तों में सर्व श्रेष्ठ है और परम धन्य हैं। भगवान् शङ्कर के लिंगस्वरूप से सम्बन्धित माहात्म्यका वर्णन विस्तृत रूप से करने की कृपा करें ॥४॥ हे प्रभो ! आपके मुखाम्बुज से विस्तृत शम्भु के यशो मृत का श्रवणों द्वारा पान करते हुए हमारे मनको तृप्ति नहीं हो रही है अतएव आपसे निवेदन है कि उसे पुनः सुनाने का अनुग्रह करें।५। इस भूमण्डल में प्रत्येक तीर्थ में जहाँ पर भी जितने शिवके शुभ लिंग स्थापित किये हैं तथा अन्य स्थलों में जितने विख्यात शिव लिंग विराजमान हैं उन समस्त परमेश महेश के दिव्य लिंगों का आपको पूर्ण ज्ञान है। हे व्यासजी के शिष्य ! आप सब लोकों के कल्याण की कामना से ही हमारे समक्ष में इस समय वर्णन करने का अनुग्रह करें।६-७॥

साधु पृष्ठमृषिश्रेष्ठा लोकानां हितकाम्यया।
कथयामि भवत्स्नेहात्तानि संक्षेपतो द्विजाः।८।
सर्वेषां शिवलिंगानां मुने संख्या न विद्यते।
सर्वा लिङ्गममी भूमिः सर्वं लिङ्गमयं जगत्।९।
लिंगयुक्तानि तीर्थानि सर्वंलिंगे प्रतिष्ठितम्।
संख्या न विद्यते तेषां तानि किञ्चिद् ब्रवीम्यहम्।१०।
यात्किंचिद् दृश्यते दृश्यं वर्ण्यते स्मर्यते च यत्।
तत्सर्वं शिवरूपं हि नान्यदस्तीति किञ्चन।११।
तथापि श्रूतां प्रीत्या कथयामि यथा श्रुतम्।
लिंगानि च ऋषिश्रेष्ठाः पृथिव्यां यानि तानि ह।१२।

पाताले चापि वर्थन्ते स्वर्गे चापि तथा भुवि ।
सर्वत्र तूज्यते शम्भुः सदेवासुरमानुषैः ।१३।
त्रिजगच्छम्भुना व्याप्तं सदेवासुरेमानुषम् ।
अनुग्रहाय लोकानां लिङ्गरूपेण सत्तमाः ।१४।

श्री सूतजी ने कहा–हे मुनिश्रेष्ठ ! इस समय आप लोगों ने समस्त लोकों के हित की भावना लेकर अच्छा प्रश्न किया है हे ब्राह्मणो ! मुझे आप लोगों से बहुत ही स्नेह है अतः मैं सब कुछ संक्षिप्त रूप से आपके सामने वर्णन करता हूँ ।८। हे मुनीश्वर ! भगवान् शिव के समस्त लिंगों की संख्या बतला देना असम्भव है और उन्हें पूर्णतया बतला देने की सामर्थ्य किसी में नहीं हो सकती है क्योंकि सारा भूमण्डल एवं जगत् लिंगमय ही है ।९। समस्त तीर्थ लिंगमय हैं और सभी कुछ लिंग के द्वारा ही प्रतिष्ठित है तथा लिंग में ही स्थित है । उनकी संख्या वर्णनातीत है तथापि मैं दिव्य ज्योतिर्लिंगों का वर्णन करता हूँ ।१०। इस जगतीतल में जो कुछ भी दर्शनीय पदार्थ हैं तथा जिनका भी वर्णन किया जाता है और स्मरण किया जाता है वह सब भगवान् शङ्कर का ही स्वरूप है । इसके अतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं है ।११। हे श्रेष्ठ ऋषिवृन्द ! तो भी पृथ्वी तल में जितने दिव्य लिंग हैं उनका वर्णने अपने श्रुत के अनुसार मैं करता हूँ। आप प्रेमपूर्वक सुनो ।१२। भगवान् शङ्कर के ज्योतिर्लिंग पृथ्वी, स्वर्ग और पाताल में सर्वत्र विद्यमान हैं और वे देवे, असुर तथा मनुष्यों के द्वारा सभी स्थलों में पूजित एवं वन्दित होते हैं ।१३ हे ऋषिश्रेष्ठ ! देव, दैत्य और मानवों के सहित य त्रिभुवन महेश्वर से व्याप्त है और भगवान् शङ्कर संसार के कल्याण के लिये अनुग्रह करते हुए सर्वत्र लिंग स्वरूप में विराजमान रहते हैं ।१४।

अनुग्रहाय लोकानां लिङ्गानि च महेश्वरः ।
दधाति विविधान्यत्र तीर्थे चान्यस्थले तथा ।१५।
यत्र यत्र यदा शम्भुर्भक्त्वा भक्तैश्च संस्मृतः ।
तत्र तत्रावतीर्याथ कार्यं कृत्वा स्थितस्तदा ।१६।
लोकानामुपकारार्थं स्वलिंगं चात्यकल्पयत् ।
तल्लिङ्गं पूजयित्वा तु सिद्धिं समधिगच्छति ।१७।

पृथिव्यां यानि लिङ्गानि तेषां संख्या न विद्यते ।
तथापि च प्रधानानि कथ्यते च मया द्विजाः ।१८।
प्रधानेषु च यानीह मुख्यानि प्रवदाम्यहम् ।
यच्छ्रुत्वा सर्वपापेभ्यो मुच्यते मानवः क्षणात् ।१९।
ज्योतिर्लिंगानि यानीह मुख्यमुख्यानि सत्तम ।
तान्यहं कथयाम्यद्य श्रुत्वा पाप व्यपोहति ।२०।
सौराष्ट्रे सोमनाथं च श्रीशैले मल्लिकार्जुनम् ।
उज्जयिन्यां महाकालमोंकारे परमेश्वरम् ।२१।

भगवान् महेश्वर लोक कल्याणार्थ अनुग्रह करके समस्त तीर्थ स्थलों में विविध प्रकार के लिंगों का स्वरूप धारण करते हैं ।१५। जब जिस समय जहाँ जहाँ पर शिव भक्तों ने अपने अभीष्ट देव शिव का स्मरण किया है उसी समय वहाँ-वहाँ पर अवतार लेकर भक्त-कार्य पूर्ण करके महेश्वर विराजमान हो गये हैं ।१६। सांसारिक लोगों के उपकार करने के लिये महेश्वर ने अपना लिंग स्वरूप प्रकट कर दिया है । उसी लिंग प्रतिमा का समर्चन कर संसार में मनुष्य अनेकानेक सिद्धियों को प्राप्त किया करते हैं ।१७। हे द्विजवरो ! यद्यपि इस पृथ्वी तल पर विराजमान लिण भी गणना करने के योग्य नहीं हैं तथापि मैं कतिपय प्रमुख लिंगों का वर्णन करता हूँ ।१८। इस भूमि मण्डल के प्रधान स्थलों में जहां-जहाँ पर भी मुख्य-मुख्य शिव की लिंग मूर्तियाँ विराजमान हैं मैं इस समय उन्हीं का वर्णन करना चाहता हूँ, जिनके आख्यानों का श्रवण कर मनुष्य उसी समय समस्त स्वविहित पापों से छुटकारा पा जाता है ।१९। हे सत्तम ! जितने भी मुख्य-मुख्य महेश्वर के ज्योतिर्लिंग हैं अब उनके ही विषय में कुछ वर्णन करता हूँ उसको सुनकर प्राणी पापों से विमुक्त हो जाता है ।२०। सौराष्ट्र में सोमनाथ, उज्जयिनी पुरी में महाकाल, श्री शैल में मल्लिकार्जुन और ओङ्कार में परमेश्वर ज्योतिर्लिंग के रूप में स्थित हैं ।२१।

केदारं हिमवत्पृष्ठे डाकिन्यां भीमशङ्करम् ।
वाराणस्यां च विश्वेशं त्र्यम्बकं गौतमीतटे ।२२।
वैद्यनाथं चिताभूमौ नागेशं दारुकावने ।
सेतुबंधे च रामेशं घुश्मेशं च शिवालये ।२३।

द्वादशैतानि नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत् ।
सर्वपापविनिर्मुक्त सर्वसिद्धिफलं लभेत् ।२४।
यं यं काममपेक्ष पठिष्यन्ति नरोत्तमाः ।
प्राप्यंति कामं तं तं हि परत्रेह मुनीश्वरा :।२५।
ये निष्कामतया तानि पठिष्यन्ति शुभाशयाः ।
तेषां च जननीगर्भे वासो नैव भविष्यति ।२६।
एतेषां पूजनेनैव वर्णानां दुःख नाषनम् ।
इक लोमे परत्रापि मुक्तभ वति निश्चितम् :२७।
ग्राह्यमेषां च नैवेद्यं भाजनींयं प्रयत्नतः ।
तत्कर्तुः सर्वपापानि भस्मसाद्यान्ति वै क्षणात् ।२८।

हिमाचल पर केदारनाथ, डाकिनी में भीमशङ्कर, वाराणसी पुरी में विश्वनाथ और गौतमी नदी के तट पर त्र्यम्बकेश्वर नामक ज्योतिर्लिंग हैं। ।२२। चिताभूमि में वैद्यनाथ, सेतुबन्ध में रामेश्वरनाथ,दारुक वनमें नागेश और शिवालय में घुश्मेश्वर नाम वाम वाले शिवके ज्योतिर्लिंग संस्थितहैं२३ इन द्वादश शिव के नामों का जो प्रात कालमें उठते ही स्मरण करता हैं वह सब पापों से मुक्ति होकर समस्त सिद्धियाँ प्राप्त करताहै २४।हे मुनीश्वरो ! जो श्रेष्ठ मानव हृदयमें जिस-जिस मनोरथका उद्देश्य लेकर इन द्वादश शम्भु के शुभ नामों का पाठ एवं स्मरण करेंगे वे उन मनोरथों को इस लोक और परलोक में अवश्य ही प्राप्त कर लेंगे ।२५। जो मानव निष्काम भावनासे ही अपना कर्त्तव्य समझते हुए उपास्य देव श्री महादेव के इन बारह नामों का स्मरण करेंगे उन्हें फिर संसार में माता के गर्भ में आकर कष्ट नहीं भोगना पड़ेगा ।२६। उपर्युक्त द्वादश ज्योतिर्लिंगोंके अर्चन करने मात्रसे समस्त वर्णों के दुःख-दारिद्रय का नाश होजाता है और इस लोकमें सुखोपभोग तथा पर लोक में मोक्ष मिलता है ।२७। इन ज्योतिर्लिंग स्वरूप शिव प्रतिमाओं पर चढ़ा हुआ नैवेद्य (मिठाई) ग्रहण करनी चाहिए और उसे सयत्न खालेना भी उचित है। ऐसा करने वालों के समस्त पाप उसी समय भस्मीभूत हो जाया करते हैं ।२८।

ज्योतिषां चैव लिंगानां ब्रह्मादिभिरलं द्विजाः ।
विशेषनः फलं वक्तुं शक्यते न नरैस्तथा ।२९।
एकं च पूजितं येन षण्मासं तन्निरन्तरम् ।
तस्य दुख न जायेत मातृकुक्षिसमुद्भवम् ।३०।
हीनयौनौ यदा जातो ज्योतिर्लिंग च पश्यति ।
तस्य जन्म भवेत्तत्र विमले सत्कुले पुनः ।३१।
सत्कुले जन्म संप्राप्य धनाढ्यो वेदपारगः ।
शुभकर्म तदा कृत्वा मुक्ति यात्यनपायिनीम् ।३२।
म्लेच्छो वाप्यन्तजो वापि षण्णो वापि मुनीश्वराः ।
द्विजो भूत्वा भवेन्मुक्तस्तस्मात्तद्दर्शनं चरेद् ।३३।
ज्योतिषां चैव लिंगानां किंचित्प्रोक्तं फलं मया ।
ज्योतिषां चोपलिंगानि श्रूयन्तामृषिसत्तमाः ।३४।
सोमेश्वरस्य यल्लिंगमन्तकेशामुदाहृतम् ।
मह्याः सागरसयोगे तल्लिंगमुपलिंगकम् ।३५।

हे द्विजवरो ! इन द्वादश ज्योतिर्लिंग का वन्दनार्चन द्वारा प्राप्त फल का यथातथ वर्णन करने की सामर्थ्य ब्रह्मा आदि बड़े-बड़े देवताओं में भी नहीं है अन्य साधारण की तो बात ही क्या है ॥२९॥ जो पुरुष निरन्तर नित्य ही छँ मास तक किसी भी एक ज्योतिर्लिंग का पूजन करता है उसे फिर माता की कुक्षि में निवास करने की पीड़ा नहीं भोगनी पड़ती है ॥२०॥ जो किसी निकृष्ट योनि में जन्म लेकर भी शिव की लिंगमयी प्रतिमा का दर्शन करता है तो उसके अगले जन्म में श्रेष्ठकुल प्राप्त हो जाता है ॥ ३१ ॥ इस तरह शुद्ध एवं श्रेष्ठ कुल में जन्म पाने के साथ धनाढ्य और वेद-शास्त्र का पारगामी विद्वान् भी हो जाता है जिससे श्रेष्ठ कर्म करके विनाश-विहीन विमुक्ति की प्राप्ति कर लेता है ॥०२॥ हे मुनीश्वरो ! चाहे कोई म्लेच्छ हो अथवा अन्त्यज हो तथा नपुंसक हो—कैसा भी कोई क्यों न हो, वह यदि शिवभक्त रोज शिव पूजन करता है तो दूसरे जन्म में द्विज होकर अवश्य ही मुक्त हो जाता है । अतएव महेश्वर के दर्शन हरएक को अवश्य ही करना चाहिए ।३३। हे श्रेष्ठ ऋषि-

गण ! तभी तक मैंने आप लोगों के सामने शिव के ज्योतिर्लिंग का पूजन एवं दर्शन के फल का वर्णन किया है। अब मैं उनके उप-लिंगों के फल का वर्णन करता हूँ आप उसे श्रवण करें ॥ ३४ ॥ भूमि और समुद्र के संयोग में सोमेश्वर का उपलिंग अन्तकेश नाम से प्रथित है।३५।

मल्लिकार्जुनसंभूतमुपलिंगमुदाहृमम् ।
रुद्रश्वेरमिति ख्यात भृगुकक्षे सुखावहम् ।३६।
महाकालभवं लिंग दुग्धेशमिति विश्रुतम् ।
नर्मदायां प्रसिद्धं तत्सर्वपापहरं स्मृतम् ।३७।
ॐ कारज च यल्लिङ्गं कर्दमेशमिति श्रुतम्।
प्रसिद्धं बिन्दुसरसि सर्वकामफलप्रदम् ।३८।
केदारेश्वरसंजातं भूतेशं यमुनातटे ।
महापापहरं प्रोक्तं पश्यतामर्चतां तथा ।३९।
भीमशङ्करसंभूतं भीमेश्वरमिति स्मृतम् ।
सह्याचले प्रसिद्धं तन्महाबलविवर्द्धनम् ।४०।
नागेश्वरसमुद्भूतं भूतेश्वरमुदाहृतम् ।
मल्लिकासरस्वतीतीरे दर्शनात्पापहारकम् ।४१।
रामेश्वरराच्च यज्जातं गुप्तेश्वरमिति स्मृतम् ।
घुश्मेशाच्चैव यज्जातं व्याघ्रेश्वरमिति स्मृतम् ।४२।
ज्योतिर्लिंगोपलिंगानि प्रोक्तानीह मया द्विजाः ।
दर्शनात्पापहारीणि सर्वकामप्रदानि च ।४३।
एतानि सुप्रधानानि मुख्यतां हि गतानि च ।
अन्यायि चापि मुख्यानि श्रूयतामृषिसत्तमाः ।४४।

भृगु कक्ष में में मल्लिकार्जुन से प्रकट होने वाला परमसुख का दाता रुद्रेश्वर नाम वाला उपलिंग कहा गया है।३६। नर्मदा नदी के तट पर महाकाल ज्योतिर्लिंग से उत्पन्न हुआ दुग्धेश नाम वाला उपलिंग है जोकि समस्त पापराशि का हरण करने वाला बताया गया है।३७।श्रीओङ्कार से समुत्पन्न कर्दमेश नामक एक उपलिंग है जो कि विन्दु सरोवर में विख्यात है और सब कामनाओं का देने वाला बताया गया है।३८।श्रीसूर्य तनया यमुना

के तट पर केदारेश्वर ज्योतिलिंग से समुद्भुत होने वाला भूतेश नाम से विख्यात उपलिंग है जिसके दर्शन तथा पूजनार्चन करने से महापाप भी दूर हो जाया करते हैं।३९। भीम शंकर से समुत्पन्न भीमेश्वर नाम वाला उपलिंग है जो कि सह्य नामक पर्वत पर विख्यात है और बहुत भारी बल का प्रदान करने वाला है।४०। मल्लिका सरस्वती नदी के तट पर नागेश्वर ज्योतिलिंग से उद्भव प्राप्त करने वाला भूतेश्वर नामक शिव का उपलिंग है जिसके केवल दर्शन मात्र से ही पापों से छुटकारा हो जाता है।४१। श्री रामेश्वर भगवान् से उत्पन्न होने वाले गुप्तेश्वर तथा घुश्मेश शम्भु के ज्योतिलिंग से उत्पन्न व्याघ्रेश्वर उपलिंग है।४२। हे द्विजगणों! अब यह मैंने आप लोगों के सामने ज्योतिलिंगों के समीपस्थ उपलिंगों का वर्णन किया है जिनके दर्शन का भी महान् पुण्य एवं फल होता है और समस्त पाप छूट करते हैं एवं सम्पूर्ण मनोरथ पूरे हो जाते हैं।४३। हे ऋषिश्रेष्ठो! ये वर्णित सभी उपलिंग बहुत ही प्रसिद्ध हैं और मुख्य रूप से कहे गये हैं। इसके अनन्तर अब अन्य विख्यात लिंगों का वर्णन भी करता हूँ जिसे आप लोग श्रवण करेंगे।४४।

## ।। अन्यान्य शिव लिगों का माहात्म्य ।।

गंगातीरे सुप्रसिद्धा काशी खलु विमुक्तिदा।
सा हि लिंगमयी ज्ञेया शिववासस्थली स्मृता।१।
लिंगं तत्रैव मुख्यं च सम्प्रोक्तमविमुक्तकम्।
कृत्तिवासेश्वरः साक्षात्तत्तुल्यो सृद्धबालकः।२।
तिलभण्डेश्वैवर दशाश्वमेध एव च।
गंगासागरसंयोगे संगमेश इति स्मृतः।३।
भूतेश्वरो यः संप्रोक्तो भक्तसर्वार्थिवः सदा।
नारीश्वर इति ख्यातः कौशिक्यः स समीपगः।४।
वर्तते गण्डकीतीरे वटुकेश्वर एव सः।
पूरेश्वर इति ख्यातः कल्गुतीरे सुखप्रदः।५।

सिद्धनाथेश्वरश्चैव दर्शनात्सिद्धिदो नृणाम् ।
दरेश्वर इति ख्यातः पत्तने चोत्तरे तथा ।६।
शृंगेश्वरश्च नाम्ना वै वैद्यनाथस्तथैव च ।
जप्येश्वरस्तथा ख्यातो यो दधीचिरणस्थले ।७।

श्री सूत जी ने कहा—भागीरथी के परम पावन तट पर बसी हुई मुक्ति के प्रदान करने वाली अति विख्यात काशी नाम की नगरी है वह समस्त लिंगमयी तथा भगवान् विश्वनाथ के निवास करने की भूमि कही गई है । ।१। काशीपुरी में मुक्ति के प्रदान करने वाली भगवान् शिव की मुख्य प्रतिमा विराजमान है और कृत्तिवास शिव भी वहाँ पर स्थित हैं । वहाँ काशी में नित्य निवास करने वाला, चाहे वृद्ध हो, बालक हो, साक्षात् शिव के तुल्य ही हो जाया करता है ।२। वहाँ तिलभाण्डेश्वर तथा दशाश्मेघ नाम वाले भी शिव हैं। गंगा सागर के संगम में संगमेश नामक शिव विराजते हैं ।३। भूतेश्वर एवं नारीश्वर नामों से विख्यात होने वाले शिव कौशिकी नदी के समीप में विराजमान हैं जो अपने भक्तों को निरन्तर समस्त वस्तुओं को प्रदान करने वाले हैं ।४। गण्डकी नदी के तट पर बटुकेश्वर नाम वाले महादेव हैं और फल्गु नदी के किनारे पर सुख के दाता पूरेश्वर नाम वाले भगवान् शङ्कर हैं। उत्तर नगर में सिद्धनाथेश्वर शिव हैं जो दर्शन मात्र से ही मनुष्यों को सिद्धि देने वाले प्रसिद्ध हैं और वहाँ पर ही दूरेश्वर नामक भी शिव विराजमान हैं । ।५-६। दधीचि मुनि के युद्धस्थल में प्रसिद्ध होने वाले शृंगेश्वर वैद्यनाथ तथा जप्येश्वर नामक शिवलिंग विराजमान है ।७।

गोपेश्वरः समाख्तो रगेश्वर इति स्मृतः ।
वामेश्वरश्च नागेशः कामेशो विमलेश्वरः ।८।
व्यासेश्वरश्च विख्यातः सुकेशश्च तथैव हि ।
भाण्डेश्वरश्च विख्यातो हुँकारेशस्तथैव च ।९।
सुरोचनश्च विख्यातो भूतेश्वर इति स्वयम् ।
संगमेशस्तथा प्रोक्तो महापातकनाशनः ।१०।
ततश्च तप्तकातीरे कुमारेश्वर एव च ।

सिद्धेश्वरश्च विख्यातः सेनेशश्च तथा स्मृतः ।११।
रामेश्वर इति प्रोक्तो कुंभेशश्च परो मतः ।
नन्दीश्वरश्च पुजेशः पूर्णायां पूर्णकस्तथा ।१२।
ब्रह्मेश्वरः प्रयागे च ब्रह्मणा स्थापितः पुरा ।
दशाश्वमेघतीर्थे हि चतुर्वर्गभलप्रदः ।१३।
तथा रामेश्वरस्तत्र सर्वापद्वि नवारकः ।
भारद्वाजेश्वरश्चैव ब्रह्मवर्चः प्रवर्द्धकः ।१४।

वहाँ पर गोपेश्वर, रंगेश्वर, वामेश्वर, नागेश, कामेश और विमलेश्वर नाम वाली शिव की मूर्तियाँ स्थित हैं ।८। इनके अतिरिक्त व्यासेश्वर, सुकेश, भाण्डेश्वर, हुँकारेश नाम की प्रतिमाएँ भी है ॥ ९ ॥ और भी सुरोचन, भूतेश्वर, तथा संगमेश नाम से परम विख्यात भगवान् शम्भु के ज्योतिर्लिंग हैं जिनके दर्शनार्चन से मनुष्यों के पापों का क्षय हो जाता है ॥१०॥ तप्तका नाम की नदी के तट पर शिव की सिद्धेश्वर, कुमारेश्वर और सेनेश नाम वाली प्रसिद्ध प्रतिमाऐं हैं ॥ ११ ॥ पूर्णा में रामेश्वर, कुम्भेश, नन्दीश्वर; पुंजेश और पूर्णक नाम वाले भगवान् शिव की मूर्त्तियाँ हैं ॥१२॥ प्रयाग में प्राचीन समय में ब्रह्माजी के द्वारा संस्थापित दशाश्वमेध तीर्थ पर ब्रह्मेश्वर नामक शिव कर्म अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों फलों को देने वाले विराजमान हैं ॥१३॥ वहाँ पर सोमेश्वर नामधारी शिव समस्त आपत्तियों के हटा देने वाले हैं और भारद्वाजेश्वर ब्रह्मतेज के प्रदान करने वाले हैं ॥१४॥

शूलटकेश्वरः साक्षात्कामनाप्रद ईरितः ।
माधवेशश्च तत्रैव भक्तरक्षाविधायकः ।१५।
नागेशाख्यः प्रमिद्धो हि साकेतनगरे द्विजाः ।
सूर्यवंशोद्भवानां च विशेषेण सुखप्रदः ।१६।
पुरुषोत्तमपुर्यां तु भुवनेशः सुसिद्धिदः ।
लोकेशश्च महालिंगः सर्वानन्दप्रदायकः ।१७।
कामेश्वरः शंभुर्लिंगो गगेशः परशुद्धिकृत् ।
शक्रेश्वरः शुक्रसिद्धो लोकानां हितकाम्यया ।१८।

तथा वटेश्वरः ख्यातः सर्वकामफलप्रदः ।
सिंधुतीरे कपालेशो वक्त्रेशः सर्वपापहा ।१९।
धौतपापेश्वरः साक्षादशेन परमेश्वरः ।
भीमेश्वर इति प्रोक्तः सूर्येश्वर इति स्मृतः ।२०।
नन्देश्वरश्च विज्ञेयो ज्ञानदो लोकपूजितः ।
नाकेश्वरो महापुण्यस्तथा रामेश्वरः स्मृतः ।२१।

सम्पूर्ण कामनाओं को पूर्ण करने वाले शूलटकेश्वर महादेव हैं तथा भगवान् माधवेश्वर अपने भक्तों की रक्षा करने वाले विराजमान हैं ।१५। हे विप्रवृन्द ! अयोध्यापुरी में नागेश नामक परम प्रसिद्ध शिव हैं जो सूर्य वंशमें उत्पन्न होने वाले मनुष्यों को विशेष रूपसे सुख-सौभाग्य प्रदानकिय करते हैं ।१६। पुरुषोत्तमपुरी में श्री भुवनेश शिव की प्रतिमा बहुत प्रसिद्ध है और वहाँ लोकेश नाम वाले महालिंग मनुष्योंको पूर्ण आनन्द देने वाले हैं ।१७। भगवान् शम्भु की कमेश्वर नामक मूर्ति ज्योतिर्लिंग के रूप में है तथा गंगेश शुद्धि करने वाले और शुक्रेश्वर एवं शुक्र सिद्ध भगवान्शिव लोकों की हित सम्पादन करने की इच्छा से वहाँ स्थापित हुए हैं ।।१८।। भगवान् वटेश्वर नामक परम प्रसिद्ध शिव समस्त कामनाओंके फलको प्रदान करने वालेहैं तथा सिन्धु नदीके तट पर श्रीकपालेश्वर और वक्त्रेश समस्त पापों का हरण करने वाले हैं ।१९। साक्षात् शिव के स्वरूप वाले वहाँ धौत पापेश्वर, भीमेश्वर और सूर्येश्वर नाम से प्रसिद्ध प्रतिमाएं विराजमान हैं ।।२०।। समस्त संसार में पूजित नन्देश्वर शिव ज्ञान के प्रकान करने वाले-नमस्कार महान् पुण्य के प्रदाता तथा रामेश्वर भगवान् महान् पुण्य के फलों के देने वाले स्थित हैं ।। २१ ।।

विमलेश्वरनामा वैकंटकेश्वर एव च ।
पूर्णसागरसयोगे धतुकेशस्तथैव च ।२२।
चन्द्रेश्वरश्च विज्ञेयश्चन्द्रकान्तिफलप्रदः ।
सर्वकामप्रदश्चैव सिद्धेश्वर इति स्मृतः ।२३।
बिल्वेश्वरश्च विख्यातश्चान्धकेशस्तथैव च ।
यत्र वा अन्धको दैत्यः शङ्करेण हतः पुरा ।२४।

अयं स्वरूपमशेन धृत्वा शंभुः पुनः स्थितः ।
शरणेश्वरविख्यातो लोनांक सुखदः सदा ।२५।
कर्दमेशः परः प्रोक्तः कोटिशश्चः बुंदाचले ।
अचलेशश्च विख्यातो लोकानां सुखदः सदा ।२६।
नागेश्वरवस्तु कौशिक्यास्तीरे तिष्ठति नित्यशः ।
अन्तेश्वरसंज्ञश्च कल्याणशुभभाजनः ।२७।
योगेश्वरश्च विख्यातो वैद्यनाथेश्वरस्तथा ।
कोटोश्वरश्च विज्ञेयः सप्तेश्वर इति स्मृतः ।२८।
भद्रेश्वरश्च विख्यातो भद्रनामा हरः स्वयम् ।
चण्डीश्वरस्तथा प्रोक्तः संगमेश्वर एव च ।२९।

पूर्ण सागर के संयोग के निकट में विमलेश्वर, कटकेश्वर और धर्तुकेश शिव के ज्योतिर्लिंग विराजमान हैं ।। २२ ।। चन्द्रमा के समान कान्ति प्रदान करने वाले चन्द्रेश्वर और सब मनोरथ दाता सिद्धेश्वर शिव बताये गये हैं ।। २३ ।। जिस स्थान पर प्राचीन काल में भगवान् शिव के अन्धक नाम वाले दैत्य का वध किया था वहाँ अन्धकेश तथा बिल्वेश्वर नाम से प्रथित हैं ।।२४।। भगवान् शम्भु ने अपने अंश से यही स्वरूप धारण करके यहाँ पर शरणेश्वर नाम से प्रसिद्ध होकर अपनी स्थिति की है जो संसार के प्राणियों को परम सुख प्रदान करने वाले हुए हैं ।।२५।। अर्बुद (आबू) नामक पर्वत पर सदा मनुष्यों को सुख प्रदान करने वाले कर्दमेश कोटीश और अचलेश नाम से भगवान् शिव विराजमान हैं ।। २६ ।। कौशिकी नामक नदी के तट पर नागेश्वर तथा अनन्तेश्वर नाम से विख्यात शिव प्रतिमाऐं कल्याण करने वाली हैं । ।।२७।। इनके अतिरिक्त यंगेश्वर, वैद्यनाथ, सप्तेश्वर और कोटिश्वर नाम वाले शिव परम विख्यात हैं ।। २८। भद्र नामक साक्षात् शिव भद्रेश्वर इस नाम से एवं चण्डीश्वर और संगमेश्वर नामों से विख्यात हैं ।।२९।।

## ।उत्तर दिशा के चन्द्रभाल पशुपति शिवलिङ्ग माहात्म्य।

श्रृणुतादरतो विप्रा औत्तराणां विशेषतः ।
नाहात्म्य शिवलिगानां प्रवदामि समासतः ३०।

गोकर्णं क्षेत्रमपरं महापातकनाशनम् ।
महावनं च तत्रास्ति पवित्रमतिविस्तरम् ।२।
तत्रास्ति चन्द्रभालाख्यं शिवलिंगमनुत्तमम् ।
रावणेन समानीतं सद्भक्त्या सर्वसिद्धिदम् ।३।
तस्य तत्र स्थितिर्वैद्यनाथस्येव मुनिश्वराः ।
सर्वलोकहितार्थाय करुणासागरस्य च ।४।
स्नानं कृत्वा तु गोकर्णे चन्द्रभालं समर्च्य च ।
शिवलोकमवाप्नोति सत्यं सत्यं न संशयः ।५।
चन्द्रभालस्य लिंगस्य महिमा परमाऽद्भुता ।
न शक्या वर्णितुं व्यासाद् भक्तिस्नेहतरस्य हि ।६।
चन्द्रभालमहादेवलिंगस्य महिमा महान् ।
यथाकथंचित्संप्रोक्ता परलिंगस्य वै श्रृणु ।७।

श्री सूतजी ने कहा–हे विप्रवृन्द ! अब मैं आपके सामने उत्तर दिशा में विराजमान शिव के ज्योतिर्लिगों के माहात्म्य का वर्णन संक्षेपसे करता हूँ उसे आप सभी परम आदर तथा प्रेम से श्रवण करो ।।१।। महान् पातकों का नाश करने वाला अन्य गोकर्णनाम वाला क्षेत्रहैऔर वहाँ अत्यन्त विशाल विस्तृत तथा परम पवित्र वन है ।।२।। उस स्थान पर चन्द्रभाल नाम से विख्यात शिवका एकश्रेष्ठ ज्योतिर्लिग रावण के द्वारा भक्तिसे सहित स्थापित किया हुआ है जो समस्त सिद्धियों का प्रदान करने वाला है ।३। हे मुनिश्वर वृन्द ! समस्त संसार की भलाई के लिये दया के सागर भगवान चन्द्रभाल शिव के लिंग की वैद्यनाथ के तुल्य ही स्थिति है ।४। यह सर्वथा पूर्ण सत्य हैऔर नितान्त निस्सन्देह है कि गोकर्णमें स्नानकर चन्द्रभाल शिवलिंग का अर्चन-वदन करने वाले पुरुषों को शिवलोक की प्राप्ति हो जाती है ।।५।। अत्यन्त भक्त-वत्सल चन्द्रभाल शङ्करकीमहिमा परम अद्भुतहैजिसका यथार्थ वर्णन करने में स्वयं व्यास मुनि भी असमर्थ होते है ।६। यद्यपि चन्द्रभाल शिव की महिमा बहुत ही बड़ी है तो भी मैं अपनी सामर्थ्य के अनुसार उसका कुछ वर्णन करता हूँ आप लोग उसको श्रवण करें ।।७।।

दाधीचं शिवलिंग तु मिश्रर्षिवरतीर्थके ।
दधीचिना मुनीशेन सुप्रीत्या च प्रतिष्ठितम् ।८।
तत्र गत्वा च तत्तीर्थे स्नात्वा सम्यग्विधानतः ।
शिवलिंग समर्चेद्व दाधीश्वरमादरात् ।९।
दधीचमूर्तिस्तत्रैव समर्च्या विधिपूर्वकम् ।
शिवप्रीत्यर्थमेवाशु तीर्थयात्राफलार्थिभिः ।१०।
एवं कृते मुनिश्रेष्टाः कृतकृत्यो भवेन्नरः ।
इह सर्वसुखं भुक्त्वा परत्र पतिम प्नुयात् ।११।
नैमिषारण्यतीर्थे तु निखिलर्षिप्रतिष्टितमे ।
ऋषिश्वरमिति ख्यातं शिवलिंग सुखप्रदम् ।१२।
तद्दर्शनात्पूजनाच्च जनानां पापिनामपि ।
भुक्त्रिर्मुक्तिश्व तेषां तु परत्रेह मुनीश्वराः ।१३।
हत्याहरणतीर्थे तु शिवलिंगमघापहम्
पूजनीयं विशेषेण हत्याकोटिविनाशनम् ।१४।

मिश्र (मिश्र ऋषिनामक तीर्थ पर दाधीच नाम वाला शिव का लिंग बिराजमान है जिसको दाधीच मुनि ने परम प्रीति एवं भक्ति के साथ वहाँ स्थापित किया था ।८। वहाँ पहूँच कर सविधि स्नानादि करने के पश्चात् दाधीकेश्वर शिव की अर्चना करनी चाहिए ।९। अतिशीघ्र तीर्थ-यात्रा के फल प्राप्त करनेकी इच्छा रखने वालोंको भगवान् शिवके प्रसन्न करनेके लिए दाधीच ऋषि की संस्थापित प्रतिमा का विधिपूर्वक पूजन करमा आवश्यकहै ।१०। हे श्रेष्ठ मुनिय ! इस रीति से शिवार्चन करने से मनुष्य इस लोक में कृत-कृत्य होकर अन्त समयमें परलोककी सद्गतिको प्राप्त होजाया करता है ।११। नैमिषारण्य की पवित्र तपो भूमि में वहाँ के तपोनिष्ठ ऋषिगण के द्वारा संस्थापित ऋषीश्वर नामधारी शिव का ज्योतिर्लिंग है, जो मनुष्योंको सदा सुख प्रदान किया करते हैं ॥१२॥ हे मुनिवृन्द ! भगवान् ऋषीश्वर के दर्शन से पापात्मा मनुष्यों का भी उद्धार हो जाता है और वे भी अपने समस्त पाप राशिसे उन्मुक्त होते हुए इस लोकमें भुक्ति और परलोकमें मुक्ति

की प्राप्ति प्राप्त कर लिया करते हैं ।। १३ ।। हत्याहरण नामक तीर्थ में सम्पूर्ण पापों के नाश करने वाले और खासतौर से करोड़ों हत्याओं के बिनाशक परम पूज्य का लिङ्ग विराजमान है ।।१४।।

देवप्रयागतीर्थे तु ललितेश्वरनामकम् ।
शिवलिंगं सदा पूज्य नरैः सर्वाघनाशनम् ।१५।
नयपालाख्यपुर्य्यां तु प्रसिद्धायां महीतले ।
लिंगं पशुपतीशाख्यं सर्वकामफलप्रदम् ।१६।
शिरोभागस्वरूपेण शिवलिंग तदस्ति हि ।
तत्कथां वर्णयिष्यामि केदारेश्वरवर्णने ।१७।
तदारान्मुक्तिनाथाख्यं शिवलिंगं महाद्भुतम् ।
दर्शनादर्चनात्तस्य भुक्तिर्मुक्तिश्च लभ्यते ।१८।
इति वश्च समाख्यातं लिङ्गवर्णनमुत्तमम् ।
चतुर्दिक्षु मुनिश्रेष्ठाः किमन्यच्छ्रोतुमिच्छथ ।१९।

देवप्रयाग नामक तीर्थ के स्थान में सब पापों का क्षय करने वाले ललितेश्वर नाम वाले शिव का सब पुरुषों को पूजन अवश्य ही करना चाहिए ।१५। परम विख्यात नयपालपुरी में अर्थात् नैपाल में पशुपतीश्वर नाम वाले अति प्रसिद्ध तथा समस्त मनोरथों की पूर्ति करने वाले ज्योतिर्लिङ्ग विराजमान हैं ।।१६।। यह शिव का लिंग शिर के भाग के स्वरूप में ही संस्थित है । इनकी कथा का वर्णन मैं केदारेश्वर के इतिहास में बतलाऊँगा ।। १७ ।। इनके समीप में ही मुक्तिनाथ वाले परम अद्भुत शिव का लिंग है जो दर्शन देकर एवं पूजित होकर भुक्ति-मुक्ति दोनों को प्रदान किया करते हैं ।।१८।। हे श्रेष्ठ मुनिगण ! इस प्रकार से चारों दिशाओं में विराजमान भगवान् शिव हैं । अब क्या श्रवण करना चाहते हो ? ।।१९।।

## ।। विष्णु द्वारा शिव सहस्त्र नाम का कीर्तन ।

श्रूयतां भो ऋषिश्रेष्ठा येन तुष्टो महेश्वरः ।
तदहं कथयाम्यद्य शव नामसहस्त्रकम् ।१।

शिवो हरो मृडो रुद्रः पुष्पलोचनः ।
अर्थिगस्यः सदाचारः सर्वः शंभुर्महेश्वरः ।२।
चन्द्रापीडश्चन्द्रमौलिर्विश्वं विश्वम्भरेश्वरः ।
वेदान्तसारसदोहः कपाली नीललोहितः ।३।

श्री सूतजी ने कहा—हे श्रेष्ठ ऋषि वृन्द ! जैसा हमने सुना है वही अब बतलाते हैं । आप लोग इसका श्रवण ध्यानपूर्वक करें । विष्णु भगवान् की प्रार्थना से श्री शिव जिससे परम सन्तुष्ट हुए थे वह परम पवित्र सहस्रनाम मैं आपको सुनाता हूँ ॥१॥ भगवान् विष्णु ने कहा—"शिवः"—यह भगवान् शङ्कर का नाम त्रिगुण से रहित परम मङ्गल वाचक होकर मङ्गल करने वाला है । शिव का "हर" यह नाम सृष्टि के अन्त में सब का संहार करने के कारण ही से पड़ा है । "मृड"–यह सुख का प्रदान करने से शिव का नाम पड़ गया है । "रुद्रः"—यह शिव का पवित्र नाम प्रजा को अन्त समय में सहार करते हुए रुलाने से हुआ है । अथवा समस्त दुःखों को दूर भगा देने से रुद्र नाम पड़ गया है । या दुष्टों को दुखों के दायक होने से रुद्र कहे जाते हैं । "पुष्कर"—यह पुष्टि करने से शिव का नाम हुआ है । 'पुष्पलोचनः"—यह नाम पुष्प अर्थात् कमल के समान सुन्दर नेत्र वाले होने से हुआ है । "अर्थिगम्यः"—यह शिव का शुभ नाम भक्तों को स्वर्ग-मोक्षादि की कामना पूरी करने के कारण हुआ है । "सदाचारः"—यह नाम सत्पुरुषों के आचरण रखने वाले होने से हुआ है । "शर्व"—यह शिव का नाम समस्त प्रजा के अन्त करने से हुआ है । "शम्भुः"-यह शिव का शुभ नाम भक्तों को सुख देने से हुआ है । 'महेश्वर'-यह नाम अर्थात् परमेश्वर 'यः परः स महेश्वरः'–इस श्रुति वचन के अनुसार जो सबसे ऊपर है वह महेश्वर होता है सबसे बड़े स्वामी होने के कारण ही हुआ है ॥२॥ भगवान् शिव का "चन्द्रापीड"—यह शुभ नाम अपने मस्तक में चन्द्रमा धारण करने के कारण से हुआ है । "चन्द्रमौलि"-यह नाम अपने मस्तक का चन्द्रमाभूषण बनाने के कारण हुआ है । 'विश्वम्:-यह नाम शिवको परब्रह्म स्वरूप बतलाता है । "विश्वम्भरेश्वरः"-यह नाम संसार और समस्त देवों के स्वामी होने के कारण हुआ है । 'वेदान्त सार

सन्दीह:"—यह नाम वेदान्त शास्त्र के पूर्ण रूप से ज्ञाता होने से पड़ा है। "कपली" कपाल धारण करने से तथा 'नील लोहित'—यह नीले और लाल रंग वाली जटा धारण करने से नाम हुए हैं ।।३।।

ध्यानाधरोऽपरिच्छेद्यो गोरीभर्त्ता गणेश्वर: ।
शष्टमूर्तिर्विश्वमूर्तिस्त्रिवर्ग: सर्गसाधन: ।४।
ज्ञानगम्यो दृढप्रजो देवदेवत्रिलोचन: ।
वामदेवो महादेवो पटु: परिवृढ़ो दृढ: ।५।
विश्वरूपो विरूपाक्षो वागीश: सुरसत्तम: ।
सर्वप्रमाणसवादी वृषाको वृषवाहन: ।६।

'ध्यानाधार:'—यह नाम योगियों के ध्यान का आधार बनने से हुआ है। "अपरिच्छेद्य"—यह नाम देश और काल से परिच्छिन्न न होने के कारण शिव का हुआ है। 'गौरीभर्त्ता"—यह पार्वती के पति होने से और प्रमथादि गणों के नियन्त्रण करने वाले होने से "गणेश्वर"—यह नाम हुआ है। आकाश आदि आठ मूर्तियों में स्थिति रखने के कारण शिव का "अष्ट मूर्ति" नाम हुआ है। समस्त जगत् ही मूर्ति स्वरूप होने से 'विश्वमूर्ति' नाम है। "त्रिवर्ग स्वर्गसाधन:"—यह शिव का शुभ नाम धर्म-अर्थ और काम एवं स्वर्ग के अचिन्त्य सुख के देने वाले होने के कारण हुआ है ।।४।। "ज्ञान गम्य"—यह नाम ज्ञान मात्र से ही वेदान्त के अर्थ जानने योग्य होने के कारण शिव का है। "दृढ प्रज्ञ:"—यह नाम सर्वदा ज्ञान से युक्त-"देवदेव:"—यह देवों को भी कर देने वाले देवता अथवा शक्ति प्रदान कर उनको पूर्ण प्रकाश तथा आनन्द देने वाले—"त्रिलोचन"—तीन नेत्रों के धारण करने वाले अथवा तीन गुण तीन लोक और तीन वेदों के ज्ञान से युक्त किम्वा अकार उकार और मकार ओम् ये तीन अक्षर के नेत्र वाले यद्वा शास्त्र आचार्य और ध्यान त्रिदर्शन इन साधन स्वरूपी तीन नेत्रों वाले होने से यह नाम पड़ा है। महाभारत ग्रन्थ की टीका के रचयिता नीलकण्ठ ने भी वही इसका अर्थ लिखा है। 'वामदेव"—यह नाम शिव का इसलिये हुआ है कि ये दुरात्माओं के मद को निकलवा देने वाले हैं अवथा लोकोत्तर एवं सुन्दर देवता हैं किम्बा कर्म फलों के विभाजन

करने के कारण सुन्दर देवता हैं "महादेव" इसका अर्थ ब्रह्मादि देवों के भी वन्दनीय बड़े देव हैं। "पटु" यह नाम दुःखों के नाश करने वाले अथवा अपने भक्तवर्ग के कल्याण करने में परम कुशल होने से हुआ है। "परिवृढ" जगत् के प्रभु— दृढ़— महाबलवान्–होने के कारण ये नाम हुए हैं ॥५॥ 'विश्वरूप' समस्त जगत्स्वरूप— 'विरूपाक्ष' विषम नेत्र वाले— 'वागीश' वेद वाणी के स्वामी— 'शुचि सत्तम' तीनों माया के गुणों से रहित होने के कारण परम विशुद्ध— सर्व प्रमाण संवादी'—वेदादि के समस्त प्रमाणों के वेत्ता – 'वृषाङ्क' वृष के चिन्ह को धारण करने अथवा धर्मयुद्ध और 'वृषवाहन नन्दीश्वर नामक वृष के वाहन वाले होने से ये सब शिव के नाम हुए हैं ॥६॥

ईशपिनाकी खट्वांगी चित्रवेषश्चिरन्तनः ।
तमोहरो महायोगी गोप्ता ब्रह्माण्डहृज्जटी । ७
कालकालः कृत्तिवासाः सुभगः प्रणतात्मक' ।
उन्नध्रः पुरुषो जुष्यो दुर्धासाः पुरशासनः ॥८
दिव्यायुधः स्कन्दगुरुः परमेष्ठी परात्परः ।
अनादिमध्यनिधनो गिरीशो गिरिजाधवः ॥९

'ईश'–सम्पूर्ण जगत् के स्वामी–'पिनाकी' पिनाक नाम वाले धनुष को धारण करने वाले–'खट्वांग' खाट के एक अंग को अपना आयुध बनाने वाले—"चित्र वेष" समय पर कार्य के अनुकूल अनेक वेषों के धारण करने वाले—'चिरन्तन' तीनों कालों से बाधा न पाने वाले अर्थात् परम प्राचीन– 'तमोहर' अज्ञान के अन्धकार को हरण करने वाले अर्थात् अविद्या नाशक– 'महायोगी' यम-नियम प्राणायामादि योग के आठों अंगों के तत्व ज्ञाता– 'गोप्ता' सर्वप्रकाश से रक्षा करने वाले – 'ब्रह्मा' जगत् में सभी कुछ की उत्पत्ति करने वाले और महान् समस्त गुणगणों से परिपूर्ण होने से उक्त सभी नाम भगवान् शिव के हुए हैं (५०) 'धूर्जटि'—सारभूत जटाओं वाले अथवा गंगा को जटाजूट में धारण करने वाले हैं ॥७॥ 'काल-कल:' अर्थात् मृत्यु और यम के काल अर्थात् संख्या करने वाले—'कृत्तिवासा'

अर्थात व्याघ्र चर्मके वस्त्र धारण करने वाले शिव हैं। "पिनाक हस्त, कृत्ति-वासः" यह श्रुति का भी वचन आता है अर्थात शिव पिनाक हाथ में धारण करने वाले तथा चर्म वस्त्र वाले हैं। 'सुभग'—सुन्दर स्वरूप वाले अथवा अत्यन्त ऐश्वर्यधारी --'प्रणवात्मक' ओंकर के स्वरूप धारण करने वाले—यहां "ओमित्येकाक्षर ब्रह्म" यह श्रुति भी यही बतलाती है।'उन्नध्र'अर्थात् पापात्मा पुरुषों को पाश से बांधने वाले 'पुरुषः—यह शिव का नाम इसलिए हुआ है कि शिव सब के शरीर में व्याप्त हैं अथवा अन्तर्यामी रूप से शयन करते हैं, अथवा सब प्रकार से परिपूर्ण होने से भी शिव का नाम पुरुष है। 'जुष्य सबके मन वचन और कर्म के द्वारा सेवा करके के योग्य हैं—,दुर्वासा' यह नाम वल्कलादि के वस्त्रधारण करने से हुआ है अथवा दुर्वासा नाम अत्रि के यहाँ पुरुष रूप से अवतार होने वाले होने से नाम है। 'पुरुशासन' त्रिपुर नामक असुर के संहारकर्त्ता हैं। (६०) 'दिव्यायुध' पिनाक प्रभृति अत्युत्तम आयुधों के धारण करने वाले हैं। 'स्वन्द गुरु' अर्थात् षडानन कार्तिकेय के पिता हैं। 'परमेष्ठी' अपनी अनन्त गुणमयी महिमा से युक्त और आकाश में स्थित होने से शिव के नाम हुए हैं।परात्पर' अर्थात् अव्यक्त, पर से भी परे हैं 'अनादि मध्य निधनः' अर्थात् देश और काल से भी अपरिछिन्न हैं। 'गरीश' अर्थात् मेरु आदि समस्त पर्वतों के स्वामी हैं। 'गिरिजाधवः' अर्थात् शिव हिमाचल की पुत्री पार्वती के स्वामी हैं ॥८॥९॥

कुवेरबन्धुः श्रीकण्ठो योकवणोत्तमो मृदुः।
समाधिवेद्यः कोदण्डी नीलकंठः परश्वधी ॥१०
विशालाक्षो मृगव्याधः सुरेशः सूर्यतापनः।
धर्माध्यक्षः क्षमाक्षेत्र भगवाग्भमनेगभित् ॥११
उग्रः पशुपतिस्ताक्ष्यः प्रियभक्तः परंतपः।
दाता दयाकरो दक्षः कपर्दी कामशासनः ॥१२

'कुबेरबन्धु' अर्थात् यक्षाधिपति कुबेर के भाई हैं। 'श्रीकण्ठ' अर्थात् अपने कण्ठ में सुषमा किम्बा वेद को रखने वाले हैं। यहाँ इसे शिव के शुभ नाम की पुष्टि—'ऋचः सामानि यजु ऋषि सा हि श्रीरमृतास तास' वह

श्रुति के वचन से होती है। 'लोक वर्णोत्तम' अर्थात् शिव के भास्वद् रूपको लोक द्वारा देखा जाता है अथवा लोकमें ब्राह्मणादि से भी श्रेष्ठ है (७० ) 'मृदु' अर्थात् भक्तों के लिये सौम्य रूप वाले हैं। 'समाधि वेद्य' अर्थात् धनुर्धारी हैं। 'नीलकण्ठ' अर्थात् प्राणीमात्र के त्राण के लिये महाविष के पान करने से नीले कण्ठ वाले हैं। 'परश्वधी' अर्थात् अपना सर्वस्व धन देकर भक्तों को सुख पहुचाने वाले हैं, किम्बा भक्तों में अपनी जैसी बुद्धि प्रदान करने वाले हैं। (८०) 'विशालाक्ष' बड़े नेत्रों से युक्त-मृगव्याध—मृग पशु के समान जीव के संहार करने के लिये व्याध के सदृश अथवा अर्जुन पर कृपा करने के लिये व्याध का स्वरूप रखने वाले सुरेश—अर्थात् समस्त देवों के स्वामी। 'सूर्य तापन'—अर्थात् दुर्जनों को सूर्य की भाँति ताप प्रदान करने वाले किम्वा सूर्य को भी तपा कर भय देने वाले हैं। इस बात का पूर्ण पोषण करने वाला— भीषोदेति सूर्य'' यह श्रुति का वचन भी है। धर्माध्यक्ष—अर्थात् वर्ण और आश्रम प्रभृति धर्मों के स्थान हैं (८०) 'क्षमा क्षेत्रम्'—अर्थात् क्षमा के उद्भव के स्थान हैं। 'भगवान्' अर्थात् भग नाम छै प्रकार के ऐश्वर्यों से संयुक्त हैं। भगनेत्रभित्—अर्थात् शिव दक्ष के यज्ञ में भग नामक देवता के नेत्रों का भेदन करने वाले हैं। उग्रः—अर्थात् महाप्रलय के समय में समस्त सृष्टि का संहार करने के कारण शिव उग्र रूप वाले हैं। पशुपति'—पशु—जीवों के पालन कर्त्ता शिव का स्वरूप होने से उनका यह नाम हुआ है। 'तार्क्ष्यः' अर्थात् कश्यप का स्वरूप हैं। 'प्रिय भक्तः'.— अर्थात् अपने भक्तों के ऊपर अत्यन्त प्यार करने से उनके परम प्रिय शिव हैं। 'परन्तपः'—अर्थात् शत्रुओं को ताप देने वाले हैं। 'जहाँ प्रिय-माह ऐसा पाठ है वहाँ प्रिय भाषण करने वाले हैं। 'दाता—इसका मतलव है कि शिव भक्तों को ऐश्वर्य के देने वाले हैं। दयाकरः— भक्तजनों के उद्धार करने के लिये पूर्ण अनुग्रह करने वाले हैं 'दक्षः'— इस जगत् के स्वरूप में वृद्धि पाकर समस्त कर्म-कलाप के करने में कुशल हैं। कपर्दी अर्थात् संन्यासी किम्बा कपर्दी मुनीकृत भिक्षु सूत्रके जानने वाले अथवा कपर्दी के रूप से प्रकट होकर ज्ञान का दान करने वाले शिव हैं काम शासन' —अर्थात् कामदेव को भस्म करने वाले हैं॥ १२॥

श्मशाननिलयः सूक्ष्मः श्मशानस्थो महेश्वरः ।
लोककर्त्ता मृगपतिर्महाकर्त्ता महौषधिः ॥१३
सोमपोऽमृतपः सौम्यो महातेजा महाद्युतिः ।
तेजोमयोऽमृतमयोऽन्नमयश्च सुधापतिः ॥१४
उत्तमो गोपतिर्गोप्ता ज्ञानगम्यः पुरातनः ।
नीतिः सुनीतिः शुद्धात्मा सोमः सोमतरः सुखी ॥१५

"श्मशाननिलयः" — अर्थात् श्मशान भूमि में अपना निवास बनाने वाले शिव होते हैं। "सूक्ष्मः" — इनका अर्थ है शिव शब्दादि के स्थूल कारण से रहित हैं। यहाँ श्रुति का वचन 'सर्वगतं सुसूक्ष्यम्'-यही बात पुष्टकर देता है। 'श्मशानस्थः'अर्थात् श्मशानमें ठहरने वाले हैं। 'महेश्वर'-सबसे बड़े स्वामी 'लोककर्त्ता'--इस विश्व के बनाने वाले 'मृगपतिः' अर्थात् पशुओं की रक्षा करने वाले और'महाकर्त्ता'-अर्थात् पाँच महाभूतोंके निर्माण करने वाले हैं। इस विषय के पोषक "विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता" इत्यादि आगमों के वचन भी हैं। यहाँ पर भगवान् शिवके सहस्र नामोंका एक शतक पूरा होता है। (१००) शिव का नाम 'महौषधि' भी है। इसका अर्थ होता है शिव ब्रीहि यवादिके रूप वालेहैं अथवा संसार बन्धन स्वरूप रोगके छुड़ादेने वाले हैं। 'सीमपः' यज्ञादिमें देव स्वरूपसे सोमके पान करने वाले हैं। किम्बा धर्म की मर्यादा को दिखाते हुए यजमान के स्वरूप से सोमपान करने वाले हैं। 'अमृतपः'-अर्थात् अपनी ही आत्मा का अमृतपान करने वाले हैं। 'सौम्यः'-भक्तों के लिये परम सौम्य शान्य स्वरूप वाले हैं। 'महातेजाः'-इसका अर्थ है परम तेजस्वीहैं जिनसे सूर्यादि तेजोनिधि भी तपतेहैं। यहाँ येन सूर्यस्तपति तेजसेद्धः' यह श्रुति का वाक्य भी इसकी पुष्टि करने वाला है। 'महाद्युतिः'-अर्थात् महान् कान्ति वाले हैं। यहाँ भी 'स्वयज्योतिः' यह श्रुति वचन है। कहीं पर 'महानीतिमहामतिः' ऐसा भी पाठान्तर है। "तेजोमयः"--अर्थात् विश्व को प्रकाशित करने वालेहैं। किंबा तेजसे युक्तहैं। "अमृतमयः"-अर्थात् मरणसे रहित या जलमयहै। 'अमृतवा आपः'-यह श्रुति वचनहै। शिवकी अष्टमूर्ति के अन्तर्गत एक जल का स्वरूप भी है अथवा मोक्ष के आनन्द से परिपूर्ण है। "कन्नमय" — अर्थात् अन्न के स्वरूप वाले हैं। यहाँ पर भी

'अन्नमय आत्मा'—'अन्नं ब्रह्म' इत्यादि श्रुति के वचन हैं। 'सुधापति'—अर्थात् देवोंको अमृत का पान कराने के लिये उसकी रक्षा करनेवाले स्वामीहैं 'उत्तम'--इसका अर्थ है शिव संसार में आवागमन के समूह से पार करने में सर्वोत्कृष्टहैं। यहाँ 'विश्वस्म दिद्र उत्तरः' यह श्रुति का वचन भी इसका पोषक होता है। गोपतिः—अर्थात् पृथ्वी-स्वर्ग-पशु, वाणी, रश्मी और जल के स्वामी हैं।

"गोप्ता"—समस्त भूतों के पालन करने वाले हैं। 'ज्ञानगम्य'—इस शिव के नाम का तात्पर्य होता है भगवान् शम्भु केवल कर्म से प्राप्त करने के पश्चात् समुत्पन्न ज्ञान से प्राप्त करने के योग्य हैं। 'पुरातनः'--काल से अपरिच्छिन्न होने के कारण परम प्राचीन हैं। 'नीति'—दण्ड के योग्य व्यक्तियों को दण्ड के प्रणयन करने वाले हैं। "सुनीति"—अर्थात् निर्मल चित्त वाले,'सोमः' अर्थात् चन्द्र के स्वरूप से औषधियों की पुष्टि करने वाले अथवा उमाके सहित रहने वाले हैं। ११०। 'सोमरतः'—चन्द्र अमृत या सोमलता के रस में अनुराग करने वाले हैं। "सुखी"—अर्थात् आनन्द से युक्त हैं। किम्बा भक्तों को सुख प्रदान करने वाले हैं। यहाँ—"एषह्य्नानन्दयति" यह श्रुति का वचन भी है॥ ३-१४-१५ ॥

अजातशत्रुरालोकसंभाव्यो हव्यवाहनः ।
सीकंकरो वेदकरः सूत्रकारः सनातनः ।।१६
महर्षिः कपिलाचार्य्यो विश्वदीप्तिस्त्रिलोचनः ।
पिनाकपाणिर्भूदेवः स्वस्तिदः सुकृतः सुधीः ।।१७
धातृधामा धामकरः सर्वदः सर्वगोचरः ।
वह्मसृग्विश्वसृक्सर्गः कर्णिकारप्रियः कविः ।।१८

"अजातशत्रु"—शत्रु से रहित है क्योंकि आप शिव स्वयं ही सबके शासक हैं। "आलोकः'—अर्थात् स्वयं ही प्रकाश स्वरूप हैं। "संभाव्यः"—अर्थात् समस्त देव असुरों के माननीय हैं। "हव्यवाहन"—अर्थात् शिव अग्नि स्वरूपसे समस्त देवों को हवि के पहुँचा देने वाले हैं। यहाँ पर'देवेभ्योहव्य वाहनः प्रजानम्" यह श्रुति का वाक्य भी प्रमाणित करता है।

'लोककरः'—लोकों के सृजन करने वाले, 'वेदकरः'—ऋग्वादि वेदों के

प्रकाश करने वाले, 'सूत्रकारः'—व्यासादि के रूप में होकर सूत्रों की रचना करने वाले और "सनातनः"—सदा सर्वदा रहने वाले शिव हैं। "महर्षि कपिलाचार्यः"—सांख्य दर्शन के द्वारा शुद्ध आत्मा के जानने वाले कपिल के रूप में अवतीर्ण होने वाले हैं। जो वेद के एक ही देश को जानते हैं वे महर्षि कहे जाते हैं। यहाँ पर—"ऋषि प्रसूतं कपिलं महान्तम्" यह श्रुति वाक्य भी इसकी पुष्टि करता है। 'विश्वदीप्ति'—अर्थात् यह समस्त संसार शिव की ही दीप्ति का रूप है। यहाँ—'यस्य भासा सर्वमिदम्' यह वेद का वचन भी इसका पोषक है।

'त्रिलोचनः'—अर्थात् तीन नेत्रों वाले हैं। 'पिनाकपाणिः'—अर्थात् पिनाक धनुष अथवा त्रिशूल को हाथ में धारण करने वाले हैं। 'भूदेव'—भूमि में दुर्वासा आदि ब्राह्मण के स्वरूप से अवतीर्ण होने वाले हैं। 'स्वस्तिदः'—भक्तों को कल्याण प्रदान करने वाले हैं। सुकृतः—अर्थात् भक्तों के मङ्गल करने वाले हैं। 'सुधीः'—श्रेष्ठ जान से परिपूर्ण हैं॥१७॥ धातृधामा'—अर्थात् विश्व के धारण करने वाले तेज से युक्त हैं। 'धामकरः'—सूर्यादि तेज और समस्त प्राणियों की देह के बनाने वाले हैं। 'सर्वग;'—सब में व्याप्त रहने वाले शिव हैं। 'सर्वगोचरः'—सम्पूर्ण जगत् को प्रत्यक्ष करने वाले हैं। 'ब्रह्म सृक्'—अर्थात् ब्रह्मा अथवा वेद के सृजन करने वाले हैं। 'विश्वसृक्'—अर्थात् संसार की रचना करने वाले हैं। 'सर्गः'—स्वयं सृष्टि के स्वरूप में होने वाले, 'कविः'—सभी कुछ के ज्ञाता हैं। यहाँ पर श्रुति का वचन है—'कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूः' इत्यादि। 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' इत्यादि॥ १६।१७।१८॥

शाखो शिशाखो गोशाखः शिवो भिषगनुत्तमः।
गंगाप्लवोदको भव्यः पुष्कलः स्थपतिः स्थिरः॥१९
विजितात्मा विधेयात्मा भूतवाहनसारथिः।
सगणो गणकायश्च सुकीर्तिश्छिन्नसंशयः॥२०
कामदेवः कामपालो भस्मोद्धूलितविग्रहः।
भस्मप्रियो भस्मशायी कामी कान्तः कृतागमः॥२१

'शाखः'—इसी नाम वाले ऋषि का स्वरूप, 'विशाखः' एक ऋषि के स्वरूपधारी अथवा स्कन्द के स्वरूप से उत्पन्न होने वाले हैं। 'गोशाखः शिवः—

अर्थात् वेदों की शाखा के अश्रय स्वरूप, अथवा इस सम्पूर्ण जगत् के शयन करने का आधार किम्बा त्रिगुण रहित होने के कारण शिव हैं। यहाँ दोशब्दों का एक ही शिव का नाम है। यहाँ पर 'स ब्रह्मा स शिवः' इत्यादि श्रुतिका वचत है। 'भिषक्'–धन्वन्तरि के स्वरूपमें अवतीर्ण होकर संसार के समस्त रोगों के नाशक हैं। यहाँ पर भी–'भिषक्तमं त्वा भिषजां शृणोमि इत्यादि श्रुति के वचन हैं जो उक्त नाम की पूर्ण पुष्टि करते हैं। अनुत्तमः'-अर्थात् संसार में सबसे श्रेष्ठ हैं यहाँ जिससे उत्तम कोई नहीं-ऐसा बहुव्रीहि समाज होता है। यहाँ 'यस्मात्परं नायमस्ति किंचित्' यह श्रुति का वचन समर्थक है।

'गंगाप्लवोदकः' —भागीरथी गंगा के जल-प्रवाह के समान हैं। 'जन तारकः'–अर्थात् भक्तों के उद्धारक हैं। 'भव्य'-समस्त कल्याण से परिपूर्ण हैं। 'पुष्कलः'–सब में व्यापक रहने वाले हैं। 'स्थपतिः स्थिरः'–अर्थात् अनन्त ब्रह्माण्डों के रचने वाले अथवा माया के कंचुकी हैं। यहाँ पर ये दोनों शब्द मिलकर शिव का एक ही नाम बतलाते हैं।'विजितात्मा'–आत्मा को जीत लेने वाले हैं। 'विषयात्मा'–समस्त इस प्रपञ्च जगत् की आत्मा हैं। कहीं 'विधेयात्मा' यह पाठान्तर भी होता है। 'भूत वाहन सारथिः'–प्राणियों के कर्मफलों को प्राप्त करने वाले ब्रह्मा को अपना सारथी रखने वाले हैं। 'सगणः'-अर्थात् प्रथमादिगणों से युक्त रहने वाले। 'गणकाय'–गणों के शरीर वाले किम्बा अपरिच्छेद्य काया वाले। 'सुकीर्ति'–सुन्दर कीर्ति से युक्त। छिन्न संशयः–सर्वज्ञता के कारण सब प्रकार के संशयों से रहित हैं॥ १६।२०॥

'कामदेवः'–अर्थात् धर्मार्थादि पुरुषार्थों की इच्छा रखने वाले शिव हैं। 'कामपालः'–कामिजन की कामनाओं को पूरा करने वाले। 'भस्मोद्धूलित विग्रहः'–भस्म लगाने से धूलित शरीर वाले। 'भस्म प्रियौ भस्मशायी'-भस्म-प्यारी लगनेके कारण उसी में शयन करने वाले। यहाँ ये दोनों शब्द मिलकर एक ही शिव का नाम बतलाते हैं। 'कामी —पूर्णकाम अर्थात् जिनकी सभी कामनायें स्वतः परिपूर्णहैं। 'यहाँ-'सोऽकामाय'इत्यादि श्रुतिवाक्यभी उनको कामना रहित बतलाता है। 'कान्त'-मनोहर किम्बा द्विसीय परार्ध में ब्रह्मा के भी अन्त करने वाले हैं। 'कृतागमः'–श्रुति तथा मृत आदि आगम स्वरूप लक्षण के व्यक्त करने वाले हैं॥ २१॥

समावर्त्तो निवृत्तत्मा धर्म पुंजः सदा शिवः ।
अकल्मषश्च पुण्यात्मा चतुर्वाहुर्दु रासदः ॥२२॥
दुर्लभो दुगमा दुर्गः सर्वायुधविशारदः ।
अध्यात्मयोगनिलयः सुतंतुस्तस्तु वर्द्धनः ॥ २३
शुभांगो लोकसारङ्गी जगदीशो जनार्दनः ।
भस्मशुद्धिकरोऽ भीरुरोजस्वी शुद्धविग्रहः ॥२४

शिव का एक नाम 'समावर्त्त' होता है । इसका अर्थ संसार रूपी चक्र के घुमाने वाला होता है । अनिवृत्तात्मा —अर्थात् सर्वत्र व्याप्ति के कारण उनकी विद्यमानता रहती है । अतः अनिवृत्त आतमा वाले हैं । धर्म पुञ्ज धर्म की राशि रूप है सदाशिव -अर्थात् शिव सर्वदा कल्याणस्वरूप वाले हैं ।

शिव का एक नाम अकलमष है इसका अर्थ होता है नित्य शुद्ध रहने वाले । , चतुर्बाहु ' --अर्थात् चार भुजाओं वाले विष्णु का -सा स्वरूप वाले । 'दुरावासः'-- योगिजनों की समाधिमें भी बड़ी कठिनाई से ध्यानगत होने वाले । यहाँ 'सर्वावास ऐसा भी पाठान्तर मिलता है उसका अर्थ है सर्वत्र सब में निवास करने वाले शिव हैं । दुरासद बड़ी कठिनता से प्राप्त होने के योग्य शिव हैं ।। २।। 'दुर्लभ : अर्थात् अत्यन्त भक्ति से ही प्राप्त होने वाले हैं। दुर्गम बड़ी कठिन मेहनत से जानने के योग्य ( १८० दुर्ग :- अर्थात् बहुत ही दुख उठाकर पाने के योग्य । सर्वायुधविशारद :-- समस्त शस्त्रास्त्र की विद्याओं के पूर्ण पण्डित ।

"अध्यात्म योग निलयः" --अर्थात् असंप्रज्ञात समाधि के स्थान सार की वृद्धि वा छेदन करने वाले ।। २३ ।। 'शुभांग' श्रेष्ठ अंगों वाले । लोक सारङ्ग-- सारग के सदृश लोक का सार ग्रहण करने वाले किम्बा ओंकार के द्वारा जानने के योग्य । जगदीश समस्त जगत् का नियन्त्रण करने वाले 'जनार्दनः' — इस जगत् के संहार करने वाले । भस्म शुद्धिकरः अर्थात् भस्म से शुद्धि करने वाले । (१९० ) ।। मेरु -- पर्वत के स्वरूप में संस्थित । औजस्वी -आत्मा के बल ओज से परिपूर्ण । 'शुद्धि विग्रहः'—अर्थात् चित्स्वरूप वाले ॥ २२॥ २३॥ २४॥

असाध्यः साधुसाध्यश्च भृत्यमर्कटरूपधृक् ।
हिरण्यरेताः पौराणो रिपुजीवहरो बली ॥२५
महाह्रदो महागर्तः सिद्धो वृन्दारवन्दितः ।
व्याघ्रचर्माम्बरो व्यालो महाभूतो महानिधिः ॥२६
अमृतोऽमृतपः श्रीमान्पाञ्चजन्यः प्रभंजनः ।
पञ्चविंशतितत्त्वस्थः पारिजातः परात्परः ॥२७

'असाध्यः'—चरित्रहीन पुरुषों के द्वारा प्राप्त न होने वाले। 'साधु साध्यः'—सच्चरित एवं साधु वृत्ति वाले भक्तोंके द्वारा प्राप्त होने के योग्य है। 'भृत्यमर्कट रूप धृक्' अर्थात् हनुमान के स्वरूप में स्थित होने वाले। हिरण्य रेताः'-अग्निके सम स्वरूपवाले अर्थात् परम तेजस्वी। पौराण'-समस्तपुराणों के द्वारा ब्रह्म के रूप से प्रतिपादन करने के योग्य। 'रिपु जीव हरः'—शत्रुओं के प्राणों का हरण करने वाले। 'बलः'-महान् बल की शक्ति धारण करने वाले॥(२००)॥(यहाँ शिव के नामों का द्वितीय शतक समाप्त हो गया है।) 'महाह्रदः'-ऐसे महान् सरोवर का स्वरूप जिसमें योगी विश्रामलेकर सर्वदा आनन्द में मग्न रहा करते हैं। 'महागर्त्तः'-महागर्त्ता वाले किम्बा महान् दुरत्यय माया से युक्त। 'सिद्ध वृन्दारवन्दितः'—परम सिद्ध और देव समूह के द्वार वन्दना किये जाने वाले। 'व्याघ्र चर्माम्बरः'-अर्थात् बाघ के चर्म का वस्त्र धारण करने वाले। 'व्याली'—अर्थात् महान् विषधर वासुकि आदि अनेक सर्पों के भूषण धारी। 'महाभूतः'-महान् विराट्को उत्पन्न करनेवाले अथवा तीनों कालों में अवच्छिन्न महत्तत्त्व स्वरूप वाले। यहाँ यो ब्राह्मणं विदधाति पूर्वकम्'—यह श्रुति का वचन भी पोषक होता है। 'महानिधि'-ऐसेविशाल स्वरूपके धारणकर्त्ता जिसमें समस्तप्राणी समा जाते हैं।२५।२६। 'अमृताशः'—अपने आत्मानन्द रूपी अमृतका सदा पान करने वाले। 'अमृत वपुः'—मृत्यु रहित शरीर के धारण करने वाले। यहाँ—'अजरोऽपरः'—यह वेदका वाक्य भी शिवके मरणाभावकी पुष्टि करता है। 'पाञ्चजन्यः'-अर्थात् पांच जनों में रहने वाले अग्नि स्वरूपी। यहाँ पर भी-'अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः'—यह श्रुति वाक्य है। किसी जगह 'पञ्चयज्ञ'-ऐसा भी

पाठान्तर मिलता है । वहाँ इसका अर्थ यज्ञों के उत्पादक शिव हैं । 'प्रभञ्जन:' –भक्तों के मायात्मक आवरण के नाशक अथवा वायु के स्वरूप में संस्थित । 'पञ्चविंशति तत्त्वस्थ:'-अर्थात् प्रकृति आदि पच्चीसतत्त्वोंमें विराजमान रहने वाले । यहाँ–'तत्सृष्ट्वा तदेवानु प्राविशत्'–यह श्रुति का वचन उक्तार्थ का समर्थक है । 'पारिजात:'-अर्थात् मनुष्यों के मनोवांछित फल देने वाले कल्प वृक्ष के स्वरूप से युक्त । परात्पर:':ब्रह्म तथा जगत् के रूप वाले हैं ॥२७॥

सुलभ: सुव्रत: शूरो वांग मयैकनिधिर्निधि: ।
वर्णाश्रमगुरुर्वर्णी शत्रुजिच्छत्रुतापन: ॥२८

आश्रम: श्रमण: क्षामो ज्ञानवानचलेश्वर: ।
प्रमाणभूतो दुर्ज्ञेय: सुपर्णो वायुवाहन: ॥२९

धनुर्धरो धनुर्वेदो गुण: शशिगुणाकर: ।
सत्य: सत्यपरोऽदीनो कर्मो गोधमशासन: ॥३०

'सुलभ:'—पत्र पुष्पादि के अत्यन्त साधारण उपचारों से पूजित होने पर प्राप्त होने वाले ।'सुव्रत: शूर: अपने भक्तों की रक्षा करने का अच्छा व्रत लेने वाले किम्बा भोजन नियत करने वाले शूर अर्थात् सूर्यके स्वरूप में स्थित यहाँ इन दोनों शब्दों से शिव का एक ही नाम व्यक्त होता है। 'ब्रह्म वेद निधि:'–वेदों के प्रादुर्भाव होने का स्थल । यहाँ—'अस्य महतो भूतस्य नि:श्वासितमेतदृग्वेद:'-अर्थात् इस महान् देवकाजो नि:श्वास है वही ऋग्वेद है यह श्रुतिका वचनभी उक्त नामार्थ की पुष्टि करताहै। 'वाङ्मयैक निधि:' कहीं ऐसा भी पाठान्तर मिलता है । वर्णाश्रम गुरु:–अर्थात् योगिजन द्वारा स्थापित ब्राह्मण आदिवर्णोंऔर ब्रह्मचर्य आदि आश्रमोंके उद्भव करने वाले अथवा उपदेशक ॥२८॥'वर्णी'-ब्रह्मचारी के स्वरूपमें रहने वाले॥(२२०)। 'शत्रुजिच्छत्रु तापन:'—देव शत्रु को जीतने तथा उन्हें सन्ताप देने वाले । यहाँ भी दोनों शब्दों द्वारा एक हो शिव का नाम होता है । 'आश्रम:'-आश्रम के सदृश संसार में भ्रमणशीलों को विश्राम प्रदान करने वाले । 'श्रमण:'—निज भक्तों के पापों का क्षय करने वाले । 'क्षाम:'–प्रलयकालमें प्रजा को क्षीण करने वाले । 'ज्ञानवान्'–नित्यज्ञान से युक्त । 'अचलेश्वर:'–पृथ्वी पर्वत प्रभृति के स्वामी । 'प्रमाण भूत:'—प्रत्यक्षानुपानादि प्रमाणों के

उत्पादक। 'दुर्ज्ञेय:'-अत्यन्त घोर श्रम से जानने के योग्य। 'सुवर्ण:'-धर्म अधर्म रूपी पक्षों से युक्त अथवा गरुड़ के स्वरूप में संस्थित किम्बा सबके उत्पन्न करने वाले यहाँ—'सुपर्णा विप्रा कवयो वचोभिरेकं सन्त बहुधा कल्पयन्ति' इत्यादि श्रुति वचन है जो उक्त नाम के अर्थ को बतलाता है। अथवा छन्द स्वरूप पर्ण वाले । 'वायु वाहन:'—वायु सोपान से युक्त रथ वाले अथवा जिसके भय से वायु समस्त प्राणियों का वहन करता है। वहाँ उसका पोषक—'भीषा स्माद्वात: पवते' इत्यादि श्रुति का वाक्य है। 'धनुर्धरो धनुर्वेद:—अर्थात् धनुर्वेद को प्रकट करने वाले पिनाक के धारक। यहाँ पर ये दोनों शब्द एक ही शिव नाम के वाचक होते हैं। 'गुणराशिर्गुणा कर:'—योगादि गुणों के संघात वाले और योग, साँख्य, तप, विद्या, विधि, क्रिया' ऋत, सत्य, दया, श्रेष्ठ मति, अहिंसा, शांति, दम, ध्येय, ध्यान, मति, धृति, प्रथा, मेधा, नीति, कान्ति, दृष्टि, लज्जा, पुष्टि, तुष्टि, सरस्वती, प्रासाद, क्रिया, प्रतिष्ठा आदि अनेक गुणों की खान। यहाँ भी दोनों शिव का एक ही नाम बतलाते हैं। 'सत्य: सत्यपर:'—साधुओं के समाज में सत्य स्वरूप वाले और यथार्थ कथन करने में निष्ठा रखने वाले। यहाँ पर भी दोनों शब्द एक ही नाम को प्रकट करते हैं। 'दीन:'—सामान्य बाह्य दृष्टि रखने वाले के लिये श्मशान में निवास करने से एक दरिद्र के समान दिखलाई देने वाले किम्बा अदीन अर्थात् सर्वदा परम सन्तुष्ट रहने वाले। 'धर्माङ्गो धर्म साधन:'—अर्थात् यज्ञादि के धार्मिक अंगों वाले। जैसा कि हरिवंश पुराण में प्रथम पर्व २१ अध्याय में विस्तृत रूप से वर्णित किया गया है और लिखा है—वेद रूप चरण, यज्ञ स्तम्भ स्वरूप दंष्ट्रा, यज्ञ रूप हाथ वाला वाराह मूर्तिरूप है और जिसका चिति रूप मुख, अग्नि स्वरूप जिह्वा, डाभ (कुशा) रूप रोम, ब्रह्मात्मक शिव, दिनरात्रि स्वरूप नेत्र, दिव्य वेदान्त तथा श्रुति रूप आभरण, घृत रूप नासिका, स्रुवा स्वरूप तुण्ड, साम-वेदात्मक शब्द, धर्म सत्य स्वरूप शोभा, कर्म-विक्रम सत्क्रिया संयुत, प्रायश्चित रूपी नख और पशु रूप जानु और विकृत भुजा, उग्रता से युक्त होम स्वरूप वाला लिंग, फल बीज महौषधि वायु से समन्वित अन्त-रात्मा वाला वेदरूप फिचौं से हुआ सोम स्वरूप रक्त, वेदी रूप स्कन्ध, हवि रूप गन्ध, हव्य-कव्य स्वरूप वेगवान्, प्राग्वंश रूपी शरीर विचित्र

दीक्षाओंसे समर्पित, दक्षिणा रूपी हृदय, योगी और महायज्ञ से युक्त उपकर्म रूपी ओष्ठ,प्रवर्गावर्त्त रूप भूषण तथा अनेक प्रकारके वेदरूप गमन,गुप्त उपनिषद् रूपी आसन और छाया पत्नीके सहित मेरु शृंगके तुल्य उन्नत बाराह रूप है एवं धर्म के साधनोंके विधाता हैं। यहाँ पर भी दोनों शब्दों से एक ही शिव के नाम की व्यक्ति होती है ॥२८ से ३०॥

अनंतदृष्टिरानन्दो दंडो दमयिता दम।
अभिचार्यो महामायो विश्वकर्मविशारद ॥३१
वीतरागो विनीतात्मा तपस्वी भूतभावनः।
उन्मत्तवेषः प्रच्छन्नो जितकामो जितेद्रियः ॥३२
कल्याण प्रकृति कल्प सर्वलोकप्रजापति।
तपस्वी तारको धीमान्प्रधान प्रभुरव्यय ॥३३

'अनन्त दृष्टिः'—अर्थात् असख्य दृष्टियों वाले। 'आनन्दः'—अर्थात् अत्यन्त सुख के स्वरूप हैं। यहाँ—'आनन्द ब्रह्म' इत्यादि श्रुति से भी उनका नाम व्यक्त होता है 'दंडो दमयिता'—दमन करने वालों को भी दण्ड रूप और इन्द्रादि के रूप से प्रजा के दमन करने वाले हैं। यहाँ भी दोनों का एक ही नाम होता है। 'दमः'-इन्द्रियों के निग्रह के स्वरूप वाले। 'अभिवाद्यो महामायः'-सुरासुरों द्वारा वन्दित और मायासंयुतों को मोहने वाले हैं। ये दोनों भी एक ही हैं।२४०। 'विश्वकर्मा विशारदः'-विश्व की रचना करने वाले और सकल कलाओंमें प्रवीण जिनके द्वारा श्रेष्ठ सरस्वती का प्रादुर्भाव हुआ है। ये दोनों एक ही हैं। 'वीतरागः'-भक्तों के राग-द्वेष को मिटाने वाले। 'विनीतात्मा'-भक्तोंके स्वभाव को विनम्र बना देने वाले। 'तपस्वी' अर्थात् तप से युक्त। 'भूत भावन'-प्राणियों की वृद्धि के लिये सम्पादक। 'उन्मत्त वेष, प्रच्छन्न'—दिगम्बर (नग्न) होने के कारण गूढ रूप वाले। यहाँ भी दोनों से एक ही नाम का प्रकाशन होता है। 'जितकामः'-कामदेव पर विजय प्राप्त करने वाले। 'अजित प्रियः'—विष्णु के प्यारे।

किसी स्थान में—'जितरोचिः प्रियाकविः' ऐसा पाठान्तर भी है। 'कल्याण प्रकृति'-अर्थात् उत्तम स्वभाव से युक्त। 'कल्प'-सब चराचर के

आदि कारण।(२५०)। 'सर्वलोकप्रजापतिः'—सम्पूर्ण लोकों तथा समस्त प्रजा के पालक स्वामी। 'तपस्वी'-अपने भक्तों को रक्षा करने के कार्यमें वेग सहित शीघ्रता करने वाले। 'तारकः'-इस संसार रूपी सागर से तार देने वाले। 'श्रीमान'-श्रेष्ठ बुद्धि एवं ज्ञान से युक्त। 'प्रधान प्रभु'-उस चराचर प्रकृति के स्वामी। 'अल्यपः'—नाश से नहित।३१—३३।

लोकपालोऽन्तरात्म च कल्पादिः कमलेक्षणः।
चेदशास्त्रर्थतत्वज्ञो नियमी नियमाश्रयः।३४।
चन्द्रः सूर्य्यः शनि केतुर्वरांग विद्रुमच्छविः।
भक्तवश्यः परं ब्रह्म मृगबाण र्पणोऽनघः।३५।
अद्रिरद्रयालयः कान्तः परमात्मा जगद्गुरुः।
सर्वकर्मालयस्तुष्टो मङ्गल्यो मङ्गलावृतः।३६।

'लोकपालः'—लोकों के पालन-पोषण करने वाले। 'अन्तरात्मा'—माया के प्रभाव से अपने स्वरूप को छिपा कर रखने वाले। 'कल्पादिः'—समस्त शास्त्रों के आदि कारण। 'कमलेक्षणः-कमल के तुल्य सुन्दर नेत्रों वाले किम्बा अपनी दृष्टि में लक्ष्मी का निवास रखने वाले।(२५०)। 'वेद शास्त्रार्थ तत्त्वज्ञः'-मुनियों को वेदों एवं शास्त्रों का असली तत्त्वार्थ का ज्ञान प्रदान करने वाले या स्वयं वेद शास्त्रों के तष्वार्थ के ज्ञाता। 'अनियम'—स्वयं शिक्षा से रहित अथवा सबको सिक्षा देने वाले। नियताश्रम' सम्पूर्ण जगत् के आधार स्वरूप ॥ ३४ ॥ 'चन्द्रः' सबको प्रसन्नता देने से चन्द्र के स्वरूप वाले। 'सूर्यः'-कर्मों में सब लोकों को प्रेरित करने वाले आदित्य स्वरूप। 'शनि'--शनि के रूप वाले। 'केतु'--केतुवा धूमकेतु का स्वरूप वाले। वराँगः' शोभापूर्ण अंगों वाले। कहीं 'विरामः' ऐसा भी पाठान्तर होता है। 'विद्रुमच्छवी'-मूंगे के समान कान्ति वाले अर्थात् मंगल स्वरूप। 'भक्ति वश्यः'-- भक्ति के द्वारा बस में हो जाने वाले ॥ (२७०) ॥ 'परब्रह्म'-परात्पर ब्रह्म के स्वरूप वाले। 'मृग बाणापूर्ण'-अर्थात् अपनेभक्तों के लिये मृग के अन्वेषण में मन रूपी बाण का अर्पणकरने वाले। 'अनघ'-

सब प्रकार के पापों से रहित। 'अद्रि:' — मेरु आदि पर्वत के स्वरूप वाले। अद्रयालय:,-कैलास पर्वत के निवास करने वाले। कान्त:'— अत्यन्त सुन्दर अथवा ब्रह्मा को अपना सारथि रखने वाले। 'परमात्मा'- सब में व्यापक होकर निवास करने से सर्वोत्कृष्ट महान् आत्मा वाले अर्थात् सर्वत्र विद्यमान। जगद्गुरु' - सम्पूर्ण जगत् को हित का उपदेश देने वाले। सर्व कर्मालय:'—अर्थात् सबके नित्य के तथा नैमित्तिक कर्मों के अर्पण करने के आधार। 'तुष्ट:' - परम सन्तोष तथा आनन्द के स्वरूप। 'मगल्यो मंगलावृत:'—अपने भक्तों के मंगल में हित स्वरूप तथा अनेक मंगलों से युक्त ये दोनों शब्द एक ही शिव के शुभ नाम के द्योतक हैं ॥ ३४-३५३६॥

महातपा दीदीर्घतपा: स्थविष्ठ: स्थविरो ध्रुव: ।
अह: संवत्सरो व्याप्ति: प्रमाणं परमं तप: ॥३७
संवत्सरकरो मन्त्र: प्रत्यय: सर्वतापन: ।
अज: सर्वेश्वर: सिद्धो महातेजा महाबल: ॥३८
योगी योग्यो महारेता: सिद्धि: सर्वादिरग्रह: ।
वसुर्वसुमना: सत्य: सर्वपापहरो हर: ॥३९

'महातपा:'—संसार के समुत्पन्न करने से महान् तप करने वाले। यहाँ 'यस्य ज्ञान मयं तप:'—इत्यादि वेद के वचन का प्रमाण है। 'दीर्घतपा:'—स्वयं अजर अमर होने से दीर्घतम तपस्या करने वाले भगवान् शिव हैं।

'स्थविष्ठ:'—अत्यन्त स्थूल। 'स्थविर:'—अत्यन्त वृद्ध अर्थात् सबसे प्राचीन बड़े। ध्रुव:' — अटल स्वरूप वाले। 'अह:'—प्रकाश स्वरूप। 'संवत्सर:'-वर्षात्मक काल के स्वरूप से युक्त। 'व्याप्ति:'-सर्वत्र विद्यमानता रखने के स्वरूप वाले। 'प्रमाण:'-प्रमित स्वयं प्रमाण रूप। यहाँ श्रुति वचन इसका पोषक—'प्रज्ञान ब्रह्म' होता है। 'परमम्'— पर शोभा से समन्वित अथवा मुक्ति स्वरूपिणी लक्ष्मी के दाता। 'तप:'-ऋत सत्य आदि के स्वरूप से युक्त। 'ऋत तप:'—इत्यादि श्रुति वाक्य हैं। ३७। संवत्सर कर:'-काल 'चक्र के प्रवर्त्तक अथवा प्रभव प्रभृति वत्सरों के उत्पन्न करने वाले। 'मन्त्र 'प्रत्यय:'-अर्थात् ऋग्यजु: साम स्वरूप मन्त्रोंके द्वारा प्रतीत होने वाले। 'सर्व

दर्शन:'--सभी कुछ का प्रत्यक्ष करने वाले। यहाँ 'विश्वतश्चक्षुर्विश्वाक्षम्' इत्यादि श्रुति के वचन इस उक्त अर्थ की पुष्टि करने वाले हैं।

'सर्वेश्वर:'--ईश्वरों के भी परमेश्वर।' एष सर्वेश्वर ! इत्यादि वेद के वाक्य यहाँ पर पोषक हैं। सिद्ध'--अर्थात् नित्य निष्पन्न स्वरूप। 'महा-रेता.' महान् वीर्य वाले। यहाँ 'ऊर्ध्वरेतं विरूपाक्षम्'--यह श्रुति वचन है। 'महाबल'—महान् पराक्रम वाले ॥३८॥ 'योगी योग्य:,—नित्य योग से युक्त अर्थात् योग में प्रवृत्त होने वाले। यहाँ ये दोनों शब्द एक ही नाम को प्रकट करने वाले है। ( शिव नामों का यह तृतीय शतक समाप्त हो गया। ) तेजो:'--महान् प्रभाव से युक्त किम्बा दुष्टों के अत्याचार न सहन करने वाले। 'सिद्धि:'—-अनन्त काल का स्वरूप होने के कारण सिद्धियुक्त। 'सर्वादि:'—-समस्त के आदि कारण। 'अग्रह:'——पुण्य से हीनों के द्वारा न ग्रहण करने के योग्य। 'वसे:'—अर्थात् समस्त प्राणियों को अपने अन्दर निवाह देने वाले। वसुमना:' राग द्वेषादि से कालुष्य रहित चित्त वाले। 'सत्य:' अर्थात् आवर्तक स्वरूप। यहाँ-'सत्य ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' यह वेद वचन इसका पोषक है। 'सर्व पाप हरोहर' अर्थात् कायिक प्रभृति समस्त पातकों के हरण करने वाले। यहाँ ये दोनों शब्द एक ही नाम को बतलाने वाले हैं।३९।

सुकीर्तिः शोभनः स्रग्वी वेदांगो वेदविन्मुनिः।
भ्राजिष्णुर्भोजनं भोक्ता लोकनाथो दुराधरः।४०।
अमृतः शाश्वतः शान्तो बाणहस्तः प्रतापवान्।
कमंडलुधरो धन्वी ह्यवाङ्मनसगोचरः।४१।
अतीन्द्रियो महामायः सर्वावासश्चतुष्पथः।
कालयोगी महानादो महोत्साहो महाबलः।४२।

'सुकीर्ति:' सुन्दर समुज्ज्वल यश से युक्त। शोभन–विविध प्रकार के वैभवोंसे युक्त शोभा वाले। (३०)। श्रीमान्-ऐश्वर्य ,लक्षण शोभा की समस्त सामग्री से युक्त। 'अवाङ्' मनस गोचर:'--चक्षु आदि का तो कथन ही क्याहै वाणी और मनसे परे यहाँ, यतो वाचौ निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह' इत्यादि श्रुति वचन पोषक हैं। 'अमृत: आश्वत:-अमर और नित्य। यहाँ पर भी--'अजरोऽमृत:' इत्यादि श्रुति वाक्य हैं। ये भी दोनों एक ही

होते हैं ॥४८॥ 'कमण्डलु घर:,-कमण्डलु हाथ में धारण करने वाले 'धन्वी'-धनुष के धारक। वेदांग;—वेद के बोधक अंग रूप। 'वेदवि न्मुनि:,-वेदों के ज्ञाता मुनि स्वरूप।

'भ्राजिष्णु:'—एक रस प्रकाश के स्वरूप वाले। 'भोजनम् -इस भुवनमोहिनी माया का भोजन करने वाले। 'भोक्ता' पुरुष स्वरूप से भोग करने वाले। 'लोकनाथ'—सम्पूर्ण लोकों के स्वामी किम्बा सबका शासन करने वाले। 'दुराधर:'—दैत्यादि के द्वारा आराधना करने के अयोग्य एवं अशक्य ॥४१॥ अतोन्द्रियो महामाय'—शब्दादि का स्वरूप न होने के कारण इन्द्रियों के अविषय। यहाँ—'अशब्द सम्पर्कम्' इत्यादि श्रुति के वचन पुष्टिकारक हैं। जो स्वयं माया किया करते हैं उन पर भी माया का प्रभाव डालने वाले। यहाँ इन दोनों शब्दों से एक ही नाम की अभिव्यक्ति होती है। 'सर्व वास'— सव में निवास करने वाले। 'चतुष्पथ:'—चारों पदार्थों के साधक मार्ग वाले। कालयोगी'-कर्म के परिपाक होने के समय प्राणियों को भोग की प्रेरणा देने वाले। 'महा: नाद,—अयि गम्भीर ध्वनि से युक्त। 'महोत्साह:,-इस जगत् की उत्पत्ति स्थिति और संहृति करने के कार्य में उत्साहपूर्वक सर्वदा उद्यत रहने वाले। 'महाबल:'—बड़े मारी बल वालों से भी बली ।४२।

महाबुद्धिर्महावीर्यो भूतचार पुरन्दरः।
निशाचरः प्रेतचारी महाशक्तिर्महाद्युतिः ।४३।
अनिर्देश्यवपुः श्रीमान्सर्वावार्यो मनोगतिः।
बहुश्रुतिर्महामायो नियतात्मा ध्रुवोऽध्रुवः ।४४।
तेजस्तेजो द्युतिधरो जनकः सर्वशासनः।
नृत्यप्रियो नित्यनृत्यः प्रकाशात्मा प्रशाशकः ।४५।

'महाबुद्धि:'—अर्थात् महान् बुद्धि के भण्डार। 'महावीर्य:'—इस जगत् के बड़ी भारी उत्पत्ति के कारणरूप वीर्य को धारक करने वाले।

'भूतचारी'-भूत पिशाच आदि के साथ सदा विचरण करने वाले। 'पुरन्दर:'--त्रिपुरासर का विदारण करने बाले। निशाचर:'--रात्रि के

समय में विचरण करने वाले। 'प्रेतचारी'—प्रेतों को साथ में लेकर गमन करने वाले। 'महाशक्तिर्महाद्युतिः—महान् शक्ति एवं महान् ज्योति के धारण करने वाले। यहां 'ज्योतिषाः' ज्योतिः' इत्यादि श्रुति का अर्थ भी यही है कि वह प्रकाशकों की भी ज्योति है। ये दोनों एक ही हैं।४३। 'अनिर्देश्य वपुः'-:ऐसे शरीर धारण करने वाले जिसका ज्ञान किसी को भी नहीं होता है। 'श्रीमन्' ऐश्वर्य की शोभा से युक्त ॥ (३४०) ॥ 'सर्वाचार्य मनोगतिः' समस्त आचार्यों के मन में ज्ञान का प्रकाश फैलाने वाले। वहुश्रुतः'----अनेक शास्त्रों का उद्भव करने वाले 'महामायः'----बहुत बड़ी माया को उत्पन्न करने वाले। 'नियतात्मा ध्रुवः'--नियत आत्मा स्वरूप में स्थित निश्चल। 'अध्रुवः'--ध्रुव जिससे नहीं है। 'ओजस्तेजो द्युतिधरः'--प्राण, बल, शौर्यादि गुणों की दीप्ति को धारण करने वाले। 'नर्तकः'----ताण्डव नामक नृत्य के करने वाले सर्व शासकः.'----समस्त प्राणियों के नियन्ता। यहाँ--'अन्त प्रविष्ट शास्त जनानां सर्वात्मा' यह श्रुति वचन है। इसका अर्थ है अन्दर प्रविष्ट होता हुआ जीवों का शासक सबकी आत्मा है। 'नृत्य प्रियो नित्य नृत्य'... नाच की प्रिय लगने के कारण नित्य ही शिव भक्तों के द्वारा उनके निकप नृत्य दिखाये जाने वाले। इन दोनों शब्दों के द्वारा एक ही नाम होता है। 'प्रकाशात्मा प्रकाशक.'----स्वयं तो प्रकाश स्वरूप है अत सबको प्रकाशित करने वाले हैं। ये दोनों एक ही हैं (३५०) ॥४४॥४५॥

स्पष्टाक्षरो बुद्धो मन्त्रः समानः सारसंप्लवः।
युगादिकृतद्युगावर्तो गम्भीरो वृषवाहनः।४६।
इष्टो विशिष्टः शिष्टेष्टः सुलभः सारशोधनः।
तीर्थरूपस्तीर्थनामा तीर्थदृश्यस्तु तीर्थदः।४७।
अपां निधिरधिष्ठानं दुर्जतो जयकालवित्।
प्रतिष्ठमः प्रमाणज्ञो हिरण्यकवचो हरिः।४८।

'स्पष्टाक्षर,--ओङ्कार लक्षण वाले। 'बुध'--सबका ज्ञान रखने वाले शिथृणिता से रहित। 'सार सप्लव' वेदान्तके स्वरूपमेंस्थित होकरसंसार सागरसे पाप उतारनेमें साधना'युगादि कृत युगावर्त्त'--स्वयं काल स्वरूप

होने के कारण युगादि के भेद करने वाले तथा युगोंके आवर्तन कर्त्ता ये दोनों शब्द भगवान् शिव का ही नाम व्यक्त करते हैं। 'गम्भीरः—ज्ञान तथा ऐश्वर्य प्रभृति बल से अति गहन। 'वृष वाहनः' नन्दीश्वर नामक वृष को वाहन रखने वाले ॥४६॥ 'इष्ट'—अतिशयानन्द स्वरूप होने के कारक प्रिय किम्बा यज्ञादि के द्वारा समर्चित। 'विशिष्टः'--सबसे उत्कृष्ट।(३६०)। शिष्टेष्टः' महापण्डितोंको प्रिय लगने वाले किम्बा शिष्ट पुरुषोंके द्वारा पूजित। 'शलभः' सर्वत्र गमन करने वाले। 'शरमः'—शरभ के अवतार धारण करने वाले। 'धनुः'-पिनाक धनुष के धारण कर्त्ता। 'तीर्थरूपः'-सर्व विद्याओं के स्वरूप से युक्त।'तीर्थनामाः'-सांसारिक जीवों को सद्गति करने के लिए भागीरथी आदि के लाने वाले। 'तीर्थादृश्य.'--गंगादि तीर्थोंके द्वारा भी दुष्प्राप्य होने वाले। स्तुतः'--अर्थात् ब्रह्मादि देवों के द्वारा स्तुति तथा वन्दना किये हुए। 'अर्थवः'--पुरुषार्थों के प्रदान करने वाले ॥४७॥ 'अर्णोनिधिः'-समुद्र के स्वरूप वाले।'अधिष्ठानम्.'-उपादान कारण से समस्त प्राणियों के आधार।'विजय;' ज्ञान-वैराग्य आदि तथा ऐश्वर्य प्रभृति गुणों के द्वारा संसार पर विजय प्राप्त करने वाले।'जयकाल वित्'-दैत्य तथा असुरों के नाश और देवों के विजय के समय का ज्ञान रखने वाले। 'प्रतिष्ठितः'-अर्थात् अपनी महिमामें स्थित। यहाँ 'स भगवः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्निं इत्यादि श्रुत वचनसे उसके प्रतिष्ठित होने की पुष्टि होती है।

'प्रमाणज्ञः'-प्रत्यक्षादि प्रमाणों मथा समस्त प्राणियोंके प्रमाके ज्ञाता। 'हिरण्य कवच' हेम के निर्मित कवच को धारण कयने वाले।'नमोहिरण्य वाहवे हिरण्य वर्णाय हिरण्य रूपाये, इत्यादि श्रुतिके महा वचन से उक्त नाम के अर्थ का वर्णन होता है। 'हरिः'-समस्त पापों को हरण करने वाले ॥४८

विमोचनः सुरगणो विद्यशो बिन्दुसंश्रयः।
वातारूपोऽमलोन्मायी विकर्ता गहनो गुहः ।४९।
कारणं कारणं कर्त्ता सर्वबन्ध विमोचनः।
व्यवसायो व्यवस्थानः स्थानदो जगदादिजः ।५०।
गुरुदो ललितो भेदो नवात्मात्मनि संस्थितः।
वीरेश्वरो वीरभद्रो वीरासनविधिर्गुरुः ।५१।

'विमोचन:'—आध्यात्मिकादि तीनों प्रकार के नाशक । 'सुरगण:'-सर्व देव स्वरूप ।'विद्येश:'-सम्पूर्ण विद्याओं के प्रवर्तक स्वामी ।(३८०)।'बिन्दु-संश्रय:'–प्रणव (ओङ्कार) के आत्मभूत । 'बालरूप:'-ब्रह्माके ललाट से समुत्पन्न बालक के स्वरूप में स्थित । 'बलोन्मत्त:'–बल द्वारा समस्त शत्रुओंके नाशक। :विकर्त्ता:'–विचित्र भवन के करने वाले । 'गहन::अपूर्व एव अद्भुत सामर्थ्य रखनेवाले ऐसे गम्भीरजिसे कोईभी जान नहीं सकता ।'गुह:'-अपनी प्रवल मायाके द्वारा अपने सत्यस्वरूप का छिपाने वाले ।'करणम्'-इस जगत् के उद्भव में साधक स्वरूप । 'कारणम्'—सृष्टि की रचना में उपादान तथा निमित्त कारण स्वरूप । 'कर्त्ता'-परम स्वतन्त्र अर्थात् सभीकुछ करने वाले ।

'सर्वबन्धविमोचन:'-अपने ज्ञान के प्रदान से अविद्याकृत समस्त बन्धनों से विमुक्त कर देने वाले । 'व्यवसाय:'–सत्-चित् और आनन्द के स्वरूप में स्थित ।'व्यवस्थान:'-वर्णों और आश्रमोंके विभाग कर व्यवस्था करनेवाले । 'स्थानद:'-सबको उनके कर्मों के अनुसार स्थान के दाता । 'जगदादिज:'–हिरण्यगर्भ के स्वरूप से इस जगत्के आदिमें होने वाले ॥५०॥'गुरुद:'-शत्रुओं को अधिक रूप से खण्डन करने वाले । 'ललित:'–सर्वाधिक सुन्दर स्वरूप वाले । 'अभेद:'-अद्वैत स्वरूप में स्थित । 'भावात्मात्मनि संस्थित:'-प्राणियों के पाँच भूतों द्वारा बने हुए शरीर और जीवात्मामें अन्तर्यामी रूपसे स्थित । 'वीरेश्वर:' शूरों के पति । 'वीरभद्र:'-वीरभद्र नाम वाले एक शिवके गण के स्वरूप में स्थित। (४००) (यहाँ चतुर्थ शतक नमों का समाप्त होता है ।) 'वीरासन निधि:'-बीरों के आसन में विधान वाले 'विराट्'-समस्त जगत् के स्वरूप में संस्थित ॥५१॥

वीरचूडामणिर्वेत्ता चिदानन्दो नन्दीश्वरः ।
आज्ञाधरस्त्रिशली च शिपिविष्टः शिवालयः ॥५२
बालखिल्यो महावीरस्तिग्मांशुर्बंधिरः खगः ।
अभिरामः सुशरणः सुब्रह्मण्यः सुधापति ॥५३
मघवा कौशिको गोमान्विरामः सर्वसाधनः ।
ललाटाक्षो विश्वदेहः सारः संसारचक्र भृत्॥५४

'वीर चूड़ामणिः—अर्थात् वीरों के शिरोभूषण। 'वेत्ता' – सब के ज्ञाता। 'तीव्रानन्दः'—अत्यन्त आनन्द स्वरूप। 'नदीधरः'—मस्तक पर भागीरथ के धारण करने वाले समुद्र स्वरूप। दाज्ञाधारः'—सन्तति स्वरूप जगत् के द्वारा अविच्छिन्न रूप से आज्ञा के आश्रय। 'त्रिशूली'—त्रिशूल आयुध के धारक। 'शिपिविष्टः'—यज्ञ में विष्णु के रूप से विराजमान। 'यज्ञो वै विष्णुः पशवः शिपिर्यज्ञ एवं पमुषु प्रविश्य तिष्ठति' इत्यादि श्रुति का वचन प्रमाण है अथवा रश्मि में रहने वाले। 'शिवालयः' कल्याणयुक्त मंगलमय स्थानमें निवास करने वाले ॥४१०।५२

'वालखिल्य'—बालखिल्य नामक ऋषि के स्वरूप में स्थित। महाचापेः' विदेह राजा जनक के द्वारा अर्थित धनुष वाले। 'तिग्मांशु'—सूर्य स्वरूप में स्थित। 'वधिरः'—श्रोत्रेन्द्रिय से रहित। 'खग-'-अन्तरिक्ष में विचरण करने वाले। 'अभिरामः'—समस्त योगियों के समूह रमण का आधार। सुशरणः' पीड़ित प्राणियों की शरण (रक्षक) रूप में हो कर त्रास देने वाले 'सुब्रह्मण्यः'—समस्त वेद ज्ञाति तथा ज्ञान के ज्ञाताओं के हित-सम्पादक। 'सुधापतिः'--अमृतके स्वामी ।५३। 'मघवान् कौशिकः-इन्द्र के स्वरूप में विराजमान। यहाँ ये दीनों एक ही नाम के द्योतक हैं। (४२०) 'गोमान्' – ससार रूपी गौ वाले। इनकी कथा लिंग पुराण में वर्णित है। 'विरामः'—प्राणियों के अवसान का आधार। सर्व साधनः'—समस्त पुरुषार्थों के देने वाले साधनयुक्त। ललाटाक्षः' मस्तक में तृतीय नेत्र धारण करने वाले। 'विश्वदेहः'—जगत् स्वरूपी देह वाले। सारः'-महाप्रलय काल में भी स्थित रहने वाले। 'संसार चक्र भृत्'—सम्पूर्ण जगत् के प्रपञ्चरूपी चक्र को धारण करने वाले ॥५४॥

अमोघदण्डो मध्यस्थो हरिणो ब्रह्मवर्चसः।
परमार्थः परमाय संचयो व्याघ्रकोमलः ।५५
रुचिर्बहुरुचिर्वैद्यो वाचस्पतिरहस्पतिः
रविर्विरोचनः स्कन्दः शास्ता वैवस्वतो यमः ॥५६
युक्तिरुन्नतकीर्तिश्च सानुरागः पुरञ्जनः।
कैलासाधिपतिः कान्तः सविता रविलोचनः ॥५७

'अमोघ दण्ड:'—सफल दण्ड वाले। 'मध्यस्थ:'—न्याय में स्थित रहते हुए पक्षपात से रहित रहने वाले। 'हिरण:'—सुवर्ण अथवा तेज के स्वरूप में विराजमान। 'ब्रह्म वर्चस्वी'— ब्रह्म अथवा ब्रह्म की दीप्ति का प्रकाश वाले। परमार्थ.—मोक्ष स्वरूप अर्थ की सिद्धि प्रदान करने वाले। 'परोमायी'—उत्कृष्ट माया वाले। यहाँ दोनों एक ही हैं।

'शम्बर:'- परमोत्कृष्ट कल्याण के दाता किम्बा जल के स्वरूप में स्थित। 'व्याघ्र लोचन:'. अर्थात् वाघ के समान दुष्टों पर क्रूर नेत्र वाले ॥५५॥ 'रुचि:'-दीप्ति स्वरूप वाले। 'विरंच:'-ब्रह्माके स्वरूप में विराजमान 'स्वन्धु:'-स्वर्ग लोक में बन्धु भाव के रूप में फल प्रदान करने वाले। 'वाचस्पति:'-समस्त विद्याओं केस्वामी। ईशान: सर्व विद्यानाम्' इत्यादि श्रुति वचन उनके स्वामी होने का समर्थन करता है। 'अहर्पति:' सूर्य स्वरूप में स्थित। (४००) 'रवि:'-रसों कों किरणों द्वारा ग्रहण करने वाले। विरोचन:'-अग्नि अथवा सूर्य स्वरूप में स्थित। स्कन्द:'-प्रमृत के रूप में सब में और वायुके रूप में शोषणकर्त्ता। ।शास्ता वैवस्वतो मुनः' सब पर शासन करने के लिये सूर्यपुत्र धर्मराज के तुल्य। यहाँ तीनों शब्दों के द्वारा एक ही को बतलाया जाता है। 'युक्तिरुन्नतकीर्ति:'-आठ अंगों वाले योग से युक्त किम्बा न्याय स्वरूप महती कीर्ति वाले। यहाँ दोनों एक हैं। 'सानुराग:'-भक्तों पर प्रीति रखने वाले। 'परञ्जय:'-शत्रुओं को युद्ध में जीतने वाले। कैलाआधिपति:'-कैलास गिर के स्वामी। 'कान्त:'-परम सुन्दर। 'सविता'-समस्त जगत् को प्रसूत करने। (४५०) 'रविलोचन:'-सूर्य रूपी नेत्रों को धारण करने वाले। 'अग्नि मूर्धा चक्षुपी चन्द्रसूर्यौ:' इत्यादि श्रुतिका समर्थन यहाँ वचग है ॥५६॥

विश्वोत्तमो वीतभयो विश्वभर्ता: ।
नित्यो निगत कल्याण:पुण्यश्रवणकीर्तन: ।।५८
दूरश्रवो विश्वसहो ध्येय दु:स्वप्ननाशन: ।
उत्तारणोदुष्कृतिहा विज्ञेयो दु:सहो धव: ।।५९
अनादिर्भूवोलक्ष्मी:किरीटी त्रिदशाधिप : ।
विश्वगोप्ता विश्वकर्ता सुवीरो रुचिरांगद: ।।६०

'विश्वोत्तमः' शतिशय श्रेष्ठता से युक्त। 'वीतभयः'—संसार के समस्त भय से शून्य। 'विश्वभर्त्ता'—समस्त विश्व के भरण-पोषण करने वाले। 'अनिवारितः'—कर्मफल देने में किसी के भी द्वारा न निवारण करने के योग्य। 'नित्यः'- उत्पत्ति एवं विनाश से रहित सर्वदा एक रस रहने वाले। -नियत कल्याणः'—निश्चित कल्याण से युक्त। 'पुण्य श्रवण कीर्तनः'—परम पावन श्रवण और कीर्त्तन वाले ॥५८॥ 'दूरश्रवाः'-सुदूर देश में भी श्रवण करने वाले। 'विश्वसहः'—संसार के सहने वाले (४६०)। 'ध्येयः'— ध्यान तथा विचार करने योग्य। 'दुःस्वप्न नाशनः' — बुरे दिखलाई देने वाले स्वप्नों के नाशक। 'उत्तारणः'— संसार से पार कर देने वाले। 'दुष्कृतिहा'—दुष्टों के नाश करने वाले। 'विक्षेपः'— विशेष रूप से जानने के योग्य। 'दुःसहः'- दुख के साथ भी असुरादि के द्वारा सहन न करने योग्य। 'अभवः'— जन्म से रहित ॥५९॥ 'अनादिः'—सब चराचर के कारण होने आदि से रहित। 'भूर्भुवो लक्ष्मीः'--भूर्भुवस्वःस्वरूप लोक की लक्ष्मी की आत्म-विद्या वाले 'किरीटी' —किरीट नामक शिरोभूषण धारण करने वाले। (४४०)। 'त्रिदशाधिपः' देवगण के स्वामी। 'विश्वगोप्ता'-समस्त जगत् के रक्षक। 'विश्व कर्त्ता'—इस जगत् के उत्पन्न करने वाले। 'सुवीरः'—अनेक तरह की गति वाले। 'रुचिरांगदः' सुन्दर बाजूबन्द धारण करने वाले ॥६०॥

जननो जनजन्मादिः प्रीतिमान्नीतिमान्ध्रुवः।
वसिष्टः कश्यपो भानुर्भीमो भीमपराक्रमः ॥६१
प्रणवः सत्यथाचारी महाकोशो महाधनः।
जन्माधिपो महादेवः शकलागमपारगः ॥६२
तत्वं तत्वविदेधात्मा विभूर्विष्णुविभूषणः।
ऋषिर्ब्राह्मण ऐश्वर्य्य जन्ममृत्युजरातिगः ॥६३

'जनन'- समस्त प्राणियों की उत्पत्ति करने वाले। जन-जन्मादिः'- समस्त प्राणियों के जन्म के आदि कारण। 'प्रीतिमान्'-नित्यही प्रीतिसे पूर्ण। 'नीतिमान्'- सर्वदा नीति से युक्त। 'ध्रुवः'-सबके स्वामी।४८०। 'वसिष्ठः'- प्रलय के समय में भी विद्यमान। 'कश्यपः'-कश्यप नामक ऋषि के स्वरूप में अवस्थित। 'भानुः'-प्रकाश से युक्त। 'तमेव मान्तमनु भागि सर्वम्'- इत्यादि

श्रुति का वचन भी यहाँ इसका प्रतिपादक है। 'भीम:'– दुष्टों के लिये भय कारणस्वरूप। 'भीम पराक्रम:'—असुरादि दुरात्माओं को भययुक्त पराक्रम वाले ॥६१॥ 'प्रणव:'–ओंकार स्वरूप। शिव अथर्वशीर्ष में लिखा है—'अथ कस्मादुच्यते प्रणवो यस्मादुच्चार्यमाण एवर्चो यजूंषि सामान्यथर्वांगिरसश्च यज्ञे ब्रह्म ब्राह्मणेभ्य: प्रणमयति तस्मादुच्यते प्रणव:'। अर्थात् ओङ्कार कणव क्यों कहा जाता है—वह प्रश्न पूर्वक उत्तर में कहते हैं कि जिससे ऋचाओं यजुवद के तथा सामानि अथर्वाङ्गिरसम् के मन्त्रों के उच्चार्यमाण होने पर यज्ञ में ब्रह्म-ब्राह्मणों के लिये प्रणाम करवाता है अतएव इसे 'प्रणव' कहते हैं।

'सत्याद्याचार:'--अर्थात् सन्मार्ग में गमन करने वाले। 'महाकोश:'—अन्नमय प्रभृति महाकोशों से युक्त। 'महाधन:'— असीम धनैश्वर्य वाले। 'जन्माधिप:'—जन्म और उत्पत्ति के स्वामी। (४००) । 'महादेव:'—समस्त भावों को त्यागते हुए आत्म ज्ञान के ही ऐश्वर्य में पहुँचने से महान् देव हैं। 'सकलागमपारग:'–सम्पूर्ण वेदों के अन्त तक ज्ञान रखने वाले ॥६१॥ 'तत्वमू–ब्रह्म के स्वरूप में स्थित। 'तत्ववित्'—ब्रह्म के स्वरूप को ठीक-ठीक जानने वाले। 'एकात्मा'—एक ही आत्मा स्वरूप। 'आत्मा वा इदनेव एवाग्र आसीत्'—इत्यादि श्रुदि वचन उक्तार्थ का पूर्ण पोषक है। 'विभु:'— सबमें व्यापक। 'विश्वभूषण:'—जागत् के भूषण अथवा जगत् के आभरण वाले। 'ऋषि:'—इन्द्रियों से पर ज्ञान रखने वाले अर्थात् जो अगोचर है उसे भी जानने वाले। यहाँ 'विश्वाधिपो रुद्रो महर्षि:'—इत्यादि वेद वाक्य इसको प्रमाणित करता है। 'ब्राह्मण:'—उत्तर वर्ण स्वरूप। ऐश्वर्य जन्म मृत्यु जरातिग:'—अपने ऐश्वर्य से जन्म प्रभृति षट् विकारों का अतिक्रमण करने वाले शिव हैं। (५००) । (यहाँ पाँचवाँ शतक समाप्त हो गया ) ॥ ६३॥

पञ्चतत्व समुत्पत्तिर्विश्वेशो विमलोदय:।
अनाद्यन्तो ह्यात्मयोनिर्वत्सलो भूतलोकधृक् ॥६४
गायत्रीवल्लभ: पार्शविश्वावास: प्रभाकर:।
शिशुर्गिरिरत: सम्राट् सुषेण: सुरशत्रुहा ॥
अनेमिरिष्टनेमिश्च मुकुन्दो विगतज्वर:।
स्वयंज्योतिर्महाज्योतिस्तनुज्योतिरचंचल: ॥६६

'पञ्चयज्ञ समुत्पत्तिः'-देवादि पञ्च यज्ञों की उत्पत्ति करने वाले। 'विश्वेशः'—समस्त विश्व के स्वामी। 'विमलोदयः'—समस्त मङ्गलोंके उदय करने वाले। आत्मयोनिः'—सब चराचरके कारण स्वरूप। अनाद्यन्तः' —आदि तथा अन्त दोनों से रहित। वत्सलः'-सब पर प्यार करने वाले अर्थात् प्रिय। 'भक्तलोकधृक्'-भक्तजनों के धारण करने वाले ॥६४॥ गायत्री वल्लभः' शिव गायत्री रूपिणी प्रिया वाले। प्रांशुः'—सुषुम्ना प्रभृति किरणों के प्रकृष्ट स्वरूप से युक्त। 'विश्वावास'—संसार में व्याप्त। (५१०)

'प्रभाकरः'-अत्यन्त दीप्ति का प्रकाश करने वाले। 'शिशुः'—बालक के स्वरूप में स्थित रहने वाले। इस सम्बन्ध में एक कथा लिंग पुराण में पार्वती स्वयम्वर के प्रकरण में लिखित है। 'गिरिरतः'—कैलास पर्वत के निवास को प्रिय समझने वाले। 'सम्राट्'—सबके अधिपति प्रभु किम्बा नियन्ता। 'सुषेणः सुरशत्रुहा'– गणों की एक विशाल एवं सुन्दर सेना के स्वामी और देव शत्रुओं के संहारक। यह दोनों एक ही हैं। 'अमोघोऽरिष्टनेमिः'—स्तुति करने पर प्रसन्न होकर सब कुछ फल देने वाले। 'सत्यसंकल्पः'—यह श्रुति इसको प्रमाणित करती है। शुभाशुभ फल दान रूपी—अर्थात् शुभ और बुरे फलों के दान करने वाले स्वरूप में स्थित। ये दोनों शब्द एक ही हैं। 'कुमुदः'—भार को हटाकर पृथ्वी को परम प्रसन्नता देने वाले। यहाँ मुकुन्दो मुक्तिदः'—ऐसा पाठान्तर मिलता है।

'विगतज्वरः'—समस्त तापों के सन्ताप से पृथक् रहने वाले। 'स्वयं ज्योतिस्तनु ज्योतिः'-स्वप्रकाशात्मक सूक्ष्म तेज के स्वरूप वाले शिव हैं। यहाँ 'नीवार शूकवत्तन्वी पीता भास्वत्यणूपमा। तस्याः शिखाया मध्ये च परमात्मा व्यवस्थितः'-इत्यादि श्रुति वचन से से इस उक्तार्थ की पुष्टि स्पष्ट है। ये दोनों एक ही हैं। 'आत्मज्योतिः'—आत्मा स्वरूप ज्योति वाले। 'येन सूर्यः तपति तेजसेद्धः'—इत्यादि श्रुति के वचन से यह समर्थितार्थ है। (५२०)। 'अचञ्चलः' स्थिर स्वरूप वाले। 'वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठति'—इत्यादि श्रुति वाक्य है जिससे स्थिरता की पुष्टि हो जाती है ॥६५–६६॥

पिङ्गलः कपिलश्मश्रुर्भालनेत्रस्त्रयीतनुः।
ज्ञानस्कन्धा महानोतिविश्वोत्पत्तिरुपप्लवः ॥६७

भयो विवस्वानादित्यो गतपारो बृहस्पतिः ।
कल्याणगुणनामा च पापहा पुण्यदर्शनः ।।६८
उदारकीर्त्तिरुद्योगी सद्योगी सदतत्त्रप, ।
नक्षत्रमाली नाकेशः' स्वाधिष्ठानः षडाश्रय ।।६९

पिंगलः'-बाघ के चर्माम्बर धारण करने के कारण पिंगल वर्ण वाले। 'कपिलश्मश्रुः'-पिंगल वर्ण की दाढ़ी-मूंछ रखने वाले। 'भाल-नेत्रः-मस्तक में तृतीय नेत्र रखने वाले। 'त्रयी तनुः'—बेदमय शरीर के धारी। 'ज्ञान स्कन्दो महानीतिः'-अर्थात् ज्ञान के दान द्वारा भक्तों को मोक्षदाता और संसार रूपी समुद्र के शोषक। इस जगत् स्वरूप यन्त्र की निर्वाह साधन करने वाली नीति रखने वाले प्रभु शिव हैं। 'विश्वो-त्पत्तिः'—इस समस्त विश्व को उत्पन्न करने वाले। उपप्लवः'—दुष्टों को पीडित करने वाले।

'भगोविवस्वानादित्यः'—भग-विबस्वान् और आदित्य देवों के स्वरूप रखने वाले। यहाँ ये तीनों शब्दों के द्वारा एक ही शिव का नाम होता है। 'योगपारः'-योग के साँग ज्ञान रखने से सम्पूर्णता वाले। 'योगाधारः' अर्थात् योग के पूर्ण आश्रय ऐसा ही पाठान्तर होता है। (५३०)। 'दिवस्पतिः'— स्वर्ग के स्वामी इन्द्र के स्वरूप वाले। 'कल्याण गुणनामा' शिव शम्भु आदि मंगल वाचक नामों वाले। 'पापहा'-भक्तों के पापों का नाश करने वाले। 'पुण्य दर्शनः'— परम पावन पुण्यस्वरूप दर्शन वाले ।६७-६८।।

'उदार कीर्त्तिः'—वन्दनीय सुन्दर कीर्त्ति वाले। 'उद्योगी'—जगत् को सृष्टि-रचना करने के कार्य में अतिशय उद्योग करने वालो। 'सद्योगी' सर्वदा सुन्दर योग के साधन में परायण। 'सदसन्मयः-भले बुरे इस जगत् के स्वरूप में अवस्थित। 'नक्षत्र माली'—आकाश के स्वरूप में विराजमान होकर नक्षत्र रूपी मालाओं के धारण करने वाले। 'नाकेशः' स्वर्ग के अधिपति। कहीं 'लोकेश'—ऐसा भी पाठान्तर मिलता है (५४०) 'स्वाधिष्ठान षडाश्रयः'-निज स्वरूप में लय स्थान वालों के आधारभूत ।६९

पवित्रः पापनाशश्च मणिपूरो नभोगतिः ।
हृत्पुण्डरीकमासीनः शक्रः शान्तिर्वृषाकपिः ।।७०

उष्णो गृहपतिः कृष्णः समर्थोऽनर्थनाशनः ।
अधर्मशत्रुरज्ञेयः पुरुहूतः पुरुश्रुतः ॥७१
ब्रह्मगर्भो बृहद्गर्भो धर्मधेनुर्धनागमः ।
जगद्धितैषी सुगतः कुमारः कुशलागः ॥७२

पवित्रः पापहारी'—परम पुनीत और भक्तों के पापों के हरण करने वाले । 'मणिपूर'-रत्नादि के द्वारा भक्तों के मनोरथों को पूर्ण करने वाले । 'नभोगति'-आकाश में विचरण करने वाले । 'हृत्पुण्डरीकमासीन'-योगिजनों के हृदय रूपी कमलमें सर्वदा निवास करने वाले । 'शक्र'-इन्द्र के स्वरूप में स्थित रहने वाले । 'शांतः'-सर्वदा शांतिमय स्वरूप वाले । वृषाकपिः'—धर्म की स्थिरता रखने के कारणभूत ॥७०॥ 'उष्ण' हलाहल महा विष के पान करने के कारण उष्णता से पूर्ण । 'गृहपतिः-सब गृहों के पालन करने वाले । (५५०) । 'कृष्णः'-काले कंठ वाले अथवा कृष्ण गोचर स्वरूप । 'समर्थः'-समस्त कार्यों के करने की सामर्थ्य वाले । अनर्थ नाशनः-संसार के समस्त दुःखों का नाश करने वाले ।

'अधर्म शत्रु'-अधर्म करने में तत्पर पापियों के नाशक किम्बा दुष्टों पर शासन करने वाले । 'अज्ञेय'-योगिजन के द्वारा भी न जानने योग्य किम्बा अगम्य । 'पुरुहूतः पुरुश्रुतः'-बहुतों के द्वारा उपासना में रहने वाले । कहीं 'पुरुहत पुरुष्टतः'-ऐसा भी पाठान्तर है । अर्थात् बहुतसे गुरुओं के द्वारा श्रवण होने वाले । यहां ये दोनों एकही नाम बताने वाले हैं ॥७१॥ब्रह्मगर्भ' अपने गर्भ में वेदों की स्थिति रखने वाले । वृहद्गर्भः-इस महान् ब्रह्माण्ड को गर्भ में धारण करने वाले । 'धर्मधेनुः'-धर्मोत्पत्ति के स्थान स्वरूप । 'धनागमः'-समस्त प्रकार के धन-वैभव के आगम करने वाले । (५६०) । 'जगद्धितैषी'-इस समस्त जगती तलके कल्याण करनेकी कामना रखनेवाले । 'सुगतः'-संसार का मोह न करने के कारण भगवान् बुद्ध के स्वरूपमें अवतीर्ण होने वाले । 'कुमारः':बाल स्वरूप में स्थित किम्बा अपने सम्मुख कामदेवको पराजित कर देने वाले । 'कुशलागमः-'अर्थात् समस्त कल्याणों के प्रदान

हिरण्यवर्णो ज्योतिष्मान्नानाभूतरतो ध्वनिः ।
आराज्ञो नयनाध्यक्षो विश्वामित्रो धनेश्वरः ॥७३
ब्रह्मज्योतिर्वसुर्धामा महाज्योतिरनुत्तमः ।
मातामहो मातरिश्वानभस्वान्नागहारधृक् ॥७४
पुलस्त्यः पुलहोऽगस्त्यो जातूकर्ण्यः पराशरः ।
निरावरणनिर्वारौ वैरञ्च्यो विष्टरश्रवाः ॥७५

'हिरण्य वर्णः' — स्वर्ण के समान कान्ति वाले । नमो हिरण्य वर्णा-श्रुतेः' ये दोनों एक ही हैं । 'नानाभूत रतः'-- अर्थात् भूत पिशाचादि में रमणानन्द लेने वाले ।'ध्वनिः' — नारद स्वरूप वेषधारी । 'अरागः' — राग से रहित । 'नयनाध्यक्षः' —समस्त लोकों के नेत्रों वर्तमान रहेंने के कारण चक्षुओं के प्रवर्त्तन कराने वाले । 'विश्वामित्रः' —अर्थात् विश्वामित्र नाम वाले गाधितनय के स्वरूप में प्रवस्थित ऋषि रूप वाले । (५००) 'धनेश्वरः' —कुवेर के स्वरूप में विराजमान । 'ब्रह्म-ज्योतिः' —सबको प्रकार देने वाले ब्रह्म स्वरूप । 'वसुधामा' — धन रूपी तेज वाले । महाज्योतिरनुत्तमः' --अति महान् तेज वाले होने के कारण सबसे परमोत्कृष्ट । ये दोनों एक हैं । 'मातामहः' ---जगत् की माता के भी पिता । 'मातरिश्वान्'भास्वान्---वायु के स्वरूप में स्थित । 'नाग-हार धृक्' —सर्पों के हारों को धारण करने वाले ॥७३।७४॥ 'पुलस्त्य नामक ऋषि के स्वरूप में स्थित रहने वाले । 'पुलहः' — पुलह नामधारी ऋषि के स्वरूप में स्थित । 'अगस्त्यः' --अर्थात् अगस्त्य नाम वाले ऋषि के रूप में स्थित । (५८०) 'जातूकर्ण्यः' —जातूकर्ण्य ऋषि के स्वरूप में स्थित ।'पराशरः' पराशरके स्वरूप में रहने वाले । 'निरावरण निर्वादः' अर्थात् माया के बन्धन से परे होने के कारण वारण करने में अशक्य । 'निरावरण विज्ञानः' —कहीं ऐसा भी पाठान्तर होता है । 'वैरंच्यः' — अर्थात् ब्रह्मा के स्वरूप में प्रादुर्भूत । 'विष्टरश्रवाः' --विष्णु के स्वरूप में स्थित ॥७५॥

आत्मभूरनिरुद्धोऽत्रिर्ज्ञानमूर्तिर्महायशाः ।
लोकनीराग्रणीर्वीरश्चन्द्रः सत्यपराक्रमः ॥७६
व्यालकल्पो महाकल्पः कल्पवृक्षः कलाधरः ।
अलंकरिष्णुरचलो रोचिष्णर्विक्रमोन्नतः ॥७७

आयुः शब्दपतिर्वाग्मी प्लवनः शिखिसारथिः।
असस्पृष्टोऽतिथिः शत्रुः प्रमाथी पादपासनः ।७८।

'आत्मभूः'—स्वयं प्रकाश स्वरूप। 'अनिरुद्धः'–किसी भी आदुर्भाव में कभी किसीके द्वारा निरुद्ध न होने वाले। 'अत्रि' अत्रि नामक ऋषि के स्वरूपमें स्थित। 'ज्ञान मूर्त्तिः'-ज्ञानके स्वरूप वाले। यहाँ 'सत्यज्ञान मनन्त ब्रह्म' इत्यादि श्रुति वाक्य इसका पोषक है। 'महायशाः' अतुल कीर्तिधारी। (५९० 'लोक वीराग्रणीः'लोक के वीर विष्णु आदि से भी परम श्रेष्ठ एवं प्रमुख। 'वीरः'—महान् शूर। 'चण्ड'–दुष्ट जीवों पर अत्यन्त क्रोध करने वाले। 'सत्य पराक्रम'–सफल शक्तिके धारणा करने वाले ।७६। 'व्याल कल्पः'-महाविषधर सर्पोंके भूषणोंसे विभूषित। 'महाकल्पः'--अत्यन्त सामर्थ्य वाले। कल्पवृक्षः–भक्तोंके मनकी कामनाओंको पूर्ण करने वाले। 'कलाधरः'–भक्तजनोंके मन प्रसन्न करने के कारण चन्द्रके स्वरूप वाले। 'अलङ्करिष्णु'–अलंकृत करने के कारण विशेष कान्ति वाले। 'अचलः'–स्थिर स्वरूप वाले। (६००) यहाँ भगवान् शिवके नामों का छठवाँ शतक समाप्त होगया है।) 'रोचिष्णु'–-अत्यन्त दीप्ति वाले। विक्रमोन्नतः' – नाना प्रकारके पराक्रमसे युक्त होने के कारण सबसे बड़े हैं ।७७। 'आयुः शब्दपतिः'–अर्थात् समस्त प्राणियों को आयु और वेदकी वाणीके नियन्त्रण करने वाले। वाग्मीप्लवनः'— अर्थात् बहुत शीघ्रताके साथ भक्तोंके सम्पूर्ण मनोरथों को पूर्ण करने वाले। यहाँ ये दोनों एक ही को बताते हैं। 'शिखिसारथिः'–अग्नि की सहायता वाले। 'असस्पृष्ट'—अर्थात् माया के सब तरहके संसर्गसे शून्य। 'अथितिः'- अपने भक्तजनकी अर्चा अतिथिके स्वरूप से ग्रहण करने वाले। 'शत्रु प्रमाथि'—असुरोंको सेनाके विलोडन करनेमें पूरी तरह समर्थ। 'पादपासनः'—वृक्षके समीप अपना आसन जमाकर बैठने वाले ।।७८।।

वसुश्रवाः कव्यवाहः प्रतप्तो विश्वभोजनः।
जप्यो जरादिशमनो लोहितश्च तनूनपात् ।७९।
वृहदश्वो नभोयोनिः सुप्रतीकस्तमिस्रहा।

निदाघस्तपनो मेघभक्षः परपुरञ्जयः ।८०।
सुखानिलः सुनिष्पन्नः सुरभिः शिशरात्मकः ।
वसन्तो माधवो ग्रीष्मो नभस्यो बीजवाहना ।८१।

'वसुश्रवाः'—मधुर श्रवणसे युक्त । (६१०) 'हव्यवाहः'—देवगणों के समीप हविको प्राप्त कराने वाले अग्नि के स्वरूप में समवस्थित । 'प्रतप्तः'-उग्र तपस्या करने वाले । 'विश्वभोजनः'—समस्त विश्व का पोषण करने वाले । 'जप्य' – जप तथा उपासना करने के योग्य । 'जरादि शमनः' वार्धक्य-आदिकी पीड़ाको शान्त करने वाले । 'लोहितात्मा तनूनपात्'—भक्तोंके शरीरको न गिराने वाले रक्त वर्णसे युक्त अग्नि के स्वरूपमें स्थित । यह ये दोनों शब्द एक ही को बताने वाले हैं ।७९।

'वृहदश्व'—बड़े अश्वोंसे युक्त वाले । 'निभोयोनिः'—सभी के कारण होनेके कारण आकाशके भी कारण है । 'सुप्रतीक'–सुरम्य अवयवोंसे संयुक्त । 'तमिस्र हो'—अज्ञानके अन्धकार को दूर भगा देने वाले । (६२०) 'निदाघस्तपन'-ग्रीष्मके और सूर्यके स्वरूपमें स्थित । ये दोनों एक ही हैं । 'मेघ'—मेघके स्वरूपमें विद्यमान रहने वाले । 'स्वक्ष'–परम सुन्दर नेत्रों वाले । पर पुरकजय'–शत्रुओके पुरको जय करने वाले ।।८०।। 'सुखानिल' सुखप्रद वायुके समुत्पन्न करने वाले । 'सुनिष्पन्न'– इस परम सुन्दर जगत् को उत्पन्न करने वाले । 'सुरभिः शिशिरात्मकः'–अर्थात् अत्यन्त प्रसन्नता के प्रदान करने वाले शिशिर ऋतुके स्वरूप में स्थित । यहाँ दोनों एक ही हैं । वसन्तो माधव'–मकरन्दसे युक्त बसन्त ऋतु स्वरुप में स्थिर रहने वाले । 'ग्रीष्म' – समस्त रसोंके शोषण करने वाले ग्रीष्म ऋतुके स्वरूप में अवस्थित । 'नभस्य'–श्रावण मास में होने वाली वर्षा ऋतु के रूप में संस्थित । (६३०) 'बीज वाहन'–धान्यकी प्राप्ति कराने वाले शरद और हेमन्त ऋतुओं के स्वरूप में स्थित ।।८१।।

अङ्गिरागुरुरात्रेयो विमलो विश्वाहनः ।
पावनः पुरजिच्छक्रस्त्रैविद्यो नववारणः ।८२।
मनोबुद्धिरहङ्कारः क्षेत्रज्ञः क्षेत्रपालकः ।

जमदग्निर्जलनिधिर्विगालौ विश्वगालव: ।८३।
अघोरोऽनुत्तरो यज्ञ: श्रेष्ठो निःश्रेयसप्रद: ।
शैलो गगनकुन्दाभो दानवारिररिन्दम: ।८४।

'अङ्गिरा'—अंगिरा नामक ऋषि के स्वरूप में स्थित रहने वाले। 'गुरुरात्रेय:'—दत्तात्रेय के स्वरूप में स्थित गुरु । यहाँ ये दोनों शब्द एक ही शिव के नाम को प्रकट करने वाले हैं।'बिमल:'—मलसे रहित परम शुद्ध। 'विश्व वाहन:'—सम्पूर्ण जगत् के निर्वहन करने वाले। 'पावन:'--पापों का नाश कर पवित्र बना देने वाले। 'सुमतिर्विद्वान्'—श्रेष्ठबुद्धि वाले होने के कारण सभी कुछ के ज्ञाता। ये दोनों एक ही हैं। 'त्रैविद्य:'—ऋग्—यजु और साम—इन तीनों वेद विद्याओं के ज्ञाता। 'नरवाहन:'--यक्षराज कुबेर के रूप में स्थित ॥८२॥ 'मनोबुद्धि:'—मन के सहित बुद्धि स्वरूप । ( ६४० ) 'अहङ्कार:'—अहंकार नामक तत्व के रूप में स्थित रहने वाले। क्षेत्रज्ञ:—लिग शरीर स्वरूप क्षेत्र के ज्ञाता। 'क्षेत्र पालक:'— सिद्ध स्थानों की रक्षा करने वाले। जमदग्नि:'—जम-दग्नि नाम बाले ऋषि के रूप में स्थित। 'बल निधि:—समस्त शक्तियों के अधिष्ठान स्वरूप में स्थित। 'बिगाल.'—मोक्षरूपी अमृत का विशेष रूप से स्रवण करने वाले। 'विश्वागालव:'—संसार में गालव नाम वाले ऋषि के स्वरूप में स्थित ॥८३॥ 'अधीर:'--धीरता से रहित होकर अति अभयंकर। 'अनुत्तर:'—सबसे महान् अर्थात् जिनके आगे अन्य कोई भी बड़ा नहीं है। 'यज्ञ:'--ज्योतिष्टोम प्रभृति यज्ञों के स्वरूप वाले। (६५०) 'श्रेय:'—कल्याण स्वरूप वाले । 'निःश्रेयसां पथ-—समस्त कल्याणों के मार्ग स्वरूप। 'शैल:'—शिला से समुत्पन्न अर्थात् नर्मदा नदी में लिंगात्मक। 'गगन कुन्दाभ.'—गमन कुन्द के पुष्प के समान कान्ति वाले। 'दानबारि.'---दैत्य दानवों के संहारक। 'अरि—न्दम;'----अपने भक्तजन के शत्रुओं के नाशक ॥८४॥

रजनी जनकश्चारुर्निःशल्यो लोकशल्यधृक् ।
चतुर्वेदश्चतुर्भावश्चतुरप्रिय: ।८५।
आम्नायोऽथ समाम्नायस्तीर्थदेव: शिवालय: ।
बहुरूपो महारूप: सर्वरूपश्चराचर: ।८६।

न्यायनिर्मायिको नेयो न्यायगम्यो निरञ्जनः।
सहस्रमूर्द्धा देवेन्द्रः सर्वशास्त्रप्रभंजनः ॥८७

'रजनी जनकः'— कालरात्री रूपिणी शक्ति के उत्पादक। 'चारु विशल्यः'—दुःखों से रहित रखने वाली सूक्ष्म बुद्धि से युक्त। 'लोक कल्प भृक्'—लोकों की-सृष्टि पुष्टि आदि के धारण करने वाले । 'लोक शल्य-धृक्' ऐसा भी कहीं पाठान्तर प्राप्त होता है। यहाँ लोकों के दुःखों का हर्त्ता अर्थ होता है। 'चतुर्वेदः'—चारों वेदों का प्रादुर्भाव करने वाले। (६६०)॥ 'चतुर्भावः'-धर्म अर्थ आदि चारों भावों को प्रकट करने वाले ,चतुरश्चतुर प्रियः'—परम प्रवीण और कुशलों से प्रेम करने वाले। यहाँ दोनों एक ही नाम के बोधक हैं ॥८५॥ 'आम्नायः'—वेद स्वरूप। समाम्नायः:-वेद के भी प्रमाणभूत किम्बा वह जिससे सबके प्रमाण स्वरूप वेद का प्राकट्य है अथवा वेद के तुल्य। 'तीर्थ देव शिवालयः'—तीर्थों में स्थित देवों के कल्याण के स्थान। ,बहुरूपः'—असंख्य स्वरूप वाले । 'महारूपः'--महान् एवं पूज्य स्वरूप के धारण करने वाले। 'सर्व रूपः'—जगत् की समस्त वस्तुओं के स्वरूप वाले। 'चराचरः'—अस्थित लक्ष्मी के आश्रय स्वरूप ॥८६॥

'न्याय निर्मायिकों न्यायी'–सदा सत्पक्ष के निर्वाह करने वाले और नीति से युक्त। यहाँ दोनों एक ही नाम के बोधक हैं ॥(६७०)॥ 'न्याय गम्यः'—नीति से जानने के योग्य । 'निरन्तरः'—भेद से रहित। 'सहस्रमूर्धा--एक सहस्र अथवा असंख्य शिरों वाले। देवेन्द्रः--समस्त देवगण के स्वामी। 'सर्व शस्त्र प्रभंजनः' समस्त प्रकार के शस्त्रों के जोड़ने वाले ॥८७॥

मुंडी विरूपो विकृतो दंडी दानी गुणोत्तमः।
पिंगलाक्षो हि बव्हक्षो नीलग्रीवो निरामयः।८८
सहस्रबाहुः सर्वेशः शरण्यः सर्वलोकधृक्।
पद्मासनः परंज्योतिः पारम्पर्य्य फलप्रदः।।८९
पद्मगर्भो महागर्भो विश्वगर्भो विचक्षणः।
परावरज्ञो वरदो वरेण्यश्च महास्वनः ॥९०

मुण्डः'--लुंचित केशों वाले । 'विरूपः'--सबसे श्रेष्ठ रूप—लावण्य

वाले। 'विक्रान्त'--अत्यन्त महान् बल-विक्रम वाले। 'दण्डी'—काल दण्ड को धारणा करने वाले। 'शान्त'—दमनशील अर्थात् इन्द्रियोंको जीतने वाले। (६८०) 'गुणोत्तम'—श्रेष्ठ गुण-गण से युक्त। 'पिङ्गलाक्षः'—पिंगल वर्णके नेत्रों वाले। 'जनाव्यक्ष'—समस्त मनुष्योंके स्वामी। 'नीलग्रीव'—हलाहल महाविषको कण्ठमें रख लेने के कारण नीले रंग की गर्दन वाले। 'निरामयः'--समस्त रोगोंसे शून्य अर्थात् परम स्वस्थ ।८८। 'सहस्रबाहु'--एक सहस्त्र अथवा असंख्य भुजाओं वाले। सर्वेश'--सबके अधिपति। 'शरण्य' सबके रक्षक अर्थात् शरणागति में समागतके पालक। 'सर्वलोकधक'--भू प्रभृति समस्त लोकोंके धारणकर्त्ता।, पद्मासन' विद्यासनसे विराजमान अथवा हृदय कमलमें पद्मासनसे स्थित। (६९०) 'पर ज्योति--सर्वाधिक तेज वाले। 'परम्पार'--संसार दुःखसे अत्यन्त खिन्नोंको पार लगा देने वाले। 'परं फलम्'--परम पुरुषार्थ (मोक्षपद) स्वरूप ।८९।

'पद्मगर्भ'—समस्त संसार को अपने गर्भमें रखने वाले अथवा हृदय कमलकी कणिका में उपासकोंके ध्यानके लिये विराजमान। 'महागर्भः--महा वन्दनीय विराट् स्वरूप। 'विश्वगर्भ' सम्पूर्ण जगतको अपने गर्भ में रखने वाले। 'विचक्षणः'--विशेष रूपसे वेदादिके ज्ञान का कथन करने वाले। 'वरद'--भक्तोंको अभीष्ट वरदान देने वाले। 'बरेश'—वरदान के प्रदाताओंमें सर्वश्रेष्ठ (७००) (यहाँ श्री शिवके नामोंका यह सप्तम शतक समाप्त हो गया) 'महाबल' समस्त महा शक्तियोंके समुत्पादक ।९०।

देवासुरगुरुर्देवो देवासुरनमस्कृतः।
देवासुरमहामित्रो देवासुरमहेश्वरः ।९१।
देवासुरेश्वरो दिव्यो देव सुरमहाश्रयः।
देवदेवोऽनयोऽचिंत्यो देवतात्मात्मसम्भवः ।९२।
सद्योनिर्ह्यसुरव्याघ्रो देवसिंहो दिवाकरः।
विबुधाग्रवरः श्रेष्टः सर्वदेवोत्तमोत्तमः ।९३।

'देवासुर महाश्रयः' देवगण और असुर समूह के महान् आधार

स्वरूप से स्थित। देवासुर गुरुर्देव:'—देव और असुरों को उपदेश देने वाले वे भी ज्ञानदाता गुरु। यहाँ ये दोनों एक ही हैं। 'देवादिदेव:'—ब्रह्मादिक के भी उत्पन्न करने वाले देवों के आदि देव। 'देवाग्नि:'—अग्नि को प्रकाशवान् करने वाले। 'देवाग्निसुखद: प्रभु:'—देवगण को अग्नि के द्वारा सुख प्रदाता और स्वतन्त्र। ये दोनों एक ही शिव नाम को बताते हैं ॥९१॥ 'देवासुरेश्वर:'-देवगण और मसुर वर्ग के स्वामी। 'दिव्य:'-अलौकिक उत्तम स्वरूप वाले। 'नेवासुरमहेश्वर:'—देवगण और असुरों के परम पूजनीय प्रभु स्वरूप। 'देवदेवमय:'—देवताओं के पूज्य देव ब्रह्मादि स्वरूप वाले ॥(७१०)॥

'अचिन्त्य:'-ध्यान करने पर भी चिन्तन में न आने वाले। 'देव देवात्म सम्भव:'—ब्रह्मादिक देवों के भी देवता जिस ब्रह्मा से समस्त जीवों की सृष्टि हुई है ॥९१॥ 'सद्योनि:'-संसार की समस्त वस्तुओं के कारण। ,असुर व्याघ्र'—असुरों के लिने बाघ के तुल्य भयंकर प्रहारक। 'देवसिंह:-देवगण में सिंह के सदृश। विवाकर:—दिन के बनाने वाले सूर्य स्वरूप। 'विबुधाग्रवर श्रेष्ठ हैं शिव उन ब्रह्मासे भी श्रेष्ठ हैं।९२।९३।

शिवज्ञानरत: श्रीमांछिखी श्रीपर्वतप्रिय: ।
वज्रहस्त: सिद्धखड्गो नरसिंहनिपातन: ।९४।
ब्रह्मचारी लोकचारी धर्मचारी धनाधिप: ।
नन्दीं नन्दीश्वरोऽनन्तो नग्नवृत्तिधर: शुचि: ।९५।
लिङ्गाध्यक्ष: सुराध्यक्षो युगाध्यक्षो युगापहाँ ।
स्वर्धामा स्वर्गत: स्वर्गी स्वर स्वरमय स्वन. ।९६।

'शिवज्ञानरत:'—अपने स्वरूप के ज्ञान में सदा तत्पर। 'श्रीमासे'-त्रवर्ण सम्पत्ति से युक्त होने वाले ॥७२०॥ 'शिखि श्री पर्वत प्रिय:'—चूड़ाधारी कुमार कार्तिकेय के लिए श्री पर्वत से प्रेम करने वाले। यह कथा 'ज्योतिर्लिंग माहात्म्य' में देखनी चाहिए 'वज्रहस्त:'-हाथ में वज्र-व धारी इन्द्र के स्वरूप में स्थित। 'सिद्धिखड्गी'-समस्त सिद्धियों से समन्वितखड्गकोधारण करनेवाले।'नरसिंहनिपातन:'-शरभके रूपसेनृसिंहकाग

चूर-चूर करने वाले ॥९४॥ 'ब्रह्मचारी'—वेद में शील सम्पन्ना 'लोक चारी' —भूप्रभृति लोकों में विचरणशील। 'धर्मचारी'—धर्म के कार्य करने वाले। 'धनाधिप:'—समस्त प्रकार के धन वैभवों के स्वामी। 'नन्दी'--नन्दीश्वर नाम वाले अपने ही गण के स्वरूप में स्थित। 'नन्दी-श्वरूप नाम वाले अपने ही गण के स्वरूप में स्थित। 'नन्दीश्वर-'--नन्दियों के स्वामी ॥(७३०)॥ 'अनन्त:'--देश और काल के परिच्छेद से शून्य। 'नग्न व्रतधर:'—दिगम्बर रहने के वृत (नियम) को रखने वाले अर्थात् सब भूत वेष को धारण करने वाले। 'शुचि:'--सम्पूर्ण दोषों से हीन अर्थात् पुर्ण निर्दोष ॥९५॥ 'लिगाध्यक्ष:'—वाण आदि लिग (चिन्ह) रूप में सबके अध्यक्ष अथवा लिग रूप देह में अधिष्ठित। 'सुराध्यक्ष:' समस्त देवों के स्वामी। 'योगाध्यक्ष:' योग शास्त्र के प्रव-र्तक परमाचार्य। 'युगावह:' – सतयुग त्रेता आदि युग प्रभृति की सम-यानुसार प्राप्ति करने वाले। 'स्वधर्मा' - जगत् की रचना करने के अपने धर्म से युक्त। 'स्वर्गत:' स्वर्ग में निवास करने वाले। 'स्वर्ग स्वर:' स्वर्ग लोक में गमन वाले। 'स्वरमय:स्वन:' षडज ऋषभादि संगीत के सात स्वरों के समुत्पत्ति कारक ध्वनि वाले ॥ ९६॥

वाणाध्यक्षो बीजकर्त्ता कर्मकृद्धर्मसम्भव:।
दम्भो लोभोऽथ वै शम्भु: सर्बभूतमहेश्वर: ॥९७
श्मशाननिलयस्त्र्यक्ष: सेतुरप्रतिमाकृति:।
लोकोत्तरस्फुटो लोकस्त्र्यम्बको नागभूषण: ॥९८
अन्धकारिर्मद्वेषी विष्णकन्धरपातन:।
हीनदोषोऽक्षयगुणो दक्षारि: पूषदन्तभित् ॥९९

'वाणाध्यक्ष:'—बाणासुर के अधिपति। 'बीजकर्त्ता'—शुक्र के उत्पादक। 'धर्मकृद्ध र्मसम्भव:'--परम पुण्य करने वालों के धर्म का प्रादुर्भाव करने वाले 'दम्भ:'—अपने भक्तों की परीक्षा करने के लिये माया से विविध रूप धारण करने वाले। 'अलोभ:' लोभ से रहित। 'अर्थ-विच्छम्भु:'–वेदशास्त्र आदि धर्म के ज्ञाताओं को सम्भावना करने वाले 'सर्वभूत महेश्वर:'—समस्त प्राणियों के सबसे बड़े स्वामी ॥९७॥ 'श्मशाव निलय:'—समस्त मृत्युगत प्राणियों के महा अनिष्ठा स्वरूप महा द्रलय के नाशक स्थान में निबास करने वाले: 'त्र्यक्ष:'—तीन नेत्रों को धारण करने वाले ।(७३०)॥

'सेतु:'—इस संसार रूप सागर से तारने के लिए सेतु रूप। 'अप्रतिमाकृति:'—उपमा से शून्य आकृति वाले। 'लोकोत्तरस्फुटालोक:'—अति उत्तम आत्म-स्वरूप वाले जिसे नेत्रों के द्वारा ग्रहण किया जाता है। 'त्र्यम्बक:—तीन नेत्रों से युक्त। 'नागभूषण:' सर्पों के विविध भूषणों से भूषित जिनमें शेषनागादि प्रमुख सर्प भी हैं ॥९८॥ "अन्धकारि:'—अन्धक नामक दैत्य के मारने वाले। 'मखद्वेषी'—प्रजापति दक्ष के यज्ञ का विध्वंस करने वाले। 'विष्णु कन्धर पातन:'—दक्ष के यज्ञ में विष्णु के कन्धर का निपात कर देने वाले। 'हीनदोष:'विषमतादि दोषों से रहित। 'अक्षयगुण:'—नाशशून्य अनेक अद्भुत गुणगण से युक्त। (७६०)। 'दक्षारि:'—अपने श्वसुर दक्ष प्रजापति के शत्रु। 'पूषदन्तभित्' पूषा के दाँतों के तोड़ने वाले ॥९९॥

पूर्ण: पूरयिता पुण्य: सुकुमार: सुलोचन:।
सन्मार्गप: प्रियो धूर्त्त: पुणकीर्त्तिर नामय: ॥१००
मनोजवस्तीर्थकरो जटिलो नियमेश्वर:।
जीवितान्तकरो नित्यो वसुरेता वसुप्रद: ॥१०१
सद्गति: सिद्धद: सिद्ध: सज्जाति: खलकंटक:।
कलाधरो महाकालभूत: सत्यपरायण: ॥१०२

'पूर्ण:'– सम्पूर्ण कलाओं से युक्त। 'पूरयिता'—सबको अतुल सम्पति प्रदान कर पूर्ण बना देने वाले। 'पुण्य:'—स्मरण मात्र से पापों से छुटकारा देने वाले। 'सुकुमार:'—स्कन्द के सदृश सुन्दर पुत्र वाले। 'सुलोचन:'—सुन्दर नेत्रों वाले। 'सामगेय प्रिय:'—सामवेद का गायन करने वालों को अत्यन्त प्रिय लगने वाले। 'अक्रूर:'--क्रूरता से रहित। 'पुण्य कीर्त्ति:' पाप नाशक यश वाले। (७८०)। 'अनामय:'—व्याधियों से रहित ॥१००॥ 'मनोजव:'—भक्तों के दु:ख दूर करने के कार्य में मन के समान वेग वाले। 'तीर्थकर:'—शास्त्रों के प्रमाणों के निर्माता। 'जटिल:'—शिर पर सुन्दर जट जूट धारण करने वाले। 'जीवितेश्वर:'—समस्त प्राणियों को प्राणों का दान करने वाले स्वामी। 'जीवितान्तकरो नित्य:'-सब प्राणियों के संहारक तथा नित्य। 'वसुरेता:' सुवर्ण के वर्ण तुल्य वीर्य वाले। 'वसुपद:'—अपने भक्तों के विविध

रत्नों को प्रदाता ॥१०१॥ 'सद्गतिः'—प्राणियों को अव्यभिचारिणी अच्छी गति के प्रदान करने वाले अथवा ब्रह्मादि सन्तों के द्वारा प्राप्त होने वाले। यहाँ पर 'सन्तमेनं ततो विदुः'— इत्यादि श्रुति का वचन इस अर्थ को प्रमाणित करता है। 'संस्कृतिः— जगती तल के रक्षक करने वाली आकृति से युक्त (७६०)। 'सिद्धिः'—समस्त वस्तुओं में संचित रूप अथवा अत्यन्त फल रूप। 'सज्जातिः'—साधु लोगों की जाति को जन्म देने वाले। 'कालकण्टकः'—काल के भी वेधन करने वाले। 'कलाधरः' शिल्पादि चौंसठ कलाओं से युक्त। 'महाकालः'— काल के भी काल। भूत सत्य परायणः'— समस्त प्राणियों के परम आश्रय ॥१०२॥

लोकलावण्यकर्त्ता च लोकोत्तरसुखालयः।
चन्द्रसंजीवनः शास्ता लोकग्राहो महाधिपः ॥१०३
लोकबन्धुर्लोकनाथः कृतज्ञः कृत्तिभूषितः।
अनपायोऽक्षरः कान्तः सर्वशास्त्रभृतां वरः ॥१०४
तेजोमयो द्युतिधरो लोकमानी घृणार्णवः।
शुचिस्मितः प्रसन्नात्मा ह्यजेयो दुरतिक्रमः ॥१०५

'लोक लावण्य कर्ता—लोकों की सुन्दरता के निर्माता। 'लोकोत्तर सुखालयः'—सबसे उत्कृष्ट सुख- सौभाग्य को अपने अधीन रखने वाले। 'चन्द्र संजीवनः'--चन्द्र को संजीवन देकर लोक-पीड़ा के नाशक। 'शास्ता'—दुरात्माओं को शिक्षा देने वाले। (८००) यहाँ शिव के नामों का अष्टम शतक समाप्त हो गया। 'लोक गूढः' मानवों की बुद्धि रूपिणी गुहा के आश्रय होने कारण अप्रत्यक्ष। 'महाधिपः'—सबसे महान् स्वामी ॥१०३॥ 'लोकबन्धु'— लोकों के लिये बन्धु के तुल्य। 'कृत्य' जोकि श्रुति और स्मृति के स्वरूप में स्थित हैं, उसको हिताहित के रूप में उपदेश करने वाले। 'लोकनाथः'— चौदह भुवनों के ईश्वर। 'कृतज्ञः- प्राणियों के द्वारा किये हुये पुण्य और अपुण्य कर्मके ज्ञाता। कीर्ति- 'भूषणः'- यश रूपी भूषण से विभूषित। अनपायोक्षरः'- नाशरहित होने के कारण नित्य स्वरूप। यहाँ दोनों एक ही नाम को बताते हैं। 'कान्तः'- यमराज के भी नाशक। 'सर्वशस्त्र भृतां वरः'- समस्त शस्त्रधारियों में अति श्रेष्ठ ॥१०४॥ 'तेजोमयो द्युतिधरः'- अतिशय तेज की कान्ति के धारण करने वाले। (८१०)

'लोकानामग्रणी:'—सब लोकों में परम श्रेष्ठ। अणु:'—अत्यन्तसूक्ष्म स्वरूप। यहाँ 'एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्य:'—इत्यादि श्रुति बचन है जो इस अर्थ वाले नाम को बताता है। 'शुचिस्मित:'—मन्द हास से युक्त। 'प्रसन्नात्मा'—प्रसाद युक्त स्वभाव वाले। 'दुर्जेय:,—महा—बलबान् शत्रुओं के द्वारा भी न जीते जाने वाले। 'दुरतिक्रम:'—दुख से भी अतिक्रमण के अयोग्य अर्थात् भय के कारण सूर्यादि को भी भीति देने वाले। यहाँ 'भयादस्माद वात: पवते भयात्तपति: सूर्य भया—दिन्द्रश्चाग्नश्च मृत्युर्धावति पर्जन्य:'—इत्यादि श्रुति का वाक्य प्रमाण है ॥१०५॥

ज्योतिर्मयो जगन्नाथो निराकारो जलेश्वर: ।
तुम्बवीणो महाकोप: विशोक: शोकनाशन: ॥१०६
त्रिलोकपस्त्रिलोकेश: सर्वशुद्धिरधोक्षज: ।
अव्यक्तलक्षणो देवो व्यक्तोऽव्यक्तो विशांपति: ॥१०७
पर: शिवो वसुर्नासासारो मानधरो मय: ।
ब्रह्मा विष्णु: प्रजापालो हंसो हंसगतिर्वय: ॥१०८

'ज्योतिर्मय:'— तेज के पुंज। 'जगन्नाथ:'-अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों के अधीश्वर। 'निराकार:'- बिना आकार वाले अथवा निर्गुण स्वरूप। 'जलेश्वर:'- भौतिक जल अथवा सुर नदी भागीरथी के स्वामी। (८२०)। तुम्बवीण:' तुम्बी फल की निर्मित वीणा से युक्त। 'महाकोप:'- सृष्टि के सहार करने की बेला में महान् क्रोध करने वाले। 'शोकनाशन:'- भक्तों के शोक नाश करने वाला ॥१०६॥ 'त्रिलोकप:-त्रिभुवनों के पालक। त्रिलोकेश:'- त्रिभुवन को अपनी आज्ञा से कर्मों में प्रवृत्त कराने वाले प्रभु। 'सर्वशुद्धि:'- समस्त प्राणियों की शुद्धि करने वाले। 'अधोक्षज:'- इन्द्रिय जन्य ज्ञान को नीचे पतित करने वाले। 'अव्यक्त लक्षणो देव:'—अस्पष्ट चिन्ह वाले तेज पुंज के स्वरूप में अवस्थित देव। यहाँ दोनों एक ही के बोधक हैं। 'व्यक्ताव्यक्त:'—साकार स्वरूप में गुण- उपाधि व्यक्त होते हुये भी निर्गुण निराकार रूप होने से अव्यक्त। (८३०)। 'विशांपति:'—समस्त प्रजा के पालक स्वामी ॥ १० ॥ 'वरशील:'—सर्वोत्तम शीलयुक्त किम्बा

श्रेष्ठ शील के दाता। 'वरगुण:'—सर्वश्रेष्ठ गुण-गण से अलंकृत। 'मारो-मानधन:' अत्यन्त बल वाले और दुष्टों के नाश करने के मान को धन समझने वाले। यहाँ दोनों एक ही हैं। 'मय:'—सुख के स्वरूप में स्थित। 'ब्रह्मा'—अपनी विभूति रूप चतुरानन के स्वरूप में स्थित करने वाले। 'विष्णु: प्रजापाल:'—व्यापक होते हुए प्रजा का शासन करने के कारण विष्णु स्वरूप में स्थित। ये दोनों एक ही नाम के बोधक हैं। 'हस:'—अज्ञान के नाश करने वाले परमात्मा के स्वरूप में विराजमान। 'हँस-गति:'—योगिजन की गति अर्थात् उद्धारक। 'वय:'—पक्षी के स्वरूप में स्थित। यहाँ 'एक: सुपर्ण: स समुद्रमाविवेश स इदं विश्वं भवन विचष्ठे द्वा सुपर्णा'—इत्यादि श्रुति वचन प्रमाण है ॥(८४०)॥१०८॥

वेधाविधाता धाता च सृष्ठा हर्त्ता चतुर्मुख.।
कैलासशिखरावासी सर्वावामी सदागति.।१०९
हिरणयगर्भो द्रुहिणो भूतपालोऽथ भूपति:।
सद्योगी योगविद्योगी वरदो ब्रह्माणप्रिय:॥ ११०
देवप्रियो देवनाथो देवकी देवचिन्तक:।
विषमाक्षो विरूपाक्षो वृषदो वृषवर्द्धन.॥ १११

'वेधा विधाता धाता'—शिव इस जगत् की उत्पत्ति करने के कारण वेधा नाम वाले, सांसारिक मानवों के कर्म तथा उनके फल का दान करने के कारण विधाता कहे जाते हैं और विविध रूप से समस्त जगत् को धारण करने के कारण धाता हैं। यहाँ ये तीनों शब्द एक ही नाम के बोधक होते हैं। 'सृष्टा' संसार को उत्पन्न करने वाले। 'हर्त्ता'—जगत् के संहारक। 'चतुर्मुख:'—हिरण्य गर्भ के स्वरूप से अवस्थित कैलासशिखरवासी'—कैलास नामक गिरि की चोटी पर निवास करने वाले। 'सर्वावासी:'—सब में अन्तर्यामी स्वरूप से वास करने वाले। सदागति:'—सब जीवों को गति देने वाले ॥१०९॥

'हिरण्य गर्भ:'—हिरण्य गर्भ को उत्पन्न करने वाले किम्बा हिरण्य-मय में व्याप्त होने से हिरण्यगर्भ अथवा ब्रह्मा के स्वरूप में अपनी ही आत्मा से स्थित। यहाँ 'हिरण्यगर्भ' समवर्त्ताग्रे:—इत्यादि श्रुति वचन उक्तार्थ को प्रमाणित करता है। द्रुहिण:'—ब्रह्मा के स्वरूप में

स्थित। 'भूतपालः'—प्राणियों के पालक ॥ (८५०) ॥ 'भूपतिः'—भूमि के स्वामी। 'सद्योगी'---सत्कर्मों की योजना करने वाले। 'योग-विद्योगी'--योग के पूर्ण ज्ञाताओं को भी योग में प्रवृत्त कराने वाले। 'वरदः'--प्राणियों को वरदान देने वाले। 'ब्राह्मणप्रियः'-- विप्रों पर अत्यधिक प्यार करने वाले किम्बा विप्रों को प्रिय लगने वाले ॥ ११० ॥ 'देवप्रियः'--देवगण के प्यारे अथवा देवों पर प्यार करने वाले। 'देवनाथः'---देवगण के स्वामी।

'देवज्ञः'---देवों को ज्ञानी बनाने वाले। 'देव चिन्तकः'--देवताओं के द्वारा चिन्तित होने वाले। 'विषमाक्षः'--विषम अर्थात् तीन नेत्र वाले। (८६०) 'विशालाक्षः'--बड़े नेत्रों वाले। 'वृषदो वृष वर्द्धनः'—उपदेशक के द्वारा धर्म के वर्धक तथा जिनसे धर्म समृद्ध होता है। यहाँ दोनों एक ही हैं ॥ १११ ॥

निर्ममो निरहङ्कारो निर्मोही निरुपद्रवः।
दर्पहा दर्पदो दृप्तः सर्वर्तु परिवर्त्तकः ॥११२
सहस्रार्चिर्भूतिभूषः स्निग्धाकृतिरदक्षिणः।
भूतभव्यभवन्नाथो विभवो भूतिनाशनः ॥११३
अर्थोऽनर्थो महाकोशः परकार्यैकपण्डितः।
निष्कंटकः कृतानन्दो निर्व्याजो व्याजमर्दनः ॥११४

'निर्ममः'—ममता के भाव से शून्य। 'निरहङ्कारः'—अहङ्कार से रहित। 'निर्मोहः'—बिना मोह वाले। 'निरुपद्रवः'—उपद्रवों से रहित। 'दर्पहा दर्पदः'—सबके अभिमान का हनन करने वाले तथा शत्रुओं के दर्प के दलनकर्त्ता। ये दोनों एक ही हैं। 'दृप्तः'—अपने ही आत्मा के सुधार-सास्वाद से सदा परम प्रसन्न। 'सर्वर्तु परिवर्त्तकः'—समस्त ऋतुओं के परिवर्तनकर्त्ता ॥ १२ ॥ 'सपत्नजित्'—अनन्त असंख्य शत्रुओं पर जय प्राप्त करने वाले। (८७०) 'सहस्रार्चिः'—असंख्य दीप्तियों से युक्त। 'स्निग्ध प्रकृति दक्षिणः'—स्वाभाविक स्नेह के कारण कुशल एवं सरल। 'भूत भव्य भवन्नाथः'—त्रिकाल के स्वामी। 'प्रभवः'—संसार को अकृष्टता से उत्पन्न करने वाले। 'भूति नाशनः'—शत्रुओं की सम्पत्ति के नाशक ॥११३॥ 'अर्थः'—सबके द्वारा प्राथनीय। 'अनर्थः'—सब प्रकार के प्रयोजनों से रहित। 'महाकोशः'—महान् धन सम्पन्न।

परकार्येकपण्डित:'—मोक्ष प्रदान करने के कार्यमें महापण्डित। 'निष्कण्टक;'—कामादि क्षुद्र शत्रुओं से रहित। (८८०) कृताधुन्द:'—अविच्छिन्न परमानन्द से युक्त। 'निर्व्याजो व्याज मर्दन:'—स्वयं कपट के दूषित भाव से दूर रहते हुए अन्य के कपट के नाशक। ये दोनों एक ही हैं ॥ ११४॥

सत्त्यवान्सात्त्विक: सत्य: कृतस्नेह: कृतागम: ।
अकम्पितो गुधाग्रहो नैकात्मा नैककर्मकृत् ॥११५
सुप्रीत: सुखद: सूक्ष्म: सुकरो दक्षिणानिल: ।
नन्दिस्कन्ध धरो धुर्य्य: प्रकट: प्रीतिवर्धन: ॥ ११६
अपराजित: सर्वसहो गोविन्द: सत्त्ववाहन: ।
अधृत: स्वधृत: सिद्ध: पूतमूर्तिर्यशोधन: ॥ ११७

'सत्त्ववान्:'- शौर्य वीर्यादि गुणों से युक्त। 'सात्त्विक:'— सत्त्व गुण की प्रधानता रखने वाले। 'सत्य कीर्त्ति:'—वास्तविक कीर्ति से युक्त। 'स्नेह कृतागम:'—अपने भक्तोंपर अमित स्नेह होने के कारण उनके हित के लिये ही शास्त्रों का प्रकाश करने वाले। 'अकम्पित:'—कम्पसे रहित अर्थात् निश्चल। 'गुणग्राही'—अपने भक्तजनों के सामान्य गुणों को भी आदर से ग्रहण कर कृपा करने वाले। 'नैकात्मा नैक कर्मकृत्'-अनेक स्वरूपों से युक्त तथा समस्त कर्मों के कर्त्ता ॥११५॥ सुप्रीत;-श्रेष्ठ प्रीति से युक्त रहने वाले। 'सूक्ष्म:'—अत्यन्त सूक्ष्म स्वरूपसे सब में व्याप्त रहने वाले। यहाँ सर्वगतं सुसूक्ष्मम्: इत्यादि श्रुति वाक्य इस कवितार्थ में प्रमाण हैं। 'सुकर:'- भक्तों को वरदान देने के कारण सुन्दर कर (हाथ) वाले। 'दक्षिणानित:'—आनन्द करने के कारण मलयाचल से समात वायु के स्वरूप में अवस्थित।

'नन्दिस्कन्धधर:'—नन्दी के कन्धे पर विराजमान। धुर्य:—समस्त प्राणियों के जन्म प्रभृति लक्षणों को धारण करने वाले। प्रकट;—सूर्यादि के स्वरूप से सबको प्रत्यक्ष दर्शन देने वाले। यहाँ पर—उतैन गोपा अदृशान्ना दहार्य—यह श्रुति का वाक्य है जो उक्तार्थ का समर्थन करता है। 'प्रीति वर्द्धन:'—भक्तों के प्रेम को बढ़ाने वाले ॥११६॥ 'अपराजित:'—शत्रुओं से कभी भी न हारे जाने वाले।

'सर्वसत्त्व:'—समस्त प्राणियों का उद्भव करने वाले। (९००) यहाँ श्री शिव के नाम का नवम शतक समाप्त हो गया है।)'गोविन्द:'—स्वर्ग अथवा गो-भक्तों को देने वाले। 'सत्त्व वाहन:'—मोक्ष के उपयोगी 'पराक्रम के प्रदाता। 'स्वधृत:'—अपनी आत्मा से धारण किये हुए। 'अधृत:'—अनन्य आधार। 'सिद्ध:'—समस्त प्रकार की सिद्धियों से पूर्ण।

'पूतमूर्त्ति:'—पवित्र एवं विशुद्ध मूर्ति वाले। 'यशोधन:'—यश रूपी धन से सम्पन्न ॥११७॥

बाराह श्रृङ्गधृक् श्रृङ्गी बलवानेकनायक: ।
श्रुतिप्रकाश: श्रुतिमानेकबन्धुरनेक धृक् ॥ ११८
श्रीवत्सल:, शिवारम्भ: शान्तभद्र: समो यश: ।
भूशयो भूषणो भूतिर्भूतिकृद् भूतभावन: ॥ ११९
अकपो भक्तिकायस्तु कालहानि कालविभु: ।
सत्यव्रती महात्यागी नित्य: शान्ति परायण: १२०

'वाराह श्रृङ्ग धृक्छृङ्गी'—वाराह का दन्त शिखर तथा श्रृङ्ग धारण करने वाले श्रृङ्गी। ये दोनों एक ही नाम को व्यक्त करते हैं। 'बलवान्'—सब प्रकार की शक्तिसे युक्त। 'एक नायक:'—अद्वितीय स्वामी ॥९१०॥ 'श्रुति प्रकाश:'—वेदों के द्वारा प्रकाशित। यहाँ-तन्त्वौपनिषदं पुरुष पृच्छामि' इत्यादि श्रुति वाक्य इसको प्रमाणित करता है।

'श्रुतिमान्'—सर्वदा वेदों से युक्त। 'एकबन्धु:'—अद्वितीय बन्धु। 'अनेककृत्'—अपने आपके स्वरूप को अनेक बना लेने वाले। यहाँ पर 'बहुस्यां प्रजायेति तदात्मानं स्वयम् कुरुत' इत्यादि वेद बचनसे पुष्टि होती है ॥११८॥ 'श्री वत्सल: शिवारम्भ:'—लक्ष्मी के प्रिय विष्णुके मंगल के लिये आरम्भ करने वाले। 'शान्त भद्र:'—सत्पुरुषों के मङ्गल के कर्त्ता। 'समोयश:'—समस्त प्राणियों में समान किम्बा सब ऐश्वर्य लक्ष्मी के सहित यश वाले। यहाँ दोनों शब्दों द्वारा एक ही शिव का नाम बताया गया है। कहीं 'समज्जस:'—ऐसा पाठान्तर दिखलाई देता है। 'भूशय:'—भूमि में शयन करने वाले। 'भूषण:'—सबको भूषित बनाने वाले। 'भूति:'— समस्त सम्पत्तियों के स्वरूप में स्थित। (९२०)

'भूतकृत्'—समस्त प्राणियों की उत्पत्ति करने वाले। 'भूतवाहनः'—सम्पूर्ण जीवों का यथातथा निर्वाह करने वाले ॥११६॥ 'अकम्प;'—कम्प अर्थात् चञ्चलता से रहित स्थिर स्वरूप में स्थित। 'भक्तिकायः'—भक्तिरूपी काया के धर्त्ता। 'कालहा'—सबको भक्षण कर जाने वाले महाबली काल के भी नाशक। 'नीललोहितः'—कण्ठ में नीलवर्ण होने पर स्वयं वर्ण वाले। 'सत्यव्रत महात्यागी'—सत्यव्रत से सम्पन्न तथा समस्त पुरुषार्थों को देकर अत्यन्त त्याग करने वाले। नित्य शान्ति परायणः'—त्रिकाल में अवाध्य शान्ति के आगार ॥१२०॥

परार्थबृत्तिर्वरदो विरक्तस्तु विशारदः।
शुभदः शुभकर्त्ता च शुभनामा शुभः स्वयम् ॥१२१
अनर्थितो गुणग्राही ह्यकर्त्ताकनकप्रभः।
स्वभावभद्रो मध्यस्थः शत्रुघ्नोविघ्ननाशनः॥१२२
शिखण्डी कवची शूली जटी मुण्डी च कुण्डली।
अमृत्युः सर्वदृक् ।सहस्तजोराशिर्महामणिः ॥१२३

'परार्थ बृत्तिर्वरदः'—प्राणियों को परार्थ वरदान देने वाली वृत्ति से युक्त माया के आवरण को खण्डित करने वाले अथवा वरदाता। यहाँ दोनों एक ही के बोधक हैं। यहाँ पर 'तत् सृष्ट्वा तदेवानु प्राविशत्' इत्यादि श्रुति का वाक्य प्रमाण है। अथवा भक्तों के हृदय में सर्वदा प्रवेश की इच्छा रखने वाले ॥(६३०)॥ 'विशारद;—समस्त विद्याओं की कलाओं में नितान्त निपुण। 'शुभदः'—अपने भक्तों को शुभ का दान करने वाले। 'शुभ कर्त्ता' भक्तों के कल्याण के उत्पादन करने वाले। 'शुभ नामा शुभः'—शुभ नाम के धारण करने वाले होने के कारण स्वयं भी परम कल्याण से सम्पन्न। यहाँ दोनों शब्द एक ही के बोधक हैं ॥१२१॥ 'अनर्थितः'—याचना से रहित रहने वाले। 'अगुणः'—गुण रहित अर्थात् निराकार स्वरूप। 'साक्षी ह्यकर्त्ता'—इस समस्त चराचर जगत् के द्रष्टा होने के कारण अकर्त्ता हैं और मायाकी उपाधि से युक्त होने के कारण ईश्वर को जगत् का कर्त्ता होना माना जाता है। अतः ईश्वर स्वयं कर्त्ता नहीं है। यहाँ दोनों एक ही के बोधक हैं। 'कनक प्रभः—स्वयं

के तुल्य दिव्य एवं ज्वलन्त कान्तिके धारण करने वाले। 'स्वभाव भद्रः—स्वकीय भक्तोंकी भावनाके कारण ही मंगल स्वरूप अथवा मंगलों के दाता। 'मध्यस्थः'—ब्रह्मा और विष्णुके मध्यमें संस्थित। (९४०)। 'शीघ्रगः'–निज भक्तोंके कार्य सम्पादनके करनेके लिये शीघ्रतासे गमन करने वाले। 'शीघ्रनाशना'—भक्तोंके दुःखोंको अति शीघ्र नाश कर देने वाले ॥१२२॥ 'शिखण्डी, कवची, शूली चूड़ा, कवच और त्रिशूल धारण करने वाले। यहाँ तीनों शब्द एक ही नामका बोध कराते हैं।

'जटी, मुण्डी, कुण्डली'- शिरपर जटा-जूटसे युक्त, मुण्डित शिर वाले और सर्पोंके कुण्डल धारण करने वाले। तीनों शब्द यहाँ एकही शिव नाम के बोधक हैं। 'अमृत्युः'—मौतसे रहित रहने वाले। 'सर्वदृक् सिंहः'–सबके द्रष्टा तथा दुष्टोंके संहार करने में सिंहके स्वरूप वाले। यहाँ ये दोनों एकही नामके बोधक हैं। 'तेजो राशिर्महामणिः'–तेजका स्वरूप होने के कारण महान्मणि कौस्तुभ आदिके रूप वाले। यहाँ दोनों एक हैं ॥१२३॥

असंख्येयोऽप्रमेथात्मा वीर्य्यवान् वीर्यकोविदः।
वेद्यश्च वै वियोगात्मा परावरमुनीश्वरः ॥१२४
अनुत्तमो दुराधर्षो मधुरः प्रियदर्शनः।
सुरेशः स्मरणः शर्व शब्दः प्रतपतां वरः ॥१२५
कालपक्षः कालकालः सुकृती कृतवासुकिः।
महेष्वासो महीभर्त्ता निष्कलङ्को विश्रृङ्खलः ॥१२६

'असंख्येयः प्रमेयात्माः'—अपार एवं अपरिच्छेद्य स्वरूप वाले। 'वीर्य वान्वीर्य कोविदः'—वीर्य सम्पन्न तथा समस्त पराक्रमोंमें परम प्रवीण। वेद्यः'–मुक्तिके इच्छुक पुरुषोंके द्वारा जानने योग्य ॥ (९५०) ॥ वियो— गात्मा'–विशिष्ट योगसे युक्त आत्मा अर्थात् स्वरूप वाले। 'परावर मुनी— श्वरः' पर अवर और मुनिगणके भी ईश्वर।१२४। अनुत्तमो दुराधर्षः' - सबसे उत्तम अर्थात् परम श्रेष्ठ और असह्य तेजयुक्त जिसके तेजको कोई भी आसानीसे सहन नहीं कर सकता है। 'मधुर प्रिय दर्शनः'—परमसौम्य एवं मधुर स्वरूप वाले तथा सबको प्रिय दर्शन वाले। 'सुरेशः'–देवगणके

स्वामी । 'शरणम्'–सम्पूर्ण जगत् की रक्षा करने वाले । 'पर्व:'–विश्वके स्वरूप वाले विराजमान । 'शब्द ब्रह्म सतां गतिः' वेदके स्वरूपमें संस्थित तथा साधु पुरुषों की गति अर्थात् उद्धारक । यहां दोनों एकही हैं ॥१२५॥ टकालपक्ष:'—सृष्टिकी रचनादि के कार्य में-कालकी सहायता वाले । 'कला-कारी'—सबके उत्पादक कालको उत्पन्न करने वाले । (९३०) 'कङ्कणीकृत वासुकि:—वासुकि सर्पको अपना कङ्कण बना लेने वाले । 'महेश्वास:'—अक्षय महान् धनुष के धारी । 'महीभर्त्ता'—इस समस्त जगत् के धारण करने वाले । 'निष्कलङ्क:'—अविद्याके दोषसे रहित । 'विशृ—ङ्खल:'— मायाके बन्धनसे मुक्त ॥१२६॥

द्युतिमणिस्तरणिर्धन्यः सिद्धिदःसिद्धिसाधनः ।
विश्वतः सम्द्रवृत्तस्तु व्यूढोरस्को महाभुजः ॥१२७
सर्वयोनिर्निरातङ्को नरनारायणप्रियः ।
निर्लेपो यतिसङ्गात्मा निर्व्यङ्गो व्यङ्गनाशनः ॥१२८
स्वतः स्तुतिप्रियः स्तोताव्याप्तमूर्तिनिराकुलः ।
निरवद्यमयोपायो विद्याराशिश्च सत्कृतः ॥१२९

'द्युमणि स्तरणि'—सूर्यके स्वरूपमें स्थित होकर संसाररूपी सागरसे तारने वाले । 'धन्य:'— परम कृतत कृय । 'सिद्धिद: सिद्ध साधन:'-अणिमा महिमादि अष्ट सिद्धियोंके प्रदाता होनेके साधनों द्वारा समस्त पुरुषार्थों के प्रदान करने वाले । ये दोनों एक ही हैं । 'विश्वत: सवृत:'–सब ओरसे मायाके द्वारा आच्छादित स्वरूप वाले । 'स्तुल्या'—देव, दनुज और मानवों द्वारा स्तुति करनेके योग्य ॥९७०॥ 'व्यूढोरस्क:'–परम विस्तृत वक्ष:स्थल वाले । 'महाभुज:'—लम्बी भुजाओं से युक्त ॥१२७॥ 'सर्वयोनि:'—सम्पूर्ण उत्पन्न करनेके स्थल तथा कारण । 'निरातङ्क:' सांसारिक व्याधि अथवा लौकिक सन्तापसे रहित । 'नर:नारायण प्रिय:'—नर-नारायण मुनियों पर अतिशय प्यारकरने वाले । 'नर्लेप: निष्प्रपञ्चात्मा'-कर्मके बन्धनोंसे विमुक्त होते हुक पञ्चभूतादिके समुदाय स्वरूप प्रपञ्चसे शून्य शरीके धारण करने वाले । यहाँ ये दोनों एकही शिवनामके प्रकाशक हैं । 'निर्व्यंग:'—विशिष्ट अङ्गयुक्त प्राणियोंके उत्पादक । 'व्यङ्गनाशन:'— व्यंग कर्मोंके नाश करने

वाले ॥११८॥ 'स्तवा:'-स्तवन करने के योग्य। 'स्तव प्रिय:'-स्तुति से प्रेम (प्यार) करने वाले।९८०। 'स्तोता'-प्रेम पूर्वक भक्तों के द्वारा स्तुत होने वाले। 'व्यास मूर्त्ति:'-व्यास महर्षि की मूर्ति के स्वरूप में विराजमान। निरंकुश:-मायास्वरूप अंकुश से शून्य। 'निरवद्यमयोपाय:'-अनिन्द्य स्वधन स्वरूप मोक्ष से सम्पन्न। 'विद्या राशि:'-समस्त विद्याओं के समूहके स्वरूप में संस्थित। 'रस प्रिय:' भक्ति रस पर प्यार करने वाले ॥१२९॥

प्रशान्तबुद्धिरक्षुण्ण: संग्रहो नित्यसुन्दर:।
वैयाघ्रधुर्यो धात्रीश: शाकल्य: शर्वरीपति: ॥१३०
परमार्थगुरुर्दत्त: सूरिराश्रितवत्सल:।
सोमो रसज्ञो रसद: सर्वसत्वावलम्बन: ॥१३१
एवं नाम्नां सहस्रेण तुष्टाव हि हरं हरि:।
प्रार्थयामास शम्भुं वै पूजयामास पंकजै: ॥१३२

'प्रशान्त बुद्धि: - परम शान्त एवं सौम्य बुद्धि वाले। 'अक्षुण्ण:'— दूसरों के द्वारा तिरस्कृत न होने वाले। 'सग्रह:'-भक्तजनों के संग्रह करने वाले। 'नित्य सुन्दर:' सर्वदा सुन्दर दिखाई देने वाले ॥९९०॥ 'वैयाघ्र-धुर्य:'-बाघम्बर को सदा धारण करने वाले। 'धात्रीश:'-समस्त भूमण्डल के अधीश्वर। 'शाकल्य:'-शाकल्य नामक ऋषि के स्वरूप में स्थिति करने वाले। शर्वरी पति:'-रात्रियों के सर्वेश्वर ॥१३०॥ 'परमार्थ गुरु:'-तापक मन्त्र का उपदेश करते हुए मुक्ति पद प्राप्त कराने वाले गुरु। 'दृष्टि:'-चक्षु के अधिष्ठाता देवता के स्वरूप वाले। 'शरीराश्रित वत्सल:'-शरीरधारी जीवों पर अतिशय दया करने वाले। 'सोम:'—उमाके सहित सर्वदा विराजमान। 'रसोज्ञपक:'-हलाहल महाविषके स्वादके ज्ञाता तथा वीर्य के प्रदान करने वाले। 'सर्वसत्वावलम्बन:'-संसार के समस्त प्राणियों के आश्रय भूत ॥१०००॥ यहाँ श्री शिवके एक सहस्र नामोंका वर्णन समाप्त होता है ॥१३१॥ इस तरह इन उक्त शिवके सहस्रनामों के द्वारा भगवान् विष्णुने शिवकी स्तुतिकी और पद्म दलोंसे अर्चना करके उनकी प्रार्थना की ॥१३२॥

## ।। शिव सहस्रनाम स्तोत्र का फल ।।

श्रुत्वा विष्णुकृतं दिव्यं परनामविभूषितम् ।
सहस्रनाम स्वस्तोत्र प्रसन्नोऽभून्महेश्चरः ।१।
परीक्षार्थं हरेरीशः कमलेषु महेश्वरः ।
गोपयामास कमलं तदैकं भुवनेश्वरः ।१।
पंकजेषु तदा तेषु सहस्रेषु बभूव च ।
न्यूननेकं तदा विष्णुर्विकलः शिवपूजने ।३।
हृदा विचारितं तेन कुतो वै कमलं गतम्
यातं यातु सुखेनैव मन्नेत्रं कमलं न निम् ।४।
ज्ञात्वेति नेत्रमुद्धृत्य सर्वसत्वावलम्बनात् ।
पूजयामास भावेन स्तवयामास तेन च ।५।
ततः स्तुतमथो दृष्ट्वा तथाभूत हरो हरिम् ।
मामेति व्यापरन्ननेव प्रादुरासांज्जगद्गुरुः ।६।
तस्मादवततारा‌‌शु मंडलात्पार्थिवस्य च ।
प्रतिठितस्य हरिणा स्वलिंगस्य महेश्वरः ।७।

सूतजी ने कहा—उस समय विष्णु द्वारा निर्मित सुन्दर नामों से विभूषित अपने सहस्रनाम नाम स्तोत्रका श्रवण कर शिवको परम प्रसन्नता हुई ।।१।। समस्त लोकों के स्वामी महेश्वर ने विष्णु भगवान्‌की परीक्षा करने के लिए उन सहस्र कमलों में से एक कमल को छिपा लिया ।।२।। शिव समर्चनके लिए लायेगये सहस्र कमलोंमें जब एक कमल कम हुआ तो विष्णु भगवान् पूजाकी साङ्ग सम्पूर्णता के अभावसे पहिले कुछ व्याकुल हुये और सोचाकि एक कमल कहाँ गया ? यदि कम है तो रहे उसकी पूर्तिके लिये मेरा नेत्ररूपी कमल उपस्थित है ।।३-४।। भगवान् विष्णु ने ऐसा जानकर तुरन्त अपना नेत्र उखाड़ डाला और विविध सत्व के अवलम्ब शिव का स्वभाविक रूप से पूजन एवं स्तवन किया ।।५।। इस प्रकार से विष्णु को स्तवन करते हुए देखकर जगत्‌के गुरु महेश्वर ने ऐसा मत करो··ऐसा मत

करो।' यह कहके हुए समक्ष में अपना आविर्भाव किया।६।भगवान् विष्णुके द्वारा प्रतिष्ठित अपने पार्थिव लिंगसे मण्डल शम्भु शीघ्रही प्रकट हो गये।७।

यथोक्तरूपिणं शम्भुं तेजोराशिसमुत्थितम्।
नमस्कृत्य पुरः स्थित्वा स तुष्टाव विशेषतः।८।
तदा प्राह मादेवः प्रसन्नः प्रहसन्निव।
सम्प्रेक्ष्य कृपया विष्णुं कृतांजललिपुटं स्थितम्।९।
ज्ञातं मयेदं सकलं तव चित्तेप्सितं हरे।
देवकार्य्यं विशेषेण देवकार्य्यरतात्मनः।१०।
देवसार्य्यस्य सिद्धयर्थं दैत्यनाशाय चाश्रमम्।
सुदर्शसाख्यं चक्रं वै ददामि तव शोभनम्।११।
यद्रूपं भवता दृष्टं सर्वलोकसुखावहम्।
हिताय तव देवेश धृतं भावय तद्द्ध्रुवम्।१२।
रणाजिरे स्मृतं तद्वै देवानां दुःखनाशनम्।
इदं चक्रमिदं रूपमिदं नामसहस्रकम्।१३।
ये श्रृण्वन्ति सदा भक्त्वा सिद्धिः स्यादनपाथिनो।
कामनां सकलां चैवं प्रसादान्मम सुव्रत।१४।

शास्त्रमें लिखेहुए स्वरूपमें स्थित परमोज्ज्वल तेजके पुञ्ज समक्षमेंप्रकट हुए शिवका दर्शन कर विष्णु ने हाथ जोड़कर नमस्कार किया और फिर विशेष रूपसे उनकी स्तुति करनेमें प्रवृत्त होगये।८। उस समय परमप्रसन्न शिव हाथजोड़कर समक्षमें भगवान् विष्णुको देखकर हंसते हुए कहने लगे। ।९। शिवने कहा–हे विष्णो ! आपके मनमें जोभी कुछ विचारहै वह मैंने सब समझ लिया है तुत इस समय देवगणके कार्य उत्पादन में तत्पर होते हुए उनका समस्त कार्य पूरा करनेके इच्छुक हो ।१०। देवगण के कार्योंकी सिद्धि के लिये और बिना श्रम के दैत्योंका संहार करने के लिये मैं प्रसन्न होकर आपको 'सुदर्शन' नाम वाला परम शोभन चक्र देता हूँ ॥११॥ हे देवेश ! हे विष्णु ! आपने समस्त लोकों का सुखदायक जो स्वरूप देखा है उसका निश्चय ही ध्यान करो। इससे आपका परम हित होगा ॥१२॥

रणभूमि में यदि उस रूपकाका ध्यानकिया जावेतो देवताओंका सम्पूर्णदुःख दूर हो जाता है । यह सुदर्शनचक्र यह रूप और सहस्रनाम स्तोत्र महान् फल देने वाले हैं ॥१३॥ हे सुव्रत ! जोभी कोई पुरुष दृढ़ भक्तिके साथ इस स्तोत्रका श्रवण किया करते हैं और नित्य ही सुनते हैं उनको मेरी कृपा से समस्त अभीप्सितोंकी अक्षय सिद्धि अवश्य ही हो जाती है ।१४।

एवमुक्त्वा ददौ चक्रं सूर्य्यायुतसमप्रभम् ।
सुदर्शनं स्वपादोत्थं सर्वशत्रुविनाशनम् ।१५।
विष्णुश्चापि सुसंस्कृत्य जग्राहोदङ्मुखस्तदा ।
नमस्कृत्य महादेवं विष्णुर्वचनमब्रवी ।१६।
श्रृणु देव मया ध्येयं पठनीयं च किं प्रभो ।
दुःखानां नाशनार्थं हि वद त्वं लोकशङ्कर ।१७।
इति पृष्ठस्तदा तेन सन्तुष्टस्तु शिवोऽब्रवीत् ।
प्रसन्नमानसो भूत्वा विष्णुं देवसहायकम् ।१८।
रूपं ध्येय हरे मे हि सर्वानर्थ प्रशान्तये ।
अनेकदुःखनाशार्थं पठ नामसहस्रकम् ।१९।
धार्य्यं चक्रं सदा मे हि सर्वाभीष्टस्य सिद्धये ।
त्वया विष्णो प्रयत्नेन सर्वचक्रवरं त्विदम् ।२०।
अन्ये च ये पठिष्यन्ति पाठयिष्यन्ति नित्यशः ।
तेषां दुःख न स्वप्नेऽपि जायते नात्र संशयः ।२१।

सूत ने कहा--शिव ने ऐसा कहते हुए सहस्रों सूर्यों के तुल्य कान्ति वाले अपने चरणसे समुत्पन्न सम्पूर्ण शत्रुओं के नाशक सुदर्शनचक्र को दे दिया ॥१५॥ इसके अनन्तर उस समय उत्तर दिशाकी ओर अपना मुख करके भली-भाँति संस्कारके साथ सुदर्शनचक्रको ग्रहणकिया और भगवान् महेशको नमस्कार करके विष्णु ने प्रार्थना की ॥१६॥ विष्णु ने कहा हे प्रभो ! हे देव ! हे लोकोंके कल्याण करनेवाले ! मेरे ध्यानकरने के योग्य क्या है और मेरेद्वारा पढ़नेकेयोग्य क्या २ है ? यह सभी दुःखोंके निवारण [illegible] कृपया बतला देवें ।३७। सूतजी ने कहा-विष्णु भगवान

के द्वारा इस तरह पूछने पर शिव मनमें परम प्रसन्न एव अत्यन्त सन्तुष्ट होकर देवोंकी सहायता करनेवाले वचन विष्णुने करने लगे ।।१८।। शिवने कहा-हे विष्णो ! समस्त उपद्रवोंकी शांतिकेलिये मेरे मङ्गलमय स्वरूप का ध्यान करना चाहिए और समस्त दुःखो के नाश होनेकेलिये मेरे सहस्रनाम स्तोत्रका पाठ करना चाहिये ।।१९।। हे विष्णो ! समस्त कामनाकों की सिद्धिके लिये चक्रोमें परमश्रेष्ठ मेरे चक्रको जिसका नाम सुदर्शन है सर्वदा प्रयत्न पूर्वक धारण करना चाहिए ।।२०।। जो मानव मेरे इस शिव सहनाम वाले स्तोत्र का प्रतिदिन पाठ करेंगे या श्रवण करायेंगे उनको कभी स्वप्नमें भी दुःख नहीं सतायेंगे-इसमें तनिकभी संदेह नहीं है ।२१।

राज्ञां च संकटे प्राप्ते शतावृत्ति चरेद्यदा ।
साङ्गं च विधिसयुक्तं कल्याणं लभते नरः ।२२।
रोगनाशंकर ह्येतद्विद्यावित्तदमुद्यमम् ।
सर्वकामप्रद पुण्यं शिवभक्तिप्रदं सदा ।२३।
यदुद्दिश्य फलं श्रेष्टं पठिष्यन्ति नरास्त्विह ।
यप्स्यन्ते नात्र संदेहः फलं तत्सत्यमुत्तमम् ।२४।
यश्च प्रातः समुत्थाय पूजां कृत्वा मदीयिकाम् ।
पठने मत्समक्ष वै नित्यं सिद्धिर्न दूरतः ।२५।
ऐहिकीं सिद्धिमाप्नोति निखिलां सर्वकामिकाम् ।
अन्ते सायुज्यमुक्ति वै प्राप्नोत्यत्र न संशयः ।२६।
एवमुक्त्वा तदा विष्णु शंकरः प्रीतिमानसः ।
उपस्पृश्य कराभ्यां तमुवाच गिरिशः पुनः ।२७।
वरदोऽस्मि सुरश्रेष्ट वरान्वृणु यथेप्सितान् ।
भक्त्या यशीकृनो नूनं स्तवेनानेन सुव्रत ।२८।
इत्युक्तो देवदेवेन देवदेवं प्रणम्य तम् ।
सुप्रसन्नतरो विष्णुः सांजलिर्वाक्यमब्रवीत् ।२९।
यथेदानीं कृपा नाथ क्रियते चान्यतः पराः ।
कार्य्या चैब त्रिशेषेण कृपालुत्वात्वया प्रभो ।३०।

यदि भूपतियोंके द्वारा सङ्कट आनेका अवसर आवे तो सविधि अङ्ग-न्यास पूर्वक सहस्रनाम की एकशत आवृत्ति करने पर दुःख दूर होकर निश्चय ही कल्याण होता है ।।२२। यह शिव सहस्रनाम स्तोत्र रोगनाशक विद्या और वैभवका दाता तथा सम्पूर्ण मनोरथोंको पूर्ण करने वाला एवं निरन्तर पवित्र शिवकी भक्तिके प्रदान करने वाला है ।।२३।। मनुष्य जिस किसी भी श्रेष्ठ फल प्राप्त करने के उद्देश्य से इसका पाठ करेंगे वे निस्सन्देह इस लोक में उस श्रेष्ठ फलकी प्राप्ति करेंगे ।।२४।। जो भी कोई मनुष्य नित्य बहुत तड़के उठकर मेरी अर्चा करके इस स्तोत्रका पाठ करेंगे उनसे सत्सिद्धि दूर नहीं रहती है ।।२५।। जो सहस्रनामका नित्य पाठ करता है वह लोकमें समस्त कामनाओं को सिद्ध करने वाली सम्पत्ति पाता है और अन्त में सायुज्य मुक्ति का पद प्राप्त करता इसमें कुछ भी संशय नहीं है । ।।२६ । सूत जीने कहा-इस तरह विष्णु के कहने के पश्चात् शङ्कर प्रसन्न मन होकर विष्णु भगवान की अपने दोनों हाथों से स्पर्श करते हुए कहने लगे ।।२७।। शिवने कहा-हे देवगण में श्रेष्ठ विष्णो ! मैं तुम्हें वरदान देता हूँ कि तुम अपने मनोवाञ्छित वरोंको स्वीकार करो । हे परम शोभन व्रत वाले ! भक्ति पूर्वक इस स्तोत्र रत्नके पाठसे निश्चय ही शिव वशीभूत हो जाते हैं ।।२८।। सूतजीने कहा—इस प्रकार से देवों के भी पूज्य देव महादेवके कहने पर उनको प्रणाम करके परम प्रसन्न विष्णु उनसे हस्थ जोड़कर फिर प्रार्थना करने लगे ।।२९।। भगवान् विष्णु ने कहा-हे नाथ ! हे प्रभो ! इस समय आपने जैसा अनुग्रह किया है, हे दयालो वैसी ही कृपा आगे भी आपको करनी चाहिए ।।३०।।

## ।। नारद का शिवतत्व श्रवण ।।

सूत सूत महाभाग ज्ञानवानसि सुव्रत ।
पुनरेव शिवस्यैव चरितं ब्रूहि विस्तरात् ।।१
पुरातनाश्च राजान ऋषयो देवतास्तथा ।
आराधनञ्च तस्यैव चक्रुर्देववरस्य हि ।।२
साधुपृष्टमृषिश्रेष्ठाः श्रूयतां कथयामि किम् ।
चरित्रं शङ्करं रम्यं शृण्वतां भुक्तिमुक्तिदम् ।।३

एतदेव पुरा पृष्ठो नारदेन पितामहः।
प्रत्युवाच प्रसन्नात्मा नारदं मुनिसत्तमम् ।।४
श्रृणु नारद सुप्रीत्या शंकरं चरितं वरम् ।
प्रवक्ष्यामि भवत्स्नेहान्महापातकनाशनम् ।।५
रभवा सहितो विष्णु शिवपूजां चकार ह ।
कृपया परमेशस्य सर्वान्कामानवाप हि ।।६
अहं पितामहश्चापि शिवपूजनकारकः।
तस्यैव कृपया तात विश्वसृष्टिकरः सदा ।।७

ऋषियोंने कहा हे महान् भाग्य वाले ! हे सुव्रत ! हे सूतजी ! आप अत्यन्त ज्ञान वाले हैं, अतएव हमारी विनीत प्रार्थना है कि आप अब भगवान् शङ्करके चरित्रका विस्तारके सहित वर्णन करें ।।१।। पहिले होने वाले राजा लोगों ने एवं ऋषिगण और देववृन्दने सर्वश्रेष्ठ भगवान् शिव का ही आराधन किया है ।।२।। सूतजीने कहा-हे ऋषिप्रवर ! इस समय आपने अति उत्तम प्रश्न किया है । मैं आपके सामने अब परम सुन्दर एवं श्रोताओंको भोग और मोक्ष दोनों ही के दाता भगवान् शिवका विस्तृत चरित्र सुनाता हूँ । आप सब ध्यानके साथ सुनिये ।।३।। यही बात पहिले एक समय नारदजीने ब्रह्माजीसे पूछी थी । परम प्रसन्न होकर ब्रह्मा जीने नारदजीसे कहा था ।।४।। ब्रह्माजीने कहा-हे नारद ! तुम प्रेम पूर्वक सुनो, मैं आपके स्नेह से वशीभूत होकर ही महापातकों का नाशक शिवेश्वरके चरित्रका वर्णन करता हूँ ।।५।। अपनी प्रिय लक्ष्मी को साथ में लेकर भगवान् विष्णुने एकबार शिवका पूजन किया था तब उनके सभी मनोरथ पूर्ण हो गये थे ।।६।। हे तात ! मैं जगत् का विधाता ब्रह्मा भी शिव-समर्चन के अतुल प्रभाव के कारण ही उनकी कृपा से इस सुविस्तृत संसार की रचना किया करता हूँ ।।७।।

शिवपूजाकरा नित्यं मत्पुत्राः परमर्षयः।
अन्ये च ऋषयो ये ते शिवपूजन कारकाः ।।८
नारद त्वं विशेषेण शिवपूजनकारकः।
सप्तर्षयो वसिष्ठायाः शिवपूजनकारकाः ।।९

अरुंधती महासाध्वी लोपामुद्रा तथैव च ।
अहल्या गोतमस्त्री च शिवपूजनकारका: ।१०।
दुर्वासाः कौशिकः शक्तिर्दधीचो गोतमस्थता ।
कणादो भार्गवो जीवो वैशपायन एव च ।११।
एते च मनुयः सर्वे शिवपूजाकरा मताः ।
तथा पराशरो ध्यासः शिवपूजारतः सदा ।१२।
उपमन्युर्महाभक्तः शिवस्य परमात्मनः ।
याज्ञवल्क्यो महाशंवो जैमिनिर्गर्ग एव च ।१३।
शुकश्च शौनकाद्याश्च शंकरस्य प्रपूजकाः ।
अन्येऽपि बहवः सन्ति मुनयो मुनिसत्तमाः ।१४।

हे श्रेष्ठ ऋषिवृन्द ! मेरे पुत्र भी नित्यप्रति भगवान्‌शिवका पूजनकरते हैं तथा अन्यभी बहुतसे ऋषिगण शिवकी पूजा करने वाले हुए हैं ॥८॥ हे नारदजी ! तुमभी विशेष रूपसे भगवान्‌शिवका पूजनकरने वाले हो और अन्य ऋषि लोग भी शिवके समाराधक हुए हैं ॥९॥ परम पतिव्रत धर्मके पालन करने वाली अरुन्धती, लोपामुद्रा और गौतम की पत्नी अहिल्या भी शङ्करकी पूजा-अर्चन करने वाली हैं ॥१०॥ इनके अतिरिक्त दुर्वासा विश्वामित्र, शक्ति, दधीच, गौतम, कणाद, भार्गव, बृहस्पति, वैशम्पायन आदि ये समस्त ऋषि, मुनि भगवान्‌शिवकी पूजोपासना करने वाले हैं यथा पराशर और व्यासमुनि निरन्तर शिवको आराधनामें परायण रहा करते हैं ॥११-१२॥ उपमन्यु महर्षि भी परमेश्वर शिवके महान्‌भक्त हुए है । याज्ञवल्क्य, जैमिनि तथा गर्ग भी परम शैव थे ॥१३॥ शुक्र एवं शौनक आदि भी भगवान्‌शिवके पूजक हैं । हे मुनिश्रेष्ठो ! अन्य भी बहुत से ऋषि हैं जो एक मात्र शङ्कर भगवान् की पूजा करने वाले हैं ॥१४॥

अदितिर्द्देवमाता च नित्य प्रीत्या चकार ह ।
पार्थिवीं शैवपूजां वै सा वधूः प्रेमतत्परा ।१५।
शक्रादयो लोकपाला वसवश्च सुरास्तथा ।
महाराजिकदेवाश्च साध्याश्च शिवपूजकाः ।१६।

गन्धर्वाः किन्नराद्याश्चोपसुराः शिवपूजकाः ।
तथाऽसुरा महात्मानः शिवपूजाकरा मताः ॥१७
हिरण्यकशिपुर्दैत्यः सानुजः ससुतो मुने ।
शिवपूजाकरो नित्यं विरोचनबली तथा ॥१८
महाशैवः स्मृतो बाणो हिरण्याक्षसुतास्तथा ।
वृषपर्वा दनुस्तात दानवाः शिवपूजकाः ॥१९
शेषश्च वासुकिश्चैव तक्षकश्च तथाऽपरे ।
शिवभक्ता महानागा गरुडाद्याश्च पक्षिणः ॥२०
सूर्यचन्द्रावुभौ देवौ पृथ्व्यां वंशप्रवर्त्तकौं ।
शिवसेवारतौ नित्य सर्वंश्यां तौ मुनीश्वर ॥२१

देवगणकी माता अदितिने अपनी वधूके सहित परम प्रेम मग्न होकर प्रीति-भक्तिके साथ पार्थिव शिवका पूजन किया था ॥१५॥ इन्द्र आदि समस्त लोकपालोंने—आठ वसुयोंने और सभी देवताओंने महाराजिकगण के साथ एव साध्योंके सहित भगवान् महेश्वरका पूजन किया था ॥१६। इनके अतिरिक्त किन्नर गन्धर्व, प्रभृति तथा महान्आत्मा वाले दैत्यलोग भी सब शिवके उपासक हुए हैं ॥१७॥ हे मुनिवर ! महान् दैत्यराज हिरण्य-कशिपु अपने भाई एवं पुत्रके साथ नित्यही शिवका पूजन किया करता था। विरोचनभी शिव-पूजक हुआ है ।१८। हे तात ! वाणासुर और हिरण्याक्ष पुत्र वृषपर्वा, दुनुदैत्य और उसकेपुत्र ये सभी शिवकी आराधना करने वाले हुए हैं ॥१६॥ भगवान् शेष, वासुक, तक्षक और अन्यभी नागजातिके बड़े बड़े नाग एव गरुड आदि पक्षीभी शिवकी उपासना करने वाले परम शिव भक्त हुए हैं ॥३०॥ हे मुनीश्वर ! इस भूमण्डलपर सोम और सूर्य ये दोनों अपने-अपने महान् वंशके चलाने वाले माने गये हैं वे भी सभी स्वकीय वशजोंके साथ शिवके अनन्य उपासक एवं परम भक्त हुए हैं ॥२१॥

मनवश्च तथा चक्रः स्वायंभुवपुरसराः ।
शिवपूजां वित्रेषेण शिववेशधरा मुने ॥२२
प्रियव्रतश्च तत्पुत्रस्तथा चोत्तानपात्सुतः ।
तद्वंशाश्चैव राजानः शिवपूजनकारकाः ॥२३

ध्रुवश्च ऋषभश्चैव भरतो नवयोगिनः ।
तद्भ्रातरः परे चापि शिवपूजनकारकः ।२४।
वैवस्वतसुतास्तार्क्ष्य इक्ष्वाकुप्रमुखा नृपाः ।
शिवपूजारतात्मानः सर्वदा सुखभोगिनः ।२५।
ककुत्स्थश्चापि मांधाता सगरः शैवसत्तमः ।
मुचकुन्दो हरिश्चन्द्रः कल्माषांघ्रिस्तथैव च ।२६।
भगीरथादयो भूपा बहवो नृपसत्तमाः ।
शिवपूजाकरा ज्ञेयाः शिववेषविधायिनः ।२७।
खट्वांगश्च महाराजो देवसाहाय्यकारकः ।
विधितः पार्थिवीं मूर्ति शिवस्यापूजयत्सदा ।२८।

हे मुने ! स्वायम्भुव आदि जो मनु हुए हैं वे सब नित्य शिवकी वेष-भूषा धारण करके ही शिवका पूजन किया करते थे ॥२२॥ महाराज प्रियव्रत तथा उसके पुत्र और उत्तानपाद के पुत्र एवं उनके वंश में जो भी राजा हुये वे सभी शिवके पूजनको करने वाले हुए है ॥२३॥ इनके अति-रिक्त ध्रुव, ऋषभ, भरत नवयोगी तथा अन्य उनके समस्त भाई ये सब परम शिव-पूजक हुए हैं ॥२४॥ वैवस्वत मनुके पुत्र तार्क्ष्य तथा इक्ष्वाकु, प्रभृति नृपगण भी शंकर की पूजा के प्रेमी और इसीके प्रभावसे निरन्तर सुखके भोक्ता हुए हैं ।२५। ककुत्स्थमान्धाता, राजा सगर, मुचुकुन्द, राजा हरिशचन्द्र और कल्माषपाद भी शैवों में परम श्रेष्ठ हुए हैं ।२६। भगीरथ आदि अनेक महान् पुरुषार्थी राजा शिवका वेष धारण करने वाले तथा शिवके पूजन करने वाले हुए में ।२७। देवोंके सहायक राजा खट्वाङ्गने सविधि शिवका पार्थिव पूजन किया था ॥२८॥

तत्पुत्रो हि दिलीपश्च शिवपूजनकृत्सदा ।
रघुस्ततनयः शव सुप्रीत्या शिवपूजकः ।२९।
अजः शिवार्चकस्तस्य तनयो धर्मयुद्धकृत ।
जातो दशरथो भूपो महाराजो विशेषतः ।३०।
पुत्रार्थे पार्थिवी मूर्तिशैवीं दशरथो हि सः ।
समानर्च विशेषेण वसिष्ठस्याज्ञया मुनेः ।३१।

पुत्रेष्टिं च चकारासौ पार्थिवो भवभक्तिमान् ।
ऋष्यश्रृंगमुनेराज्ञां सम्प्राप्य नृपसत्तमः ॥३२
कौसल्या तत्प्रिया मूर्ति पार्थिवी शांकरीं मुदा ।
ऋष्यश्रृंगसमादिष्टा समानर्च सुताप्तये ॥३३
सुमित्रा च शिवं प्रीत्या कैकेयी नृपवल्लभा ।
पूजयामास सत्पुत्रप्राप्तये मुनिसत्तम ॥३४
शिवप्रसादतस्ता वै पुत्रान्प्रापुः शुभकरान् ।
महाप्रतापिनो वीरान्सन्मार्गनिरतान्मुने ॥३५

इसी वंशमें उनके पुत्र महाराज दिलीप एवं इनके पुत्र राजा रघुशैव होकर परम प्रीति से शिवका वेष रखकर उनका पूजन किया करते थे। ॥२९॥ महाराज रघुके पुत्र अज नृप जिन्होंने धर्मसे युद्ध किया था वे शिव के परम प्रिय भक्त हुये थे इसके अनन्तर राजादशरथ तो विशेष रूपसे शिव की उपासना करने वाले हुए हैं ॥३०॥ राजा दशरथ अपने गुरु वसिष्ठ मुनिकी आज्ञा से पुत्र-प्राप्ति के लिये शिवकी पार्थिव मूर्तिका निर्माणकर विशेष रूपसे नित्य ही महादेवका पूजन किया करते थे ॥३१॥ भक्तिमन् महाराज दशरथने ऋशि श्रृङ्ग मुनिकी आज्ञासे पुत्रेष्टि योग किया था ।३२। दशरथकी पत्नी कौशल्याने ऋष्य श्रृङ्ग मुनिकी आज्ञासे रोज ही शिवकी पार्थिव मूर्ति बनाकर अपने पुत्र की प्राप्तिके लिये शिवका पूजन किया था ॥३३॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! दशरथ नृपकी अन्य महारानी सुमित्रा तथा कैकेईने भी श्रेष्ठ पुत्रकी प्राप्तिकी कामनासे शिवका अर्चन किया था ।३३। हे मुने ! उन सभी रानियोंने भगवान् महेशके प्रसादसे महान् प्रताप वाले, परम वीर, सन्मार्गगामी एवं अतिशय कल्याणकारी पुत्रोंको प्राप्त किया था ।३५।

ततः शिवाज्ञया तस्मात्तासु राज्ञः स्वय हरिः ।
चतुर्भिश्चैव रूपैश्चाविर्बभूव नृपात्मजः ॥३६
कौसल्यायाः सुतो रामः सुमित्रायाश्च लक्ष्मण ।
शत्रुघ्नश्चैव कैकेय्या भरतश्चेति सव्रताः ॥३७
रामः ससहजो नित्यं पार्थिवं समपूजयत् ।
भस्मरुद्राक्षधारी च विरजो योगमास्थितः ॥३८

तद्वंशे ये समुत्पन्ना राजानः सानुगा मुने ।
ते सर्व पार्थिवं लिंग शिवस्य समपूजयन् ।३९।
सुद्युम्नश्च महाराजः शैवों मुनिसुतो मुने ।
शिवशापात्प्रियाहेतोरभून्नारी ससेवकः ।४०।
पार्थिवेशसमर्चातः पुनः सोऽभूत्पुमान्वरः ।
मासं स्त्री पुरुषो मासमेवं स्त्रीत्वं त्यवर्त्तत ।४१।
ततो राज्यं परित्यज्य शिवधर्मपरायणः ।
शिववेषधरो भक्तया दुर्लभ मोक्षमाप्तवान् ।४२।

इसी शिव-पूजनके प्रभाव से शिवकी आज्ञा पाकर विष्णु महाराज दशरथके द्वारा चतुर्भुजी मूर्तिके स्वरूपमें श्रीरामचन्द्र रूपसे प्रकट हुए थे। ।।३६।। इस प्रकार से दशरथ की तीनों रानियों के पुत्र हुए। महारानी कौशल्याके श्रीराम, सुमित्राके लक्ष्मण और शत्रुघ्न तथा कैकेयीके भरत नामवाले पुत्र प्रकट हुए थे ।।३७।। भगवान् श्रीरामचन्द्रभी नित्यही पार्थिव मूर्ति बनाकर शिवका बड़ेही प्रेमके साथ पूजन किया करते थे ओर भस्म तथा रुद्राक्षमाला धारणकरके विरक्तिके मार्गमें स्थित रहा करते थे ।३८। हे मुने ! इसके पश्चात् भी उनके वंशमें जोभी राजा हुए हैं वे सभी शिव का पार्थिव पूजनकरने वाले थे ।३९। हे मुनीश्वर ! ऋषिके पुत्र परम शिव के भक्त महाराज सुद्युम्न शिवके शापसे अपनी स्त्री और समस्त अनुचरों के साथ स्त्रीके रूपमें होगये थे ।।४०।। राजा सुद्युम्नने नित्य पार्थिव शिवके पूजनका नियम ग्रहण किया और इसके प्रभावसे पुनः पुरुष रूप हुए किन्तु महेशके शापका फिर भी इतना प्रभाव रहा कि एकमास पर्यन्त पुरुष और एकमास तक स्त्री रहते थे। इस तरह स्त्रीत्वसे उन्होंने छूटकारा पाया था। इसके पश्चात् वे अपना राज्य त्यागकर शिवोपासनामें तत्पर होकर अन्त में मोक्षपदकी प्राप्ति के अधिकारी हो गये थे ।।४१-४२।।

पुरूरवाश्च तत्पुत्रो महाराजः सुपूजकः ।
शिवस्य देवदेवस्य तत्सुतः शिवपूजकः ।४३।
भरतस्तु महापूजाँ शिवस्यैव सदाऽकरोत् ।
नहुषश्च महाशैवः शिवपूजारतो ह्यभूत् ।४४।

ययातिः शिवपूजातः सर्वान्कामानवाप्तवान् ।
अजीजनत्सुतान्पञ्च शिवधर्मपरायणान् ॥४५
तत्सुता यदुमुख्याश्च पञ्चापि शिवपूजकाः ।
शिवपूजाप्रभावेण सर्वान्कामांश्च लेभिरे ॥४६
अन्येऽपि ये महाभागाः समानर्चुः शिवं हिते ।
तद्वंश्या अन्यवश्यश्च भुक्तिमुक्तिप्रदं मुने ॥४७
कृष्णेन च कृतं नित्य बदरीपर्वतोत्तमे ।
पूजनं तु शिवस्यैव सप्तमासावधि स्वयम् ॥
प्रसन्नाद् भागवांस्तस्माद्वरान्दिव्याननेकशः ।
सम्प्राप्य च जगत्सर्वं वशेऽनयत शङ्करात् ॥४९

राजा पुरूरवा तथा उनका पुत्र शिवके पूजक एवं परम भक्त हुए हैं। शिवके पूजनके अतुल प्रभावसे उनके सभी मनोरथ पूर्ण भी हुए थे।४३। राजा भरत शिवकी महासमर्चा किया करते थे तथा महाराज नहुष महा शैव थे और निरन्तर शिवके समाराधनामें तत्पर रहा करते थे ॥४४॥ राजा ययातिने भी भगवान् शङ्करकी पूजाके प्रभावसे अपनी समस्त कामनाओंकी प्राप्तिकी और शिव धर्ममें तत्पर पाँच पुत्रोंको जन्म दिया था ॥४५॥ यदुवंशमें मुख्य उनके पाँचपुत्र शिवके परम पूजक हुए और भगवान् शिवकी कृपासे अपनी समस्त अभीष्ट कामनाओंकी उन्हेंने प्राप्ति की थी ॥४६॥ हे मुने ! इनके अतिरिक्त अन्य भी जो महान् भाग्यशाली राजा इस संसारमें हुए हैं उन सबने भी शिवका पूजन किया था। उनके वंशज सभी राजाओंने भोग और मोक्षके प्रदाता शिवका समर्चन किया था। ॥४७॥ महात्मा श्री कृष्ण ने बदरी गिरिपर सातमास पर्यन्त स्वयं बड़ी तत्परताके साथ शिवका पूजन किया था ॥४८॥ उस समय परम प्रसन्न होने वाले शिवसे श्री कृष्ण ने अनेक दिव्य वरदान प्राप्त किये और उन्हींके प्रभावसे समस्त जगत्को अपने वशमें कर लिया था ॥४९॥

प्रद्युम्नः तत्सुतस्तात शिवपूजाकरः सदा ।
अन्ये च कार्ष्णिप्रबराः साम्बाद्याः शिवपूजकाः ॥५०

जरासंधो महाशैवस्तद्वंश्याश्च नृपास्तथा ।
निमि शैवश्च जनकस्तत्पुत्राः शिवपूजकाः ।५१।
नलेन च कृता पूजा वीरसेनसुतेन वै ।
पूर्वजन्मनि यो भिल्लो वने पान्थसुरक्षकः ।५२।
यातिश्च रक्षितस्तेन पुरा हरसमीपतः ।
स्वय व्याघ्रदिभी रात्रौ भक्षितश्च मृतो वृषात् ।५३।
तेन पुण्यप्रभावेण स भिल्लो हि नलोऽभवत् ।
चक्रवर्ती महाराजो दमयन्तीप्रियोऽभवत् ।५४।
इति ते कथितं तात यत्पृष्टं भवताऽनघः ।
शांकर चरित दिव्यं किमन्यत्प्रष्टुमिच्छसि ।५५।

हे तात ! भगवान् श्री कृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी सदा शिवकी पूजा किया करते थे और साम्ब प्रभृति सभी श्रीकृष्णके वंशजोंने शिवकी परम भक्तिका आश्रय लिया था ।५०। महान् शिव भक्त राजा जरासन्ध तथा उनके अण्य वंशज सभी शिवोपासक थे । राजा निमि और जनक तथा उनके पुत्र सभी लोग शिवके परम भक्त हुए हैं ।।५१।। वीरसेन राजा के पुत्र नल राजा ने भी शिवकी पूजाकी थी जोकि अपने पहिले जन्ममें वनके भील रहकर वन-मार्गकी रक्षा किया करते थे । ५२।। भील के जीवन में उसने एक बार शिवके समीपमें स्थित एक सन्यासी की रक्षा की थी और भाग्य वश ही बाघ के भक्षण करने से उसका रक्षणकरनेके कारण मृत्युगत होगया था ।५३। इसी महान् पुण्य कार्य के प्रभाव से अपने दूसरे जन्ममें राजा नल के रूप में उत्पन्न हुआ और चक्रवर्ती राजा नल दमयन्तीरानी के परम प्रिय पति हुए ।।५४।। हे तात ! हे पापशून्य आपने जो प्रश्न मुझसे पूछा सो मैंने महेश्वर शिवका अनिदिव्य चरित्र तुम्हारे सामने वर्णनकर दिया । अब तुम बताओ और मुझसे क्या-क्या पूछना चाहते हो ।५५।

## ।। शिवरात्रि व्रत का माहात्म्य ।।

धन्योऽसि कृतकृत्योऽसि जीवितं स फल तव ।
यच्छ्रावयसि नस्तात महेश्वरकथां शुभाम् ।१।

बहुभिश्चर्षिभिः सूत श्रुतं यद्यपि वस्तु सत् ।
सन्देहो न गतोऽस्माकं तदेतत्कथयामि ते ।२।
केन व्रतेन सन्तुष्टः शिवो यच्छति सत्सुखम् ।
कुशलः शिवकृत्ये त्वं तस्मात्पृच्छामहे वयम् ।३।
भुक्तिर्मुक्तिश्च लभ्येत भक्तैर्येन व्रतेन वै ।
तद्वद त्वं विशेषेण व्यासशिष्य नमोऽस्तु ते ।४।
सम्यक्पृष्टमृषिश्रेष्ठा भवद्भिः करुणात्मभिः ।
स्मृत्वा शिवपदांभोजं कथयामि यथाश्रुतम् ।५।
यथा भवद्भिः पृच्छयेत तथा पृष्टं हि वेधसा ।
हरिणा शिवया चैव तथा वै शङ्करं प्रतिः ।६।
कस्मिश्चित्सतये तैस्तु पृष्टं च परमात्मने ।
केन श्रुतेन सन्तुष्टो भुक्ति मुक्ति च यच्छसि ।७।

ऋषियोंने कहा—हे सूतजी ! आप भगवान् शिवकी शुभ कथाका श्रवण कराते रहते हैं ॥१॥ हे सूतजी ! हमने अन्य बहुतसे ऋषियों के द्वारा अनेक उपाख्यान सुने हैं किन्तु उनसे हमारे हृदयके संशयका नाश नहीं होसका इसी कारणसे हम अब आपसे प्रार्थना करते हैं ॥२॥ आपतो परम कुशल शिव भक्त और उनके कृत्योंके ज्ञाता है । इसीलिये हम आपसे यह जानना चाहते हैं कि भगवान् शङ्कर किस व्रतसे सन्तुष्ट होकर सच्चा सुख प्रदान किया करते हैं ॥३॥ हे व्यासजीके प्रमुख शिष्य सूतजी ! जिस व्रतके करनेसे मनुष्य भोग और मोक्ष दोनों की प्राप्ति किया करता है अब आप उसे विस्तार पूर्वक वर्णन कीजिये । हम आपको नमस्कार करते हैं ॥४॥ सूतजीने कहा-हे श्रेष्ठ ऋषिवृन्द ! सांसारिक प्राणियों पर दया करते हुए आपने बहुत ही सुन्दर बात पूछी हैं । मैंने जैसाभी सुना है वही भगवान् शिवके चरण कमलका स्मरण करके आपको सुनाता हूँ ॥५॥ आज आप लोगोंने जैसी बात पूछी है वैसा ही प्रश्न एकबार ब्रह्मा, विष्णु और जगदम्बा पार्वतीने भी शिवसे पूछा था ॥६॥ किसी समय शिवको प्रसन्न देखकर इन सबने परमेश शिवसे पूछा था कि हे शिव ! किस व्रत से सन्तुष्ट होकर आप भोग-मोक्ष दोनों दिया करते हैं ॥७॥

इति पृष्टास्तदा तैस्तु हरिणा तेन वै तदा ।
तदहं कथयाम्यद्य शृण्वतां पापहारकम् ।८।
भूरि व्रतानि मे सन्ति भुक्ति मुक्तिप्रदानि च ।
मुख्यानि तत्र ज्ञेयानि दशसंख्यानि तानि वै ।९।
दश शैवव्रतान्याहुर्जाबालश्रुतिपारगाः ।
तानि व्रतानि यत्नेन कार्याण्येव द्विजैः सदा ।१०।
प्रत्यष्टम्यां प्रयत्नेन कर्तव्यं नक्तभोजनम् ।
कालाष्टम्यां विशेषेण हरे त्याज्यं हि भोजनम् ।११।
एकादश्यां सितायां तु त्याज्यं विष्णोऽह्नि भोजनम् ।
असितायां तु भोक्तव्यं नक्तमभ्यर्च्य मां हरे ।१२।
त्रयोदश्यां सिताया तु कर्तव्यं निशि भोजनम् ।
असितायां तु भूतायां तन्न कार्यं शिवव्रतैः ।१३
निशि यत्नेन कर्तव्यं भोजनं सोमवासरे ।
उभयोः पक्षयोर्विष्णो सर्वस्मिञ्छिवव्रतपरैः ।१४।

इस प्रकार सबके और विशेष रूपसे विष्णुके द्वारा किये गये इस प्रश्न को सुनकर उस समय शिवजीने जो उत्तर दिया था, मैं श्रोताओंके उसी पापनाशक उपायको बतलाता हूँ ।८। श्रीशिवने कहा-हे देववृन्द ! यों तो भोग और मोक्ष दोक्ष दोनोंको प्रदान करने वाले मेरे विविध व्रत हैं किन्तु उन सबमें दशव्रत परममुख्य होते हैं ।९। वेदोंके पारगामी जाबाल आदि मुनियों ने ये दशही व्रत बतलाये हैं । इन दशव्रतोंको द्विजाति मात्रको यत्नपूर्वक करना चाहिए ।१०। हे विष्णो ! प्रत्येक अष्टमीके दिन एकबार रात्रिमें ही भोजन करना चाहिए । कालाष्टमीकेदिन तो खासतौरसे रात्रिके भोजनका भी त्याग करदेना चाहिए ।११। हे विष्णुदेव ! मासके शुक्लपक्षकी एकादशीकेदिन विशेषरूपसे भोजनको सर्वथा छोड़ ही देना चाहिए । हे हरे ! कृष्णपक्षकी एकादशीके दिन मेरा पूजनकरके रात्रिमें एकबार भोजन करना उचित है ।१२। शुक्लपक्षकी त्रयोदशीके दिन रात्रिमें एकबार भोजनकरे और कृष्णपक्षकी त्रयोदशीके दिन तो शिवके व्रत धारण करने वालोंको सर्वथा

कदापि भोजन नहीं करना चाहिए।१६। हे विष्णो ! कृष्ण और शुक्ल दोनोंपक्षोमें जो भी सोमवार पड़े उनमें शिव व्रतियों को केवल एकबार रात्रिमें ही यत्नके साथ भोजन करना उचित है।१४।

व्रतेष्वेतेषु सर्वेषु शैवा भोज्याः प्रयत्नतः ।
यथाशक्ति द्विजश्रेष्ठा व्रत संपूर्त्तिहेतवे ।१५।
व्रतान्येतानि नियमात्कर्तव्यानि द्विजन्मभिः ।
व्रतान्येतानि तु त्यक्त्वा जायन्ते तस्करा द्विजाः ।१६।
मुक्तिमार्गप्रवीणैश्च कर्तव्यं नियमादिति ।
मुक्तेस्तु प्रापकं चैव चतुष्टयमुदाहृतम् ।१७।
शिवार्चनं रुद्रजप उपवासः शिवालये ।
वाराणस्यां च मरण मुक्तिरेषा सनातनी ।१८।
अष्टमी सोमवारे च कृष्णपक्षे चतुर्दशी ।
चतुर्ष्वपि बलिष्ठं हि शिवरात्रिव्रतं हरे ।
तस्मात्तदेव कर्त्तव्य भुक्तिफलेप्सुभि ।२०।
एतस्माच्च व्रतादन्यन्नास्ति नृणां हितावहम् ।
एतद् व्रतं तु सर्वेषा धर्मसाधनमुत्तमम् ।२१।

हे द्विजवरो ! इनसब व्रतोंमें शिव सेवियोंको यथाशक्ति व्रतकी समाप्ति परही भोजन करना चाहिये।१५। हे द्विजवृन्द ! ये समस्तव्रत द्विजातियों को बहुतही नियमके साथ करने चाहिये। जो लोग इन व्रतोंका त्यागकर दिया करते हैं वे दूसरे जन्ममें चोर होते हैं ॥१६॥ जो मुक्तिके मार्ग को जाना चाहते हैं उन्हें ये व्रत नियमपूर्वक अवश्य ही करने चाहिए। इसका कारण यही है कि ये चारोंबातें मोक्ष के देनेवाली होती हैं।१७। शिवका समर्चन रुद्रका जप शिवालयमें रहकर उपवास,और काशीपुरीमें मृत्यु इनसे सनातनी मुक्ति होती है ॥१८॥ कृष्णपक्ष में सोमवारसे युक्त अष्टमी तथा चन्द्रवारसेयुक्त चतुर्दशी होतो येदोनों भगवान्शिवके परमप्रसन्नता देनेवाले दिन होते है। इसमें कुछभी चिन्ता नहीं करनी चाहिये ॥१९॥ हे भगवन् !

ऊपर बतलाये हुए चारों व्रतोंसे भी शिवरात्रिका व्रत बहुत अधिक बलवान् होता है। अत एव भोग-मोक्षके दोनों फल प्राप्त करने की इच्छा वालों को यह व्रत अवश्य ही करना चाहिये ॥२०॥ शिवरात्रिके व्रतके दिनसे अधिक अन्य कोई भी व्रत मनुष्यों के हित करने वाला नहीं है। यह व्रत मनुष्यके समस्त उत्तम धर्मोका साधन है ॥२१॥

निष्कामानां सकामानां सर्वेषां च नृणां तथा।
वर्णानामाश्रमाणां च स्त्रीबालानां तथा हरे ।२२।
दासानां दासिकानां च देवादीनां तथैव च।
शरीरिणां च सर्वेषां हितमेतद् व्रतं वरम् ।२३।
माघस्य ह्यसिते पक्षे विशिष्टा साति कीर्तिता।
निशीथव्यापिनी ग्राह्या हत्याकोटि विनाशिनी ।२४।
तद्दिने चैव यत्कार्यं प्रातरारम्य केशव।
श्रूयतां तन्मनो दत्वा सुप्रीत्या कथयामि ते ।२५।
प्रातरुत्थाय मेधावी परमानन्दसंयुतः।
समाचरेन्नित्यकृतं स्नानादिकमतन्द्रितः ।२६।
शिवालये ततो गत्वा पूजयित्वा यथाविधि।
मनस्कृत्य शिवं पश्चात्सङ्कल्पं सम्यगाचरेत् ।२७।
देवदेव महादेव नीलकण्ठ नमोस्तु ते।
कर्त्तुमिच्छाम्यहं देव शिवरात्रिव्रतं तव ।२८।

हे विष्णो ! यह व्रत सकाम तथा निष्काम मनुष्योंके-चारोंवर्णों व ले तथा चारोंआश्रमों वाले मानवोंके-स्त्री-वर्ग और बालक वृन्दके धर्मका श्रेष्ठ साधन माना गया है ॥२२॥ यह ऐसा शिवका श्रेष्ठव्रत है जो समस्त दास दासियोंका सब देवता आदिका तथा सम्पूर्ण देहधारी मनुष्यों का हित सम्पादन करने वाला है ॥२३॥ माघ मासके कृष्णपक्षमें त्रयोदशी तिथि किसी अन्य तिथिसे मिश्रित तथा रात्रिमें व्याप्त होने वाली होतो उसे ग्रहण करना चाहिए क्योंकि ऐसी त्रयोदशी अत्यन्त श्रेष्ठ कही गई है और ऐसी तिथि कोटि (करोड़) हत्याओं के पापोंकी भी नाशकारणी बताई गई

है ॥२४॥ हे केशव ! शिव चतुर्दशीके दिन प्रातःकालके समयसे लेकर जो-जो भी कर्तव्य पालन करने चाहिये उन्हें अब मैं तुमको बतलता हूँ आप सब ध्यानपूर्वक श्रवण करो ॥२५॥ धर्मरत बुद्धिमान् मनुष्यको प्रातःकालमें शिवरात्रिके दिन सानन्द शय्यासे उठकर आलस्यका त्याग करते हुए स्नान आदि नित्य-कर्म करना चाहिये ॥२६॥ इस अपने आह्निक कर्मके सांग सम्पन्न होने पर शिवालयमें जाकर विधिपूर्वक भगवान् शिवका अर्चन करे और अन्तमें नमस्कार करके पीछे सम्यक् रीतिसे सत्संकल्प करे ॥२७॥ हे देवोंके देव ! हे नीलकण्ठ ! आपको मेरा प्रणाम है। मैं आपके इस शिवरात्रिके व्रतको करनेकी सदिच्छा रखता हूँ ॥२८॥

तव प्रभावाद् देवेश निर्विघ्नेन भवेदिति ।
कामाद्याः शत्रवो मां वै पीडां कुर्वन्तु नैव हि ॥२९
एवं संकल्पमास्थाय पूजाद्रव्यं समाहरेत् ।
सुस्थले चैव यल्लिगं प्रसिद्धं चागमेषु वै ॥३०
रात्रौ तत्र स्वयं गत्वा संपाद्य विधिमुत्तमम् ।
शिवस्य दक्षिणे भागे पश्चिमे वा स्थले शुभे ॥३१
निधाय चैव यद् द्रव्यं पूजार्थं शिवसन्निधौ ।
पुनः स्नायात्तदा तत्र विधिपूर्वं नरोत्तमः ॥३२
परिधाय शुभं वस्त्रमन्तर्वासः शुभं तथा ।
आचम्य च त्रिवारं हि पूजारम्भ समाचरेत् ॥३३
यस्य मंत्रस्य यद्द्रव्यं तेन पूजां समाचरेत् ।
अमंत्रक न कर्तव्यं पूजनं तु हरस्य च ॥३४
गीतैर्वाद्यैस्तथा नृत्यैर्भक्तिभावसमन्वितः ।
पूजन प्रथमे याम कृत्वा मंत्रं जपेद् बुधः ॥३५

हे देवेश ! मेरी प्रार्थना है कि आपके प्रभावसे मेरा यह व्रत निर्विघ्न होजावे और काम, क्रोधादि महाशत्रु मुझे पीड़ा न देवें ॥२९॥ इस रीतिसे सङ्कल्पकरके पूजनकी समस्त वस्तुयें एकत्रितकरे और इसके पश्चात् शास्त्रोंमें प्रसिद्ध ज्योतिर्लिंगकी सुरम्भ स्थलमें स्थापना करनीचाहिए ।३०। रात्रि

में वहाँ स्वयं जाकर श्रेष्ठ विधानके साथ भगवान्‌शिवके दक्षिण भागमें अथवा पश्चिमभागमें स्थलमें उनसमस्त पूजाके उपचारोंको शिवके समीप रक्खे और फिर ब्रतकरने वालेको स्नान करना चाहिए। ये कार्य समुचित विधिसे ही करनेचाहिए।३१-३२। अन्दरके वस्त्रके साथ शुभ वस्त्र धारण कर तीनबार आचमन करनेचाहिए इसके पश्चात् शिवके पूजनका आरम्भ करे ॥३३॥ जो पूजनका द्रव्य अर्पितकरे वह उसीके मन्त्रके सहित समर्पित करनाचाहिए। मन्त्रोंके बिना शिवका पूजन वैसेही कभी नहीं करे।३४। गायन-वादन तथा नर्तनके साथ परमभक्तिकी भावनासे बुद्धिमानको प्रथम प्रहरमें शिवका पूजन करके फिर 'ॐ शिवाय नमः' अथवा 'ॐ नमः शिवाय:' इस पञ्चाक्षरी मन्त्रका जाप करना चाहिए ॥३५॥

पार्थिव च तदा श्रेष्ठं विदध्यान्मंत्रबान्यदि ।
कृतनित्यक्रियः पश्चात्पार्थिवं च समर्चयेत् ।३६।
प्रथमं पार्थिवं कृत्वा पश्च त्स्थापनमाचरेत् ।
स्तोत्रैर्नानाविधैर्देवं तोषयेद्वृषभध्वजम् ।३७।
माहत्म्यं ब्रतसंभूत पठितव्यं सुधीमता ।
श्रोतव्यं भक्तवर्येण व्रतसम्पूर्तिकाम्यया ।३८।
चतुर्ष्वपि च यामेषु मूर्तिनां च चतुष्टयम् ।
कृत्वाऽवाहतपूर्वं हि विसर्गावधि वै क्रमात् ।३९।
काय जागरणं प्रीत्या महोत्सवसमन्वितम् ।
प्रातः स्नात्वा पुनस्तत्र स्थापयेत्पूजयेच्छिनम् ।४०।
ततः सम्प्राथयेच्भुं नतस्कन्धः कृताञ्जलिः ।
कृतसंपूर्णब्रतको नृत्वा तं च पुनः पुनः ।४१।
नियमो यो महादेव कृतश्चैव त्वदाज्ञया ।
विसृज्यते मया स्वामिन्व्रतं जातमनुत्तमम् ।४२।

इस प्रकारसे इस उक्त मन्त्रका जपकरते हुएही परमश्रेष्ठ पार्थिवलिंग का निर्माणकरे फिर उसे स्थापितकरे और नित्य-क्रिया करके पार्थिवलिंग का पूजनकरे और अनेक प्रकार के स्तोत्रों द्वारा स्तवन करके भगवान्‌शिव

को सन्तुष्ट एवं प्रसन्नकरे ॥३६-३७॥ इसके अनन्तर बुद्धिमान शिव-भक्त को व्रत सम्बन्धी याहात्म्यका पाठ करनाचाहिए। व्रतकी साङ्ग समाप्तिकी इच्छासे व्रत माहात्म्यका श्रवण करे ॥३८॥ इस प्रकार शिव महारात्रिके चारों प्रहरोंमें आदिमें आवाहनसे लेकर क्रमशः विसर्जन पर्यन्त भगवान् शिवकी चारोंमूर्तियोंका अर्चनकरना चाहिए ॥३९॥ इसमहारात्रिमें बड़ेही उत्साहकेसाथ विशेष उत्सव करते हुए प्रीति और भक्तिके सहित जागरण करना चाहिए,और दूसरेदिन प्रातःकाल होनेपर पुनः शिवकी स्थापनाकर पूजनकरना चाहिए ॥४०॥ इसके अनन्तर अपनेकाधोंको झुकाकर विनम्र भावसे हाथों को जोड़ते हुए सदाशिव की प्रार्थना करे। इस तरह सम्पूर्ण व्रत विधिको समाप्तकर भगवान्शिवको बारम्बार नमस्कार करके प्रार्थना करनी चाहिए ॥३१॥ हे स्वामिन् ! हे महादेव ! आपकी आज्ञासे मैंने जो व्रतका नियम ग्रहण किया था वह अब समाप्त हो गया है। अब मैं आपका विसर्जन करना चाहता हूँ ॥४२॥

व्रतेनानेन देवेश यथाशक्ति कृतेन च।
सन्तुष्टो भव शर्वाद्य कृपां कुरु ममोपरि ।४३।
पुष्पाञ्जलिं शिवे दत्वा दद्याद्दान यथाविधि।
नमस्कृत्य शिवायैव नियमं तं विसर्जयेत् ।४४।
यथाशक्ति द्विजाञ्छैवान्यतिनश्च विशेषतः।
भोजयित्वा सुसन्तोष्य स्वयं भोजनमाचरेत् ।४५।
यामे यामे यथा पूजा कार्या भक्तवरैर्हरे।
शिवरात्रौ विशेषेण तामहं कथयामि ते ।४६।
प्रथमे चैव यामे च स्थापितं पार्थिवं हरे।
पूजयेत्परया भक्त्या सूपचारैरनेकशः ।४७।
पंचद्रव्यैश्च प्रथमं पूजनीयो हर सदा।
तस्य तस्य च मन्त्रेण पृथग्द्रव्यं समर्पयेत् ।४८।
तच्च द्रव्यं समर्प्यैव जलधारां ददेत वै।
पश्चाच्च जलधाराभिर्द्रव्याण्युत्तारयेद् बुधः ।४९।

हे देवेश्वर ! हे सर्वाद्य ! आप मेरे यथा शक्ति किये हुए इस व्रतसे सन्तुष्ट तथा प्रसन्न होकर मुझ सेवकपर कृपाकी दृष्टि करें ॥४३॥ इसके पश्चात् भगवान् शंकरको पुष्पोंकी अञ्जलि समर्पित करके सविधि दान देवे तथा शिवको प्रणामकरके अपने गृहीत नियमका विसर्जन करे ।४४। शिव के भक्त एवं उपासक ब्राह्मणोंको और विशेष रूपसे संन्यासियोंको अपनी शक्तिकेअनुसार तृप्तिपूर्वक भोजनकराकर पूर्ण सन्तुष्टकरे । और फिर स्वयं भी भगवान् के प्रसाद के स्वरूप में प्राप्त भोजन करे ॥४५॥ हे विष्णो ! शिवके श्रेष्ठभक्तोंको जैसे प्रत्येक प्रहरमें महाशिवरात्रिके दिन विशेष पूजन करनाचाहिए, उसपूजनके विधानको आपको सुनाता हूँ ।४६। हे विष्णुदेव ! पहिले प्रहरमें संस्थापित पार्थिव शिवलिंगका अनेक उपचारोंके द्वारा परम भक्तिपूर्वक अर्चन करे ।४७। सर्वप्रथम पाँचकृत्यों द्वारा शिवकापूजन करे प्रत्येक वस्तुके मन्त्रसे उसे समर्पित करना चाहिए, प्रत्येक द्रव्यका पृथक् २ समर्पण करे ।४८। पूजनके द्रव्योंके समर्पणके साथ प्रत्येक द्रव्यके पश्चाद् जलकी धारा चढ़ानी चाहिए । इसके अनन्तर विद्वान व्रत करने वालेको जलकी धारासे ही समर्पण किये हुए द्रव्यको उतारना चाहिए ॥४९॥

शतमष्टोत्तरं मन्त्रं पठित्वा जलधारया ।
पूजयेच्च शिवं तत्रनिर्गुणं गुणरूपिणम् ॥५०
गुरुदत्तेन मंत्रेण पूजयेद् वृषभध्वजम् ।
अन्यथा नाममंत्रेण पूजयेद्वै सदाशिवम् ॥५१
चन्दनेन विचित्रेण तण्डुलैश्चाप्यखण्डितैः ।
कृष्णैश्चैव तिलैः पूजा कार्या शंभोः परात्मनः ॥५२
कुष्पैश्च शतपत्रैश्च करवीरैस्तथा पुनः ।
अष्टभिर्नाममंत्रैश्चार्पयेत्पुष्पाणि शंकरे ॥५३
भव शर्वस्तथा रुद्रः पुनः पशुपतिस्तथा ।
उग्रो महांस्तथा भीम ईशान इति तानि वै ॥५४
श्रीपूर्वैश्च चतुर्थ्यन्तैर्नामभि पूजयेच्छिवम् ।
पश्चाद् धूपं च दीपं च नैवेद्यं च ततः परम् ॥५५

आद्ये यामे च नैवेद्यं पक्वान्नं कारतेद् बुधः ।
अर्घं च श्रीफलं दत्वा ताम्बूलं च वेदयेत् ।५६।

उस समय एकसौ आठबार ॐ नमःशिवाय:' इस परमविख्यात पञ्चाक्षरी मन्त्रको पढ़कर निर्गुण एवं सगुणस्वरूप शिवका पूजनकरना चाहिए ।५०। गुरुसे उपदिष्ट मन्त्रके द्वारा अथवा नाम मन्त्रसे सदाशिवका समर्चन करना चाहिए ।।५१।। शिवका पूजन सुन्दर चन्दन अखण्डित अक्षत (चावल) काले तिलोंसे करना उचित है।।५२।। कमलके दल, सौर और कनेरसे शिवका पूजन करे और शिव भगवान्के ऊपर शिवके आठों नाम मन्त्रोंके द्वारा पुष्प चढ़ावे ।।५३।। भव, शर्व, रुद्र, पशुपति, महान् भीम, उग्र ईशान-ये शिव भगवानके आठ नाम हैं ।।५४।। 'श्री' पहिले लगाकर नामके आगे चतुर्थी विभक्ति लगावे । तथा 'ॐ श्री भावय नमः इत्यादि वत् सब नामोंसे शिवकी अर्चना करे । इसके पश्चात् धूप, दीप, नैवेद्य आदि चढ़ाना चाहिए ।।५५।। प्रथम प्रहरमें बुद्धिमान् भक्तोंको पक्वान्न सहित नैवेद्यका समर्पण करना चाहिये तथा अर्घ, श्रीफल, विल्व, नारियल चढ़ाकर अन्तमें ताम्बूल समर्पित करे ।।५५।।

नमस्कारं ततो ध्यानं जपःरप्रोक्तो गुरोर्मनोः ।
अन्यथा पञ्चवर्णेन तोषयेत्तेन शंकरम् ।५७।
धेनुमुद्रां प्रदर्श्याय सुजलेस्तर्पणं चरेत् ।
पञ्चब्राह्मणभोजं च कल्पयेद्वै यथाबलम् ।५८।
महोत्सवश्च कर्तव्यो यावद् यामो भवेदिह ।
ततः पूजाफल तस्मै निवेद्य च विसर्जयेत् ।५९।
पुनर्द्वितीये यामे च संकल्पं सुसमावरेत् ।
अथवैकत्रैव संकल्प्य कुर्यात्पूजां तथाविधाम् ।६०।
द्रव्यैः पूर्वैस्तथा पूजां कृत्वा धारां समर्पयेत् ।
पूर्वतो द्विगुणं मन्त्रं समुच्चार्यार्चयेच्छिवम् ।६१।
पूर्वैस्तिलयवैश्चाथ कमलैः पूजयेच्छिवम् ।
बिल्वपत्रैर्विशेषेण पूजयेत्परमेश्वरम् ।६२।

अर्घ्यं च बीजपूरेण नैवेद्यं पायसं तथा ।
मन्त्रावृत्तिस्तु द्विगुणा पूर्वतोऽपि जनार्दन ।६३।

इसके पश्चात् नमस्कार और ध्यान करके गुरूदिष्ट मन्त्रका अथवा मेरे मन्त्रका जापकरना चाहिए । किम्बा पञ्चाक्षरी मन्त्रसे शिवको सन्तुष्ट करे ।५७। इसके पश्चात् धेनुमुद्राको प्रदर्शित कर निर्मल जलके द्वारा महेश्वरकी तृप्ति करे और अपनी शक्तिके अनुसार पाँच ब्राह्मणोंको भोजन करावे ।५८। इसके पश्चात् शेष जितनाभी समय रहे महोत्सव करता रहे। इसके अनन्तर समस्त पूजाके फलोंको देकर देवका विसर्जन करना चाहिए ।५९। यहाँ तक प्रथम प्रहरको पूजा हुई । अब द्वितीय प्रहरके आरम्भमें भली-भाँति सङ्कल्प करे अथवा आरम्भमें एकहीबार सङ्कल्प करे पूजनका आरम्भ करे जोकि पूर्ववत् ही होवे ॥६०॥ पूर्वकी भाँतिही प्रथम द्रव्योंसे पूजाकरके फिर जलकी धारा समर्पित करे । इस दूसरे प्रहरमें प्रथम प्रहर की अपेक्षा द्विगुण मन्त्रोंकाजाप करते हुए शिवार्चन करना चाहिए ॥६१॥ प्रथम प्रहरके पूजनसे शेष रक्खे हुए तिल, जौ, चावल और कमलोंसे और विशेषरूपसे बिल्वपत्रोंसे सदाशिवका पूजनकरना चाहिए ।६२। हे विष्णो ! बिजौरा नीबूका अर्घ्य तथा खीरके नैवेद्यका अर्पण करे और पहिलेसे भी दुगुने मन्त्रोंका जाप करना चाहिए ॥६३॥

ततश्च ब्राह्मणानां हि भोज्यसंकल्पमाचरेत् ।
अन्यत्सर्वं तथा कुर्याद्यावच्च द्वितयावधि ।६४।
यामे प्राप्ते तृतीये च पूर्ववत्पूजनं चरेत् ।
यवस्थाने च गोधूमाः पुष्पाण्यर्कभवानि च ।६५।
धूपैश्च विविधैस्तत्र दीपैर्नानाविधैरपि ।
नैवेद्यापूपकैर्विष्णोः शाकैर्नानाविधैरपि ।६६।
कृत्वैवं चाथ कर्पूरैरारातिक्रविधिं चरेत् ।
अर्घ्यं च दाडिमं दद्याद् द्विगुणं जपम चरेत् ।६७।
ततश्च ब्रह्मभोजस्य संकल्पं च सदक्षिणम् ।
उत्सवं पूर्ववत्कुर्याद्यावद्यामावधिर्भवेत् ।६८।

यामे चतुर्थ संप्राप्ते कुर्यात्तस्य विसर्जनम् ।
प्रयोगादि पुना कृत्वा पुजां विधिवदाचरेत् ।६६।
माषैः प्रियंगुभिर्मुद्रगै सप्तधान्यैस्तथाथवा ।
शङ्खीपुष्पैर्बिल्वपत्रैः पूजयेत्परमेश्वरम् ।७०।

इसके पीछे योग्य ब्राह्मणोंके भोजन करनेका सङ्कल्प करे बाकी सम्पूर्ण पूजनको प्रथमप्रहरके समान द्वितीय प्रहरकी समाप्तितक करता रहे ॥६४॥ यहाँ द्वितीय प्रहरकी अर्चना समाप्त हो जाती हैं और अब तीसरे प्रहरके पूजनका विधान आरम्भहोता है । इस प्रहरमें भी पूर्ववत् पूजनका क्रम करना चाहिये । यज्ञोके स्थानमें गेहूँ तथा आकके पुष्प चढ़ावे ॥६५॥ हे विष्णुदेव ! तीसरे प्रहरमें अनेक तरहकी उत्तम धूप ,बहुतसे दीपक पुआ का नैवेद्य और अनेक भाँतिके शाकोंसे पूजन करे ॥५६॥ इस तरह पूजन करके शिवकी आरती कपूरसे करे । अनारनका अर्घ्य देवे और पहिले की अपेक्षा द्विगुणित मन्त्र जाप करना चाहिए ।६७। इसके अनन्तर दक्षिणाके साथ ब्रह्मभोज करानेका सङ्कल्प करे और तृतीय प्रहरकी समाप्तिके पर्यन्त पहिले की तरह उत्सव करता ही करे ॥६८॥ यह तीसरे प्रहरकी पूजा समाप्त होती है अब चौथेप्रहरकी अर्चन का आरम्भ होजाता है जब चतुर्थ प्रहरकी पूजाका अवसर आवे तो पहिलेका विसर्जनकर देवे और फिर नये सिरेसे आवाहन आदि करके पूर्ण बिधि-विधानसे पूजन करे ॥६९॥ अब उड़द, मूंग, काँगनी अथवा सात धान्यों, शङ्खी-पुष्प और विल्वपत्रोंसे शिवका अर्चन करना चाहिए ॥७॥

नैवेद्यं तत्र दद्याद्वै मधुरैर्विविधैरपि ।
अथवा चैव माषान्नैस्तोषयेच्च सदाशिवम् ।७१।
अर्घं दद्यात्कदल्यश्च फलेनैवाथ वा हरे ।
विविधैश्च फलैश्चैव दद्यादर्घ्यं शिवाय च ।७२।
पूर्वतो द्विगुणं कुर्यान्मन्त्रजापं नरोत्तमः ।
सकल्पं ब्रह्मभोजस्य यथाशक्ति चरेद् बुधः ।७३।
गीतैर्वाद्यैस्तथा नृत्यैर्नयेत्कालं च भक्तितः ।

मयौत्सववैर्भक्तजनैर्यावत्स्यादरुणोदयः ।७४।
उदये च तथा जाते पुनः स्नात्वार्चयेच्छिवम् ।
नानापूजोपहारैश्च स्वाभिषेकमथाचरेत् ।७५।
नानाविधानि दानानि भोज्यं च विविध तथा ।
ब्राह्मणानां यतीनां च कर्तव्यं यामसंख्यया ।७६।
शंकराय नमस्कृत्यञ्जलिमथाचरेत् ।
प्रार्थयेत्सुस्तुतिं कृत्वा मंत्रैरेतैर्विचक्षणः ।७७।

इसके पश्चात् अनेक प्रकारके मिष्ठान्न नैवेद्योंको शिवके लिये समर्पित करे अथव, उड़दके बने हुए पक्वान्नसे शिवको सन्तुष्ट करना चाहिए ।७१। हे हरे ! इस समय वेलाकी गैरका अर्घ्य देवे किम्बा ऋतुके विविध फलों मे भगवान् शिवको अर्घ्य देना चाहिए ।।७२।। इसके पश्चात् विद्वान् शिवव्रती व्यक्तिको पहिलेसे दुगुना मन्त्र जापकर अपनी शक्तिके अनुकूल ब्राह्मण-भोजन करानेका सङ्कल्प करना चाहिए ।।७३।। भक्तिपूर्वक गायन, वाद्य, नर्तन आदिको करते हुए भक्तोंके सहित महान् उत्सवका समारोह अरुणोदय पर्यन्त करके समयके शेष भागको व्यतीतकरना चाहिए ।।७४।। भुवन भास्करके समुदित होने पर स्नान करके पुनः शिवका अर्चन करना चाहिए । तत्पश्चात् अनेक पूजाके योग्य भेंटोके द्वारा अपना अभिषेक करना चाहिए ।।७५।। इसके अनन्तर प्रहरोंके अनुसार अर्थात् प्रहरोंकी संख्याके अनुकूल विविध तरहके दान, विभिन्न प्रकारके भोजन ब्राह्मणों तथा संन्यासियोंको अपने संङ्कल्पानुरूप समर्पित करने चाहिए ।।७६।। इसके पश्चा शिवको प्रणामकर पुष्पाञ्जलि समर्पित करे और फिर सुबुद्धि भक्तको निम्नप्रकारके मन्त्रोंसे प्रार्थना करनी चाहिए ।।७७।।

तावकस्त्वद्गतप्राणस्त्वच्चित्तोऽहं सदा मृड ।
कृपानिधे इति ज्ञात्वा यथा योग्यं तथा कुरु ।७८।
अज्ञानाद्यदि वा ज्ञानाज्जपपूजामिकं मया ।
कृपानिधित्वाज्ज्ञात्वैव भूनाथ प्रसीद मे ।७९।
अनेनैवोपवासेन यज्जातं फलमेव च ।

तैनैव प्रीयतां देवः शंकरः सुखदायकः ८०।
कुले मम महादेव भजनं तेऽस्तु सर्वदा।
माभूत्तस्य कुले जन्म यत्र त्वं न हि देवता।८१।
पुष्पाँजलिं समर्प्येव तिलकाशिष एव च
गृह्णीयाद् ब्राह्मणेभ्यश्च ततः शम्भुं विसर्जयेत्।८२।
एव व्रतं कृतं येन तस्माद् दूरो हरो न हि।
न शक्यते फलं वक्तुं नादेयं विद्यते मम।८३।
अनायासतया चेद्वै कृतं व्रतमिद परम्।
तस्य वै मुक्तिबीजं च जातं नात्र विचारणा।८४।

हे कृपानिधे ! हे शिवजी ! मैं आपका हूँ और आपकेही प्राणों वाला हूँ तथा आपकेही चित्त वाल हूँ - यही समझकर जो भी उचित हो वही आप करें।७८। हे भूतनाथ ! मुझ सेवक के द्वारा अज्ञानवश पूजन तथा जप आदि किया गया है उससे आप अपनी स्वाभाविक दयालुता के कारण से मुझ पर प्रसन्नहोवें।७९ इस परमपावन व्रतसे जोभी उत्तम फल होता है। उससे आप सनस्त सुखों के प्रदान करने वाले मुझपर प्रसन्नता करें।८०। हे महादेव ! मैं यही चाहता हूँ कि मेरे कुल में सदा आपका भजन पूजन करते रहें और मैं कभीभी ऐसे वशमें न होऊँ जिसमें आपका नाम संकीर्तन न होता हो।८१। इस रीति से निवेदन करके पुष्पाँजलि समर्पित कर ब्राह्मणोंसे आशीर्वाद के तिलोंका ग्रहण करे और इसके अनन्तर शिव का विसर्जन कर देवे।८२। इस प्रकार से जो भी व्रत करते, उनसे भगवान शम्भु कभी दूर नहीं रहा करते हैं। इस व्रतका पूर्ण फल मैं नहीं कह सकया हूँ। ऐसे भक्त को मुझे कुछ भी अदेय वस्तु नहीं होती।८३। यदि बिना कुछ श्रमके भी यह परम श्रेष्ठ व्रत किया गया हो, उसकोभी मोक्ष बीज अवश्य होता है—इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है।८४।

प्रतिामसं वृतं चैव कर्तव्यं भक्तितौ नरैः।
उद्यापनविधिं पश्चात्कृत्वा सांगभलं लभेत्।।८५।
व्रतस्य करणान्न नं शिवोऽहं सर्वदुःखहा।

ददामि भुक्तिं मुक्तिं च सर्वां वै वाञ्छितं फलम् ।८६।
इति शिववचनं निशाम्य विष्णुर्हिततरमद्भुतमाजगाम धाम ।
तदनु व्रतमुत्तमं जनेषु समचरदात्महितेषु चैतदेव ।८७।
कदाचिन्नारदायाथ शिवरात्रिव्रतन्त्विदम् ।
भुक्तिमुक्तिप्रदं दिव्यं कथयामास केशवः ।८८।

संसारमें मनुष्योंका कर्तव्य है कि शिवदेवको प्रसन्नकरनेके लिये प्रत्येक मासमें चतुर्दशीके दिन इस व्रतको करना चाहिए और भक्तिके साथ पीछे उद्यापन करके पूर्ण अङ्गोंवाला इसके फलका लाभ प्राप्त करे ।।८५।। इस व्रतके करने वालेका निश्चत रूपसे अवश्यही मैं सारा दुःख दूर भगा देता हूँ और उसे भुक्ति मुक्ति दोनों प्रदानकर सम्पूर्ण अभीप्सित फल दिया करता हूँ ।८६। सूतजीने कहा-भगवान् विष्णुदेव महेश्वरके इस प्रकार के परम हितप्रद बचनोंको श्रवणकर अद्भुत एवं अतुल तेजको प्राप्तहुए और इसके उपरान्त उन्होंने अपने हित चाहने वाले मनुष्योंके निकटमें उपस्थित होकर यह शिवका परम श्रेष्ठ व्रत किया ।८७। एकबार इसी दिव्य शिवके व्रतके विषयमें भगवान् विष्णुने श्रीनारदजी से कहा था कि यह भोग मोक्ष दोनों का देने वाला सर्वोत्तम व्रत है ।।८८।।

## ।। शिवरात्रि व्रत का उद्यापन

उद्यापनविधिं ब्रूहि शिवरात्रिव्रतस्य च ।
यत्कृत्वा शंकरः साक्षात्प्रसन्नो भवति ध्रुवम् ।
श्रूयतामृषयो भक्तया तदुद्यापनमादराद् ।
यस्यानुष्ठानतः पूर्णं भवति तद् ध्रुवम् ।२।
चतुर्शाब्दं कर्तव्य शिवरात्रिव्रतं शुभम् ।
एकभक्तं त्रयोदश्यां चतुर्दश्यामुपोषणम् ।३।
शिवरात्रिदिने प्राप्ते नित्य संपाद्य वै विधिम् ।
शिवालयं ततो गत्वा पूजां कृत्वा यथाविधि ।४।
ततश्च करायेद्दिव्यं मण्डलं तत्र यत्नतः ।

गौरीतिलकनाम्ना वै प्रसिद्धं भुवनत्रये ॥५
तन्मध्ये लेखयेद्दिव्यं लिंगतोभद्रमण्डलम् ।
अथवा सर्वतोभद्रं मण्डपान्तः प्रल्पयेत् ॥६
कुंभास्तत्र प्रकर्तव्याः प्राजापत्यविसंज्ञया ।
सर्वस्त्रा सफलास्तत्र दक्षिणासिताः शुभ्यः ॥७

ऋषियोंने कहा—अब आप महाशिवरात्रिके व्रतकी उद्यापनकी विधि का वर्णन करें जिसके करने से साक्षात् भगवान् शिव निश्चित रूपसे प्रसन्न होजाया करते हैं ॥१॥ सूतजीने कहा— हे ऋषिगण ! अब आप पूर्ण भक्तिके साथ आदरपूर्वक महाशिवरात्रिके व्रतके उद्यापन करनेके विधान को परम प्रेमपूर्वक श्रवण करो जिसके कर देनेसे यह महाव्रत निश्चिय ही पूर्ण हो जाया करता हैं ॥२॥ इस परम शुभ शिवरात्रिका व्रत चौदहवर्ष तक करना चाहिये । इस व्रतमें त्रयोदशीके दिन एकबार भोजन करे और चतुर्दशीकेदिन उपवास करनाचाहित॥ ३॥ शिवरात्रिके दिन नैत्यिक विधि को समाप्त करके भगवान् शिवके मन्दिरमें जाकर सविधि उनका अर्चन करना चाहिए ॥४॥ इसके अनन्तर भगवान् शम्भुके समीपमें यत्नके साथ दिव्य मण्डलकी रचना करानी चाहिए जिस मण्डल की त्रिभूवनमें गौरी-तिलकके शुभ नामसे ख्याति है ॥५॥ इसके मध्यमें सुन्दर लिंगतोभद्र-मण्डलको बनावे अथवा उस मंडलके अन्दर सर्वतोभद्र चक्रका निर्माण करना चाहिये ॥६॥ उस जगह प्राजापत्यके नामसे वस्त्र फल और दक्षिणा के सहित शुभ घटोंकी स्थापना करे ॥७॥

मण्डलस्य च पार्श्वे वै स्थापनीयाः प्रयत्नतः ।
मध्ये चक्रश्च संस्थाप्यः सोवर्णो वापरो धटः ॥८
तत्रोमासहितां शंभुमूर्ति निर्माय हाटकीम् ।
पलेन वा तदर्द्धेन यथाशक्तयाऽथवा व्रती ॥९
निधाय वामभागे तु शिवामूर्तिमतन्द्रितः ।
मदीयां दक्षिणे भागे कृत्वा रात्रौ प्रपूजयेत् ॥१०
आचार्यं वरयेत्तत्रर्त्विग्भिः सहितं शुचिम् ।

अनुज्ञातश्च तैर्भक्तया शिवपूजां समाचरेत् ॥११
रात्रौ जागरण कुर्यात्पूजां यामोद्भवां चरन् ।
रात्रिमाक्रमयेत्सर्वां गीतनृत्यादिना व्रती ॥१२
एवं सम्पूज्य विधिवत्संतोष्य प्रतिरेव च ।
पुनः पूजां ततः कृत्वा होमं कुर्याद्यथाविधि ॥१३
यथाशक्ति विधान च प्राजाप्रत्यं समाचरेत् ।
ब्राह्मणान्भोजयेत्प्रीत्या दद्याद्दानानि भक्तितः ॥

उस मण्डपके समीप मध्यमें एक या दो सुवर्ण कलशोंकी स्थापना करनी चाहिए जहाँकि शिवके व्रत करनेवाले व्यक्ति एक अथवा आधेपल की सुवर्णकी पार्वतीकेसाथ शिवकीप्रतिमा स्थापित करे ॥८॥९॥ आलस्य का त्यागकर वहाँपर वामभागमें जगदम्बा पार्वतीकी प्रतिमा और दक्षिण भागमें भगवान् शिवकी मूर्तिकी स्थापना सविधिकर रात्रिमें उनका अर्चन करना चाहिए ॥१०॥ उस मण्डप योग्य ऋत्विजों और आचार्यका वरण भी करे जिनकी आज्ञाके अनुसारही भक्ति-भावके साथ शिवकी वन्दनार्चन करना चाहिये ॥११॥ प्रत्येक प्रहरमें पूजन करते हुई रात्रिका जागरण करे और बड़े उत्साहके साथ गीत भजन तथा नृत्य आदिसे उस रात्रिका समय व्यतीत करे ॥१२॥ इस रीतिसे रात्रिको सविधि शिवपूजनकर शिव को सन्तुष्ट करे और फिन प्रातःकालमें पुनः शिवार्चन कर हवन करना चाहिये ।१३॥ इस प्रकार अपनी शक्तिके अनुसार प्राजापत्य व्रतका विधान करे और इसके उपरान्म प्रेमपूर्वक ब्रह्मभोज कराके दान देवे । इस समस्त विधानमें पूर्ण भक्तिकी भावना होनी चाहिये ॥१४॥

ऋत्विजश्च सपत्नीकान्वस्त्रालकारभूषणैः ।
अलंकृत्य विधानेन दद्याद्दानं पृथक्पृथक् ॥१५
गां सवत्सां विधानेन यथोपस्करसंयुताम् ।
उक्त्वा चार्याय वै दद्याच्छिवो मे प्रीयतामिति ॥१६
ततः सकुम्भां तन्मूर्ति सवस्त्रां वृषभे स्थिताम् ।
वालंकारसहितामाचार्याय निवेदयेत् ॥१७

ततः संप्रार्थयेद्देवं महेशानं महाप्रभुम् ।
कृतांजलिर्नतस्कन्धः सुप्रीत्या गद्गदाक्षरः ।१८।
देवदेव महादेव शरणागतवत्सल ।
व्रतेनानेन देवेशं कृपां कुरु ममोपरि ।१९।
मया भक्त्यनुसारेण व्रतमेतत्कृतं शिव ।
न्यूनं सम्पूर्णतां यातु प्रासाद्रात्तव शङ्कर ।२०।
अज्ञानाद्यदि वा ज्ञानाज्जपपूजादिकं मया ।
कृतं तदस्तु कृपया सफलं तव शङ्कर ।२१।
एवं पुष्पाञ्जलिं दत्वा शिवाय परमात्मने ।
नमस्कारं ततः कुर्यात्प्रार्थनाँ पुनरेव च ।२२।
एवं व्रतं कृतं येन न्यूनं तस्य न विद्यते ।
मनोऽभीष्टां ततः सिद्धिं लभते नात्र संशयः ।२३।

जो बरण किये हुए ऋत्विज हों उन्हें सपत्नीक वस्त्राभूषण आदि से सुसज्जित कर विधिके साथ पृथक् पृथक् उन्हें दान देना चाहिए ।।१५।। सवत्सा दूध देने वाली गौका दान समस्त वस्तुओं के साथ आचार्यको देवे और यह कहकर देना चाहिए कि भगवान्शिव मुझपर प्रसन्न होवें ।।१६।। इसके उपरान्त कलश तथा वस्त्रादिके साथ वृषभपर विराजामान शिवकी प्रतिमाको वस्त्राभूषणों से युक्त आचार्य को समर्पित कर देवे ।।१७।। इसके पश्चात् अपने कन्धोंको नीचेकी ओर झुकाकर विनम्र भावसे दोनों हाथ जोड़कर शिवके समीप गद्गद् वाणी से प्रार्थना करे।१८। हे देवों के देव ! हे महादेव ! हे शरणागत वत्सल ! हे देवेश ! आप अब इस व्रत से मेरे ऊपर प्रसन्नहोकर कृपाकी दृष्टि करें ।।१९।। हे शिव ! भक्तकी भावनाका आश्रयलेकर मैंने इसव्रतको किया है सो हे शङ्कर ! इसमें कुछ न्यूनताभी रह गई हो तो आपकी प्रसन्नता से पूर्णताको प्राप्त हो ।।२०।। हे शङ्कर ! मैंने ज्ञान या अज्ञानसे जो कुछभी आपका पूजन तथा जप आदि किया है सो सव आपकी अपनी कृपासे सफल होवे ।।२१।। इसविधिसे नम्र प्रार्थना के सहित पुष्पोंकी अञ्जलि समर्पित कर शिवको प्रणाम करे ।।२२।। इस

तरह जिसने भी इस व्रतको किया है उसमें कोई भी न्यूनता नहीं रहा करती है और वह शिवव्रती मनकी चाही हुई सिद्धि ही प्राप्त कर लेता है इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ॥२३॥

## व्याध-कथा प्रसंग में शिवरात्रि माहात्म्य वर्णन

सूत ते वचनं श्रुत्वा परानन्दं वयं गताः ।
विस्तरात्कथय प्रीत्या तदेव व्रतमुत्तमम् ।१।
कृतं पुरा च केनेह सूत तद् व्रतमुत्तमम् ।
कृत्वाप्यज्ञानतश्चैव प्राप्तं किं फलमुत्तमम् ।२।
श्रूयतामृषयः सर्वे कथयामि पुरातनम् ।
इतिहासं निषादस्य सर्वपापप्रणाशनम् ।३।
पुरा कश्चिद्वने भिल्लो नाम्ना ह्यासीद् गुरुद्रुहः ।
कुटुम्बी बलवान्क्रूरः क्रूरकर्मपरायणः ।४।
निरन्तरं वने गत्वा मृगान्हन्ति स्म नित्यशः ।
चौर्य्यं च विविधं तत्र करोति स्म वने वसन् ।५।
बाल्यादारभ्य तेनेह कृतं किंचिच्छुभं न हि ।
महान्कालो व्यतीयाय वने तस्य दुरात्मनः ।६।
कदाचिच्छिवरात्रिश्च प्राप्तासीत्तत्र शोभना ।
न दुरात्मा स्म जानाति महष्टननिवासकृत् ।७।

ऋषियोंने कहा—हे सूतजी ! आपके वचन सुनकर हम सबको अत्यन्त आनन्द हुआ है। अब आप कृपाकर उसी परम श्रेष्ठ व्रतको प्रीत-पूर्वक विस्तारसे कहिए।१। हे सूतजी ! इस संसारमें सर्व प्रथम यह व्रत किसने किया था और अज्ञानसे भी इस श्रेष्ठ व्रतको करनेसे क्या फल प्राप्त होता है ? कृपाकर यहसब बताइये।२। सूतजीने कहा-हे ऋषिगण ! इस सम्बन्ध में मैं एक परम प्राचीन तथा समस्त पापोंका नाशक निषादका आख्यान तुमको सुनता हूँ।३। बहुतपहिले पुरानेसमयमें गुरुद्रुह नामसे विख्यात, बहु कुटुम्बी और अतिबलवान् एकभील बनमें रहाकरता था जोकि सर्वदा हत्या आदि करने के बुरेसे बुरे कर्मोंमें तत्पर रहता था ॥४॥ उसका यह नित्य

का काम था कि बनमें मृगोंकी शिकार करे और वहाँ आते-जाते लोगोंके धनका अपहरण करे।५। उसने अपने बचपनसे लेकर युवावस्थातक कोई भी शुभ कर्म कभी नहीं किया और इसी रीतिसे वनमें रहते हुऐ उस दुरात्माका बहुत समय व्यतीत हो गया।६। इस तरह रहते हुए उसे शुभ महाशिवरात्रिका समय आ गया किन्तु उस दुष्ट बुद्धिको इस परम पावन दिनका कुछ भी ज्ञान नहीं हुआ ॥७॥

एतस्मिन्समये भिल्लो मात्रा पित्रा स्त्रिया तथा।
प्रार्थितश्च क्षुधाविष्टैर्भक्ष्यं देहि वनेचर।८।
इति संप्रार्थितः सोऽपि धनुरादाय सत्वरम्।
जगाम मृगहिंसार्थं बभ्राम सकलं वनम्।९।
दवयोगात्तदा तेन न प्राप्तं किंचदेव हि।
अस्तं प्राप्तस्तदा सूर्यः स वै दुःखमुपागतः।१०।
किं कर्तव्यं क्व गतव्यं न प्राप्तं मेऽद्य किंचन।
वाल श्च ये गृहे तेषां किं पित्रोश्च भविष्यति।११।
मीदय वै कलत्रं च तस्याः किंचिद् भविष्यति।
किंचिद् गृहीत्वा हि मया गन्तव्यं नान्यथा भवेत्।१२।
इत्थं विचार्य स व्याधो जलाशयसमीपगः।
जलावतरण यत्र तत्र गत्वा स्वयं स्थितन।१३।
अवश्यमत्र कश्चिद्वै जीवश्चैवागमिष्यति।
त हत्वा स्वगृहं प्रीत्या यास्यामि कृतकार्यकः।१४।

उसी समय उसके माता-पिता और पत्नीने उससे कहा—हम भूखसे अत्यन्तही व्याकुल होरहे हैं,हमको कहींसे भोजन दो।८। माता-पिता और पत्नीकी इस बातको सुनकर वह अपना धनुष उठाकर शीघ्रही मृग मारने के लिये घोर वनमें गया और चारों और बहुत घूमा-फिरा किन्तु दैवयोग से उसदिन उसे कुछ शिकार नही मिली। जब सूर्य अस्ताचलगामी होगए तो उसे बड़ी चिन्ता हुई और वह अत्यन्त दुःखित हुआ ॥९-१०॥उसने बनमें सोचा-क्या करूं और अब कहाँ जाऊं ? खेदकी बात है कि आज

मुझे कुछभी भोजनकासाधन नहीं मिला है । में अपने माता-पिताऔर पुत्र पत्नीको क्या खिलाऊँगा? ॥११॥ मेरी स्त्री गर्भवती है अतः उसके लिये अवश्यही कुछ खानेकी वस्तु लेजाना आवश्यक है । अतः अब मैं भोजनका सामान लिये बिना घरको नहीं वापिस लौटूंगा ।१२। ऐसा विचार करके वह भील एक सरोवरके तटपर जाकर बैठ गया ॥१३॥ उसने सोचा यह जलपीनेका घाट है इसलिये यहाँ अवश्य ही कोई न कोई जीव आवेगा। उसका वध करके सफल होकर ही आनन्दसे घरमें जाऊंगा । १४॥

इति मत्वा स वै वृक्षमेकं विल्वेमिसंज्ञकम् ।
समारुह्य स्थितस्तत्र जलमादाय भिल्लकः ।१५।
कदा यास्यति कश्चिद्वै कदा हन्यामहं पुनः ।
इति बुद्धि समास्थाय स्थितोऽसौ क्षुत्तृषान्वितः ।१६।
तद्रात्रौ प्रथमे यामे मृगी त्वेका समागत ।
तृषार्ता चकिता सा च प्रोत्फालं कुर्वती तदा ।१७।
तां दृष्ट्वा च तदा तेद तद्वधार्थमथो शरः ।
संहृष्टेन द्रुतं बाणं धनुषि स्वे हि संदधे ।१८।
इत्येवं कुर्वतस्तस्य जलं बिल्वदलानि च ।
पतितानि ह्यधस्तत्र शिवलिगमभूत्ततः ।१९।
यामस्य प्रथमस्यैव पूजा जाता शिवस्य च ।
तन्महिम्ना हि तस्यैव पातक गलितं तदा ।२०।
तत्रत्यं चैव तच्छब्दं श्रुत्वां सा हरिणी भिया ।
व्याधं दृष्ट्वा व्याकुल हि तचनं चेद्मब्रतीत् ।२१।

वह भील अपने दिलमें एसा विचार करके जल लेकर एक बेलके वृक्ष पर चढ़ गया और वहाँ बैठगया ॥१५॥ कब कोई जीव आवे और कब मैं उसे मारूँ-यही मनमें विचार करके भूखा-प्यासा वह भील वहां प्रतीक्षामें स्थित हो गया ॥१६॥ जब रात्रिका प्रथम प्रहर हो गया तो एक हिरनी प्याससे वेचैन होकर हाँपती हुई वहाँ आई ॥१७॥ हे विष्णुदेव ! उसी मृगीको देखकर उस व्याधको नहुत प्रसन्नता हुई और उसने हिरनीको

मारनेके लिए तुरन्त ही धनुषपर बाण चढ़ा लिया ।१८। धनुष और तीर को साधनेके प्रयत्नमें उनके हाथसे बेलपत्र और जल नीचे गिरगये जहाँकि एक शिवका ज्योतिर्लिङ्ग स्थापित था ।।१९।। इस तरह से अनजाने ही उसके द्वारा अनायास भगवान् शिवके प्रथम प्रहरका अर्चन हो गया। इस महारात्रि में शिव-पूजनके प्रभावसे उसके समस्त पापोंका क्षय हो गया। ।।२०।। उसके धनुषकी ध्वनिको सुनकर और भीलको वधके लिये प्रस्तुत देखकर वह हिरनी अत्यन्त भयभीत होकर उससे कहनी लगी ।२१।

किं कर्तु मिच्छसि व्याध सत्यं वद ममाग्रतः ।
तच्छ्रुत्वा हरिणीवाक्यं व्याधो वचनमब्रवीत् ।२२।
कुटुम्ब क्षुधितं मेऽद्य हत्वा त्वं तर्पयाम्यहम् ।
दारुणं तद्वचः श्रुत्वा दृष्ट्वा तं दुर्द्धरं खलम् ।२३।
किं करोमि क्व गच्छामि ह्युपायं रचयाम्यहम् ।
इत्थं विचार्य्य सा तत्र वचन चेदमब्रवीत् ।२४।
मन्मांसेन सुखं ते स्याद्देहस्यानर्थकारिणः ।
अधिकं किं महत्पुण्यं धन्याहं नात्र संशयः ।२५।
उपकारकरस्यैव यत्पुण्यं जायते त्विह ।
तत्पुण्यं शक्यते नैव वक्तुं वर्षशतैरपि ।२६।
परं तु शिशवौ मेऽद्य वर्तन्ते स्वाश्रमेऽखिलाः ।
भगिन्यौ तान्समर्प्यैव प्रायास्ये स्वामिनेऽथवा ।२७।
न मे मिथ्यावचस्त्वं हि विजानीहि वनेचर ।
आयास्येह पुनश्चाहं समीप ते न संशयः ।२८।

हिरनीने कहा-हे व्याध ! तुम्हारी क्या करनेकी इच्छा है ? मेरे सामने अपना सत्य विचार प्रगट करो, मृगीकी इस बातको सुनकर वह भील कहने लगा ।।२२।। व्याधने कहा-आज मेरा समस्त कुटुम्ब भूखा है, तुझे मारकर अपने परिवार वालोंके प्राणोंकी रक्षा करूँगा। भीलके इस उत्तर को सुनकर और भीषण व्याध के स्वरूप को देखकर हिरनी अपने मन में सोचने लगी ।२३। इस प्राणोंकी बाधाका समय उपस्थित होजानेपरमैं कहाँ

जाऊं और क्या करूं ! अच्छा कोई उपायरचता हूँ-ऐसा मनमें विचारकरके उसने कहा-।२४। मृगीने कहा-आज महान् अनर्थ करनेवाले इसमेरे शरीर से यदि आपको सुखमिले तो मेरा इससे अधिक और क्या महान् पुण्य हो सकता है । मैं आज बिना किसी संदेहके निश्चय ही बड़ी भाग्यशालिनी हूँ ।२५। इसलोकमें उपकार करनेवाले प्राणिका जितना पुण्य होता है उसका वर्णन एक सौ वर्ष में भी नहीं किया जा सकता है ।।२६।। किन्तु केवल यही प्रार्थना हैकि इस समय मेरे सबबच्चे अपने स्थानमें अकेले हैं मैं उन्हें अपनी भगिनी अथवा स्वामीके पास सौंपकर तुरन्त आपके समीप में आ जाऊँगी ।२७। हे वनचर ! आप मेरे इस वचनको असत्य मत मानना, मैं तुम्हारे पास निश्चय ही आऊँगी-इसमें कुछ सन्देह नहीं ।२८।

स्थिता सत्येन धरणी सत्येनैव च वारधिः ।
सत्येन जलधाराश्च सत्ये सर्वं प्रतिष्ठितम् ।२९।
इत्युक्तोऽपि तथा व्याधो न मेने तद्वचो यदा ।
तदा सुविस्मिता भीता वचन साब्रवीन्पुनः ।३०।
शृणु व्याधप्रवक्ष्यामि शपथ हि करोम्यहम् ।
अगच्छेयं यथा ते न समीप स्वगृहाद्गता ।३१।
ब्राह्मणो वेदविक्रेता सन्ध्याहीनस्त्रिकालकम् ।
स्त्रियः स्वस्वामिनो ह्याज्ञां उल्लंध्य क्रियान्वितः ।३२।
कृतघ्ने चैव यत्पापं यत्पाप विमुखे हरेः ।
द्रोहिणश्चैव यत्पापं यत्पाप धर्मलघने ।३३।
विश्वासघातके यच्च तथा वै छलकर्तारि ।
तेन पापेन लिम्पामि यद्यह नागमे पुनः ।३४।
इत्याद्यनेकशपथं मृगी कृत्वा स्थिता यदा ।
तदा व्याधः स विश्वस्य गच्छेति गृहमब्रवीत् ।३५।
मृगी हृष्टा जलं पीत्वा गता स्वाश्रममण्डलम् ।
तावच्च प्रथमो यामस्तस्य निद्रां विना गत ।३६।

सत्यके प्रभावसे यह भूमि स्थित है और सत्य ही से सागर तथा जल

धारा स्थित है, निष्कर्षार्थ यही है कि सत्यमें सभी कुछ स्थित है।२९।सूतजी ने कहा-उस हिरनीकी ऐसी प्रार्थना सुनकर भी व्याधने नहीं माना तो वह अति आश्चर्यान्वित होकर बहुत डर गई और उसने फिर कहा ॥३०॥ मृगीने कहा-हे व्याध मैं जो भी कुछ निवेदन करती हूँ उसे आप सुनो मैं आपके समक्षमें शपथ खाकर कहती हूँ कि मैं अपने बचनकापालन अवश्य करूंगी अर्थात् मैं अवश्य ही वापिस आऊंगी ।३१॥ वेदों के बेचने वाले और त्रिकालमें सन्ध्या न करनेवाले ब्राह्मणकोजो पापहोता है तथा कामों में आसक्त हुई स्त्रियों को अपनी स्वामी की आज्ञाके उल्लंघन में जो पाप होता है एवं विश्वास घात करने वाले-कृतघ्नी-छल करने वाले और शिवसे विमुख रहने वालेको जोभी पाप होता है और धर्मको तोड़ने वाले को जोभी पातक लगता है मैं भी उसी पापकी भागिनी होऊंगी यदि मैं कहकर आपके पास लौटकर वापिस न आऊं ॥३२-३३-३४॥ इस तरह बहुत सी शपथ खाकर वह जब स्थित हुई तो व्याधने हिरनी से कहा, मैं विश्वास करता हूँ तू चली जा ॥३५॥ इसके पश्चात् जब तक वह हिरनी जल पीकर प्रसन्न हो अपने स्थानको गई तब तक प्रथम प्रहर बिना नींद लिये उस व्याधका व्यतीत हो गया ॥३६॥

तदीया भगिनी या वै मृगी च परिभाविता ।
तस्या मार्ग विचिन्वन्तो ह्याजगाम जलार्थिनी ।३७।
तां दृष्ट्वा च स्वयं भिल्लोऽकार्षीद् वाणस्य कर्षणम्
पूर्ववज्जलपत्राणि पतितानि शिवोपरि ।३८।
यामस्य च द्वितीयस्य तेन शम्भोर्महात्मनः ।
पूजा जाता प्रसगेन व्याधस्य सुखदायिनी ।३९।
मृगी सा प्राह तं दृष्ट्वा किं करोषि वनेचर ।
पूर्ववत्कथितं तेव तच्छुत्वाऽहं मृगी पुनः ।४०।
धन्याऽहंव्रूयतां व्याध सफलं देहधारणम् ।
अनित्येन शरीरेण ह्युपकारो भवष्यति ।४१।
परन्तु मम बालाश्च गृहे तिष्टन्ति चार्भकाः ।
भर्त्रे तांश्च समर्प्यैव ह्यागमिष्याम्यहं पुनः ।४२।

इसके उपरान्त मृगीकी एक दूसरी बहिन उसकी खोज करने हुई जलपीनेको वहाँ आ पहुँची ।।३७।। इस दूसरी हिरनी को देखकर भीलने इसका वध करनेके लिए फिर ज्यों ही धनुष खींचा कि उसके हाथसे पुनः पूर्ववत् बेलपत्र और जल शिव लिंग पर गिर पड़े ।।३८।। यह इस प्रकारसे द्वितीय प्रहरका शिवार्चन व्याध का अनजाने ही सुसम्पन्न हो गया जो कि महान् सुख देनेवाला होता है ।।३९।। उस समय वह हिरनी भीलको देख कर कहने लगी-यह आप क्या करना चाहते हैं ? व्याध ने पूर्ववत् उसके वध करने का उत्तर दिया। यह सुनकर मृगी कहने लगी ।।४०।। मृगीने कहा-हे व्याध मैं परम धन्य हूँ, मेरा यह शरीर धारण करना आज सफल हो गया क्योंकि इस नाशवान् मेरे शरीर से आपका उपकार होगा-परन्तु केवल छोटीसी प्रार्थना यही है कि मेरे बच्चे सब एकाकी घर पर मेरी प्रतीक्षामें होंगे, मैं उन्हें अपने स्वामीके सुपर्द कर आऊं और फिर आपके समीप बहुत शीघ्र वापिस आती हूँ ।।४१-४२।।

त्वया चोक्तं न मन्येऽहं हन्मि त्वां नात्र संशयः ।
तच्छ्रुत्वा हरिणी प्राह शपथं कुर्वती हरे ।४३।
शृणु व्याध प्रवक्ष्यामि नागच्छेयं पुनर्यदि ।
वाचा विचलितो यस्तु सुकृतं तेन हारितम् ।४४।
परिणीतां स्त्रियं हित्वा गच्छत्यन्यां च यः पुनाम् ।
वेदधर्म समुल्लंघ्य कल्पितेन च तो ब्रजेत् ।४५।
विष्णुभक्तिसमायुक्तः शिवनिन्दां करोति यः ।
पित्रो क्षयाहमासाध शून्यं चौवाक्रमेदिह ।४६।
कृत्वा च परितापं हि करोति वचनं पुनः ।
तेन पापेन लिम्पामि नागच्छेय पुनर्यदि ।४७।
इत्युक्तश्च तथा व्याधो गच्छेत्याह मृगीं च सः ।
सा मृगी च जलं पीत्वा हृष्टाऽगच्छत्स्वमाश्रमम् ।४८।
तावद् द्वितीयो यामो वै तस्य निद्रां बिना गतः ।
एतस्मिन्समये तत्र प्राप्ते यामे तृतीयके ।४९।

भीलने कहा यह तेरा कथन मैं नहीं मान सकता-मैं अब अवश्यही मारूंगा, इसमें कुछभी सन्देह नहीं है। हे हरे ! यह व्याधके वचन सुनकर वह मृगी शपथ करती हुई कहने लगी ।४३। मृगीने कहा-हे व्याध ! यदि मैं वापिस लौटकर आपके समीप न आऊं तो वचन के विधान से मेरा समस्त पुण्य चला जायगा ।४४। जो मनुष्य अपनी विवाहिता पत्नी का त्यागकर अन्य स्त्री से भोग करता हैतथा जो वेद विहित धर्मका उल्लंघन करके कल्पित मार्गका अनुगमन करता है-जो विष्णु भक्त बनकर शिव की निन्दा करता है, जो माता-पिता की दाह तिथि को बिना ब्राह्मण भोजनके खाली जाने देता है, जो दूसरेको दुख:देकर पीछे मधुर बचन बोलता है मैं उस पापसे लिप्त हो जाऊं यदि मैं वापिस लौटकर आपके पास न आऊं ।४५-४६। सूतजी ने कहा—उस भील ने इस तरह शपथ पूर्वक कहने पर मृगीसे कहा—'तू चली जा'। तब वह मृगी परम प्रसन्न होकर जल पान करके अपने घर चली गई ।४७। तब तक उस व्याध को विना निद्रा लिये दूसरा प्रहर व्यतीत हो गया और फिर तीसरे प्रहर के आरम्भ होने पर उसने देखाकि वे हिरनियाँ वापिस नहीं आई हैं ।४९।

ज्ञात्वा विलबं चकितस्तदन्वेषणातत्पर: ।
तद्यामे मृगमद्राक्षीज्जलमार्गगतं ततः ।५०।
पुष्टं मृगं तं दृष्ट्वा हृष्टो वनचरः स वै ।
शरं धनुषि संधाय हन्तुं तं हि प्रचक्रमे ।५१।
तदैवं कुर्वतस्तस्य बिल्वपत्राणि कानिचित् ।
तत्प्रारब्धवशाद्विष्णो पतितानि शिवोपरि ।५२।
तेन तृतीययामस्य तदात्रौ तस्य भाग्यतः ।
पूजा जाता शिवस्यैव कृपालुत्वं प्रदर्शितम् ।५३।
श्रुत्वा तत्र च तं शब्दं किं करोषीति प्राह सः ।
कुटुम्बार्थमहं हन्मि त्वां व्याधश्चेति सोऽब्रवीत् ।५४।
तच्छ्रुत्वा व्याधवचनं हरिणो हृष्टमानसः ।
द्रुतमेव च तं व्याधं वचनं चेदमब्रवीत् ।५५।

धन्योऽहं पुष्टिमानद्य भवत्तृप्तिर्भविष्यति।
यस्यांगं नोपकारार्थं तस्य सर्वं वृथा गतम् ॥५६

हिरनियों के वापिस आने में विलम्ब देखकर व्याध चकित होकर उनकी खोज करनेमें तत्पर होगया किन्तु उसी समय उसने जलके मार्गमें आता हुआ एक हिरण देखा ॥५०। उस परम पुष्ट शरीर वाले हिरणको देखकर व्याधने अपने धनुष पर वाण चढ़ा लिया और वह उसका वध करनेको उद्यत होगया ॥५१॥ हे विष्णुदेव ! जब उसने धनुष-वाणका सन्धान किया तो भाग्यवश कुछ बेलपत्र शिवके ऊपर उसके हाथसे गिर गये। उसने उस रात्रिमें भीलके भाग्यसे तीसरे प्रहरकी शिवकी पूजा सम्पन्न होगई। इस तरह उस व्याध पर शिवने अपनी कृपालुता दिखलाई थी ॥५२।५३॥ धनुषके शब्दको सुनकर मृगने कहा—हे भील ! यह तुम क्या कर रहे हो ! व्याधने कहा—मैं अपने कुटुम्बके पोषणके लिये तुझे मारना चाहता हुँ॥५४॥यह भीलके वचन सुनकर हिरन परमप्रसन्न चित्तसे व्याधसे कहने लगा—॥५५॥ मृगने कहा-मैं आज अतिशय धन्य भाग्य वाला हूं, मैं पुष्टि वाला हूँ क्योंकि मेरे शरीरसे आपकी तृप्ति होगी। जिसके शीरीरसे दूसरेका कोई उपकार नहीं बनता, उसका शरीर धारण करना ही सर्वथा निष्फल है ॥५६॥

यो वै सामर्थ्ययुक्तश्च नोपकारं करोति वै
तत्सामर्थ्यं भवेद् व्यर्थं परत्र नरकं व्रजेत् ॥५७
परन्तु बालकान् स्वांश्च समर्प्य जननी शिशून ।
आश्वास्याप्यथ तान् सर्वानागमिष्याम्यहं पुनः ॥५८
इत्युक्तस्तेन स व्याधो विस्मतोऽतीव चेतसिः।
मताक् शुद्धमना नष्टपापपुञ्जो वचोब्रवीत् ॥५९
ये ये समागताश्चात्र ते ते सर्वे त्वया यथा।
कथयित्वा गता ह्यत्र नायान्त्यद्यापि बन्धका ॥६०
त्वं चापि सङ्कटे प्राप्तो व्यलीकं गमिष्यसि।
मम संजीवनं चाद्य भविष्यति कथं मुधा ॥६१

श्रृणु व्याथ प्रवक्ष्यामि नानृतं विद्यते मयि ।
सत्येन सर्व ब्रह्माण्डं तिष्ठत्येव चराचरम् ॥६२
यस्य वाणी व्यलीका हि तत्पुण्यं गलित क्षणात् ।
तथापि श्रृणु वै सत्यां प्रतिज्ञां मम भिल्लक ॥६३

जिस प्राणी में सामर्थ्य हो और उससे वह दूसरों की भलाई नहीं करता है तो उसकी समस्तसमर्थता व्यर्थही है । ऐसाप्राणी परलोकमें नरक का गामी होता है ॥५७॥ किन्तु सिर्फ कुछक्षण आपसे चाहता हुँकि अपने बालकोंको माताको सोंपतेहुए धीरजबंधाकर शीघ्र आपकी सेवामेंउपस्थित हो सकूं ।५८। मृगके इस तरह कथनसे व्याधको बड़ा आश्चर्य हुआ और शिवार्चनके प्रभावसे कुछ मनकी शुद्धि हो जानेसे तथा पापोंका क्षय होनेसे उस भीलने कहा—॥५९॥ व्याधने कहा-हे मृग जो-जो भी जीव यहाँ आये सब तेरी भाँतिही कहकर यहाँसे चलेगये और वे सब अभी तकभी वापिस नहीं आये हैं ।६०। हे मृग ! उसी तरह तू भी प्राण सङ्कटमें प्राप्त होकर असत्य का आश्रय लेकर समय निकालेगा, तू ही बता ! मेरा जीवन इस तरह कैसे रहेगा । ॥६१॥ मृगने कहा-हे व्याध ! मैं जो कुछ भी आपसे कहता हूं उसेआप सुनिये । मैं कभी असत्य नहीं बोलता हूं । सत्यके प्रवल प्रभावसे ही यह चराचरमय समस्तब्रह्माण्ड स्थित होरहा है ।६२। जिसकी वाणीमें असत्यता रहती है उसका सारा पुण्य तुरन्त ही नष्ट होजाता है । हे भील ! अब आप मेरी सत्यतापूर्ण प्रतिज्ञाका श्रवण करिये ॥६३॥

सन्ध्यायां मैथुने धस्त्रे शिवरात्र्यां च भोजन ।
कूटसाक्ष्ये न्यासंहारे सन्ध्याहीने द्विजे तथा ॥६४
शिवहीनं मुख यस्य नोपकर्ता क्षमोऽपि सन् ।
पर्वणि श्रीफलस्यैव त्रोटनेऽभक्ष्यभक्षणे ॥६५
असपूज्य शिवं भस्मरहितश्चान्नभुक् च यः ।
एतेषां पातकं मे स्यान्नागच्छेयं पुनर्यदि ॥६६
इति श्रुत्वा वचस्तस्य गच्छ शीघ्रं समाव्रज ।
स व्याधेनैवमुक्तस्तु जलं पीत्वा गतो मृगः ॥६७

ते सर्वे मिलितास्तत्र स्वाश्रमे कृतसुप्रणाः ।
धृत्तांतं चैव तं सर्वं श्रुत्वा सम्यक् परस्परम् ।५८।
गन्तव्य निश्चयेनेति सत्यपाशेन यंत्रिताः ।
आश्वास्या बालकांस्तत्र गन्तुमुत्कण्ठितास्तदा ।६९।
मृगी ज्येष्टा च या तत्र स्वामिनं वाक्यमब्रवीद् ।
त्वां विना बालका ह्यत्र कथं स्थास्यन्ति वै मृग ।७०।

संध्याके समय मैथुनकरनेसे, शिवरात्रिको दिनमें भोजन करनेसे झूँठी गवाही देनेसे, किसीकी रक्खी हुई धरोहरको मारकर पचा जानेसे तथा ब्राह्मण को सन्ध्यावन्दन न करने से जो पाप होता है तथा जिसका मुख शिव भजनसे रहित है, जो सर्वसमर्थ होकरभी उपकार नहीं करता है, पर्व के दिन बेल तोड़ने और अभक्ष्यका भक्षण करनेसे, शिवार्चनके पूर्व भोजन करनेसे, भस्म रहित अङ्ग रहनेसे जो जो महापातक होते हैं वे सभी मुझे लगें अगर मैं वचनदेकर आपके पास वापिस न आऊं ।६४। ६६। श्रीशिवने कहा—ऐसे उस मृगके बचनों को सुनककर व्याधने कहा—'चले जाओ' शीघ्र वापिस आना'। तब वह हिरन जल पीकर सकुशल अपने निवास स्थानपर चला गया ।६७। इसके उपरान्त वे सब हिरनी और हिरन अपने रहनेके स्थानमें एकत्रितहोकर मिले औरएकदूसरेने परस्परमें प्रणाम करके व्याघ्र की वातचीतका समस्त हाल कहा और सुना, फिर वे कहने लगे ।६८। हम सबको अवश्यही अब वहाँ उस व्याधके पास जानाही चाहिए। इस प्रकार सत्य पाशके बन्धनमें बंधे हुए उन्होंने अपने बच्चोंको धीरज बंधाकर वहाँ जानेका निश्चय किया ।६८। उनमें जो सबसेबड़ी हिरनी थी उसने अपने पतिसे कहा—हे मृग ! आपके बिना ये बच्चे वहाँ कैसे रह सकेंगे ।७०।

प्रथमं ते मया तत्र प्रतिज्ञा च कृता प्रभो ।
तस्मान्मया च गन्तव्यं भवद्भ्यां स्थीयतामिह ।७१।
इति तद्वचनं श्रुत्वा कनिष्टा वाक्यमब्रवीत् ।
अहं त्वेत्सेविका चाद्य गच्छामि स्थीयतां त्वया ।७२।
तच्छ्रुत्वा च मृगः प्राह गम्यते तत्र वै मया ।
भवत्यौ तिष्टतां चात्र मातृतः शिशुरक्षणम् ।७३।

तत्स्वामिवचनं श्रुत्वा मेनाते तन्न धर्मतः ।
प्रोचुः प्रीत्या स्वभर्तारं वैधव्ये जीवित च धिक् ।७४।
बालानाश्वास्य तांस्तत्र समर्प्य सहवासिनः ।
गतास्ते सर्व एवाशु यत्रास्ते व्याधसत्तमः ।७५।
ते वाला अपि सर्वे वै विलोक्यानु समागताः ।
एतेषां या गतिः स्याद्वै ह्यस्माक सा भवत्विति ।७६।
तान् दृष्ट्वा हर्षितो व्याधो वाणं धनुषि संदधे ।
पुनश्च जलपत्राणि पतितारि शिवोपनि ।७७।
तन जाता चतुर्थस्य पूजा यामस्य वै शुभा ।
तस्य पाप तदा सर्व भस्मसादभवत् क्षणात् ।७८।

हे पतिदेव ! सबसे प्रथम मैंने ही वहाँ पहुँचने का बचन दिया है । इसलिये मुझे वहाँ पहुँच जाना चाहिए । आप दोनों यहाँपर ही रहें ।७१। बड़ी मृगीके इस बचन को सुनकर सबसे छोटी कहने लगी-मैं तो आपकी टहलनी हूँ । मैं वहाँ जाती हूँ । आप सब यहीं रहें ।७२। मृगियों के यह बचन सुनकर हिरन ने कहा मैं जाता हूँ, तुम सब यहाँ रहो क्योंकि बच्चों की रक्षा करने वाली माता ही हुआ करती है ।७३। अपने पति के बचन श्रवणकर उन दोनों मृगियोंने अपने धर्मका ध्यानकरते हुए उस बातको न स्वीकार कर प्रेमके साथ पतिसे कहा-वैधव्यमें जीना स्त्रीके लिये धिक्कार जैसा है ।७४। इस तरह बातचीत करके अपने बच्चोंको धीरज देकर पड़ोसियोंके सुपर्दकरते हुए सभी वहाँ चलेगये जहाँ व्याध बैठा था ।७५। पीछे से सबबच्चे भी वहीं चल दिये और मनमें ठानलिया कि हमारे माता-पिता की जो दशा होगी वही दशा हमभी भोग लेंगे ।७६। उससमय उन सबको आये हुए देखकर व्याध मनमें बहुतही प्रसन्न होते हुए अपने धनुषपर वाण चढ़ाने लगा । उस समय भी उसके धनुषके सन्धान करनेमें हाथसे शिवकी मूर्तिपर जल तथा बेलपत्र गिर गये ।७७। इससे भगवानशिवके चौथे प्रहर का भी अर्चन सम्पन्न होगया और इसके प्रभावसे व्याधके समस्त पापोंका समूल विनाश हो गया ।।७८।।

मृगी मृगी मृगश्चोचुः शीघ्रं वै व्याधसत्तम ।
अस्माकं सार्थकं देहं कुरु त्वं हि कृपा कुरु ।७९।
इति तेषां वचः श्रुत्वा व्याधो विस्मयमागतः ।
शिवपूजाप्रभावेण ज्ञानं दुर्लभमाप्तवान् ।८०।
एते धन्या मृगाश्चैव ज्ञानहीनाः सुसंमताः ।
स्वीयेनव शरीरेण परोपकरणे रताः ।८१।
मानुष्यं जन्म सम्प्राप्य साधितं किं मयाधुना ।
परकीय च सपीडय शरीर पोषितं मया । ८२
कुटुम्ब पोषितं नित्यं कृत्वा पापन्यनेकशः ।
एवं पापानि हा कृत्वा का गतिर्मे भविष्यतिः ।८३।
कां वा गतिं गमिष्यामि पातकं जन्मतः कृतम् ।
इदानीं चिन्तयाम्येवं धिग्धिक् जीवनं मम ।८४।

उस समय वहाँ पहुँचकर मृग और मृगी शीघ्र व्याधसे बोले-हे व्याध श्रेष्ठ ! अब आप हमारे सबके शरीरोंको सार्थक बनादो और कृपा करो । ।७९। शिवने कहा—उन सबके इन बचनों को सुनकर उस भील को बड़ा विस्मय हुआ और शिवपूजनके प्रभावसे उसे देव-दुर्लभ ज्ञानप्राप्त होगया । ।८०। उसने मनमें सोचा-परस्पर मिले हुए ज्ञान रहित इस पशु योनि में उत्पन्न मृग परम धन्य हैं जो अपनेनश्वर शरीरसे परोपकार करनेमेंतत्पर होरहे हैं ।८१। इस मनुष्य देह को प्राप्तकर मैंने क्या फल प्राप्तकिया, जो दूसरे प्राणियोंके शरीरको पीड़ा देकर जन्मभर अपना शरीर पाला ।८२। मैंने सदा बहुतसे पापकर्म करके अपने कुटुम्बका पालन किया ! ऐसे-ऐसे बुरे पापकर्म करने वाले मेरी क्या गति होगी ।८३। मैं नहीं समझता मेरी क्या दुर्गति होगी । क्योंकि जन्मसे ही पाप कर्म किये आज मैं ऐसी चिन्ता कर रहा हूँ । मेरे जीवनको धिक्कार है !।८४।

इति ज्ञान समापन्नो वाणं संवारयंस्तदा ।
गम्यतां च मृगश्रेष्टा धन्याः स्थ इति चाब्रवीत् ।८५।
इत्युक्ते च तदा तेन प्रसन्नः शङ्करस्तदा ।
पूजितं च स्वरूपं हि दर्शयामास सम्मतम् ।८६।

संस्पृश्य कृपया शम्भुस्त व्याधं प्रीतितोऽब्रवीत् ।
वरं ब्रूहि प्रसन्नोऽस्मि व्रतेनानेन भिल्लक ।८७।
व्याधोऽपि शिवरूपं च दृष्ट्वा मुक्तोऽभवत्क्षणात् ।
पपात शिवपादाग्रे सर्वं प्राप्तमिति ब्रुवन ।८८।
शिवोऽपि प्रसन्नात्मा नाम दत्वा गुहेति च ।
विलोक्य तं कृपादृष्ट्या तस्मै दिव्यान्वरानदात् ।८९।
शृणु व्याधाद्य भोगांस्त्वं भुंक्ष्व दिव्यान्यथेप्सितान् ।
राजधानीं समाश्रित्य शृङ्गवेरपुरे पराम् ।९०।
अपनाया वंशवृद्धिः श्लाघनीयः सुरैरपि ।
गृहे रामस्तव व्याध समायास्यति निश्चितम् ।९१।

इस तरह ज्ञानके उदयसे सद्विचार वाले उस व्याधने धनुषसे वाण हटालिया और कहने लगा-हे मृगबरो ! तुम सब परमधन्य एवं सत्यनिष्ठ हो, अब आप सब अपने निवासस्थानको चलेजाओ ।८५। शिवजीने कहा-उससमय जब उसभीलने मृगोंसे यह कहा तो भगवान्शंकर बहुतही प्रसन्न हुए औरफिर उन्होंने उसभीलको शास्त्रानुमत अपना पूज्यस्वरूप दिखलाया ।।८६।। शिव कृपासे पूर्ण होकर भीलके शरीरको हाथसे स्पर्श करते हुए प्रीतिपूर्वक वाले-हे भील ! मैं तेरे इसव्रत एवं जागरण तथा अर्चनसेबहुत ही प्रसन्न और सन्तुष्ट हूँ, तू अब वर माँग ले ।।८७।। तब भगवान् शिवके स्वरूपका दर्शनकर व्याधभी क्षणमात्रमें मुक्तहोगया और 'हे भगवन् मैंने सभी कुछ प्राप्तकर लिया -यह कहते हुए शिवके चरणोंमें गिर पड़ा ।८८। अत्यम्त प्रसन्न शिवने उसका 'गुह'-यह नाम देकर कृपाभरी दृष्टिसे देखते हुए उसे दिव्य वरदान दिये ।८९। शिवजीने कहा-हे व्याधर्षे ! अब तू मनोऽभिलषत दिव्य भोगोंका उपभोगकर तथा शृगवेरपुरमें अपनी उत्तम राजधानी बनाकर वहाँ राजाके रूपमें निवासकर ।९०। हे व्याध ! तुम्हारी वंशवृद्धि कभी नाशको प्राप्त नहीं होगी और उसकी प्रशंसा देवगण भी करेंगे । नेतामें भगवान् श्रीरामचन्द्रजी साक्षात् तुम्हारे घर पर पधारेंगे इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ।९१।

करिष्यति त्वया मैत्री मद्भक्तसहकारकः ।
मत्सेवासक्तचेतास्त्वं मुक्तिं यास्यसि दुर्लभाम् ।९२।
एतस्मिन्नन्तरे ते तु कृत्वा शङ्करदर्शनम् ।
सर्वे प्रणम्य सन्मुक्तिं मृगयोनेः प्रपेदिरे ।९३।
विमानं च समारुह्य दिव्यदेहा गतास्तदा ।
शिवदर्शनमात्रेण शापान्मुक्ता दिवं गता ।९४।
व्याधेश्वरः शिवो जातः पर्वते ह्यर्बुदाचले ।
दर्शनात्पूजनात्सद्यो मुक्ति मुक्तिप्रदायकः ।९५।
व्याधोऽपि तद्दिमान्नून भोगान्स सुरसत्तम ।
भुक्त्वा रामकृपां प्राप्य शिवसायुज्यमाप्तवान् ।९६।
अज्ञानत्स व्रतञ्जैतत्कृत्वा सायुज्यमाप्तवान् ।
किं पुनर्भक्तिसम्पन्ना यान्ति तन्मयतां शुभाम् ।९७।
विचार्य सर्वशास्त्राणि धर्मांश्चैवाप्यनेकशः ।
शिवरात्रिव्रतमिदं सर्वोत्कृष्टं प्रकीर्तितम् ।९८।

मेरे भक्तोंपर विशेष कृपा वाले श्रीराम तुम्हारे साथ मैत्री भाव रक्खेंगे और तुम मेरी सेवामें चित्तलगाकर दुर्लभ मोक्षपदको प्राप्तकरोगे । ।९२। इसी समयमें उन मृग और मृगीने भी साक्षात् शिव के दर्शन प्राप्त किये और उनको प्रणामकरके वे भी मुक्तहोगये । उनकी वह मृगयोनि छूट गई ।९३। फिर वे दिव्यदेह धारण करके विमानारूढ़ होकर शिवके दर्शन मात्रसे शापसे छुटकारा पा गये और शिव लोकके दिव्य धाम में चले गये ।९४। उस समयसे अर्बुदाचलको मुक्त करनेवाले शिव 'व्याधेश्वर' इसनाम से प्रसिद्धहोकर स्थापित होगये और और वे दर्शनार्चनसे मनुष्योंको तुरन्त भोग-मोक्ष प्रदान किया करते हैं ।९५। हे देवोंमें श्रेष्ठ ! उस समय से वह भीलभी संसारके समस्त भोगोंको भोगकर श्रीरामचन्द्रकी कृपासे शिवको सायुज्य मुक्तिके पदको प्राप्त हो गया ।९६। भीलने तो अज्ञान से शिवका व्रतकिया और विवशतामें व्रत बनपड़ा तब उसे भुक्ति मुक्तिमिलगई तोजो भक्तिवाले इसकेद्वारा शुभगतिको पालेवें तो क्या आश्चर्यकी बात है ।९७।

सम्पूर्ण शास्त्रोंका मंथन कर और विविध धर्मोंका विवेचन करके सर्वोत्तम महाशिवरात्रिके व्रतको बतलाया गया है ॥६८॥

व्रतानि विधिधान्यत्र तीर्थानि विविधानि च ।
दानानि क विचित्राणि मखाश्च विविधास्तथा ॥९९
तपांसि विविधान्येव जपाश्चैवाप्यनेकशः ।
नैतेन समतां यान्ति शिवरात्रिव्रतेन च ॥१००
तस्माच्छुभतरं चैतत्कर्तव्यं हितमीप्सुभिः ।
शिवरात्रिव्रतं दिव्यं भुक्ति मुक्तिप्रद सदा ।१०१
एतत्सर्वं समाख्यातं शिवरात्रिव्रत शुभम् ।
ब्रतराजेति विख्यात किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥१०२

यों तो इस लोक में विविध व्रत, अनेक तीर्थ, सैकड़ों प्रकार से दान बहुत से यज्ञ नाना भाँतिके तप एवम् जप हैं परन्तु इस महाशिवरात्रि के व्रतोपवास तथा शिवार्चनकी समताको कोईभी प्राप्तनहीं होसकते हैं ।९९-१००॥इसीलिये अपना कल्याणचाहने वालोंको यह परमश्रेष्ठ,भोग-मोक्ष का दाता शिवरात्रि का व्रत अवश्यही करनाचाहिए ।१०१।अव तक हमने शिवरात्रिके व्रतका आख्यान और महान्फल भली भाँति बतला दिया है । यह सबव्रतोंमें श्रेष्ठ होनेके कारण ही 'व्रतराज' कहा है। अब और आप क्या श्रवण करना चाहते हैं ॥१०२॥

## ॥ मुक्ति निरूपण ॥

मुक्तिर्नाम त्वया प्रोक्ता तस्यां किं नु भवेदिह ।
अवस्था कीदृशी भवेदिति सर्वं वदस्व नः ॥१
मुक्तिश्चर्विधा प्रोक्ता श्रूयतां कथयामि वः ।
संसारक्लेशसंहर्त्री परमानन्ददायिनी ।२।
सारूप्या चैव सालोक्या सान्निध्या च तथा परा ।
सायज्या च चतुर्थी सा व्रतेनानेन या भवेत् ।३।
मुक्तेर्दाता मुनिश्रेष्ठा केवलं शिव उच्यते ।
ब्रह्माद्या न हि ते ज्ञेयाः केवलं च त्रिवर्गदाः ।४।

ब्रह्माद्यास्त्रिगुणाधीशाः शिवस्त्रिगुणतः परः ।
निर्विकारी परब्रह्म तुर्यः प्रकृतितः परः ।।५
ज्ञानरूपोऽव्ययः साक्षी ज्ञानगम्योऽद्वयः स्वयम् ।
कैवल्यमुक्तिदः सोऽत्र त्रिवर्गस्य प्रदोऽपि हि ।६।
कैवल्याख्या पञ्चमी च दुर्लभा सर्वथा नृणाम् ।
तल्लक्षणं प्रवक्ष्यामि श्रूयतामृषिसत्तमाः ।७।

ऋषियों ने कहा—आपने जो मुक्ति का होना बतलाया है,उसमें क्या हुआ करता है और मुक्तिपाने पर क्या दशा होजातीहै-यह सब कृपाकर हमको बताइये ।१। सूतजीने कहा-मोक्ष चार तरहकी होती है । वह मोक्ष साँसारिक क्लेश,पीड़ाकी हर्त्ता होती है और पूर्णआनन्दप्रिय है । मैं उसका स्वरूप आपको बतलारहा हूँ ।२। चारों प्रकार की मुक्तियोंके नाम—सारूप्य, सालोक्य सान्निध्य और सायुज्य हैं जोकि शिवके क्रमसे प्राप्तहुआ करती हैं ।३।हे मुनिश्रेष्ठो! ब्रह्मा और विष्णुआदि वेदधर्म-अर्थ और काम इन तीन पदार्थोंके वर्गको ही दे सकते है मुक्ति को नहीं । मोक्ष परम पुरुषार्थको देने वाले तो केवल एकमहेश्वरही हैं ।४। ब्रह्मादिकदेव तो तीनोंगुणोंके स्वामी हैं और भगवान् तीनोंगुणोंसे परे हैं तथा जो निर्विकारी परब्रह्महैं वे चतुर्थ हैं जो प्रकृतिसे भी परे हैं ।५। वे ज्ञान स्वरूपी महानदेव अविनाशी, साक्षी ज्ञानसे जानने योग्य, अद्वैत,कैवल्य मुक्तिके दाता और धर्मादि त्रिवर्गके भी देनेवाले हैं ।६। हे ऋषिश्रेष्ठो ! यह पाँचवीं "कैवल्य" नाम वाली मुक्ति होती है जो सभीप्रकार के मनुष्योंको दुर्लभ हुआकरती है । अब हम उसके पूरे लक्षण बताते हैं उन्हें आप लोग श्रवण करें ।।१४।।

उत्पद्यते यतः सर्वं येनैतत्पाल्यते जगत् ।
यस्मिश्च लीयते तद्धि येन सर्वमिदं ततम् ।८।
तदेव शिवरूपं हि पठ्यते च मुनीश्वराः ।
सकलं निष्फलं चेति द्विविधं वेदवर्णितम् ।।९
विष्णुना तच्च न ज्ञातं ब्रह्मणा न च तत्तथा ।
कुमाराद्यैश्च न ज्ञातं न ज्ञातं नारदेन वै ।।१०

शुकेन व्यासपुत्रेण व्यासेन च मुनीश्वरैः ।
तत्पूर्वैश्चाखिलैर्देवैर्वेदैः शास्त्रैस्तथा न हि ॥११
सत्यं ज्ञानमनन्तं च सच्चिदानन्दसञ्ज्ञितम् ।
निर्गुणो निरुपाधिश्चाव्ययः शुद्धो निरञ्जनः ॥
न रक्तो नैव पीतश्च न श्वेतो नील एव च ।
न ह्रस्वो न च दीर्घश्च न स्थूलः सूक्ष्म एव च ॥१३
यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ।
तदेव परमं प्रोक्तं ब्रह्मैव शिवसञ्ज्ञकम् ॥

जिससे यह सब जगत् उत्पन्न होता है और जिसके द्वारा उस समस्त जगत् का पालन-पोषण होता है तथा जिसमहान् मेंजाकर इसजगत्कालय होता है एवं जिसशक्तिने इस सबका पूर्णविस्तारकिया है, हे मुनिगण ! वे शिवरूप कहे जाते हैं। वेदने उनको कलाओंसेपूर्ण तथा कलाओंसेरहित दो प्रकारका वर्णनकिया है। ८-९। वह ऐसा विलक्षणस्वरूप है जिसकाज्ञान ब्रह्मा विष्णु कुमार चतुष्टय और देवर्षि नारदजीको भी नहीं है।१०। यही नहीं किन्तु उसे व्यासपुत्र शुकदेवमुनि, अन्यमहामुनिश्वर,समस्तदेवगण और वेद-शास्त्र आदि किसीनेभी नहीं जानपाया है।११। यहसत्य,ज्ञान, अनन्त, सत्-चित् आनन्दस्वरूप है तथा बिना उपाधिवाला,निर्गुण,अव्यय,शुद्ध और निरञ्जन है।१२। वह परमात्म तत्व रक्त,श्वेत,पीत और नीलनहीं हैं और ह्रस्व,दीर्घ,स्थूल और सूक्ष्मभी नहीं होता है।१३। जहाँ मनके सहित वाणी की पहुँच नहीं होती वही शिवसंज्ञावाला परब्रह्म कहा जाता है।१४।

आकाशं व्यापकं यद्वत्तथैव व्यापकं त्विदम् ।
मायातीतं परात्मानं द्वन्द्वातीतं विमत्सरम् ॥१५
तत्प्राप्तिश्च भवेदत्र शिवज्ञानोदयाद् ध्रुवम् ।
भजनाद्वा शिवस्यैव सूक्ष्ममत्या सतां द्विजाः ॥१६
ज्ञानं तु दुष्करं लोके भजनं सुकरं मतम् ।
तस्माच्छिवं च भजत मुक्तयर्थमपि सत्तमाः ॥१७
शिवो हि भजनाधीनो ज्ञानात्मा मोक्षदः परः ।

भक्त्यैव ब्रह्वः सिद्धां मुक्ति प्रायुः परां मुदा ॥१८
ज्ञानमाता शम्भुभक्तिर्मुक्तिप्रदा सदा ।
सुलभा यत्प्रसादाद्धि सत्प्रेमांकुरलक्षणा ॥१९
सा भक्तिर्विविधा ज्ञेया सगुणा द्विजाः ।
वैधी स्वाभाविकी या या वरा सा सा स्मृता परा ॥२०
नैष्ठिक्यनैष्टिकी भेदाद् द्विविधैव हि कीर्तिता ।
षड् विधा नैष्टिकी ज्ञेया द्वितीयैकविधा स्मृता ।२१

यह परमब्रह्म आकाशकी भाँति सर्वव्यापक है और मायासे परे द्वन्द्व-रहित और मत्सरता से हीन यह परम आत्मतत्व होता है ।१५। हे द्विज-गण ! इस संसार में भगवान् शिवके ज्ञान का उदय हो जाने पर अथवा भक्ति-भावसे शिवकाभजन करनेसे या सत्पुरुषों जैसी सूक्ष्म मतिसे उनकी प्राप्ति हुआ करती है ।१३। हे मुनिश्रेष्ठो ! इस संसारमें ज्ञानका प्राप्त कर लेना अतिकठिन है और भजनोपासना करना सुगम बताया गया है। इस-लिये मुक्तिपानेके लिए शिवका भजन ही करनाचाहिए ।१७। भगवान्शिव भजनके अधीन रहा करते हैं। वे ज्ञानकी आत्मा तथा मोक्षके दाता पर पुरुष हैं। अनेक सिद्ध भक्ति के द्वारा ही सानन्द परम मोक्ष की प्राप्ति कर लिया करते हैं ।१८। महेश्वरकी भक्तिको ज्ञान उत्पन्न करने वाली जननी और नित्य मुक्ति एव भोगदात्री कहा जाता है। जिस परम प्रसाद से वह सुलभ हुआ करती है वह सत्य प्रेमके अहङ्कारवाले लक्षणयुक्त बताई गई है ।१९। हे द्विजगण ! वह भक्ति निर्गुण तथा सगुण आदिके भेद से बहुत प्रकार की होती है। इनमें जो वैधी और स्वाभाविक हो वही श्रेष्ठ और अधिक समझनी चाहिए ।२०। फिरभी वह नैष्ठिकी और अनैष्ठिकीके भेदसे दो तरहकी होतो है। इनमें अनैष्ठिकी तो एकही प्रकारकी होती है किन्तु नैष्ठिकी भक्ति छै प्रकारकी होती है ।२१।

विहिताविहिताभेदात्तामनेकां विदुर्बुधाः ।
तयोर्बहुविधत्वाच्च विस्तारो न हि वर्ण्यते ॥२२
ते नवांगे उभे ज्ञेये श्रवणादिकभेदतः ।

सुदुष्करे तत्प्रसादं विना च सुकरे ततः ।२३
भक्तिज्ञाने न भिन्ने हि शम्भुना वर्णिते द्विजाः ।
तस्माद् भेदो न कर्तव्यस्तत्कर्तुः सर्वदा सुखम् ।२४
विज्ञानं न भवत्येव द्विजा भक्तिविरोधिनः ।
शम्भुभक्तिकरस्यैव भवेज्ज्ञानोदयो द्रुतम् ।२५
तस्माद् भक्तिर्महेशस्य साधनीया मुनीश्वराः ।
तथैव निखिलं सिद्धं भविष्यवि न संशयः ।२६
इति पृष्टं भवद्भिर्यत्तदेव कथितं मया ।
तच्छ्रुत्वा सर्वपातेभ्यो मुच्यते नात्र संशयः ।२७

इसमें भी शास्त्रों के ज्ञाता विद्वान् लोग विहिता और अविहिता इन भेदों वाली उसे अनेक तरहकी बतलाते हैं इन दोनोंके भेद-प्रभेद करने से बहुतसे प्रकारकी हो जाती हैं, जिसके विस्तार का वर्णन नहीं किया जा सकता है ।२२। ये दोनों प्रकारकी भक्ति श्रवण, कीर्तन अर्चनादि के भेदों से नौ नौ अङ्गोंवाली होती हैं । ये सब शिवकी प्रसन्नताकेबिना प्राप्तकरना अत्यन्त कठिन है । केवल शिवके प्रसादसे ही इनका पाना सुगम होता है ।२३। हे द्विजो ! शिवने वर्णनकरके बतलाया हैकि भक्ति औरज्ञान आपस में भिन्न नहीं होते हैं । अतएव भक्ति तथा ज्ञान वालों को नित्य सुख की प्राप्ति होती है । इन दोनोंमें भेदका मानना उचित नहीं हैं ।२४। हे विप्र-गण ! जोभक्तिका विरोध करने वाला होता है, उसे विशेषज्ञान कभी नहीं होता है । शिवकीभक्तिसे ज्ञानकाउदय शीघ्रही होजाता है ।२५। हे मुनी-श्वरो ! इस कारण से भगवान् महेश्वर की भक्ति सबको अवश्य ही करनी चाहिए । उसीके करनेसे सभीकुछ सिद्धहोता है । इसमें कुछभी सन्देहनहीं है ।२६। आपने जोकुछभी मुझसे पूछा है, वहसभी मैंने वर्णनकरके आपको सुना दिया है । इसके श्रवणकरनेसे मनुष्योंके समस्तपापोंका क्षयहोता है, यह सुनिश्चित बात है ।२७।

## शिवका सगुण निर्गुण स्वरूप

शिवः को वा हरिः को वा रुद्रः को वा विधिश्चकः ।
एतेषु निर्गुणः को वा ह्येतं नश्छिन्धि संशयम् ।।१

यच्चादौ हि समुत्पन्नं निर्गुणात्परमात्मनः ।
तदेव शिवसंज्ञं हि वेदवेदांतिनो विदुः ॥२
तस्मात्प्रकृतिरुत्पन्ना पुरुषेण समन्विता ।
ताभ्यां तपः कृतं तत्र मूलस्थे च जले सुधाः ॥३
पञ्चक्रोशीति विख्याता काशी सर्वातिवल्लभा ।
व्याप्तं च सकलं ह्येतत्तज्जलं विश्वतो गतम् ॥४
संभाव्य मायया युक्तस्तत्र सुप्तो हरि सः वै ।
नारायणेति विख्यातः प्रकृतिर्नारायणी मता ॥५
तन्नाभिकमले यो व जातः स च पितामहः ।
तेनैव तपसा दृष्टः स वै विष्णुरुद हृतः ॥६
उभयोर्वामिशमने यद्रूपदर्शित बुधाः ।
महादेवेति विख्यातं निर्गुणं शिवेत हि ॥७

ऋषियोंने कहा—शिव कौन हैं, विष्णु कौन हैं और रुद्र कौन हैं तथा ब्रह्मा कौन हैं? इनसबमें निर्गुण कौन हैं। हमारेमनमें इनके विषयमें बहुत बड़ा सन्देहरहता है,सो आप कृपाकरके यहसब बतलाकर संशयको दूरकरें ।१। सूतजी ने कहा-इस विश्वकी सृष्टिके आरम्भ जो निर्गुण निर्विकार परमात्मासे उत्पन्न हुल हैं उन्हेंही वेद वेदान्तके ज्ञाताओंने 'शिव'इस नाम वाला बतलाया है ।२। हे ज्ञानियो ! उन्हीं शिवसे पुरुषकेसहित प्रकृतिका उदभव हुआ है । फिर वहाँ पर उन दोनों ने मूल में स्थित होकर जल में तपस्याकी है ।३। वही 'पञ्चकोसी' इस नामसे विख्यात् होने वाली काशी है जो सबको अत्यन्तप्रिय है । उसका जल सम्पूर्ण संसारमें व्याप्त होगया है ।४। यह जानकर विष्णु अपनी मायाकरके उसी जलमें शयनकर गये और वे हरि'नारायण'के नामसे प्रसिद्ध हुए और प्रकृति 'नारायणी'नामसे विख्यात हुई ।५। उनकी नाभिमें उत्पन्न कमलसे उद्भूत होने वालेका नाम ब्रह्मा पड़ाऔर उन ब्रह्माजीने अपनी तपस्यामें जिनके दर्शन कियेवे विष्णु हैं ।६। हे पण्डितो ! निर्गुण स्वरूपवाले शिवने ब्रह्मा और विष्णु के मध्यमें उठे हुए पारस्परिक विवाद को शान्त करनेके लिए जिस स्वरूप का प्रदर्शन कराया वही महादेव नामसे विख्यात हुए हैं ।७।

तेन प्रोक्तमहं शम्भुर्भविष्यामि कपालतः ।
रुद्रो नाम स विख्यातो लोकानुग्रहकारकः ।८
ध्यानार्थं चैव सर्वेषामरूपवानभूत् ।
स एव च शिवः साक्षाद् भक्तवात्सल्यकारकः ।९
शिवे त्रिगुणसम्भिन्ने रुद्रे तु गुणधामनि ।
वस्तुतो न हि भेदोऽस्ति स्वर्णे तन्भूषणे यथा ।१०
समानरूपकर्माणौ समभक्तगतिप्रदौ ।
समानाखिलसंसेव्यौ नानालीलाविहारिणौ ।११
सर्वथा शिवरूपो हि रुद्रो रौद्रपराक्रमः ।
उत्पन्नो भक्तकार्यार्थी हरिब्रह्मसहायकृत ।१२
अन्ये च ये समुत्पन्ना यथानुक्रमतो लयम् ।
यांति नैव तथा रुद्रः शिवे रुद्रो विलीयते ।१३
ते वै रुद्रं मिलित्वा तु प्रयान्ति प्रकृता इमे ।
इमान् रुद्रो मिलित्वा तु न याति श्रुतिशासनम् ।१४

उन्होंने कहा था मैं शम्भु विधाताके मस्तकसे प्रकटहोऊंगा उससमय लोकोंपर कृपादृष्टि रखनेवाले वे ही शंभु 'रुद्र'-इस नामसे प्रसिद्ध हुए ।८। अपने भक्तोंपर अनुग्रह करने वाले साक्षात् शिव स्वयं रूपसे रहित होतेहुए भी सबके ध्यानमें आनेके लिये रूपवान् हुए ।९०। माया के तीनों गुणों से रहितहोकर स्थितशिवमें तथा सगुण रुद्रमें वस्तुतः कुछभी भेदनहीं है जिस प्रकार स्वर्णमें और स्वर्ण से निर्मित भूषणमें कुछभी अन्तर नहीं होता है ।१०। ये दोनोंही समान स्वरूप और समानकर्मवाले अपनेभक्तोंको समान रूपसे ही गति देने वाले हैं और सबके द्वारा तुल्य भावसे ही सेवन करनेके योग्य हैं तथा ये दोनों अनेकप्रकारकी लीलायें करनेवाले हैं ।११। अत्यन्त पराक्रम वाले रुद्र सबतरहसे शिवकेही स्वरूप हैं । ये ब्रह्मा और विष्णुकी सहायताकरनेवाले अपने भक्तोंकेलिये उनकाकार्य पूराकरनेकोही अवतीर्ण हुए हैं ।१२। संसार में जोभी उत्पन्न हुए हैं वे सभी क्रमके अनुसार लय को प्राप्त होते हैं । उस तरह रुद्रका लय कभी नहीं होता वे केवल शिवके स्वरूप ही लय होते हैं ।१३। वे सब सामान्य हुए रुद्रमेंमिलकर लय होते

हैं, परन्तु वह रुद्र विष्णु आदिमें मिलकर कभी लयकोप्राप्त नहीं होते हैं इस विषयमें शास्त्र यही आज्ञा देता है ।१४।

सर्वे रुद्रं भजन्त्येव रुद्रः कंचिद् भजेन्न हि ।
स्वात्मना भक्तवात्सल्याद् भजत्येव कदाचन ।१५
अन्यं भजन्ति ये नित्यं तस्मिस्ते लीनतां गताः ।
तेनैव रुद्रं प्राप्ताः कालेन महता बुधाः ।१६
रुद्रभक्तास्तु ये केचितत्क्षणं शिवतां गताः ।
अन्यापेक्षा न वै तेषां श्रुतिरेषा सनातनी ।१७
अज्ञानं विविधं ह्येतद्विज्ञानं विविधं न हि ।
तत्प्रकारमहं वक्ष्ये शृणुतादरतो द्विजा ।१८
ब्रह्मादितृणपर्यन्त यत्किंचिद् दृश्यते त्विह
तत्सर्वं शिव एवास्ति मिथ्या नानात्वकल्पना ।१९
सृष्टेः पूर्वं शिवः प्रोक्तः सृष्टेर्मध्ये शिवस्तथा ।
सृष्टेरन्तो शिवः प्रोक्तः सर्वशून्ये सदाशिवः ।२०।
तस्साच्चतुर्गुणः प्रोक्तः शिव एव मुनीश्वरा ।
स एव सगुणो ज्ञेयः शक्तिमत्वाद् द्विधापि सः ।२१।

ये सब रुद्रको भजते हैं परन्तु रुद्र किसीको भी नहीं भजते हैं । कभी-कभी अपने भक्तजनपर दया करनेके कारणसे अपने आपकोही भजा करते हैं ।१५। हे विद्वद्गण ! जोसर्वदा अन्यदेवोंका भजनकियाकरते हैं वे अन्त में उसीसे लयभी होते हैं और इसतरह बहुतसमयके पश्चात् रुद्रकी प्राप्ति कर पाते हैं ।१६। किन्तु जो रुद्रकोही भक्ति भावसे भजते हैं, वे उसी समय शिवकेभावको प्राप्तकरलिया करते हैं । उन रुद्रदेवकी किसीभी अन्यदेवता की आवश्यकता नहीं हुआ करती है—यह सनातनी अर्थात् सदा चले आने वालीश्रुति है ।१७। हे द्विजगण ! संसारमेंअज्ञान तो बहुत तरह का होता है,किन्तु विज्ञान अनेक प्रकारका कभीनहीं होता । अबउसी के भेद तुम्हारे सामने वर्णन करता हूँ । आप उसे श्रवण करो ।१८। इस लोक में ब्रह्मासे लेकर तिनकेतक जोकुछभी दिखलाई देता है वहसब शिवकाही स्वरूप है ।

इसमें विविधभाँतिकी कल्पनाकरना मिथ्या एवं व्यर्थही है ।१९। सृष्टिकेपूर्व शिव हैं तथा इस संसारको रचनाके मध्यकालमें भी शिव हैं और सृष्टि के अन्तमेंभी शिवही रहते हैं । जब सर्वशून्य होता है तबभी सदाशिव विद्यमान रहते हैं ।२० हे मुनीश्वरो ! इसरीतिसे भगवान्‌शिव चारगुणों वाले हैं । वे दोप्रकारके स्वरूपमें स्थित होते हुए भी सबप्रकारकी शक्तिसे पूर्णता रखनेके कारण सगुणही हैं–ऐसा हो समझना चाहिए ।२१।

येनैव विष्णवे दत्ताः सर्वे वेदाः सनातनाः ।
वर्णा माता ह्यनेकाश्च ध्यान स्वस्य च पूजनम् । २२
ईशानः सर्वविद्यानां श्रुतिरेषा सनातनी ।
वेदकर्त्ता वेदपतिस्तस्माच्छम्भुरुदाहृतः ॥२३
स एवं शङ्करः साक्षात्सर्वानुग्रहकारकः ।
कर्त्ता भर्त्ता च हर्त्ता च साक्षी निर्गुण एव सः ॥२२
अन्येषां कालमानं च कालस्य कलनाः न हि ।
महाकालः स्वयं साक्षान्महाकालीसमाश्रितः ॥२५
तथा च ब्राह्मणा रुद्रं तथा काली प्रचुक्षते ।
सर्वं ताभ्यां ततः प्राप्तमिच्छया सत्यलीलया ॥२६
न तस्योत्पादकः कश्चिद् भर्त्ता न तस्य हि ।
स्वयं सर्वस्य हेतुस्ते कार्यभूतच्युतादयः ॥२७
स्वयं च कारण कार्यं स्वस्य नैव कदाचन ।
एकोऽप्यनेकतां यतोऽप्यनेकोप्येकतां व्रजेत् ॥२८

जिनने भगवान् विष्णुको समस्त सनातन वेदोंका उपदेश, अनेक वर्ण वाला तथा मात्राओंसे युक्त अपना ध्यान एवं अर्चन बताया है, इससे शिव समस्त विद्याओंके स्वामी,वेदोंकेनिर्माता और वेदोंके अधीश्वर कहे हैं ।२२-२३। वे साक्षात् शिवही सबपर दयाकरने वाले, सबके उत्पादक, पालनकर्त्ता और विनाश करनेवाले साक्षी एवं निर्गुण हैं ।२४। इस सृष्टिमें सबकेसमय का प्रमाणहोता है, किन्तु यहकाल ऐसा है जिसकीकोई कलनाही नहींहोती है । वह स्वयं महाकालीके सेवित साक्षात् महाकाल हैं ।२५। ब्राह्मण लोग

रुद्र तथा महाकालीकोही ऐसा कहाकरते हैं। उन्होंने (दोनोंने) अपनी सत्य लीलाके सहित इच्छासे सभीकुछ प्राप्तकिया है ।२६। इनका कोई भी अन्य उत्पादक, पालक और विनाशकरनेवाला नहींहोता है किन्तु वे स्वयंही सबके कारण हैं और विष्णुआदि अन्य समस्तदेवता कार्यभूत हैं।२७।भगवान्शिव तो स्वयं कारण और कार्यस्वरूप हैं। इनका अन्यकोईभी कारण नहींहोता है। वे एक होते हुएभी अनेकस्वरू धारणकरलेते हैं तथा अनेक होकरभी फिर एकही स्वरूपमें स्थित होजाते हैं ॥२८॥

एकं बीजं बहिर्भूत्वा पु बींजं च जायते ।
लहुत्वे च स्वयं सर्वं शिवरूपी महेश्वरः ।२९
एतत्परं शिवज्ञानं तत्वतस्तदुदाहृतम् ।
जानाति ज्ञानवानेव नान्यः कश्चिदृषीश्वराः ॥३०
ज्ञानं सलक्षणं ब्रूहि यज्ज्ञात्वा शिवतां व्रजेत् ।
कथं शिवश्च तत्सर्वं सर्ववा शिव एव च ॥३१
एतदाकर्ण्य वचनं सूतः पौराणिकोत्तमः ।
स्मृत्वा शिवपदाम्भाजं मुनींस्तानब्रवीहचः ॥३२

एक बीज फलसे बाहिर होकर फिर वह बीज होता है। इसी तरह बहुत होनेपर भी सभीकुछ वस्तु रूपसे स्वयं शिवके रूप वाले महेश्वर ही हैं ।२९। हे ऋषीश्व वृन्द ! यह शिवका ज्ञान अत्यन्त श्रेष्ठ है । इसे मैंने तुम्हारेसामने यथार्थरूपसे बतादिया है । इस भगवान्शिवके ज्ञानको ज्ञानी हीसमझता या जानता है अन्यकोई साधारणव्यक्ति इसेनहीं जानसकता है ।३०। मुनियोंने कहा—इस शिव ज्ञानके ठीक लक्षण और स्वरूपको भली-भाँति बताइये जिसको प्राप्तकर शिवका स्वरूप प्राप्त होता है ।अब आप खुलासाकरके समझाइयेकि किसतरह वे शिव सभीकुछ हैं और किसप्रकार से संसार की सभी वस्तुयें शिव स्वरूप हैं ? ।३१। व्यासजी ने कहा—यह सुनकर पौराणिक विद्वानोंमें श्रेष्ठ सूतजी भगवान्शिवके चरण कमलों का स्मरणकरके उन मुनियोंसे कहने लगे ।३२।

# ज्ञाननिरूपण और शिव-विज्ञान

श्रूयतामृषयः सर्वे शिवज्ञानं तथा श्रुतम् ।
कथयामि महागुह्यं परमुक्तिस्वरूपकम् ।१
श्री नारदकुमाराणां व्यासस्य कपिलस्य च ।
एतेषां च समाजे तैर्निश्चित्य समुदाहृतम् ।२
इति ज्ञानं सदा ज्ञेयं सर्वं शिवमयं जगत् ।
शिवः सर्वमयो ज्ञेयः सर्वज्ञेन विपाश्चता ।३
आब्रह्मतृणपर्यन्त यत्किंचिद् दृश्यते जगद् ।
तत्सर्वं शिव एवास्ति स देवः शिव उच्यते ।४
यदेच्छा तस्य जायेत तदा च क्रियते त्विदम् ।
सर्वं स एव जानाति तं न जानाति कश्चन ।५
रचयित्वा स्वयं तच्च प्रविश्य दूरतः स्थितः ।
न तत्र च प्रविष्टोऽसौ निर्लिप्तश्चित्स्वरूपवान् ।६
यथा च ज्योतिषश्चैव जलादौ प्रतिबिंबता ।
वास्तुतो न प्रवेशो वै तथैव च शिवः स्वयम् ।७

सूतजी ने कहा-हे ऋषिवृन्द ! शिव का ज्ञान अत्यन्त गोपनीय और मोक्षपद स्वरूपवाला है । मैंने इसे जितनाभी सुना एवं समझा वह तुम्हारे सामने वर्णन करता हूँ, आप सब सावधान होकर सुनो ।१। शौनक,स्वामि कार्तिके, नारद, वेदव्यासजी और कपिलदेव, इन सबके समक्षमें उन्होंने शास्त्रोंसे निश्चय करके कहा है ।२। यह समस्त चराचर जगत् शिवमयही है ऐसा ज्ञान सदा रखना चाहिए जो सर्वज्ञाता विद्वान् है उसे शिवको भी सर्व जगन्मय ही जानना चाहिए ।३। परब्रह्मके स्वरूपसे लेकर तृणपर्यन्त जो कुछभी इस संसारका स्वरूप दिखाईदेता है वह समस्त शिवही का एक रूप है अर्थात् शिवही हैं । इस तरह वे शिव कहलाते हैं ।४। जबभी कभी उनके हृदयमें रचनाकरनेकी इच्छा उत्पन्न होतीहै तभी इस समस्त विश्व का निर्माण कर दिया करते हैं । वे स्वयं सबको खूब अच्छी तरह जानते हैं किन्तु उनको कोईभी नहीं जानपाता है ।५। इस सम्पूर्ण जगत्की रचना

करके स्वयं इसमें प्रविष्टहोते हुयेभी सबसेपृथक् स्थितरहाकरते हैं। वे इसमें प्रविष्ट नहीं होते हैं और न कभी उनका लयही होता है वेतो केवल ज्ञानके स्वरूप वाले हैं ।६। जिस तरह जलमें अग्नि प्रभृति के तेजकी परछाईका भान ऐसाही होता हैकि यह उसके अन्दर विद्यमान है किन्तु वास्तवमेंजल में उसका प्रबेश सर्वथा नहीं होता है,उसीतरह इसजगत्में साक्षात् शिवका भान मात्र ही होता है और वे इसमें लिप्त नहीं होते हैं ।७।

वस्तुतस्तु स्वयं सर्वः क्रमो हि भासते शुभः ।
अज्ञानं च मतेर्भेदो नास्त्यन्यच्च द्वयं पुनः ।८
दर्शनेषु च सर्वेषु मतिभेदः प्रदर्श्यते ।
पर वेदान्तिनो नित्यमद्वैतं प्रतिचक्षते ।९
स्वस्याप्यशस्य जीवोंशो ह्यविद्यामोहितोऽवशः ।
अन्योऽहमिति जानाति तया मुक्तो भवेच्छिवः ।१०
सर्वं व्याप्य शिवः साक्षाद् व्यापाकः सर्वजन्तुषु ।
चेतना चेतनेशोऽपि सर्वत्र शङ्करः स्वयम् ।११
उपायं यः करोत्यस्य दर्शनार्थी विचक्षणः ।
वेदान्तमार्गमाश्रित्य तद्दर्शनफलं लभेत् ।१२
यथाग्निर्व्यापकश्चैव काष्टे काष्टे च तिष्ठति ।
यो वै मन्थति तत्काष्ठं स वै पश्यत्यसंशयम् ।१३
भक्त्यादिसाधनानीह यः कपोति विचक्षणः ।
स वै पश्यत्यवश्यं हि तं शिवं नात्र संशयः ।१४

अर्थात् रूपसे वह शुभ परब्रह्म वेदाक्रमणकरके सबको भासते हैं।बुद्धि के भ्रमको ही अज्ञान कहाजाता है अन्य कुछ भी नहीं है ।८। समस्त दर्शन शास्त्रोंमें मतिका भेदस्पष्ट दिखलाई दिया करता है क्योंकि प्रत्येक सिद्धान्त भिन्न स्वरूप वाले होते हैं,किन्तु वेदान्ती लोग नित्य परमेश्वरको अद्वैतही कहा करते हैं ।९। अपने ही अंशके स्वरूपमें स्थित् यह जीवात्मा अविद्यासे मोहितहोकर 'मैं और तू'-ऐसा समझता है,परन्तु शिव उसअविद्यासे सर्वथा रहित हैं ।१०। सबमेंव्यापक साक्षात् भगवान्शिव सबकोव्याप्तकरके समस्त

जीवोंमें स्थितरहाकरते हैं और समस्तचराचरके प्रभुशिव साक्षात् कल्याण के करनेवाले होते हैं।११। जो बुद्धिमान् मानव शिवके दर्शनप्राप्त करनेके लिये उपाय करता है वह वेदान्तके मार्गका आश्रय ग्रहण करके ही उनके दर्शन प्राप्त किया करता है।१२। जिस प्रकार प्रत्येक काष्ठ में अग्नि व्याप्त होकरही स्थित रहाकरती है किन्तु जो कोई उस काष्ठका मन्थन करता है वही उसमें अग्निके दर्शनका फल प्राप्त कर पाता है।१३। इसी प्रकारजो विद्वान्मानव भक्तिआदिके साधनोंसे आगे बढ़ता है वह अवश्यही उनशिव का साक्षात् दर्शन प्राप्त कर लेता है इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।१४।

शिवः शिवः शिवश्चैव नान्यदस्तीति किंचन।
भ्रान्त्या नानास्वरूपो हि भासते शंकरः सदाः।१५
यथा समुद्रो मृच्चैव सुवर्णमथवा पुनः।
उपाधितो हि नानात्वं लभते शङ्करस्थता।१६
कार्यकारणयोर्भेदो वस्तुतो न प्रवर्तते।
केवलं भ्रान्तिबुद्धयव तदभावे स नश्यति।१७
तदा बीजात्प्ररोहश्च नानात्वं हि प्रकाशयेत्।
अन्ते च बीजमेव स्यात्तत्प्ररोहश्च न नश्यति।१८
ज्ञानी च बीजमेव स्यात्प्ररोहो विकृतिर्मता।
तन्निवृतौ पुनर्ज्ञानी नात्र कार्या विचारणा।१९
सर्व शिवः शिवः सर्वो नास्ति भेदश्च कश्चन।
कथं च विविध पश्यत्येकत्वं च कथं पुनः।२०
तथैक चैव सूर्याख्यं ज्योतिर्नानाधिभं जनैः।
जलादौ च विशेषेण दृश्यते तत्तथैव सः।२१

शिव-भक्तकी भावना ऐसीही होनी चाहिए कि सर्वत्र शिवही हैं शिव के अतिरिक्त संसारमें अन्य कुछभी नहीं हैं,भ्रान्तिवश वहीशिव यहाँ नाना स्वरूप में भासमान होते हैं जिस तरह मिट्टी, सागर और सुवर्ण विभिन्न उपाधियोंके कारण अनेक रूपमें दिखलाई दिया करते हैं वैसेहीशिव उपाधियोंके कारण नाना स्वरूप में रहते हैं।१५-१६। वास्तवमें विचार करके

देखा जावे तो यहाँ कारण और कार्यमें कुछभी भेद नहीं होता हैं। यहभेद जो प्रतीत होता है वह केवल अपनी बुद्धिकी भ्रान्तिके होनेसे ही होता है। जब यह बुद्धिकी भ्रांति स्वरूपअज्ञान न नष्ट होजाता है तो यह अन्तरफिर नहीं दिखाईदेता है और दूर हो जाता है।१७। कारणस्वरूप बीजसेहीवृक्ष अनेकरूपताका प्राप्तक्रिया करता है किन्तु अन्तमें वहवृक्ष तो नष्ट होजाता है और बीजही शेष रहता है।१८।यहां ज्ञान सम्पन्न जीवात्मा बीजस्वरूप है और वह समस्त प्रकृति स्वरूपिणी विकृति वृक्षके तुल्य है। फिर भी उसकी निवृत्तिमें ज्ञानीही होता है इसमें कुछ विचार करनेकी आवश्यकता नहीं है।१९। यह समस्त जगत् शिव है तथा शिवही में सम्पूर्ण जगत् है। इन दोनोंमें वस्तुतः कोई भी भेद नहीं होता है। यह कैसे अनेक स्वरूप में दिखाईदेता है और कैसे फिर एकता दिखलाई दिया करतीहै-इसे समझाते हैं।२०। जिस प्रकार एक ही सूर्य के स्वरूप जलमें मनुष्यों को अनेक सूर्य दिखाई देते हैं उसी तरहसे वह शिव एक होते हुए भी भ्रान्तिके कारणही अनेक रूप में भासमान हुआ करते हैं।२१।

सर्वत्र व्यापकश्चैव स्वर्शत्वं न विबध्यते।
तथैव व्यापको देवो बध्यते न क्वचित्स वै।२२
साहंकारस्तथा जीवस्तन्मुक्तः शङ्करः स्वयम्।
जीवस्तुच्छः कर्मभोगी निर्विप्तः शङ्करो महान्।२३
यथैकं च सुवर्णादि मिलिपं रजतादिना।
अल्पमूल्यं प्रजायेत तथाजीवोऽप्ब्रह्युतः।२४
यथैव हि सुवर्णादि क्षारादेः शोधितं शुभम्।
पूर्ववन्मूल्यतां याति तथा जोवोऽपि संस्कृतेः।२५
प्रथमं सद्गुरुं प्राप्य भक्तिभावसमन्वितः।
शिवबुद्धया करोत्युच्चैःपूजनं स्मरणादिकम्।२६
तद्बुद्धया देहतो याति सर्वपापादिको मलः।
तदाऽज्ञानं च नश्येत ज्ञानवाञ्जायते यदा।२७
तदाहंकारनिर्मुक्तो जीवो निर्मलबुद्धिमान्।
शङ्करस्य प्रसादेन याति शङ्करतां पुनः।२८

जिसतरह आकाश व्यापकहोकर भी किसीके स्पर्शकरनेमें नहीं आता है, उसीप्रकारसे वह सर्वव्यापक परमात्माभी कहीं बद्ध नहीं होता है।२२। यह जीवात्मा अहङ्कारसेयुक्त है और शिव स्वयं उस अहङ्कारसे रहित हैं। जीवएकतुच्छ और कृत शुभाशुभ कर्मोंका भोगनेवाला है किन्तु शङ्करपरम महान् और निरन्तर नितात निर्लिप्त है।३। शुद्धजीवभी अहङ्कारसे युक्त होनेकेकारण तुच्छबनजाता है जैसे सुवर्ण मूल्यवान् होतेहुएभी चाँदी आदि के मिल जानेपर स्वल्प मूल्य वाला बनजाता है।२४। तेजाब और अग्नि एवं क्षार आदिसे शोधित किए जानेपर जिसतरह सुवर्णकी शुद्धि होजाती और पूर्ववत् समुचित मूल्य वाला बनजाता है, उसी भाँति संस्कारोंके द्वारा यह अहकारी जीवात्माभी शुद्धस्वरूप वाला होजाया करता है।२५। जीव का कर्तव्य है कि सर्वप्रथम किसीसुयोग्य श्रेष्ठगुरुसे ज्ञानकीदीक्षा प्राप्तकरे, फिर परम भक्ति के भाव से शिव बुद्धि से उनका पूजन तथा उच्च स्वरसे उनके नामका स्मरण करना चाहिए।२६। इस प्रकार की बुद्धिबना लेनेपर इस देहके समस्त पाप एवं मलदूर होजाया करते हैं और साराअज्ञान नष्ट होकर ज्ञानउत्पन्न होता है।२७। जबयह जीवात्मा ज्ञानसम्पन्न होजाता है और अहंकारसे छूटजाता है तो उसकीबुद्धि अत्यन्तनिर्मल होजाती है तथा शिवके प्रसादसे शिवके स्वरूप को प्राप्त कर लिया करता है।२८।

यथाऽदर्शस्वरूपे च स्वीयं रूपं प्रदृश्यते।
तथा सर्वत्रगं शम्भुं पश्यतीति सुनिश्चितम्।२९।
जीवन्मुक्तः स एवासौ देहः शीर्णः शिवे मिलेत्।
प्रारब्धवशगो देहस्तद्भिन्नो ज्ञानवान् मतः।३०।
शुभं लब्ध्वा न हृष्येत कुप्येल्लब्ध्वाऽशुभं नहि।
द्वन्द्वेषु समता यस्य ज्ञानवानुच्यते हि सः।३१
आत्मयोगेन तत्वानामथवा च विवेकतः।
यथा शरीरतो यास्याच्छरीरं मुक्तिमिच्छता।३२
सदाशिवो विलीयेत मुक्तो विरहमेव च।
ज्ञानमूलं तथाध्यात्म्यं तस्य भक्तिः शिवस्य च।३३

भक्तेश्च प्रेम संप्रोक्तं प्रेम्णश्च श्रवण तथा ।
श्रयणाच्चापि सत्सङ्गः सत्सङ्गाच्च गुरुबुधः ।३४
सम्पन्ने च तथा ज्ञाने मुक्तो भवति निश्चितम् ।
इति चेज्ज्ञानवान्यो वै शम्भुमेव सदा भजेत् ।३५

जिस तरह दर्पण में अपना स्वरूप दिखाई देता है उसी तरह शिव को सर्वत्र व्यापक जानते हैं, यह निश्चय ही समझ लेना चाहिये ।२९। वह जीवात्मा फिर मुक्तहोकर देहसे रहितहोकर शिवकेही स्वरूपमें जाकरमिल जाया करता है । यह देह प्रारब्धके वशीभूत होनेके कारणही मिलाकरता है किन्तु ज्ञानीका शरीरके रहते हुएभी उससे रहितही मानागया है ।३०। ज्ञानवान्‌जीव वही है जो अपनी प्रियवस्तुसे परमहर्षित नहीं होता है और किसीभी अप्रियवस्तु या दशा में शोकयाक्रोध नहींकरता है और सुख तथा दुःखमें जो समान ही भावना रखता है ३१। मुक्तिका इच्छुक पुरुष अपने आत्माके योगसे या तत्वोंके विचारसे अपने शरीरसे शरीरका त्यागकिया करता है ।३२। जो सदाशिवमें लीनहोजाता है,वह समस्त व्यथापीड़ाओंसे छुटकारा पाकर ज्ञानके मूल स्वरूप अध्यात्मकी प्राप्ति करता है और फिर उसे शिवकी अनपायिनी भक्ति मिलती है ।३३। भक्ति से प्रेम उत्पन्नहोता है, प्रेमसे श्रवण और श्रवण से सत्सङ्ग का लाभ होता है और सत्सङ्गसे संसारमें विद्वान् उद्धारक गुरुदेव की प्राप्ति हुआकरती है ।३४। गुरुसे जब ज्ञानप्राप्त होता हैं तो निश्चयही मुक्ति हो जाया करती है । जो नित्य निरन्तर शिव की उपासना करता है वह इसी रीति से ज्ञान सम्पन्न हो जाया करता है ।३५।

अन्याया च भक्त्या वै युतः शम्भु भजेत्पुनः ।
अन्ते च मुक्तिमायाति नात्र कार्या विचारणा ।३६
अतोधिको न देवोस्ति मुक्तिप्राप्त्यौ च शङ्करात् ।
शरणं प्राप्य यञ्चैव संसाराद्विनिवर्तते ।६७
इति मे विविधं वाक्यमृसीणं च समागतैः ।
निश्चित्य कथितं विप्रा धिता धार्यं प्रयत्नतः ।३८

प्रथमं वष्णवे दत्तं शंभुना लिंगसम्मुखे ।
विष्णुना ब्रह्मणे दत्तं ब्रह्मणा सनकादिषु ।३९
नारदाय ततः प्रोक्तं तज्ज्ञानं सनकादिभिः ।
व्यासाय नारदेनोक्तं तेन मह्यं कृपालुना ।४०
मया चैव भवद्भयश्च भविद्भर्लोकहेतवे ।
स्थापनीय प्रयत्नेन शिवाप्राप्तिकरं च तत् ।४१
इति वश्च समाख्यातं यत्पृष्टोऽहं मुनीश्वराः ।
गोपनीयं प्रयत्नेन किमन्यच्छ्रोतुमिच्छथ ।४२

जो मानव अत्यन्त भक्ति की भावना से शिवका भजन करता है वह निश्चयही अन्तमें मुक्तिके परमपदकी प्राप्तिकिया करता है ।३६। भगवान् शङ्कर से अधिक अन्य कोई भी देवता नहीं जिसकी शरण में जाकर यह जीवात्मा संसार के समस्तबन्धनोंको तोड़कर विमुक्त हो जाता है ।३७। हे ब्राह्मणो ! मैंने ऋषियों के समागम से ही यह ज्ञान प्राप्त होने वाले अनेक वाक्य पूर्ण निश्चय करके तुमसे कहे हैं। सब आपको यत्नपूर्वक अपनी बुद्धिमें धारण करने चाहिए ।३८। सर्वप्रथमभगवान्शिवने अपने ज्योति लिङ्गके समक्षमें भगवान् बिष्णुदेवको यहज्ञान प्रदानकियाथा। इसके अनन्तर विष्णुने ब्रह्माजी को इसका उपदेश दिया और ब्रह्माने सनकादिक ऋषियों को इस ज्ञान का उपदेश दिया था ।३९। सनकादिकने इसी दिव्य ज्ञानका उपदेश नारदजीको दिया था। देवर्षि नारद ने व्यासजीको और वेदव्यास महर्षि ने मुझे यह ज्ञान प्रदान किया है ।४०। अब मैंने आपकी उत्कट जिज्ञासा जानकर इसज्ञानको आपको दिया है। आप सबको संसारके हित के लिए इस ज्ञान को यत्नपूर्वक सुरक्षित रखना चाहिये। यह ज्ञान शिवके चरणों की प्राप्ति करा देने वाला है ।४१। हे मुनीश्वरो ! आपने जिस प्रकारसे मुझसे पूछा वह मैंने भली भाँति सभी आपको बतला दिया है। आप इस ज्ञान को यत्नपूर्वक छिपाकर रखें। अब आप मुझसे क्या श्रवण करना चाहते हैं ? ।४२।

एतच्छ्रुत्वा तु ऋषय आनन्द परमं गताः ।

हर्षगद्‌गदया वाचा नत्वा तुष्टुवुर्मुहुर्मुदः ।४३
व्यास नमस्तेऽस्तु धन्यस्त्वं शैवसत्तमः ।
श्रावित नः परं वस्तु शैवं ज्ञानमनुत्तम् ।४४
अस्माकं चेतसो भ्रान्तिर्गता हि कृपया तव ।
सन्तुष्टाः शिवसज्ज्ञानं प्राप्यस्ततो विमुक्तिदम्।४५
नास्तिकाय न वक्तव्यमश्रद्धाय शठाय च ।
अभक्ताय महेशस्य न चाशुश्रूषवे द्विजाः ।४६
इतिहासपुराणानि वेदांछास्त्राणि चासकृत् ।
विचार्योद्धृतत्सार मह्यं व्यासेन भाषितम् ।४७
एतच्छुत्वा ह्येकवारं भवेपाप हि भस्मसात्।
अभक्तो भक्तिमाप्नोति भक्तस्य भक्तिवर्द्धनम् ।४८
पुनःश्रुते च सद्भक्तिर्मुक्तिः स्याच्च श्रुतेः पुनः ।
तस्मात्पुनः पुनः श्राव्यं भुक्ति मुक्तिफलेप्सुभिः ।४९

व्यासजीने कहा-यह सुनकर उन सब ऋषियों को बहुतही प्रसन्नताहुई और हर्षातिरेकसे गद्‌गदवाणीसे नमस्कारपूर्वक बारम्बार स्तुति करने लगे ।४३।ऋषियोंने कहा हे व्यासमहर्षिके शिष्य सूतजी ! तुम शिवके उपासकों में परमश्रेष्ठ एवं धन्यहो । आपने बड़ाभारी अनुग्रह करके हम सबको परम तत्वरूपी शिव सम्बन्धी ज्ञानका श्रवण कराया है ।४४। आपके अनुग्रह से हमारे मनकीभ्रान्ति एकदम हटगई और आपके सुखसे मुक्तिदायक शिवका ज्ञानपाकर हम लोग पूर्ण सन्तुष्ट हुए हैं ।४५। सूतजीने कहा-हे द्विजवरो ! इस तत्व तथा इतिहास को आप लोग किसी नास्तिक-शिव-भक्ति रहित श्रद्धाहीन—शठ और जो सुनकर अनुराग नहीं रखता है उससे कभी मत कहना । यह परम गोप्य है ।४६। यह सारा वृतान्त अनेक इतिहास-पुराण— शास्त्र और वेदोंका बार-बार मनन करके उनके सारांश स्वरूप व्यासजी ने मुझसे कहा है ।४७। इसका एक ही बार श्रवण करने से समस्तपाप भस्मीभूत होज ते हैं । यह अभक्तको भक्तिदेत है और जोभक्त हैं उनकी भक्तिको विशेष बढ़ा देता है ।४८। इनके दोबार श्रवण करने से

परम श्रेष्ठ भक्तिकी प्राप्ति होती है और इसके भी आगे सुनने से मोक्ष पद मिल जाता है। अतएव भोग-मोक्ष के इच्छुक जीवों को इसका बार-बार श्रवण करना चाहिए।४६।

आवृत्तयः पञ्च मार्याः समुद्दिश्य फलं परम्।
तत्प्राप्नोति न सन्देहो व्यास्य वचनं त्विदम्।५०
न दुर्लभ हि तस्यैव येनेद श्रुतमुत्तमम्।
पञ्चकृत्वास्तदा वृत्या लभ्यते शिवदर्शनन्।५०
पुरातनाश्च राजानो विप्रा बैश्याश्च सत्तमाः।
इदं श्रुत्वा पञ्चकृत्वो धिया सिद्धि परां गता :।५२
प्रोष्यत्यद्यापि यश्चेद मानवो भक्तितत्परः।
विज्ञानं शिवसंज्ञं वै भुक्ति मुक्ति लभेच्च सः।५३
इति तद्वचनं श्रुत्वा परमानन्दसागताः।
समानर्चुश्च ते सूतं नानावस्तुभिरादरात्।५४
नमस्कारैः स्तवैश्चैव स्वस्तिवाचनपूर्वकम्।
आशीर्भिर्वर्द्धयामासुः सन्तुष्टाश्छिन्नसंशया।५५
परस्परं च सन्तुष्टाः सूत ते च सुबुद्धयः।
शम्भुं देव पर मत्वा नमन्ति स्म भजन्ति च।५६

यदि किसी विशेष फल का उद्देश्य चित्तमें हो तो इसकी पाँच बार आवृत्ति अवश्यहीकरे। व्यासजीने कहा हैकि जो ऐसाकरते हैं उनकेउद्देश्य की सिद्धिके साथही उन्हें मुक्ति भी अवश्य मिलती है, इसमें कुछभी सन्देह नहीं है।५०। जिस किसी ने भी इसपरमउत्तम इतिहासको श्रवण किया है उसको कोईभी वस्तु दुर्लभ नहीं रहती है। इसका पाँचवार पाठ करने से भगवान्शिवके दर्शनभी प्राप्त होजाते हैं।५१। प्राचीनकालमें अनेक राजा, ब्राह्मण तथा वैश्यलोग इसकी पाँचआवृत्ति इसी बुद्धिसे करलेने के पश्चात् परम सिद्धियों का लाभ उठा चुके हैं।५२। इस समय में भी जो मनुष्य भक्ति-भावमें तत्परहोकर इसका श्रवण करेगा वह शिव-विज्ञानको भुक्ति और मुक्तिको प्राप्त कर लेगा।।५३।। व्यासजी ने कहा सूतजी के ऐसे

वचन सुनकर ऋषियों को अत्यधिक आनन्द हुआ और बड़े आदर के साथ अनेक पूजोपचारोंसे सूतजी का वे अर्चन करने लगे ।५४। परमसन्तुष्ट और सन्देहरहितहोकर स्वस्तिवाचन करतेहुए नमस्कारों तथा आशीर्वादोंसे उन्हें बढ़ाने लगे ।५५। तबसे बुद्धिशाली वे ऋषिगण तथा सूतजी शिवको ही सर्वोपरि शिरोमणिदेव मानकर उन्हें नमस्कार करते हुए पूजने लगे ।५६।

एतच्छिवतसुविज्ञानं शिवस्यातिप्रियं महत् ।
भुक्ति मुक्तिप्रदं दिव्यं शिवभक्तिविवर्द्धनम् ।५७
इयं हि संहिता पुण्या कोटिरुद्राह्वया परा ।
चतुर्थी शिवपुराणस्य कथिता मे मुदावहा ।५८
एतां यः श्रृणुयाद् भक्त्या श्रावयेद्वा समाहितः ।
स भुक्त्वेहाखिलान्भोगान्नते परगतिं लभेत् ।५९

यह भगवान् शिवका विज्ञान शिवको अत्यधिक प्रसन्न करने वाला है भुक्ति एव मुक्तिका दायक तथा दिव्य भक्तिको बढ़ाने वाला है ।५७। यह अत्यन्त 'कोटि रुद्र' नाम वाली शिवपुराणकी संहिताका वर्णन मैंने किया जो महान् आनन्द की देने वाली है ।५८। जो मनुष्य सावधान चित्त से भक्तिपूर्वक इसका श्रवण करता है वह नित्य ही समस्त भोगों का उपभोग कया करता हे और अन्त समय में परमगति कोप्राप्त होता है ।५९।



# उमा--संहिता

## सनत्कुमार का महापातक वर्णन

ये पापनिरता जीवा महानरकहेतवः ।
भगवंस्तान्समाचक्ष्व ब्रह्मपुत्र नमोऽस्तु ते ।१
ये पापनिरता जीवा महानरकहेतवः ।
ते समासेन कथ्यन्ते सावधानतया श्रृणु ।२
परस्त्रीद्रव्यसंकल्पश्चेतसाऽनिष्टचिंतनम् ।
अकार्याभिनिवेशश्च चतुर्द्धा कर्म मानसम् ।३
अविबद्धप्रलापत्वमसत्य चाप्रिथं च यत् ।
परोक्षतश्च पैशुन्यं चतुर्द्धा कर्म वाचिकम् ।४
अभक्ष्यभक्षण हिंसा मिथ्याकार्यनिवेशनम् ।
परस्वानामुपादनं चतुर्द्धा कर्म कायिकम् ।५
इत्येतद् द्वादशविध कर्मप्रोक्तं त्रिसाधनम् ।
अस्य भेदान्पुनर्वक्ष्ये येषां फलमनंतकम् ।६
ये द्विषन्ति महादेवं संसारार्णवतारकम् ।
सुमहत्पातक तेषां निरयार्णवगामिनाम् ।७

श्रीव्यासजीने कहा–हे भगवन् ! हे ब्राह्मपुत्र ! अब आप कृपाकर उन जीवोंका वर्णनकीजिये जो महापापी हैं और नरक गमनकरनेके अधिकारी होते हैं। हम आपको सादर नमस्कार करते हैं ।१। सनत्कुमारजी ने कहा जो जीवात्मा सर्वदा पापकर्मोंमें परायणहोकर महाघोरनरक के अधिकारी हैं उनका वर्णन मैं अति संक्षेप के साथ करता हूँ। आप सावधान होकर श्रवण करें ।२। मानसिक कर्म भी चार प्रकार का होता है। दूसरों के धन तथा स्त्रीके प्राप्त करनेकी इच्छा करना, अपने चित्तमें दूसरों का बुरा विचारना, काम-वासना विचार तथा अभिनिवश करना-ये चार मनके कर्म

कहे गये हैं ।३। इसी तरह चारही प्रकारका वाचिक कर्म भी होता है— असङ्गत सम्भाषण करना,असत्य तथा अप्रियबातें कहना, पीठपीछे चुगलखोरी करना-ये वाणीके कर्म हैं ।४। ऐसेही चार तरहके शारीरिक कर्म हैं-अमक्ष्यका भक्षण करना,हिंसा करना,झूठे कार्य करना और दूसरों का धन उड़ालेना-ये शरीरके कर्म कहेजाते हैं ।५। यहाँ तक शारीरिक,वाचिक और मानसिक बारहतरहका कर्म बतलाया है । इसकेआगे इनभेदोंके प्रभेद बतलाते हैं जिनकाकि अनन्त फल हुआकरता है ।६। जोमनुष्य इस संसार रूपी महान् अगाधसागरसे तारनेवाले महादेवकी निन्दाकरते हैं उनका यह महापाप नरकके समुन्द्रमें जानेके लायक होता है ।७।

ये शिवज्ञानवक्तारं निन्दन्ति च तपस्विनन् ।
गुरुन्पितृनथोन्मत्तास्ते यांति निरयार्णवम् ।८
शिवनिन्दा गुरोनिन्दा शिवज्ञानस्य दूषणम् ।
देवद्रव्यापहरणं द्विजद्रव्यविनाशम् ।९
हरन्ति ये च समूढ़ाः शिवज्ञानस्य पुस्तकम् ।
महांति पातकान्याहुरनन्तफलदानि षट् ।१०
नाभिनन्दति ये दृष्ट्वा शिवपूजां प्रकल्पिताम् ।
न नभत्यर्चितं दृष्ट्वा शिवलिङ्गं स्तुवति न ।११
स्थानसंस्कापूजां च ये न कुर्वंति पर्वसु ।
विधिवद्धा गुरुणां च कर्मायागव्यवस्थिताः ।१२
यचेष्टचेष्टा निःशङ्काः सतिष्टन्ति रमति च ।
उपवारनिनिमुक्ताः शिव ग्रे गुरुसन्निधौ ।१२
ये त्यजति शिवा व र शिवभक्तान्द्विषन्ति च ।
असंपूज्य शिवज्ञान येऽधीयन्ते लिखन्ति च ।१४

जो महा उन्मत्त पुरुष शिव की गाथा कहने वाले तपस्वी तथा अपने गुरुकी एवं पितरोंकी निन्दाकिया करते हैं वे दुरात्मा जीव भी नरकगामी होते हैं ।८। शिवकी निन्दा--गुरुकी निन्दा,शिव-ज्ञानमें दोष लगाना और ब्राह्मणोंके धनका अपहहण या नाश करना,शिव-ज्ञानीकी पुस्तकका हरण

ये छः अनन्त फल देने पातक बताये गये हैं ।९-१०। जो कल्पित हुई शिव-पूजाको देखकर भी हर्षित नहीं होते है अथवा शिवके पार्थिवलिङ्गको पूजित देखकर भी उन्हें प्रणाम नहींकरते हैं तथा उनका स्तवन नहीं करते हैं ।११। जो सर्वदा अपनीइच्छा के अनुकूलही निस्सन्देह स्थितिरखते हैंतथा रमण कियाकरते हैं और शिवजीके आगे एवं गुरुके निकट उपचारसे भ्रष्ट होते हैं। ।१२। जो पर्वोंमेंस्नान और संस्कार-पूजानहींकरते है तथाकर्मयोग में व्यवस्थितरहकर सविधिअपने गुरुजनकाअर्चन नहीं कियाकरते हैं।१३। जो शिवाचारसेयुक्त शिवके भक्तोंसे द्वेषभावरखते हैं और जो शिव-विज्ञान का बिनापूजनके ही पाठकिया करते हैं या लिखते हैं ।१४।

अन्यायतः प्रयच्छन्ति श्रण्वन्त्युच्चारयन्ति च ।
विक्रीडन्ति च लोभेन कुशाननियमेन च ।१५
असस्कृतप्रदेशेषु यथेष्टं स्वापयन्ति च ।
शिवज्ञानकथाऽक्षेपं यः कृत्वान्यत्प्रभाषते ।१६
न ब्रवीती च यः सत्यं न प्रदानं करोति च ।
अशुचिर्वाऽशुचिस्थाने यः प्रवक्ति श्रृणोति ।१७
गुरुपूजामकृत्वैवः यः शास्त्रं श्रोतुमिच्छति ।
न करोति च शुश्रूषामास्थां च भक्तिभावतः ।१८
नाभिनन्दति तद्वाक्यमुत्तरं च प्रयच्छति ।
गुरुकर्मण्यसाध्यं यत्तदुपेक्षां करोति च ।१९
गरुमार्तमशक्तं च विदेशं प्रस्थितं तथा ।
वैरिभिः परिभूतं वा यः संत्यजति पापकृत ।२०
तद्भार्य्यापुत्रमित्रे यश्चावज्ञां करोति च ।
एवं सुवाचकस्यापि गुरोर्धर्मानुदर्शिनः ।२१

जो अन्यायसे दान करते, सुनते तथा उच्चारण करते हैं एवं लालच के वशीभूत होकर कुत्सित ज्ञानके नियमसे बुरी-बुरी क्रीड़ा करते हैं ।१५। जो लोग अपनीहीइच्छासे असंस्कृत स्थानों में सोते या सुलाते हैं औरशिव की ज्ञान-कथामें विक्षेपकरते या आक्षेपकरके कुछकुतर्क करते हैं ।१३।जो

कभी सत्य नहीं बोलते हैं, कभी कुछ प्रदान नहीं करते हैं और स्वयं पवित्र हो या अपवित्र हों ऐसे स्थानमें कुछ कहते या सुनते हैं ।१७। जो बिना गुरुके पूजन किये ही शास्त्रोंको सुनते हैं या श्रवण करना चाहते हैं औरजोअपने गुरुकी सप्रेम भक्तिकेसाथ सेवा नहीं करते हैं याउनकी आज्ञाकापालन नहीं करते हैं ।१८।जो गुरुजनोंके वाक्योंका आदर नहीं करतेहैं या उनको उत्तर देदेते हैं और जो गुरुके कार्यको असाध्य बताकर उसकी लापरवाही किया करते हैं ।१९। जो पापीगुरु,रोगी,असमर्थ तथा परदेशमें स्थित या शत्रुओं द्वारा घिरेहुए या तिरस्कृत मनुष्यको छोड़देते हैं ।२०। जो उनकी स्त्री,पुत्र और मित्रोंका तिरस्कार करते हैं तथा श्रेष्ठवक्ता,धर्म दर्शक गुरुकी भार्या, पुत्र और मित्रकी अवज्ञा किया करते हैं ।२१।

एतानि खलु सर्वाणि कर्माणि मुनिसत्तम ।
सुमहत्पातकान्याहुः शिवनिन्दासमानि च ।२२
ब्रह्मघ्नश्च सुरापश्च स्तेयी च गुरुतल्पगः ।
महापातकिनस्त्वेते तत्संयोगी च पञ्चमः ।२३
क्रोधाल्लोभाद् भयाद् द्वेषाद् ब्राह्मणस्य वधे समः ।
मर्मांतिक महादोषमुक्त्वा स ब्रह्महा भवेत् ।२४
ब्राह्मण यः समाहूय दत्वा यश्चाददाति च ।
निर्दोष दूषयेद्यस्तु स नरो ब्रह्महा भवेत् ।२५
यश्च विद्याभिमानेन निस्तेजयति सुद्विजम् ।
उदासीनं सभामध्ये ब्रह्महा स प्रकीर्तितः ।२६
मिथ्यागुणैयं आत्मानं नयत्युत्कर्षतां बलात् ।
गुणानापि निरुद्धास्य स च वै ब्रह्महा भवेत् ।२७
गवां बृषाभिभूतानां द्विजानां गुरुपूर्वकम् ।
यः समाचरते विघ्नं तमाहुर्ब्रह्मघातकम् ।२८

हे मुनिश्रेष्ठ ! ये उपर्युक्त समस्तकर्म शिवकी निन्दाके तुल्यही महापाप कहे जाते हैं।१२। ब्राह्मण की हत्या करने वाला मदिराका पान करने वाला, चोरीकरने वाला और अपने गुरुकी पत्नीका गमन करने वाला तथा

पाँचवाँ इनके साथ मेल मोहब्बत रखने वाला ये सब महापापी कहेजाते हैं ।२३। क्रोधसे,भयसे, द्वेषसे जो ब्रह्माण के बधमें मर्मोंको भेदन करने वाले महादोषोंको कहता है वहभी ब्रह्म-हत्यारा माना जाता है ।२४। जोब्राह्मण को बुलाकर दियेहुए दानकोभी फिर वापिस लेलेता है और जो दोषरहित पवित्र व्यक्ति को भी दोषलगाता है वह भी ब्रह्म हत्यारा कहाता है ।२५। जो मनुष्य अपनी पठित विद्या के अभिमान में चूर होकर किसी उदासीन श्रेष्ठ ब्राह्मणको निस्तेज करता है वहभी ब्रह्म-हत्यारेके तुल्य ही महापापी माना जाता है ।२६। जो अपने मिथ्यागणों से बलात् अपने ऐसे गुणों का प्रकटकरके आरही उन्नतिके पदकीप्राप्ति कियाकरता है वहभी ब्रह्म-हत्यारे के समान ही कहा गया है ।२७। बैल आदि से तिरस्कृत हुई गायोंको तथा गुरु के सहित ब्राह्मणों को विघ्न उपस्थित करता है वह भी ब्रह्म-हत्यारा माना गया है ।२८।

देवद्विजगवां भूमिं प्रदत्तां हरते तु यः ।
प्रनष्टामपि कालेन तमाहुर्ब्रह्मघातकम् ।२९
देवद्विजस्वहरणमन्यायेनार्जितं तु यत् ।
ब्रह्महत्यासमं ज्ञेयं पातकं नात्र संशय ।३०
अधीत्य यो द्विजो वेदं ब्रह्मज्ञानं शिवात्मकम्।
यदि त्यजति यो मूढः सुरापानस्य तत्समम् ।३१
यत्किंचिद्धि व्रतं गृह्य नियमं यजनं तथा ।
संत्यागः पञ्चयज्ञानां सुरापानस्य तत्समम् ।३२
पितृमातृपरित्यागः कूटसाक्ष्यं द्विजानृतम् ।
आमिषं शिवभक्तानामभक्ष्यस्य च भक्षणम् ।३३
वने निरपराधानां प्राणिनां चापघातनम् ।
द्विजार्थं प्रक्षिपेत्साधुर्न धर्मार्थं नियोजयेत् ।३४
गवां मार्गे वने ग्रामे यैश्चैवाग्नि प्रदीयते ।
इति पापानि घोराणि ब्रह्महत्यासमानि च ।३५

जो देवता, विप्र और गौओंके लिये कृष्णार्पण की हुई भूमि को काल-

वश नष्ट होनेपर भी हरणकर लेता है उसमनुष्यको भी ब्रह्म-हत्यारा कहा जाता है ।२९। किसीभीदेव तथा ब्राह्मणकेधनका हरणकरना तथा अनीति से धन एकत्रित करना-यहभी कर्म ब्रह्म-हत्याके समानहोते हैं और इनका पाप भी ब्रह्म-हत्यारे के तुल्य ही लगता है इसमें तनिक भी सन्देहनहीं है ।३०।जोमहामूढ़ विप्रवेदोंको पढ़करभी शिवके ब्रह्मज्ञानका त्यागकरदेता है वह मदिरा पानके समान पाप बतलालागया है ।३१। किसी भी नियम या ब्रतको ग्रहणकरके पञ्च-महायज्ञका त्यागककरदेना भी मदिरा-पानकेसमान महापाप माना गया है ।३२। अपने पूज्य माता-पिताका त्याग कर देना, मिथ्या भाषण करना, शिवके सेवक भक्तोंके माँसका सेवन करना और जो भक्षणके अयंग्यवस्तु है उसका भक्षणकरना ।३३। वनमें निरपराधबिचारे पशुओंका वध करता और साधु- ब्राह्णों के लिये तथा धर्मके कार्यके लिये प्राणोंका मोह करना ।३४। गौओंकी राहमें तथा ग्राममें आग लगा देना- ये सभी ब्रह्म-हत्याके तुल्यही महापाप कहे जाते हैं ।३५।

दीनसर्वस्वहरण नरस्त्रीगजवाजिनाम् ।
गोभूरजतवस्त्राणामोषधीनां रसस्य ।३७
चन्दनागरुकर्पूरकस्तूरीपट्टवाससाम् ।
विक्रयस्त्वविपत्तौ यः कृतो ज्ञानाद् द्विजातिभिः ।३८
हस्तन्यासापहरणं रुक्मस्तेयसमं स्मृतम् ।
कन्यानां वरयोग्यानामदानं सदृशे वरे ।३८
पुत्रमित्रकलशेषु गमनं भगिनीषु च ।
कुमारीसाहसं घोरं मद्यपस्त्रीनिषेवणम् ।३९
सवर्णायाश्च गमनं गुरुभार्यासमं स्मृतम् ।
महापापापि चोक्तानि श्रृणु त्वमुपप तकम् ।४०

किसी भी दीन-हीन का सर्वस्व हरण कर लेना—पुरुष, स्त्री, हाथी, घोड़ा,गो-भूमि,चाँदी वस्त्र,औषध,रस,चन्दन अगर,कपूर, कस्तूरी और पट्ट वस्त्र आदि के बेचनेका काम करना और द्विजातियोंके द्वारा ही इन कामों का ज्ञानपूर्वक कराना ।३६। हाथ से रखी हुई किसी धरोहरको मार लेना

सुवर्णके चुराने के समान है। जो कन्याएं वरके देने योग्य हैं उन्हें उनके समान वरोंको न देना, पुत्र-मित्रकी स्त्रियोंकेसाथ तथा बहिनोंकेसाथ गमन करना,कुमारीके साथ बलात्कार करना,मदिरा-पान करनेवाली स्त्रीकेसाथ गमन करना,सवर्ण स्त्रीके साथ गमन करना गुरु-पत्नीके गमन के समानही होता है-ये सभी ऊपर बतायेहुए महाघोरपाप कहे गये हैं, इसके आगे में अब उपपातकों का वर्णन करता हूँ उनको आप सुनें ॥३७-३८-३९-४०।

## विभिन्न पापों का स्वरूप वर्णन

द्विजद्रव्यापहरणमपि दायव्यातिक्रम ।
अतिमानोऽतिकोपश्च दांभिकत्वं कृतघ्नतः ।१
अत्यन्तविषयासक्तिः कार्पण्यं साधुमत्सरम् ।
परदाराभिगमनं साधुकन्यासु दूषणम् ।२
परिवित्तिःपरिवेत्ता च यया च परिविद्यते ।
तयोर्दानं च कन्यायास्तयोरेव च याजनम् ।३
शिवाश्रमतरूणां च पुष्पारामविनाशनम् ।
यः पीडामाश्रमस्थानामचरेदल्पिकामपि ।४
सभृत्यपरिवारस्या पशुधान्यधनस्ध च ।
कुप्यधान्यपशुस्तेयमपां व्यापावनं तथा ।५
यज्ञारामतडागानां दारापत्यास्त विक्रयम् ।
तीर्थयात्रोपवासानां व्रतोपनयकर्मिणाम् ।६
स्त्रीधनान्युपजीवंतिस्त्रीभिरत्यन्तनिर्जिताः ।
अप्क्षण च नारीणां मायथा स्त्रीनिषेवणम् ।७

श्रीसनत्कुमारजीने कहा-ये नीचे बताये हुए सभी उपपातक कहे जाते हैं-ब्राह्मणोंके धनकोछीन लेना, किसी भी अन्यके भागको स्वयं पचाकर उसे नहीं देना,अत्यन्त घमण्डकरना,अति पाखण्डकरना और किसी के किए हुए उपकारको न मानना ।१। सांसारिक विषयों में ज्यादा मनकी प्रवृत्ति रखना,कंजूसी करना,सज्जन मनुष्यों के साथ ईर्ष्याका भावरखना,दूसरोंकी स्त्रीके साथ गमन करना तथा श्रेष्ठ कन्याओंमें कोई भी दोष लगाना ।२।

पर-वित्ति परवेत्ता तथा जिसके द्वारा जाना जाता है इन दोनों को कन्या का दानकरना इन दोनोंन यज्ञकराना ।३। शिवके आश्रममें स्थित वृक्ष बाग या पुष्पोंको नष्ट करना,आश्रममें रहने वाले मनुष्यों को पीड़ा देना-ये सभी उपपातक कहे जाते हैं ।४ सेवक परिवार के सहित पशु,धान्य,धनका दान तथा धान्य पशुओं का चुराना, जलको अपवित्र करना ।५। यज्ञ बाग, सरोवर, स्त्री और अपनी सन्तानको बेचडालना,तीर्थ यात्री तथा तीर्थ-स्थल आवास, व्रत,उपनयन करने वालोंको विक्रय करदेना भी उपपातक होते हैं ।६। स्त्री के धनसे वृत्ति करना, स्त्रियों के द्वारा जीते हुए होना, स्त्रियों के रक्षण करने कपटसे धनभोग करना ।७।

कलागलाप्रदानं च धान्यवृष्ट्युपसेवनम् ।
निन्दिताच्च धनादानं पण्यानां कूटजीवनम् ।८
विषमारण्यपत्राणां सततं वृषवाहनम् ।
उच्चाटनाभिचारं च धन्यादान भिषविक्रया।९
जिह्वाकामोपभोगाथ यस्यारम्भः सुकर्मसु ।
मूलेनाध्यापको नित्यं वेदज्ञानादिकं च यत् ।१०
ब्राह्मयादिव्रतसत्यागश्चान्याचारनिषेवणम् ।
असच्छास्त्रागि नं शुष्कतर्कावलम्बनम् ।११
देवाग्निगुरुसाधूनां निन्दया ब्राह्मणस्य च ।
प्रत्यक्षं वा परोक्षं वा राज्ञां मण्डलिनामानि।१२
उत्सन्नपितृदेवेज्याः स्वकर्मत्यागिनश्च ये ।
दु शीला नास्तिकाः पापाः सदा वाऽसत्यवादिनः ।१३
पर्वकाले दिवा वाप्सु वियोनौ पशुयोनिषु ।
रजस्वलाया योनौ च मैथुनं यः समाचरेत् ।१४

समय पर आयेहुए को भी कुछ न देना धान्य वृद्धिका सेवन करना,निन्दित धनको लेना और व्यापार में कूट-जीवन बिताना भी उपपातक बताये गये हैं ।८। विषम जङ्गलों के पत्तोंका तोड़ डालना, बैलका वाहन करना किसी के उच्चाटन या मारण का प्रयोग करना, धान्य का छीन लेना तथा वैद्य

वृत्तिका करना-ये सभी उपपातक होते हैं ।९।अपनी जिह्वाके रसभोग की कामनासे बुरे कर्ममें प्रवृत्तहोना और वेदज्ञान आदिमें केवल मूलको पढ़ाना भी उपपातक होता है ।१०। ब्राह्म आदि व्रतका त्याग कर देना, अन्योंके आचारका सेवन,बुरे शास्त्रोंका अध्ययन और शुष्क तर्कका सहारा लेनाभी उपपातक है ।११। देवता,ब्राह्मण,अग्नि,साधु और चक्रवर्ती राजाकी पीछे मे निन्दा करना,पितृयज्ञ,देवयज्ञका त्याग करना, अपने स्वाभाविक कर्मका त्यागकर देना, दुराचरण करना, नास्तिक भावरखना,पाप-वृत्तिकरना और मिथ्या बोलना-ये सभी उपपातक कहेगये हैं ।१२-१३। पर्वके समममें, दिन के समयमें जलके मध्यमें, वियोनि में, पशु योनिमें और रजस्वला योनिमें गमन करना उपपातक होते हैं ।१४।

स्त्रीपुत्रमित्रसंप्राप्तौ आशाच्छेदकराश्च ये ।
जनस्याप्रियवक्तारः क्रूराः समयवेदिनः ।१५
भेत्तारं तडागकूपानां संक्रयाणां रसस्य च ।
एकपंक्तिस्थितानां च पाकभेदं करोति यः ।१६
इत्येतैः स्त्रीनराः पापैरुपातकिनः स्मृताः ।
युक्ता एभिस्तथान्येऽपि श्रृणु तांस्तु ब्रवीमिते।१७
ये गोब्राह्मणकन्यानां स्वामिमित्रतपस्विनाम्।
विनाशयन्ति कर्माणि ते नरा नारकाःस्मृता ।१८
परस्त्रियाऽभितप्यंते ये परद्रव्यसूचकाः ।
परद्रव्यहरा नित्यं तौलमिथ्यानुसारकाः ।१९
द्विजदुःखकरा ये च प्रहारं चोद्धरति ये ।
सेवन्ते तु द्विजाःशूद्रां सुरां बध्नति कामतः ।२०
ये पापनिरताःक्रूरा येऽपि हिंसाप्रिया नरा ।
वृत्त्यर्थं येऽपि कुर्वन्ति दानयज्ञादिकाःक्रियाः ।२१

जो स्त्री-पुत्र और मित्रों के प्राप्त होने पर आशा को तोड़ देते हैं-तथा मनुष्योंकेसाथ सर्वदा कटुभाषणकरते हैं और क्रूर,समयकाज्ञान नहीं रखते हैं,ये सभीउपपातकी मानेजाते हैं ।१५।तालाब-कूपतथा किसीभी जलाशय

और रसोंका भेदनकरना एव एकही पंक्तिमें बैठेहुए लोगोंके भोजनमें भेद-भावकरना भी उपपातक होते हैं ।१६। इन सभी ऊपर बताये हुए कर्मोंके करने से स्त्री हो या पुरुषहो सब उपपातकी कहे जाते हैं। जोभी कोई इन पातकोसे युक्त हैं तथा अन्यपापोंसे भी युक्तहोते हैं उन सबका वर्णन करते हैं आपलोग श्रवणकरें ।१७। जो पुरुष गौ,ब्राह्मण,कन्या,स्वामी,मित्र और तपस्वियों के कार्यों को बिगाड़ डालते हैं वे निश्चयही नरकके गामी हुआ करते हैं।१८। जो अन्योंकी स्त्रियों से दुःखित होते हैं तथा जो पराये धन के सूचक हैं एवं नित्यही दूसरोंके धनका हरण करने वाले हैं और मिथ्या तोल करने वाले होते हैं, वे नरक के अधिकारी हैं ।।१९।। जो ब्राह्मणोंको सताते हैं और उन पर प्रहार किया करते हैं-जो सिद्ध होकर शूद्र की स्त्री का सेवन किया करते हैं और कामसे मदिराको बाँधते हैं ।।१०।।जो सदा पापमय कर्मों में ही परायण रहा करते हैं—जो अत्यन्त क्रूर हैं—जो सर्वदा हिंसा किया करते हैं और जो अपनी जीविकाके लिए ही दान यज्ञ आदि किया करते हैं ।२१।

गोष्ठाग्निजलरथ्यासु तरुच्छायानगेष ।
त्यजन्ति ये पुरीषाद्यानारामायतनेषु च ।२२
लज्जाश्रमप्रसादेषु मद्यपानरताश्च ये ।
कृतकेलिभुजगाश्च रन्ध्रान्वेषणतत्परः ।२३
वंशेष्टकालिकाकाष्ठैः शृंगैःशंकुभिरेव च।
ये मार्गमनुरुंधति परसीमां हरन्ति ये ।२४
कूटशासनकर्त्तारः कूटकर्मक्रियारतः ।
कूटपाकान्नवस्त्राणां कूटसंव्यवहारिणः ।२५
धनुषः शस्त्रशल्यानां कर्त्ता यःक्रयविक्रयी।
निर्दयोऽतीव भृत्येषु पशूनां दमनश्च यः ।२६
मिथ्या प्रवदतो वाचआकर्णयति या शनैः।
स्वामिमित्रगुरुद्रोही मायावी चपलः शठ।२७
ये यार्य्यापुत्रमित्राणिबालवृद्धकृशातुरान्।
भृत्यानतिथिबधूंश्च त्यक्त्वाश्ननति बुभुक्षितान् ।२८

जो गोशाला, अग्निकुण्ड, जलाशय, गलीकी राह, वृक्षोंकीछाया,पर्वत शिखर और निवासस्थान में लल-मूत्र करते हैं या फेंकते ।२२। जो लज्जा के आश्रम तथा महलोंमें मद्यपान किया करते हैं। दूसरोंकेछिद्रों की खोज करने में तत्पर सर्पोंकेसमान क्रीड़ा करते हैं-वे सभी नरकगामी होते हैं । ।१२। जो पुरुष बांस,ईंट,पत्थर,काष्ठ,सींग और कालों से मार्ग को रोकदेते हैं तथा दूसरोंकी सीमाका हरण करलेते हैं ये सभी नरकके अधिकारी होते हैं।२४। जो कटपसे शिक्षा देने वाले, छल भद कर्म एवं व्यापारमें तत्पर रहा करते हैं और कपटपूर्ण पाक, अन्न तथा वस्त्रोंका व्यवहार करनेवाले होते हैं-वे सब नरकगामी है।२५। जो पुरुष धनुष, शस्त्र और शल्यों के निर्माण करने वाले हैं तथा इनकी खरीद फरोख्त किया करते हैं—अपने भृत्यों (नौकरों)केसाथ निर्दयताका व्यवहार कियाकरते हैं और जो पशुओं को बुरी तरहसे मारते हैं-ये सब नरककेगमन करनेवाले होते हैं।२६। जो मनुष्य भूँठी बातको धीरे-धीरे सुनाता है-अपने मित्र, स्वामी और गुरुसे द्रोहकरने वाले हैं कपट व्यवहारकरने वाले,ठग और चपल हैं-ये सब नरक के अधिकारीहोते हैं।२७। जो मनुष्य अपनी स्त्री-पुत्र,मित्र, बान्धव, वृद्ध दुर्बल,रोगी,भृत्य,अतिथि और बान्धवोंको न खिलातेहुए,भूखा ही छोड़ कर भोजनकर लिया करते हैं-ये सभी नरकके जाने वाले उतपातकी होते हैं।२६।

यः स्वयमिष्टमश्नाति विप्रेभ्यो न प्रयच्छति ।
वृथापकः स विज्ञेयो ब्रह्मवादिषु गर्हितः ।२९
नियमान्स्वयमादाय ये त्यजन्त्यजितेन्द्रियाः ।
प्रव्रज्यावासिता ये सरस्यास्य प्रभेदकाः ।३०
ये ताडयन्ति यां क्रूरा दमयते मुहुर्मुहुः ।
दुर्बलान्ये न पुष्णन्ति सततं यं त्यजन्ति च ।३१
पीडयंत्ययिभारेणासहतं वाहयंति च ।
योजयन्नकृताहारान्न विमुचंचि संयतान् ।३२
ये भारक्षतरोगार्तान्गोवृषाँश्च क्षुधातुरान् ।
न पालयन्ति यन्नेन गोघ्नास्तेनारकाःस्मृता ।३३

वृषाणां वृषणास्ये च पापिष्ठा गालयन्ति च ।
वाहयंति च गां बन्ध्यां महानारकिणोनराः ।३४
आशया समनुप्राप्तान्क्षुत्तृष्णाश्रमकर्शितान् ।
अतीथींश्च तथा नाथान्स्वतन्त्रान्गृहमागतान्।४५
अन्नाभिलाषान्दीनान्वा बालवृद्धकृशातुरान्।
नानुकपति ये मूढ़ास्ते यांति नरकार्णवम् ।३६

जो स्वयं नियमोंको स्वीकारकरके इन्द्रियोंको जीतनेवाला नर है और स्वीकृतनियमोंका त्यागकरदेते है और संन्यासग्रहणकरके घरमें रहते हैं तथा शिव प्रतिमाका भेदन करते हैं ये सब नरकगामी होते हैं ।२९-३०। जो अत्यन्य क्रूरतासे गायोंको मारते है तथा बारम्बार दमनकिया करते है,जो दुर्बलोंका पोषण नहीं कियाकरते हैं तथा उनको सर्वदा त्यागदेते हैं-वे नरकगामीहोते हैं ।३१। जो अत्यन्तबोझालादकर पीड़ादेते हैं,न सहनकरने वाले पशुकीभी बरावर जोततेरहाकरते हैं और जिनपशुओंको खाना न मिलाहो ऐसे भूखे पशुओंको भी जोतते या बधाहुआ रखते है वे मनुष्य नरक यातना भोगनेके अधिकारी हुआ करते हैं ।३२। जो अत्यन्त असह्य भार से पीड़ित एवं घायल, रोगी और क्षुदा पीड़ित गाय, बैलोंका समुचित रूपसे पालन पोषण नहीं कियाकरते हैं-वे निस्सन्देह गौ हत्यारे,महापापी नरक के दुःख भोगनेवाले होते हैं ।३३। जो पापात्मा विचारेबैलोंके अण्डकोशोंको पिटवा कर उन्हें बधिया बनाया करते हैं तथा बाँझ गौओंको भी जोताकरते हैं-वे पुरुष महान्नरककी यातनाभोगते हैं ।३४। कुछ आशालेकर प्राप्तहोनेवाले, भूख-प्यास और परिश्रमके कारण विकल, अभ्यागत तथा अनाथोंको, अन्न पानेकीइच्छासे समागतोंका दीन,बालक वृद्ध,दुर्बल और रोगियों पर जो दया नहीं करते हैं, वे महान् मूर्ख अवश्य ही घोरनरकमें जाते हैं ।३५-३६।

गृहेष्वर्था निवर्तन्ते श्मशानादपि बांधवाः ।
सुकृत दुष्कृत चैव गच्छन्तमनुगच्छति ।३७
आजीविको माहिषिकः सामुद्रो वृषलीपतिः ।
शूद्रवत्क्षत्रवृत्तिश्च नारकी स्याद् द्विजाधमः ।३८

यश्चोचितमतिक्रम्य स्वेच्छयैवाहरेत्करम् ॥३६॥
नरके पच्यते सोऽपि योपि दण्डरुचिर्नरः ॥४०॥
उत्कोचकै रुचिक्रीतैस्तस्करैश्च प्रपीड्यते ।
यस्य राज्ञः प्रजा राष्ट्रे पच्यते नरकेषु सः ॥४१॥
ये द्विजा परिगृह्णन्ति नृपस्यान्यायवर्तिनः ।

मनुष्य मृत्युगत होजानेपर साराधन एश्वर्य घरमेंही पड़ाछोड़जाता है, उसे श्मशानमें पहुँचाकर भाई-बन्धुभी सब घर लौट आते हैं। केवल वही एक जीवात्मा अकेला किये हुए पाप तथा पुण्यों को साथ लेकर परलोक में जाया करता है। वहाँ अपने कर्मोंका भोग भोगना पड़ता है। अतः सदा सत्कर्म ही करना चाहिये, यही इसका तात्पर्यार्थ है।३७। बकरी, भैंसका क्रय-विक्रय करनेवाला नीच ब्राह्मण, समुद्र पर रहनेवाला, शूद्रा स्त्री का पति, शूद्रकेतुल्य और क्षत्रियको वृत्ति करनेवाला महानीच होकर नरकगामी होता है।३८। जो शास्त्रोक्त उचित करना उल्लंघन करके अपनी ही इच्छा से कर वसूल या हरण करता है और जो सर्वदा दण्ड देनेकी रुचि रखता है वह अवश्यही नरकको भोगता है।३६-४०। जिस राजाके राज्य में प्रजाजन घूँसखोर और अपनी इच्छाके ही अनुसार क्रय विक्रय करने वाले हों तथा प्रजाके लोग तस्कारोंसे उत्पीड़ित रहते हों, वह राजाभी नरकगामी होता हैं।४१। जो ब्राह्मण अन्यायी राजा का दियाहुआ दान लेते हैं, वे भी घोर नरकमें निश्चयही जायाकरते हैं।४२।

ते प्रयांति तु घोरेषु नरकेषु न संशयः ॥४२॥
अन्यायात्समुपादाय द्विजेभ्यो यः प्रयच्छति ।
प्रजाभ्यः पच्यते सोऽपि नरकेषु नृपो यथा ॥४३॥
पारदारिकचौराणाँ चण्डानाँ विद्यते त्वघम् ।
पारदारितस्यापि राज्ञो भवति नित्यशः ॥४४॥
अचौरं चौरवत्पश्येच्चौरं वाऽचौररूपिणाम् ।
अविचार्य्यं नृपस्तमाद्घातयन्नरकं व्रजेत् ॥४५॥
घृततैलान्नपापानि मधुमांससुरासवम् ।
गुडेक्षुशाककदुग्धानि दधिमूलफलानि च ॥४६॥

तृणं काष्ठं पत्रपुष्पमौषधं चात्मभोजनम् ।
उपानच्छत्रशकटमासनं च कमंडलुम् ॥४७॥
ताम्रसीसत्रपुः शस्त्रं शङ्खाद्यं च जलोद्भवम् ।
वैद्यं च वैणवं चान्यद् गृहोपरकरणानि च ॥४८॥
और्णं कार्पास कौमेय पट्ट सूतोद्भवानि च ।
स्थूलसूक्ष्माणि वस्त्राणि ये लोभाद्धि हरन्ति च ॥४९॥

जो राजा प्रजाको दबाकर अन्यायपूर्वक धनलेकर ब्राह्मणोंको दानरूप में देता है वह राजा अपनी अनीतिसे युक्त पापसे कारण नरकगामी होता है ।३४। पराई स्त्रियों के साथ भोग तथा चोरी करने वाले पुरुषोंको तथा नित्य ही पर-स्त्रीमें रत राजाको बड़ा पाप लगता है और उसके लिए वह नरक की यातना भोगते हैं ।४४। जो राजा चोरी न करने वाले चोर और चोरीकाकाम करनेवाले तस्करपुरुषोंको सत्पुरुष समझता है और बिना-भली भाँति विचारकियेही ताड़ना एवं दण्डदेता है, वह नरकगामो होता है ।४५। जो निम्न वस्तुओंके चोरहोते हैं वे नरकगामी होते हैं यथा-घी, तेल, पीनेकी वस्तु-अन्न,शराब,माँस,अर्क,ईख,गुड़,शाक,दूध,दही,फल,मूल, घास,काष्ठपत्र, फूल, औषध, अपनी भोजन जूता, छाता, गाड़ी,कमण्डल, आसन,लोहा,ताम्र,सीसा,रांग,शस्त्र,शङ्ख,जलसे उत्पन्न वस्तु-वैद्य लकड़ी, घरके काममें आने वाली वस्तु-ऊनी, सूती, रेशमी, रामवास आदि एवं छालके निर्मित मोटे व बारीक वस्त्रोंको जो भी कोई लालच वश चुरा लेते हैं-वे निश्चय ही नरककी यातना भोगते हैं ।४६-४७-४८-४९।

एवमादीनि चान्यानि द्रव्याणि विविधानि च ।
नरकेषु ध्रुवं यान्ति चापहृत्याल्पकानि च ॥५०॥
यद्वा तद्वा परद्रव्यमपि सर्षपमात्रकम् ।
अपहृत्य नरा यान्ति नरकं नात्र संशयः ॥५१॥
एवमाद्यैर्नरः पापैरुत्क्रांतसमनन्तरम् ।
शरीर यातनार्थाय सर्वाकारमवाप्नुयात् ॥५२॥
यमलोक व्रजन्त्येते शरीरेण यमाज्ञया ।
यमदूतैर्महाघोरैर्नीयमानाः सुदुःखिता ॥५३॥

देयतिर्यङ्मनुष्याणामधर्मनिरतात्मनाम् ।
धर्मराजः स्मृतः शास्ता सुघोरैर्विविधैर्वधैः ॥५४॥
नियमाचारयुक्तानां प्रमादात्स्खलितात्मनाम् ।
प्रायश्चित्तैर्गुरुः शास्ता न बुधैरिष्यते यमः ॥५५॥
परदारिकचौराणामन्यायव्यवहारिणाम् ।
नृपतिः शासकः प्रोक्तः प्रच्छन्नानां स धर्मराट् ॥५६॥
तस्मात्कृतस्य पापस्य प्रायश्चित्तं समाचरेत् ।
नाभुक्तस्यान्यथा नाशः कल्पकोटिशतैरपि ॥५७॥
य करोति स्वयं कर्म कारयेच्चानुमोदयेत् ।
कायेन मनसा वाचा तस्य पापगतिः फलम् ॥५८॥

इसके अतिरिक्त भी अनेक प्रकार के बहुत से द्रव्य हैं, जिनका हरण करनेसे चाहे स्वल्प मात्रामेंही क्यों न हो, निश्चयही नरकगामीहोते हैं।५० कुछभी क्यों न हो, पराई वस्तु तो चाहे सरसोंके दानेके बराबर भी चुराई जावेतो इसका बुरा परिणाम नरकयातना अवश्यही सहनापड़ता है, इसमें तनिकभी संशय नहीं है।५१। मनुष्य उपर्युक्त चोरी करनेके पापोंसे नरक भोगनेके पीछे शारीरिक कष्टउठानेके लिए समस्त आकारकी प्राप्तिकरता है।५२। ऐसे पापकर्म करने वाले पापी शरीरको लेकर मेरे आदेशसे भीषणवपु वाले यमदूतों के द्वारा पकड़े हुए अत्यन्त दुःखसे भरकर यमराज के लोकको जाते हैं।५३। धर्मराज अनेक प्रकारके वधोंके द्वारा देव-मनुष्य और पक्षी सबको जो अधर्म करते हैं, दण्ड दिया करता है।५४। जो नियम और सदाचारों में तत्पर रहा करते हैं, कभी अज्ञानवश गिरजाते हैं तो ऐसे लोगों को अनेक प्रकार के प्रायश्चितों द्वारा गुरु ही शिक्षा दे दिया करते हैं। ऐसे लोगों को शिक्षा पाने के लिए धर्मराजके पास नहीं जाना पड़ता है। ऐसा पण्डित लोग कहते हैं।५५। पराई स्त्रियों से प्रसङ्ग करने वाले—चोर और अन्याय से व्यवहार करने वालों को दण्ड देकर शिक्षा देने वाला राजा बताया गया है। जो गुप्त महापाप किया करते हैं, उनको यमराज ही दण्ड देते हैं।५६। इसलिये किये हुए पापों से शुद्धि प्राप्त करने को प्रायश्चित अवश्य ही करना चाहिए

अन्यथा पापोंका फल बिना भोगेहुए करोड़ों कल्पों में भी नष्ट नहीं होता है ।५७। पापकर्म स्वयं करे या मन वाणी या शरीरके द्वारा पापकर्म करावे अथवा इनका अनुमोदन करे-उसको उनका फल अवश्य ही भोगना पड़ता है ।५८।

## नरकलोकका मार्ग और यमदूतोंका स्वरूप वर्णन

अथ पापैर्नरा यांति यमलोकं चतुर्विधः ।
संत्रासजननं घोरं विवशाः सर्वदेहिनः ॥ १ ॥
गर्भस्थैर्जायमानैश्च बालैस्तरुणमध्यमैः ।
स्त्रीपुन्नपुंसकैर्जीवैर्ज्ञातव्यं सर्वजन्तुषु ॥ २ ॥
शुभाशुभफल चात्र देहिनाँ संविचार्यते ।
चित्रगुप्तादिभिः सर्वैर्वसिष्ठप्रमुखैस्तथा ॥ ३ ॥
न केचित्प्राणनः सन्ति ये न यान्ति यमक्षयम् ।
अवश्यं हि कृतं कर्म भोक्तव्यं तद्विचार्य्यताम् ॥ ४ ॥
तत्र ये शुभ कर्माणः सौम्यचित्ता दयान्विताः ।
ते नरा यान्ति सौम्येन पूर्वं यमनिकेतनम् । ५ ॥
पे पुनः पापकर्माणः पापा दानविवर्जिताः ।
ते घोरेण पथा यान्ति दक्षिणेन यमलायम् ॥ ६ ॥
षडशीतिसहस्त्राणि योजनानामतीत्य तत् ।
वैवस्वतपुर ज्ञय नानारूपमवस्थितम् ॥ ७ ॥

श्री सनत्कुमारजी ने कहा- समस्तप्राणी चार तरहके पापोंमें त्रासपैदा करनेवाले अत्यन्त भयङ्कर यमराजके लोकको जाया करते हैं और मजबूर होकर उन्हें वहाँ अवश्य हीं जाना पड़ता है ।१। गर्भमें स्थित रहकर जन्म धारण करने वाले बालक युवा, प्रौढ़ और वृद्ध तथा स्त्री एवं पुरुष और अपुंसक सभीको यह बात भलीभाँति जान व समझलेनी चाहिए ।२। वहाँ पर लेखा-जोखा रखनेवाले धर्मराजके मंत्री चंद्रगुप्तआदि तया महर्षि वशिष्ठ आदि मुनियों द्वारा समस्त जीवोंके शुभाशुभ कर्मका विचार कियाजाता है ।३। अपना किया हुआ कर्म सभीको अवश्यही भोगनापड़ता है । इसलिये

ऐसे कोई भी प्राणी नहीं है जो यमराज के लोकको नहीं जाते हैं। शुभ-अशुभ कर्मोंका निर्णय वहाँ परही होता है।४। इन प्राणियों में जो शुभ कर्म करने वाले और सौम्य चित्तवाले कृपापूर्ण मनुष्य होते हैं वे वहाँ यमलोक में सौम्य मार्ग से पूर्वद्वार को जाया करते हैं।५। जो अनेक पापकर्म करने वाले महपापी एवं दानशून्य प्राणी होते हैं, वे घोर दक्षिण दिशाके मार्गसे यमराज के लोकको जाया करते हैं।६। वह वैवस्वतपुर अनेक रूप में स्थित हैं और वहाँ जानेके लिए छियासीहजार योजन कोसों का फासला तय करके जाना पड़ता है।७।

समोपस्थमिवाभाति नराणां पुण्यकर्मणाम् ।
पापिनामतिदूरस्थं यथा रौद्रेण गच्छताम् ॥ ८ ॥
तीक्ष्णंकटकयुक्तेन शर्कराबिचितेन च ।
क्षुरधारानिभैस्तीक्ष्णैः पाषाणै रचितेन च ॥ ९ ॥
क्वचित्पंकेन महता उरुतोकैश्च पातकैः ।
लोहसूचीनिभैर्दर्भैः सम्पन्नेन पथा क्वचित् ॥१०॥
तटप्रायातिविषयैः पर्वतवृक्षसंकुलैः ।
प्रतप्तांगारयुक्तेन यांति मार्गेण दुःखिता ॥११॥
क्वचिद्विषमगर्तैश्च क्वचिल्लोष्टैः सुदुष्करैः ।
सुतप्तबालुकाभिश्च तथा तीक्ष्णैश्च शकुभिः ॥१२॥
अनेकशाखाविततैर्व्याप्तं वंशवनैः क्वचित् ।
कष्टेन तमसा मार्गे नानालम्बेन कुत्रचित् ॥१३॥
अयः शृंगाटकैस्तीक्ष्णैः क्वचिद्दावाग्निना पुनः ।
क्वचित्तप्तशिलाभिश्च क्वचिद्व्याप्तं हिमेन च ॥१४।

यही यमलोक पुण्यात्माओंको तो अत्यन्त समीपमें स्थित जैसा प्रतीत होता है और पापियोंको अत्यन्तही दूरमें स्थितजैसा लगता है। पापीप्राणी बड़ेभयङ्कर मार्गसे होकर इस लम्बी यात्राको पार करतेहुए वहाँ पहुँचपाते हैं।७। मार्गमें कहीं भयानक काँटे बिछेहुए हैं तो कहीं बालू रेतही रेत भरी पड़ी है। किसी जगह छुरेकी तीखीधारके तुल्य चीरदेने वाला पाषाण बिछे

हुए हैं ऐसे मार्गसे जानापड़ता है ।६। वह मार्ग कहींतो बहुतभारी दल-दल से युक्त कीचड़वाला होता है-किसीजगह उरुतोक पापोंसेयुक्त तो कहीं लोहे की सुईकेसमान तीखी कुशाओं से युक्त होता है ।१०। उस मार्ग में कहीं-कहीं तटप्राय प्रदेशोंके अत्यन्त कठिक पर्वतहोते हैं और किसीजगह घने वृक्षों का भयानक जंगल होता है । किसी स्थान पर तपेहुए अंगार भरे होते हैं । ऐसे मार्गमें प्राणी बहुतही दुःखित होते हुए जाया करते हैं ।११। यमलोक के मार्गमें किसीजगह बहुत भारी गहरे गर्त आते हैं, कहीं ऊँचे टीलेहोते हैं और कहींपर खूब तपीहुई बालू होती है तथा तीखे कीले गड़े होते हैं ।१२। यमपुरका रास्ता बहुतही कठिन होता है, कहीं भयानक शाखायुक्त बाँसोंका जंगलहोता है और किसीजगह घोर अन्धकार छाया रहता है तथा उसमार्ग में ऐसे बहुतसे आधार रहाकरते है ।१३। वह रास्ता कहीं लोहेके सिंघाड़ों से व्याप्त रहता है जो बहुतही तीखेहोते हैं । किसी जगह दावानलसे व्याप्त रहता है, किसी स्थानपर तपीहुई पाषाण शिलाएँ मिलती हैं, तो कहीं बहुत ठण्डी बर्फ जमी हुई रहती है ।१४।

क्वचिद्वालुकया व्याप्तामाकण्ठांशः प्रवेशया ।
क्वचिद् दुष्टाम्बुना व्याप्तं क्वचिच्च करिषाग्निना ॥१५॥
क्वचित्सिंहैर्वृकैर्व्याघ्रैर्मशकैश्च सुदारुणैः ।
क्वचिन्महाजलौकाभिः क्वचिच्चाजगरैस्तथा ॥१६॥
मक्षिकाभिश्च रौद्राभिः क्वचित्सर्पैर्विषोल्वणैः ।
मत्तमातंगयूथैश्च बलोन्मत्तैः प्रमाथिभिः ॥१७॥
पंथानमुल्लिखद्भिश्च सूकरैस्तीक्ष्णदंष्ट्रिभिः ।
तीक्ष्णशृंगैश्च माहिषैः सर्वभूतैश्च श्वापदैः ॥१८॥
डाकिनीभिश्च रौद्राभिर्विकरालैश्च राक्षसैः ।
व्याधिभिश्च महाघोरैः पीडयमाना व्रजंति हि ॥१९॥
महाधूलिविमिश्रेण महाचण्डेन वायुना ।
महापाषाणवर्षेण हन्यमानानिराश्रया ॥२०॥
क्वचिद्विद्युत्प्रपातेन दह्यमाना व्रजन्ति ।
महता बाणवर्षेण विध्यमानाश्च सर्वतः ॥२१॥

उस यमपुरके मार्ग में कहीं कण्ठ पर्यन्त गड़ जाने वाली तप्तबालू हैं तो किसी जगह दूषित गन्दाजल भरारहता है। किसी स्थानपर करीषकी अग्नि व्याप्त रहा करती है।१५। मार्गमें किसी स्थान पर सिंह-बाघ और और भेड़ियाआदि हिंसक एवं भयानक जीव होते हैं। कहीं पर अजगर भरेहुए हैं तो कहीं भयानक मच्छर तथा जोंक मिला करती हैं।१६। यमपुरका मार्ग विषैली मक्खी, सर्प और मतवाले बलोन्मत्त हाथियों से पूर्ण रहता है जोकि बीच-बीचमें जहाँ-तहाँ मिलाकरते हैं और भयदेते हैं।१७। यह रास्ता सब ओर भयावह जीवोंसे भरा-पूरारहता है। कहीं तीक्ष्णदाढ़ों से जमीन खोदने वाले जंगलीशूकर हैं तो कहीं पैनेसींगों वाले भैंसे रहाकरते हैं। सभी प्रकार के हिंसक जानवर वहाँ मिला करते हैं।१८। मार्गमें बहुतविकट डाँकिनी, विकरालराक्षस दिखाईदेते हैं। इस-तरह उस मार्गमें अत्यन्तघोर व्याधियोंसे पीड़ितहोकर जायाकरते हैं।१९ इस यमपुरके मार्गकी प्राणी भयानक धूल से व्याप्त होकर प्रचण्ड वायुके झोंकों से झकझोरते हुए होकर और बृहत्पाषाण वृष्टिसे निराश्रय एवं परम क्लेशित होकर बड़ी कठिनाईसे तय किया करते हैं।२०। किसी जगह बिजलीके सन्ताप से झुलसते हुए और किसी जगह चारों ओर से होने वाली बाणों की वर्षा से पीड़ित होते हुए इस यमपुर के मार्ग को पूरा करते हैं।२१।

पतद्भिर्वज्रपातैश्च उल्कापातैश्च दारुणैः।
प्रदीप्तांगारवर्षेण दह्यमानाश्च संति हि ॥२२॥
महता पांसुवर्षेण पूर्यमाणा रुदंति च।
महामेघरवंघोरैस्त्रस्यते च मुहुर्मुहुः ॥२३॥
निशितायुधवर्षेण भिद्यमानाश्च सर्वतः।
महाक्षाराम्बुधाराभिः सिच्यमाना व्रजंति च ॥१४॥
महाशीतेन मरुता रूक्षेण परुषेण च।
समताद् बाध्यमानाश्च शुष्यते संकुचन्ति च ॥२५॥
इत्थ मार्गेण रौद्रेण पाथेयरहितेन च।
निरालम्बेन दुर्गेण निर्जलेन समंततः ॥२६॥

विषमेणैव महता निर्ज्जनापाश्रयेण च ।
तमोरूपेण कष्टेन सर्वदुष्टाश्रयेण च ॥२७॥
नीयते देहिनः सर्वे ये मूढाः पापकर्म्मिणः ।
यमदूतैर्महाघोरैस्तदाज्ञाकारिभिर्बलात् ॥२८॥

कहींपर प्राणियोंपर वज्रपात होता है,कहीं अत्यन्त दारुण उल्काग्नि का पातहोता है और किसी जगह अङ्गारोंकी एकदम वर्षा होती है जिससे शरीरमें भस्मीभूत होनेका कष्ट होता है ।२२। प्राणी मार्गमें धूलसे व्याप्त होकर रुदनकरते हैं और भयानक मेघोंसे भयभीत होते हैं ।२३। पापात्मा प्राणी यमपुरके मार्गमें चारों ओरसे तीखे शस्त्रोंकी वृष्टिसे भेदित होते हुए और महाखारी समुद्रकी लहरोंसे सिंचित होकर जाया करते हैं ।२४। मार्ग में बहुत रूखी व कठोर वायु लगती है, जिससे शुष्क और सुकड़े हुए हो जाते हैं ।२५। इसरीतिसे वह मार्ग बहुतही अधिक भयङ्कर होता है जिसमें न कुछ चबेना है और न कोई आधार ही । उसमें पीनेके लिये जल भी प्राप्त नहीं होता है ।२६। बड़े ही विषम, निर्जन आश्रयहीन, अन्धकार पूर्ण तथा दुरात्माओं से घिरा हुआ यमपुरीका मार्ग है, जिससे पापीजीव जाया करते हैं ।२७। जो मूर्ख पापात्मा प्राणी होते हैं उन्हें यमराज के आज्ञाकारी महाघोर दूतों के द्वारा बलात्कार से लेजाया जाता है ।२८।

एकाकिनः पराधीना मित्रबन्धुविवर्जिताः ।
शोचन्तः स्वानि कर्माणि रुदंतश्च मुहुर्मुहुः ॥२९॥
प्रेता भूत्वा विवस्त्राश्च शुष्ककण्ठौष्ठतलुकाः ।
असौम्या भयभीताश्च दह्यमानाः क्षुधान्विताः ॥३०॥
बद्धाः शृङ्खलया केचिदुत्तनपादका नराः ।
कृष्यते कृष्यमाणाश्च यमदूतैर्बलोत्कटैः ॥३१॥
उरसाऽधोमुखाश्चान्ये घृष्यमाणाः सुदुःखिताः ।
केशपाशनिबन्धेन संकृष्यन्ते च रज्जुना ॥३२॥
ललाटे चाँकुशेनान्ये भिन्ना दुष्यंति देहिनः ।
उत्तानाः कटकपथा क्वाचदगारवर्त्मना ॥३३॥

पश्चाद्वाहुनिबद्धाश्च जठरेण प्रपीडिताः ।
पूरिता शृङ्खलाभिश्च हस्तयोश्च सुकीलिताः ॥३४॥
ग्रीवापाशेन कृष्यन्ते प्रयांत्यन्ये सुदुःखिताः ।
जिह्वाँकुशप्रवेशेन रज्ज्वाऽऽकृष्यन्त एव ते ॥३५॥
नासाभेदेन रज्ज्वा च व्याकृष्यन्ते तथापरे ।
भिन्ना कपोलयो रज्ज्वा कृष्यतेऽन्ये तथौष्टयोः ॥३६॥

पापी जीव यमदूतों के द्वारा पकड़े हुए अकेले-पराधीन-विवश-मित्र तथा बन्धु-बान्धवों से विमुक्त होकर अपने कुकर्मों पर चिन्ता करते हुए और बारम्बार रोते हुए मार्ग में जाया करते हैं ।२९। पापीप्राणी जब प्रेत होते हैं तो वस्त्ररहित उनका गला होता है, ओठ और तालू सूखे हुए हैं, सौम्यता से रहित भयभीत-परम सन्तप्त और भूखसे परम क्लेशित होकर यमपुरी की यात्रा करते हैं ।३०। उन पापियों में कुछ साँकलोंसे बंधेहुए हैं तो कुछ ऊपरको पैर कियेहुए हैं । उन्हें बलवान् यमदूत जबर्दस्तीसे खींचकर लेजाते हैं ।३१। पापी जीवों में कुछ उत्तान होकर मस्तकपर अंकुश से विदीर्ण होते हुए परम दुःखित है तो कोई हृदय से नीचे मुख कियेहुए घिसटे चले जाते हैं, कुछ काल की पाशों से बंधी हुई रस्सीसे खिंचे हुए ले जाये जाते हैं । कोई अत्यन्त क्लेशित हैं जोकि कण्टकाकीर्ण तथा अङ्गारपूर्ण मार्ग से ले जाये जाते हैं ।३२-३३। कुछ पापियोंको यमदूतोंके द्वारा मार्ग में भुजाओं को बाँधकर लेजाया जाता है । कोई शृङ्खलाओंसे खूब कसकर बंधेहुए उदर से पोड़ित होकर जाते हैं कुछके हाथों में कीलें ठुकी हुई रहा करती हैं ।३४। कोई कोई पापात्मा गर्दन के फाँसेसे खींचे जाते हैं । कोई जिह्वाँकुश प्रवेश वाली रस्सीसे खींचेहुए परमदुःखित होकर यमपुरीके मार्गमें जाते हैं । कुछ लोग नासिकाके भेदन वाली रस्सीके द्वारा तथा कुछ कपोल और होठोंको भेदन वाली रस्सी के द्वारा मार्गमें यमके दूतोंसे खींचेहुए होकर जाया करते हैं ।३५-३६।

छिन्नाग्रपादहस्ताश्च छिन्नकर्णोष्टनासिकाः ।
संछिन्नशिश्नवृषणाः छिन्नभिन्नांगसंधयः ॥३७॥

आभिद्यमानाः कुंतैश्च भिद्यमानाश्च सायकैः ।
इतश्चेतश्च धावतः क्रन्दमाना निराश्रयाः ॥३८॥
मुद्गरै र्लोहदण्डैश्च हन्यमाना मुहूर्मुहुः ।
कंटकैर्विविधैर्घोरैर्ज्वलनार्कसमप्रभैः ॥३९॥
भिन्दिपालैर्विभिद्यंते स्रवंतः पूयशोणितम् ।
शकृतांकृमिदिग्धाश्च नीयते विवशा नराः ॥४०॥
याचमानाश्च स लिलमन्नं वापि बुभुक्षिताः ।
छायां प्रार्थयमानाश्च शीतार्ताश्चानल पुनः ॥४१॥
दानहीनाः प्रयांत्येवं प्राथयंतः सुखं नराः ।
गृहीतदानपाथेयाः सुखं यांति यमालयम् ॥४२॥

उन पापात्माओंमें कुछ आगेके हाथ-पैरोंसे छिन्न होते हैं-कोई कान-ओठ और नाकसेछिन्न तथा कुछ अण्डकोष एवं लिंगसेछिन्न और कुछ अंगों के जोड़ोंसे छिन्न-भिन्नहोकर लेजाये जाते हैं ।३७। यमदूतोंके द्वारा अत्यन्त त्रासको प्राप्त पापात्मा यमपुरीके मार्गमें अलकोंसे विद्यमान होकर वाणोंसे विदीर्ण-निराश्रय और इधर-उधर के। रोकर दौड़ते भागते हुए लेजाये जाते हैं ।३८। कुछपर मुग्दर से तथा लाहेके डन्डोंसे बारम्बार प्रहार किये जाते हैं और वे घोरपरम सन्तप्तसूर्यके समान काँटोंसे पीड़ित होते हैं ।३९। वहाँ मार्गमें कुछपापी भिन्दिपाल अस्त्रोंसे भेदित किये जाते हैं । विष्ठाके कीड़ों से, जिनसे रुधिर ओप मवाद टपकता रहता है, कुछ पापात्मा नोंचे जाते हैं जिनके कष्टसे विवश होते हुए यमपुरीको जाया करते हैं ।४०। यमपुरके मार्गमें उन पापियोंको खानेको अन्न तथा पीनेको जल नहीं मिलता है इसलिये वे अत्यन्त व्याकुल होकर अन्नकी और जल की याचना करतेहुए तथा शीताधिक्य से बेचैन अग्नि तापको माँगते हुए यमदूतों द्वारा ले जाये जाते हैं ।४१। जिन्होंने संसारमें कभी कुछभी दान नहीं दिया, वे दान हीन मनुष्यही ऐसी याचना भूख निवारणके लिये करते हुए जाते हैं । जिन्होंने दानदिया है वे चवेना ग्रहणकर सुखसे यम-लोकको जाया करते हैं ।४२।

एवं न्यायेन कष्टेन प्राप्ताः प्रेतपुरं यदा ।
प्रज्ञापितास्ततो दूतैर्निवेश्यते यमाग्रतः ॥४३॥

तत्र ये शुभकर्माणस्तांस्तु सम्मानयेद्यमः ।
स्वागतासनदानेन पाद्यार्घ्येण प्रियेण च ॥४४॥
धन्या यूय महात्मानो निगमोदितकारिणः ।
यैश्च दिव्यसुखार्थाय भवद्भिः सुकृतं कृतम् ॥४५॥
दिव्यं विमानमारुह्य दिव्यस्त्रीभोगभूषितम् ।
स्वर्गं गच्छध्वममलं सर्वकामसमन्वितम् ॥४६॥
तत्र भुक्त्वा महाभोगानन्ते पुण्यस्य संक्षयात् ।
यत्किंचिदल्पमशुभं पुनस्तदिह भोक्ष्यथ ॥४७॥
धर्मात्मानो नरा ये च मित्रभूता इवात्मनः ।
सौम्य मुखं प्रपश्यति धर्मराजानमेव च ॥४८॥
ये पुनः क्रूरकर्माणस्ते पश्यन्ति भयानकम् ।
दंष्ट्राकरालवदनं भृकुटीकुटिलेक्षणम् ॥४९॥

इस प्रकारसे वहाँ मार्गमें ही कर्मोंका न्याय प्राप्त करते हुए जीवात्मा कष्टके साथ प्रेतपुरोमें पहुँचते हैं और यमदूत उन्हें बताकर यमराजकेसमक्ष में खड़ा करते हैं।४३। उन प्राणियों में जो शुभ कर्म करने वाले होते हैं उनका धर्मराजभी स्वागतकरते अर्घ्य पाद्य और आसनदेकर सम्मानकिया करते हैं।४४। उन धार्मिक प्राणियोंसे यमराज कहा करते हैं-आप सब शास्त्रके अनुकूल कर्म करने वाले परममहात्मा और धन्यहो। आप लोगोंने दिव्य सुख प्राप्य करनेके लिएही पुण्य कर्म किये हैं।४५। यमराज धार्मिक प्राणियोंसे कहते हैं आपलोग दिव्यविमानोंपर आरूढ़होकर दिव्यांगनाओं के उपभोगका आनन्दस्वाद करतेहुए समस्त कामनाओंके प्रदान करने वाले निर्मल स्वर्गमें जाओ। वहाँ महाभोगोंके अन्तमें पुण्यके क्षीण हो जाने पर जो कुछ थोड़ा पाप शेष रहा होगा तो उसे यहाँ भोगोगे।४६-४७। जो धर्मात्मा मित्रस्वरूप ऐसीआत्माके पुण्यपुरुष हैं वे धर्मराजकेरूपमेंभी सौम्य मुख पाते हैं।४८। जो क्रूर तथा बुरे पापकर्म करनेवाले पुरुषहोते हैं उन्हें यमराजका स्वरूपही अत्यन्त डरावना और विकराल दिखलाई देता है। उनके सामने तो यमराज बड़ी भयानक दाढ़ों से युक्त विकराल मुखकृति

वाले और चढ़ी हुई टेड़ी भृकुटियों से कुटिल दृष्टि वाले दिखलाई दिया-करते हैं ।४६।

उर्ध्वकेशं महाश्मश्रु मूर्द्धप्रस्फुरिताधरम् ।
अष्टादशभुजक्रुद्धं नीलांजनचयोपमम् ॥५०॥
सर्वायुधोधोद्धृतकरं सर्वं दण्डेन तर्जयन् ।
सुमहामहिषारूढं दीप्ताग्निसमलोचनम् ॥५१।
रक्तमाल्यांबरधरं महामेरुमिवोच्छ्रितम् ।
प्रलयाम्बुदनिर्घोषं पिबन्निव महोदधिम् ॥५२॥
ग्रसंतमिव शैलेन्द्रमुद्गिरन्तमिवानलम् ।
मृत्युश्चैव समीपस्थः कालानलसमप्रभः ।५३॥
कालश्चांजनसंकाशः कृतांतश्च भयानकः ।
मारी चोग्रमहामारी कालरात्रिश्च दारुणा ॥५४॥
विविधा व्याधमः कुष्ठा नानारूपा भयावहाः ।
शक्तिशूलांकुशधराः पाशचक्रासिपाणय: ॥५५॥
वज्रतुंडधरा रुद्राः क्षुरतूणधनुर्द्धराः ।
नानायुधधराः सर्वे प्रहार्वीरा भयङ्कराः ॥५६॥

पापियोंके समक्ष उनका स्वरूप शिरपर लम्बे केश-बड़ी दाढ़ी-मूंछ-फड़-फड़ाते हुए अधर-अठारह भुजा क्रोधसे पूर्ण और अञ्जनके समान वर्ण वाला होता है ।५०। पापात्मा जीवोंके सामने तो धर्मराज समस्त शस्त्रों से सुसज्जित हाथों वाले-सब प्रकारके दण्ड देने फटकार देने वाले-महा महिषपर आरूढ़ और जलतीहुई आगके समानरक्त एवं तेजपूर्ण नेत्रों वाले दिखाई देते हैं ।५१। पापी प्राणियोंके लिये यमका स्वरूप रक्तमाला और वस्त्रतुल्य भयानक घोरगर्जना करने वाले और समुद्रका पान करते हुए से स्थित दिखाईदेते हैं ।५२। उस समय यमराज ऐसे प्रतीत होते हैं मानो वे हिमाचल पर्वतको निगल रहे हैं-अग्निका वमन कररहे हैं ऐसे स्वरूप में धर्मराज स्वयंस्थित रहते हैं और उनके समीपमें कालानलके तुल्य कांति वाले मृत्यु स्थित रहते हैं। यमराज के दूतभी इधर-उधर रहते हैं जिनका

स्वरूपभी भयाभह होता है और इनके अतिरिक्त अञ्जनके समान कृष्ण वर्ण वाला काल-भयानक राजमारी-उग्र महामारी तथा दारुण कालरात्रि भी वहाँ यमके निकटमें विद्यमान रहते हैं।५३-५४। वहाँ अनेक रूपवाले रोग, नाना विधि कुष्ठादि, शक्ति, त्रिशूल, अंकुश, पाश, चक्र खड्ग हाथों में धारण करने वाले दूत उपस्थित रहते हैं।५५। यमदूतोंके पास वज्र, तुण्डधारी रुद्र, छुरे तकस और धनुष होते हैं। ये सभी नाना भाँतिके अस्त्रों को धारण करने वाले हैं, महान् वीर और अत्यन्त भयानक होते हैं।५६।

असंख्याता महावीराः कालाञ्जनसमप्रभाः।
सर्वायुधोद्यतकरा यमदूता भयानकाः॥५७॥
अनेन परिचारेण वृत त घोरदर्शनम्।
यमं पश्यन्ति पापिष्ठाश्चित्रगुप्त च भीषणम्॥५८॥
निर्भर्त्सयति चात्यन्तं यमस्तान्पापकर्मणः।
चित्रगुप्तश्च भगान्धर्मवाक्यैः प्रबोधयेत्॥५९॥

यमदूतों की संख्या ही नहीं है अर्थात् असंख्य होते हैं। वर्णसे बिल्कुल काजलके तुल्य काले और सभी हाथों में अस्त्र-शस्त्र रखने वाले परम भयानक होते हैं।६७। ऐसे परिकरसे घिरे हुए धर्मराजके भयानक स्वरूप को, अति भयङ्कर चित्रगुप्त को पापी प्राणी देखाकरते हैं।५८। उस समय पापियों के सामने आतेही यमराज बुरीतरह ललकारके साथ डाँटते हैं। चित्रगुप्त अनेक धर्मके बचनोंसे बोधन किया करते हैं।५९।

## नरकों के विभिन्न भेद वर्णन

भो भो दुष्कृतकर्माणः परद्रव्यापहारकाः।
गर्विता रूपीवीर्य्येण परदारावमर्द्दकाः॥ १ ॥
यत्स्वयं क्रियते कर्म तदिद भुज्यते पुनः।
तत्किमात्मोपघातार्थं भवद्भिर्दूष्कृतं कृतम्॥ २ ॥
इदानीं कि प्रलप्यध्वं पीडयमानाः स्वकर्मभिः।
भुज्यताँ स्वानि कर्माणि नास्ति दोषो हि कस्यचित्॥३॥

एवं ते पृथिवीपालाः सप्राप्तास्तत्समीपतः ।
स्वकीयैः कर्मभिर्घोरैर्दुष्कर्मबलदर्पिणः ॥ ४ ॥
तानपि क्रोधसंयुक्तश्चित्रगुप्तो महाप्रभुः ।
संशिक्षयति धर्मज्ञो यमराजानुशिक्षया ॥ ५ ॥
भो भो नृपा दुराचाराः प्रजाविध्वसकारिणः ।
अल्पकालस्य राज्यस्कृते कि दुष्कृतं कृतम् ॥ ६ ॥
राज्यभोगेन मोहेन बलादन्यायतः प्रजाः ।
यद्दण्डिताः फलं तस्य भुज्यतामधुना नृपाः ॥ ७ ॥

महाराज चित्रगुप्त ने पापात्मा प्राणियोंसे कहा-अरे महान् पाप-कर्म करने वालो ! दूसरोंके धनका हरण करने वालो ! अनेक रूप-लावण्य तथा वीर्य-पराक्रम से गर्वित होने वालो ! दूसरोकी स्त्रीसे रमण करने वालो ! तुमनेजो संसारमें ऐसे बुरेकर्म किये हैं अब उनके दण्डभोग भोगने पड़ेंगे। बताओ तुमने ही क्लेश के उत्पन्न करने के लिये ऐसे पाप क्यों किये थे ? ।१-२। इस समय तुम अपनेही कर्मोंसे उत्पीड़ित होतेहुए क्यों रोते चिल्लाते हो ? अब कर्मोंके फलोंको भोगो, इसमें अन्य किसीका कुछ भी दोष नहीं है ।३। सनत्कुमारजी ने कहा-इसी प्रकारसे अपने महाघोर बुरे कर्मोंसे युक्त और बलका घमण्ड रखने वाले राजालोग भी यमराजके सामने खड़े कियेजाते हैं ।४। महाप्रभु धर्मात्मा चित्रगुप्त यमराजके आदेश से अत्यन्त क्रोधके साथ उन राजाओं को शिक्षा देते हैं ।५। चित्रगुप्त कहते हैं-अरे दुराचारमग्न ! प्रजाकासर्वनाश करनेवाले राजाओ ! तुमने बहुतही स्वल्प समयतक राज्यभोग करनेमें भी ऐसा पाप क्यों किया ? ।६। हे नृपवृन्द ! आप लोगोंने राज्य भोगनेके कारण अन्याय और बलसे प्रजाकोदण्ड किया है । अब प्रजाके सतानेका फल भोगो ।७।

क्व तद्राज्यं कलत्रं च यदर्थमशुभ कृतम् ।
तत्सर्वं संपरित्यज्य यूयमेकाकिनः स्थिताः ॥ ८ ॥
पश्यामि तत्बलं नष्टं येन विध्वंसिताः प्रजाः ।
यमदूतैर्योज्यमाना अधुना कीदृशं भवेत् ॥ ९ ॥

एवं बहुविधैर्वाक्यैरुपलब्धा यमेन ते ।
स्वानि कर्माणि शोचंति तूष्णीं तिष्ठंति पार्थिवा ॥१०॥
इति कर्म समुद्दिश्य नृपाणां धर्मराडयमः ।
तत्पापपंकशुद्ध्यर्थमिदं दुतानब्रबीत् च ॥११॥
भो भोश्चण्ड महाचण्ड गृहीत्वा नृपतीन्बलात् ।
नियमेन विशुद्धयध्वं क्रमेण नरकाग्निषु ॥१२॥
ततः शीघ्रं समादाय नृपान्संगृह्य पादयोः ।
भ्रामयित्वा तु वेगेन निक्षिप्योर्ध्वं प्रगृह्य च ॥१३॥
सर्वप्रायेण महताऽतीव तृप्ते शिलातले ।
आस्फलय ते तरसा वज्रेणेव महाद्रुमा ॥१४॥

अब वह तुम्हाराज्य और स्त्री कहाँ हैं जिनके लिये तुमने महान् पाप किये थे? अब यहाँपर तो तुम सबको छोड़कर अकेलेही उपस्थित हो ।८ मैं इससमय तुम्हारा वह समस्तबल नष्टहुआ देखरहाहूँ जिससे तुमने अपनी प्रजाका विध्वंस करडाला था । अबतो यमदूतोंके द्वारा अपराधीकी भाँति बँधेहुए कैसे हो ।९। सनत्कुमारजी ने कहा-यमराज के ऐसे अनेक बचन सुनकर राजा लोग चुपचाप अपने कर्मोंको सोचते और पछताते हैं ।१०। धर्मका न्याय करने वाले यमराज राजाओंके उन कर्मोंके उद्देश्यको लेकर उनके पापपंकसे शुद्धि पानेके लिये अपने दूतोंको आदेशदेते हैं । यमराजने कहा-हे चण्ड ! हे महाचण्ड ! तुम जबर्दस्ती इन राजाओं को पकड़ कर क्रमसे नरकरूपी आगमें डालदो और इनकी शुद्धिकरो और नियमका पूर्ण पालन करो ।११-१२। सनत्कुमारजीने कहा-यमराजकी आज्ञापातेही दूतों ने बलात्कार से राजाओंको पकड़ लिया और उनके दोनों पैरों को पकड़ कर जोरसे घुमाया और ऊपर उठाकर नीचे फेंक दिया ।१३। यम-दूत विशाल सन्तप्त शिलाओं को तलपर उन्हें पटककर महावृक्षके समान वज्र से बड़े बेगके साथ ताड़न करते हैं ।१४।

ततः सः रक्तं श्रोत्रेण स्रवते जर्जरीकृतः ।
निसंज्ञः स तदा देही निश्चेष्टः संप्राजायते ॥१५॥

ततः स वायुना स्पृष्टः स तैरुज्जीवितः पुनः ।
ततः पापबिशुद्धयर्थं क्षिपन्ति नरकार्णवे ॥१६॥
अष्टाविंशतिसंख्याभिः क्षित्यध सप्तकोटयः ।
सप्तमस्य तलस्यान्ते घोरे तमसि संस्थितः ॥१७॥
घोराख्या प्रथमा कोटिः सुघोरा तदधः स्थिता ।
अतिघोरा महाघोरा घोररूपा च पञ्चमी ॥१८॥
षष्ठी तलातलाख्या च सप्तमी च भयानका ।
अष्टमी कालरात्रिश्च नवमो च भयोत्कटा ॥ १९ ॥
दशमी तदधश्चण्डा महाचण्डा ततोऽप्यधः ।
चण्डकोलाहला चान्या प्रचडा चंडनायिका ॥२०॥
पद्मा पद्मावती भीता भीमा भीषणनायिका ।
कराला दिकराला च वज्रा विंशतिमा स्मृता ॥२१॥

उस समय जब उनके कानोंसे रक्त टपकता है तब प्राणी जर्जर होकर चेतनाशून्य हो जाता है ।१५। फिर वायुका स्पर्शपाकर पुनः उनके द्वारा जीवित करके पापसे शुद्धि पानेके लिये नरकमें डाल दिया जाता है ।१६। वह नगर पृथ्वीके नीचे सातकरोड़ अट्ठाईसयोजन दूर सातवेंतलके अन्तमें घोर अन्धकारोंमें स्थित है ।१७। उन नरकोंके नाम इस प्रकार हैं प्रथम कोटि 'घोर' नामक है । उसके नीचे 'सुघोर' फिर क्रमसे अतिघोर, महाघोर और पांचवीं यातना का नाम घोर रूप है ।१८। छटी तलातल, सातवीं भयानक आठवीं कालरात्रि और नवमी यातनाका नाम भयोत्कटा है ।१९। इसकेभी नीचे दशवीं चण्ड,फिर महाचण्ड,चण्ड कोलाहल, प्रचण्ड चण्ड नामक हैं ।२०। इसी तरह फिर आगे पद्मा, पद्मावती, भीता, भीमा, भीषण नायिका, कराला, विकराला और बीसवीं वज्रा नामक है ।२१।

त्रिकोणा पञ्चकोणा च सुदीर्घा चाखिलार्तिदा ।
समा भीमबलात्युग्रा दीप्तिप्रायेति चाष्ठमी ॥२२॥
इति ते नामतः प्रोक्ता घोरा नरककोटयः ।
अष्टाविंशतिरेवैताः पापानां यातनात्मकाः ॥२३॥

तासां क्रमेण विज्ञेयाः पञ्च पञ्चैव नायकाः ।
प्रत्येक सर्वकोटीनां नामतः सन्निबोधत: ॥२४॥
रौरवः प्रथमस्तेषां रुवते यत्र देहिनः ।
महारौरवपीडाभिर्महांतोऽपि रुदति च ॥२५॥
ततः शीतं तथा चोष्णं पंचाद्या नायकाः स्मृताः ।
सुघोरः सुमहातीक्ष्णस्तथा संजीवनः स्मृतः ॥२६॥
महातमो विलोमश्च विलोश्चापि कंटकः ।
तीव्रवेगः करालश्च विकरालः प्रकंपनः ॥२७॥
महावक्रश्च कालसूत्रः प्रगर्जनः ।
सूचीमुखः सुनेतिश्च खादकः सुप्रपीडनः ॥२८॥

इनके बाद में त्रिकोणा, पञ्चकोना, सुदीर्घा, अखिलार्त्तिदा, समा-भीमबला, अभोग्रा और अन्तिम दीप्तमाया है ।२२। इस तरह घोर नरक कोटि के नामों वाली ये अट्ठाईस पापों की यातनायें होती हैं ।२३। उनमें से क्रम पाँच-पाँच नायक यातना समझनी चाहिये । इनमें से सब कोटियों में प्रत्येक नामसे विख्यात हैं ।२४। उनमें से प्रथम 'रौरव' है जहाँ जाकर सभी प्राणी पीड़ित होकर रोया करते हैं । महा रौरव की पीड़ा तो ऐसी विकट होती है कि बड़े पुरुष भी रुदन किया करते हैं ।२५। इसके बाद शीत और उष्ण पाँच आद्य नायक हैं जिन्हें सुघोर, सुमहातीक्ष्ण तथा संजीवन कहा गया है ।२६। महातम, विलोम, कण्टक, तीव्रवेग, कराल, विकराल, प्रकपन । ।२७। महावक्र, काल, कालसूत्र, प्रगर्जन, सूचीमुख, सुनेति, खादक, सुप्रपीडन ।२८।

कुम्भीपाक सुपाकौ च क्रकचश्चातिदारुणः ।
अङ्गारराशिभवन मेदोऽसृक्प्रहितस्ततः ॥२६॥
तीक्ष्णतुंडश्च शकुनिर्महासंवर्तकः क्रतुः ।
तप्तजतुः पङ्कलेपः प्रतिमांसस्त्रपूद्भवः ॥३०॥
उच्छ्वासः सुनिरुच्छ्वासो सुदीर्घः कूटशाल्मलिः ।
दुरिष्टः सुमहावादः प्रवाहः सुप्रतापनः ॥३१॥

ततो मेघो वृषः शाल्मः सिंहव्याघ्रगजाननः ।
श्वसूकराजमहिषघूककोकवृकाननाः ॥३२॥
ग्रहकुंभीननक्राख्याः सर्पकूर्माख्यवायसाः ।
गृध्रोभूकजलौकाख्याः शार्दूलक्रथकर्कटाः ॥३३॥
मण्डूकः पूतिवक्त्रश्च रक्ताक्षः पूतिमृत्तिकः ।
कणधूम्रस्तथाग्निश्च कृमिगन्धिवपुस्तथा ॥३४॥
अग्नीध्रश्चाप्रतिष्ठश्च रुधिराभः श्वभोजनः ।
लालाभक्षान्त्रभक्षौ च सर्वभक्षः सुदारुणः ॥३५॥

कुम्भीपाक, सुपाक, क्रकच, अतिदारुण, अंगारराशिभवन, मेरु, असृक्प्रहित ।२९। तीक्ष्णतुण्ड, शकुनि, महासंवर्त्तक, क्रतु, तप्तजन्तु, पङ्कलेप, प्रतिमांस, त्रपूद्भव ।३०। उच्छ्वास, सुनिच्छ्वास, सुदीर्घ, कूटशाल्मलि, दुरिष्ट, सुमहावाद, प्रवाह, सुप्रतापन, ।३१। और मेघ वृष, शाल्म, सिंह, व्याघ्र, हाथीके मुखवाले ।३२। मगर, कुम्भीन, नक्र नामवाले, सर्प, कच्छप, काग नामक, गिद्ध, उल्लू जलौका नाम वाले, गीदड़, ऊंट, कैंकड़े धाम वाले ।३३। मेंढ़क, प्रतिवक्त, रक्ताक्ष, पूति, मृतिका, कणधूम्र, अग्नि, कृमि, गन्धि वपु । ।३४। अग्निध्र, अप्रतिष्ठ, रुधिराभ, श्वभोजन, लालाभक्ष, अन्त्र भक्ष, सर्वभक्ष, सुदारुण ।३५।

कंटकः सुविशालश्च विकटः कटपूतनः ।
अम्बरीषः कटाहश्च कष्टा वैतरणी नदी ॥३६॥
सुतप्तलोहशयन एकपादः प्रपूरणः ।
असितालवनं घोरमस्थिभंगः सुपूरणः ॥३७॥
विलातसोऽसुयंत्रोपि कूटपाशः प्रमर्द्दनः ।
महाचूर्णः सुचूर्णोऽपि तप्तलोहमयं तथा ॥३८॥
पर्वतः क्षुरधारा च तथा यमलपर्वतः ।
मूत्रविष्ठाश्रुकूपश्च क्षारकूपश्च शीतलः ॥३९॥
मुसलोलूखलं यन्त्रं शिलाशकटलांगलम् ।
तालपत्रासिगहनं महाशकटमण्डपम् ॥४०॥

समोहमस्थिभगश्च तप्तचलमयोगुडम् ।
बहुदुखं महाक्लेशः कश्मलं शमल मलम् ॥४१॥
हालाहलो विरूपश्च स्वरूपश्च यमानुगः ।
एकपादस्त्रिपादश्च तीव्रश्चाचीवरं तमः ॥४२॥

कण्टक, सुविशाल, विकट, कटपूतन, अम्बरीष, कटाह, कष्टदायक, वैतरणी, नदी ।३६। सुतप्त, लोहशयन, एकपाद, प्रपूरण, असितालवन, घोर अस्थिभङ्ग, सुपूरण ।३७। विलातस, असुयन्त्र, कूटपाश, प्रमर्दन, महाचूर्ण, असुचूर्ण, तप्तलोहमय ।३८। पर्वत, क्षुरधारा, यमल, पर्वत, मूत्र, विष्ठा, अश्रुकूप, क्षारकूप, शीतल ।३९। मूसल ऊखल, शिला, शकट, लांगल, तालपत्र, असिगहन, महाशटक मण्डप ।४०। समोह, अस्थिभंग, तप्त, चलमय, गुड़, बहुदुःख, महाक्लेश, शमल, मलात, ।४१। हलाहल, विरूप, स्वरूप, यमानुग, एकपाद, त्रिपाद, तीव्र, अचीवर, तम ।४२।

अष्टाविंशतिरित्येते क्रमशः पंचपंचकम् ।
कोटीनामानुपूर्व्येण पंच पंचैव नायकाः ॥४३॥
रौरवाय प्रबोध्यन्त नरकाणां शतं स्मृतम् ।
चत्वारिंशच्च्यतं प्रोक्तं महानरकमण्डलम् ॥४४॥
इति ते व्यास संप्रोक्ता नरकस्य स्थितिर्मया ।
प्रसंख्यानाच्च वैराग्य शृणु पापगतिं च ताम् ॥४५॥

ये उपर्युक्त क्रमसे सात सौ नरक हैं और प्रतिकोटि में से पाँच-पाँच नायक हैं ।४३। रौरव के ही सौ नरक कहे गये हैं और चालीस सौ महानरक मण्डल कहा गया है ।४४। हे व्यासजी ! इस तरह मैंने आपको नरकों की स्थिति संख्याके सहित कही है । अब वैराग्य और उसकी पाप गति को भी सुनो ।४५।

## नरक यातना वर्णन

एषु पापात्माः प्रपच्यन्ते शोष्यन्ते नरकाग्निषु ।
यातनाःभिर्विचित्राभिरास्वकर्मक्षयाद् भृशम् ॥ १ ॥

स्वमलप्रक्षयाद्यद्वदग्नौ धास्यन्ति धावतः ।
तत्र पापक्षयात्पापा नराः कर्मानुरूपतः ॥ २ ॥
सुगाढं हस्तयोर्बद्धा ततः श्रृङ्खलया नराः ।
महावृक्षाग्रशाखासु लम्ब्यन्ते यमकिंकरैः ॥ ३ ॥
ततस्ते सर्वयत्नेन क्षिप्ता दोलन्ति किंकरैः ।
दोल्यन्तश्चाति वेगेन विसञ्ज्ञा यांति योजनम् ॥ ४ ॥
अन्तरिक्षस्थितानां च लोहभारशतं पुनः ।
पादयोर्बध्यते तेषाँ यमदूतैर्महाबलैः ॥ ५ ॥
तेन भारेण महता प्रभृश ताडिता नराः ।
ध्यायन्ति स्वानि कर्माणि तूष्णीं तिष्ठन्ति निश्चलाः ॥६॥
ततोऽकुंशैरग्निवर्णैर्लोहदंडैश्च दारुणैः ।
हन्यन्ते किंकरैर्घोरैः समन्तात्पापकर्मिणः ॥ ७ ॥

श्री सनत्कुमार जी ने कहा-इन उक्त नरकों में पापात्मा प्राणी गिराये जाते हैं और वे वहांपर अनेक प्रकारकी यातनाओं द्वारा अपने कृत दुष्कर्मों के नाशहो जानेकर अत्यन्त तीव्र नरककी अग्नियोंमें सुखाये जाते हैं ।१। धातुओं के मैल को हटने के लिये जैसे उन्हें तीक्ष्ण अग्निमें रखते हैं उसी तरह पापी प्राणियोंको पाप-नाशके उद्देश्यसे ही अपने कर्मोंके अनुसारही नरकोंमें गिराया जाता है । २। वहाँ यमराज के दूत पापियोंके हाथों को श्रृङ्खलासे मजबूतीके साथ बाँधकर इसके पीछे महावृक्षकी शाखों में उन्हें लटकाते हैं ।३। तब वे पूर्ण यत्नद्वारा यमकिंकरों के फेंके हुए काँप उठते हैं और चेतना रहित होकर योजनों तक चले जाते हैं ।४। फिर महा बलवान यमदूत आकाशमें स्थितहोकर उनके पैरों में सौ भार लोहा बाँध देते हैं ।५। उस भारी बोझ से अत्यन्त ताड़ित मनुष्य अपने किये हुए दुष्कर्मों का स्मरण करते हैं और निश्चल एवं मौन रह जाया करते हैं ।६। इसके पश्चात् यमके दूत चारों ओर से अंकुशों तथा अग्नि के तुल्य दारुण लोहे के दण्डों से पीटते हैं ।७।

ततः क्षारेण दीप्तेन वह्नेरपि विशेषतः ।
समन्ततः प्रलिप्यन्ते तीव्रेण तु पुनः पुनः ॥ ८ ॥

द्रुतेनात्यंतलिप्तेन कृत्तांगा जर्जरीकृताः ।
पुनर्विदार्य्यं चांगानि शिरसः प्रभृति क्रमात् ॥ ९ ॥
वृंताकवत्प्रपच्यते तप्तलोहकटाहके: ।
विष्ठा पूर्णे तथा कूपे कृमीणां निचये पुनः ॥१०॥
मेदोऽसृक्पूयपूर्णायां वाप्यां क्षिप्यति ते पुनः ।
भक्ष्यंते कृमिभिस्तीक्ष्णैर्लोहतुण्डैश्च वायसैः ॥११॥
श्वभिर्दंशैर्वृकैर्व्याघ्रै रौद्रैश्च विकृताननैः ।
पच्यन्ते मत्स्यवच्चापि प्रदीप्तांगारराशिषु ॥१२॥
भिन्नाः शूलैः सुतीक्ष्णैश्च नराः पापेन कर्मणा ।
तैलयन्त्रेषु चाक्रम्य घोरैः कर्मभिरात्मनः ॥१३॥
तिला इव प्रपीड्यन्ते चक्राख्ये जनपिंडकाः ।
भ्रज्यते चातपे तप्ते लोहभाण्डेष्वनेकधा ॥१४॥

इसके अनन्तर बार-बार अत्यन्त जलते हुए आगके अङ्गारों से उनका सारा शरीर लिप्त किया जाता है।८। अत्यन्त लिप्त होने के कारण छिन्नाङ्ग और अति जर्जरी भूत होकर क्रमशः मस्तक के विदीर्ण होनेपर पके हुए बैंगन के सदृश लोहे के संतप्त बड़े कड़ाह में पकाये जाते हैं। इसी तरह पुनः विष्टासे भरे हुए कूपमें और क्रीड़ोंके समुदाय में डाल दिये जाया करते हैं।९-१०। इसके अनन्तर उन पापी मनुष्यों को चर्बी, रुधिर और मवादसे परिपूर्ण बावड़ी में फेंक दिया जाया है। वहाँ से बुरी तरह बहुत ही तीक्ष्ण कीड़ोंके द्वारा तथा लोहे जैसी चोंचवाले कौओं से काटे और खाये जाते हैं।११। इसी तरह कुत्ते डाँस, भेड़िये, भयानक और अत्यन्त विकट मुँह वाले बाघ आदि हिंसक पशुओं से काटे जाते हैं तथा जलते हुए अङ्गारों में मछली की भाँति पकाये जाते हैं।१२। वहाँ फिर ये प्राणी अपनेही किये हुए बड़े-बड़े पापों के कारण अत्यन्त तेज त्रिशूल के छेदन हुए कोल्हू में डाल दिये जाते हैं।१३। वहां तिलों के समान उनके शरीर पीसे जाते हैं और खूब सन्तप्त एवं आग से तपे हुए लोहे के पात्रों में उनकी भुनाई की जाती है।१४।

तैलपूर्णकटाहेषु सुतप्तेषु पुनः पुनः ।
बहुधा पच्यते जिह्वा प्रपीडयोरसि पादयोः ॥१५॥

यातनाश्च महत्योऽत्र शरीरस्यापि सर्वतः ।
निःयेषनरकेष्वेवं क्रमन्ति क्रमशो नराः ॥१६॥
नरकेषु च सर्वेषु विचित्रा यमयातनाः ।
याम्यंश्च दीयये व्यास सर्गेषु सुकष्टदाः ॥१७॥
ज्वलदंगारमादाय मुखमापूर्य ताड्यते ।
ततः क्षारेण दीप्तेन ताम्रेण च पुनः पुनः ॥१८॥
घृतेनात्यन्ततप्तेन तदा तैलेन तन्मुखम् ।
इतस्ततः पीडयित्वा भृशमापूर्य हन्यते ॥ १९ ॥
विष्ठाभिः कृमिभिश्चापि पूर्यमाणाः क्वचित्क्वचित् ।
परिष्वजति चात्यग्रां प्रदीप्तां लोहशाल्मलीम् ॥२०॥
हन्यन्ते पृष्ठदेशे च पुनर्दीप्तैर्महाघनैः ।
दन्तुरेणातिकुंठेन क्रकचेन बलीयसो ॥२१॥

तेलमे पूर्ण गर्म-गर्म कड़ाहमें बार-बार उनके पैर और हृदय में पीड़ा देकर जिह्वाको पकाया जाता है ।१५। इसी प्रकारसे नरकों की बड़ी ही भयानक तीव्र यातनायें पाकर पापी मनुष्य समस्त नरक में क्रम से भेजे जाते हैं ।१६। हे व्यासजी ! इन सम्पूर्ण नरकोंकी यातनायें अत्यन्त कष्ट देने वाली बहुत ही अद्भुत होती है । वहाँ जबर्दस्ती से उन यमके दूतों के द्वारा मनुष्य के सभी अंगोंको महान कष्ट दिया जाता है ।१७। जलते हुए अंगारे और कोयले मुँह में भरकर ताड़ना दी जाती है और संतप्त अंगारों से तथा तामे की शलाकाओं से जलाया जाता है ।१८। कभी-कभी गर्म तेल या घृत मुख में भरकर खूब पीड़ा देकर पीटा जाता है ।१९ कहींपर मल और कीड़ों से भरे हुए अत्यन्त उग्र लोहे की शाल्मली को लिपटा देते हैं ।२०। इसके पश्चात् सुर्ख गर्म लोहे की घनों से पीठ में चोट दीजाती है और बड़े-बड़े दाँतोंवाले आरोसे चिराई की जाती है ।२१

शिरः प्रभृति पीडयन्ते घोरैः कर्मभिरात्मजैः ।
खाद्यंते च स्वमांसानि पीयते शोणितं स्वकम् ॥२२॥
अन्नं पानं न दत्तं यैः सर्वदा स्वात्मपोषकैः ।
इक्षुवत्ते प्रपीडयते जर्जरीकृत्य मुद्गरैः ॥२५॥

अमिताालवने घोरे छिद्यंते खण्डशस्ततः ।
सूचीभिर्भिन्नसर्वांगास्तप्तशूलाग्ररोपिताः ॥२४॥
संचाल्यमाना बहुशः क्लिश्यंते न म्रियंति च ।
तथा च तच्छरीराजि सुखदुःखसहानि च ॥२५॥
देहादुत्पाट्य मांसानि भिद्यंते स्वैश्च मुद्गरैः ।
दंतुराकृतिभिर्घोरैर्यमदूतैर्बलोत्कटैः ॥२६॥
निरुच्छ्वासे निरुच्छ्वासास्तिष्ठन्ति नरके चिरम् ।
उत्ताडयन्ते तथोच्छ्वासे वालुकासदने नराः ॥२७॥
रौरवे रोदमानाश्च पीड्यन्ते विविधैर्वधैः ।
महारौरवपीडाभिर्महांतोऽपि रुदंति च ॥२८॥

उनके ही घोर दुष्कर्मोंके कारण उनके मांस खाये तथा उनका रुधिर पीया जाता है । वहाँ नरकोंमें पापात्मा पुरुष इसी भाँति परम पीड़ित किये जाते हैं ।२२। जिन्होंने कभी किसीको अन्न का दान न देकर केवल अपने ही शरीर का पोषण किया था वे वहाँ बड़े-बड़े मुगदरों से खूबही कूटे तथा गन्ने के समान पेरे भी जाते हैं ।२३। फिर महाघोर असिताल वन में खण्ड खण्ड करके छेदित होते हैं और सुईयों से उनके समस्त अंग भिन्न हो जाते हैं । इसके पश्चात् तपाये हुए त्रिशूल पर रख दिया जाता हैं ।२४। इस तरह वहाँ उन पापी प्राणियों को अत्यन्त कष्ट का अनुभव होता है किन्तु मरते नहीं उनको तो केवल दुःखका अनुभव करनेके लिये ही ऐसी पीड़ा दी जाती है और उनका शरीर वह सभी सहन करनेके योग्य होता है ।२५। अति बलवान् दन्तुर आकार वाले घोर यमदूतों के द्वारा मुगदरों से देहका मांस उखाड़ कर भेदन किया जाता है ।२६। निरुच्छ्वास नाम वाले नरकमें बिना साँस लिये ही स्थिर रहना पड़ता है । उच्छ्वास नामक नरक में मनुष्य बालूके घर में ताड़ित किये जाते हैं ।२७। रौरव नामक नरक में रुदन करते हुए पापी मनुष्य अनेक वधों से पीड़ित होते हैं और महारौरव नरक में तो बड़े-बड़े पुरुष भी रो पड़ते ।२८।

पत्सु वक्त्रे गुदे मुण्डे नेत्रयोश्चैव मस्तके ।
निहन्यंते घनैस्तीक्ष्णैः सुतप्तैर्लोहशंकुभिः ॥२९॥

सुतप्तवालुकायां सु प्रयोज्यंते मुहुर्मुहुः ।
जतुपके भृशं तप्ते क्षिप्ताः कृन्दन्ति विस्वरम् ॥३०॥
कुम्भीपाकेषु पच्यते तप्ततैलेषु वै मुने ।
पापिनः क्रूरकर्माणोऽस्मह्यॆषु सर्वथा पुनः ॥३१॥
लालाभक्षेषु पापास्ते पात्यंते दुःखदेषु वै ।
नानास्थानेषु च तथा नरकेषु पुनः पुनः ॥३२॥
सूचीमुखे महाक्लेशे नरके पात्यते नरः ।
पापी पुण्यविहीनश्च ताड्यते यमकिंकरैः ॥३३॥
लोहकुम्भे विनिक्षिप्ताः श्वसन्तश्चशनैः शनैः ।
महाग्निना प्रपच्यते स्वपापैरेव मानवा ॥३४॥
दृढं रज्ज्वादिभिर्बद्ध्वा प्रपीड्यते शिलासु च ।
क्षिप्यंते चान्धकूपेषु दश्यते भ्रमरैर्भृशम् ॥३५॥

पैरोंमें, गुदामें, मुखमें, शिरमें, नेत्रोंमें सर्वत्र अत्यन्त तपी हुई लोहेकी शलाकाके द्वारा अत्यन्त ताड़ना दीजाती है ।२९। वहाँ खूब तपीहुई रेतमें उन्हें डालदिया जाता है तथा जीवोंसे परिपूर्ण कीचड़में फेंकदेते हैं जहाँकि स्वरहीन होकर वे रुदन कियाकरते हैं ।३०। वे मुने ! कुम्भीपाक नामवाले नरकमें अत्यन्त तपाये हुए तेलमें पापी लोगों को डालकर पकाते हैं । यह यातना उनको दीजाती है जो बहुत ही क्रूरतासे पूर्ण करनेवाले इस संसार में रहे होते हैं ।३१। नरकोंमें ऐसे उग्र दुष्कर्म करने वाले पापात्मा मनुष्यों को अत्यन्त कष्टदायक लालाभक्ष नरकों में तथा अनेक ऐसे ही भीषण नरकोंमें बारम्बार गिराया जाता है ।३२ सर्वथा पुण्यसे हीन महापापी प्राणियोंको महान्क्लेश देनेवाले सूचीमुख नामक नरकमें यमदूतोंके द्वारा बलात् गिरा दियाजाता है और वहाँ अनेकतरहकी ऊारसे ताड़नाभी दी जाती है ।३३। लोहकुम्भमें पतितपापी धीरे-धीरे साँस लिया करते हैं । अपने पाप कर्मों के कारण वहाँ मनुष्य महाग्नि के द्वारा पकाये जाते हैं ।३४।दृढ़ रस्सीसे बाँधकर शिलाओं पर यातना दीजाती है तथा अन्ध कूपों में डाल दिये जाते हैं जहाँ भ्रमरोंसे वे खूब ही डसे जाया करते हैं ।३५।

कृमिभिर्भिन्नसर्वांगाः शतशो जर्जरीकृताः ।
सुतीक्ष्णक्षारकूपेषु क्षिप्यन्ते तदनन्तरम् ॥३६॥
महाज्वालेऽत्र नरके पापाः क्रन्दन्ति दुःखिताः ।
इतश्चेतश्च धावन्ति दह्यमानास्तदर्चिषा ।३७॥
पृष्ठे चानीय तुण्डाभ्यां विन्यस्तस्कंधयोजिते ।
तयोर्मध्येन चाकृष्य बाहुपृष्ठेन बाढतः ॥३८॥
बद्धाः परस्पर सर्वे सुभृशं पाशरज्जुभिः ।
बद्धपिण्डास्तु दृश्यते महाज्वाले तु यातनाः ॥३९॥
रज्जुभिर्वेष्टिताश्चैव प्रलिप्ताः कर्द्दमेन च ।
करीषतुषवह्नौ च पच्यंते न म्रियंति च ॥४०॥
सुतीक्ष्ण चरितास्ते हि कर्कशासु शिलासु च ।
आस्फाल्य शतशः पापाः रच्यते तृणवत्ततः ॥४१॥
शरीराभ्यंतरगतैः प्रभूतैः कृमिभिर्नराः ।
भक्ष्यते तीक्ष्णवदनैरात्मदेहक्षयाद् भृशम् ॥४२॥

जब कीड़ों से काटे हुए होकर उनके सब अङ्ग छिन्न एवं विदीर्ण हो जाते हैं तो फिर उन्हें अत्यन्त तपी हुई भूमलमें फेंक देते हैं ।३६। इस महान् ज्वालावाले नरकमें पापी परम उत्पीड़त एवं दुःखित होकर रोया करते हैं और इधर-उधर लपट से भस्मीभूत होकर दौड़ लगाया करते हैं ।३७। मुखों द्वारा पीठपर लाकर कन्धे पर रखके बाहु तथा पीठ से या दोनोंके मध्यभाग से अत्यन्त वेगसे खींचकर पाशकी रस्सोसे बंधेहुए समस्त प्राणी महा-ज्वाल नामक नरकमें बद्ध पिण्ड हुए सब यातनाओं को देखा करते हैं ।३८-३९। नरक में पापी पुरुष रस्सी से बद्ध तथा कीचड़ से लिप्त आरण्यक उपलों व भुस की अग्नि में पकाये जाते हैं और मरते नहीं हैं, कष्टका घोर अनुभव किया करते हैं ।४०। कठोरतम शिलाओं पर बड़ी तेजीसे जाते हुए सैकड़ों स्थानों में ताड़न करके तिनकों की तरह भूने जाते हैं ।४१। शरीरके अन्दर प्रविष्ट तीव्र मुख वाले कीड़ोंसे अपने देहके होने के कारण खूबही खाये जाते हैं ।४२।

क्रमीणां निचये क्षिप्ताः पूयमांसस्थिराशिषु ।
तिष्ठत्युद्विग्नाहृदया पर्वताभ्यां निपीडिताः ॥४२॥
तप्तेन न वज्रलेपेन शरीरमनुलिप्यते ।
अधोमुखोर्ध्वपादश्च तातप्यंते स्म वह्निना ॥४३॥
वदनांतः प्रविन्यस्तां सुप्रतप्तामयोगदाम् ।
ते खादन्ति पराधीनास्तैस्ताड्यन्ते च मुद्गरैः ॥४४॥
इत्थं व्यास कुकर्माणो नरकेषु पचंति हि ।
वर्णयामि विवर्णत्वं तेषां तत्त्वाथ कर्मिणाम् ॥४५॥

कीड़ों के समुदाय में फैंके हुए तथा पीब माँस और अस्थियों के मध्यमें डालेहुए अत्यन्त दुःखित मनमें उन्हें रहना पड़ता है ।४२। तपेहुए वज्रलेप से उनका शरीर लिप्त रहता है और उनका मुख नीचे की ओर और पैर ऊपर करके फिर ताप दिया जाता है जिसके कारण बड़ी वेदना होती है ।४३। वहाँ पापी पुरुषों के मुखमें अन्दर अत्यन्त तप्त लोहेकी गदा दी जाती है जिसे वे विवश होकर खाते हैं और यमके दूतोंके द्वारा ऊपरसे खूब ही ताड़ित भी किया जाता है ।४४। हे व्यासजी ! इस संसार में बुरे कर्म करने वाले प्राणी परलोक में जाकर महान् से महान् नरकों की यातनायें भोगा करते हैं । अब मैं पापी पुरुषों के तत्त्व का वर्णन करता हूँ ।४५।

## नरक के विशेष कष्टों का वर्णन

मिथ्यागमं प्रवृत्तस्तु द्विजिह्वाख्ये च गच्छति ।
जिह्वार्द्धकोशविस्तीर्णैर्हलैस्तीक्ष्णैः प्रपीड्यते ॥ १ ॥
निर्भर्त्सयति यः क्रूरो मातरं पितरं गुरुम् ।
विष्ठाभिः कृमिमिश्राभिर्मुखामापूर्य हन्यते ॥ २ ॥
ये शिवायतनारामवापीकूपतडागकान् ।
विद्रवंति द्विजस्थानं नरास्तत्र रमन्ति च ॥ ३ ॥
काममुद्वर्तनाभ्यंगं स्नानपानाम्बुभोजनम् ।
क्रीडनं मैथुनं द्यूतमाचरन्ति मदोद्धताः ॥ ४ ॥

पेचिरे विविधैर्घोरैरिक्षुयंत्रादिपीडनैः ।
तिरयाग्निषु पच्यंते यावदाभूतसंप्लवन् ॥ ५ ॥
तेन तेनैव रूपेण ताडयन्ते पारदारिकाः ।
गाढमालिंग्यते नारी सुतप्तां लोहनिर्मिताम् ॥ ६ ॥
पूर्वाकाराश्च पुरुषाः प्रज्वलन्वि समंततः ।
दुश्चारिणीं स्त्रियं गाढमालिंगन्ति रुदति च ॥ १० ॥

श्री सनत्कुमार जी ने कहा-मिथ्या शास्त्रमें प्रवृत्ति रखने वाला पुरुष द्विजिह्व नामक नरकमें जाता है और वहाँ जीव के समान आधे कोस तक फैले हुए हलों से पीड़ित होता है ।१। जो अत्यन्त क्रूर स्वभाव वाला पुरुष अपने माता-पिता को ललकारता है । तथा गुरुको फटकार देता है वह वहाँ कीड़ों से पूर्ण विष्ठा मुखमें भरकर पीटा जाता है ।१। जो शिव के मन्दिर-बाग-बावड़ी तथा कूाको तोड़ते हैं या सरोवर को नष्ट करते हैं अथवा ऐसे स्थान का नाश किया करते हैं जहाँ मनुष्य रमण करते हैं किम्बा किसी ब्राह्मण के स्थान को नष्ट भ्रष्ट करते हैं वे प्रलय काल तक नरक की अग्नि में पड़े रहा करते हैं ।३। जो मनुष्य काम क्रीड़ा के मदमें डूबे हुए उद्वर्त्तन (उबटन) स्नान-पान-अल-भोजन क्रीड़ा और मैथुन तथा द्यूत करते हैं वे अनेक तरह के कोल्हू के घोर उत्पीड़िन से वहाँ नरक में क्लेशित किये जाया करते हैं और प्रलयके समय पर्यन्त नरक की महाग्नि में पड़े हुए दुःख भोगते रहते हैं ।४-५। जो पराई स्त्री के साथ भोग करते हैं वे वहाँ नरक में उसी प्रकार से ताड़ित किये जाते हैं । लोहे की संतप्त स्त्री से उन्हें आलिंगन कराया जाता है जिससे उनका सारा शरीर झुलसा जाता है ।६। पूर्व के आर आकार वाले पुरुष सब ओर से जलते लगने लगते हैं और व्यभिचारिणी का बड़े बेग से आलिंगन करके रोते जाते है ।७।

ये शृण्वंति सतां निंदां तेषां कर्णप्रपूरणम् ।
अग्निवर्णैभ्यः कीलैस्तप्तैस्ताम्रादिनिर्मितैः ॥ ८ ॥
त्रपुसीसारकूटाद्भिः क्षीरेण च पुनः पुनः ।
सुतप्ततीक्ष्णतैलेन वज्रलेपेन वा पुनः ॥ ९ ॥

क्रमादापूर्य कर्णास्तु नरकेषु च यातना: ।
अनुक्रमेण सर्वेषु भवंत्येता: समतत: ॥१०॥
सर्वेन्द्रियाणामप्येवं क्रमात्पापेन यातना: ।
भवन्ति घोरा: प्रत्येकं शरीरेण कृतेन च ॥११॥
स्पर्शदोषेण ये मूढ़ा: स्पृशंति च परस्त्रियम् ।
तेषाँ करोऽग्निवर्णाभि: पांसुभि, पूर्यते भृशम् ॥१२॥
तेषां क्षारादिभि: सर्वै: शरीरमनुलिप्यते ।
यातनाश्च महाकष्टा: सर्वेषु नरकेषु च ॥१३॥
कुर्वन्ति पित्रोर्भृकुटिं करनेत्राणि ये नरा: ।
वक्त्राणि तेषां सींतानि कीर्यंते शंकुभिर्दृढम् ॥१४॥

जो यहाँ सत्पुरुषोंकी निन्दा किया करते हैं उनके वहाँ नरक में आगके तुल्य तप्त लोहे तथा तामेकी कीलोंसे कान भर दिये जाते हैं ।८। इसके अनन्तर रांग और पीतल गलाकर जल-दूध या तप्त तेज तेलसे किम्बा बज्र लेपसे क्रमश: कानों को भरकर यह अत्यन्त वेदना सभी नरकों में क्रमसे दी जाती है ।९-१०। इसीतरह सम्पूर्ण इन्द्रियोंके द्वारा किये गये पापों से तथा प्रत्येक शरीर के अंगोंसे किये गये पापों के क्रम के अनुसार नरकमें बहुत सख्त यातना मिलती है ।११। जो पुरुष केवल मूढ़ता वश स्पर्शके दोषसे ही पराई स्त्री का स्पर्श हाथ से किया करते हैं उनके हाथ अग्नि के समान सन्तप्त लाल धूलि से भरकर जलाये जाते हैं और उनका सम्पूर्ण शरीर गर्म राख आदिसे दिप्त किया जाता है । इस तरह सभी नरकों में बहुत ही कष्टदायक पीड़ा दी जाती है ।१२-१३। जो मनुष्य संसारमें अपने माता-पिता को हाथ या आखें दिखाया करते हैं उनके मुँह ऊपर तक दृढ़ता के साथ कीलों से भर दिये जाते हैं ।१४।

यैरिन्द्रियैर्नरा ये च विकुर्वंति परस्त्रियम् ।
इन्द्रियाणि च तेषाँ वै विकुर्वंति तथैव च ॥१५॥
परदारांश्च पश्यन्ति लुब्धा: स्तब्धेन चक्षुषा ।
सूचीभिश्चाग्निवर्णाभिस्तेषां नेत्रप्रपूरणम् ॥१६॥

क्षाराद्यैश्च क्रमात्सर्वा इहैव यमयातनाः ।
भवन्ति मुनिशार्दूल सत्यं सत्यं न संशयः ॥१७॥
देवाग्निगुरुविप्रेभ्यश्चानिवेद्य प्रभुंजते ।
लोहकीलशतैस्तप्तैस्तज्जिह्वास्यं च पूर्यते ॥१८॥
ये देवारामपुष्पाणि लोभात्सगृह्य पाणिना ।
जिघ्रन्ति च नरा भूयः शिरसा धारयन्ति च ॥१९॥
आपूर्यते शिरस्तेषां तप्तैर्लोहस्य शकुभिः ।
नासिका वातिबहुलैस्ततः क्षारादिभिर्भृशम् ॥२०॥
ये निंदन्ति महात्मान वाचकं धर्मदेशिकम् ।
देवाग्निगुरुभक्तांश्च धर्मशास्त्रं च शाश्वतम् ॥२१॥
तेषामुरसि कण्ठे च जिह्वायां दंतसन्धिषु ।
तालुन्योष्ट नासिकायाँ मूर्ध्नि सर्वांगसन्धिषु ॥२२॥
अग्निवर्णास्तु तप्ताश्च त्रिशाखा लोहशंकवः ।
आखिद्यते च बहुशः स्थानेष्वेतेषु मुद्गरैः ॥२३॥

जिस अपनी इन्द्रियों से मनुष्य पराईस्त्रीको दूषित कियाकरते हैं उनकी वही इन्द्रिय विकृत होजाती है ।१५। रूपके लालची जो पुरुष चंचल नेत्रों से पराई स्त्रीको देखते हैं उनके नेत्र नरक में अग्नि के समान लाल गर्म सुईयोंसे तथा गर्म राखसे भर दिये जाते हैं ।१६। हे श्रेष्ठ मुनिवर ! नरक में इस प्रकारसे यमराजके द्वारा दी हुई यातनायें प्राप्यहोती है-यह सर्वथा अक्षरशः सत्य है-इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है ।१७। जो पुरुष देवता-अग्नि-गुरु और ब्राह्मणों को दिये बिना ही स्वयं खा लेते हैं, उनकी जीभ और मुँह लोहे की सैंकड़ों कीलों से भर दिये जाते हैं ।१८। जो मनुष्य देवता और बागके पुष्पों को हाथ से लेकर सूंघते हैं और फिर शिर पर धारण कर लेते हैं उनका शिर तप्त लोहे की कीलोंसे ठोका जाता है और उनकी नासिका में गर्म राख आदि भरदी जाया करती है ।१९-२०। जो पुरुष महात्मा-धर्मात्मा-उपदेशक-देवता-अग्नि-गुरु और भक्तोंकी तथा सनातन धर्मकी एवं धर्मशास्त्रकी निन्दाकरते हैं उनके हृदय, कंठ तथा जिह्वा

में तथा दाँतों की सन्धियों में, तालु में, ओटों में, नासिका में, मस्तक में तथा समस्त अंगों के जोड़ों में अग्नि के तुल्य तप्त तीन शिखा वाली कीलें मुद्गरों से ठोक दी जाती हैं ।२१-२२-२३।

ततः क्षारेण दीप्तेन पूर्यंते हि समंततः ।
यातनाश्च महत्यो वै शरीरस्याति सर्वतः ॥२४॥
अशेषनरकेष्वेव क्रमन्ति क्रमश पुनः ।
ये गृह्णन्ति परद्रव्य पद्म्यां विप्र स्पृशंति च ॥२५॥
शिवोपकरण गां च ज्ञानादिलिखित च यत् ।
हस्तपादादिभिस्तेषामापूर्यंते समंततः ॥२६॥
नरकेशु च सवेषु विचित्रा बहुयातनाः ।
भवन्ति बहुशः कष्टाः पाणिपादेसमुद्भवाः ॥२७॥
शिवायतनपयन्ते देवारामेषु कुत्रचित् ।
समुत्सृजति ये पापाः पुरीष मूत्रमेव च ॥२८॥
तषाँ शिश्नं सवृषणं चूर्ण्यंते लोहमुद्गरैः ।
सूचीभिरग्निवर्णाभिस्तथा त्वापूर्यंते पुनः ॥२९॥

इसके पश्चात् जलती हुई राखसे समस्त अंग में लेपन किया जाता है जिससे सम्पूर्ण शरीरमें पूरी यातना होती है ।२४। जो कोई पराये धन को ले लेते हैं तथा पैरोंसे ब्राह्मण के शरीर का स्पर्श करते हैं वे क्रम से सभी नरकों में जाकर पूरी यातना भोगते हैं ।२५। जो शिव या किसी भी देवता की पूजा की वस्तुओं को, गायको मथा ज्ञान के लेख एवं ज्ञानपूर्ण ग्रन्थ को पैरों से छूते हैं उनके हाथ पैर आदि कीलों से ठोके जाते हैं ।२४ उनको अन्य सभी नरकों में जाकर हाथ-पैरों की बहुत कड़ी यातनायें भोगनी पड़ती हैं जिनसे अत्यन्त कष्ट होता है ।२७। जो पापात्मा पुरुष शिव-मन्दिर की सीमा में देवोद्यान में किसी भी स्थान पर मल या मूत्र का त्याग किया करते हैं उनकी अण्डले सहित उपस्थेन्द्रिय लोहे के मुद्गरों से पीसी जाती है तथा अग्निके समान तप्त सुइयोंसे पीसी जाती है ।२८-२९

ततः क्षारेण महता तीव्रेण च पुनः पुनः ।

द्रुतेन पूर्यंते गाढं गुदे शिश्ने च देहिपः ॥३०॥
मना सर्वेन्द्रियाणाँ च यस्माद् दुःखं प्रजायते ।
धने सत्यपि ये दानं न प्रयच्छन्ति तृष्णया ॥ ३१॥
अतिथि चावमन्यंते काले प्राप्ते गृहाश्रमे ।
तस्मात्ते दुष्कृतं प्राप्य गच्छन्ति निरयेऽशुचौ ॥३२॥
येऽन्नं दत्वा हि भुजति न श्वभ्यः सह वायसैः ।
तेषाँ च विवृत्तं वक्त्रं कीलकद्वयताडितम् ॥३३॥
कृमिभिः प्राणिभिश्चोग्रैर्लोहतुण्डैश्च वायसैः ।
उपद्रवैर्बहुविर्धरुग्रैरंतः प्रपीडयते ॥३४॥
श्यामश्च शवलश्चैव यममार्गानुरोधकौ ।
यो स्तस्ताभ्यां प्रयच्छामि तौ गृह्णीतामिमं बलिम् ॥३५॥
ये वा वरुणवायव्यायाम्या नैर्ऋत्यवायासाः ।
वायसाः पुण्यकर्माणस्ते प्रगृह्णान्तु मे बलिम् ॥३६॥
शिवमभ्यर्च्य यत्नेन हुत्वाग्नो विधिपूर्वकम् ।
शैवैर्भन्त्रैर्बलि ये च ददन्ते न च ते यमम् ॥३७॥

इसके अनन्तर उस पापीकी गुदा और लिगमें बहुत ही गर्म राख या खारी बस्तु भर दीजाती है ।३०। इसमें उन्हें ऐसी तीव्रवेदना होती है कि जिससे मन तथा समस्त इन्द्रियों को बड़ाही अधिक कष्टहोता है । जे। मनुष्य अपने पाप धन होने परभी तृष्णा या कृपणतासे बिल्कुल दान नहीं किया करते हैं और समयपर घरमें आये हुए अतिथिका तिरस्कार देते हैं इससे उन्हें बड़ाभारी पापलगता है और उस पापसे वे नरक में जाते हैं ।३१-३२ जे। कुत्ते और काकोंको बलि न देकर स्वयं भोजनकर लेते हैं उनका कंठ और मुख दोनों कीलों के द्वारा ताड़ित किये जाते हैं।३३। ऐसे पापी प्राणी कोड़े, हिंसक जन्तु, लोहेके समान सख्त चोंच वाले काकोंसे पीड़ित होते हैं और अन्य अनेक उपद्रवों से खूब ही नरकमें सताये जाते हैं।३४। यमराज के श्याम और सबल नाम वाले दो श्वान हैं जो उनके मार्ग को रोका करते हैं—मैं उन दोनों को बलि समर्पित करता हूँ—वे दोनों इन

बलि को ग्रहण करें। इस प्रकार से ही जो पश्चिम-वायव्य दिशाके तथा उत्तर-नैऋत्य दिशाके पुण्यात्मा कहे हैं वे मेरा बलिदान ग्रहण करें। जो यत्न पूर्वक शिव की पूजा कर और विधि सहित अग्निसे हवन करके शिव मन्त्रों द्वारा बलिदान किया करते हैं वे फिर यमराज का मुख नहीं देखते हैं ।३५-३६-३७।

पश्यंति त्रिदिवं यांति तस्माद्द्द्यादिदने ।
मण्डलं चतुरस्त्रं तु कृत्वा गंधादिवासितम् ।।३८।।
धन्वन्तर्यर्थमीशान्यां प्राच्यामिंद्राय नि क्षिपेत् ।
याम्यां यमाय त्वारुण्या सुदक्षोमाय दक्षिणे ।।३९।।
पिपृभ्यस्तु विनिःक्षिप्य प्राच्यामर्यमण ततः ।
धातुश्चैव विधातुश्च द्वारदेशे विनिक्षिपेत् ।।४०।।
श्वभ्यश्च श्वपतिभ्यश्च वयोभ्यो विक्षिपेद् भुवि ।
देवः पितृमनुष्यश्च प्रेतैर्भूतैः सगुह्यकैं ।।४१।
वयोभिः कृमिकीटैश्च गृहस्थश्चोपजीव्यते ।
स्वाहाकारः स्वधाकारो वषट्कारस्तृतीयकः ।

ऐसा विधान नित्य नियमसे करने वाले लोग सीधे स्वर्ग लोक को ही चले जाते हैं। इसलिये प्रतिदिन चार हाथका मण्डल बनाकर उसे गन्धाक्षतादिसे सुगन्धित करे। फिर ईशानदिशामें धन्वन्तरि वैद्य और पूर्वदिशा में इन्द्रदेवको बलिदानदेवे। उत्तरमें यमको और पश्चिममें सुदक्षोमको तथा दक्षिणमें पितरोंको बलिदेवे।३८-३९। प्राच्य दिशामें सूर्यको भाग देवे-द्वार देशमें धाता तथा विधाताको भाग देवे।४०। श्वानोंके लिये तथा श्वपतियों के वास्ते एवं पक्षियों के लिये जो भाग देना है उसे भूमि पर ही रख देना चाहिये। देवोंसे पितर और मनुष्यों से प्रेत-भूतों से गुह्यकों से पक्षी कृमि-कीटोंसे गृहस्थी मनुष्य उपजीवित होते हैं।४१-४२।

हंतकारस्तथैवान्यो धेन्वाः स्तनचतुष्ठयम ।
स्वहाकारं स्तने देवाः स्वधां च पितरस्तथा ।।४३।।
वषट्कारं तथैवान्ये देवा भूतेश्वरास्तथा ।

हुंतकारं मनुष्याश्च पिबंति सततं स्तनम् ॥४४॥
यस्त्वेतां मानवो धेनुं श्रद्धया ह्यनुपूर्विकाम् ।
करोति सतत काले साग्नित्वायोपकल्प्यते ॥४५॥
यस्तां जहाति वा स्वस्थस्तामिस्रे स तु मज्जति ।
तस्माद्दत्वा बलिं ताभ्यो द्वारस्थश्चिंतयेत्क्षणम् ॥४६॥
क्षुधार्तमतिथिं सम्यगेकग्रामनिवासिनम् ।
भोजयेत्तं शुभान्नेन यथाशक्त्यात्मभोजनात् ॥४७॥
अतिथियस्य भग्नाशो गृहात्प्रतिनिवर्तते ।
स तस्मै दुष्कृतं दत्वा पुण्यमादाय गच्छति ॥४८॥
ततोऽन्नं प्रियमेवाश्नन्नरः श्रृङ्खलवान्पुनः ।
जिह्वावेगेन विद्धोऽत्र चिरं कालं स तिष्ठति ॥४९॥

स्वाहाकार–स्वाधाकार–वषट्कार तथा हन्तकार ये चारों गायकों स्तनों में रहते हैं। इस स्तन में से देवता स्वाहाकार को-पितृगण स्वधा को-देवता वषट्को और भूतेश्वर भी इसी को एवं मनुष्य हन्तकार को निरन्तर पान करते हैं ।४३-४४। जो मनुष्य गाय को श्रद्धाके साथ निरन्तर समय पर स्वभोजन देता है उसकी कल्पना साग्नित्व की जाती है ।४५। जो गाय को त्याग देता है, वह अस्वस्थ रहता है और तामिस्र नामक नरक में जाया करता है इसलिये इन उपर्युक्त सबको बलि देकर एक क्षण के लिए अपने द्वार पर स्थित होकर विचार करना चाहिये ।४६ प्रत्येक मनुष्य का परम आवश्यक कर्तव्य है कि प्रतिदिन यथाशक्ति अपने भोजनमें से किसी एक भूखे अभ्यागत को या किसी भी ग्रामके निवासीको सविधि श्रेष्ठ अन्नसे भोजन करावे ४७। जिसके घरमें कोई अभ्यागत निराश लौटजाता है वह उस गृहस्थी को पापका पुञ्ज प्रदान समस्त पुण्य के सञ्चय को लेकर चला जाया करता है ।४८। अभ्यागत के निराश हो लौटजाने पर जो स्वयं भोजन करता है और स्वाद लिया करता है वह बहुत समय तक श्रृङ्खलायुक्त जीभ के वेग से विंधा हुआ रहता है ।४९।

यतस्तन्मांसमुद्धृत्य तिलमात्रप्रमाणतः ।

खादितुं दीयते तेषां भित्त्वा चैव तु शशोणितम् ॥५०॥
निःशेषतः कशाभिस्तु पीड्यते क्रमशः पुनः ।
बुभुक्षयातिकष्टं हि तथा चातिपिपासया ॥५१॥
एवमाद्या महाघोरा यातनाः पापकर्मणाम् ।
अन्ते यत्प्रतिपन्नं हि तत्संक्षेपेण सम्शृणु ॥५२॥
यः करोति महापापं धर्मं चरति नै लघु ।
धर्मं गुरुतरं वापि तथाबस्थे तयोः शृणु ॥५३॥
सुकृतस्य फल नोक्तं गुरुपापप्रभावतः ।
न मिनोति सुखं तत्र भोगैर्बहुभिरन्वितः ॥५४॥
तथोद्विग्नोऽतिसंतप्ता न भक्ष्यैर्मन्यते सुखम् ।
अभाववादग्रतोऽन्यस्थ प्रतिकल्यं दिने दिने ॥५५॥
पुमान्यो गुरुधर्माऽपि सोपवासी यथा गृही ।
वित्तवान्न विजानाति पीडां नियमसंस्थितः ॥५६॥
तानि पापानि घोराणि सन्ति यैश्च नरो भुवि ।
शतधा भेदमाप्नोति गिरिर्वज्रहतो यथा ॥५७॥

नरक में ऐसे पापात्मा प्राणी के जीभके मांस को उचेल कर तिल भर प्रमाण के जन्तुओं को खानेको दिया जाता है । फिर उसके रुधिरको भेदन करके सारे शरीरको क्रमशः पीड़ित एवम् ताड़ित कियाजाता है । तब उस प्राणी से भूख-प्यासके कारण अत्यन्त कष्टके साथ चलाजाता है ।५०-५१ इस रीति से संसार के जीवन में पापकर्म करनेवालों की बहुतसी यातनायें होती हैं । अन्त में जो भी कुछ उन्हें प्राप्त होता है उसको बतलाताहूँ,उसे ध्यानपूर्वक सुनो ।५२।जो पुरुष पापतो बहुत बड़ा और पुण्यबहुतही स्वल्प करता है या बहुत धर्म करता है -इन दोनोंकी दशा बतलाता हूँ उसे श्रवण करो ।५३। बड़े पापका प्रभाव भी बड़ा होता है और उससे थोड़े धर्म का फल नहीं मिला करता है । उस पापके प्रभावसे बहुत भोगोंमें फँसाहुआ भी उनमें सुख का अनुभव नहीं कियाकरता है ।५४। ऐसा पुरुष परम दुःखित एवं हृदयमें जलता हुआ रहकर भोजनके योग्य पदार्थोंमें कभी भी सुख नहीं

माना करता है। वह सर्वदा अपने लिये उनका अभाव ही माना करता है और दूसरों के आगे देख कर उसे दुःख होता है ।५५। जो अधिक धर्म करने वाला है वह उपवास करने वाले एक गृहस्थ के तुल्य धनवान् होकर सर्वदा नियममें स्थित रहकर अपनी पीड़ाका होना मानता ही नहीं है ।५६। ऐसे भी अत्यन्त महा घोर पाप हैं जिनके कारण मनुष्य पृथ्वी पर वज्रसे तड़ित हुए पर्वतके समान सैकड़ों ही भेद वाला हो जाता है ।५७।

## ॥ तर्पण तपस्या आदि परमार्थ का फल ॥

पानीयदानं परमं दानानामुत्तमं सदा ।
सर्वेषाँ जीवपुंजानां तर्पण जीवनं स्मृतम् ॥ १ ॥
प्रपादानमतः कुर्यात्सुस्नेहाद्दनिवारितम् ।
जलाश्रयविनिर्माणं महानन्दकरं भवेत् ॥ १ ॥
इह लोके परे वापि सत्यं सत्यं न संशयः ।
तस्माद्वापीश्च कूपांश्च तडागान्कारयेन्नरः ॥ ३॥
अर्द्धं पापस्य हरति पुरुषस्य विकर्मणः ।
कूपः प्रवृत्तपानायः सुप्रवृत्तस्य नित्यशः ॥ ४ ॥
सर्वं तारयते वंश यस्य खाते जलाशये ।
गावः पिवंति विप्राश्च साधवश्च नराः सदा ॥ ५ ॥
निदाघकाले पानीयं यस्य तिष्ठत्यवारितम् ।
सुदुर्गं विषमं कृच्छ्रं न कदाचिदवाप्यते ॥ ६ ॥
तडागानां च वक्ष्यामि कृतानां ये गुणाः स्मृताः ।
त्रिषु लोकेषु सर्वत्र पूजितो यस्तडागवान् ॥ ७ ॥

श्री सनत्कुमाजी ने कहा-जलका दान समस्त दानों में बहुत ही श्रेष्ठ एवं बड़ा दान है। यह सदा समस्त जीवोंकी पूर्णतृप्ति करनेवाला होता है। यह जीवन देनेवाला मानागया है ।१। इसलिये बड़े ही प्रेम के साथ प्याऊ लगाकर जलका दान करनाचाहिए। जलाशयोंका निर्माण कराना बहुत ही आनन्दका देने वाला होता है ।२। मनुष्यको कूपतथा बावड़ी का निर्माण अवश्यही करना चाहिए। इससेइस लोक और परलोकदोनों स्थानों में परम

आनन्दकी प्राप्ति होती है यह अक्षरशः सत्य है। इसमें कुछ भी किसी को सन्देह नहीं करना चाहिए ।३। जल परिपूर्ण कूप नित्यही पापकर्ममें प्रवृत्त होनेवाले पुरुषका आधापाप नष्टकर देता है ।४। जिसके द्वारा निर्मित झील या सरोवरमें गौ,ब्राह्मण,साधु और मनुष्य सदा जलपीते हैं उसका वंशतर जाया करता है ।५। ग्रीष्म कालमें जिसका जल बिना रोके हुए ही स्थित रहता है वह निर्माणकर्त्ता कभी-कभी घोर कठिनता तथा बड़ा दुःख नहीं पाया करता है ।६। बनाये हुए सरोवरोंके जो गुण बतलाये गये हैं अब मैं उनका वर्णन करता हूँ। जो तालाबके निर्माण करानेवाला मनुष्य होता है वह तीनों लोकों में सर्वत्र आदर के सहित पूजित होता है ।७।

अथवा मित्रसदने मैत्रं मित्राविवर्जितम् ।
कार्तिसंजननं श्रेष्ठ तडागानां निवेशनम् ॥ ८ ॥
धर्मस्यार्थस्य कामस्य फलमाहुर्मनीषिणः ।
तडागः सुकृतो येन तस्य पुण्यमनन्तकम् ॥ ९ ॥
चतुर्विधानां भूतानां तडागः परमाश्रयः ।
तडागादीनि सर्वाणि दिशन्तिश्रियमुत्तमाम् ॥१०॥
देवा मनुष्या गन्धर्वाः पितरो नागराक्षसः ।
स्थावराणि च भूतानि संश्रयंति जलाशयम् ॥११॥
प्रावृड्तौ तडागे तु सलिलं यस्य तिष्ठति ।
अग्निहोत्रफलं तस्य भवतीत्याह चात्मभूः ॥१२॥
शरत्काले तु शलिलं तडागे यस्य तिष्ठति ।
गोसहस्रफल तस्य भवेन्नवात्र संशय ॥१३॥
हेमन्ते शिशरे चैव सलिलं यस्य तिष्ठति ।
स वै बहुसुवर्णस्य यज्ञस्य लभते फलम् ॥१४॥

तालाबोंका निर्माण करना, मित्रके घर में मित्रसे दुःख रहित मित्रता तथा कीर्त्तिका विस्तारकराने वाला अत्यन्तश्रेष्ठ होता है ।८। जिस व्यक्ति ने अपने किये हुए शुभ कर्मसे सरोवर बनवाया है उसका अनन्त पुण्य उसे मिलता है। बुद्धिमान मनुष्य धर्म अर्थ और कामको इस कारणसेही सफल

कहा करते हैं ।९। सरोवर चारप्रकार के प्राणियोंका परमआश्रय होता है। तड़ाग आदि समस्त जलाशय उत्तम लक्ष्मी के प्रदान करने वाले होते हैं ।१०। देव, मनुष्य, गन्धर्व, पितर, नाग, राक्षस, स्थावर, भूत (प्राणी) आदि सब जलाशय को आपका आश्रय बनाया करते हैं ।११। जिसके द्वारा निर्मित जलाशयमें वर्षा ऋतुमें जल रहता है उसकी अग्नि-होत्र करने के तुल्य पुण्य होता है ऐसा ब्रह्माजी ने कहा है ।१२। जिसके बनायेहुए सरोवरहे शरत्काल में जल भरा रहता है उसे एक सहस्र गोदान के समान पुण्यकी प्राप्ति हुआ करती है इसमें कुछभी सन्देह नहीं है ।१३। जिसके सरोवरमें हेमन्त तथा शिशिर ऋतु में जल ठहरता है वह अत्यधिक सुवर्ण के दान के समान पुण्य का फल प्राप्त करता है ।१४।

वसंते च तथा ग्रीष्मे सलिलं यस्य तिष्ठति ।
अतिरात्राश्वमेधानां फलमाहुर्मनीषिणः ॥१५॥
मुने व्यासाथवृक्षाणां रोपणे च गुणाच्छृणु ।
प्रोक्तं जलाशयफलं जीवप्रीणनमुत्तमम् ॥१६॥
अतीतानागतान्सर्वान्पितृवंशांस्तु तारयेत् ।
कान्तारे वृक्षरोपी यस्तस्माद् वृक्षांस्तु रोपयेत् ॥१७॥
तत्र पुत्रा भवन्त्येते पादपा नात्र संशयः ।
परं लोकं गतः सोऽपि लोकानाप्नोति चाक्षयान् ॥१८॥
पुष्पैः सुरगणान्सर्वान्फलैश्चापि तथा पितृन् ।
छायया चातिथीन्सर्वान्पूजयन्ति महीरुहाः ॥१९॥
कन्नरोरगरक्षांसि देवगन्धर्वमानवः ।
तथैवर्षियणाश्चैव संश्रयंति महीरुहान् ॥२०॥
पुष्पिताः फलवंतश्च तर्पयतीह मानवान् ।
इह लोके परे चैव पुत्रास्ते धर्मतः स्मृताः ॥२१॥

बसन्त और ग्रीष्म ऋतुमें जिसके निर्मित सरोवर में जल रहता है उसे अतिरात्रि तथा अश्वमेध यज्ञोंका फलप्राप्त होना मनीषी लोग करते हैं ।१५ हे मुने ! हे व्यास महर्षे ! मैंने जीवोंको संतुष्ट करनेवाले जलाशयके निर्माण

का पुण्य फल बता दिया है। अब वृक्षों के पुण्य के विषयमें वर्णन करते हैं उसे आप श्रवण करें।१६। जो कोई व्यक्ति वन में वृक्षोंको लगाता है वह व्यतीत हुए तथा आगे आनेवाले समस्त पितृ-वंशोंका उद्धार करदेता है। इसलिये वृक्षारोपण का पुण्य कार्य अवश्यही करना चाहिये।१७। ये लगाये हुए वृक्ष दूसरे जन्म में उस लगाने वाले के पुत्र सम होते हैं। इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। वह वृक्षारोपण कर्त्ता भी मृत्युगत होकर अक्षय लोकों को प्राप्त होता है।१८। लगाये हुए वृक्ष पुष्पोंके द्वारा देवगण को, फलों से पितरों को, छाया से अतिथियों के इस तरह सबमें पूजक होते हैं।१८। किन्नर, सर्प, राक्षस, देवता, गन्धर्व, मनुष्य तथा ऋषिगणसे सभी वृक्षों को अपना आश्रय बनाया करते हैं।२०। लोक में पुष्पित तथा फलित वृक्ष मनुष्योंको पूर्ण मानसिक एवं शारीरीक तृप्ति प्रदान कियाकरते हैं। इसलिये वे इस लोक तथा परलोक में धर्मके पुत्र कहे जाते हैं।२१।

तडागकृद् वृक्षरोपी चेष्टयज्ञश्च यो द्विजः।
एते स्वर्गान्न हीयते ये चान्ये सत्यवादिनः॥२२॥
सत्यमेव परं ब्रह्म सत्यमेव परं तपः।
सत्यमेव परो यज्ञः सत्यमेव पर श्रुतम्॥२३॥
सत्यं सुप्तेषु जागर्ति सत्यं च परमं पदम्।
सत्येनैव धृता पृथ्वी सत्ये सव प्रतिष्ठितम्॥२४॥
तपो यज्ञश्च पुण्यं च देवर्षिपितृपूजने।
आपो विद्या च ते सर्वे सर्वं सत्ये प्रतिष्ठितम्॥२५॥
सत्यं यज्ञस्तपो दानं मन्त्रा देवी सरस्वती।
ब्रह्मचर्यं तथा सत्यमोंकारः सत्यमेव च॥२६॥
सत्येन वायुरभ्येति सत्येन तपते रविः।
सत्येनाग्निर्दहति स्वर्गः सत्येन तिष्ठति॥२७॥
पालनं सर्व वेदानां सवतीर्थावगाहनम्।
सत्येन वहते लोके सर्व माप्नोत्यसंशयम्॥२७॥

जो द्विज सरोवर, बाग बनाने वाला तथा पंच महायज्ञ करने वाला होता है वह कभी भी स्वर्गलोकसे नीचे नहीं पतित होता है।२१। सत्य ही

परब्रह्म है, सत्य ही परम तप है, सत्य ही परम यज्ञ है और सत्य ही परम आदरणीय शास्त्र है ।२३। सत्य ही सोने वालोंको जगाता है, सत्यही परम पद है, इस सत्य ने ही पृथ्वी मंडल को धारण कररखा है,इस परम श्रेष्ठ सत्य ही में कुछ विद्यमान रहता है ।२४। तप, यज्ञ, पुण्य, देव, ऋषि, पितृ,पूजन,जल और विद्या आदि सभी इस एक सत्य ही में प्रतिष्ठित होते है ।२५। सत्य ही यज्ञ, तप, दान, ब्रह्मचर्य है । सत्य ही ओंकार है और सत्य ही मन्त्रों वाली देवी सरस्वती है ।२६। सत्यके प्रभाव से यह वायु चलता है । सत्यकी शक्तिसे सूर्य देव संसारमें तपा करते हैं । सत्यसेही अग्नि जलती है और सत्यसेही स्वर्गकी प्राप्ति हुआकरती है ।२७। समस्त वेदोंकी प्राप्ति तथासमस्त तीर्थोंमें स्नानकरने का फलकेवल एक सत्यसेही प्राप्त हो जाता है। सत्यसे सभीकुछ मिलजाता है, इसमें कुछभी संशय नहीं है ।२८।

अश्वमेधसहस्रं च सत्यं च तुलया धृतम् ।
लक्षाणि क्रतवश्चैव सत्यमेव विशिष्यते ।।२९।।
सत्येन देवाः पितरो मानवोरगराक्षसाः ।
प्रीयन्ते सत्यतः सर्वे लोकाश्च सचराचराः ।।३०।।
सत्यमाहुः परं धर्मः सत्यमाहुः परं पदम् ।
सत्यमाहुः प ब्रह्म तस्मात्सत्य सदा वदेत् ।।३१।।
मुनयः सत्यनिरतास्तपस्तप्त्वा सुदुश्चरम् ।
सत्यधर्मरतः सिद्धास्ततः स्वर्वं च ते गताः ।।३२।।
अप्सरोगणसंविष्टैर्विमानैः परिमातृभिः ।
वक्तव्यं च सदा सत्यं न सत्याद्विद्यते परम् ।।३३।।
अगाधे विपुले सिद्धे सत्यतीर्थे शुचि ह्रदे ।
स्नातव्यं मनसा युक्तं स्थानं तत्परमं स्मृतम् ।।३४।।
आत्मार्थे वा परार्थे वा पुत्रार्थे वापि मानवाः ।
अनृतं ये न भाषन्ते ते नराः स्वर्गगामिनः ।।३५।।

सहस्त्रों अश्वमेधों का फल तथा लाखों अन्य यज्ञों का पुण्य तराजू में एक ओर रखो और एक ओर दूसरे पलड़ेमें सत्यको रखो तो सत्य वाला

पलड़ा ही नीचेकी ओर झुकेगा । अतः सत्य इन सबसे विशेष होता है ।२६
सत्यसे देवता, पितृगण, मनुष्य, सर्प, राक्षस आदि चर एवं अचरके सहित सम्पूर्णलोक प्रसन्न होते हैं ।३०। सत्यही सबसे श्रेष्ठ परम धर्म कहा गया है, सत्यही सर्वोत्तम परमपद बतायागया है और सत्यहीको साक्षात् परब्रह्मका स्वरूप माना गया है । इसलिये सर्वदा सत्यका ही भाषण करना चाहिये ।३१। सत्यमें परायण मुनि अति कठिन तपश्चर्या करके तथा सत्य स्वरूप धर्ममें प्रवृत्त सिद्ध सभी स्वर्गको प्राप्त हुए हैं ।३२। अप्सराओं से प्रविष्टहुए विमानों के सहित परिमाताओंको सदा सत्य कहना चाहिये क्यों कि सत्य से अधिक धर्म कुछभी नहीं है ।३३। सत्यरूपी तीर्थका ह्रद परम अगाध, परम सिद्ध एवं अतिपवित्र है इनमें मनसहित स्नान करके अतुल सुख प्राप्त करना चाहिए । इसे सर्वोपरि परम स्थान कहागया है ।३४। जो सत्पुरुष अपने लिए, पराये काज के लिये या अपने पुत्र के हित के लिए झूंठ नहीं बोलते हैं वे मनुष्य निश्चय ही स्वर्ग के गामी होते हैं ।३५

वेदा यज्ञास्तथा मंत्राः संति विप्रेषु नित्यशः ।
नो भांत्यपि ह्यसत्येषु तस्मात्सत्य समाचरेत् ।।३६।।
तपसो मे फल ब्रूहि पुनरेव विशेषतः ।
स्वर्षां चैव वर्णानां ब्रह्मणाना तपोधने ।।३७।।
प्रवक्ष्यामि तपोऽध्याय सर्वकामार्थधकम् ।
सुदुश्वरं द्विजातीनां तन्मे निगदतः शृणु ।।३८।।
तपो हि परमं प्रोक्तं तपसा विद्यते फलम् ।
तपोरता हि ये नित्य मोदत सह दैवतैः ।।३९।।
तपसा प्राप्यते स्वर्गस्तपसा प्राप्यते यशः ।
तपसा प्राप्यते कामस्तपः सर्वार्थसाधनम् ।।४०।।
तपसा मोक्षमाप्नोति तपसा विंदते महत् ।
ज्ञानविज्ञानसंपत्तिः सौभाग्यं रूपमेव च ।।४१।।
नानाविधानि वस्तूनि तपसा लभते नरः ।
तपसा लभते सर्व मनसा यद्यदिच्छति ।।४२।।

वेद, यज्ञ तथा मन्त्र आदि असत्य बोलने वाले ब्राह्मणों में कभी शोभा नहीं दियाकरते हैं। इसलिये सदा सत्यही बोलना चाहिये।३६। व्यासजी ने कहा-हे तपोधन ! अब समस्त वर्णोंके तथा ब्राह्मणोंके तपस्याके फलका वर्णन कीजिये। मेरी पुनः एकबार सुननेकी इच्छाहोती है।३७। सनत्कुमार जी ने कहा-अब मैं समस्तकाम और अर्थका साधक और द्विजातियों द्वारा कठिनतासे करनेयोग्य तपके अध्यायका वर्णन करता हूँ। आपसब मुझसे श्रवण करिये।३८। तपको सबसे बड़ा बताया गया है, तपस्यासे ही विशेष फलकी प्राप्ति हुआ करती है,जो नित्यही तपश्चर्यासे अपनी प्रवृत्ति रखते हैं, वे देवताओं के सहित आनन्द का लाभ लिया करते हैं।३९। तपसे स्वर्ग मिलता है, तपहीसे यशकी प्राप्ति होती है,तपसे समस्त कामनाओंका लाभ होता है और तप ही सम्पूर्ण अर्थों का साधन होता।४०। तप से परम पुरुषार्थ मोक्ष की प्राप्ति होती है। तपसे ज्ञान तथा विज्ञान की सम्पत्ति मिलती है तपसे परम सौभाग्य और लोकोत्तर रूप-लावण्य प्राप्त होता है।४१। मनुष्य तपके द्वारा अनेक तरहकी वस्तुओं को पा लेता है, अधिक क्या-क्या बताया जावे तपका ऐसा विलक्षण प्रभाव है कि इसमें रत व्यक्ति मन से जो-जो भी इच्छा करता है सो उसे मिल जाता है।४२।

नातप्ततपसो यांति ब्रह्मलोकं कदाचन।
नातप्ततपसां प्राप्यः शङ्करः परमेश्वरः॥४३॥
यत्कार्यं किंचिदास्थाय पुरुषस्तपते तपः।
तत्सव समवाप्नोति परत्रेह च मानवः।४४।
सुरापः परदारी च ब्रह्महा गुरुतल्पगः।
तपसा तरते सर्वं सर्वतश्च विमुंगति॥४५॥
अपि सर्वेश्वरः स्थाणुर्विष्णुश्चेव सनातनः।
ब्रह्मा हुताशनः शक्रो ये चान्ये तपसान्विताः।४६॥
अष्टाशिति सहस्राणि मुनीनामूर्ध्वरेतसाम्।
तपसा दिवि मोदन्ते समेता दैवतैः सह॥४७॥
तपसा लभ्यते राज्यं स च शक्रः सुरश्चरः।

तपसाऽपालयत्सर्वमहन्यहनि वृत्रहा ॥४८॥
सूर्याचन्द्रमसौ देवौ सर्वलोकहिते रतौ ।
तपसैव प्रकाशन्ते नक्षत्राणि ग्रहास्तथा ॥४६॥

तपस्या के बिना न तो कभी ब्रह्म को पा सकते हैं और न परमेश्वर शिव ही प्राप्त किये जासकते हैं ।४३। मनुष्य जिस कार्य का उद्देश्य लेकर तप किया करता है वह सभी इसलोक और परलोक में अवश्य ही प्राप्त हो जाता है ।४२। मदिरा पान करने वाला, पराई स्त्री के साथ रमण करने वाला ब्रह्म-हत्यारा और गुरु-पत्नीसे गमन करने वाला महा पातकी भी तप से तर जाया करता है और समस्त प्रकार के पापों से छुटकारा पा जाता है ।४५। सबके स्वामी शिव, सनातन विष्णु, जगत्स्रष्टा ब्रह्मा, देवेन्द्र, इन्द्र, अग्नि आदि सब तपसे युक्त हैं ।४६। ऊर्ध्वरेता अट्ठासी सहस्र मुनिगण देवताओं के सहित सभी स्वर्ग लोक में तप से ही आनन्द करते हैं ।४७। तपके अतुल-असीम प्रभाव से राज्य की प्राप्ति होती है । तपसे सुरराज इन्द्र देव प्रति दिन सबका पालन किया करते हैं ।४८। समस्त लोकों के हित करने वाले सूर्य और चन्द्र देव, नक्षत्र, ग्रहादि सभी तप से ही नित्य प्रकाशित होते हैं ।४६।

न चास्ति तत्सुखं लोके यद्विना तपसा किल ।
तपसैव सुखं सर्वमिति वेदविदो विदुः ॥५०॥
ज्ञानं विज्ञानमारोग्य रूपवत्त्वं तथैव च ।
सौभाग्यं चैव तपसा प्राप्यते सर्वदा सुखम् ॥५१॥
तपसा सृज्यते विश्वं ब्रह्माविश्वं बिना श्रमम् ।
पाति विष्णुर्हरोऽप्येति धत्ते शेषोऽखिलां महीम् ॥५२॥
विश्वामित्रो गाधिसुतस्तपसैव महामुने ।
क्षत्रियोऽथाभवद्वि प्रः प्रसिद्धं त्रिभवे त्विदम् ॥५३॥
इत्युक्तं ते महाप्राज्ञ तपोमाहात्म्यमुत्तमम् ।
श्रृण्वध्ययनमाहात्म्यं तपसोऽधिकमुत्तमम् ॥५४॥

संसार में ऐसा कोईभी सुख नहीं है जो बिना तपके प्राप्तहोजाताहो । तपसे ही सब सुख मिलता है वेदके ज्ञाता ऐसा ही कहते हैं ।५०। तपस्यासे

ज्ञाव-विज्ञान, आरोग्य, रूपवत्ता और सौभाग्य, सुखादि निरन्तर प्राप्त हुआ करते हैं।५१। तप से ब्रह्मा बिना किसी परिश्रम के संसार की विशाल रचना किया करते हैं, विष्णु इस महान् जगत्‌का रक्षण एवं पोषण करते हैं, शिव इस समस्त विश्व का संहार करते हैं और शेष इस भूमण्डल को धारण कियाकरते हैं।५२हे महामुने ! तपसेही गाधिके पुत्र विश्वामित्रजी ने क्षत्रिय जातिसे ब्राह्मणत्वको प्राप्तकिया और तीनोंलोकोंमें विख्यात होगये ।५३। हे महाप्राज्ञ! मैंने यह तपका उत्तम महात्म्य बतादिया, अब तप से अधिक श्रेष्ठ अध्ययनका माहात्म्य वर्णनकरताहूं उसेआप श्रवण करें।५४।

## पुराण माहात्म्य वर्णन

तपस्तपति योऽरण्ये वन्यमूलफलाशनः ।
योऽधीते ऋचमेकां हि फल स्यात्तत्समं मुने ॥ १ ॥
श्रुतेरध्यनात्पुण्यं यदाप्नोति द्विजोत्तमः ।
तदध्यापनतश्चापि द्विगुणं फलमश्नुते ॥ २ ॥
जगत्तथा निरालोकं जायतेऽशशिभास्करम् ।
बिना तथा पुराणं ह्यध्येयमस्मान्मुने सदा ॥ ३ ॥
तप्यमानं सदाज्ञानान्निरये योऽपि शास्त्रतः ।
सम्बोधयति लोकं तं तस्मात्पूज्यः पुराणग ॥ ४ ॥
सर्वेषां चैव पात्राणां मध्ये श्रेष्ठ पुराणवित् ।
पतनात्त्रायते यस्मात्तस्मात्पात्रमुदाहृतम् ॥ ५ ॥
यंबुद्धिर्न कर्तव्या पुराणज्ञ कदाचन ।
पुराणज्ञः सर्ववेत्ता ब्रह्मा विष्णुर्हरो गुरुः ॥ ६ ॥
धनं धान्यं हिरण्यं च वासांसि विविधानि च ।
देयं पुराणविज्ञाय परत्रेह च शर्मणे ॥ ७ ॥

श्री सनत्कुमारजी ने कहा-हे मुने ! वन में कन्द, मूल, फल खाकर तप करने के तुल्य एक वेद की ऋचा के पढ़ने का फल होता है ।१। श्रेष्ठ ब्राह्मण वेदके अध्ययनसे जो पुण्य प्राप्त करता है उसकेपाठ करनेसे दुगुना फल प्राप्त कियाकरता है ।२। हे मुने ! जिस तरह बिना दिवाकर औरचंद्र

के जगत् प्रकाशहीन रहता है, उसी तरह बिना पुराणके ज्ञानके यह सारा संसार प्रकाशशून्य-सा रहता है। अतः सदा पुराणों का अध्ययन अवश्य ही करना चाहिए।३। सर्वदा अज्ञानसे परिपूर्ण लोक को शास्त्र के द्वारा ही समझा जाता है। पुराण अज्ञान का भली भाँति निराकरण कर देता है। इसलिये पुराणों का वक्ता सदा पूजा के योग्य होता है।४। समस्त प्रकार के पात्रों के मध्य में पुराणों का ज्ञाता अत्यन्त श्रेष्ठ होता है। यह वस्तुतः पतनसे रक्षा किया करता है इसलिये इसे पात्र कहा जाता है।५। पुराणों के ज्ञान रखने वाले ब्राह्मण में मनुष्य बुद्धि कभी नहीं करनी चाहिये, क्योंकि पुराणों का ज्ञानी विद्वान् सर्वज्ञ, ब्रह्मा, विष्णु, शिव गुरु होता है।६। परलोक तथा इस लोक में अपने कल्याणके लिये पुराण के ज्ञाता विद्वानको धन धान्य, सुवर्ण और वस्त्रादि देने चाहिए।७।

यो ददाति महीप्रीत्या पुराणज्ञाय सज्जनः।
पात्राय शुभवस्तूनि स याति परमां गतिम्॥ ८॥
महीं गांवा स्यदनांश्च गजानश्वांश्च शोभनान्।
यः प्रयच्छति पात्राय यस्य पुण्यफलं शृणु॥ ९॥
अक्षयान्सर्वकामांश्च परत्रेह च जन्मनि।
अश्वमेधफल चापि स फल लंभते पुमान्॥१०॥
महीं ददाति यस्तस्मै कृष्टां फलवती शुभाम्।
स तारयति वंश्यान्दश पूर्वान्दशापरान्॥११॥
इह भुक्त्वाखिलान्कामानते दिव्यशरीरवान्।
विमानेन च दिव्येन शिवलोकं स गच्छति॥१२॥
न यज्ञैस्तुष्टिमायाति देवाः प्रोक्षणकैरपि।
बलिभिः पुष्पपूजाभिर्यथा पुस्तकवाचनैः॥१३॥
शंभोरायतने यस्तु कारयेद्धर्मपुस्तकम्।
विष्णोरर्कस्य कस्यापि शृणु तस्यापि तत्फलम्॥१४॥
राजसूयाश्वमेधानां फलमाप्नोति मानवः।
सूर्यलोकं च भित्वाशु ब्रह्मलोकं स गच्छति॥१५॥

जो सत्पुरुष पुराणवेत्ता को जो कि सच्चा सुपात्र होता है, श्रेष्ठ पदार्थ सप्रेम अर्पण करता है वह परम गतिको प्राप्त कियाकरता है ।८। जो कोई उत्तम सुपात्रको भूमि, गौ, रथ, अश्व और शोभन हाथीदेता है उसके महापुण्य का फल यह है कि दातामनुष्य इस जन्ममें तथा परलोकमें अक्षय मनोरथों की प्राप्तिके साथ-साथ अश्वमेघ यज्ञके पुण्यका फलभी प्राप्तकिया करता है ।९-१०। जो जुतीहुई सूफल देनेवाली भूमिका दानकरता है वह दश पहिले और दश अगले वंशजोंको तार दिया करता है ।११। इस जन्म में समस्त भोगोंका उपभोग करके अन्तमें सुन्दर शरीर धारण करके दिव्य विमानके द्वारा वह शिव लोकमें चला जाता है ।१२। सभी देव प्रोक्षणयुक्त यज्ञादि से तथा भेटोंसे और पुष्पादि उपचारों से, पूजा से इतने सन्तुष्ट नहीं होते जैसे कि पुराण-वाचनसे प्रसन्न होते हैं ।१३। शिवालय अथवा विष्णुदेवालय तथा सूर्य या अन्य किसीभी देव-मन्दिर में धर्म पुस्तक पुराण आदि का वचन जो कोई भी व्यक्ति करता है उसका फल यह होता है कि वह राजसूय तथा अश्वमेध यज्ञोंके पुण्यका फल प्राप्त करता है और सूर्यलोक का भेदन करके अन्त में ब्रह्मलोक को चला जाता है ।१४-१५।

स्थित्वा कल्पशतान्यत्र राजा भवति भूतले ।
भुंक्ते निष्कटक भोगा न्नात्र कार्या विचारणा ॥१६॥
अश्वमेधसहस्रस्य यत्फलं समुदाहृतम् ।
तत्फलं समवाप्नोति देवाग्रे यो जपं चरेत् ॥१७॥
इतिहासपुराणाभ्यां शम्भोरायतने शुभे ।
नान्यत्प्रीतकर शम्भोस्तथान्येषां दिवौकसाम् ॥१८॥
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन कार्यं पुस्तकवाचनम् ।
तथास्य श्रवण प्रेम्णा सवकामफलप्रदम् ॥ ९ ॥
पुराणश्रवणाच्छम्भोर्निष्पापो जायते नरः ।
भुक्त्वा भोगान्सुविपुलाच्छिवलोकमवाप्नुयाम् ॥२०॥
राजसूयेन यत्पुण्यमग्निष्टोमशतेन च ।
तत्पुण्य लभते शभोः कथास्रवणमात्रतः ॥२१॥

वह व्यक्ति ब्रह्मलोकमें सैकड़ों कल्पोंतक निवास कर फिर पृथ्वी पर राजाहोता है और निष्कंटकरूपसे भोगोंका उपभोग किया करता है। इसमें तनिक भी सन्देहका कोई अवसरनहीं है ।१६। देव प्रतिमाके सामनेबैठकर जोकोई जाप करता है वहभी सैकड़ों अश्वमेधोंके फलके तुल्यही पुण्य का भागी होता है ।१७। शिवालयमें इतिहास पुराणों की गाथाके प्रवचन के बिना शिव तथा अन्यकिसी देवताको प्रसन्न एवं सन्तुष्टकरनेका अन्यकोई उपाय ही नहीं है ।१८। इसीलिए पूर्ण प्रयत्न से पुराण ग्रन्थों का वाचन तथा श्रवण हरएक कल्याणकामी को करना चाहिए, क्योंकि यह एक ही उपाय ऐसा जो समस्तकामनाओंकी पूर्ति करदेनेवालाहोता है ।१६। शिव पुराणश्रवण करनेसे मनुष्य पापरहितहोजाता है और समस्तभोगोंकोपाकर शिव लोकको जाता है ।२०। राजसूय यज्ञ से तथा सौ अग्निष्टोम यज्ञों के करनेसेजो पुण्य मिलता है वही पुण्य शिवकीकथा सुनने से होता है ।२१।

सव तीर्थावगाहेन गवां कोटिप्रदानतः ।
तत् फलं लभते शम्भोः कथाश्रवणतो मुने ।।२२।।
ये शृण्वन्ति कथां शम्भोः सदा भुवनपावनीम् ।
ते मनुष्या न मन्तव्या रुद्रा एव न संशयः ।।१३।।
शृण्वतां शिवसत्कीर्ति सतां कीर्तयतां ताम् ।
पदाम्बुजांस्येव तीर्थानि मुनयो विदुः ।।२४।।
गतुं निःश्रेयप्तं स्थानं येऽभिवाँछन्ति देहिनः ।
कथां पौराणिकीं शैवीं भक्त्या शृण्वन्तु ते सदा ।।२५।।
कथां पौराणिकीं श्रोतुं यद्यशक्तः सदा भवेत् ।
नियतात्मा प्रतिदिन शृणुयाद्वा मुहुर्टकम् ।।२६।।
यदि प्रतिदिनं श्रोतुमशक्ता मानवी भवेत् ।
पुण्यमासादिषु मुने शृणुयाच्छांकरीं कथाम् ।।२७।।
शैवी कथां हि शृण्वानः पुरुषो हि मुनीश्वर ।
स निस्तरति संसारं दग्ध्वा कर्ममहाटवीम् ।।२८।।

हे मुने ! समस्त शुभ तीर्थोंमें स्नान से तथा करोड़ गोदानसे जो महा- पुण्यका उदयहोता है वही फल मनुष्य शिवकी गाथाके सुनने या बांचनेसे

प्राप्त कर लेता है।२२। जो कोई लोक पावनी शिव-कथा सुनते हैं वेदर असल मनुष्य नहीं माने जाने चाहिए, किन्तु वे तो साक्षात् रुद्रही हैं— इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।२३। भगवान् शिव की सुन्दर कीर्त्ति का श्रवण करने वालों तथा कहने वालों के चरण की धूलि को मुनिगण ने पवित्र तीर्थ बताया है।२४। जो मनुष्य किसी भी कल्याणकारण स्थान को प्राप्त करना चाहते हैं उन्हें चाहिए कि सदा नियम पूर्वक शिवपुराण की कथा का श्रवण या वाचन किया करें।२५-२६। यदि सदा पुराण-कथा सुनने में किन्हीं कारणों से असमर्थ हों तो किसी पुण्य मास में एक बार अवश्य ही कथा का श्रवण करें।२७। हे मुनीश्वर ! जो मनुष्य शिव कथा सुनते हैं वे अपने कर्म रूपी विशाल वन को भस्म करके संसार से तर जाते हैं।२८।

कथां शैवीं मुहूर्तं वा तदर्द्धं वा क्षणं च वा ।
ये श्रृण्वंति नरा भक्त्या य तेषां दुर्गतिर्भवेत् ॥२६॥
यत्पुण्यं सर्वदानेषु सर्वयज्ञेषु वा मुने ।
शंभोः पुराणश्रवणात्तत्फलं निश्चल भवेत् ॥३०॥
विशेषतः कलौ व्यास पुराण श्रवणादृते ।
परो धर्मो न पुंसां हि मुक्तिध्यानपरः स्मृतः ॥३१॥
पुराणश्रवणं शंभोर्नामसंकीर्तनं तथा ।
कल्पद्रुमफलं रम्यं मनुष्याणां न संशयः ॥३२॥
कलौ दुर्मेधसां पुंसां धर्माचारोज्झितात्मनाम् ।
हिताय विदधे शंभुः पुराणाख्यं सुधारसम् ॥३३॥
एकोऽजरामरः स्याद्वै पिबन्नवामृतं पुमान् ।
शंभोः कथामृतापोनात्कुलमेवाजरामरम् ॥३४॥
या गतिः पुण्यशीलानां यज्विनां च तपस्विनाम् ।
सा गतिः सहसा तात पुराणश्रवणात्खलु ॥३५॥

जो पुरुष क्षणमात्र भी भक्तिपूर्वक शिवकी कथा सुनते हैं उनकी कभी भी दुर्गति नहीं होती है।२६। हे मुने जो समस्त दानोंमें या सम्पूर्ण यज्ञों में पुण्य होता है वह फल भगवान् शिवके पुराणके सुननेमात्रसेही होजाता

है, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है ।३०। हे व्यासजी ! कलयुग में खास तौर से पुराण स्रवण के बिना मनुष्यों को मुक्ति दान में परायण अन्य कोई भी धर्म नहीं कहा गया है ।३१। मनुष्यके लिये शिवपुराणका स्रवण और नाम-संकीर्तन कल्पबृक्ष के फलके समान सुन्दर बताया गया है,इसमें कुछभी संशय नहीं है ।३२। इस कलियुग में धर्माचार के त्याग देने वाले दुर्बुद्धि मानवों के हितके लिये भगवान् शिवने अपने नाम वाला पुराण नामक अमृत रसका विधान किया है ।३३। अमृत के पान से केवल पान करने वाला एकही मानव अजर-अमर हो जाता है, किन्तु शिव-कथारूपी अमृत के पान करनेसे समृत के पान करने से समस्त कुलही अजर-अमर होता है ।३४। हे तात ! पुण्यात्माओं की तथा यज्ञकर्त्ता और तापसों की जो गतिहोती है वही गति एकबार पुराणके स्रवण करने से होती है ।३५

ज्ञानावाप्तिर्यदा न स्याद्योगशास्त्राणि यत्नतः ।
अध्येतव्यानि पौराणां शास्त्र श्रोतव्यमेव च ॥३६॥
पापं संक्षीयते नित्य धर्मश्चव विवर्द्धते ।
पुराणस्रवणाज्ज्ञानी न संसारं प्रपद्यते ॥३७॥
अतएव पुराणानि स्रोतव्यानि प्रयत्नतः ।
धर्माथिकमलाभाय मोक्षमार्गाप्तिये तथा ॥३८॥
यक्षैर्दानैस्तपोभिस्तु यत्फलं तीर्थसेवया ।
तत्फलं समवाप्नोति पुराणस्रवणान्नरः ॥३९॥
न भवेयुः पुराणानि धर्ममार्गेक्षणानि तु ।
यद्यत्र यद्व्रती स्थाता चात्र पारत्रिकीं कथाम् ॥४०॥
षड्विंशतिपुराणानां मध्येऽप्येकं शृणोति यः ।
पठेद्वा भक्तियुक्तस्तु स मुक्तो नात्र संशयः ॥४१॥

अन्यो न दृष्टः सुखदा हि मार्गः पूराणमार्गो हि सदा वरिष्ठः ।
शास्त्रं बिना सर्वमिदं न भाति सूर्येण हीना इव जीवलोकाः ।४२।

ज्ञानकी प्राप्ति के अभावमें यत्न सहित योग-शास्त्रों को पढ़ना चाहिए और परायण शास्त्रोंका स्रवण करना चाहिये ।३६। पुराणके स्रवणसे पाप

छूटते हैं,धर्म नित्यबढ़ता है । उससे यहहोता है कि वह ज्ञानीहोकर संसार के आवागमनसे मुक्त होजाता है ।३७। इसीसे धर्म,अर्थ,काम एवं मोक्ष की प्राप्तिके लिये यत्नपूर्वक पुराणोंका श्रवण प्रत्येकको करना चाहिये ।३८। यज्ञ,दान, तप तथा तीर्थ सेवन से जो फल मिलता है वही पुराण श्रवण से मनुष्य प्राप्त कर लेता है ।३९। यदि धर्म के मार्ग दर्शक पुराण न होते तो इस लोक और परलोक की कथा सुनाने वाला कोई व्रती न रहता ।४०। छब्बीस पुराणों में किसी एक भी कोई श्रवण कर लेता है अथवा भक्ति के साथ पढ़ लेता है तो वह निस्सन्देह मुक्त हो जाता हैं ।४१। इसके अतिरिक्त अन्य कोई भी सुखप्रद मार्ग देखने में नहीं आता है । पुराण श्रवण का मार्ग ही परम श्रेष्ठ है । बिना शास्त्र के यह संसार भी इस तरह शोभायुक्त नहीं है, जिस प्रकार बिना सूर्य देव के यह जीव लोक शोभा नहीं पाया है ॥४२॥

## किस पाप के फल से किस नरक में जाना पड़ता है तथा प्रायश्चित वर्णन

तेषां मूर्द्धोपपरिष्टाद्वै नरकास्ताञ्छृणुष्व च ।
मत्तो मुनिवरश्रेष्ठ पच्यन्ते यत्र पापिनः ॥ १ ॥
रौरवः शूकरो राधस्ताला विवमनस्तथा ।
महाज्वालस्तप्तकुम्भो लवणोऽपि विलोहितः ॥ २ ॥
वैतरणी पूयवहा कृमिणः कृमिभोजनः ।
असिपत्रवनं घोरं लालाभक्षश्च दारुणः ॥ ३ ॥
तथा पूयवहः प्रायो वह्निज्वालो ह्यधशिराः ।
सदशः कालसूत्रश्च तमश्चावीचिरोधनः ॥ ४ ॥
श्वभोजनोऽथ रुष्टश्च महारौरवशाल्मली ।
इत्याद्या बहवस्तत्र नरका दुःखदायकाः ॥ ५ ॥
पच्यते तेषु पुरुषाः पापकर्मरतास्तु ये ।
क्रमद्वक्ष्ये तु तान् व्यास सावधानतया शृणु ॥ ६ ॥

कूटसाक्ष्यं तु यो वक्ति विना विप्रान् सुराश्च गाः ।
सदाऽनृतंवदेद्यस्तु स नरो याति रौरवम् ॥ ७ ॥

श्री सनत्कुमारजीने कहा—हे मुनिश्रेष्ठ ! उन लोगोंके ऊपर जो नरक हैं उनका वृत्तान्त अब आप मुझसे श्रवणकरो जहाँपर पापात्माजीव जाकर दुःख भोगा करते हैं ।१। रौरव,शूकर, रोध,ताल तथा विवसन,महाज्वाल, तप्तकुम्भ,लवण विलोहित,वैतरणी,पूयवहा,कृमी-कृमि भोजन,घोर असिपत्र-वन,दारुण, लालाभक्ष, पूयवह,बहिज्वांल, अधश्शिर, सदश कालसूत्र, तमश्चावी, चिरोधन, श्वभोजन, रुष्ट,महारौरव,शाल्मि,इत्यादि वहाँ बहुत से परमदुःखदायक नरक हैं ।२-५। हे व्यासजी ! इन नरकोंमें जोभी पापात्मा पुरुषोंका पातनकियाजाता है मैं उनके विषयमें क्रमसे सबसुनाता हूं । आप सावधान चित्तसे श्रवणकरें ।६। जो मनुष्य बिना ब्राह्मण,बिना देवता और बिना गौ के कूटसाक्ष्य अर्थात् झूठी गवाही देता है और सर्वथा मिथ्या बोलता है वह रौरव नामक नरक में डाला जाता है ।।७।।

भ्रूणहा स्वर्णहर्त्ता च गोरोधी विश्वघातकः ।
सुरापो ब्रह्महंता च परद्रव्यापहारकः ॥ ८ ॥
यस्तत्सङ्गी स वै याति मृतो व्यासगुरोर्णधात् ।
ततः कुम्भ स्वसुर्मातुर्गोश्चव दुहितुस्तथा ॥ ९ ॥
साध्व्या विक्रयकृच्चाथ वार्द्धकी केशविक्रयी ।
तप्तलोहेषु पच्येत यश्चा भक्तं परित्यजेत् ॥१०॥
अवमंता गुरूणां यः पश्चाद् भोक्ता नराधमः ।
देवदूषयिता चैव देवविक्रयिकश्चा यः ॥११॥
अगम्यगामी यश्चांते याति सप्तबलं द्विज ।
चौरो गोघ्नो हि पतितो मर्यादादूषकस्तथा ॥१२॥
देवद्विजपितृद्वेष्टा रत्नदूषयिता च यः ।
स याति कृमिभक्षं वै कृमिमत्ति दुरिष्टकृत् ॥१३॥
पितृदेवसुरान् यस्तु पर्यश्नाति नराधमः ।
लालाभक्ष स य त्यज्ञो यः शास्त्रकूटकृन्नरः ॥१४॥

जो भ्रूण हत्यारा, सुवर्ण चोर, विश्वासघातक, मद्यपी, ब्रह्म हत्यारा परधनापहारी और गायको रोकनेवालाहोता है तथा हे व्यासजी! जाइनका सङ्ग-साथ देने वाला होता है ये सब और गुरुके वधकर्त्ता,बहिन,माता, गौ पुत्रीके वधकरने वाला तप्तकुम्भ नामक नरकमें जाते हैं।८-९।साध्वी स्त्री को बेच देनेवाला,व्याज खानेवाला,केशोंका बेचनेवाला और भक्तोंकात्याग करनेवाला ये सब 'तप्तलोह' नामक नरकमें जायाकरते हैं।१०।जो गुरुजन का तिरस्कार करने वाला पीछे भोजन करने वाला,मनुष्योंमें नीचदेवताओं को दूषित बताने वाला और जो देव प्रतिमाओंका विक्रय करनेवाला है,हे द्विज ! जो अगम्य स्त्रीमें गमनकरता है-ये सब तप्त बलके अन्तमें जाते हैं। चोर,गौ हत्या करने वाला, पतित, मर्यादा तोड़ने वाला,देव, ब्राह्मण और पितरोंसे द्वेषकरनेवाला और रत्नोंमें मेलमिलाप करनेवाला-ये सब कृमि-भक्ष नामक नरकमेंजाते हैं और वहाँ कीड़ोंको खाते हैं ।११-१३। जोनीच मनुष्य देवता, पितर, मनुष्य और अतिथियों के बिना स्वयं खाता है तथा शस्त्रकूट है, वह लालाभक्ष नामक नरक में जाता है ॥१४॥

यश्चांत्यजेन ससेव्यो ह्यसद्ग्राही तु यो दिजः ।
अयाज्ययाजकश्चैव तथैवाभक्ष्यभक्षकः ॥१५॥
रुधिरौधे पतंत्येते सोमविक्रयिणश्च ये ।
मधुहा ग्रामहा याति कूरां वैतरणी नदीम् ॥१६॥
नवयौवनमत्ताश्च मर्यादाभेदिनश्च ये ।
ते कृम्य यांत्यशौचाश्च कुलकाजीविनश्च ये ॥१७॥
असिपत्रवनं याति वृक्षच्छेदी वृथैव यः ।
क्षुरभ्रका मृगव्याधा वह्निज्वाले पतंति तेः ॥१८॥
भ्रष्टाचारो हि यो विप्रः क्षत्रियो वैश्य एव च ।
यात्यंते दिज तत्रैव यः श्वकाकेषु वह्निनयः ॥१९॥
व्रतस्य लोपका ये च स्वाश्रमादिच्युताश्च ये ।
संदशयातनामध्ये पतंति भृशदारुणे ॥२०॥

वीर्यं स्वप्नेषु स्कन्देयुर्ये नरा ब्रह्मचारिणः ।
पुत्रा नाध्यापिता यैश्च ते पतित श्वभोजने ॥२१॥

ब्राह्मण होकर अन्त्यज के साथ सेवन करने वाला दुर्जनों से ग्रहण करने वाला, बिना याचकों के यज्ञ कराने वाला तथा अभक्ष्य पदार्थों को खाने वाला सोम रसको बेचने वाला—ये सब रुधिरौध नामक नरक में जाते हैं। मधुका हरण करने वाला, ग्राम की हत्या करने वाला—ये क्रूर वैतरणी नदी में जाया करते हैं ।१५-१६। जो अपने नये यौवन मे उन्मत्त होकर मर्यादा तोड़ने वाला अपवित्र हैं—जो स्त्री क द्वारा अपनी जीविका चलाते हैं वे सब कृम्य नामक वाले नरक में जाया करते हैं ।१७। वृथाही वृक्षों को काटने वाले जो होते हैं वे असिपत्रवन नामक नरक में जाते है। जो क्षरम्रक और मृग हिंसक व्याघ्र हैं वे वहिन-ज्वाला नाम वाले नरक में जाते है ।१८। हे द्विज ! जो ब्राह्मण, क्षत्रिय या वैश्य अपने आचार से भ्रष्ट हैं श्वपाक में आग देने वाले हैं वे सब अन्तमें उक्त नरकों में जाया करते हैं ।१९। जो व्रत के लोप करने वाले तथा जो अपने आश्रम से भ्रष्ट है ये सब अति कठोर नामक तथा सदृश यातना में जाकर पड़ते हैं ।२०। जो ब्रह्मचारी मनुष्य स्वप्न में वीर्य को स्खलित करते हैं वे श्वभोजन नामक नरक में पड़ते हैं ।२१।

एते चान्ये च नरकाः शतशोऽथ सहस्रशः ।
येषु दुष्कर्मकर्माणः पच्यते यातनागताः ॥२२॥
तथैव पापन्युक्तानि तथान्यनि सहस्रश ।
भुज्यते यानि पुरुषैनरकांतरगोचरैः ॥२३॥
वर्णाश्रमविरुद्धं च कर्म कुर्वन्ति ये नराः ।
कर्मणा मनसा वाचा निरये तु पतन्ति ते ॥२४॥
अधःशिरोभिर्दृश्यन्ते नरका दिवि दैवतैः ।
देवानधोमुखान्सर्वानधः पश्यन्ति नारकाः ॥२५॥
स्थावराः कृमिपाकाश्च पक्षिणः पशवो मृगाः ।
धार्मिक स्त्रिदशास्तद्वन्मोक्षिणश्च यथाक्रमम् ॥२६॥

यावंतो जंतवः स्वर्गे तावंतो नरकौकसः ।
पापकृद्याति नरकं प्रायश्चित्तपराङ्मुखः ॥२७॥
गुरूणि गुरुभिश्चैव लघूनि लघुभिस्तथा ।
प्रायश्चित्तानि ह्यन्येच मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत् ॥२८॥

ये पूर्वोक्त तथा अन्य सैकड़ों एवं सहस्रों नरक हैं जिनमें पापात्मा मनुष्य यातना भोगने के लिये पटके जाते हैं ।२२। पापभी सहस्रों प्रकार के होते हैं । ये बताये गए तथा अन्यभी बहुतसे हैं जिनके कारण मनुष्य नरकों में पड़कर उनका फल भोगा करते हैं ।१२। जो मनुष्य मन, वाणी और कर्म से अपने वर्ण तथा आस्रम के विपरीत कर्म किया करते हैं वे निश्चय हीं नरकगामी होते हैं ।२४। ऐसे नरकों में निवास करने वाले पुरुष देवों के द्वारा नीचेकी ओर मुख करके देखे जाते हैं और नरकवासी स्वयं नीचेकी ओर मुख करके देवों को देखा करते हैं ।२५। जिस तरह स्थावर कृमिपाक पक्षी मृग है इसी तरह क्रमसे वार्षिक स्वर्ग–मोक्ष वाले जीव हैं ।२६। जितने जीव-जन्तु स्वर्ग में रहते हैं ठीक उतने ही नरक में स्थित होते हैं । जो मनुष्य अपने किए हुए दुष्कर्मों का कोई भी प्रायश्चित शास्त्रानुसार नहीं किया करते हैं वे ही पापात्मा प्राणी नरक में जाया करते हैं ।२७। स्वायम्भुव मनुने तथा अन्य महर्षियों ने भी बड़े पापों के बड़े प्रायश्चित और छोटे-छोटे पाप कर्मों के छोटे प्रायश्चित बतलाये हैं ।२८।

यानि तेषामशेषाणां कर्मण्युक्तानि तेषु वै ।
प्रायश्चित्तमशेषेण हरानुस्मरणं परम् ॥२९॥
प्रायश्चित्तं तु यस्यैवं पापं पुंसः प्रजायते ।
कृते पापेऽनुतापोऽपि शिवसंस्मरणं परम् ॥३०॥
महेश्वरमवाप्नोति मध्याह्न दिषु संस्मरन् ।
प्रातर्निशि च सन्ध्यायां क्षीणपापो भवेन्नरः ॥३१॥
मुक्तिं प्रयाति स्वर्गं वा समस्तक्लेशसंक्षयम् ।
शिवस्य स्मरणादेव तस्य शंभोरुमापतेः ॥३२॥
पापास्तरायो विप्रेन्द्र जपहोमार्चनादि च ।
भवत्येव न कुत्रापि त्रैलोक्ये मुनिसत्तम ॥३३॥

महेश्वरे मतियस्य जपहोमार्चनादिषु ।
यत्पुण्य तत्कृत तेन देवेन्द्रत्वादिकं फलम् ।।३४।।
पुमान्न नरकं याति यः स्मरेद् भक्तितो मुने ।
अहर्निशं शिवं तस्मात्स क्षीणाशेषहातकः ।।३५।।

उनमें जितनेभी कर्म बतलाये हैं उन सभीके सम्पूर्ण प्रायश्चित भी हैं, किन्तु भगवान्‌शिवका स्मरणार्चनकरना समस्तप्रायश्चित्तोंसे बड़ा है । इसी रीतिसे जिसव्यक्तिको प्रायश्चितकरना है उसे पापकर्म कियेजानेका पश्चात्ताप करके शिवका स्मरण करना बतलाया गया है ।२९-३०। जो प्राणी प्रातःकालमें सन्धामें,रात्रिमें और मध्याह्नकेसमयमें किसीभी समयमें नित्य नियमसे भगवान्‌शिवका स्मरणकरता है वह समस्तपापोंसे विमुक्तहोजाता है ।३१। ऐसा दुष्कर्मकर्त्ता पापात्मा प्राणी उमेश्वर शिवके केवल स्मरणसे ही समस्त दुःखोंसे दूर होकर स्वर्ग या मोक्ष पदको पहुंच जाता है ।३२। विपेन्द्र ! हे मुनिवर ! त्रिभुवनों में कहींभी पापोंका प्रायस्चित जप, होम और अर्चन आदि कुछभी नहीं होते हैं और जिसकी बुद्धि शिवके चरणोंमें संलग्नहो उसको जप,होम अर्चनादिसे जो पुण्यमिलता है वह सबपुन्यऔर देवराजइन्द्रका पद फल प्राप्त करता है ।३३-३४। हे मुनिराज ! जो मनुष्य अहर्निश भक्तिपूर्वक शिवकास्मरण कियाकरता है वहकभी नरकगामीनहीं होता है, क्योंकि इससे ही वह पापरहित हो जाया करता है ।।३५।।

नरकस्वर्गसंज्ञायै पापपुण्यै द्विजोत्तम ।
दयोस्त्वेक तु दुःखायान्यत्सूखायोद्भवाय च ।।३६।।
तदेव पीयते भूत्वा पुनर्दुःखाय जायते ।
तस्माद् दुःखात्मकं नास्ति न किंचित्सुखात्मकम् ।।३७।।
मनसः पारणामोऽयं सुखदुःखोपलक्षणः ।
ज्ञानमेव परं ब्रह्मज्ञानं तत्वाय कल्पते ।।३८।।
ज्ञानात्मकामिद विश्वं सकलं सचराचरम् ।
परविज्ञानतः किंचिद्विद्यते न परं मुने ।।३९।।

हे द्विजोत्तम ! ये पाप और पुन्य ही नरक और स्वर्गके नामोंके अर्थ हैं । इन दोनों स्थानों में पाप दुःखोंके भोगके वास्ते और पुन्य सुखोपभोग

के लिये हुआ करते हैं ।३६।ऐसा भी होता है कि वही पुन्य प्राप्तिके लिये होकर फिर दुखके लिये भी हो जाता है। इस कारणसे न कुछ दुःख देने वाला है और कुछ सुख देनेवाला है ।३७। यह प्राणियोंके मनकापरिणाम ही दुःख-सुखका लक्षण होता है । इसलिये ज्ञान ही परब्रह्म का स्वरूप है और ज्ञानहीकी तत्वके लिये कल्पना की जाती है ।३८। हे मुनिवर ! यह चराचरात्मक समस्त संसार ज्ञानात्मक है परा विज्ञानसे अधिक अन्य कुछ भी नहीं है ।।३९।।

## तप से शिव लोक की प्राप्ति तथा मनुष्य जन्म की श्रेष्ठता

सनत्कुमार सर्वज्ञ तत्प्राप्तिं वद सत्तम ।
यद्गत्वा न निवर्तन्ते शिवभक्तियुता नरः ।। १ ।।
पराशरसुत व्यास शृणु प्रीत्या शुभां गतिम् ।
व्रतं हि शुद्धभक्तानां तथा शुद्धं तपस्विनाम् ।। २ ।।
ये शिवं शुद्धकर्माणः सुशुद्धतपसान्विताः ।
समर्चयन्ति तं नित्यं वन्द्यास्ते सर्वथान्वहम् ।। ३ ।।
नातप्ततपसो यान्ति शिवलोकमनामयम् ।
शिवानुग्रहसद्धेतुस्तप एव महामुने ।। ४ ।।
तपसा दिवि भोगन्ते प्रत्यक्षं देवतागणः ।
ऋषयोमुनयश्चैव सत्यं जानीहि मद्वचः ।। ५ ।।
सुदुर्द्धरं दुराध्यं सुधूरं दुरतिक्रमम् ।
तत्सर्वं तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम् ।। ६ ।।
सुस्थितस्तपसि ब्रह्मा नित्यं विष्णुर्हरस्तथा ।
देवा देव्योऽखिलाः प्राप्तस्तपसा दुर्लभं फलम् ।। ७ ।।

श्री व्यासजीने कहा-हे सनत्कुमारजी ! अब आपकृपाकर उस पदकी प्राप्तिके विषयमें वर्णनकररें जहाँ प्राप्तहोकरश्रीशिवकी परम भक्तिमेंपरा-यण प्राणी नहीं लौटा करते हैं ।१। सनत्कुमारजीने कहा-हे पराशर पुत्र श्री व्यासजी ! अच्छा अब आप मुझसे वही शुभगति तथा शुद्ध एवं पवित्र भक्त और तपस्वियों के व्रतके विषयमें श्रवण करें।२। जो भी शुद्ध कर्मोंवे

करने वाले तथा शुद्ध तपस्या में युक्त मनुष्य शिवका अर्चन कियाकरते हैं वे सर्वदा सभीके बन्दनीय और पूजा करने के योग्य होते हैं ।२। हे महा-मुने ! बिना तप किये नीरोग भी शिवलोक नहीं जाया करते हैं शिवकी कृपा भी तपश्चर्यासे बतलाईगई है ।४। आप सब मेरे इस कथनको सर्वथा सत्य समझें कि तपसे ही देवगण प्रत्यक्ष होकर स्वर्गमें आनन्दोपभोग किया करते हैं और तपश्चर्या से ही ऋषि-मुनि भी परमहर्षितहोते हैं ।५। जो सबसे कठिन, दुराराध्य और धुरधारी तथा अत्यन्त कठिनाई से अतिक्रमण करने के योग्य होता है, वह सब तपस्यासे साध्य हो जाता है किन्तु यह तपही एक परम दुस्साध्य वस्तु है ।६। इसी तपमें ब्रह्मा स्थित रहा करते हैं—तपमें ही विष्णु मग्न रहते हैं और तपस्या में शिव सदा प्रवृत्त रहते हैं तथा समस्त देवगण और देवियोंने भी तपके प्रभावसे ही दुर्लभ फलकी प्राप्ति की है ।।७।।

येन येन हि भावेन स्थित्वा यत्क्रियते तपः ।
ततः संप्राप्यतेऽसौ तैरिह लोके न संशयः ।। ८ ।।
सात्विकं राजसं चैव तामसं त्रिविध स्मृतम् ।
विज्ञेयं हि तपो व्यास नून हि सर्वसाधनम् ।। ९ ।।
सात्विकं दैवतानां हि यतीनामूर्ध्वरेतसाम् ।
राजसं दानवानां हि मनुष्याणां तथैव च ।।१०।।
त्रिविधं तत्फलं प्रोक्तं मुनिभिस्तत्वदर्शिभिः ।
जपो ध्यानं तु देवानामर्चनं भक्तिवः शुभम् ।।११।।
सात्विकं तद्धि निर्दिष्टमशेषफलसाधकम् ।
इह लोके परे चैव मनोभिप्रेतसाधनम् ।।१२।।
कामनाभलमुद्दिश्य राजसं तप उच्यते ।
निजदेह सुसंपीड्य देहशोषकदुःसहैः ।।१३।।
तपस्तामसमुद्दिष्टं मनोऽभिप्रेतसाधनम् ।।१४।।

यह तप जिस-जिस भावना से स्थित होकर किया जाता है वही फल इस लोकमें उन करने वालोंको निश्चय ही मिलता है । इस कथनमें संशय नहीं करना चाहिए ।८। हे व्यासजी ! यह तप सात्विक-राजस और तामस

तीन तरहका होता है। तपही सबका साधन है,देवगण तथा संन्यासियों का एवं ब्रह्मचारियों का तप सात्विक अर्थात् सतोगुणी होती है। दैत्य और मनुष्यों का तप राजस अर्थात् रजोगुणी होता है और राक्षस लोग तथा दुष्ट कर्म करने वालोंका तप तामस हुआ करता है।१०। तत्वदर्शी मुनियोने तप का फलभी तीन प्रकार का ही बतलाया है। जप-ध्यान और भक्ति के सहित देवताओं का अर्चनकरना यह सात्विकतप समस्त फलों का प्रदाता एवं साधक बतलाया गया है। यह इसलोकमें एवं पर-लोकमें मानवों की मनोकामनाओं का पूर्ण करने वाला होता है।११-१२। कामना के फलका उद्देश्य करके देह के शोषक तपस्या से जो शरीर को पीड़ित किया जाता है वह राजस तपकहा गया है।१३। जो केवल अपने मनोरथों की सिद्धि के लिए ही तप किया जाता है वह तामस तप कहा जाता है।१४।

उत्तमं सात्विकं विद्याद्धर्मबुद्धिश्च निश्चला।
स्नान पूजा जपो होमः शुद्धशौचमहिंसनम् ॥१५॥
व्रतोपवासचर्या च मौनमिन्द्रियनिग्रहः।
धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दानं क्षांतिर्दमो दया ॥१६॥
वापीकुपतड़ागादेः प्रासादस्य च कल्पना।
कृच्छ चान्द्रायणं यज्ञः सुतीर्थान्याश्रमाः पुनः ॥१७॥
धर्मस्थानानि चैतानि सुखदानि मनीषिणाम्।
सुधर्मः परमोः व्यास शिवभक्तिश्च कारणम् ॥१८॥
संक्रांतिविषवद्‌योगो नादमुक्ते नियुज्वताम्।
ध्यानं त्रैकालिकं ज्योतिरुन्मनीभावधारणा ॥१९॥
रेचकः पूरकः कुम्भः प्राणायामस्त्रिधा स्मृतः।
नाडीसंचारविज्ञानं प्रत्याहारनिरोधनम् ॥२०॥
तुरीयं तदधो बुद्धिरणिमाद्‌यष्टसंयुतम्।
पूर्वोत्तमं समुद्दिष्टं परज्ञानप्रसाधनम् ॥२१॥

सात्विक तप सबसे उत्तम तप समझना चाहिए। इसमें निश्चय धर्म की बुद्धि,स्नान पूजा, जप, होम,शुद्धि शौच, अहिंसा ये होते हैं।१५। इस

तप में व्रत, उपवासचार्या, मौन, इन्द्रिय,निरोध,बुद्धि,विद्या,सत्य,अक्रोध, दान,शांति,क्षम और दया का भाव होता है।१६। सात्विक तपमें बावड़ी कूप, सरोवर एवं महल आदिका निर्माण, कृच्छ्रचान्द्रायण, यज्ञ, श्रेष्ठ तीर्थोंका अटन और आश्रय करना होता है।१७। हे व्यासजी! ये सब धर्म के स्थान हैं, बुद्धिमानोंको सुख देने वाले और शिवकी भक्तिके कारण स्वरूप होते हैं १८। संक्रान्ति विषुवत् योग नादयुक्त हृमें प्रयोग करना चाहिए, तीनों कालोंमें ध्यान,ज्योति,उन्मनी-भाव यह धारण करी जाती है।१९ रेचक, पूरक और कुम्भक ये तीन प्रकार का प्राणायाम कहा जाता है। नाड़ी सञ्चारका ज्ञानकरना तथा प्रत्याहारका रोकनाहोता है २०। चतुर्थ अणिमा आदि आठ सिद्धियोंके सहित अधोबुद्धि करना यह पूर्ति, परम ज्ञानका साधन बताया गया है। २१।।

काष्ठावस्था मृतावस्था हरितावेति कीर्तिता: ।
नानोपलब्धयो ह्येता: सर्वपापप्रणाशना: ।।२२।।
नारी शय्या तथा पानं वस्त्रधूपविलेपनम् ।
ताम्बूलभक्षणं पंच राजैश्वर्यविभूतय: ।।२३।।
हेमभारस्तथा ताम्र गृहाश्च रत्नधेनव: ।
पांडित्यं वेदशास्त्राणां गीतनृत्य विभूषणम् ।।२४।।
शङ्खवीणामृदङ्गाश्च गजेन्द्रश्छत्रचामरे ।
भोगरूपाणि चैतानि एभि: सन्तोऽनुरज्यते ।।२५।।
आदर्शवन्मने स्नेहैस्तिलवत्प न पीड्यते ।
अरं गच्छेति चाप्येनं कुरुते ज्ञानमोहित: ।।२६।
जानन्नपि हि संसारे भ्रमते घटियन्त्रवत् ।
सर्वयोनिषु दुखार्तः स्थावरेषु चरेषु च ।।२७।।
एवं योनिषु सर्वासु प्रतिक्रम्य भ्रमेण तु ।
कालांतरवशाद्याति मानुष्यमतिदुर्लभम् । २८।।

काष्ठावस्था,मृतावस्था और हरितावस्था ये तीन अवस्थायें कही गयी है। ये अनेक तरहकी उपलब्धियां और समस्त पापोंको नाश करने वाली

होती है ।२२। नारी-शय्या-पान-वस्त्र-धूप-लेपन और ताम्बूल भक्षण-ये पाँच राजैश्वर्य विभूतियाँ होती हैं ।२३। हेम भार-ताम्र-गृह-रत्न-धेनु-वेद-शास्त्रोक पाण्डित्य-गीत-नृत्य-आभूषण-शंख-वीणा-मृदंग-गजेन्द्र-छत्र-चामर ये सब उपादान भोगस्वरूप हैं । इनमें आरक्तहुआ मानव अनुरागको प्राप्त होजाया करता है ।२४-२५। हे मुनिवर ! जो संसारी प्राणी हैं वे दर्पणके तुल्य तथा तेलके तिलोंकी भाँति पेरेजाते हैं । भ्रमणको प्राप्तहोकर इनको ज्ञानसे मोहित करता है ।२६। सब कुछ ज्ञान रखता हुआ भी इस संसारमें घड़ीके यन्त्रके समान भ्रमण किया करता है और स्थावर एवं चर स्वरूप समस्त योनियोंमें परम दुःखित होकर विचरण करता रहता है ।२७। इस तरह समस्त योनियों में पर्यटन करके कालान्तर में जाकर कहीं उसे यह मनुष्य योनि प्राप्त हुआ करती है । यह मानव-जन्मका प्राप्तकरना अत्यन्त दुर्लभ होता है ।२८।

व्युत्क्रमेणापि मानुष्यं प्राप्यते पुण्यगौरवात् ।
विचित्रा गतयः प्रोक्ताः कर्मणां गुरुलाघवात् ।।२९।।
मानुष्यं च समासाद्य स्वर्गमोक्षप्रसाधनम् ।
न चरत्यामनः श्रेयः स मृतः शोचते चिरम् ।३०।
देवासुराणां सर्वेषां मानुष्यं चातिदुर्लभम् ।
तत्संप्राप्य तथा कुर्यान्न गच्छेन्नरकं यथा ।३१।
स्वर्गाग्विगलाभाय यदि नास्ति समुद्यमः ।
दुर्लभं प्राप्य मानुष्यं बृथा तज्जन्म कीर्तितम् ।३२।
सर्वास्य मूलं मानुष्यं चतुर्वर्गस्य कीर्तितम् ।
संप्राप्य धर्मतो व्यास तद्यत्नादनुपालयेत् ।३३।
धर्ममूलं हि मानुष्यं लब्ध्वा सर्बार्थसाधकम् ।
यदि लाभाय यत्नः स्यान्मूलं रक्षोत्स्वय ततः ।३४।
मानुष्येऽपि च विप्रत्वं यः प्राप्य खलु दुर्लभम् ।
नाचरत्यात्मनः श्रेयः कोऽन्यस्तमादचेतनः ।३५।

व्युत्क्रम से भी पुण्य की गुरुता से यह मानव-जन्म प्राप्त किया जाता

है। कर्मोंके बड़ेहोने तथा छोटेपनकी अत्यन्त अद्भुतगति बतलाई गई है। ।२६। जो जीवात्मा स्वर्ग प्राप्ति तथा मोक्ष के साधक इस अत्यन्त दुर्लभ मानव शरीरमें जन्मपाकर भी अपने कल्याणकारक कर्म नहीं कियाकरता है वह मृत्युके पश्चात् बहुत समय तक शोक एवं चिन्तामें डूबा रहता है ।३ समस्त देवगण और असुरोंमें भी यह मनुष्यशरीरका जन्मपरदुर्लभ होता है। इस मानवशरीरको सौभाग्यसे प्राप्तकरके ऐसाही करना चाहिये जिससे नरकों में गमन न करना पड़े ।६१। यदि इस परम दुर्लभ मनुष्य के जन्मका लाभ प्राप्तकरके भी स्वर्ग तथा अपवर्गकी प्राप्तिकेलिए कुछ उद्यम नहींकिया जावे तो यह मानव-जन्मही व्यर्थ समझनाचाहिए ।३२। हे व्यासजी ! समस्त धर्म-अर्थ, काम और मोक्षका आदिकारण मनुष्य योनि में जन्म ग्रहण करना ही बतलाया गया है। इसलिये इस प्राप्तकरके अवश्यही धार्मिक-पद्यति से यत्नपूर्वक इसका यथोचित उपयोग करतेहुए पालन करना चाहिए ।३३। यदि समस्त पदार्थोंके साधन स्वरूप एवं धर्मकेपालक तथा मलभूत मनुष्य के जन्मको प्राप्तकर अपने लाभके लिये यत्न किया जावे तो स्वयं मूलकी रक्षा होजावे ।३४ इस मानव जन्म में भी ब्राह्मण का शरीर प्राप्त करना महान् दुर्लभ होता है। इसे पाकर भी जो अपने कल्याण कारक कर्म नहीं किया करता है उससे अधिक मूढ़ एवं जड़ और कौन होगा ? ॥३४॥

द्वीपानामेव सर्वेषां कर्मभूरियमुच्यते ।
इतः स्वर्गश्च मोक्षश्च प्राप्यते समुपार्जितः ॥३६॥
देशेऽस्मिन्भारते वर्षे प्राप्य मानुष्यमध्रुवम् ।
न कुर्यादात्मनः श्रेयस्तेनात्मा खलु वंचितः ॥३७॥
कर्मभूमिरियं विप्र फलभूमिरसौ स्मृता ।
इह यत्क्रियते कर्म स्वर्गे तदनुभुज्यते ॥३८॥
यावत्स्वास्थ्य शरीरस्य तावद्धर्मं समाचरेत् ।
अस्वस्थश्चोदितोऽप्यन्यैर्न किंचित्कर्तुमुत्सहेत् ॥३९॥
अध्रुवेण शरीरेण ध्रुवं यो न प्रसाधयेत् ।
ध्रुवं तस्य परिभ्रष्टमध्रुवं नष्टमेव च ॥४०॥

आयुषः खंडखंडानि निपतंति तदग्रतः ।
अहोनात्रोपदेशेन किमर्थं नावबुध्यते ॥४१॥
यदा न ज्ञायते मृत्यु. क.ा कस्य भविष्यति ।
आकस्मिके हि मरणे धृतिं विंदति कस्तथा ॥४२॥

समस्त द्वीपों में इस भूमि को कर्म करने का क्षेत्र बतलायागया है । यहाँ पर स्वर्ग और मोक्ष का अर्जन कियाजाता है।३६। इस भारतवर्ष में इस अति अस्थिर मानव शरीर को प्राप्त कर यदि अपना कल्याण नहीं किया जाता है तो यही कहनाचाहिए कि निश्चितरूपसे उसनेअपनी आत्मा को वञ्चित किया है ।३७। हे विप्र ! यह कर्मभूमि बतलाई गई है और यही फलभूमि भी बताई गई है । यहाँ पर जो सत्कर्म किया जाता है वह स्वर्ग में जाकर भोगा जाया करता है ३७।जब तक यह सत्कर्म का साधन भूत शरीर स्वस्थता प्राप्ति किये हुए रहे तभी तक धर्म के कृत्य करे, क्योंकि स्वस्थताके अभाव में औरों की प्रेरणाप्राप्त करतेहुयेभी फिर कुछ भी नहीं कर सकता है और अस्वस्थ शरीर में कोई भी उत्साह शेष नहीं रहा करता है ।३९। जो मनुष्य इस अनिश्चित क्षण.भगुर शरीर के द्वारा परम स्थिर एवं निश्चल धर्म की सिद्ध नहीं करता है उसका ध्रुव धर्म तो नष्ट हो ही जाता है और अध्रुव यह शरीर है वह तो निश्चय ही नष्ट होने वाला होता ही है ।४०। इस मानव शरीर की आयु के खण्ड २ होकर यों ही उसके आगे नष्ट होते चले जाते हैं । दिन और रात सदा उपदेश दे रहे हैं फिर भी नहीं जगते है ।४१। जब कि यह नहीं ज्ञात रहता है कि कब किसकी मृत्यु होती है फिर अचानक मृत्यु हो जाने पर कौन ऐश्वर्य की खोज करता है ।४२।

परित्यज्य यदा सर्वमेकाकी यास्यति ध्रुवम् ।
न ददाति कदा कस्मात्पाथेयार्थमिदं धनम् ॥४३॥
गृहीतदानपाथेयः सुखं याति यमालयम् ।
अन्यथा क्लिश्यते जंतुः पाथेयरहिते पथि ।४४॥
येषां कालेय पुण्य नि परिपूर्णानि सर्वतः ।

गच्छतां स्वर्गदेशं हि तेषां लाभः पदे पदे ।४५।
इति ज्ञात्वा नरः पुण्यं कुर्यात्पापं विवर्जयेत् ।
पुण्येन याति देवत्वमपुण्यो नरकं व्रजेत् ।४६।
ये मनागपि देवेश प्रपन्ना शरणं शिवम् ।
तेऽपि घोरं न पश्यति यमं न नरकं तथा ।४७।
किंतु पापैर्महामोहैः किंचित्काले शिवाज्ञया ।
वसंति तत्र मानुष्यास्ततो यान्ति शिवास्पदम् ।४८।
ये पुनः सर्वभावेन प्रतिपन्नाः महेश्वरम् ।
न ते लिम्पन्ति पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ।४९।

मृत्यु के प्राप्त होने पर प्राणी अपनें समस्त धनादि वैभव को यहीं त्याग करके अकेला निश्चय ही चला जायेगा तो फिर मार्गमेंअपने पाथेय के लिये धनका दान क्योंनहीं करताहै?।४३। जिस प्राणीने दानरूपी चबेना अपने साथ बाँध लिया है वह सुखपूर्वक यमलोककी यात्राकियाकरता है। अन्यथा यहदान पुण्यके बिना यमलोककी यात्रामें बहुत दुःखहोता है।४४। हे व्यासदेव ! जिन पुरुषों के पुण्यसभीओरसे परिपूर्ण हैं स्वर्गलोकमें जाने वाले उन प्राणियों को पद-पदमें लाभहोता है।४५। यही समझकर मनुष्य को सर्वदा पुण्य-कार्य अवश्य ही करने चाहिए। मानवको पाप कभी नहीं करने चाहिये। पुण्य से ही देवत्वकी प्राप्ति होती है औरपापकर्मोसे नरक की प्राप्ति हुआ करती है।४६। जो मनुष्य किसी भी प्रकार से भगवान् शिव की शरण में प्राप्तहोजाते हैं वे फिर कभी भी यमराजको तथा उसके द्वारा दिये जाने वाले नरक को नहीं देखतेहैं।४७। पापों से और महामोह के कारण थोड़े से समय के लिये शिवकी आज्ञासे नरक में निवास किया करते हैं और इसके पश्चात् वे शिव लोक की प्राप्ति किया करते हैं।४८। जो अपने सम्पूर्ण भाव से भगवान् शिव को प्राप्त किया करते हैं, वे जलसे कमल की भाँति अर्थात् कमल पत्रके समान पापोंसे लिप्त नहींहोते हैं।४९।

उक्तं शिवेति यैर्नाम तथा हरहरेति च ।
न तेषाँ नरकाद् भीतिर्यमाद्धि मुनिसत्तम ।५०।

परलोकस्य पाथेयं मोक्षोपायमनामयम् ।
पुण्यसंघैकनिलयं शिव इत्यक्षरद्वयम् ।५१।
शिवनामैव संसारमहारोगैकशमाकम् ।
नान्यत्संसार रोगस्य शामकं दृश्यते मया ।५२।
ब्रह्महत्यासहस्राणि पुरा कृत्वा तु पुल्कशः ।
शिवेति नाम विमलं श्रुत्वा मोक्षं गतः पुरा ।५३।
तस्माद्विवर्द्धयेद् भक्तिमीश्वरे सततं ब्रुधः ।
शिवभक्त्या महाप्राज्ञ भुक्ति मुक्ति च विंदति ।५४।

जिन्होंने कभी भी अपने मुख से भगवान् शिव का नाम या 'हर-हर' ऐसा कहा है, हे मुनिसत्तम ! उनको नरकों का और यमराजका कुछ भी भय नहीं रहता है ।५०। परलोक का चबेना और निरामय मोक्षका उपाय,पुण्य समुदायका एकमात्र स्थान'शिव' ये महेश्वर नामके दो अक्षर ही होते हैं—ऐसा शास्त्र बताते हैं ।५१। यह भगवान् शिवका परम पावन नाम ही संसार के समस्त महारोगों को शान्तकरनेका एकमात्र उपाय है । इसके अतिरिक्त संसार के महारोगों के शमन करने वाला अन्य कोई भी उपाय नहीं देखाजाताहै ।५२। प्राचीनसमयमें सहस्रोंकी सँख्यामें ब्रह्महत्या जैसा पाप करने वाले लोगोंने 'शिव-शिव'—यह निर्मल नाम का श्रवण करके मोक्षपद की प्राप्तिकी है ।५३। हेमहाप्राज्ञ । इसलिए विद्वान् व्यक्ति का कर्त्तव्य है कि वह निरन्तर शिवकी भक्तिको हृदयमें बढ़ावे । शिव भक्तिसे भुक्ति और मुक्ति दोनों की प्राप्ति होती है ।५४।

## ।। मृत्यु काल का ज्ञान ।।

भगवन्स्त्वप्रसादेन ज्ञातं मे सकलं मतम् ।
यथाचौन तु ते देव यो मन्त्रश्च यथाविधि । १ ।
अद्यापि संशयस्त्वेकः कालचक्र प्रति प्रभो ।
मृत्युचिह्नं यथा देव किं प्रमाणं तथायुषः । २ ।
सर्वं कथय मे नाथ यद्यहं वल्लभा ।
इति पृष्ठस्तया देव्या प्रत्युवाच महेश्वरः । ३ ।

सत्यं ते कथयिष्यामि शास्त्रं सर्वोत्तमं प्रिये ।
येन न शास्त्रेण देवेशिनरैः कालः प्रबुध्यते ॥ ४ ॥
अहः पक्षं तथा मासमृतुं चायनवत्सरौ ।
स्थूलसूक्ष्मगतंश्चिहनं वाहरंतर्गतौस्तथा ॥ ५ ॥
तत्तेऽहं सम्प्रवक्ष्यामि शृणु तत्वेन सुन्दरि ।
लोकानामुपकारार्थं वैराग्यार्थमुमेऽधुना ॥ ६ ॥
अकस्मात्पांडुर देहमूर्ध्वराग समंततः ।
तदा मृत्यु विजानीयात्षण्मासाभ्यन्तरे प्रिये ॥ ७ ॥

पार्वतीजी ने कहा—हे भगवन् ! आपकी कृपा से मैंने सबज्ञान प्राप्त कर लिया है । हे देव ! यन्त्रोंसे तथा मन्त्रों से जिस तरह विधि के सहित आपका अर्चन किया जाता है वह अब कृपा करके मुझे बतलाइये ।१। हे प्रभो ! हे देव । इस काल चक्रके विषयमें मुझे अभीतक संशय होता है । मृत्यु का चिन्ह और आयुका प्रमाण जिस तरह होता है वह मुझे बताने की कृपा करें ।।२। हे स्वामिन ! यदि आप मुझपर अपनी परम प्रिया समझ कर प्यार करते हैं तो मुझे सब बातें बताइये । इस रीतिसे देवी के द्वारा कहे जाने पर शिवजी ने कहना प्रारम्भ किया ।३। शिवजी ने कहा–हे प्रिये ! हे देवेशि ! मैं अब तुमको उस परम सत्य शास्त्र का वर्णन करता हूँ जिसके द्वारा मनुष्यों के काल का ज्ञान हो जाता है ।४। जिस तरह मृत्युके चिह्नों का ज्ञान होता है वे चिह्न दिन, पक्ष, मास ऋतु,अयन और वत्सर आदि होते हैं । ये बाहरी तथा भीतरी स्थूल तथा सूक्ष्म हुआ करते हैं ।५। हे सुन्दरी ! हे पार्वती ! मैं ये सभी लोकों के उपकार तथा वैराग्य के लिये तुम्हें बतलाता हूँ सो तुम भलीभाँति श्रवण करो ।६। हे प्रिये ! यदि अकस्मातही चारों ओरसे पीत वर्ण वाला शरीर ऊपरसे लाल होजावे तो छः महीने के अन्दर मृत्यु जाव लेनी चाहिये।७।

मुख कर्णौ तथा चक्षुर्निह्वास्तम्भो यदा भवेत् ।
तदा मृत्यु विजानीत्यात्षण्मासाभ्यन्तरे प्रिये ॥ ८ ॥
रोरवानुगतं भद्रे ध्वनिं नाकर्णयेद्द्रुतम् ।
षण्मासाभ्यन्तरे मृत्युर्ज्ञातव्यः कालवेदिभिः ॥ ९ ॥

रविसोमाग्नि संयोगाद्यदोद्योतं न पश्यति ।
कृष्णं सर्वं समस्तं च षण्मासं जीवितं तथा ।१०।
वामहस्तो यदा देवि सप्ताहं स्पंदते प्रिये ।
जीवितं तु तदा तस्य मासमेकं न संशय ।११।
उन्मीलयंति गात्राणि तालुकं शुष्यते यदा ।
जीवितं तु तदा तस्य मासमेक न संशयः ।१२।
नासा तु स्रवते यस्य त्रिदोषे पक्षजीवितम् ।
वक्त्रं कठ चा शुष्येत षण्मासांते गतायुषः ।१३।
स्थूलजिह्वा भवेद्यस्य द्विजाः क्लिद्यन्ति भामिनि ।
षण्मासाज्जायते मृत्युश्चिन्हैस्तै रुपलक्ष॰त् ।१४।

हे प्रिये ! जिस समय मुख,कान,आँख और जिह्वाका स्तम्भ होजावे तो उस समय भी यह समझ लेना चाहिये कि छः मासके भीतर मृत्यु हो जायगी ।८। हे भद्रे ! यदि कोई व्यक्ति मनुष्योंके समुदायके द्वारा की हुई ध्वनिको शीघ्रता से सुनने में असमर्थ होतो सालके ज्ञाताओंको छः मासके अन्दर उसकी मृत्यु जानलेनी चाहिये।९।जो कोई सूरज,चाँद और अग्निके संयोगसे होने वाले प्रकाश को न देख पावे और सभी वस्तु काले वर्ण की दिखाईदें तो उसके जीवनके केवल छैमासही शेष समझ लेने चाहिए।१०। हे प्रिये ! हे देवि ! जो किसीका वामहस्त बराबर एकसप्ताहतक फड़कता रहे तो उस व्यक्ति का जीवन काल केवल एक मासका ही होता है, इसमें कुछभी सन्देह नहीं है ।११। जब शरीरके सभीअवयोंमें टूटनसी होवे और तालु बराबर सूखतारहे तो समझलेना चाहियेकि उसप्राणीका जीवनकाल एकमासही शेष रहगया है इसमें तनिकभी संशय नहीं है ।१२। बातपित्त कफ इन तीनोंके दूषित होने वाले त्रिदोष रोगमेंजिस प्राणीकी नाकबहती हो तो एकपक्ष उसका क्षेष जीवन कालहोता है और यदि मुख तथा गला सूखतारहता है छैमासकी शेष आयु समझलेनी चाहिये ।१३। हे भामिनी हे द्विजगण ! जिस मनुष्यकी जीभ स्थल होजावे और दाँत एकसाथ कीट को प्राप्त हो जावे छैमासकी शेष आयु रहती है ।१४।

अंबुतैलघृतस्थं तु दर्पणे वरवर्णिनि ।
न पश्यति यदात्मानं विकृतं पलमेव च ।।१५।।
षण्मासायुः स विज्ञेयः कालचक्रं विजानता ।
अन्यच्च शृणु देवेशि येन मृत्युर्विशुद्ध्यते ।।१६।।
शिरोहीनाँ यदा छायाँ स्वकीय भुपलक्षयेत् ।
अथवा छायया हीनो मासमेकं न जीवति ।।१७।।
आङ्गिकानि मयोक्तानि मृत्युचिन्हानि पार्वति ।
बाह्यस्थानि प्रवे भद्रे चिन्हानि शृणु साँप्रतम् ।।१८।।
रश्मिहीनं यदा देवि भवेत्सोमार्कमण्डलम् ।
दृश्यते पाटलाकारं मासार्द्धेन विपद्यते ।।१९।।
अरुंधती महायानमिंदुं लक्षणवर्जितम् ।
अदृष्टतारको योऽसौ मासमेकं स जीवति ।।२०।।
दृष्टे ग्रहे च दिड.मोहः षण्डमासाज्जायते ध्रुवम् ।
उतथ्य न ध्रुवं पश्येद्यदि वा रविमण्डलम् ।।२१।।
रात्रौ धनुर्यदा पश्येन्मध्यान्हे चोल्कपातनम् ।
वेष्ट्यते ग्रध्रकाकैश्च षण्डमासायुर्न संशयः ।।२२।।

जिस आदमी को जल, तेल और घृतमें अथवा निर्मल दपणमें अपना मुख न दिलाई दे किम्वा उसको अपनी शक्ल विकृत रूप में दिखलाई देवे तो काल-चक्रके ज्ञाता पुरुषको ऐसे व्यक्तिकी आयु सिर्फ छैमासकी हीबता देनीचाहिये। हे देवि ! मैं अब इनकेअतिरिक्त अन्यभी मौतहोजानेके लक्षण या चिह्न तुम्हें बताता हूं उन्हे सुनो।१५-१६। जिस मनुष्यको अपनीछाया विना शिरके दिखलाईदेवे किम्वा उसेअपनी परछाँई बिल्कुल दिखलाईहीन देवे तो समझलो कि ऐसा व्यक्ति एकमहीना भी जीवित नहीं रहेगा।१७। हे गिरिजे ! हे भद्रे ! यहाँतक मानवके अङ्गोंसे सम्बन्धित मृत्युके चिह्न मैंने बतलाये हैं अब मैं अन्य बाहरीचिह्नभी बतलाता हूं। उन्हे तुमश्रवण करो।१८। हे देवि ! जिसको सूर्यमण्डल तथा चन्द्रमण्डल बिनाकिरणोंके लाल आकार वाला दिखलाई देवे तो वह पन्द्रह दिनमें मर जायगा।१९।

जो व्यक्ति अरुन्धती महायान, नागवीथी चन्द्रमा और तारागणको न देख सके वह एकमासही और जीवित रहाकरता है ।२०। जिसे ग्रहोंके दिखाई देनेपर भी दिशाओंका भ्रम होजावे तो उसकी छैमासमें मौत आजाती है। यदि उतथ्य अथवा ध्रुव एवं सूर्य-मण्डलको देखने में भी असमर्थ हो और रात्रि में धनुष दिखाई दे या मध्यान्ह के समय उल्कापात दृष्टिगत हो एवं गिद्ध और काकों से लिपटा दिखाई दे तो वह निस्सन्देह छैमासमें अवश्य मर जायेगा । २१-२२।।

ऋषयः स्वर्गपथाश्च दृश्यते नैव चाम्बरे ।
षण्मासायुर्विजानीव त्प्ररुषैः कालवेदिभिः ।।२३।।
अकस्माद्राहुणा ग्रस्तं सूर्यं वा सोममेव च ।
दिक्चक्रं भ्राँतवत्पश्येत्षण्मासान्म्रियते स्फुटम् ।।२४।।
नीलाभिर्मक्षिकाभिश्च ह्यकस्माद्वेष्ट्यते पुमान् ।
मासमेकं हि तस्यायुर्ज्ञातव्यं परमार्थतः ।।२५।।
मूर्ध्नि काकः कपोतश्च शिरश्चाक्रम्य तिष्ठति ।
शीघ्रं तु म्रियते जतुर्मासैकेन न संशयः ।।२६।।
एव चारिष्टभेदस्तु बाह्यस्थः समुदाहृतः ।
मानुषाणां हितार्थाय संक्षेपेण वदाम्यहम् ।।२७।।
हस्तयोरुभयोदेवि यथा कालं विजानते ।
वामदक्षिणयोर्मध्ये प्रत्यक्षं चेत्युदाहृतम् ।।२८।।

यदि किसी व्यक्तिको स्वर्गके मार्ग वाले ऋषिगण आकाशमें न दिखलाईदेवें तो कालकेज्ञान रखने वालोंको उसकी छः मासकी आयु समझलेनी चाहिये ।२३। जो अकेलाही राहुसेग्रस्त चन्द्रमा अथवा सूरजको देखाकरता है या दिक्चक्रको भ्रान्तिके साथ देखता है तो निश्चय रूपसे ही छः मास में मर जाया करता है ।२४। जिस मानवका शरीर अचानकही नीले रंग की मक्खियों से व्याप्त हो जाता है वह एक मासकी ही आयु वाला होता है ।२५। जो मनुष्य गिद्ध काक और कबूतरोंके द्वारा आक्रमण करके शिर पर बैठते देखे तो निस्सन्देह उसे समझ लेना चाहिये कि वह एक मास में

अवश्य ही मृत्युके मुखमें चला जायगा ।२६। इस रीतिसे मानवोंके हितार्थ ये बाहरी मौत के चिह्न तुम्हें बतला दिये हैं अब मैं संक्षेप में बतलाता हूं ।२७। हे देवि जिस तरह वाम और दक्षिण दोनों हाथों के मध्यमें काल प्रत्यक्ष है सो बतला दिया ।२८।

एवं पक्षौ स्थितौ द्वौ तु समासात्सुरसुन्दरि ।
शुचिर्भूत्वा स्मरूदेवं सुस्नातः संयतेन्द्रियः ।२९।
हस्तौ प्रक्षाल्य दुग्धेनालक्तकेन विमर्दयेत् ।
गंधैःपुष्पौ करो कृत्वा मृगयेच्चा शुभाशुभम् ।३०।
कनिष्टामादितःकृत्वा यावदगुष्ठकं प्रिये ।
पर्वत्रायक्रमेणैव हस्तयोरुभयोरपि ।३१।
प्रतिपदादि विन्यस्य तिथि प्रतिपदादितः ।
सम्पुटाकारहस्तौ तु पूर्वदिङमुखः संस्थितः ।३२।
स्मरेन्नवात्मक मंत्रं यावदष्टोतर शतम् ।
निरीक्षययेत्ततो हस्तौ प्रतिपर्वणि यत्नतः ।३३।
तस्मिन्पर्वाणि सा रेखा दृश्यते भृङ्गसन्निभा ।
तत्तिथौ हि मृतिज्ञेया कृष्णे शुक्ले तथा प्रिये ।३४।
अधुना नादजं वक्ष्ये संक्षेपात्काललक्षणम् ।
गमागमं विदित्वा तु कर्म चुर्याच्छृणु प्रिये ।३५।

हे सुरसुन्दरि ! इसतरह जब दोनोंही पक्ष स्थित हों उस समय पवित्र होकर भगवान्शिवका स्मरणकरता हुआ अच्छी तरह स्मानकर जितेन्द्रिय होवे ।२९। उस समय हाथ धोकर दूध अथवा अलक्तसे केशोंको मले तथा गन्ध और फूलोंसे हाथोंकोभरकर शुभऔरअशुभ चिन्तवनकरना चाहिये। ।३०।हे प्रिये ! अपनी कनिष्ठिकाअगुलीसे लेकर अंगुष्ठतक अपने दोनोंहाथों में तीन पर्वके क्रमसे प्रतिपदा आदि तिथियोंकी गणना करके पूर्व दिशाकी ओर मुखकरलेवे और सम्पुटाकार हाथोंसे एकसौ आठबार नौअक्षर वाला मन्त्रका जाप करे ओर प्रत्येक पर्वमें यत्नके सहित हाथोंको देखे।३१-३२। ।३३।जिस पर्वमें भ्रमरके तुल्य वहरेखा दिखाई देवे,कृष्णपक्षहो या शुकल

पक्ष हो, हे देवि ! उसही तिथि में उसकी मौत समझ लेनी चाहिये।३४। हे प्रिये ! अब नादकेद्वारा प्रकट होजाने वाले कालचक्रका वर्णन करता हूं जोकि अतिसंक्षिप्त ही होगा। उसका श्रवणकरो। गमन और आगमनका ज्ञान करके ही कर्म करना चाहिये।३५।

आत्मविज्ञानं सुश्रोणि वारं ज्ञात्वा तु यत्नतः ।
क्षणं त्रुटिर्लवं चैव निमेषं काष्टकालिकम् ॥३६॥
मुहूर्तक त्वहोरात्रं पक्षमासर्तु वत्सरम् ।
अब्दं युगं तथा कल्पं महाकल्पं तथैव च ॥३७॥
एवं स हरते कालः परिपाट्या सदाशिवः ।
वामदक्षिणमध्ये तु पथि त्रयमिदं स्मृतम् ॥३८॥
दिनादि पञ्च चारभ्य पञ्चविंशद्दिनावधिः ।
वामाचारगतौ नादः प्रमाणं कथितं तव ॥३९॥
भूररंध्रं दिशश्चैत्रः स्वजश्च वरवर्णिनि ।
वामचारगतो नादः प्रमाणं कालवेदिनः ॥४०॥
ऋतोर्विकारभूताश्च गुणास्तत्रैव भामिनि ।
प्रमाणं दक्षिणं प्रोक्तं ज्ञातव्य द्राणवेदिभिः ॥४१॥
भूतसंख्या यदा प्राणान्वहते च इडादयः ।
वषस्याभ्यंतरे तस्य जीवितं हि न संशयः ॥४२॥

हे सुश्रोणि ! आत्म विज्ञान को चार तरह के यत्नसे जानना चाहिए अर्थात् क्षण त्रुटि,लव,निमेष और काष्ठकालिक। मुहूर्त्त,दिनरात,पक्ष,मास ऋतु,वत्सर,अब्द,युग,कल्प और महाकल्प यह परिपाटी है।३६-३७। इसी उपर्युक्त परिपाटीसे सदाशिव कालहरण कियाकरते हैं। वाम और दक्षिण के मध्यमें तीन मार्ग बतलाये गये हैं।३८। पाँच दिन से आरम्भ करके पच्चीसदिन पर्यन्त वामाचारगतिमें नादहोता है। यह नादका प्रमाण मैंने तुमको बतला दिया है।३९। हे परमसुन्दर वर्णवाली ! कालके वेत्ता पुरुष को वामचारगतिमें भूत, रन्ध्र,दिशा और स्वजाख्य नादजान लेना चाहिए। ४०। हे भामिनि ! यदि उसमें ऋतु के विकार वाले गुण प्रतीत होते

होंतो उसे प्रमाणके ज्ञानरखने वालोंके द्वारा दक्षिण प्रमाणवाला नादकहा गया है ।४१। जिससमय भूत सव्यक इडाआदि नाड़ी प्राणोंका वहनकिया करती है तो एकवर्षके अन्दरही उसकी मृत्यु होजाया करती है,इसमें कुछ भी संशय नहीं होता है ।।४२।।

दशघस्रप्रवाहेण ह्यब्दमानं स जीवति ।
पञ्चदसप्रवाहेण ह्यब्दमेकं गतायुषम् ।।४३।।
विंशद्दिनप्रवाहेण षण्मासं लक्षयेत्तदा ।
पञ्चत्रिंशद्दिनमितं वहते वामनाडिका ।।४४।।
जीनितं तु तदा तस्य त्रिमासं हि गत युषः ।
षड् विंशद्दितमानेन मासद्वयमुदाहृतम् ।।४५।।
सप्तविंशद्दितमितं वहते त्वत्यविश्रमा ।
मासमेकं समाख्यातं जीवितं वामगोचरे ।।४६।।
एतत्प्रमाणं विज्ञेयं वामवायुप्रमाणतः ।
सव्येतरे दिनान्येव चत्वारश्चानुपूर्वशः ।।४७।।
चतुःस्थाने स्थिता देवि षोडशैताः प्रकीर्तिताः ।
तेषाँ प्रमाणं यक्ष्यामि सांप्रतं हि यथार्थत ।।४८।।
षड् दिनान्यादितः कृत्वा संख्यायाश्च यथाविधि ।
एतदन्तर्गते चैव वामरंध्रे प्रकाशितम् ।।४९।।

दश दिन पर्यन्त बराबर चलते रहने से वह वर्षभर तक जीजित रहा करता है और पन्द्रह दिनतक चलनेसे एकवर्षकी उसकी शेषआयु जानलेनी चाहिए ।४३। बीसदिनकेप्रवाहसे छःमासकी आयुही शेषसमझनीचाहिए । यदि वामनाड़ी पच्चीसदिन तक वहनकरती है तो तीनमास और छब्बीस दिनके मानसे दो मास शेष आयु होती है ।४४-४५। और यदि वामभाग से अविश्रान्त रूपसे सत्ताईस दिनतक नाड़ी चलतीरहे तो एकमासका ही शेष जीवन होता है ।४६। इसी रीतिसे वाम वायुके प्रमाण से नाद को प्रमाण समझ लेना उचित है तथा दाहिनीं ओरके क्रमसे चारदिन तकही जीवन समझे ।४७। हे देवि ! चारस्थानोंमें नाडीस्थित हुआकरती है। इस

तरह वे सभी सोलह नाड़ियाँ बतलाईगई हैं । अब मैं उन सबका यथातथ्य ठीक प्रमाण बतलाता हूँ ।४८। छः दिनसेलेकर विधिकेसाथ संख्याके अन्तर्गत दिनों में वाम रन्ध्र में प्राण प्रकाशित होता है ।४९।

षड् दिनानि यदारूढं द्विवर्षं स च जीवति ।
मासानष्टौ विजानीयाद्दिनान्यष्ट च तानि तु ॥५०॥
प्राणाः सप्तदशे चैव विद्धि वर्षं न संशयः ।
सप्तमासान्विजानीयाद्दिनैः षड्भिर्न संशयः ॥५१॥
अष्टघस्त्रप्रभेदेन द्विवर्षं हि स जीवति ।
चतुर्मासा हि विज्ञेयाश्चतुर्विंशद्दिनावधि ॥५२॥
यदा नवदिनं प्राणा वहंत्येव त्रिमासकम् ।
मासद्वयं च द्व मासे दिना द्वादश कीर्तिताः ॥५३॥
पूर्ववत्कथिता ये तु कालं तेषां तु पूर्वकम् ।
अवांतरदिना ये तु तेन मासेन कथ्यते ॥५४॥
एकादशप्रवाहेण वर्षमेकं स जीवति ।
मासा नव तथा प्रोक्ता दिनान्यष्टनितान्यपि ॥५५॥
द्वादशेन प्रवाहेण वर्षमेकं स जीवति ।
मासान् सप्त विजानीय त्षड् घस्त्रांश्चाप्युदाहरेत् ॥५६॥

जिस समय छः दिनतक नाद प्राणचढ़ा रहे तो समझो वह आदमी दोवर्ष आठमहीने और आठदिनतक जीवित रहेगा ५०। जो सत्रह दिवस तक प्राण आरूढ़रहे तो वह प्राणी एकवर्ष सातमास, छः दिन तक जिन्दारहा करता है इसमें कुछभी सन्देह नहीं होता है ।५१। यदि आठ दिन बराबर चलेतो वह दोवर्ष चारमास और चौबीसदिनतक जीवित रहता है ।५२। जबकि नौ दिनतक इसीओर प्राणवायु चले और पाँचमहीने बारहदिनतक इधरही प्राण चले तो दो मासका जीवनशेष रहाकरता है ।५३। जो प्राण पहलेकेतुल्य कहे हैं उनका काल पहिलेकेतुल्य बतायागया है और जोअन्तर्गत दिन बताये हैं उनसे मास कहेजाते हैं ।५४। इधर ग्यारहदिन चलनेपर वह मनुष्य एकवर्ष नौमास और आठदिन तक जिन्दारहा करता है ।५५।

बारह दिन तक इधर चलने पर एक वर्ष सात मास छै दिन पर्यन्त जीवित रहना उसको होता है ।५६।

नाडी यदा च वहति त्रयोदशदिनावधि ।
संवत्सरं भवेतस्य चतुर्मासाः प्रकीर्तिताः ।।५७।।
चतुर्विशद्दिन शेषं जीवंति च न संशयः ।
प्राणवाहा यदा वामे चतुर्दश दिनानि तु ।।५८।।
संवत्सरं भवेत्तस्य मासाः षट् च प्रकीर्तिताः ।
चतुर्विशद्दिनान्येव जीवितं च न संशयः ।।५९।।
पञ्चदशप्रवाहेण नव मासान्स जीवति ।
चतुर्विशद्दिनान्येव कथितं कालवेदिभिः ।।६०।।
षोडशाह प्रवा ण दशमासांस जीवति ।
चतुर्विशदिनाधिवयं कथितं कालवेदिभिः ।।६१।।
सप्तदशप्रवाहेण नवमासैर्गतायुषम् ।
अष्टादश दिनान्यत्र कथितं साधकेश्वरि ।।६२।।
वामाचारं यदा देवि ह्यष्टादश दिनावधि ।
जीवितं चाष्टमासं तु घस्रा द्वादस कीर्तिताः ।।६३।।

जब तेरहदिनतक इधरही नाड़ीचलती है तो फिर उस व्यक्तिकी आयु एकवर्ष चारमास और चौबीस दिनकी शेष रहती है । इसमें कुछभी संशय नहीं है जब वाम भागमें चौदह दिन पर्यन्त प्राण वहन किया करते हैं तो उसका जीवन काल एक वर्ष छै मास चौवीस दिन तकका शेष रहता है-इसमें बिल्कुल भी सन्देह नहीं है ।५७-५८-५९। कालके ज्ञाता लोगों का कथन है कि पन्द्रह दिनके प्रवाहमें मनुष्य नौ मास और चौवीस दिन तक जीवित रहा करता है ।६०। सोलह दिनके प्रवाहमें दश मास चौवीस दिन का जीवन काल शेष रहता है ।६०। हे साधकेश्वरि ! सत्रह दिन तकके प्रवाह होनेपर नौमास अट्ठारह दिनतक जीवन शेष बताया गया है ।६१। हे देवि ! अठारह दिन तक यदि वामाचार होता है तो आठ मास बारह दिन तक जीवन रहता है ।६३।

चतुर्विंशद्दिनान्यत्र निश्चयेन वधारय ।
प्राणवाहो यदादेवि त्रयोविंशद्दिनावधिः ॥६४॥
चत्वारः कथिता मासाः षड् दिनानि तथोत्तरे ।
चतुर्विंशप्रवाहेण त्रीन्मासांश्च स जीवति ॥६५॥
दिनान्यत्र दशाष्टौ च संहरत्येव चारतः ।
अवांतरदिने यस्तु संक्षेपात्तो प्रकीर्तिताः ॥६६॥
वामचारः समाख्यातो दक्षिणं शृणु सांप्रतम् ।
अष्टाविंशप्रवाहेण तिथिमानेन जीवति ॥६७॥
प्रवाहेण दशाहेन तत्संस्थेन विपद्यते ।
त्रिंशद्धस्रप्रवाहेण पञ्चाहेन बिपद्यते ॥६८॥
एकत्रिंशद्यदा देवि वहते च निरंतरम् ।
दिनत्रयं तदा तस्य जीवित हि न सँशयः ॥६९॥
द्वात्रिंशत्प्राणसंख्या च यदा हि वहते रविः ।
तदा तु जीवितं तस्य द्विदिनं हि सँशयः ॥७०॥
दक्षिणः कथितः प्राणो मध्यस्थं कथयामि ते ।
एकभागगतो वायुप्रवाहो मुखमण्डले ॥७१॥
धावमानप्रवाहेण दिनमेकं स जीवति ।
चक्रमेतत्परासोर्हि पुराविद्भिरुदाहृतम् ॥७२॥
एतत्ते कथितं देवि कालचक्रं गतायुषः ।
लोकानाँ च हितार्थाय किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥७३॥

हे देवि ! तेईसदिन पर्यन्त प्राणप्रवाह होता है तो केवल चौवीसदिन तकका ही जीवन शेष रहता है यह निश्चित है ।६४। यहाँ चारमास और छःदिन अधिक बताये गये हैं । चौवीस दिनके प्रवाहमें वह तीन मास और अठारह दिन तक जीवित रहा करता है ।६५। इस रीतिसे प्राणके सञ्चार से अवान्तरके दिनके कालवर्णन तुम्हारे सामने करदिया है ।६६। अबतक वाम सञ्चार का वर्णनकिया अब दक्षिण संचार का वर्णन करते हैं उसका श्रवण करो । यदि अट्ठाईस के प्रवाहसे दक्षिणसंचार होता है तोवहव्यक्ति

पन्द्रह दिन तक जीवित रहा करता है ।६७। दशदिनके प्रवाहमें दश ही दिनमें और तीसदिनके प्रवाहमें पाँच दिनमें मृत्युको प्राप्त होजाया करते हैं ।६८। हे देवि ! जिस समय इकत्तीस दिनतक प्राणचलते हैं तो निश्चयही तीनदिनतक उसका जीवन शेषरहता हैं ।६९। जब सूर्य बत्तीसकी संख्यामें वहनकिया करता है तो उसकाजीवन निस्सन्देह दोदिन शेषरहता है ।७०। अबतक दक्षिण प्राणके संचारका वर्णनकिया था अब आगे मध्यस्थ प्राण के विषयमें वर्णन किया जाता है जबकि वायुका प्रवाह एक भागसे मुखमें छोड़तेहुए प्रवाहसे रहता है तो वह व्यक्ति केवल एकही दिन जीवित रहा करता है । पूर्व वेत्ताओंने इसीप्रकारका कालचक्र बताया है ।।७१-७२।। हे देवि ! आयुके गतहोजाने वाले पुरुषोंका इस तरहका काल-चक्र लोकोंसे कल्याण के लिए ही वर्णित किया गया है, इसके आगे अन्य जो कुछ तुम सुनना चाहती हो सो मुझे बतलाओ ।।७३।।

## ज्ञान,क्रिया,भक्तियोग तथा नवरात्रिकी श्रेष्ठता का वर्णन

व्यासशिष्य महाभाग सूत पौराणिकोत्तम ।
अपरं श्रोतुमिच्छामः किमप्याख्यानमीशितुः ।। १ ।।
उमाया जगदम्बायाः क्रियायोगमनुत्तमम् ।
प्रोक्तं सनत्कुमारेण व्यासाय च महात्मने ।। २ ।।
धन्या यूयं महात्मानो देवीभक्तिदृढव्रताः ।
पराशक्तेः परं गुप्तं रहस्यं शृणुतावरात् ।। ३ ।।
सनत्कुमार सर्वज्ञ ब्रह्मपुत्र महामते ।
उमायाः श्रोतुमिच्छामि क्रियायोग महाद्भुतम् ।। ४ ।।
कीदृक्च लक्षणं तस्य किं कृते च फलं भवेत् ।
प्रियं यच्च पराम्बायास्तदशेष वदस्व मे ।। ५ ।।
द्वैपायन यदेत्तत्वं रहस्यं परिपृच्छसि ।
तच्छृणुष्व महाबुद्धे सर्वं मे सर्वं वर्णयिष्यतः ।। ६ ।।
ज्ञानयोगः क्रियायोगो भक्तियोगस्तथैव च ।
त्रयो मार्गाः समाख्याताः श्रीमातुर्भुक्तिमुक्तिदाः ।। ७ ।।

मुनिगण ने कहा—हे व्यासजीके शिष्य ! हे महाभाग ! हे पौराणिकोत्तम, हे सूतजी ! अब हमारी इच्छा शिवजीके और इतिहासके सुननेकी होती है ।१। सनत्कुमारजीके जगज्जननी पार्वतीजीका परम श्रेष्ठ क्रिया-योग व्यासजीसे कहा था । हम अब आपके मुखसे उसे ही श्रवण करनेकी इच्छा रखते हैं ।२। सूतजी ने कहा—तुम सब लोग पूरे महात्मा एवं परम धन्यहो तथा देवीकी दृढ़भक्ति करनेमें भी दृढ़व्रतहो । अब में आपके समक्ष में पराशक्तिके अत्यन्त गुप्तरहस्यकी वर्णनकरता हूँ । आपलोग आदरपूर्वक सुनें ।३। व्यासजी ने कहा—हे सनत्कुमार ! हे सर्वज्ञ ! हे ब्रह्मपुत्र ! हे महामते ! मैं पार्वतीके परम सुन्दर क्रिया योगके सुननेका इच्छुक हूँ ।४। आपकृपाकरके मुझे यहबतानेकी उदारता अवश्यकरेंकि उसका क्यालक्षण है एवं उसके करनेसे क्या फलहोता है ? जोकि पराम्बाको अत्यन्तप्रिय है ।५। सनत्कुमारजी ने कहा हे व्यासजी ! हे महाबुद्धे ! आप जिस तरहके विषयमें पूछ रहे हैं में अब उसे पूर्ण रूपसे वर्णनकरता हूँ सो सब श्रवण करो ।६। जगदम्बा श्रीमाताके भुक्ति और मुक्ति प्रदान करने वाले ज्ञान योग, क्रिया-योग और भक्ति योग के तीन मार्ग होते हैं । ७ ।

ज्ञानयोगस्तु संयोगश्चित्तस्यैवात्मना तु यः ।
यस्तु वाह्यार्थसंयोगः क्रियायोगः स उच्यते ॥ ८ ॥
भक्तियोगो यतो देव्या आत्मनश्चैक्य भावनम् ।
त्रयाणामपि योगानां क्रियायोगः स उच्यते ॥ ९ ॥
कर्मणा जायते भक्तिर्भक्त्या ज्ञान प्रयायते ।
ज्ञानात्प्रजायते मुक्तिरिति शास्त्रेषु निश्चयः ॥१०॥
प्रधानं कारणं यागो विमुक्तेर्मुनिसत्तम ।
कियायोगस्तु योगस्य परमं ध्येयसाधनम् ॥११॥
मायाँ तु प्रकृतिं विद्यान्मायावि ब्रह्म शश्वतम् ।
अभिन्नं तद्वपुर्ज्ञात्वा मुच्यते भवबन्धनात् ॥१२॥
यस्तु देव्यालय कुर्यात्पाषाणं दारवं तथा ।
मृन्मयं वाथ कालेय तस्य पुन्यफलं शृणु ।
अहन्यहनि योगेन यजतो यन्महाफलम् ॥१३॥

प्राप्नोति तत्फलं देव्या यः कारयति मन्दिरम् ।
सहस्रकुलमागामि व्यतीतं च सहस्रकम् ।
स तारयति धर्मात्मा श्रीमातुर्धाम कारयन् ॥१४॥

मानवके चित्तका आत्माकेसाथ जो संयोग होजाता है यही ज्ञानयोग के नामसे कहा जाता है । जिसमें बाहरी अर्थोका सँयोग है वह क्रियायोग कहागया है ।५८। भगवतीदेवी और आत्माका एक होजाना ही भक्तियोग के नामसे विख्यात है । इन तीनों योगोंको क्रियाभोग कहते हैं ।९। कर्मसे ही भक्तिका उदय होता है और भक्तिसे ज्ञान उत्पन्न होता है तथा ज्ञानसे मुक्तिकी प्राप्ति हुआ करती है—ऐसाही शास्त्रकारोंने निश्चय किया है।१०। हे मुनिवर ! योगही मुक्तिका प्रमुख कारण होता है और क्रियायोग,योग का परमध्येय साधन होता है ।११। प्रकृतिको मायाजानकर और सनातन ब्रह्म को मायावी समझकर तथा इन दोनों के अभिन्न शरीरका ज्ञान प्राप्त करके मनुष्य सांसारिक बन्धन से विमुक्त हो जाता है ।१२। हे व्यासजी ! जो कोई मनुष्य पाषाण—काष्ठ अथवा मिट्टीसे देवीके मन्दिर का निर्माण करायाकरता है उसके पुण्यका महान्‌फल होता है । प्रतिदिन यजनकरनेसे जो पुण्य-फल मिलता है वही इस मन्दिरके निर्माण करानेसे होता है।१३। देवीके मन्दिरके करानेका फल नैत्यिक योग-यजनके ही तुल्य हुआ करता है । श्रीमाता के धामका निर्माता धर्मात्मा पुरुष अपने अतीत और आगामी एक-एक सहस्र कुलको तार दिया करता है ॥१४॥

कोटिजन्मकृतं पापं स्वल्पं वा यदि वा बहु ।
श्रीमातुर्मन्दिरारम्भक्षणादेव प्रणश्यति ॥१५॥
नदीषु च यथा गंगा शोणः सर्वनदेषु च ।
क्षमायां च यथा पृथ्वी गांभीर्य्ये च यथोदधिः ॥१६॥
ग्रहाणां च समस्तानां यथा सूर्यो विशिष्यते ।
तथा सर्वेषु देवेषु श्रीपराऽम्बा विशिष्यते ॥१७॥
सर्वदेवेषु सा मुख्या यस्तस्यः कारयेद् गृहम् ।
प्रतिष्टां सपवाप्नोति स जन्मनि जन्मनि ॥१८॥

वाराणस्यां कुरुक्षेत्रे प्रयागे पुष्करे तथा ।
गंगासमुद्रतीरे च नैमिषेऽमरकण्टके ॥१९॥
श्रीपर्वने महापुण्ये गोकर्णे ज्ञानपर्वते ।
मथुरायामयोध्यां द्वारावत्यां तथैव च ॥२०॥
इत्यादिपुण्यदेशेषु यत्र कुत्र स्थलेऽपि वा ।
कारयन्मातुरावासं मुक्ता भवति बन्धनात् ॥२१॥

करोड़ों जन्म के किये हुए पाप तो माता के मन्दिर के निर्माण का आरम्भ करते ही नष्ट हो जाया करते हैं ।१५। समस्त नदियोंमें गङ्गा सम्पूर्ण नदोंमें शोण,क्षमामें भूमि और गाम्भीर्य में समुद्र सर्वोत्तम शिरोमणि होता है । इसी प्रकार समस्त ग्रहों में भुवन भास्कर कहा गया है वैसेहीसमस्त देवताओंमेंपराम्बासभीसे अधिक मानी गईहै'१६-१७।समस्त देवों में परम प्रधान देवीके धामका निर्माण कराने वाला प्रत्येक जन्म में प्रतिष्ठा की प्राप्ति किया करता है ।१८। वाराणसी,कुरुक्षेत्र,प्रयाग,पुस्कर में तथागङ्गायाँ समुद्र तटपर,नैमिषारण्य में अमरकंटक में,महापवित्र पर्वत पर, गोकर्ण में ज्ञान पर्वत पर,मथुरा,अयोध्या और द्वारका इत्यादि परम पवित्र स्थलोंमें अथवा अन्यकिसीभी समुचित स्थानमें जो देवी के मन्दिर का निर्माण कराता है वह मनुष्य निश्चयहीं संसार के बन्धनों से विमुक्त होजाता है ।।१९-२१-२२॥

इष्टकानां त विन्यासो यावद्वर्षाणि तिष्ठति ।
तावद्वर्षसहस्राणि मणिद्वीपे महीयते ॥२२॥
प्रतिमाः कारयेद्यस्तु सर्वलक्षणलक्षिताः ।
स उमायाः परं लोकं निर्भयो ब्रजति ध्रुवम् ॥२३॥
देवीमूर्ति प्रतिष्टाप्य शुभतु ग्रहतारके ।
कृतकृत्यो भवेन्मर्त्यो योगमायाप्रसादतः ॥२४॥
ये भविष्यन्ति येऽतीता आकल्पात्पुरुषाःकुले ।
तांस्तांस्तारयते देव्या मूर्ति संस्थाप्य शोभनाम् ॥२५॥
त्रिलोकीस्थापनात्पुण्यं यद् भवेन्मुनिपुंगव ।
तत्कोटिगुणित पुण्यं श्रीदेवीस्थापनाद् भवेत् ॥२६॥

मध्ये देवी स्थापयित्वा पंचायतनदेवता: ।
चतुर्दिक्षु स्थापयेद्यस्तस्य पुण्यं न गण्यते ।।२७।।
विष्णोर्नाम्नां कोटिजपाद् ग्रहणे चन्द्रसूर्ययो: ।
यत्फलं लभ्यते तस्माच्छतकोटिगुणोत्तरम् ।।२८।।

मन्दिर की चुनाई में जो ईंट लगीहैं वे जितनेवर्षतकटिकी रहती हैं उतने वर्षोंके सहस्र पर्यन्त निर्माता मनुष्य मणिद्वीपमें निवासकिया करता है ।२२। जो सभी सुलक्षणोंसे सम्पन्न देवीकी प्रतिमा निर्माण करता है वह निडर होकर पार्वतीके परमलोककी प्राप्ति किया करता है । शुभ ऋतु,ग्रेह, नक्षत्रादि के शुद्ध समय में जो देवीकी प्रतिमा को प्रतिष्ठितकरके विराजमान करता है वह योगमायाके प्रसाद से कृतकृत्य होजाताहै ।२३। २४। कल्प के आरम्भसे लेकर जो भी वंशमें उत्पन्न हुयेथे या भविष्य में भी उत्पन्नहोंगे उन सबको देवीकी सुन्दर मूर्तिकी स्थापना करने वाला पुरुष तार देता है ।२५। हे मुनि श्रेष्ठ ! इस त्रिभुवनके स्थापन करने से जितना पुण्य होता है उससे एककरोड़ गुना पुण्य केवल भगवती देवी की मूर्ति की स्थापनासे हुआ करता है ।२६। जो कोई बीच में देवी को स्थापित करके उनके चारों ओर गणेश-गौरी आदि की पचायतन स्वरूप देवताओं की स्थापना किया करता है उसका कोई भी पुण्य नहीं समझा जा सकता है ।२७। चन्द्र तथा सूर्य के ग्रहण के समय में विष्णु के एक करोड़ नाम से जो फल मिलता है उससे सौ कोटि गुना फल प्राप्त होता है ।२।

शिवनाम्नो जपादेव तस्मात्कोटिगुणोत्तरम् ।
श्रीदेवीनामजापत्तु ततः कोटिगुणोत्तरम् ।।२९।।
देव्या: प्रासादकरणात्पुण्यं तु समवाप्यते ।
स्थापिता येन सा देवी जगन्माता त्रयीमयी ।।३०।।
न तस्य दुर्लभं किंचिन्छोमात: करुणावशात् ।
वर्द्धन्ते पुत्रपौत्राद्या नश्यत्यखिलकश्मलम् ।।३१।।
मनसा ये चिकीर्षन्ति मूर्तिस्थापनमुत्तमम् ।
तेऽप्युमाया: परं लोकं प्रयान्ति मुनिदुर्लभम् ।।३२।।

क्रियमाणं तु यः प्रेक्ष्य केतसा ह्यनुचिन्तयेत् ।
कारयिष्याम्यहं यर्हि संपन्मे सभविष्यति ॥३३॥
एवं तस्य कुलं सद्यो याति स्वर्ग न संशयः ।
महामायाप्रभावेण दुर्लभं किं जगत्त्रये ॥३४॥
श्रीपराम्बां जगद्योनिं केवलं ये समाश्रिताः ।
ते मनुष्या न मन्तव्याः साक्षाद् देवीगणाश्च ते ॥३५॥
ये ब्रजन्तः स्वपन्तश्च तिष्ठन्तो वाप्यहर्निशम् ।
उमेति द्व्यक्षरं नाम ब्रुवते ते शिवागणाः ॥३६॥

शिव नाम के जपने से जो पुण्य-फल होता है। उसके करोड़ गुना फल श्रीदेवी के नाम के जाप से प्राप्त होता है।१६। तीनों देवताओं के स्वरूप वाली देवी को स्थापित किसी ने किया, उसका प्रसाद बनाने का भी पुण्य मिलता है। जिस पर श्री माता की कृपा हो जावे उसके लिये संसार में कुछ भी दुर्लभ वस्तु नहीं है। देवी के प्रसाद से समस्त पापों का क्षय और पुत्रपोत्रादि की बृद्धि होती है।३०-३१। जो मन में भी कभी श्री माताकी उत्तममूर्त्ति की स्थापना करने की इच्छा रखते हैं वे मुनियों को भी अत्यन्त दुर्लभ पार्वती के लोक की प्राप्ति किया करते हैं।३२। जो मनुष्य किसी अन्य के द्वारा विनिर्मित मन्दिर को देखकर अपने चित्त में भी यह विचार करता है कि अगर मेरे पास धन हो जायगा तो मैं भी देवी का मन्दिर बनवाऊँगा, ऐसे मन के संकल्प से ही उसका समस्त कुल शीघ्र ही स्वर्ग को निस्सन्देह चला जाता है। श्री महामाया का ऐसा प्रभाव है कि उसे तीनों लोक में कुछ भी दुर्लभ नहीं होता है।६६-३४। जो इस मानव जगत् को उत्पन्न करने वाली श्री पराम्बा भगवती का केवल आश्रयही ग्रहण करते हैं उनको सामान्य मनुष्य नहीं समझना चाहिये। वे तो साक्षात् भगवती के गण ही होते हैं।३५। जो मनुष्य रात दिन स्थिति होतेहुये सोते-जागते उमा के दो अक्षरों के नाम का उच्चारण करते रहा करते हैं ये शिवा के गण होते हैं ॥३६॥

नित्ये नैमित्तिके देवीं ये यजन्ति परां शिवाम् ।
पुष्पधूपैस्तथा दीपैस्ते प्रयास्यन्त्युमालयम् ॥३७॥

ये देवीमण्डपं नित्यं गोमयेन मृदाऽथवा ।
उपलिम्पन्ति मार्जन्ति ते प्रयास्यत्युमालयम् ॥३८॥
येर्देव्या मन्दिरं रम्यं निर्मापितमनुत्तमम् ।
तत्कुलानाञ्जनान्माता ह्याशिषः संप्रयच्छति ॥३९॥
मदीयाः शतवर्षाणि जीवन्तु प्रेमभाजनाः ।
नापदामयनानीत्थं श्रीमातावक्त्यहर्निशम् ॥४०॥
येन मूर्तिर्महादेव्या उमायाः कारिता शुभा ।
नरायुत तत्कुलजं मणिद्वीपे महीयते ॥४१॥
स्थापयित्वा महामायामूर्ति सम्यक्प्रज्य च ।
य य प्राथयते काम तं त प्राप्नोति साधकः ॥४२॥

जो नित्य ही तथा नैमित्तिक कर्ममें पुष्प, धूप, दीप से पराश्री शिव का पूजनकिया करतेहैं, वे अन्त समयमें पार्वतीके धामको प्राप्तकियाकरते हैं ।३७। जो प्रतिदिन देवीके मन्दिर या मण्डपको गोमय मिट्टीसे लीपते हैं तथा मण्डपका मार्जनकरते हैं वे पुरुषभी उमा के लोक को प्राप्तहोतेहैं ।३८। जिन्होंने माता के परम सुन्दर मन्दिर का निर्माण कराया है, उन कुलीन मनुष्यों को माता भगवती प्रसन्न होकर बहुत-से आशीर्वाद दिया करती है ।३९। भगवती ऐसेभक्तोंके लिये आशीष देतीहैकिमुझमेंअनुराग रखने वाले मेरे भक्त सौ वर्षतक बिना आपत्तिके जीवितरहें।४०। जिसने जगदम्बाकी शुभमूर्तिका निर्माण कराया और उसे स्थापित कियाहै उसके कुलके मनुष्य दशसहस्र वर्षतक मणिद्वीपजाकर निवासकियाकरतेहैं ।४१। भगवती महामायाकी प्रतिमाकी स्थापना करके भलीभाँति उसका अर्चन किया करतेहैं, वेमनमें जो-जो भी कोईमनोरथकरतेहैं उन्हें निश्चित रूप से प्राप्तकिया करते हैं । देवी की मूर्तिकोऐसाअद्भत चमत्कार है ।४२।

यः स्नापयति श्रीमातुः स्थापितां मूतिमुत्तसाम् ।
घृतेन मधुनाऽऽक्तेन तत्फलं गणयेत्तु कः ॥४३॥
चन्दना गुरुकर्पूरमांसीमुस्तादियुग्जलः ।
एकवर्णगवां क्षीरैः स्नापयेत्परमेश्वरीम् ॥४४॥

धूपेनाष्टादशांगेन दद्यादाहुतिमुत्तमाम् ।
नीराजनं चरेद् देव्याः साज्यकर्पूरवर्तिभिः ।४५
कृष्णाष्टम्यां नवम्यां वाऽमायां वा पचदिक्तिथौ।
पूजयेज्जगतां धात्री गंधपुष्पविशेषतः ।४६
सपठञ्जननीसूक्तं श्रीसूक्तमथवा पठन् ।
देवीसूक्तमथो वाऽपि मूलमन्त्रमथापि वा ।४७
विष्णुक्रान्तां च तुलसीं वर्जयित्वाऽखिलं शुभम् ।
वीप्रातिकरं ज्ञेयं कमलं तु विशेषतः ।४८
अर्पयेत्स्वर्णपुष्पं यो देव्यै राजतमेव वा ।
स याति परमं धाम सिद्धकोटिभिरन्वितम् ।४९

जो जगदम्बा भगवती की प्रतिमा की स्थापना कर उसका मधु घृत आदि से स्नान कराता है उसका ऐसा महान् फल होता है कि उसे कोई बता नहीं सकता है ।।४३।। भगवती के स्नान का विधान है कि चन्दन कर्पूर,अगर जटामांसी,नागरमोथा आदि परम सुगन्धित पदार्थों सेसमन्वित सलिलसेकिम्बा एकहीरंगवालीगाय केदूधसेपरमेश्वरीका स्नानाभिषेक करना चाहिए। ४४।। फिर इसके अनन्तर अठारह वस्तुओं सप्रस्तुत धूप की आहुतियाँ देनी चाहिये और घृत तथा कपूर की बत्तियों से भगवती जगदम्बा की आरती करनी चाहिए ।। ४५ ।। कृष्णपक्ष की अष्टमी अथा नवमी एवं अमावस्या वा पंच दिक्पालों की तिथियोंमें गन्धपुष्पोंसे जगद्धारिणी देवी का विशेषरूपसे पूजन करना चाहिये।।४६।। देवीसूक्त अथवा श्रीसूक्तका पाठ करके या देवी के मूलमन्त्र (नवार्ण) का जाप करके विष्णुक्रान्ता या तुलसी दलोंको चढ़ाते हुए विशेष रूपसे कमलोंको देवी पर चढ़ा देवें कि ये सब पुष्प देवी को प्रसन्नता के देनेवाले हैं ।।४७-४८।। जो कोई भक्त देवीकीसेवासे स्वर्ण पुष्प या राजनिर्मित कुसुम समर्पित किया करता है वह करोड़ों सिद्धोंके सहित परम धाम को प्राप्त होता है । ४९।।

पूजान्ते सदा कार्यं दासैरेन क्षमापनम् ।
प्रसीद परमेशानि जगदानददायिनि ।५०

इति वाक्यैः स्तुवन्मन्त्री देवीभक्तिपरायणः।
ध्यायेत्कण्ठीरवारूढ़ां वरदाभयपाणिकाम् ।५१
इत्थं ध्यात्वा महेशानी भक्ताभीष्टफलप्रदाम् ।
नानाफलानि पक्वानि नैवेद्यत्वे प्रकल्पयेत् ।५२
नैवेद्यं भक्षयेद्यस्तु शंभुशक्तेः परात्मनः।
स निर्धूयाखिल पङ्कं निर्मलो मानवौ भवेत् ।५३
चैत्रशुक्लतृतीयायां या भवानीव्रतं चरेत् ।
भवबन्धननिर्मुक्तः प्राप्नुयात्परमं पदम् ।५४
यस्यामेव तृतीयायां कुर्याद्दोलोत्सवं बुधः।
पूजयेज्जगतां धात्रीमुमां शंकरसंयुताम् ५५
कुसुमैः कुंकुमैर्वस्त्रैः कर्पूरागुरुचन्दनैः।
धूपैर्दीपैः सनैवेद्यैः स्रग्गन्धैरपरैरपि ।५६

जब पूजनकी समाप्ति हो उस समय देवीके किंकरो को हाथ जोड़कर सर्वदा पापोंका क्षमापनकराना उचित हैकि हे परमेशानि ! हे जगदानन्ददायिनी ! आप हमपर प्रसन्नहोवें ।५ । मन्त्रोंकेपाठक इन उपर्युक्तवाक्यों के द्वारा देवीका स्तवनकरें और परमभक्ति भावमें तत्परहोते हुए मयूरपर समारूढ़ वर प्रदात्री तथा अभय धन देनेवालीं भगवती जगदम्बाका ध्यान करना चाहिए ।५१। इस रीतिसे भक्तोंके अभीष्ट फलोंके प्रदान करनेवाली महेश्वरीका ध्यानकर विविधफल तथा नैवेद्य अर्पणकरे ।५२। जोपरमेश्वरी जगदम्बाके प्रसाद स्वरूप नैवेद्यको भक्षण करता है वह अपने समस्त पाप रूपी कीचड़को धोकर निर्मल चित्त होजाता है ।५३। जो कोई चैत्र शुक्ला तृतीयाको भवानीके व्रतकोकरता है वह समस्तसाँसारिक बन्धनोंसेविमुक्ति होकर परमपदका लाभ कियाकरता ।५४ पार्वतदेवी उसे अभीष्ट फलदिया करती है जो पूर्वोक्त तृतीयाकेदिन देवीका सुन्दर दोलोत्सवकरे और जगत् के धारण करनेवाली पार्वतीकेसहित शिवका पूजनकरता है ।५५। पार्वती का अर्चन पुष्प,कुंकुम वस्त्र, कर्पूर,अगर चन्दन, धूप, दीप नैवेद्य तथा और भी अनेक अन्य सुन्दर गन्धों से करना चाहिए ।।५६।।

आनन्दोलयेत्ततो देवी महायाँ महेश्वरीम् ।
श्रीगौरीं शिवसंयुक्तां सर्वकल्याणकारिणीम् ।५७
प्रत्यब्द कुरुते योऽस्या व्रतमान्दोलनं तथा ।
नियमेन शिवा तस्मै सर्वमिष्ट प्रयच्छति ।५८
माधवस्य सिते पक्षे तृतीया याऽक्षयाभिधा ।
तस्याँ यो जगदम्बाया व्रतं कुर्यादतन्द्रितः ।५९
मल्लिकामालतीचंपाजपाबन्धूकपंकजैः ।
कुसुमै पूजयेद् गौरीं शङ्करेण समन्विताम् ।६०
कोटिजन्मकृत पापं मनोवाक्कायसम्भवम् ।
निर्धूय चतुरो वर्गानक्षयानिह सोऽश्नुते ।६१
ज्येष्ठशुक्लतृतीयायां व्रत कृत्वा महेश्वरीम् ।
योऽर्चयेत्परमप्रीत्या तस्यासाध्यं न किंचन ।६२
आषाढ़शुक्लपक्षीयतृतीयायां रथोत्सवम् ।
देव्याः प्रियतम कुर्य्याद्यथावित्तानुसारतः ।६३

इसके अनन्तर महामाया महेश्वरी श्री शिव से श्री गौरी की जो कि समस्त कल्याणोंकेप्रदान करनेवाली देवी हैं आन्दोलनाकरे ।५७। जो पुरुष इस तिथिमें हर एक वर्ष में नियमपूर्वक व्रत तथा आन्दोलन कियाकरता है परमप्रसन्न पार्वतीदेवी उसके समस्त अभीष्टोंको प्रदानकियाकरती हैं ।५८। बैसाखमासके शुक्लपक्षमें होनेवाली अक्षय तृतीयाके दिन निरालस्य होकर जगदम्बाका व्रत जो कोईभी करता है और मालती, मल्लिका, जपा, चम्पा बन्धूक और कमलों से कुसुमों से शिवके सहित भगवती पार्वतीकी अर्चना करता है वह मनुष्य करोड़ों जन्मके कियेहुए मनवचन और शरीरके महा-पापोंको नष्टकरधर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चारों पुरुषार्थों का लाभ करता है ।५९-६०-६१। ज्येष्ठ शुक्ला तृतीया को जो मानव इस माहेश्वरी व्रतको करतेहुए देवीकाअर्चन कियाकरता है उसको इस संसारमें कुछभी असाध्य एवं अप्राप्य नहीं रहता है ।६२। प्रत्येक मनुष्य का कर्तव्य है कि आषाढ़ शुक्लकी तृतीया तिथिकेदिन भगवतीके परम प्रिय रथोत्सवको अपनी धन शक्ति अनुसार करे ।६३।

रथं पृथ्वीं विजानीयाद्रथाँगे चन्द्रभास्करौ ।
वेदानश्वान्विजानीयात्सारथिं पद्मसम्भवम् ।६४
नानामणिगणाकीर्णं पुष्पमाला विराजितम् ।
एवं रथ कल्पयित्वा तस्मिन्संस्थापयेच्छिवाम्।६५
लोकसंरक्षणार्थाय लोकं द्रष्टुं पराम्बिका ।
रथमध्ये संस्थितेति भावयेन्मतिमान्नरः ।६६
रथे प्रचलिते मन्दजयशब्दमुदीरयेत् ।
पाहि देवि जनानस्मान्प्रपन्नान्दीनवत्सले ।६७
इति वाक्यैस्तोषयेच्च नानावादित्रनिःस्वनैः ।
सीमांते तु रथं नीत्वा तत्र संपूजयेद्रथे ।६८
नानास्तोत्रैस्ततःस्तुत्वाप्यानयेत्तां स्ववेमनि ।
प्रणिपातशत कृत्वा प्रार्थयेज्जगदम्बिकाम् ।६९
एवं यः कुरुते विद्वान्पूजाव्रतरथोत्सवम् ।
एवं यः कुरुतेऽम्बायाः पूजनं च यथाविधि ।७०

इस भूमिको रथ समझकर तथा चन्द्र एवं सूर्यको इस रथ के पहिये जानकर वेदोंको उसमें जोते जाने वाले अश्व तथा ब्रह्माजीकोउसकाहांकने वाला सारथि समझ कर अनेक मणि-रत्नों से परिपूर्ण पुष्प-मालाओं से सुशोभित होनेवाले रथकी इसीभाँति कल्पना करके उसमेंभगवती पार्वती का विराजमानकरना चाहिये।।६४-६५।।बुद्धिमानभक्तको चाहिये कि उस समय अपने मनमें ऐसी भावनाकरेकिभगवतीपराम्बिका लोकों के कल्याण, रक्षाऔर देखनेकेलियेही रथके मध्यमें आजविराजमानहो रहीहैं ।६६। रथ जब धीरे-धीरे चलनेलगे तो जयकार'का उच्चारणकरे औरमुखसे यह भी कहे-हेदेवि ! हेदीनवत्सले। हम सबतुम्हारीशरणागतिमेंआये हैं, आप हमारी सबकी रक्षाकरें ।६७। इस सुन्दर रीति से वाक्यों को कहतेहुए अनेकवाद्यों को वजाते-गाते भगवतीको पूर्ण सन्तुष्ट करे और रथ कोसीमाके अन्तिम स्थल तक ले जाकर फिर उसका पूजन करे ।६८। वहाँ अर्चन के पश्चात् अनेकों स्तोत्रोंके द्वारा देवी का स्तवन करना चाहिए । इसके उपरान्त देवीको घर लौटाकरलावेऔर प्रणाम करे एवंजगज्जननीकी प्रार्थनाकरनी

चाहिए ।।६९।। जो प्रवीण भक्त इस विधिसे जगदम्बाका पूजन व्रत और रथोत्सव को किया करते हैं वह निस्सन्देह इस लोक में समस्त भोगों का उपभोग करके अन्त में देवीके पदको प्राप्त किया करता है ।।७०।।

शल्कायां तु तृतीयायामेवं श्रावणाभाद्रयोः ।
यो व्रतं कुरुतेऽम्बायाः पूजन च यथाविधि ।७१
मोदिते पुत्रपौत्राद्यैर्धनाद्यैरिह सन्ततम् ।
सोऽन्तौ गच्छेदुमालोक सर्वलोकोपरि स्थितम् ।७२
आश्विने धवले पक्ष नवरात्रव्रतं चरेत् ।
यत्कृते सकलाः कामाः सिद्धयन्त्येव न सशय।७३
नवरात्रव्रतस्यास्य प्रभाव वक्तुमीश्वरः ।
चतुरास्योन पञ्चास्यो न षडास्यो न कोऽपर।७४
वरात्रव्रतं कृत्वा भूपालो विरथात्मजः ।
हृतं राज्यं निजं लेभे सुरथो मुनिसत्तमाः ।७५
ध्रुवसंधिसुतो धीमानयोध्याधिपतिर्नृपः ।
सदर्शना हृतं राज्यं प्रापदस्य प्रभावतः ।७६
व्रतराजमिमं कृत्वा ममाराध्य महेश्वरीम् ।
संसारबन्धनान्मुक्तः समाधिर्मुक्तिभागभूत् ७७

इसी तरह से श्रावण मासतथा भाद्रपद मासकी शुक्ल पक्षकी तृतीया तिथिके दिन जो मानव श्रीमातादेवीका व्रत तथासविधि समर्चनकरता है वह संसारमें अपने पौत्र-पौत्रादिके परमसुखतथा धन-धान्यादि की समृद्धि काअनुपम आनन्दप्राप्तकरजीवनके अन्तमे समस्तलोकोके ऊपरस्थित उमा के लोककोजायाकरताहै।७१ ७२। आश्विनमासको नवरात्रिकी तृतीया के दिन व्रत अवश्यही प्रत्येक को करनाचाहिये । इस व्रत के करने से समस्य मानव मनोरथोंकी सिद्धि हुआकरतीहै इसमेंकुछभी सन्देहका अवसर नहीं है ।७३। नवरात्रिके व्रतका ऐसा अतुल एवम् अद्भुत माहात्म्यहोताहै जिसे ब्रह्मा,शिव,स्वामिकार्तिकेय तथा अन्य कोई देवभी वर्णनकरने में असमर्थ होतेहैं।।७४।। हे मुनिश्रेष्ठो । इस नवरात्रिके व्रतको करके पहिलेविरथ के

पुत्र राजा सुरथने अपने आहृत राज्यकी प्राप्ति की थी ।७५। इसी महाव्रत के प्रभावसे महामनीषी ध्रुवसन्धिके पुत्र अयोध्याके अधीश्वर राजा सुदर्शन ने छिने हुए राज्यको पुनः प्राप्त कर लिया था ।७६। इसी व्रत को करके समाधि नामक वैश्य महेश्वरी भगवतीकी कृपासे उसकी आराधनाके द्वारा संसारके बन्धनोंसे छूटकर मुक्त हो गया था ७७।

तृतीयायां च पञ्चम्यां प्रसम्यामष्टमीतिथौ ।
नवम्यां वा चतुर्दश्यां यो देवीं पूजयेन्नरः ।७८
आश्विनस्य सिते पक्षे व्रतं कृत्वा विधानतः ।
तस्य सर्वमनोभीष्टं पूरयत्यनिश शिवाः ।७९
यः कार्तिकस्य मार्गस्य पौषस्य तपसस्तथा ।
तपसस्य सिते पक्षे तृतीयायां व्रतं चरेत् ।८०
लोहितैः करवीराद्यैः पुष्पैर्धूपै सुगन्धितैः ।
पूजयेन्मङ्गलां देवीं स सर्वमङ्गलं लभेत् ।८१
सौभाग्याय सदा स्त्रीभिः कार्यमेतन्महाव्रतम् ।
विद्याधनसुताप्त्यर्थं विधेयं पुरुषरपि ।८२
उमामहेश्वरादीनि व्रतान्यन्यानि यान्यपि ।
देवीप्रियाणि कार्याणि स्वभक्त्यैवं मुमुक्षभि ।८३

जो मनुष्य तृतीया पञ्चमी सप्तमी, अष्टमी, नवमी और चतुर्दशी को भगवती महामायाका अर्चन करता है और आश्विनके शुक्लपक्षमें पूर्ण विधि-विधानके साथ व्रत किया करता है उसके सब मनोरथों की पूर्ति भगवती जगदम्बा सर्वदा पूर्ण किया करती है ।७८-७९। जो कार्तिक मार्गशीष पौष और माघ मासोंकी कृष्णपक्षकी तृतीयाको व्रत करता है और रक्त करवीर आदिके पुष्पोंसे तथा सुगन्धित धूपादिसे मङ्गलादेवीका यजन किया करता है, उसे समस्त मङ्गलोंका लाभ अवश्यही हो जाता है ।८०-८१ यह महान् व्रत सौभाग्य सुख पाने के उद्देश्य सर्वदा स्त्रियों को करना चाहिए और विद्या धन एवं सन्तान पानेके लिए पुरुषोंको करना चाहिए ।८२। इसी तरह इनके अतिरिक्त सभी मुक्तिकी इच्छा रखनेवालोंको भक्ति-भावकेसाथ ही करना चाहिए । इससे बड़ा लोकोत्तर कल्याण होता है ।८३।

संहितेयं महापुण्या शिवभक्ति विवर्द्धिनी।
नानाख्यान समायुक्ताभुक्तिमुक्तिप्रदाशिवा।८४
य एनां शृणुयाद् भक्त्या श्रावयेद्वा समाहितः।
पठेद्वा पाठयेद्वापि स याति परमां गतिम्।८५
यस्य गेहे स्थिता चेय लिखितालतिताक्षरैः।
संपूजिता च विधिवत्सर्वान्कामान्स ओप्नुयात्।८६
भूतप्रेतपिशाचादिदुष्टेभ्यो न भयं क्वचित्।
पुत्रपौत्रादिसम्पत्तिर्लभेदेव न संशयः।८७
तस्मादियं महापुण्या रम्योमासंहिता सदा।
श्रोतव्या पठतव्या च शिवभक्तिमभीप्सुभि।८८

इस शिवकी भक्तिको बढ़ाने वाली और बहुत से ऐतिहासिक बातोंसे परिपूर्ण तथा भोग एवं मोक्ष दोनों दुर्लभवस्तुके प्रदानकरने वाली महान् पुण्यदायक संहिताका जो श्रवण किया करता है या सुनता है-पढ़ता है या पढ़ाता है वह परम गतिकी प्राप्ति किया करता है।८४-८५। जिसके घरमें अत्यन्त सुन्दर अक्षरोंसे लिखीहुई यह संहिता विराजमानहो और नित्यही विधि के साथ इनकी पूजा की जाती हो वह घर का स्वामी अपने समस्त अभीष्ट मनोकामनाओं की प्राप्ति किया करता है।८६। उस गृह स्वामीको कभी भी भूत,प्रेत, पिशाच आदि दुष्टोंसे तनिक भी भय नहीं हुआ करताहै और पुत्र-पौत्र,धन-धान्य आदिको सम्पत्तिका विस्तार अधिक होजाता है- इसमें कुछभी संशय नहीं है।८७। इसलिये शिव-भक्तिके इच्छुक पुरुषोंको इस महान् पुण्यवाली उमा-संहिता को नित्य ही नियमपूर्वक सुननी तथा पढ़नी चाहिए।८८।



# कैलास-संहिता

## मुनियों को व्यास के प्रति ओंकार जिज्ञासा

साधु साधु महाभागा मुनयः क्षीणकल्मषाः ।
मतिर्दृढतरा जाता दुर्लभा साऽपि दुष्कृताम् ।१
पाराशर्येण गुरुणा नैमिषारण्यवासिनाम् ।
मुनीनामुपदिष्टं यद्वक्ष्ये तन्मुनिपुंगवाः ।२
यस्य श्रवणमात्रेण शिवभक्तिर्भवेन्नृणाम् ।
सावधाना भवतोऽद्य शृण्वन्तु परयामुदा ।३
स्वारोचिषेऽन्तरे पूर्वं तपस्यन्तो दृढव्रताः ।
ऋषयो नैमिषारण्ये सर्वसिद्धनिषेविते ।४
दीर्घ सत्रं वितन्वन्तो रुद्रमध्वरनायकम् ।
प्रीणयन्तः परं भावमैश्वर्यं ज्ञातुमिच्छवः ।५
निवसन्ति स्मस्ते सर्वे व्यासदर्शनकांक्षिणः ।
शिवभक्तिरता नित्यं भस्मरुद्राक्षधारिणाः ।
तेषां भावं समालोक्य भगवान्वादरायणाः ।
प्रादुर्बभूव सर्वात्मा पराशरतपः फलम् ।७

श्री सूतजी ने कहा-हे निष्पाप मुनिवृन्द ? आप लोग सभी परमधन्य एवम महान् भाग्यशाली हो इसमें कुछ भी सन्देह नहींहै। तुम्हारी ऐसी दृढ़ मति कभी भी दुष्कर्म करने वालों की नहीं हुआ करतीहै ।१। हमारे परम गुरुवर्य व्यासजी ने नैमिषारण्य के निवासीमुनियोंको जोउपदेशदियाथावही उपदेश में आपलोगोंको श्रवणकराताहूं।२।यह ऐसा अद्भुत उपदेश है कि इसके श्रवणकरने मात्रसे ही मनुष्योंके हृदयोंमें भगवान् शिवकी भक्ति का सञ्चार होजाता है । आपलोग सावधान चित्तहोकर सुनें और प्रसन्नता के साथ मनमें धारणकरें ।३। स्वारोचिष मन्वन्तरके अन्तसमयमें समस्त सिद्धियों के प्रदान करने वाले नैमिषारण्य में दृढ़व्रत धारण कर तपश्चर्या

भी यही कहती है और यह एक परम निश्चत बात है।।३।। मैंने यह खूब देख व समझ लिया है कि आप लोगोंने यहां एक दीर्घ याग भगवान् शिव की, जो अम्बिका के स्वामी हैं, उपासना आरम्भ करदी है ।४। इसलिये मैं आप लोगों को एक परम प्राचीन इतिहास सुनाता हूँ हे आस्तिको ! यह परम पवित्र उमा-महेश का ही सुन्दर सम्वाद है।५ पुरातन समय में प्रजापतिदक्ष की पुत्री जगन्मातासती ने शिव की निन्दा सुनकर पिता यज्ञ में ही अपने शरीर का त्याग कर दियाथा ।६। इसके अनन्तर अपनी तपस्या के प्रभाव से हिमाचल के यहां दूसरा जन्म ग्रहणकिया औरदेवर्षि नारदकेउप देश से शिव कीप्राप्ति के लिए अति उग्र निश्चलतपस्याकी थी ।७। उस हिमाचल गिरिराज ने गिरिजाका स्वयम्बर विधानकीपद्धति से शिवके साथ विवाह कर दिया ।८।

उपदिष्टास्त्वया देव मन्त्राः सप्रणवा मताः ।
तत्रादौ श्रोतुमिच्छामि प्रणवार्थं विनिश्चतम्।९
कथं प्रणव उत्पन्नः कथं प्रणाव उच्यते ।
मात्राः कति समाख्याताः कथं वेदादिरुच्यते।१०
देवता कति च प्रोक्ताः कथं वेदादि भावना।
क्रियाः कतिविधाः प्रोक्ता व्याप्यव्यापकता कथम् ।११
ब्रह्माणि पञ्च मन्त्रेऽस्मिन्कथं तिष्ठन्त्यनुक्रमात् ।
कलाः कति समाख्याताः प्रपचात्मकता कथम् ।१२
वाच्यावाचकसम्बन्धस्थानानि च कथं शिव ।
कोऽत्राधिकारी विज्ञेयो विषयः क उदाहृतः १३
सम्बन्धः कोऽत्र विज्ञेयः किं प्रयोजनमुच्यते ।
उपासकस्तु कि रूपः किंवा स्थानमुपासनम् ।१४

पार्वती ने कहा हे देव ! आपने ओंकार के सहित मन्त्रों का उपदेश किया है ।९। इस कारण से मैं सर्व प्रथम प्रणव के अर्थ के ज्ञान को प्राप्त करनेकी इच्छा रखती हूँ ।३। प्रणव की उत्पत्ति किस प्रकार से हुई ? वह प्रणव'-इस नाम से क्यों विख्यातहुआ ? प्रणव में वस्तुतः कितनी मात्रायें

बाणीसे गम्भीरतापूर्वक उन ऋषियों से कहा व्यासजी बोले-हे ऋषियो ! आपके इस यज्ञमें सबतरहसे कुशलता तो हैं न ! क्या आप लोगोंनेयज्ञपति का भली भाँति सविधि पूजन कर लिया है ।९ १०। जो महेश्वर अपनी प्रिया पार्वतीके सहित इस संसारके भयसे मुक्तकर देने वाले हैं उनका इस यज्ञमें आप लोगों ने किस इच्छा से प्रेरित होकर भक्तिभावके साथ पूजन किया है ! ।११। मैं ऐसाजानता हूं कि यह आप लोगोंकी प्रवृत्ति तथासेवा पहिले ही से हैं जिससेकि अब मुक्तिकी भावनासे आपने शिवकी आराधना की है ।१२। महातेजके धारणकरने वाले महर्षि व्यासजीने जब इस तरह कहा तो नैमिषारण्य के निवासी—महापराक्रमी ऋषि अत्यन्त तेज पूर्ण पराशरकेपुत्र तथा शिवके प्रेममें परायण महात्माव्यासजीको प्रणामकरके कहने लगे ।१३-१४।

भगवन्मुनिशार्दूल साक्षान्नारायणांशज ।
कृपानिधे महाप्राज्ञ सर्वविद्याधिप प्रभो १५
त्वं हि सर्वजगद्भर्तुर्महादेवस्य वेधसः ।
साम्बस्य सगणस्यास्य प्रसादानां निधिः स्वयम् ।
त्वत्पादाब्जरसास्वादमधुपायितमानसाः ।
कृतार्था वयमद्यैव भवत्पादाब्जदर्शनात् ।१७
त्वदीयचरणाम्भोजदर्शनं खलु पापिनाम् ।
दुर्लभं लब्धमस्माभिस्तस्मात्सुकृतिनी वयम् १८
अस्मिन्देशे महाभाग नैमिषारण्यसंज्ञके ।
दीर्घसत्रान्विताः सर्वे प्रणवार्थप्रकाशकाः ।१९
श्रोतव्यः मरमेशान इति कृत्वा विनिश्चिता ।
परस्परं चिन्तयन्तः परं भावं महेशितुः ।२०
अज्ञातवन्त एवैते वयं तस्माद् भवान्प्रभो ।
छेतुमर्हसि तान्सर्वान्संशयानल्पचेतसाम् ।२१

ऋषियों ने कहा-हे भगवान् ! हे मुनि शार्दूल ! हे कृपासागर । हे साक्षात् नारायणके अंशसेसमुत्पन्न । हे महाप्राज्ञ ! हे समस्त विद्याओं के

अधिपति ! हे प्रभो ! आपतो सबजगत्के स्वामी, सृष्टिके करनेवाले महादेव की माया शक्ति तथा गणोंके प्रसादके पूर्णसमुद्र हैं ।१५-१६। आपके चरण कमलोंके मधुर मकरन्दके अनुपम आस्वादन के लोलुप भ्रमरके स्वरूपवाले हम सब अब आपके चरणकमलके दर्शनपाकर आनन्दमत्त एवं कृतकृत्यहो गये हैं ।१७। आपके चरणों के दर्शन पापियों के लिये बहुत ही दुर्लभ हैं। आज हमलोग उसे प्राप्तकर अत्यन्त ही कृतकृत्य होगये ।१८। हे महाभाग ! हमलोग इस समय इस नैमिषारण्यमें ओंकारके अर्थ का प्रकाशक दीर्घ यज्ञ का अनुष्ठान कररहे हैं १९। परमेश्वरको सुनना तथा जाननाचाहिए ऐसा विचारकर परस्परमें महेश्वरका परमभाव विचारकरते हैं ।२०। हे प्रभो ! हम उसको भलीभाँति नहीं जानते हैं इसलिए अब आपकीशरणागतिमेंप्रस्तुत हुए हैं । आप समर्थ हैं कृपा करके हमारे अल्प बुद्धि वाले मनकेसन्देहका निवारण कर दीजिये ।२१।

त्वदन्यः संशयस्यास्याच्छेता न हि जगत्त्रये ।
तस्मादपारगंभीरव्यामोहाब्धो निमज्जतः ।२२
तारयस्व शिवज्ञानपोतेनास्मान्दयानिधे ।
शिवसद्भक्तितत्त्वार्थं ज्ञातुं श्रद्धालवो वयम् ।२३
एवमभ्यर्थितस्तत्र मुनिभिर्वेदपारगैः ।
सर्ववेदार्थविन्मुख्यः शक्रजातो महामुनिः ।
वेदान्तसारसर्वस्वं प्रणवं परमेश्वरम् ।२४
ध्यात्वा हृत्कर्णिकामध्ये सांब ससारमोचकम् ।
प्रहृष्टमानसो भूत्वा व्याजहार महामुनिः ।२५

इस त्रिभुवनमें आपके अतिरिक्त अन्य कोई भी इस तरहके सन्देहका निवारण करने वाला नहीं है अतएव हे दयाके सागर ! आप भ्रमके समुद्र में डूबते हुये हम सबको शिवके ज्ञान रूपिणी नौका से तार दीजिये । हम सबके हृदयमें शिवकी भक्तिके तत्वको जाननेकी उत्कट अभिलाष है और उसमें परम श्रद्धा भी है ।२२-२३। उस समय वेद के ज्ञाता ऋषियों ने इस प्रकारसे महर्षि व्यासजी से प्रार्थना की तब जो सम्पूर्ण वेदों के संपूर्ण

अर्थ के—तत्व के ज्ञाता शुकदेवजीके पिता महामुनि व्यासजी ने वेदान्त शास्त्र सार स्वरूप एवं ओंकारके स्वरूपमें स्थित तथा संसार से विमुक्त करने वाले उमा के सहित परमेश्वर शिव का अपने हृदय कमल में ध्यान करके परम प्रसन्न मनसे उन ऋषियोंसे कहना आरम्भकिया ।२४-२५।

## शिवजी का पार्वती को मन्त्र दीक्षा देना

साधु पृष्टमिदं विप्रा भवद्भिर्भाग्यवत्तमै ।
दुर्लभं हि शिवज्ञानं प्रणवार्थ प्रकाशकम् ।१
येषाँ प्रसन्नो भगवान्साक्षाच्छूलवरायुधः ।
तेषामेव शिवज्ञानं प्रणवार्थ प्रकाशकम् ।२
जायते न हि सन्देहो नेतरेषामिति श्रुतिः ।
शिवभक्तिविहीनानाममिति तत्वार्थनिश्चय ।३
दीर्घसत्रेण युष्माभिर्भगवानम्बिकापतिः ।
उपासित इतीद मे दृष्टमद्य विनिश्चतम् ।४
तस्म द्वक्ष्यामि युष्माकमितिहास पुरातनम् ।
उमामहेशसंवादरूपपद्भुतमास्तिकाः ।३
पुराऽखिलजगन्माता सती दाक्षायणी तनुम् ।
शिवनिन्दाअसगेन त्यक्त्वा च जनकाध्वरे ।६
तपः प्रभावात्सा देवी सुताऽभूद्धिमवद्गिरेः ।
शिवार्थमतपत्सा वै नारदस्योपदेशतः ।७
तस्मिन्भूधरवर्ये तु स्वयंवरविधानतः ।
देवेश च कृतोद्वाहे पार्वती सुखमाप सा ।८

महर्षि व्यासजी ने कहा हेमहान् भाग्य वाले ब्राह्मणो ! आपलोगों ने इस समय बहुतही अच्छाप्रश्न पूछा है । प्रणवके अर्थका प्रकाशक शिव का ज्ञान संसारमें अत्यन्त दुर्लभ है ।१। जिनके ऊपर त्रिशूल धारण करने वाले भगवान् शिवकी कृपाहोती है उन्हींको प्रणवके अर्थकाप्रकाश करने वाला शिवका ज्ञान प्राप्तहोताहै ।२। इसमें कुछभी सन्देह नहींहै कि शिव के ज्ञानका प्रकाश शिवकी भक्तिसेरहित लोगोंकोकमीनहीं होता है । श्रुति

करने वाले ऋषिगण यज्ञों के स्वामी रुद्रदेव का एक सहस्र वर्ष में पूर्ण होने वाला यज्ञ करने में प्रवृत्त हो गये और ऐश्वर्य के जानने की इच्छा से भावनःपूर्वक प्रणाम किया ॥४-५॥ महर्षि व्यासजी के दर्शन पाने की इच्छा से वे वहाँ निवास करने लगे और शिव-भक्ति में परायण होकर भस्म तथा रुद्राक्ष की माला धारण करने लग गये ॥ ६ ॥ उन समस्त ऋषियों की प्रीति भावना को समझकर भगवान् व्यासजी जोकि नारायण के अंश से उत्पन्न समस्त जगत् के गुरु,पराशरऋषि के तपस्या के फल स्वरूप और सर्वात्मा हैं, वहाँ साक्षात् प्रकट हो गये ॥७॥

तं दृष्ट्वा मुनयः सर्वे प्रहृष्टवदनेक्षणाः ।
अम्युत्थानादिभिः सर्वेरुपचाररुपाचरन् ।८
सत्कृत्य प्रददुस्तस्मै सौवर्णं विष्टरं शभम् ।
सुखोपविष्टः स तदा तस्मिन्सौवर्णविष्टरे ।
प्राह गम्भीरया वाचा पाराशर्य्यो महामुनि ।९
कुशलं किं नु युस्माकं प्रब्रूतास्मिन्महामखे ।
अर्जितः किं नु युष्माभिः सम्यंगध्वरनायक ।१०
किमर्थमत्र युष्माभिरध्वरे परमेश्वरः ।
स्वर्चितो भक्तिभावेन साम्बः संसारमोचकः ।११
युष्मत्प्रवृत्तिर्मे भात्ति शुश्रूषाऽपूर्वमेव हि ।
परभावे महेशस्य मुक्तिहेतोः शिवस्य च ।१२
एवमुक्ता मुनीन्द्रेण व्यसेनामिततेजसा ।
मुनया नेमिषारण्यवासिनः परमौजसः ।१३
प्रणिपत्य महात्मानं पराशर्यं महामुनिम् ।
शिवानुरागसहृष्टमानसं च त ब्रुवन् ।१४

उनका दर्शनकर मुनियों के मनमें और नेत्रों में अत्यन्त आनन्द हुआ और उनका आगे बढ़कर स्वागत सत्कार करते हुए सबने पूजन किया ।७।वहाँ सबमुनिगण ने महर्षिव्यासजी को विराजमान करनेके लिए सुवर्ण निर्मित्तआशन दिया।उसहेमासनपरबैठकर महामुनिव्यासजीनेअपनीपरममधुर

होती हैं? यह कितने वेदके आदि में कहा जाता हैं।१०। प्रणवके कितने देवता होते हैं। किस रीतिसे वेद आदि की भावना की जाया करती है। क्रियायें कितने प्रकार की होती हैं और इसकी व्यापकता व्यापकता किस प्रकार से होती।११। इन आपके उपदिष्ट मन्त्रों में अनुक्रम से किस तरह पाँच ब्रह्म स्थित रहा करते हैं। कलायें कितनी होती हैं और प्रपञ्चात्मकता का क्या स्वरूप है।१२। हे शिव! वाच्य-वाचक का सम्बन्ध और स्थान किस रीति से होता है। आप यह बताने की कृपा करें कि इसका अधिकारी कौन है और विषय क्या है।१३। हे महेश्वर! कृपा कर यह समझाइये कि इसका सम्बन्ध और प्रयोजन क्या है। यह भी बताइये कि इसका उपासक कैसा व्यक्ति होता है और उपासना करने का स्थान कौन-सा उचित होता हैं॥१४॥

उपास्यं वस्तु किंरूपं किंवा फलमुपासितुः।
अनुष्ठानविधिः कोवा पूजास्थान च किं प्रभो।१५
पूजायां मण्डल किंवा किंवा ऋष्यादिकं हर।
न्यासजापविधि का वा को वा पूजाविधिक्रम।१६
एतत्सर्वं महेशान समाचक्ष्व विशेषतः।
श्रोतुमिच्छामि तत्वेन यद्यस्ति मयि ते कृपा।१७
इतिदेव्या समापृष्टो भगवानिन्दुभूषणः।
तां प्रशस्य महशानीं वक्तुं समुपचक्रमे।१८

इसकी उपास्य वस्तु किस प्रकार की होती है और इसकी उपासना करनेवाले को क्या फल मिला करता है। इसके अनुष्ठान करने की विधि क्या होती है और पूजा का कौन सा उपयुक्त स्थान हुआ करता है।१५। इसकी पूजा के मण्डल और उनके ऋषि आदि कौन होते हैं उसके न्यास आदि करने की विधि किस प्रकार की होती है और उसका क्रम क्या होता है।१६। हे शिव! यदि आप मुझपर पूर्ण कृपा रखते है तो मेरे सामने यह सब वर्णन कीजिए। मेरी तत्वोंके विषयों में श्रवण करने की बड़ी ही तीव्र अभिलाषा

है ।१७। जगदम्बा पार्वतीने महेश्वरसे इस तरह बहुत-सी बातेंपूछीं तो महादेवजी पार्वतीके प्रश्नोंको सुनकर उनकी प्रशंसा करतेहुए कहो लगे ।१८

## ओंकार का स्वरूप तथा विरजा होम विधि

श्रणु देवि प्रवक्ष्यामि यन्मां त्वं परिपृच्छसि ।
तस्य श्रवणमात्रेण जीवः साक्षाच्छिवो भवेत् ।१
प्रणपार्थपरिज्ञा मेव ज्ञान मदात्मकम् ।
बीजं तत्सर्वविद्यानां मत्रं प्रणवनामकम् ।
अतिसूक्ष्मं महार्थं च ज्ञेय तद् वटबीजवत् ।
वेदादि वेदसारं च मद्रूपं च विशेषतः ।३
देवो गुणत्रयातीत सर्वज्ञः सर्वकृत्प्रभुः ।
ओमित्येकाक्षरे मंत्रे स्थितोऽहं सवगःशिवः ।४
यदस्ति वस्तु तत्सर्वं गुणाप्राधान्ययोगतः ।
समस्तं व्यस्तमपि च प्रणवार्थं प्रचक्षते ।५
सर्वार्थसाधकं तस्मादेकं ब्रह्म तदक्षरम् ।
तेनौमिति जगत्कृत्स्नं कुरुते प्रथमं शिवः ।६
शिवो वा प्रणवो ह्येष प्रणवो वा शिवःस्मृत।
वाच्यवाचकयोर्भेदो नात्यंत वित्तते यतः ।७

शिवजीने कहा- हे देवि ! तुमने जितनी भी बातें पूछी हैं वह तुमसे सब कहता हूँ । इसके श्रवणकरने भरसे ही यह जीवात्मा साक्षात् शिवके स्वरूप को प्राप्त कर लेता है ।१। प्रणवका अर्थ जान लेना ही मेरा ज्ञान प्राप्तकरा देता है, वहमन्त्र समस्त विद्याओंका बीज होता हैं ।२।वह प्रणव वटका वृक्ष और उसके बीजके तुल्य महान् सूक्ष्म तथा बहुतही स्थूलहोता है । वही प्रणव वेदकाआदि सारतया मेरा रूपहोता है ।३। वहीदेव तीनों गुणों से परे-सर्वज्ञ और सबका सृजन करने वाला है ॐ'-इस अक्षर वाले मन्त्र में सर्वगत शिवजी विद्यमान रहते है ।४। यह जो कुछभी वस्तुहै वह सवगुण और प्रधानके सयोगसे सतस्तसमष्टिरूप विराट् और व्यष्टि स्वरूप स्थावर जङ्गमात्मक प्रणव का अर्थही होता है ।५। इस कारण से वहएक

अक्षर वाला ब्रह्म ही सम्पूर्ण अर्थ का साधक है । इसी सर्वार्थ साधकता से ॐ ऐसे आकार वाले प्रणवसे भगवान महेश्वर सर्वप्रथम इस समस्त जगत् का निर्माण किया करते हैं ।।६।। भगवान् शिव प्रणव स्वरूप हैं और प्रणव साक्षात् शिव स्वरूप हैं । वाच्यार्थ और उसके वाचक में कुछ भी भेद नहीं होता है ।७।

तस्मादेकाक्षरं देवं माँ च ब्रह्मर्वयो विदुः ।
वाच्यवाचः कयोरक्य मन्यमाना विपश्चितः ।८
अतस्तदेव जानीयात्प्रणवं सर्वकारणम् ।
निर्विकारी मुमक्षुर्मां निर्गुणं परमेश्वरम् ।९
एनमेव हि देवेशि सर्वमन्त्रशि रोमणिम् ।
काश्यामहं प्रदास्यामि जीवानां मुक्तिहेतवे ।१०
तत्रादौ सम्प्रवक्ष्यामि प्रणवोद्धारमम्बिके ।
यस्य विज्ञानमात्रेण सिद्धिश्च परमा भवेत् ।११
निवृत्तिमुद्धरेत्पूर्वमिन्धनं च ततः परम् ।
कालं समुद्धरेत्पश्चाद्दण्डमीश्वरमेव च ।१२
वर्णपञ्चकरूपोऽयमेवं प्रणवउद्धृतः ।
त्रिमात्रबिन्दुनादात्मा मुक्तिदो जपतां सदा ।१३
ब्रह्मादिस्थावरान्तानां सर्वेषां प्राणिनां खलु ।
प्राणः प्रणव प्रवाय तस्मात्प्रणव ईरितः ।१४

इसी कारण से ब्रह्म ऋषि गुरु को एकाक्षर स्वरूप कहा करते हैं । वाच्य और वाचक की एकता को मानते हुए जो विद्या होते हैं, मैं भी उन्हींके द्वारा प्राप्त होनेवाला होताहूँ ।८ हे परमेश्वरि । इसलिये प्रणव को सबका कर्त्ता माननाचाहिए । जो मुमुक्षु या मुक्तहोतेहैं वे निर्गुणपरमेश्वरको निर्विकार अर्थात् समस्त विकृतियों से रहित जानतेहैं ।९।हे देवि । काशीमें अपना प्राणत्याग करनेवालेप्राणियोंकोअन्यमपथमें मैं इस समस्त मन्त्रोंके शिरोमणि ओंकारकाही उपदेशकियाकरताहूँ ।१०। हे अम्बिके । मैं अब तुम्हारे सामने सबसे पहिले प्रणवके उद्धारकोवर्णनकरता हूँ जिसके

विज्ञान मात्रसेही परम सिद्धि प्राप्त हुआकरती है ।११। सर्वप्रथम ओङ्कार में अकारके आश्रित निवृत्ति कलाका उद्धारकरना चाहिए । उकारमें ईधन कलाका-मकारमें काल कलाका--नाद में दण्ड कलाका और बिन्दुमें ईश्वर कलाका उद्धारकरना चाहिए ।१२। इस रीतिसे उक्त पाँचवर्णोंके रूपवाले प्रणव का उद्धार होता है । यह प्रणव तीन मात्रा और बिन्दु नाद स्वरूप जपने वालोंको महामुक्ति प्रदान करने वाला होता है ।१३। ब्रह्मा से लेकर स्थावर पर्यन्त यह सम्पूर्ण प्राणियोंका प्राण होता है, इसी से इसका नाम 'प्रणव'-यह होता है ।१४।

आद्यं वर्णमकारं च उकारमुत्तरे ततः ।
मकार मध्यतश्चैव नादांतं तस्य चोमति ।१५
जलवद्वर्णमाद्यं तु दक्षिणे चोत्तरे तथा ।
मध्ये मकारं शुचिवदोंकारे मुनिसत्तम ।१६
अकारश्चाप्युकारोऽयं मकारश्च त्रयं क्रमात् ।
तिस्रो मात्राः समाख्याता अर्द्धमात्रा ततः परम् ।१७
अर्द्धमात्रा महेशानि बिन्दुनास्वरूपिणी ।
वर्णनिया न वै चाद्धा ज्ञेया ज्ञानभिरेव सा ।१८
ईशानः सर्वविधानामित्याद्याः श्रुतयः प्रिये ।
मत्त एव भवन्तीति वेदाः सत्यं वदति हि ।१९
तस्माद् वेदादिरेवाहं प्रणवो मम वाचकः ।
वाचकत्वान्ममैषोऽपि वेदादिरिति कथ्यते ।२०
अकारस्तु महद् बीजं रजः स्रष्टा चतुर्मुख ।
उकारः प्रकृतिर्योनिः सत्वं पालयिता हरिः ।२१

अकार, उकार और मकार के क्रमसे से तीन मात्रा और पीछे आधी मात्रा होती है । इस तरह से 'ओम' होता है ।१५। हे पार्वति । यह जल के तुल्य दक्षिण-उत्तरमें स्थित है । हे मुनिश्रेष्ठ ! इसकेमध्यमें मकारहोता है । इस तरह से इस ओंकार की स्थिति होती है ।१६। हे महेशानि ! अकार,उकार और मकार ये तीनमात्रायें है इसके पीछे आधी मात्रा होती

है ।१७। हे परमेश्वरि ! वह आधी मात्राही नाद बिन्दु स्वरूप वाली है। यहाँपर 'ईशानः: सर्व विद्यानां ईश्वर:सर्वभूतानाम्' और 'यो वै ब्रह्माण विदधाति पूर्वम्' इत्यादि श्रुतिवचन प्रमाणहोते हैं ।१८। ये सब मुझसेही होते हैं, वेदोंने यह बात बिल्कुल सत्य प्रतिपादित की है ।१९। इस कारणसेवेद के आदिमेंओंकारात्मक भी मैं ही विद्यमान रहा करता हूँ। ओंकार मेरा वाचक होने से वेद के आदि मे कहा जाता है ।२०। अकार इसका महान् बीज है। इसी के रजोगुण से ब्रह्मा हुआ करते हैं। उकार उसकी प्रकृति योनि है। सत्व गुण के पालन करने वाले हरि होते हैं ।२१।

मकार: पुरुषो बीजी तमः संहारकोहरः ।
विन्दुर्महेश्वरो देवस्तिरोभाव उदाहृतः ।२२
नादः सदा शिव प्रोक्तः सर्वानुग्रहकारकः ।
नादमूर्द्धनि सचिन्त्य- परात्परतर शिवः ।२३
स सर्वज्ञ सर्वकर्त्ता सर्वशो निर्मलोऽव्ययः ।
अनिर्देश्यः परब्रह्म साक्षात्सदसतः परः ।२४
अकारादिषु वर्णेषु व्यापक चोत्तरोत्तरम् ।
व्याप्यं त्वधस्तनं वर्णमेव सर्वत्र भावयेत् ।२५
सद्यादोशानपर्यतान्यकारादिषु पञ्चसु ।
स्थितानि पञ्च ब्रह्माणि तानि मन्मूर्त्तयः क्रमात् ।२६
अष्टौ कलाः समाख्याता अकारे सद्यजाः शिवे ।
उकारे वामरूपिण्यस्त्रयोदश समीरिताः ।२७
अष्टावघोररूपिण्यो मकार संस्थिता कलाः ।
बिन्दौ चतस्र संभूता कला पुरुषगोचराः ।२८

इसमे मकार पुरुष बीज होता है। इसके तमोगुणसेयुक्त सृष्टिकेसंसार करनेवालेशिव हैं। बिन्दुस्वरूप साक्षात्महेश्वरदेव हैं,उससे तिरोभावहोता है ।२२। नाद स्वरूप सबके अनुग्रह करने वाले साक्षात् शिव हैं। नाद का मस्तकमें विचारकरतेही वहाँ शिवध्यान करनेके योग्यहोते हैं। वे परात्पर मंगल स्वरूप वाले हैं ।।२३।। वे सर्वज्ञ हैं, सबके कर्त्ता--सबके स्वामी —

निर्मल-अविनाशी और अद्वैत हैं। निर्देशनकरनेमें अयोग्य सत्आसनसे भी परे साक्षात् परब्रह्म है ।२४। अकार जिनके आदिमें है उन सब अक्षरों में क्रमसे व्यापक हैं,अकारकी अपेक्षा ओंकार व्यापक है, उकारसे अकार वर्ण नीचेके भागमें व्याप्त है। इसी तरहसे इनवर्णोंमें भी भावना करनीचाहिए ।२५।अकारादि पाँचवर्णोंमें ब्रह्मके स्वरूप वाले सद्यः-वाम देव घोर-पुरुष ईशान हैं वे सब क्रमसे से मे गी ही मूर्तियाँ हैं ।२६। सद्यः-इससे होने वाले अकारके स्वरूप शिवमें आठकलाओं का वर्णन कियागया है और उकार में वाम देव रूप तेरह कलायें हैं ।२७। मकार में अघोर रूपिणी आठ कलायें विद्यमान हैं और बिन्दुमें पुरुष गोचर चार कलायें होती हैं ।२८।

नादे पंच समाख्याताः कला ईशानसभवाः ।
षड्विधैक्यानुसंधानात्प्रपचात्मकतोच्यते ।२९
मन्त्रो यन्त्रं देवता च प्रपचो गुरुरेव च ।
शिष्यश्च षट्पदार्थानामेषामर्थं श्रृणु प्रिये ।३०
पचवर्णसमष्टिः स्यान्मन्त्रः पूर्वमुदाहृतः ।
स एव यंत्रतां प्राप्तो वक्ष्ये तन्मण्डलक्रमम् ।३१
यन्त्रं तु देवमारूप देवता विश्वरूपिणी ।
विश्वरूपो गुरुः प्रोक्त शिष्यो गुरुवपु स्मृत ।३२
ओमितीद सर्वमिति सर्वं ब्रह्मेति चश्रुते ।
वाच्यवाचकसम्बन्धोऽप्ययमेवार्थ ईरितः ।३३
आधारो मणिपूरश्च हृदयं तु ततः परम् ।
विशुद्धिराज्ञा च ततः शक्तिः शान्तिरिति क्रमात् ।३४
स्थानान्येतानि देवेशि शान्त्यतीत परात्परम् ।
अधिकारी भवेद्यस्य वैराग्य जायते दृढम् ।३५

नादमें ईशान स्वरूपवाली पाँचकलायें स्थित हैं। आगे बताये जाने वाले छःपदार्थोंकी एकताके अनुसन्धानसे प्रणवकी प्रपञ्चात्मकता होती है ।।२९।। मंत्र-यंत्र-देवता विश्व और गुरु तथा शिष्य ये छै पदार्थ होते हैं। हे प्रिये ! अब मैं इनका अर्थ बतलाता हूँ उसको तुम श्रवण करो ।३०।

पूर्वोक्त यह प्रणवमात्र पाँचवर्णोंकी सदष्टिस्वरूपहैं । वही मंत्रकीस्वरूपता को प्राप्तकर लिया करता है अब उसके मण्डलका क्रम बतलाया जाता है ।३१। यन्त्र देवता रूप हैं, देवता विश्व रूप हैं और विश्वरूप गुरु है तथा शिष्य-गुरु का ही एक शरीर है ।३२। 'ओमितीद सर्वम्' इसका अर्थ यह होता हैकि यह सब ओंकारस्वरूपही है-ऐसा श्रुति कहती है वाच्य-वाचक के सम्बन्धका यही अर्थ होता है ।३३। अब स्थान बतलाते हैं—आधार-मणिपुर-हृदय-विशुद्धि चक्र-आज्ञा चक्र-शक्ति और शान्त कला ये क्रम से स्थान बतलाये गये हैं ।३४। हे देवि ! शान्त्यतीत को ही परात्पर कहा जाता है । जिसको दृढ़ वैराग्य हो जाता है वही इसका योग्य अधिकारी होता है ।६३।

विषयः स्यामह देवि जीवब्रह्मैक्यभावनात् ।
सम्यन्ध शृणु देवेशि विषयः सम्यगीरितः ।३६
जीवात्मनोर्मया सार्द्धमैक्यस्य प्रणवस्य च।
वाच्यवाचकभावोऽत्र सम्बन्धः समुदीरितः ।३७
व्रतादिनिरतः शान्तस्तपस्वी विजितेन्द्रियः ।
शौचाचारसमायुक्तो भूदेवो वेदनिष्ठितः ।३८
विषयेषु विरक्तः सन्नैहिकामुष्मिकेषु च ।
देवानां ब्राह्मणोऽपीह लोकजेषु शिवव्रती ।३९
सर्वशास्त्रार्थतत्वज्ञ वेदान्तज्ञानपारगम् ।
आचार्यमुपसंगम्य यतिं मतिमतां वरम् ।४०
दीर्घदण्डप्रणामाद्यैस्तोषयेद्यत्नयः सुधीः ।
शांतादिगुणसंयुक्तः शिष्यः सौसील्यवानुवर ।४१
यो गुरु स शिवः प्रोक्तो य शिव स गुरु स्मृतः ।
इति निश्चत्य मनसा स्वविचारं नित्रेदयेत् ।४२

हे देवि ! मैं ही इसका विषय हुँ । जीव ब्रह्मकी एक भावना करनी चाहिए । हे देवि ! विषयको बतलादियागया अब सम्बन्धको श्रवणकरो ! ।३६। मेरे समेत जीवत्मा की प्रणव की एकता होती है । यहाँ बोध्य

बोधक भावहोता है अर्थात् जीवात्मा और ब्रह्मकी एकताका बोधकप्रणव होता है यही सम्बन्ध है ।२७। व्रत आदिने तत्पर, शान्त तपस्वी, जितेन्द्रिय पवित्र आचरण वाला, ब्राह्मण, वेदमें निष्ठा रखने वाला, विषयोंसे विरक्त, लोक एवं परलोककी इच्छासे दीन देवता और ब्राह्मण में भक्तिरखनेवाला, शिव व्रतको धारण करने वाला, सम्पूर्ण शास्त्रार्थके तत्व का ज्ञाता, वेदान्त ज्ञानके पारगामी यति, श्रेष्ठ बुद्धि वाला पुरुष आचार्य के पास जाकर दीर्घ दण्डके समान प्रणामकरे और यत्नपूर्वक आचार्यको पूर्णरूपसे सन्तुष्ट करे और शान्ति प्रभृति गुणों चे युक्त, शीलवान् तथा शक्ति आदि गुण से युक्त, बुद्धिमान् शिष्यको ऐसा जानना चाहिए कि जो गुरुदेव हैं सो साक्षात्शिव ही हैं और साक्षात्शिव हैं वहीगुरुदेव हैं ऐसा अपनेमनमें सुदृढनिश्चयकरके ही पीछे उनमे अपना विचार निवेदित करें ।३--३९-४०-४१-४२।

लब्धानुज्ञस्तु गरुणा द्वादशाहं पयोव्रती ।
समुद्रतीरे नद्यां च पर्वते वा शिवालये ।४३
शुक्लपक्षे तु पचम्यामेकादश्यां तथारि वा ।
प्रातः स्नात्वा तु शुद्धात्मा कृतनित्यक्रिय सुधीः ।४४
गुरुमाहुय विधिना नान्दीश्राद्धं विधाय च ।
क्षौर च कारियत्याऽथ कक्षोपस्थविवर्जितम।४५
केशश्मश्रुनखानां वै स्नात्वा नियतमानस ।
सक्तु प्राश्याथ सायाह्ने स्नात्वा स ध्यामुपास्य च ।
सायमौपासनं कृत्वा गरुणा सहितो द्विजः ।
शास्त्रोक्तदक्षिणा दत्या शिवाय गुरुरूपिणे :४७
होमद्रव्याणि सपाद्य स्वसूत्रोक्तविधानतः ।
अग्निमाधाय विधिवल्लौकिकादिविभेदतः ।४८

अपने गुरुदेवकी आज्ञा प्राप्तकर बारह दिन पर्यन्त पयोव्रत करे अर्थात केवलजल का पान करके रहे । समुद्र तट पर अथवा पर्वत की चोटी या गुफा में किम्बा शिला पर निवास करे ।४३। बुद्धिमान शिष्य को चाहिए

मासके शुक्ल पक्षका पञ्चमी अथवा एकादशीकेदिन परमपवित्र मनसेप्रातः कालमें नित्य क्रिया के उपरान्त स्नान करे ।४४। फिर अपने गुरुदेव को बुलाकर विधि-विधानके सहित नान्दीमुख श्राद्ध करके बगल तथा उपस्थको छोड़कर क्षौर कर्मकरावे ।४५। माथेके केश, दाढ़ी-मूँछ और नाखूनोंको दूर कराके जितेन्द्रिय रहते हुए स्नानकरके सायंकालीन सन्ध्योपासनाकरे ।४६ सतूका आहारकरे औरफिर स्नानकर सन्ध्याकर्मकरे । इसतरह गुरुकेसहित ब्राह्मण सन्ध्याकालकी उपासनाकरके शिवस्वरूप अपने गुरुदेवकी सेवा में वस्त्र और दक्षिणादेनी चाहिए ।४७। जोभी अपना सूत्र हो उसकी विधिके अनुसार होम द्रव्य लेकर विधि पूर्वक लौकिक आदिके भेदके साथ अग्न्याधान करना चाहिए ॥४८॥

आहताग्निस्तु यः कुर्यात्प्राजापत्येष्टिनाहिते।
श्रौते वैश्वानरे सन्यक् सर्ववेद सदक्षिणम ।४९
अथाग्निमात्मन्यारोप्य ब्राह्मणः प्रव्रजेद् गृहात ।
श्रपयित्वा चरु तस्मिन्सामिदन्नाज्यभेदतः ।५२
पौरुषेणैव सूक्तेन हुत्वा प्रत्यृचमात्मवान् ।
हुत्वा च सौविष्टकृतीं स्वसूत्रोक्तविधानतः ।५१
हुत्वोपरिसात्तन्त्रं च तेनाग्नेरुत्तरे बुधः ।
स्थित्वासने जपेन्मौनी चैलाजिनकुशोत्तरे ।
यावद् ब्राह्मसहुर्तं तु गायत्रीं दृढमानसः ।५२
ततः स्नात्वा यथापूव श्रपयित्वा चरु तत ।
पौरुष सूक्तमारभ्य विराजातं हुनेत् बुधः ।५३
वामदेवमतेनापि शौनकादिमतेन वा ।
तत्र मुख्य वामदेव्य गर्भयुक्तो यतो मुनिः ।५४
होमशेष समाप्याथ प्रातरौपासनं हुनेत् ।
ततोऽग्निमात्मन्यारोप्य प्रातः सन्ध्यामुगास्य च ।५५
सवितर्युदिते पश्चात्सावित्रीं द्राविमेत्क्रमात्
एषणानां त्रयं त्यक्त्ता प्रेषमुच्चार्य च क्रमात् ।५६

जो कोई अहिताग्नि प्राजापत्य यज्ञ के अनुसार हवन कर चुकता है उसकोचाहिए अपने सर्वस्वधन की दक्षिणदेकर इस वेदोक्त वैश्वानर अग्नि को आत्मा में धारण कर ब्राह्मणको घरसे निकलकर संन्यासी हो जाना चाहिए। समिधा-अन्न और घृतयुक्त चरुलेकर पुरुषसूक्तके एकमत्रसे हवन करना चाहिए। इसके पश्चात् अपने सूक्तके विधानसे स्विष्टकृत सम्बन्धित आहुतियों से हवन करे।४९-५०-५१। तन्त्र के आगे उत्तर दिशाकी तरफ आसनपर बैठकर जोकि कुआका आसन होनाचाहिए स्वयं मृग चर्म धारण करे,जब तक ब्राह्म मुहूर्त रहे तबतक मनकी पूर्ण दृढ़ताके साथ गायत्री का जाप करना चाहिए।५२। इसके अनन्तर पुनः स्नान करके चरुका निर्माण करे और पुरुष सूक्तसे आरम्भकर विरजा होम पर्यन्त आहुतियाँ देवे।५३। वामदेव या शौनक मन्त्रसे हवनकरे। इनमें वामदेवका मतश्रेष्ठ है क्योंकि इसका कारण यही है कि यह महापुरुष गर्भ में स्थित ही मुक्त होकरफिर जीवन्मुक्त रहते हुए विचरण करते रहे हैं।५४। इसके पश्चात् शेषहवनको पूरा करे और फिर प्रातः कालीन उपासनाका हवन करना चाहिए। इसके पश्चात् पुनः अग्निको अपनी आत्मामें आरोपित कर प्रातःकालकी सन्ध्योपासना करनी चाहिए।५५। लोकेषणा अर्थात् लोकमें मानादि की इच्छा रखना.वित्तेषणा और पुत्रेषणा इनतीनोंका त्याग करके सूर्यके समुदित हो जानेपर क्रमपूर्वक गायत्रीका जपकरना चाहिए फिर क्रमसे प्रेषका उच्चारण करे।५६।

शिखोपवीते संत्यज्य कटिसूत्रादिक ततः।
विसृज्य प्राङ्मुखो गच्छेदुत्तराशामुखोऽपि वा।५७
गृह्णीयाद्दण्डकौपीनाद्युचिवृत लोकवर्तने।
विरक्तश्चेन्न गृह्णीयाल्लोकघृत्तिविचारिणे।५८
गुरोः समीपं गत्वाऽथ दण्डवत्प्रणमेत्त्रयम्।
समुत्थाय ततस्तिष्ठेद्गुरुपादसमीपतः।५९
ततो गुरुः समादाय विरजानलजं सितम्।
भस्म तेनैव तं शिष्यं समुद्धूल्यं यथाविधि।६०

अग्निरित्यादिभिर्मन्त्रैस्त्रिपुण्ड धारयेत्ततः ।
हृत्पङ्कजे समासीनं मां त्वया सह चिंतयेत् ।६१
हस्त निधाय शिरसि शिष्यस्य प्रीतमानसः ।
ऋष्यादिसहित तस्य दक्षकर्णे समुच्चरेत् ।६२
प्रणवं त्रिप्रकारं तु ततस्तस्यार्थमादिशेत् ।
षड विधार्थ परिज्ञानसहितं गुरुसत्तमः ।६३

इसके पश्चात् अपनी शिखा (चोटी),उपवीत (जनेऊ) और कटिसूत्र आदि सबको छोड़कर पूर्व या उत्तर दिशाका गमनकर चले जाना चाहिये ।५७। लोककी वृत्ति (व्यवहार) के निभानेकेलिये केवल एक कोपीन और एकदण्डका ग्रहणकरे और यदि पूर्ण विरक्तिमें लोकवृत्तिकी कठिनाईप्रतीत होती होतो इनका विचारकर त्यागकर देना चाहिए ।५८। अपने गुरुदेवके निकट पहुँचकर भूमिमें पतित दण्डके तुल्यगिरकर प्रणामकरे और उठकर श्री गुरुदेवके चरणोंमें स्थित होजावे ।५९। उससमय गुरुदेव विरजाअग्नि से समुत्पन्न श्वेत भस्म उस समय शिष्य के शरीर में मलकर 'अग्नि रिति भस्म'-'वायु रिति भस्म' इत्यादि मन्त्रोंसे भस्मसे तिलक करावें और फिर आपके सहित मेरा अर्थात् शिव और पार्वती का ध्यान करना चाहिए । ।६०-६१। इसके पश्चात् गुरुदेव प्रसन्न चित्तसे शिष्यके मस्तक पर अपना हाथ रखकर ऋषि आदि का स्मरण कर उसके दाहिने कान में मन्त्र का उच्चारण करें ।६२, सूक्ष्म स्थूल आदि प्रणव, जो पहिले तीन प्रकार के बताये जाचुके हैं,उसका और उस प्रणवके अर्थका उपदेश करना चाहिए । शिष्यको उस समय छैः प्रकारके प्रणवका ज्ञान प्राप्त करनेके लिये दण्डवत् करनी चाहिए ।५३।

द्विषट्प्रकारं स गुरुं प्रणम्य भुवि दण्डवत् ।
तदधीनो भवेन्नित्य वेदान्त सम्यगभ्यसेत् ।६४
मामेव चिंतयेन्नित्यं परमात्मानमात्मनि ।
विशुद्धं निर्विकारं वै ब्रह्मसाक्षिणमव्ययम् ।६५
शमादिधर्मनिरतो वेदान्तज्ञानपारगः ।
अत्राधिकारी स प्रोक्तो यतिर्विगतमत्सरः ।६६

हृत्पुण्डरीकं विरज विशोकं विशदं परम् ।
अष्टपत्रं केसराढयं कर्णिकोपरि शोभितम् ।६७
आधारशक्तिमारभ्य त्रितत्वान्तमय पदम् ।
विचिन्त्य मध्यतस्तस्य दहरं व्योमभावयेत् ।६८
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मां त्वया सह ।
चिंतयेन्मध्यतस्तस्य नित्यमुद्युक्तमानसः ।६९
एवं विधोपासकस्य मल्लोकगतिमेव च ।
मत्तो विज्ञानमासाद्य मत्सायुज्यफलं प्रिये ।७०

इस तरह बारह प्रकारसे गुरुदेवको प्रणाम करे औरफिर सदा गुरुदेव की अधीनता में रहकर नित्य प्रति वेदान्तका अभ्यास करना चाहिए ।६४। सदा अपनी आत्मा में मुझ परमात्माका ध्यान करते रहना चाहिये जोकि विशुद्ध बिना बिकारोंवाला शुद्ध अविनाशी हैं ।६५। शम-दम आदिकेधर्ममें विशेष रूपसे रति रखताहुआ वेदान्त दर्शनशास्त्रका पारगामी होकर अभिमानसे एकदमरहित रहतेहुए जो रहता है वही यतिकहलाता है और ऐसा यति पुरुषही इसका अधिकारी भी होता है।६६। हृदय पुण्डरीकमें विराजमान,परम स्वच्छ शोकरहित अति उज्ज्वल अष्टदल कमलके तुल्य,मकरन्द से युक्त कर्णिका से शोभित हृदय-कमलके मध्यमें आधार शक्तिसे आरम्भ करके मणिपूरक हृदयके तत्वान्तमय आधारका विचारकर उस समय दहर प्रकाश की भावना करनी चाहिए ।६७-६८। 'ॐ' इस एकाक्षर मन्त्रका उच्चारण आपकेसहित मेराअत्यन्त उत्कण्ठाकेसाथ स्मरणकरता हुआ उस दहरा प्रकाशके मध्यमें नित्यही मेरा स्मरणकरता रहे ।६९। हे परम प्रिये ! इस विधिसे मेरी उपासना करते रहनेवाले पुरुषको मेरेलोककी प्राप्ति हुआ करती है और वह मुझसे ज्ञान प्राप्तकर अन्तमें मेरेही सायुज्य मोक्ष पदकी प्राप्ति किया करता है ।७०।

## पूजा स्थान में मण्डल रचना विधि

परीक्ष्य विधिवद्भूमिं गंधवर्णरसादिभिः ।
मनोऽभिलषिते तत्र वितानविततांम्बरे ।१

सुप्रलिपे महीपृष्ठे दर्पणोदरसन्निभे ।
अरत्नियुग्ममानेन चतुरस्त्रं प्रकल्पयेत् ।२
तालपत्रं समादाय तत्समायामविस्तरम् ।
तस्मिन्भायान्प्रकुर्वीत त्रयोदशसमां कलाम् ।३
तत्पत्रं तत्र निःक्षिप्य पश्चिमाभिमुखः स्थितः ।
तत्पूर्वभागे सुदृढं सूतमादाय रंजितम् ।४
प्राक् प्रात्यग्दक्षिणोदक् च चतुर्दिशि निपातयेत् ।
सूत्राणि देवदेवेशि नवशष्ट्युत्तरं शतम् ।५
कोष्ठानि स्युस्ततस्तस्य मध्य कोष्ठं तु कर्णिका ।
कोष्ठाष्टकं बहिस्तस्य दलाष्टकमिहोच्यते ।६
दलानि श्वेतवर्णानि समग्राणि प्रकल्पयेत् ।
पीतरूपां कर्णिका च कृत्वा रक्तां च वृत्तकम् ।७

श्री भगवान् शिवने कहा-गन्ध, वर्ण, रस आदिसे पृथ्वीकी भली-भाँति परीक्षाकरके फिर अपने मनकी अभिलाषा के अनुसार जोभी परम अभीष्ट एवं सुन्दर हो वैसा एक वितान (चन्दोवा) वहाँ तानना चाहिये ।१। वहाँ भूमिको लीपकर दर्पणके समान एकदम चिकनी बनादेवे । दो हाथके बराबर चार अस्त्र चौकोर स्थानके मण्डपकी रचना वहाँ करे ।२। फिर तालपत्रोंसे उसीकेसमान लम्बे तथा चौड़ेस्थानमें बराबर तेरहभाग करनेचाहिए ।३।उस चतुरस्त्र मण्डलमें इस पत्रको रखकर फिर स्वयं पश्चिम दिशाकी ओर मुखकरके स्थित होवे और उसके पूर्व भागमें कलायेसे पूर्वसे दक्षिण-उत्तरके क्रमसे चौदह डोरे वहाँ रखने चाहिए । हे देवि ! ऐसा करने पर उस कोष्ठमें एक सौ उनहत्तर कोठे बन जाँयगे ।४-५। कोष्ठोंके मध्य में जो कर्णिका है उससे आठ कोष्ठकके बाहर उस मध्य कोष्ठक का दलाष्टक होता है ।६। श्वेत वर्ण के दल और श्याम अग्र भाग की कल्पना करे, उसकी पीली कर्णिका बनाकर लाल-पीली रंग दे ।७।

वनभिद्दलदक्षं तु समारभ्य सुरेश्वरि ।
रक्तकृष्णाः क्रमेणैव दलसन्धीन्विचित्रयेत् ।८

कर्णिकायां लिखेद्यंत्रं प्रणवार्थप्रकाशकम् ।
अधः पीठ समालिख्य श्रीकण्ठ च तदूर्ध्वत ।९
तदुपर्यमरेशं च महाकाल च मध्यतः ।
तन्मस्तकस्थं दन्डं च तत ईश्वरमालिखेत् ।१०
श्यामेन पीठ पीतेन श्रीकन्ठ च विचित्रयेत् ।
अमरेशं महाकालं रक्तं कृष्णं च तौ क्रमात् ।११
कुर्यात्सुधूम्रं दन्डं च धवलं चेश्वरं बुधः ।
एवं यन्त्रं समालिख्य रक्त सद्ये न वेष्टयेत् ।१२
तदुत्थेनैव नादेन विद्यादीशानमीश्वरि ।
तद्वासपंक्तीर्गृह्णीयादाग्नेयादिक्रमेण वै ।१३
कोष्टानि कोणभागेषु चत्वार्येतादि सुन्दरि ।
शुक्लेनापूर्य वर्णादि चतुष्कं रक्तधातुभिः ।१४

हे सुरेश्वरि ! इस तरह कमल के दलों को लाल तथा पीला बनाकर क्रमसे दलसन्धिको लाल तथा काली बनावे ।८ उसकी कर्णिकामें प्रणव अर्थका प्रकाशयन्त्र लिखनाचाहिए । उसके नीचे पीठ और उसकेऊपर श्री-कण्ठ लिखे ।९। इसके ऊपर अमरेश, मध्य में महाकाल और महाकाल के मस्तकके समीपमें दण्डलिखकर फिर ईश्वरको लिखनाचाहिये ।१०। श्याम रंगसे सिंहासनको चित्रितकरे तथा पीले रंगसे श्रीकण्ठको रगे । अमरेशको रक्त वर्णसे तथा महाकाल को कृष्ण वर्णसे रंगे ११। दण्ड का वर्ण धूम्र बनावे और ईश्वरकावर्ण धवलबनाना चाहिए । इसरीतिसे लालयन्त्रलिख कर सद्योजात मन्त्र से आच्छादन करना चाहिये ।१२। हे ईश्वरि ! उसमे उत्थित नादसे ईशानको भेद करे तथा अग्नय क्रमसे उसको बाह्य पंक्तिको ग्रहणकरे ।१३। हे सुन्दरि ! उसके कोणोंमें चारकोष्टोंको श्वेत और लाल धातुसे रगे औरफिर चारद्वारोंकी कल्पनाकरनी चाहिये और उसके इधर-उधरके कोष्ठपीले रंगसे परिपूर्ण करे ।१४।

आपूर्य तानि चत्वारि द्वाराणि परिकल्पयेत् ।
ततस्तत्पार्श्वयोर्द्वंद्व पीतेनैव प्रपूरयेत् ।१५

आग्नेयकोष्ठमध्ये तु पीताभे चतुरस्त्रके ।
अष्टपत्र लिखेत्पद्म रक्ताभ पीतकर्णिकम् ।१६
हकार विलिखेन्मध्ये विन्दुयुक्त समाहित ।
पद्मस्य नैर्ऋते काष्ठे चतुस्त्र तदा लिखेत् ।१७
पद्ममष्टदल रक्त पीतकिंजल्ककर्णिकम् ।
शवर्गस्य तृतीय तु षष्ठस्वरसमन्वितम् ।१८
चतुर्दशस्वरोपेत बिन्दुनादविभूषितम् ।
एतद्बीजवर भद्रे पद्ममध्ये समालिखेत् ।१९
पद्मस्येशानकोष्ठे तु यथा पद्म समालिखेत् ।
कवर्गस्य तृतीयं तु पञ्मस्वरसंयुतम् ।२०
विलिखेन्मध्यतस्तस्य बिन्दुकण्ठे स्वल कृतम्।
तद्बाह्यपक्तित्रियते पूर्वादिपरितः क्रमान् ।२१

अग्नेय दिशाके कोष्ठके मध्य चार अस्त्र प्रमाणवाला आठ दलका एक कमल बनावे। इसको पखुरीलालवर्णकी बनावे और कर्णिकाको पीतवर्ण की बनानी चाहिये।१५-१६। इससे मध्यमें बिन्दुयुक्त दकारलिखे औरफिर कमलकी नैऋत्यकीओरके कोष्ठमें चारअस्त्र मध्यवाला अष्टदल कमलबनावे। उसका रङ्ग लाल बनावे और कर्णिका का रंग पीला बनावे। शवर्ग का तीसरा अक्षर (स) छठवें स्वरसे संयुक्त (सू) लिखे ।१७-१८। चौदहवाँ स्वर (औ) बिन्दु नाद से युक्त (औ) यह बीज है। भद्रे ! इसको पद्म मध्यमें लिखना चाहिए ।१९। इसी तरहसे कमल के ईशान कोष्ठमें लिखे। कवर्ग का तृतीय अक्षर (ग) पंचम स्वर उकारके सहित (गु) लिखे ।२०। उस ईशान दिशा के कमल के कन्ठ भागमें बिन्दु लिखे,इसकी बाहिर तीन पक्तियाँ है उनमें पूर्व दिशाके क्रमसे लिखना चाहिए ।२१।

कोष्ठानि पञ्च गृह्णीयाद गिरिराजसुते शिवे।
मध्ये तु कर्णिकां कुर्यात्पीतां रक्तं च वृत्तकम् ।२२
दलानि रक्तवर्णानि कल्पयेत्कल्पवित्तमः ।
दलबाह्ये तु कृष्णेन रन्ध्राणि परिपूरयेत् ।२३

आग्नेयादीनि चत्वारि शुक्लेनैव प्रपूरयेत् ।
पूर्वे षड्बिन्दुसहित षटकोण कृष्णमालिखेत् ।२४
रक्तवर्ण दक्षिणतस्त्रिकोणं चोत्तरे ततः ।
श्वेताभमर्द्धचन्द्रं च पीतवर्णं च पश्चिमे ।२५
चतुरस्त्र क्रमातेषलिखेत् बीजं चतुष्टयम् ।
पूर्व बिन्दुं समालिख्य शुभ्रं कृष्णं त दक्षिणे ।२६
उकारमुत्तरे रक्तं मकार पश्चिमे ततः ।
अकारं पीतमेवं तु कृत्वा वर्णं चतुष्टयम् ।२७
सर्वोर्ध्वपक्त्यधः पक्तौ समारभ्य च सुन्दरि ।
पीत श्वेतं च रक्तं च कृष्ण चेति चतुष्टयम् ।२८
तदधो धवलं श्यामं पीत रक्तं चतुष्टयम् ।
अधस्त्रिकोणके रक्तं शुक्लं पीतं वरानने ।२९

हे पार्वति ! पाँच कोष्ठ बनाकर उनमें मध्यकोंष्टका पीतवर्णका बनावे और शेष बृत्तको रक्तवर्णका बनाना चाहिये ।२२। विधिके ज्ञाता पुरुषको चाहिएकि कमल दलोंको लालवणंका बनावे और दलके बाहिरके छिद्रोंको कृष्णवर्णसे रङ्गनाचाहिये ।२३। अग्नि दिशाकी ओर वाले चार कोष्ठोंको शुक्ल रङ्गसे चित्रित करे और पूर्व दिशाके छै बिन्दुओंके सहितषट्कोणों को कृष्णवर्णमे लिखे ।२४। दक्षिण दिशासे उत्तर दिशाकी ओर तीनकोणों में लालरङ्ग तथा श्वेत कान्तिसेयुक्त अर्द्धचन्द्रके आकारका पीतवर्ण पश्चिम कोणमे रङ्गना चाहिए ।२५। चारों वीजों को क्रमसे चौकोरके प्रमाण से क्रमशः लिखना चाहिये । पूर्वको ओर तो शुभ्र बिन्दु तथा दक्षिणमें कृष्ण वर्णके लिखे ।२६। उत्तरकी ओर रक्त वर्ण उकार, मकार पश्चिमकी ओर लिखेहुए आकारको पीलेवर्णका करे । इस प्रकार से चारों वर्णोंमें लिखना चाहिये ।२७। हे सुन्दरि ! नीचे की पंक्ति से आरम्भ करके ऊपर वाली चारों पक्तियाँ पीत,श्वेत, रक्त और कृष्ण वर्णकी बनावे ।२८। उसके नीचे श्वेत,श्याम पीत और रक्त रङ्ग से रगे हुए नीचेके त्रिकोण में लाल, शुक्ल और पीत रङ्ग करना चाहिए ।२९।

एवं दक्षिणमारभ्य कुर्यात्सोमान्तमीश्वरि ।
तद्बाह्यपंक्तौ पूर्वादिमध्यमान्त विचित्रयेत् ।३०
पीतं च कृष्णं च श्याम श्वेतं च पीतकम् ।
आग्नेयादि समारभ्य रक्तं श्याम सितं प्रिये ।३१
रक्तं कृष्णं च रक्तं च षट्कमेवं प्रकीर्तितम् ।
दक्षिणाद्य महेशानि पूर्वाविधि समीरितम् ।३२
नैर्ऋताद्य तु विज्ञेयमाग्नेयावधि चेश्वरि ।
वारुणं तु समारभ्य दक्षिणावधि चेरितम् ।३३
वायव्याध महादेवि नैर्ऋतावधि चेरितम् ।
इशानाद्यं तु विज्ञेयं वायव्यविधि चाम्बिके ।
इत्युक्तो मन्डलविधिर्मया तुभ्यं च पार्वति।३५
एवं मण्डलमालिख्य नियतात्मा यतिः स्वत ।
सौरपूजां प्रकुर्वीत स हि तद्गस्तु तत्पर ।३६

हे ईश्वरि ! इस प्रकार दक्षिणसे आरम्भकरके सोमान्ततक करे और उसकी बाह्य पंक्ति पूर्वादि मध्यमान्त में चित्रितकरे ।३०। पीत, रक्त,श्वेत श्याम,कृष्ण रंग आग्नेय दिशा से आरम्भ करे, रक्त श्याम और श्वेत और लाल कृष्ण तथा लाल यह छः रंगभरे, हे महेशानी ! यह दक्षिणके आदिसे लेकर पूर्वतक करनाचाहिए ।३१-३२। हे ईश्वरि ! नैर्ऋत्यदिशासे आग्नेय दिशा पर्यन्त और वरुण दिशासे लेकर दक्षिण दिशा पर्यन्त,हे महादेवि ! वायव्यसे लेकर नैर्ऋत्य दिशातक,हे परमेश्वरि ! पूर्व आदिसे पश्चिमतक और ईशानसे लेकर वायव्य दिशापर्यन्त यही करे हे पार्वति ! यह समस्त मण्डलकी रचनाकरनेके पश्चात् ब्रह्ममें परायणहोकर भगवान् भुवनभास्कर सूर्यदेव की पूजा करनी चाहिए ।।३३ से ।३६।।

## आसन प्राणायाम विधान

दक्षिण मण्डलस्याथ वैयाघ्र चर्म शोभनम् ।
आस्तीर्य शुद्धतोयेन प्रोक्षयेदस्त्रमंत्रतः ।१

प्रणवं पूर्वमुद्धृत्य पश्चादाधारमुद्धरेत् ।
पश्चाच्छक्तिकमलं चतुर्थ्यंतं नमोऽन्तकम् ।२
मनुमेव समुच्चार्य स्थित्वा तस्मिन्नुदङ् मुख ।
प्राणानायम्य विधिवत्प्रणवोच्चारपूर्वकम् ।३
अग्निरित्यादिभिर्मंत्रै भस्म सधारयेत्ततः ।
शिरसि श्रीगुरुं नत्वा मण्डल रचयेत्पुनः ।४
त्रिकोणवृत बाह्ये तु चतुरस्रात्मक क्रमात् ।
अभ्यर्च्योमिति साधारं स्वाप्य शख समर्चयेत् ।५
आपूर्य शुद्धतोयेने प्रणवेन सुगन्धिना ।
अभ्यर्च्य गन्धपुष्पाद्यै प्रणवेन च सप्तधा ।६
अभिमंत्र्य ततस्तस्मिन्धेनुमुद्रां प्रदर्शयेत् ।
शङ्खमुद्रां च तेनैव प्रोक्षयेदस्त्रमंत्रतः ।७

शिवजी ने कहा–दक्षिण मण्डल सुन्दर बाघम्बर बिछाकर अस्त्रमंत्रसे शुद्ध जलके द्वारा प्रोक्षण करना चाहिए ।१। प्रथम प्रणव फिर आधार का उद्धार करे । इसके पश्चात् शक्ति कमल का उद्धार करे । इन सबके साथ चतुर्थी विभक्ति और अन्त में 'नमः' लगाकर उच्चारण करना चाहिए ।२। 'शक्ति कमलाय नमः' इत्यादि रीतिसे इसका उच्चारणकरना चाहिये ।३। 'अग्निरीति भस्म'-इत्यादि मन्त्रोंसे भस्मधारण करे । श्री गुरुदेवको मस्तक झुकाकर नमस्कार करके फिर मन्डलकी रचनाका आरम्भ करना चाहिए ।४। बाहर की ओर त्रिकोण वृत क्रमसे चार शस्त्र (चौकोन) प्रमाण करे 'ओम अर्चन' इस मन्त्रसे पीठको धारणकर शखङ्का अर्चनकरे ।४। प्रणव से शुद्ध एवं सुगन्धित जल को अभिमन्त्रित करके गन्ध पुष्पादि से सात बार ओंकार से पूजन करना चाहिए ।५-६। इस रीति से मन्त्रों से अभिमन्त्रित करके धेनु मुद्राबनाकर दिखानी चाहिए और इसी तरह अस्त्रमन्त्रसे शंख मुद्रा भी दिखानी चाहिए ।७।

आत्मानं गंधपुष्पादिपूजोपकरणानि च ।
प्राणायामत्रयं कृत्वा ऋष्यादिकमथाचरेत् ।८

अस्य श्रीसौरमन्त्रस्य देवभाग ऋषिस्ततः ।
छन्दो गायत्रमित्युक्तं देवः सूर्यो महेश्वरः ।९
देवता स्यात्षडङ्गानि ह्रामित्यादीनि विन्यसेत् ।
ततः संप्रोक्षयेत्पद्ममस्त्रेणाग्नेरगोचरम् ।१०
तस्मिन्समर्चयेद्विद्वान् प्रभूतां विमलामपि ।
सारां चाथ समाराध्य पूर्वादिपरतः क्रमात् ।११
अथ कालाग्निरुद्रं च शक्तिमाधारसंज्ञिताम्।
अनन्तं पृथिवीं चैव रत्नद्वीप तथैव च ।१२
सङ्कल्पवृक्षोद्यानं च गृहं मणिमय ततः ।
रक्तपीठं च संपूज्य पादेषु प्रागुपक्रमात् ।१३
धर्मं ज्ञानं च वैराग्यमैश्वर्यं च चतुष्टयम् ।
अधर्माग्निकोणादिकोणेष च समर्चयेत् ।१४

इसके अनन्तर स्वयं अपनी आत्माको गन्ध क्षत पुष्पादि समस्तअर्चना की सामग्रीसे शुद्धकर तीनबार प्राणायाम करे और ऋषि आदिका स्मरण करनाचाहिये।८। इससौरमन्त्रका देवभागऋषि गायत्रीछन्द और सूर्यमहेश्वर देवता हैं ।९। ह्राँ,ह्रीं, 'ह्रू'इत्यादि बीज मन्त्रों से छै अंकों में सविधि न्यास करे फिर अस्त्रमन्त्र से अग्नि कोणके कमल का प्रोक्षण करनाचाहिए ।१०। साधक विद्वान्को उस आग्नेय दिशाके कमल का महा उज्जवलताके साथ सारवस्तुसे आराधनकर पूर्वादि दिशामें अर्चन करना चाहिए ।११। कालाग्नि,रुद्र,आधार शक्ति,अनन्त पृथ्वी,रत्नद्वीप,संकल्प वृक्ष का बगीचा मणिमय गृह और चरणोंमें मनको संलग्न करके रक्त पीठका पूजनकरना चाहिये ।१२-१३। धर्म,ज्ञान,वैराग्य और ऐश्वय इन चारों का तथा अधर्म तथा अज्ञानादि का अग्निकोण के कोनेमें पूजन करना चाहिए ।१४।

मायाधरछ्छदन पश्चाद्विद्योर्ध्वच्छदन ततः ।
सत्वं रजस्तमश्चैव समभ्यर्च्य यथाक्रमम् ।१५
सम्पूज्य पश्चात्सौराख्य योगपाठ समर्चयेत् ।
पीठोपरि समाकल्प्य मूर्ति मूलेन मूलवित् ।१६

निरुद्धप्राण आसीनो मूलेनैव स्वमूलतः ।
शक्तिमुत्थाप्य तत्तेजः प्रभावात्पिंगलाध्वना ।१७
पुष्पांजलौ निर्गमय्य मण्डलस्थस्य भास्वतः ।
सिन्दूरारुणदेहस्य वामार्द्धदयितस्य च ।१८
अक्षस्रक्पाशखट्वाङ्गकपालांकुशपङ्कजम् ।
शङ्खं चक्रं दधानस्य चतुर्वक्त्रस्य लोचनैः ।१९
राजितस्य द्वादशभिस्तस्य हृत्पङ्कजोदरे ।
प्रणवं पूर्वमुद्धृत्य ह्रांह्रींसस्तदनन्तरम् ।२०
प्रकाशशक्तिसहितं मातण्डं च ततः परम् ।
आवाहयामि नम इत्यावाह्यावाहनाख्यया ।२१
मुद्रया स्थापनाद्याश्च मुद्राः संदर्शयेत्ततः ।
विन्यस्यांगानि ह्रांह्रौंह्नू मेतेन मनुना तत ।२२

माया से नीचे के भाग का आच्छानन और विद्या से ऊर्ध्व भाग का आच्छादन करके फिर रज-तम इनका विधि के साथ पूजन करे ।१५। इस प्रकारसे पूजनकरके सौर नामक योग पीठकी पूजाकरनीचाहिये । सिंहासन पर मूलमन्त्रसे प्रतिमकी स्थापना करे ।१६। इसके अनन्तर मूलमन्त्रसे ही मूलाधारमें प्राण वायुको रोककर आसनपर बैठकर पिंगला नाड़ीके प्रभाव से आधार शक्ति को उठाना चाहिये ।१७। वहाँ मण्डल में विराजमान, प्रकाशयुक्त,सिंदूरके तुल्य अरुण देहके धारणकरने वाले भगवान्‌को पार्वती के सहित पुष्पांजलि समर्पितकरे ।१८। जो देव वहाँ रुद्राक्ष माला धारी पाश खट्वाङ्ग कपाल-अकुश-कमल-शख धारण करते हुए चार मुख और बारह नेत्र वाले हैं ।१९। उनके हृदय कमल के मध्यमें प्रथम प्रणव का उद्धार करे इसके पश्चात् ह्नां ह्नीं सः'इस मन्त्रसे प्रकाश शक्तिधारी सूर्य का आवाहन करता हूँ-यह कहकर पीछे 'नमः' लगा कर उनका आवाहन करना चाहिये ।२० २१। मुद्रादिक की स्थापना करके फिर मुद्रा बना कर दिखावें और समस्त अङ्गोंमें ह्नां ह्नीं ह्वूं" इन बीज मन्त्रोंसे अन्तके मंत्र से न्याय करना चाहिये ।२२।

पञ्चोपचारांसंकल्प्य मूलेनाभ्यर्चयेत्त्रिधा ।
केशरेषु च पद्मस्य षडङ्गानि महेश्वरि ।२३
वह्नीशरक्षोवायूनां परितः क्रमतः सुधीः ।
द्वितीयावरणे पूज्याञ्चतस्रो मूर्तय क्रमात् ।२४
पूर्वाद्युत्तरपर्यंतं दशमूलेषु पार्वति ।
आदित्यो भास्करो भानू रविश्चेत्यनुपूर्वश ।२५
अर्को ब्रह्मा तथा रुद्रो विष्णुश्चेति पुनःप्रिये ।
ईशानादिष सपूज्यास्तृतीयावरणे पुनः ।२६
सोमँ कुजं बुधं जीवं कविं मंद तमस्तमः ।
समंततौ यजेदेतान्पूर्वादिदलमध्यतः ।२७
अथवा द्वादशादित्यान् द्वितीयावरणे यजेत् ।
तृतीयावरणे चैव राशीन्द्वादश पूजयेत् ।२८

पञ्च उपचार करके संकल्प करे और तीनबार पूजन करनाचाहिये। हे महेश्वरि ! पद्मके केशरोंमें तथा छैअङ्गोंमें यजनकरे ।२३। अग्नि, ईश्वर राक्षस और वायु आदिकी चारोंप्रतिमाओंका दूसरे आवरणमें क्रमसे यजन करनाचाहिए ।२४ हे पार्वति ! पूर्वसे आदि लेकर उत्तरपर्यन्त कमलदलके मूलमें आदित्य, भानु, रवि और भास्करकी क्रमके अनुसार अर्चनाकरे।२५। सूर्य ब्रह्मा, रुद्र और विष्णु तथा ईशानादि का तीसरे आवरण में यजन करना चाहिये ।२६। सोम, मंगल, बुध और महाबुद्धिमान् देवगुरु बृहस्पति तेजस्वी शुक्र, शनैश्चर और महा भीषण राहु तथा केतु का पूर्वादि दलके मध्य से चारों ओर पूजन करे ।२७। अथवा द्वितीय आवरण में बारह आदित्यों का ही यजन करे और तृतीय आवरण में बारह राशियों का पूजन करे ।२८।

सप्तसागरगङ्गाश्च बहिरस्य समंततः ।
ऋषीन्देवांश्च गंधर्वान्पन्नगानप्सरोगणान् ।२९
ग्रामण्यश्च तथा यक्षांयातुधानांस्तथर हयान्।
सप्त छन्दोमयांश्चैव वालखिल्यांश्च पूजयेत् ।३०

एवं त्र्यावरणं देवं समभ्यर्च्य दिवाकरम् ।
विरच्य मंडलं पश्चाच्चतुरस्रं समाहितः ।३१
स्थाप्य साधारकं ताम्रपात्रं प्रस्थोदविस्तृतम्।
पूरयित्वा जलैः शुद्धैर्वासितैः कुसुमादिभिः ।३२
अभ्यर्च्य गधपुष्पाद्यैर्जानुभ्यामवनीं गतः ।
अर्घ्यपात्रं समादाय भूमध्यांतं समुद्धरेत् ।३३
ततो ब्रूयादिमं मंत्रं सावित्रं सर्वसिद्धिदम् ।
शृणु तच्च महादेवि भुक्तिमुक्तिप्रदं सदा ।३४
सिंदूरवर्णाय सुमण्डलाय नमोस्तु वज्राभरणाय तुभ्यम् ।
पद्माभनेत्राय सुपंकजाय ब्रह्मेन्द्रनारायणकारणाय ।३५
सरक्तचूर्णं ससुवर्णतोयं स्रक्कुंकुमाढ्यं सकुशं सपुष्पम् ।
प्रदत्तमादाय सहेमपात्रं प्रशस्तमर्घ्यं भगवन्प्रसीद ।३६

सातों समुद्र, भागीरथी गङ्गा, इसके बारह देवता तथा ऋषि, गधर्व, पन्नग,अप्सराओं के गण, ग्रामीणयक्ष यातुधान सप्तछदमें बालखिल्यऋषियों को लिखकर सबका यजन करे ।३०। इस रीतिसे तीनआवरण वाले दिवाकर देवका यजनकरके पीछे अत्यन्त सावधानीसे चतुरस्र (चौकोर) मण्डल की रचनाकरनी चाहिए ।३१। एकसेर जल आजाने वाले एक ताम्रपात्रको स्थापनाकरके कुंकुम आदि वस्तुओंसे सुगन्धित कियेहुए जलको उसमें भर देवे ।३२। इसके उपरान्त गन्धाक्षत पुष्पादिसे यजन करके जांघोंके बलपर पृथ्वीपर बैठकर अर्घ्यपात्रको बाहोंके मध्य तक लेजाकर भुक्तिमुक्तिप्रदान करने वाले सूर्यके मन्त्रका उच्चारण करते हुए अर्घ्य देवे ।३३-३४। सिन्दूर के तुल्यवर्ण वाले सुन्दर मण्डलसे सुशोभित, हीरे आदिके आभूषणोंसेभूषण आपको मेरा नमस्कार है। कमलके समान नेत्रबाले पङ्कज भू (ब्रह्मा) इन्द्र और नारायणके भी कारण आपको नमस्कार है ।३५। लाल रङ्गके चूर्ण के समान अति सुन्दर रङ्गका जल,माला,कुंकुम,कुश, पुष्प ये सब हेमपात्र में रख कर मैं आपको अर्घ्य देता हूँ । हे भगवन् ! आप मुझ पर प्रसन्न होव ।३६।

एवमुक्त्वा ततो दत्वा तदर्घ्यं सूर्यमूर्तये ।
नमस्कुर्यादिमं मंत्रं पठित्वा सुसमाहितः ।३७
नमः शिवाय साम्बाय सगणायादिहेतवे ।
रुद्राय विष्णवे तुभ्य ब्रह्मणे च त्रिमूर्तये ।३८
एवमुक्त्वा मस्कृत्य स्वासने समवस्थितः ।
ऋष्यादिकं पुन कृत्वाकर संशोध्य वारिणा ।३९
पुनश्च भस्म संमार्य पूर्वोक्तेनैव वर्त्मना ।
न्यासजात प्रकुर्वीत शिवभावविवृद्धये ।४०
पञ्चोपचारै सपूज्य शिरसा श्रीगुरुं बुधः ।
प्रणवं श्रीचतुर्थ्यंतं नमोऽन्तं प्रणमेत्ततः ।४१
पञ्चात्मक बिन्दुयुतं पञ्चमस्वरसंयुतम् ।
तदेव बिन्दुसहितं पञ्चमस्वरवर्जितम् ।४२
पञ्चमस्वरसयुक्त मन्त्रीशं च सबिबिन्दुकम् ।
उद्धृत्य बिन्दुसंहितं संवर्तकमथोद्धरेत् ।४३

यह करतेहुए सूर्य मूर्ति भगवान् को अर्घ्य देवे और इस अगले मन्त्रको पढ़कर सावधानीकेसाथ नमस्कार करे ।३७। जगदम्बा भवानी तथा गणोंके समेत इस समस्त विश्वके आदि कारणभूत भगवान् शिवको नमस्कार है । रुद्र ब्रह्मा, विष्णु और सूर्य स्वरूप आपको सादर नमस्कार है ।३८। इस तरहसे कहकर प्रणामकरे और अपने आसनपर संस्थित होकर ऋषि आदि का स्मरण कर जलसे हाथोंको शुद्धकरे ।३९। उपर्युक्त विधिसे पुनः भस्म को धारण करना चाहिए और भगवान् शिव की भक्तिके लिए अङ्गन्यास करन्यासादि करनेचाहिए।४०।मतिमान् साधकका कर्त्तव्य है कि नतमस्तक होकर विनम्र भावसे पञ्चोपचार द्वारा श्रीगुरुदेवका पूजन करे और 'श्री' पूर्वमें-चतुर्थी विभक्तिलगाकर अन्तमें 'नमः' योजितकर'ॐ गुरवेनमः' इस तरह अर्चनमें उच्चारणकरता हुआही पूजनकरे ४१। पंचवर्णात्मक बिन्दु-युक्त पंचमस्वर उकारसहित और वहीं बिन्दुसमेत पंचमस्वरसेरहित पंचम स्वरके सहित बिन्दु सहित मन्त्रीशका उद्धार करके बिन्दु सहित अकारका उच्चारण करे ।४२।

एतैरेवं क्रमाद् बीजैरुद्धृतैः प्रणमेद् बुधः ।
भुजयोरूरुयुग्मे च गुरु गणपतिं तथा ।४४
दुर्गां च क्षेत्रपालं च बद्धाञ्जलिपुटः स्थितिः ।
ओमस्त्राय फडित्युक्त्वा करौ संशोध्य षट् क्रमात् ।४५
अपसर्पन्त्विवत्ति प्रोच्यं प्रणवं तदनंतरम् ।
अस्त्राय फडिति प्रोच्य पार्ष्णिघातत्रयेण तु ।४६
उद्धृत्य विघ्नान्भूयिष्ठान् करतालत्रयेण तु ।
अन्तरिक्षगतान्दृष्ट्वा विलोक्य दिवि संस्थितान् ।४७
निरुद्धप्राण आसीनो हंसमंत्रमनुस्मरन् ।
हृदिस्थं जीवचैतन्यं ब्रह्मनाडया समानयेत् ।४८
द्वादशांतः स्थविशदे सहस्रारमहाम्बुजे ।
चिच्चन्द्रमण्डलान्तःस्थं चिद्रूपं परमेश्वरम् ।४९

इस प्रकारसे क्रमशः इन बीजोंका उद्धारकरके क्रमसे भुजा और दोनों जघाओंमें देवोंकाप्रणाम ध्यान करे-भुजामें गुरु और गणपतिको और दोनों ऊरुओंमें दुर्गादेवी और क्षेत्रपालको प्रणामकरे ओर दोनों हाथजोड़कर 'ॐ अस्त्राय फट्' यह उच्चारणकर षडङ्गन्यासकरके अपने हाथोंको छैबार शुद्ध शुद्धकरे ।४४-४५। इसके अनन्तर 'अपसर्पन्तु इत्यादि मन्त्रको पढ़कर फिर प्रणवका उच्चारणकर और 'अस्त्राय फट्' कहकर भूमिमें तीन बार पार्णि-घातकरे ।४६। भूमिमेंसे विघ्नोंका निवारणकरके तीनताली बजाकर अन्त-रिक्षमें जानेवाले विघ्नोंको देखकर तथा स्वर्गके विघ्नोंकोदेखकर उन्हें भी दूरकरे ।४७। प्राण वायुको रोकते हुए स्थितरहकर हंस मन्त्रका उच्चारण करता हुआ हृदयमें स्थित जीव चैतन्यको सुषुम्ना नाड़ीकेद्वारा परमेश्वरसे मिला देवे ।४८। इसके उपरान्त द्वादश कमल हृदय में स्थित परमोज्ज्वल सहस्र दलोंसेयुक्त महापद्ममें चिदात्मक चन्द्रमण्डल में विराजमान चित्स्वरूप परमेश्वर का ध्यान करना चाहिए ।४९।

शीषदाहप्लवान् कुर्याद्रेचकादिक्रमेण तु ।
सषोडशचतुष्षष्टिद्वात्रिंशद्गणनायुतैः ।५०

वाय्वग्निसलिलाद्यैस्तैः स्ववेदाद्यैरनुक्रमात् ।
प्राणानायम्य मूलग्थां कुण्डलींब्रह्मरन्ध्रगाम्।५१
आनीय द्वादशांतःस्थसहस्राराम्बुजोमरे ।
चिच्चन्द्रमण्डलोद्भूतपरमामृतधारया ।५२
संसिक्तायां यनौ भूयः शुद्धदेहुः सुभावनः ।
सोऽहमित्यवतीर्याथ स्वात्मान हृदयाम्बुजे ।५३
आत्मन्यावेश्य चात्मानममृत सृतिधारया ।
प्राणप्रतिष्ठां विधिवत्कुर्यादत्र समाहितः ।५४
एकाग्रमानसो योगी विमृश्यातां च भातृकाम् ।
तुष्टितां प्रणवेनाथ न्यसेद् ब्राह्ये च मातृकाम् ।५५
पुनश्च संयतप्राणः कुर्यादृष्ट्यादिकं बुधः ।
शङ्करं संस्मरंश्चिते संन्यसेच्च विमत्सरः ।५६

अब भूत शुद्धि का प्रकार बतलाया जाता है रेचक आदि के क्रम से शोष और दाह दूरकरके सोलह चौसठ अथवा बत्तीस अपरादि वर्णोंसेवायु अग्नि, जलके क्रमसे अकारादि वर्णवाले अपने वेदके मंत्रोंसे सावधान होकर सविधि प्राणायाम करे और ब्रह्म रन्ध्रतक जाने वाली कुण्डलीको जगावे ।५०-५१। फिर जहाँसे चन्द्रमण्डलकी धारानिकलती है वहाँ द्वादश कमल और सहस्त्रकमलमें उसको लेजावे ।५२। उसमें शरीरका स्नानकराकर देह की शुद्धिकरें और अपने हृदयकमलमें वह मैं हूँ-ऐसीभव्य भावनाकरे ।५३। आत्माके द्वाराही आत्माका अमृतींकरण करके ससृमि धारसे विधिके साथ प्राण प्रतिष्ठाकरे और बहुतही सावधानरहे ।५४। इस रीतिसे योगी एकाग्र मनसे अन्तकी मात्राको प्रणवसे सम्पुटितकर उस पूर्वकथित मात्राको बहि-र्भागमें स्थित करे ।५५। इसके पश्चात् प्राण और दृष्टि आदि को रोककर अपने चित्तमें भगवान् शङ्करका ध्यान करते हुए मात्सर्यका सर्वथा त्याग करके न्यास करना चहिये ।५६।

प्रणवस्य ऋष्टिर्ब्रह्मा देबि गायत्रीमीरितम् ।
छन्दोऽत्र देवताहं वै परमात्मा सदाशिव ।५७

अकारो बीजमाख्यातमुकारः शक्तिरुच्यते ।
मकारः कीलक प्रोक्त मोक्षार्थे विनियुज्यते ।५८
अंगुष्ठद्वयमारम्भ तलांतं परिमार्जयेत् ।
ओमित्युक्त्वाथ देवेशि करन्यास समारभेत् ।५९
दक्षहस्तस्थितांगुष्ठं समारभ्य यथाक्रमम् ।
वामहस्तकनिष्ठांतं विन्यसेत्पूर्ववत्क्रमात् ।६०
अकारमप्युकारं च मकारं बिन्दुसंयुतम् ।
नमोऽन्तं प्रोच्य सर्वत्र हृदयादौ न्यसेदथ ।६१
अकारं पूर्वमुद्धृत्य ब्रह्मात्मानमथाचरेत् ।
ङेंतं नमोंतं हृदये विनियुज्यात्तथा पुनः ।६२
उकारं विष्णुसहितं शिरोदेशे प्रविन्यसेत् ।
मकारं रुद्रसहितं शिखायां नु प्रविन्यसेत् ।६३

इसके पश्चात् ऋषि आदिका स्मरण कर उन्हें प्रणामकरे । प्रणवका ब्रह्मा ऋषि, देवी गायत्री छन्द, सदाशिव परमात्मा देवता हैं ।५७। अकार बीज है-उकार शक्ति हे मकार कीलक हैं और मोक्षके लिये इसका प्रयोग किया जाता है ।५८। हे देवि ! दोनों अंगूठेलेकर हथेली तक शुद्धकरफिर 'ओम्'ऐसा उच्चारण करके करन्यास करना चाहिए ।५९। दाहिने हाथके अंगूठेसे प्रारम्भकरके बाँयेहाथकी कनिष्ठिका पर्यन्त दक्षिण हस्तकी तर्जनी आदिका क्रमसे न्यासकरे ।६०। ओंकार-उकार और बिन्दुकेसहित मकार सबके अन्तमें 'नमः -यह योजित हस्तमें करके हृदयमें न्यासकरना चाहिए ।६१। सर्वप्रथम अकारका उद्धारकर ब्रह्म आत्मा उच्चारणकरे । यथा-'अ ब्रह्मात्मने नमः'-इस रीतिसे चतुर्थी विभक्तिके एक बचनके अन्तमें 'नमः' लगाकर हृदयमें न्यासकरे अर्थात् स्पर्शकरे ।६२। उकार वा विष्णके सहित ध्यानकरके शिरोदेशमें विनियोग करे और रुद्रकेसहित मकारको शिखाके स्थानमें विनियोग करना चाहिए ।६३।

एवमुक्त्वा मुनिर्मंत्री कवचं नेत्रमस्तके ।
विन्यसेद्देवदेवेशि सावधानेन चेतसा ।६४

अङ्गवक्त्रकलाभेदात्पञ्च ब्रह्मणि विन्यसेत् ।
शिरोवदनहृद्गुह्यपादेष्वेतानि विन्यसेत् ।६५
ईशानस्य कलाः पञ्च पञ्चस्वेतेषु च क्रमात् ।
ततश्चतुर्षु वक्त्रेषु पुरुषस्य कला अपि ।६६
चतस्रः प्रणिधातव्याः पूर्वादिक्रमयोगतः ।
हृत्कंठांसेषु नाभौ च कुक्षौ पृष्ठे च वक्षसि ।६७
अघोरस्य कलाश्चाष्टौ पूजनीया यथ क्रमम् ।
पश्चात्त्रयोदशकलाः पायुमेढ्रोरुजानुषु ।६८
जङ्घास्फिक्ककटिपार्श्वेषु वामदेवस्य भावयेत्।
सद्यस्यापि कलाश्चाष्टौ नेत्रेषु च यथाक्रमम् ।६९
कीर्तितास्ता कलाश्चैवं पादयोरपि हस्तयो ।
प्राणे शिरसि बाह्वोश्च कल्पयेत्कल्पवित्तमः ।७०

इस तरह 'अ ब्रह्मात्मने नमः' इत्यादिके क्रमसे कहकर कवच आदि का विधान करे । हे देवि ! अस्त्र मंत्रसे नेत्रोंमें सावधानहोकर चित्तलगाकर अङ्ग,मुख,कलाके भेदसे पाँचईशानदिका न्यासकरे । पूर्वोक्त ईशानादिका शिर,वदन हृदय,गुह्य और चरणोंमें न्यासकरना चाहिए ।६४-६५। ईशान की पांच कलाकोक्रमपूर्वक शरीरके पाँचोंस्थानोंमें न्यासकरना चाहिए फिर पूर्व आदि दिशाके योगसे चारोंमुखोंमें पूर्व आदि क्रमसे पुरुषकी चारोंकला स्थितकरे हृदय,कण्ठ,स्कंध,नाभिकोष, पीठ छाती इन स्थानोंसे अघोरकीआठ कला स्थित करे पीछे पायु जानुस्फिक् कूला कमर,पार्श्व भागोंमें वामदेवकी तेरहकलाकी भावनाकरनीचाहिए । सद्योजातकी आठकला यथाक्रम नेत्रोंमें कल्पित करे ।६४ ६५-६६ ६७। इन कलाओंकी कल्पना, हाथ, चरण,प्राण शिर और बाहुमें कल्पनाकरे ।६८ से ७०।

अष्टत्रिंशत्कलान्यासमेवं कृत्वा तु सर्वशः ।
पश्चात्प्रणवविद्धीमान्प्रणवन्यासमाचरेत् ।७१
बाहुद्वये कूर्परयोस्तथा च मणिबन्धयौ ।
पार्श्वतोदरजङ्घेष पादयो पृष्ठतस्तथा ।७२

इत्थ प्रणयविन्यासं कृत्वा न्यासविचक्षणः ।
हंसन्यासं प्रकुर्वीत परमात्मविबोधिनि ॥७३

दोनों बाहु कूर्पर (कुहनी) तथा मणिबन्ध,पार्श्व,उदर,जघा,पाद और पीठमें न्यास करे । इस तरह बुद्धिमान् साधक को अट्ठाईस कलाओं का न्यास करने के पश्चात् प्रणव का ध्यान करना चाहिये । बुद्धिमान् पुरुष को इस रीति से प्रणव न्यास पहिले करके पीछे परमात्मा के बोध कराने वाले इस न्यास को करना चाहिये ।७१-७२-७३।

## ॥ ध्यान, आवाहन अर्घ्य विधान पूर्वक शिवपूजा ॥

स्ववामे चतुरस्रं तु मण्डलं परिकल्पयेत् ।१
औमित्यभ्यर्च्य तस्मिन्स्तु शंखमस्त्रोपशोधितम् ।
स्थाप्य साधारक त तु प्रणवेनार्चयेत्ततः ।
आपूर्य शुद्धतोयेन चन्दनादिसुगंधिना ।२
अभ्यर्च्य गन्धपुष्पाद्यः प्रणवेन च सप्तधा ।
अभिमंत्र्य ततस्तस्मिन्धेनुमुद्रां प्रदर्शयेत् ।३
शखमुद्रां च पुरतश्चतुरस्र प्रकल्पयेत् ।
तदन्तरेऽर्द्धचन्द्रं च त्रिकोणं च तदन्तरे ।४
षट्कोणं वृत्तमेवेदं मण्डलं परिकल्पयेत् ।
शभ्यर्त्य गंधपुष्पाद्यैः प्रणवेनाथ मध्यतः ।५
साधारमर्घ्यपात्रं च स्थात्य गंधादिनार्चयेत् ।
आपूर्य शुद्धतोयेने तस्मिन्पात्रे विनीःक्षिपेत् ।६
कुशाग्रण्यक्षतांश्चैव यवव्रीहितिलानपि ।
आज्यसिद्धार्थपुष्पाणि भसितं च वरानने ।७

श्री ईश्वरने कहा-अपने बांई तरफ चतुरस्त्र (चौकोर) मण्डल की रचना करे और ॐ का इस प्रकार से अर्चन करके शंख अस्त्र से अर्थात् अस्त्रमन्त्र से शोधित करना चाहिये ।१। उसको आधार पर स्थित करके प्रणव से यजन करे और चन्दनादि की सुगन्ध वाले जलसे पूर्णकरदेवे ।२। प्रणवके द्वारा सातबार गन्धाक्षत पुष्पादिसे पूजन करनाचाहिए इस प्रकार

से अभिमन्त्रित करके उसमें धेनु-मुद्रा बनाकर दिखानी चाहिए ।१। इसके आगे चौकोन शंख मुद्रा की कल्पना करनी चाहिए । उसके अन्तर में अर्द्ध चन्द्र और उसके अन्तरमें त्रिकोण की कल्पना करे ।४। इसरीतिसे षट्-कोण मण्डलकी रचना करनी चाहिये । औरउसके मध्यमेंही केवलओंकार से गन्धाक्षत पुष्पादि के द्वारा अर्चना करे ।५। इसके पश्चात् उस आधार वाले अर्घ्य पात्रको स्थापित करके गन्धाक्षतादि यजन करे और पवित्र जलसे उसे परिपूर्ण कर देवे ।६। हे वरावने ! कुशका अग्र भाग, अक्षत, यव, व्रीहि,तिल, घृत,श्वेत सरसोंके पुष्प और भस्म उसमें डाले ।७।

सद्योजातादिभिर्मन्त्रः षडंगैः प्रणवेन च ।
अभ्यर्च्य गन्धपुष्पाद्यैरभिमंत्र्य च वर्मणा ।८
अवगुंठयास्त्रमन्त्रेण संरक्षार्थं प्रदर्शयेत् ।
धेनुमुद्रां च तेनैव प्रोक्षयेदस्त्रमन्त्रतः ।९
स्त्रात्मानं गन्धपुष्यादिपूजोपकरणान्यपि ।
पद्मस्येशानदिक्पद्मं प्रणवोच्चारपूर्वकम् ।१०
गुर्वासिनाय नम इत्यासनं परिकल्पयेत् ।
गुरोमूर्तिं च तत्रैव कल्पयेदुपदेशतः ।११
प्रणवं गुं गुरुभ्योऽन्ते नमःप्रोच्यापि देशिकम् ।
समावाह्य ततो ध्यातेद्दक्षिणाभिमुखं स्थितम् ।१२
सुप्रसन्नमुखं सोम्यं शुद्धस्फटिकनिर्मलम् ।
वरादाभयहस्तं च द्विनेत्रं शिवविग्रहम् ।१३
एवं ध्यात्वा यजेद् गन्धपुष्पादिभिरणुक्रमात्।
पद्यप्य नैर्ऋते पद्मे गणपत्यापनोपरिः ।१४
मूर्ति प्रकल्प्य तत्रैव गणानां त्वेति मंत्रतः ।
समावाह्य ततो देवं ध्यायेदेकाग्रमानसः ।१५

सद्योजातादि मन्त्र षडङ्ग और प्रणवसे गन्धाक्षत पुष्पादि उपचारोंके द्वारा अभिमन्त्रित करके फिर कवचमन्त्रसे अभिमन्त्रित करना चाहिये ।८। अस्त्र मन्त्रसे संयुक्त कर रक्षा के लिए धेनुमुद्राको उसे दिखाना चाहिये ।

अस्त्र-मन्त्रके द्वाराही धेनुमुद्राका प्रोक्षण करे ।९। अपने आत्मा में गन्धाक्षत पुष्पादि की पूजा सामग्रीमें अस्त्र-मन्त्रके द्वारा प्रोक्षण करे और कमल के ईशान के तरफ की दिशामें कमल में ओंकार के उच्चारण के साथ 'गुरु आसनाय नमः' इस तरह कहते हुए आसनकी कल्पना करे और गुरुदेव के उपदेश के अनुसार वहाँ पर श्रीगुरुदेव की प्रतिमा की कल्पना भी करनी चाहिए ।१०। 'प्रणवगुं गुरुभ्यो नमः'—इस रीति से श्री गुरुदेव के प्रति कहकर दक्षिण दिशा के सामने स्थित होकर उनका आवाहन करके ध्यान करना चाहिए ।१२। ध्यान करने का प्रकार बतलाते हैं —सुन्दर एवं प्रसन्न मुख है-स्फटिक मणिके तुल्य अति निर्मल वरदान करने वाले दोनों हाथहैं जो अभयका दान भी साथमें किया करते हैं। दो नेत्रोंसेयुक्तऐसे शिवके शरीर वाले गुरुदेव हैं ।१३। इस उक्त प्रकारसे गुरुदेव का ध्यान करके क्रमशःगन्धाक्षत पुष्पादि उपचारों से उनका अर्चन करे और उस पद्म के नैर्ऋत्य दिशाकी ओर वाले पद्म पर स्थित गणेशके आसन पर 'गणानां त्वा' इत्यादि मन्त्रसे गणपतिकी मूर्ति की कल्पना कर देवता का वहाँ आवाहन करे तथा उनका ध्यान भी करना चाहिए ।१४-१५।

रक्तवर्णं महाकायं सर्वाभरणभूषितम् ।
पाशांकुशेष्टदशनन्दधानङ्करपङ्कजः ।१६
गजाननं प्रभुं सर्वविघ्नौघघ्नमुपासितुः ।
एवं ध्यात्वा यजेद् गन्धपुष्पाद्यैरुपचारकैः ।१७
कदलीनारिकेलाम्रफलल्डुकपूर्वकम् ।
नैवेद्यं च समर्प्याथ नमस्कुर्याद् गजाननम् ।१८
पद्मस्य वायुदिक्पद्म सकल्प्य स्कान्दमासनम् ।
स्कन्दमूर्ति प्रकल्प्याथ स्कन्दमावाहयेद् बुध ।१९
उच्चार्य्य स्कन्दगायत्रीं ध्यायेदथ कुमारकम् ।
उद्यदादित्यसंकाशं मयूरवरवाहनम् ।२०
चतुर्भुजमुदारांगं मुकुटादिविभूषितम् ।
वरदाभयहस्तं च शक्तिकुक्कुटधारिणम् ।२१

गणपति का लाल वर्ण है, महान् विशाल शरीर है जो कि समस्त आभरणोंसे युक्त हैं। पाश अंकुश इष्ट दर्शन कर कमलों में धारण किये हुए हैं। इसतरह सब विघ्नोंकेनाशकरनेवालेअस्त्ररूप प्रभु गणपतिकाध्यान करके फिर उनका षोड़श उपचारोसे विधिवत्पूजनकरनाचाहिए ।१६-१७। कदलीफल,नूतन वस्तु, नारियल, आम, लड्डू आदि नैवेद्य सादर समर्पित करके श्रीगणेशजीको नमस्कार करे ।१८। कमलके वायुकोण के पद्म में स्कन्द का आसनकल्पितकरे उस पर भगवान् स्कन्दकी प्रतिमाकीकल्पना करे, फिर स्कन्दका आवाहन करनाचाहिये ।१९। स्कन्द गायत्रीका उच्चारणकर कुमारका आवाहन करे। भगवान् स्कन्द का ध्यान करेजो सूर्य के तुल्त कान्ति वालेहैं, मयूर ऊपर समारूढ़ हैं चार भुजा वाले, उदार शरीर, मुकुटआदि से विभूषितहैं, वर तथा अभयकेदान करने वाले हैं और शक्ति मुकुटके धारण करनेवालेहैं ऐसा ध्यान करेऔर गन्धाक्षत पुष्पादिसे सविधि अर्चनकरे। इसके पश्चात् पूर्वद्वारमेस्थित अन्तःपुरके अधिप साक्षात् नंदीश्वरकोपूजाकरे जो कि सुवर्णतुल्य समस्त आभूषणोंसेविभूषितहै ।२०-२१।

एवं ध्यात्वाऽथ गधाद्यैरुपचारैरनुक्रमात् ।
संपूज्य पूर्वद्वारस्य दक्षशाखामुपाश्रितम् ।२२
अन्तःपुराधिपं साक्षान्नन्दिनं सम्यगर्चयेत् ।
चामीकराचलप्रख्य सर्वाभरणभूषितम् ।२३
बालेन्दुमुकुट सोम्यं त्रिनेत्रं च चतुर्भुजम् ।
दीप्तमूलमृजीटंकहेमवेत्रधरं विभुम् ।२४
चद्रबिम्बाभवदन हरिवक्त्रमथापि वा ।
उत्तरस्यां तथातस्य भार्या च मरुतां सुताम् ।२५
सुयशां सुव्रतामम्बपादपण्डनतत्पराम् ।
संपूज्य विधिवद् गन्धपुष्पाद्यैरुपचारकः ।२६
ततः संप्रोक्षयेत्पद्म सास्त्रशंखादबिदुभिः ।
कल्पयेदासन पश्चादाधारादि यथाक्रमम् ।२७
आधारशक्ति कल्याणीं श्यामध्यायेदधोभुवि ।
तस्याः पुरस्तादुत्कठमनन्तं कुंडलाकृतिम् ।२८

नन्दीश्वर बालचन्द्र का मुकुट धारन करने वाले, सौम्य मूर्ति, तीन नेत्र और चार भुजाये धारण करने वाले अतिशय दीप्तिसे युक्त हैं। शूल, मृगी, टंक और सुवर्णके नेत्र धारण करनेवालेहैं तथा सर्वज्ञ हैं। नन्दीश्वर चन्द्रमण्डल एव सिंहकेसमान मुखवाले हैं। ऐसेनन्दीश्वरका पूजनकरे।२४। २५। उत्तर की ओर मरुतों की कन्या उनकी भार्या सुयशा नाम की है जो शोभन व्रत वाली पार्वतीके चरणकमलों में तत्परहो चन्दन पुष्पादि अनेक उपचारों मे यजन करे।२६। इसके उपरान्त उसकमल को अस्त्र मन्त्रके सहित शंखके जलकी विन्दुओं मे प्रोक्षणकरे और इसके पश्चात् आधारादि आसन की कल्पना करनी चाहिये।२७। आधार शक्ति श्याम स्वरूप कल्याणरूपकी नीचे भूमि में ध्यान करना चाहिये उसके आगे ऊर्ध्व कण्ठमें कुण्डलाकार सुशोभित भगवान् अनन्तका ध्यान करे।२८।

धवल पंचफणिन लेलिहानमिवाम्बरम्।
तस्योपर्यासनं भद्रं कंठीरवचतुष्पदम्।२९
धर्मो ज्ञान च वेंराग्यश्वर्यं च पदानि वै।
आग्नेयादिश्वेतपीतरक्तश्यामानि वर्णतः।३०
अधर्मादीनि पूर्वादीन्युत्तरांतान्यनुक्रमात्।
राजादर्तमणिप्रख्यान्यस्य गात्राणि भावयेत्।३१
अधोर्ध्वच्छदनं पश्चात्कंदं नाल च कण्ठवान्।
दलादिकं कर्णिकाञ्च विभाव्य क्रमशोऽचयेत्।३२
दलेषु सिद्धयश्चाष्टौ केसरेषु च शक्तिकाः।
रुद्रां वामादयस्त्वष्टौ पर्वादिपरितः क्रमात्।३३
कर्णिकायां च वैराग्यं बीजेषु नव शक्तयः।
वामाद्या एव पूर्वादि तदन्ते च मनोन्मनी।३४

अनन्तदेव का श्वेत वर्ण वाला शरीर है जोकि पाँच फण-मण्डलसे युक्तहै प्रोर आकाश को चाटते हुए हैं। उनके निकटही में सिंहके समान आकार वाले, चार चरणोंसे युक्त धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्यकेचरणों को आसन पर कल्पित करें। आग्नेयी आदि दिशा श्वेत, पीत, रक्त श्याम वर्णऔरअधर्मादिकों को पूर्व आदि दिशाके अनुक्रम सेपधारनेऔरराजावर्त

नामकी मणि (एक तरहके उपरत्नका नाम हैं) आदिकी इनके कलेवर में भावनाकरे ।२९ से ३१। इसके पश्चात् नीचे तथा ऊँचे मेंइन अनन्त का इना रत्न से आच्छादनकी कल्पना करे फिर स्कन्ददेवका नाल कटक कमल के दल और कर्णिका की भावना करके क्रमशः यजन करना चाहिये ।३२। दलों में तोसिद्धिकी कल्पना करनी चाहिये, केशरों में शक्तिकी कल्पना करे और पूर्वादि दिशाओंमें रुद्र तथा नामादि आठ शक्तियोंकी कल्पना करनी चाहिये ।३३। कर्णिकामें वैराग्य और बीजोंमें नवशक्तिकी कल्पना करे वामादि शक्तियों की पर्वादि दिशा में कल्पना करे ।३४।

कन्दे शिवात्मको धर्मो नाले ज्ञानं शिवाश्रयम् ।
कर्णिकोपरि वाह्नेय मण्डलं सौरमैन्दवम् ।३५
आत्मविद्या शिवाख्य चतत्वत्रयमतः परम् ।
सर्वासनोपरि सुखं विचित्रकुसुमोज्ज्वलम् ।३६
परव्योमावकाशाख्यवित्तयाऽतीव भास्वरम् ।
परिकल्प्यासनं मूर्त्तं पुष्पविन्यासपूर्वकम् ।३७
आधारशक्तिमारभ्य शुद्धविद्यासनावधि ।
ऊँथारादिचतुर्थ्यंत नाममँत्रं नमोन्तकम् ।३८
उच्चार्य पूज्येद्विद्वान्सर्वत्रैव विधिकभः ।
अङ्गवक्त्रकलाभेदात्पच ब्रह्माणि पूर्ववत् ।३९
यिन्यसेत्क्रपशौ मूर्त्तौ तत्तन्मुद्राविचक्षणः ।
आवाहयेततो देवं पुष्पाञ्जलिपुटः स्थितः ।३०
सद्योजातं प्रपद्यामीत्यारभ्यौमन्तमुच्चरन् ।
आधारोत्थितनादं तु द्वादशग्रन्थिभेदतः ।४१
ब्रह्मरंध्रातमुच्चार्य ध्यायेदोंकारगोचरम् ।
शुद्धस्फटिकसंकाशं देवं निष्कलमक्षरम् ।४२

इसके पश्चात् मनोन्मनी शक्ति को कन्द में, शिवात्मक धर्म नालमें, शिवाश्रय ज्ञानकर्णिकाके ऊपर आग्नेयमण्डल चन्द्र सूर्यसम्बन्धिका ध्यान करना चाहिये । ५। आत्मविद्याज्ञान शिवब्रह्मादिक तीन तत्वइससे परे

हैं । समस्तआसनों पर मुखके साथविचित्र उज्जवलपुष्प स्थित करे ।३६। और दहर विद्या से महा उज्जवल आसन मूर्त्तिकी कल्पना कर पुष्प रक्खे ।३७। आधार शक्तिसे आरम्भ करके शुद्धविद्यासे आसन पर्यन्त ओङ्कार सहितचतुर्थी विभक्तिसे अन्तमें "नमः"-यह लगाकरही सर्वत्र यजन करे । ।३८। विद्वान् साधको उचित है किसब स्थानों में विधि विधान के साथ पूजन करना चाहिये अङ्ग, मुख तथा कलाके भेदसेउन ईशान प्रभृति पञ्च ब्रह्मको पूर्वकी भाँति उनकी मूर्त्ति में सस्थित कर मुद्रा दिखावेइसके पश्चात पुष्पोंको अंजलि ग्रहण कराकर देवीका आवाहन करे ।३९-४०। 'सद्योजात प्रपद्यामि' यहाँसे आरम्भ करके शिवोमें वस्तु सदा शिवोम्' यहाँ पर्यंत उच्चारण करे,मूलाधार से उठे हुए नाद वारहचक्रकी ग्रन्थि तोड़कर ब्रह्मरघ्रमे उच्चारण कर ओंकार गोचर परमेश्वर का ध्यान ऐसा करना चाहिए किशुद्धस्फटिकमणि के तुल्य हैं, कला से रहित हैं और अक्षर उनका स्वरूप हैं ।४१-४२।

कारणं सर्वलोकानां सर्वलोकमय परम् ।
अन्तर्बहिः स्थितं व्याप्य ह्यणोरल्प महत्तमम् ।४३
भक्तनामप्रयत्नेन दृश्यमीश्वरमव्ययम् ।
ब्रह्मेन्द्रविष्णुरुद्राद्यैरपि देवैरगोचरम् ।४४
वेदसारं च विद्वद्भिरगोचरमिति श्रुतम् ।
आदिमध्यान्तरहित भेषज भवरोगिणाम् ।४५
समाहितेन मनसा ध्यात्वैबं परमेश्वरम् ।
आवाहनं स्थापनं च सन्निरोध निरीक्षणमू ।४६
नमस्कारं च कुर्वीत बद्ध्वा मुद्राःपृथक्पृथक्।
ध्यायेत्सदाशिव साक्षाद्देव सकलनिष्कलम् ।४७
शुद्धस्फटिककसंकाशं प्रसन्नं शीतलद्युतिम् ।
विद्युद्वलयसंकाशं जटामुकटभूषितम् ।४८
शार्दूलचर्मवसनं किंचित्स्मितमुखाम्बुजम् ।
रक्तपद्मदलप्रख्यपाणिपादतलाधरम् ।४९

सर्वलक्षणसम्पन्न सर्वाभरणभूषितम् ।
दिव्यायुधकरैर्युक्तं दिव्यगन्धानुलेपनम् ।३०

परमेश्वरका स्वरूप परम दिव्य है और इन समस्त लोकों के कारण भूत है। समस्त देवोंसे परिपूर्ण रूप वाले हैं। पर अन्तर बाहरसर्वत्र व्याप्त रहने वाले और अणु स्वरूप तथा परम महान् भीहैं।भक्तोंको बिना प्रयत्न कियेही दिखाई देने वाले ईश्वर हैं। उनका स्वरूप विनाश रहित है और ब्रह्मा इन्द्र, विष्णु रुद्र आदि बड़े बड़े देवताओं को भी अगोचर अर्थात् न दिखलाई देने वाले हैं।४३ ४४। परमात्मा का स्वरूप वेदों का सारमय है और पूर्ण विद्वानों के द्वारा प्राप्त होने के योग्य होताहै। उनकास्वरूप ऐसा अद्भुत है जिसमें आदि और अन्त कुछ भी नहीं होता है। परमेश्वर का स्वरूप संसार के रोगियों के रोग निवारण करनेकेलिए भेषजके समान होता हे।४५। ऐसे उक्त विलक्षण गुणोंसे युक्त परमात्माका ध्यानअत्यन्त सावधान मनसे करना चाहिय औरफिर उनका आवाहन,स्थापन,सन्निरोध दर्शन कर हाथों को जोड़कर नमस्कार करना चाहिये। पृथक् २ मुद्रायें बाँधे और निष्फल साक्षात् देव शिवका ध्यानकरे।४६-४७। अब भगवान् शिव के ध्यान करनेके लिये उनके अड़तीस कलामय स्वरूपका वर्णनकिया जाताहै जिससे उसी प्रकारका ध्यान किया जा सके। विशुद्धस्फटिक मणि के तुल्य स्वच्छ स्वरूप वाले, परम प्रसन्न रहने वाले,शीतलकांतिसे युक्त बिजली के बलय (कड़ा) के तुल्य और मस्तक पर जट जूटोंक मुकुटजैसा धारण करने वाले शिवका स्वरूप होता है।४८। शार्दूलके चम का वस्त्र ओढ़े हुए हास्यसे युक्त मुख कमल वाले, रक्त कमलके तुल्य हस्तएवं चरण वाले तथा अधरों वाले, समस्त सुलक्षणों से युक्त तथा सम्पूर्ण सुन्दर आभूषणों को धारण करने वाले, श्रेष्ठ औरपरमदिव्य अनेकआयुधोंसे युक्त और दिव्य गन्धलेपको लगाने वाला भगवान् शिवका स्वरूप है।४९-५०।

पञ्चवक्त्रं दशभुजञ्च द्रखण्डशिखामणिम् ।
अस्य पूर्वमुख सौम्यं बाल र्कसदृशप्रभम् ।५१
त्रिलोचनारविन्दाढयं बालेन्दुकृतशेखरम् ।
दक्षिण नीलजीमूतसमानरुचिरप्रभम् ।५२

भ्रुकुटीकुटिलं घोरं रक्तवृतत्रिलोचनम् ।
दंष्ट्राकराल दुष्प्रेक्ष्य स्फुरिताधारपल्लवम् ।५३
उत्तरं विद्रुमप्रख्यं नीलालकविभूषितम् ।
सद्विलास्त्र त्रिनयनं चन्द्रार्द्ध कृतशेखरम् ।५४
पश्चिमं पूर्णचन्द्राभं लोचनत्रितयोज्ज्वलम् ।
चन्द्रलेखाधरं सौम्यं मंदस्मितमनोहरम् ।५५
अतीवसौम्यमुत्फुल्ललोचनत्रितयोज्ज्वलम् ।५६

भगवान् शिवका स्वरूप पाँच मुख वाला, दश भुजाओं वाला, शिखा-मणिसे चन्द्रकलाको धारण करने और पूर्व दिशाकी ओर रहने वाला मुख परम सौम्य तथा सूर्य की कान्तिके तुल्यकांति वाला है ।५१। भगवान् शिव तीन नेत्र धारणकरनेवाले हैं और कमलके तुल्य शाभासेयुक्तहैं जिनके मस्तक पर सर्वदा बालचन्द्रमा विराजमान रहता है और दक्षिण दिशाकी ओर रहने वाला मुख नील मेघके तुल्यकांति वाला होता है ।५२। भगबान् शिवके स्वरूप का ध्यान ऐसा ही करना चाहिए कि उनकी भृकुटियाँ टेढ़ी रहतीहैं, अतिघोर रक्त नेत्र हैं, बहुत ही भीषण कराल दाढ़े हैं और सर्वदा सृष्टि का संहार करने की मुद्रा में ओठों को फड़काते रहते हैं ।५३। उत्तर की ओर वाला मुख मूंगाकेतुल्यहैं, नीले वर्णवाली अलकें उस मुखके ऊपर शोभायमान हैं, परम सुन्दर विलाससे परिपूर्ण तीन नेत्र धारण करने वाले और मस्तक पर चन्द्रमाका अर्द्ध भाग शोभितहोरहाहै ।५४। भगवान् शिव के पाँच मुख बतलाये गयेहैं उनमें जो मुख पश्चिमदिशाकी ओरहै वह पूर्ण चन्द्र के समान कान्तिसे युक्त होताहैं, वहाँभी उसमुखमें तीन नेत्र विराज-मानहैं और अर्ध चन्द्र शोभा दे रहा है तथा सौम्य एवं मन्द हास्यसे परम मनोहर हैं ।५५। अब शिवके पञ्चम मुखका वर्णन कियाजाता है जिसका ध्यान ऐसा करना चाहिये कि वह स्फटिकके समान उज्ज्वल, चन्द्र रेखा से युक्त, अत्यन्त समुज्ज्वल एवं मनोहर, तीन नेत्र से युक्त है ।५६।

दक्षिणे शूलपरशुवज्रखड्गानलोज्ज्वलम् ।५९

सर्वं पिनाकनाराचघण्टापाशांकुशोज्ज्वलम् ।
निवृत्या ज नुपर्यन्तमानाभि च प्रयिष्ठया ।५८
आकण्ठ विद्यया तद्वदाललाटं तु शान्तया ।
तदूर्ध्वं शान्त्यतीताख्यकलया परया तथा ।५९
पञ्चाध्वव्यापिनं तस्मात्कलाश्चकविग्रहम् ।
ईषानमुकुटं देवं पुरुषाख्यं पुरातनम् ।६०
अघोरहृदयं तद्वद्वामगुह्यं महेश्वरम् ।
सद्योजातं च तन्मूर्तिमष्टविंशत्कलामयम् ।६१
मातृकामयमीशान पञ्चब्रह्ममयं तथा ।
ॐकाराख्यमयं चैव हंसन्यासमयं नथा ६२
पंचाक्षरमयं देवं षडक्षरमयं तथा ।
अगषट्कमयञ्चैव जातिषट्कसमन्वितम् ।६३

दक्षिण भाग में शूल, परशु, वज्र और खग अग्नि के तुल्य उज्ज्वल है और बांई ओर नाराच,घण्टा पाश औरअंकुशसे अग्नि केसमानउज्ज्वल हैं जो जानुतक निवृत्या नामकला और नाभिमें प्रतिष्ठित नाम की कला से कण्ठ पर्यन्त विद्या तथा ललाट पर्यन्त शान्ता नामबाली कला और इससे भी उपर शान्त्यतीत पराकलासे युक्त तथा पाँच स्थानमें व्यापक होने के कारण निवृत्ति आदि पंच कलामयशरीर है। ईशानदेव मुकुट पुरुष पुरातन मुख है ।५७-५७-६०। अघोर हृदय है, बामदेव गुह्य है, सद्योजात चरण है, इस तरह अड़तीस कलाओं से पूर्ण उसकी मूर्ति है ।५१। ईशान मातृका पूर्णहै तथा पंच ब्रह्ममयहै, ओंकारमय तथा हंसन्यासमयहै ६२।यह देव पञ्चाक्षरमय है तथा षडक्षर है, छै अंकमय और जातिसेयुक्त है।६३।

एवं ध्यात्वाथ मद्वामभागे त्वां च मनोन्मनीम् ।
गौरीमिमाय मन्त्रेण प्रणवाद्येन भक्तितः ।६४
आवाह्य पूर्ववत्कुर्यान्नमस्कारान्तमीश्वरी ।
ध्यायेत्ततस्त्वां देवेशि समाहितमना मुनिः ।६५
प्रफुल्लोत्पलपत्राभां विस्तीर्णायतलोचनाम ।

पूर्णाचन्द्राभवदनां नीलकुंचित्तमूर्द्धजाम् ।६६
नीलोत्पलदलप्रख्यां चन्द्रार्धकृतशेखराम् ।
अतिव्रत्तघनोत्तुंगास्निग्धपीनपयोधराम् ।६७
मनुमध्यां पृथुश्रोणीं पीतरूक्ष्मतराम्बराम् ।
सर्वाभरणसम्पन्नां ललाट तलकोज्ज्वलाम् ।६८
विचित्रपुष्पसंकीर्णकेशपाशोपशोभिताम् ।
सर्वतोऽनुगुणाकारां किञ्चिल्लज्जानताननाम् ।६९
हेमारविन्दं विलसद्दधानां दक्षणे करे ।
दण्डवच्चामरं हस्त न्यस्यासीनां सुखासने ।
दण्डवच्चामर हस्तं न्यस्यासीनां सुखासने ।७०

मेरे बाम भागमें आप मनोन्मनी रूप गौरी को लेकर स्थित है, ऐसा ध्यान करना चाहिए और 'गौरीमिमाय'-इस मन्त्र तथा ओंकारके सहित ध्यान करे ।६४। हे ईश्वरि ! आवाहन करके पूर्व की भाँति नमस्कार करना चाहिए।६५। अब ध्यान करने का स्वरूप बतलाया जाता है, विकसित कमलके तुल्य कांतिमे पूर्ण विशाल नेत्रों वाली हैं, पूर्ण चन्द्रमा के समान मुखवाली हैं, नीच वण वाले कुंचित केशोंसे शोभित हैं ।६६। नील वर्णके कमलके दलके समान अर्ध चन्द्रको मस्तकपर धारण करने वाली हैं विस्तीर्ण, घने,ऊँचे और स्निग्धपयोधरोंसे सुशोभित हैं ।६७। सूक्ष्म कटि तट वाली तथा परिपुष्ट श्रोणिभाग वाली, पीत तथा बारीक वस्त्र धारण करने वाली हैं,समस्त आभूषणों को धारण करने वाली हैं तथा मस्तक पर उज्ज्वल तिलक धारण किये हुए हैं ।६८। अद्भुत पुष्पों से सुशोभित केश पाप वाली हैं समस्त सद्गुणों से परिपूर्ण हैं, लज्जा के कारण अपना मुख नीचे की ओर करने वाली है ।६९। अपने दाहिने हाथ में क्रीड़ा के लिये सुवर्ण का कमल लियेहुएहैं और दूसरा हाथ सिंहासनपररक्खे हुए हैं ।७०।

एवं मां त्वां च देवेशि ध्यात्वा नियतमानसः ।
स्नापयेच्छुद्धतोयेन प्रणवप्रोक्षणक्रमात् ।७१
भवे त्क्वेनातिभव इति पाधं प्रकल्पयेत् ।

वामाय नम इत्युक्त्वा दद्यादाचमनीयकम् ।७२
ज्येष्टाय नम इत्युक्त्वा शुभ्रवस्त्र प्रकल्पयेत् ।
श्रेष्टाय नम इत्युक्त्वा दद्याद्यज्ञोपवीतकम् ।७३
रुद्राय नम इत्युक्त्वा पुनराचमनीयकम् ।
कालाय नम इत्युक्त्वा गन्ध दद्यात्सुसंस्कृतम् ।७३
कलविकरणाय नमोऽक्षतं च परिकल्पयेत् ।
बलविकरणाय नम इति पुष्पाणि दापयेत् ।७५
बलाय नम इत्युक्त्वा धूप दद्यात्प्रयत्नतः ।
बलप्रमथनायेति सुदीपं चैव दापयेत् ।७६
ब्रह्मभिश्च षडंगैश्च ततो मातृकया सह ।
प्रणवेन शिवेनैव शक्तियुक्तेन च क्रमात् ।७७
मुद्राः प्रदर्शयेन्मह्यं तुभ्यश्च वरवर्णिनि ।
मयि प्रकल्पयेत्पूर्वमुपचारांस्ततस्त्वयि ।७८
यदा त्वयि प्रकुर्वीत स्त्रीलिंगं योजयेत्तदा ।
इयानेव हि भेदोऽस्ति नान्यः पार्वति कश्चन ।७९
एवं ध्यानं पूजन च कृत्वा सस्यग्विधानतः ।
ममावरणपूजां च प्रारभेत विचक्षणः ।८०

हे देवि ! इस तरहसे अपना मन लगाकर हमारा और आपका ध्यान किया करताहै तथा शंख के जल से स्नान कराकर ओंकार सेप्रोक्षणकिया करता है वह सिद्ध होता है ।७१। 'भवे भवेनाति भवे'—इसमन्त्रसे पाद्य तथा 'वामदेवाय नमः'—यह उच्चारण करके आचमन देना चाहिये ।७२। 'ज्येष्ठाय नमः' इसको पढ़कर शुभ्र वस्त्र समर्पित करे । 'श्रेष्ठायनमः'-यह पढ़कर यज्ञोपवीत का समर्पण करना चाहिये ।७३। 'रुद्राय नमः'—इसको पढकर आचमन करावे और 'कालात नमः' इसको बोल कर सुन्दर गन्ध को देवे ।७४। 'कक्ष विकरणाय नमः'-यह मन्त्र पढ़कर अक्षत तथा बल-विकरणाय नमः'-यह बोलकर पुष्पों का समर्पण करना चाहिये ।७५। 'बलाय नमः'-यह उच्चारण करधूपका आघ्रापन करावे । बलप्रमथनाय

नमः'-यह पढ़कर दीप दर्शनकरावे ।७६। ब्रह्म षडङ्ग और मात्रा के सहित प्रणव शिव और शक्तिकेसहित क्रमसे मुझे और तुमको मुद्रादिखावे सर्व-प्रथम मेरा पूजनकरे इसकेअनन्तर तुम्हारे पूजनके लिए समस्तवस्तु अर्पित करे ।७७-७८। जिससमय तुम्हारी पूजाकरे तब स्त्री-लिंग लगादेनाचाहिए। केवल इतनाही भेदहोता है अन्यकुछ नहीं है है।७९। हे देवि ! इसीविधिसे पूर्ण विधानकेसाथ ध्यान तथा पूजन करके फिर बुद्धिमान् साधक भक्तको मेरी आवरण पूजाका विधान करना चाहिये ।८०।

## । शिव के आठ नामों का अर्थ और लिंग-पूजा विधि ।

शिवो महेश्वरश्चैव रुद्रो विष्णुः पितामहः ।
संसारवैद्यः सर्वज्ञः परमात्मेति मुख्यतः ।१
नामाष्टकमिदं नित्य शिवस्य प्रतिपादकम् ।
आद्यान्तपञ्चकं तत्र शांत्यतीताद्यमुक्रमात् ।२
सज्ञा सदाशिवादीनां पञ्चोपाधिपरिग्रहात् ।
उपाधधिनिवृत्तौ तु यथास्वं विनिवर्तते ।३
पदमेव हितं नित्यमनित्याः पदिनः स्मृताः ।
पदानां परिवृत्तिः स्यांमुच्यंते पदिनो यतः ।४
परिवृत्यन्तरे त्वेवं भूयस्तस्याप्युपाधिना ।
आत्मांतराभिधानं स्यात्पदाद्यनामपञ्चकम् ।५
अन्यतु त्रितयं नाम्नामुपादानादिभेदतः ।
त्रिविधोपाधिरचनाच्छिव एव तु वर्तते ।६
अनादिमलसश्लेषप्रागभावात्स्वभावतः ।
अत्यंतपरिशद्धा मेत्यतोऽयं शिव उच्यते ।७

ईश्वरने कहा—शिव, महेश्वर, रुद्र, विष्णु, पितामह, संसार वैद्य, सर्वज्ञ, परमात्मा ये मुख्य आठ परमात्मा शिव के नाम हैं, जो शिव के नित्य प्रतिपादक हैं। इसमें पितामह तक प्रथम पाँच नामोंमें शांत्यतीत के क्रमसे पाँच उपाधियों के ग्रहण करने से शिवादि की संज्ञा ग्रहण की है। उपाधि के निवृत्त होने यह संज्ञा भी निवृत्त हो जाती है।१-२-३। पद

सत्य है और सदाशिवादि मूर्ति अनित्य हैं पदोंका ही विनिमय होता है इससे मूर्ति आदि छूटजाती है ।४। पदान्तरकी प्राप्तिमें फिर उपाधिसे उस पदकी प्राप्तिहोती है । जो यह आदिका पञ्चक अन्य आत्माकेजानने वाला होतो दूसरे तीननामोंका इसजगत्के उपादान कारणस्वरूप प्रकृति आदिके योगसे तीनतरहकी उपाधि कहनेके कारण ये तीननामभी शिव रूपही होते हैं ।५-६। अनादि मलके सङ्गके स्वभावसे जिस तरह जल स्वच्छ होता है तथा स्वादिष्ट होता है परन्तु वही जल अन्य देशमें प्राप्त हो जानेपर खारी तथा गदला होजाता है परन्तु जलका स्वभावतो निर्मलता युक्त ही होता है । इसीतरह उपाधिरहित होनेसे वह एकही निर्मल शिव है जो उपाधि से युक्तहोनेपर अनेकनाम धारण कर लेते हैं । अब उन नामोंका अर्थ बतलाया जाता है,अत्यन्त परिशुद्ध आत्मा होनेसे महादेवको शिव कहा करते हैं ।७

अथवा शेषकल्याणगुणैकघन ईश्वरः ।
शिव इत्युच्यते सद्भिः शेवतष्वार्थवेदिभिः ।८
त्रयाविंशतितत्वेभ्यः पराः प्रकृतिरुच्यते ।
प्रकृतेस्तु परं प्राहुः पुरुषं पञ्चविंशकम् ।९
यद्वेदादो स्वरं प्राहुर्वाच्यवाचकभावतः ।
वेदैकवेद्यं याथात्म्य द्वेदान्ते च प्रतिष्ठितम् ।१०
स एव प्रकृतो लीना भोक्ता यः प्रकृतेर्यतः ।
तस्य प्रकृतिलीतस्य यः परः स महेश्वरः ।११
तदधानप्रवृत्तित्वात्वकृतेः पुरुषस्य च ।
अथवा त्रिगुणं तत्व माये यमिदमव्ययम् ।१२
म यां तु प्रकृतं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।
मायाविमाचकाऽनन्तो महेश्वरसमन्वयात् ।१३
रुद्दुखं दुःखहेतुर्वा तद्रावयति यः प्रभुः ।
रुद्र इत्युच्यते तस्माच्छिवः परमकारणम् ।१४
यस्माज्जगदिदं सर्वं विधिविष्णिवन्द्र पूर्वकत् ।

अथवा समस्त कल्याणकारी गुणों के एक ही आधार होने के कारण

उन ईश्वरको शिव तत्वके ज्ञाता महात्मा लोग उन्हें शिव कहाकरते हैं ।८। महेश्वर शब्दका अर्थ है तेईस तत्वों से परे प्रकृति है उस प्रकृतिसे भी परे पच्चीसवाँ पुरुष होता है ।९। वाच्य तथा वाचक भाव से जिसको वेदके आदिमें ॐकार कहते है,वह बेदके द्वार ही जानने के योग्य है और आत्म-स्वरूप में वेदान्त में प्रतिष्ठित है ।१०। वह प्रकृति में उसके भोग के लिये लीनरहता है। उस लीन होनेवाले पुरुषसे भी जो परे है वही महेश्वरकहा जाता है ।११। प्रकृति और पुरुष की प्रकृति उसके ही अधीन है अथवा त्रिगुण तत्वकी कभी विनाश को प्राप्त न होने वाली यह माया है ।१२। माया को ही प्रकृति और मायी को महेश्वर जानना चाहिये । महेश्वर को प्राप्तिसे हो नारायण मायासे मोक्षपद प्रदान किया करते है ।१३। रुद्र यह नाम रुद्र अर्थात् दुःखको अथवा दुःखके कारणको दूरकर देने से ही इनको नाम 'रुद्र' यह पड़ गया है और इसीलिये ही इन्हें रुद्र कहा करते है,वही परम कारण शिव है ।१४।

शिवतत्वादिभूम्यन्तं शरीरादि घटादि च ।
व्याव्याधितिष्ठति शिवस्तस्माद्विष्णुरुदाहृत ।१५
जगतः पितृभूतानां शिवो मूर्त्यात्मिनामपि ।
पितृभावेन सर्वेषां पितामह उदीरितः ।१६
निदानज्ञो तथा वैद्यो रोगस्य विनिवर्तकः ।
उपायैर्भेषजैस्तद्वल्लयभोगाधिकारक ।१७
संसारस्येश्वरो नित्यं स्थूलस्य विनिवर्त्तक ।
संसारवैद्य इत्युक्तः सर्वतत्वार्थवेदिभिः ।१८
सर्वात्मा परमरेभिर्गुणैर्नित्यसमन्वयात् ।
स्वस्मात्परात्मविरहात्परमात्मा शिवः स्वयम् ।१९
इति स्तुत्वा महादेवं प्रणवात्मानमव्ययम् ।
दत्वा पराङ्मुखाद्यञ्च पश्चादीशानमस्तके ।२०
पुनरभ्यर्च्य देवेशं प्रणवेन समाहितः ।
हस्तेन बद्धाञ्चलिना पूजापुष्पं प्रगृह्य च ।२१

शिवके तत्त्वादि पर्यन्त शरीर घटादि सबमें व्याप्त होकर स्थित होनेके कारणही शिवको विष्णु कहते हैं ।१५। इस समस्त जगत्के पितृस्वरूप ब्रह्मादिक और मूर्ति आत्मावाले होनेसे सबके पितामह वह पितामह कहलाते है ।१६। जिस प्रकार निदानका ज्ञाता वैद्य रोगको निवारण कर देने में समर्थ हुआ करता और उसका उपाय तथा औषधिका ज्ञान रखता है इसी प्रकारसे भोग मोक्षके प्रदान करनेके पूर्ण अधिकार रखनेसे सम्पूर्ण संसार के ईश्वर स्थूल कारणकी निवृत्ति करनेवाले शिवतत्त्वके ज्ञाताओंके द्वारा यह संसार वैद्य-इस नामसे कहे जाया करते है ।१७-१८। वे सर्वज्ञ प्रभृति समस्त गुण गणसे युक्त होकर सबके आत्मा-परे से भी परे आने से और परमात्मा से भी परे होनेसे स्वयंशिव परमात्मा कहे जाते हैं ।१९। इस तरह प्रणवात्म अविनाशी महादेव के लिए प्रणाम करके अपने सन्मुख अर्घ्य देना चाहिए ।२०। फिर ईशानके मस्तकमें प्रणवसेयुक्त देवेशका पूजनकरे और अञ्चलि बाँधकर अर्चा के पुष्पों को करना चाहिये ।२१।

उन्मनांतं शिवं नीत्वावामनासापुटाध्वना ।
दैवीमुद्रास्य च ततो दक्षनासापुटाध्वना ।२२
शिव एवाहमस्मीति तदैक्यमनुभूय च ।
सर्वावरणदेवांश्च पुनरुद्वासयेत् धृदि ।२३
विद्यापूजां गुरोः पूजां कृत्वा पश्चाद्यथाक्रमम् ।
शङ्खधपात्रमंत्रांश्च हृदये विंयसेत्क्रमात् ।२४
निर्माल्यश्च समाप्याथ चण्डेशायेशगोचरे ।
पुनश्च संयतप्राण ऋष्यादिकमथोच्चरेत् ।२५
एतच्छ्रुत्वा महादेवी महादेवेन भाषितम् ।
स्तुत्वा विविधैः स्तोत्रैर्देवं वेदार्थगर्भितैः ।२६
श्रीमत्पादाब्जयोः पत्युः प्रणामं परमेश्वरी ।
अतिप्रहृष्टहृदया मुमोद मुनिसत्तमाः ।२७
अतिगुह्यमिदं विप्राः प्रचवार्थप्रकाशकम् ।
शिवज्ञानपरं ह्येतद् भवतामार्तिनाशनम् ।२८

फिर वाम नासा पुटके मार्ग में उन्मनी नाड़ी के अन्त तक ले जाकर अर्थात् शिवको लेजाकर और दक्षिण नासा पुट के मार्ग से जगदम्बा देवी को लेजाकर 'मैं स्वयं शिव हूँ' ऐसा अनुभव करे इसके पश्चात् हृदयमें समस्त आवरणके देवताओंका ध्यान करना चाहिए।२२-२३। इसके अनंतर क्रमसे विद्या और गुरुदेवका अर्चन करे फिर शङ्ख, अर्घ्यपात्र तथा अन्य मंत्रों को क्रमसे हृदयमें धारण करना चाहिये २४। इसके पश्चात् निर्माल्यको शिवके अर्थात् चण्डेशके आगे समर्पण करे और पश्चात् प्राणायाम करे तथा समस्त ऋषि आदिका स्मरण करना चाहिए।२५। व्यासजीने कहा—हे देवेशि ! इस प्रकार शिवके बचनोंको सुनकर शिवजीके वेदार्थसे भरे हुए अनेक तरह के स्तोत्रोंसे स्तुति करती हुई परमेश्वरी श्रीमच्चरण कमलमें बारम्बार प्रणाम करने लगीं। हे मुनिगण ! परमाह्लाद से मनमें पार्वती महाहर्षित हुई। ।२६-२७। हे ब्राह्मणो ! प्रणव के अर्थ का प्रकाश करने वाला यह परम गुप्त विधान है। यह भगवान् शिवका परम ज्ञान समस्त दुःखोंका विनाश करने वाला होता है।२८।

## नान्दी श्राद्ध, ब्रह्मयज्ञादि विधि

साधु साधु महाभाग वामदेव मुनीश्वर।
त्वमतीब शिवे भक्तः शिवज्ञानवतां वरः।१।
त्वया त्वविदितं किंचिन्नास्ति लोकेषु कुत्रचित्।
तथापि तव वक्ष्यामि लोकानुग्रहकारिणः।२।
लोकेस्मिन्पशवः सर्वे नानाशास्त्रविमाहिताः।
वञ्चिताः परमेशस्य माययाऽतिविचित्रया।३।
न जानन्ति परं साक्षात्प्रणवार्थं महेश्वरम्।
सगुण निर्गुणं ब्रह्म त्रिदेवजनक परम्।४।
दक्षिणं बाहुमुद्धृत्य शपथं प्रब्रवीमि ते।
सत्य सत्य पुनः सत्यं सत्यं सत्यं पुनः पुनः।५।
प्रणवार्थः शिवः साक्षात्प्राधान्येन प्रकीर्तितः।
श्रुतिषु स्मृतिशास्त्रेषु पुराणेष्वागमेषु च।६।

यतो वाचो निवर्त्तन्ते प्रप्राप्य मनसा सह।
आनन्द यस्य वै विद्वन्न बिभेति कुतश्चन ।७।

स्कन्दजीने कहा हे वामदेव मुने ! हे महाभाग ! आप धन्य हैं,आप धन्य हैं,आप परम शिवभक्त और शिवज्ञान के ज्ञाताओं में सर्वश्रेष्ठ हैं ।१। त्रैलोक्य कुछभी ऐसा वहीं,जिसे आप जानते हों, फिरभी लोक कल्याणकी दृष्टिसे मैं आपके प्रतिकहता हूँ।२।इस लोक में मनुष्य अनेकभाँतिके शास्त्रों के कारण भ्रमित होगये हैं तथा वे परमेश्वरी की अद्भुत मायासे वंचित हैं ।३। वे साक्षात् प्रणवरूप शिवको नहीं जानते,जो शिव सगुण-निर्गुण ब्रह्म हैं तथा त्रिदेव जिनके द्वारा प्रकट हुए हैं ।४। मैं अपनी दक्षिणभुजा उठाकर सौगन्ध पूर्वक कहता हूँ कि यह नितान्त सत्य है इसमें सन्देह नहीं है ।५। स्वयं भगवान्शङ्कर ने ही प्रणवके अर्थोंका वर्णन किया है,यह बात श्रुति, स्मृति,शास्त्र,पुराण और आगम ग्रन्थोंने भी कही हैं।६। जहाँ पहुँच कर मनयुक्त वाणी की भी निवृत्ति होजाती है, जिनके द्वारा आनन्दको प्राप्त विद्वान् किसी प्रकार भी भयभीत नहीं होता है ।७।

यस्माज्जगदिदं सर्वं विधिविष्णिवन्द्र पूर्वकम् ।
सहभूतेन्द्रियग्रामैः प्रथमं संप्रसूयते ।८।
न सम्प्रसूयते यो वै कुतश्चन कदाचन।
यस्मिन्न भासते विद्युन्न च सूर्य्यो न चन्द्रमाः ।९
यस्य भासा विभातीदञ्जगत्सर्वं समन्ततः।
सर्वेश्वर्येण सम्पन्नो नाम्ना सर्वेश्वरः स्वयम् ।१०।
यो वै मुमुक्षुभिर्ध्येयः शम्भुराकाशमध्यगः।
सर्व्वव्यापी प्रकाशात्मा भासरूपी हि चिन्मयः ।११।
यस्य पुंसां परा शक्तिर्भावगम्या मनोहरा।
निर्गुणा स्वगुणैरेव निगूढा निष्कला शिवा ।१२।
तदीयं त्रिविध रूप स्थूलं सूक्ष्मं परं ततः।
ध्येय मुमुक्षुभिर्नित्यं क्रमतो योगिभिर्मुने ।१३।
निष्कलः सर्वदेवानामादिदेवः सनातनः।
ज्ञानक्रियास्वभावो यः परमात्मेति गीयते ।१४।

जिससे ब्रह्मा,रुद्र,इन्द्र आदि यह सम्पूर्ण विश्व प्रकट होता है,भूतेन्द्रिय सहित ये ही इस विश्व के उत्पत्तिकर्त्ता हैं ।८। वह कहीं भी उत्पत्तिको प्राप्त नहीं होते,जिनमें विद्युत भास्कर तथा चन्द्रमाभी प्रकाश करने योग्य नहीं हैं ।९। जिसके आभा से ही यह सम्पूर्ण विश्व प्रकाशवान् होता है, सम्पूर्ण ऐश्वर्य उनसे प्राप्त होने से ही वे परमेश्वर कहे जाते हैं ।१०। जो आकाशके मध्य निवास करने वाले शिव मुमुक्षुओं द्वारा ध्यान किये जाते हैं, जो सबमें व्याप्त, प्रकाश रूप आत्मस्वरूप एवं चिन्मय हैं ।११।जिसकी पराशक्ति का ज्ञान ज्ञानसे होता है वह निर्गुण निष्कल, सगुण एवं साक्षात् शिव हैं ।१२। जिनके स्थूल सूक्ष्म और परे यह तीन भेद हैं,हे मुनीश्वर ! मुमुक्षुजनों को उसी का ध्यान करना श्रेयकर है ।१३। यह सभी देवों के अधीश्वर, सनातन, कला-रहित तथा ज्ञान क्रिया के स्वभाव वाले होने से परमात्मा कहे जाते हैं ।१४।

तस्य देवाधिदेवस्य मूर्तिः साक्षात्सदाशिवः ।
पञ्चमत्रतनुर्देवः कलापञ्चकविग्रहः ।१५।
शुद्धस्फटिकसकाशः प्रसन्नः शीतलद्युतिः ।
पञ्चवक्त्रो दशभुजस्त्रिपञ्चनयनः प्रभुः ।१६।
ईशानमुकुटोपेतः पुरुषास्यः पुरातनः ।
अघोरहृदयो वामदेवगुह्यप्रदेशवान् ।१७।
सद्यपादश्च तन्मूर्तिः साक्षात्सकलनिष्कलः ।
सर्वज्ञत्वादिषट्शक्तिषडगीकृतविग्रहः ।१८।
शब्दादिशक्तिस्फुरितहृत्पङ्कजविराजितः ।१९।
मन्त्रादिषड्विधार्थानामर्थोपन्यासमार्गतः ।
समष्टिव्यष्टिभावार्थं वक्ष्यामि प्रणवात्मकम् ।२०।
श्रुतिस्मृत्युदितं कर्म कुर्वन्सिद्धिमवाप्स्यति ।
इत्युक्तं परमेशेन वेदमार्गप्रदर्शिना ।२१।

उनकी मूर्ति सदाशिवस्वरूप है,वे पंच मंत्रात्मक देह वाले और पंचक

विग्रह वाले देवता हैं।१५। स्वच्छ स्फटिक मणि जैसे प्रसन्न और शीतल कान्तिसे सम्पन्न,पञ्चमुख पञ्चदश नयन तथा दश भुजा वाले हैं।१६। वे मुक्तिसे सुशोभित ईशानदेव,पुरातन पुरुष अघोर हृदय,वामदेव गुह्यभूत तथा मूर्त-स्वरूप हैं।१७। सद्यपाद तन्मूर्ति, सम्पूर्ण निष्फल मूर्ति.सर्वज्ञत्व आदि छः शक्ति और छः प्रकारसे देहको अङ्गीकृत करने वाले।१८। अब्द आदि से स्फुरित,हृदय पद्ममें प्रतिष्ठित तथा अपनी शक्तिसे वामभागमें सुशोभित हैं।१९।अब मैं मन्त्र आदिके छः प्रकार, उपन्यासके ढङ्ग तथा समष्टि-व्यष्टि के प्रणवात्मक अर्थको कहता हूँ, ध्यान से सुनो।२०। श्रुति, स्मृति द्वारा बताये गये धर्म के द्वारा ही सिद्धि प्राप्त होती है,वेद मार्ग दर्शक ईश्वर का यही कथन है।२१।

वर्णाश्रमाचारपुण्यैरभ्यर्च्य परमेश्वरम् ।
तत्सायुज्यं गताः सर्वे बहवो मुनिसत्तमाः।२२।
ब्रह्मचर्येण मुनयो देवा यज्ञक्रियाऽध्वना ।
पितरः प्रजया तृप्ता इति हि श्रुतिरब्रवीत्।२३।
एवं ऋणत्रयान्मुक्तो वानप्रस्थाश्रमं गतः ।
शीतोष्णसुखदुःखादिसहिष्णुर्विजितेन्द्रियः।२४।
तपस्वी विजिताहारो यमाद्य योगमभ्यसेत् ।
यथा दृढतरा बुद्धिरविचाल्या भवेत्तथा।२५।
एव क्रमेण शुद्धात्मा सर्वकर्माणि विन्यसेत् ।
सन्यस्य सर्वकर्माणि ज्ञानपूजापरो भवेत्।२६।
सा हि साक्षाच्छिवैक्येन जीवन्मुक्तिफलप्रदा ।
सर्वोत्तमा हि विज्ञेया निर्विकारा यतात्मनाम्।७।
तत्प्रकारमहं वक्ष्ये लोकानुग्रहकाम्यया ।
तव स्नेहहान्महाप्राज्ञ सावधानतया शृणु।२८।

वर्णाश्रमके आचार रूप पुण्यके द्वारा प्रभु-पूजन करने से अनेकों मुनि-जन उनके सायुज्य पदको प्राप्त हो चुके हैं।२२। श्रुतियों का कथन है कि ब्रह्मचर्यके द्वारा ऋषि,यज्ञ क्रियाके द्वारा देवता और स्वधाके द्वारा पितर

तृप्ति को प्राप्त हो गये हैं।२३। इस प्रकार प्रथम तीनों ऋणसे उऋण होकर वानप्रस्थआश्रम ग्रहण करे और शीत,उष्णता,सुख दुःख आदि सहन करे तथा जितेन्द्रिय रहे।२४। तपस्वी,आहार पर संशय रखने वाला, मय-नियम पालन पूर्वक योगाभ्यास करने वाला तथा बुद्धि को दृढ़ और निश्चल रखने वाला बने।२५। शुद्धिपूर्वक सभी कर्म करे और सम्पूर्ण काम्य कर्मों का त्याग कर दे और ज्ञानमय पूजन में तत्पर होजाय।२६। यह ज्ञानमय पूजन शिवजी से सङ्गति तथा जीवनसे मुक्तिप्रदान करने वाला है,यह सर्वोत्तम विकार रहित यतियों के लिए ज्ञातव्य है।२७। हे महाप्राज्ञ ! आपके स्नेहवश तथा लोक कल्याणार्थ ही उसका वर्णन करता हूँ उसे सावधानी से श्रवण करो।२८।

सर्वशास्त्रार्थतत्वज्ञं वेदान्तज्ञानपारगम् ।
आचार्यमुपगच्छेत्स यतिर्मतिमतां वरम् ।२९।
तत्समीपमुब्रज्यं यथाविधि विचक्षणः ।
दीर्घदण्डप्रणामाद्यस्तोषयेद्यत्नतः सुधीः ।३०।
योगुरुः स शिवः प्रोक्तो यः शिवः स गुरुस्मृतः ।
इति निश्चित्य मनसा स्वविचारं निवेदयेत् ।३१।
लब्धानुज्ञस्तु गुरुणा द्वादशाहं पयोव्रती ।
शुक्लपक्षे चतुर्थ्यां वा दशम्यां वा विधानतः ।३२।
प्रातः स्नात्वाः विशुद्धात्मा कृतनित्यक्रियः सुधीः ।
गुरुमाहूय विधिना नाँदीश्राद्धं समारभेत् ।३३।
विश्वेदेवाः सत्यक्सुसंज्ञावन्तः प्रकीर्तिताः ।
देवश्राद्धे ब्रह्मविष्णुमहेशाः कथितास्त्रयः ।३४।
ऋषिधाद्धे तु सम्प्राक्ता देवक्षेत्रमनुष्यजाः ।
देवश्राद्धे वसुरुद्रादित्यास्तु सम्प्रकीर्त्तिताः ।३५।

सभी शास्त्रों के तत्वार्थ ज्ञाता,वेदान्त के पारगामी मेधावी आचार्य के निकट बुद्धिमान् यतीजाय।२९। और उन्हें दण्डवत् प्रणामों में भले प्रकार सन्तुष्ट करे।३०। जो गुरु है, वह शिव है और जो शिव है वह गुरु है इस

प्रकार मनमें विचारे उस विचार को गुरु के प्रति निवेदन करे ।३१। फिर गुरु की आज्ञा से बारह दिन तक तथा शुक्ल पक्ष की चतुर्थी या दशमीको विधिवत् पयोव्रतकरे ।३२। स्नान करके प्रातः कृत्यकरे और शुद्ध होने पर विधिसे गुरु को बुलाकर नान्दी श्राद्ध करना चाहिए ।३३। हे ऋषि ! उसमें विश्वदेवा सत्यवसु संज्ञक हैं। श्राद्धमें ब्रह्मा विष्णु,महेश वर्णन किये हैं ।३४।श्राद्धमें देवक्षेत्र मनुष्य तथा द्रव्य श्राद्धमें वसु,रुद्र,और आदित्यकहे हैं ३५।

चत्वारो मानुषश्राद्धे सनकाद्या मुनीश्वराः ।
भूतश्राद्धे पञ्च महाभूतानि च ततः परम् ।३६।
चक्षुरादीन्द्रियग्रामो भूतग्रामश्चतुर्विधः ।
पितृश्राद्धे पिता तस्य पिता तस्य पिता त्रयः ।३७।
पितृश्राद्धे मातृपितामह्यौ च प्रपितामही ।
आत्मश्राद्धे तु चत्वार आत्मा पितृपितामहौ ।६६।
प्रपितामहनामा च सपत्नीकाः प्रकीर्त्तिताः ।
मातामहात्मकश्राद्धे त्रयो मातामहादयः ।३९।
प्रतिश्राद्धं ब्राह्मणानां युग्मं कृत्वोपकल्पितान् ।
आहूय पादौ प्रक्षाल्य स्वयमाचम्य यत्नतः ।४०।
समस्तसपत्समवाप्तिहेतवः समुत्थितापत्कुलधूमकेतवः ।
अपारसंसारसमुद्रसेतवः पुनन्तु मां ब्राह्मणपादरेणवः ।४१।
अपाद्धनघ्वान्तसहस्रभानव समीहितार्थर्पणकामधेनवः ।
समस्ततीर्थाम्बुपवित्रमूर्त्तयो रक्षतु मां ब्राह्मणपादपांसवः।४२

मनुष्य श्राद्धमें चार सनकादि तथा भूतश्राद्ध में पच महाभूत कैसे हैं। ।३६। चक्षु आदि इन्द्रियाँ और जरायुज अण्डज स्वेदज,उद्भिज्ज यह चार प्रकारके प्राणी कहे हैं, पितर श्राद्धमें पिता,पितामह और प्रपितामह कहे हैं ।३७। मातृ श्राद्धमें माता,पितामही तथा प्रपितामही और आत्म श्राद्ध में पिता और पितामह कहे हैं।३८।प्रपितामह सपत्नीक तथा मातामह(नाना) के श्राद्ध में मातामह, तथा उनके पिता ( परनाना) कहे हैं ।३९। प्रत्येक श्राद्ध में दो ब्राह्मणोंको भोजन करावे,उनकोबुलाकर स्वयं आचमनकर पवित्र

हो और उनके चरण धोवे ।४०। और कहे कि सम्पूर्ण सम्पत्ति की प्राप्ति के कारणरूप,विपत्ति-नाशके लिए अग्निरूप तथा अपार भवसागरसे पार होने के लिए सेतुस्वरूप ब्राह्मणों की चरणरज मुझे पवित्र बनावे।४१।विपत्ति रूप अन्धकार को नष्ट करने के लिए सूर्य, काम्य पदार्थ प्राप्त कराने को कामधेनु तथा सम्पूर्ण तीर्थों के जल की पवित्र मूर्ति ब्राह्मणों की पग-रज मेरी रक्षक बने ।४२।

इति जप्त्वा नमस्कृत्य साष्ठांग भुवि दण्डवत् ।
स्थित्वा तु प्राङ्मुखः शम्भोः पादाब्जयुगलं स्मरन् ।४३।
सपवित्रकरः शुद्ध उपवीती दृढासनः ।
प्राणायामत्रयं कुर्याच्छ्रुत्वा तिथ्यादिक पुनः ।४४।
मत्सन्यत्सांगभूत यद्विश्वेदेवादिकं तथा ।
श्राद्धमष्टविधं मातामहान्तं पार्गणेन वै ।४५।
विधानेन करिष्यामि युष्मदाज्ञापुरः सरम् ।
एवं विधाय संकल्पं दर्भानुत्तरतस्त्यजेत् ।४६।
उपस्पृश्याप उत्थाय वरणक्रममारभेत् ।
पवित्रपाणिः संस्पृश्य वाणीं ब्राह्मणयोर्वदेत् ।४७।
विश्वेदेवार्थं इत्यादि भयद्भूयां क्षण इत्यपि ।४८।
प्रसादनीय इत्यन्त सर्वत्रैवं विधिक्रमः ।
एव समाप्य वरणं मण्डलानि प्रकल्पयेत् ।४९।

इस प्रकार जपकर, पृथ्वीमें दण्डवत् होकर प्रणाम करे और शिवजी के सम्मुख पूर्वाभिमुख खड़ा होकर उनके चरणों का ध्यान करे ।४३। और पवित्र हाथकर शुद्ध होकर नवीन यज्ञोपवीत धारण करे,दृढ़ चित्तसे आसन ग्रहण करे और तीनबार प्राणायामकर,तिथ्यादि सुने ।४४।मेरे संन्यास का अङ्गभूत वैश्वदेवादि कर्म क्रम पूर्वक पूर्वोक्त विधि से देवश्राद्धादि भेद के क्रम से नानातक पार्वणश्राद्ध ।४५। विधिवत् आपके आदेशानुसार करूँगा, इस प्रकार सङ्कल्पकर उत्तरकी ओर कुशों को छोड़दे ।४६। फिर ब्राह्मणों का हाथ स्पर्श करता हुआ वरण का क्रम आरम्भ करे तथा पवित्रीको स्पर्श

कर ब्राह्मणों से कहे ।४७। मैंने विश्वदेवा के हेतु आपका वरण किया है, इसे आप क्षण भरको स्वीकार करें ।४८। सबको इस प्रकार प्रसन्न करे, वरण का क्रम सर्वत्र यही है, इसे समाप्त करके मण्डल बनावे ।४९।

उदगारभ्य दश च कृत्वाऽभ्यर्चनमक्षतैः ।
तेषु क्रमेण संस्थाप्य ब्राह्मणान्पादयोः पुनः ।५०।
विश्वेदेवादिनामानि स सम्बोधनमुच्चरेत् ।
इदं वः पाद्यमिति सकुशपुष्पाक्षतोदकैः ।५१।
पाद्यं दत्वा स्वयमपि क्षालितांघ्रिरुदङ्मुखः ।
आचम्य युग्मक्लृप्तांस्तानासनेषूपवेश्य च ।५२।
विश्वेदेवस्वरूपस्य ब्राह्मणस्येदमासनम् ।
इति दर्भासनं दत्वा दर्भपाणिः स्वयं स्थितः ।५३।
अस्मिन्नान्दीमुखश्राद्धे विश्वेदेवार्थ इत्यपि ।
भवद्भयां क्षण इत्युक्त्वा क्रियतामिति संवदेत् ।५४।
प्राप्नुतामिति सम्प्रोच्य भवन्ताविति संवदेत् ।
वदेतां प्राप्नुयावेति तौ च ब्राह्मणपुंगवौ ।५५।
सम्पूर्णमस्तु संकल्पसिद्धिरस्त्विति तान्प्रति ।
भवन्तोऽनुगृह्णंत्विति प्रार्थयेद् द्विजपुंगवान् ।५६।

उत्तर से प्रारम्भ कर दशों मण्डलों का पूजन अक्षत से करे, ब्राह्मणों को उन मण्डलों पर बैठाकर अक्षत से उनके चरण पूजे ।५०। विश्वदेवा रूप ब्राह्मणों से कहे कि आपके लिये यह पाद्य है, इस प्रकार कर, कुश, पुष्प, अक्षत और जल से ।५१। फिर पाद्य देकर मुख धुलावे और उत्तराभिमुख बैठाकर आचमन करावे तथा बैठने के लिए श्रेष्ठ आसन दे ।५२। विश्वेदेवा स्वरूप ब्राह्मणों के लिये यह आसन है, यह कहकर कुशका आसन दे और स्वयं भी हाथमें कुश लेकर बैठे ।५३। और कहें कि इस नान्दी मुख श्राद्ध में आप विश्व देवों के निमित्त क्षणमात्र स्थित हों।५४।आप दोनों स्वीकार करें और दोनों ब्राह्मण भी कहें कि हम दोनों स्वीकार करते है ।५५। तुम्हारे सङ्कल्प की पूर्ण रूपेण सिद्धि हो, तब ब्राह्मणों से निवेदन करे कि आप अनुग्रह करें ।५६।

तत्रः शुद्धकदल्यादिपात्रेषु क्षालितेषु च ।
अन्नादिभोज्यद्रव्याणि दत्वा दर्भैः पृथक्पृथक् ।५७
परिस्तीर्य स्वयं तत्र पषिच्योदकेन च ।
हस्ताभ्यामवलम्ब्याथ पात्रं प्रत्येकमादरात् ।५८
पृथिवी ते पात्रमित्यादि कृत्वा सत्र व्यवस्थितान् ।
देवादींश्च चतुर्थ्यन्तानिनूद्याक्षतसयुतान् ।५९
उदग्गृहीत्वा स्वाहेति देवार्थेऽन्नं यजेत्पुनः ।
न ममेति वदेदन्ते सर्वत्राय विधिक्रमः ।६०
यत्पादपद्मस्मरणाद्यस्य नामजपादपि ।
न्यूनं कर्म भवेत्पूर्णं तं वन्दे साम्बमीश्वरम् ।६१
ज्ञात जप्त्वा ब्रूयान्मया कृतमिदं पुनः ।
नान्दीमुखश्राद्धमिति यथोक्तं व वदेत्ततः ।६२
असत्विति ब्रूतेति च तान्प्रसाद्य द्विज पुङ्गवान् ।
विसृज्य स्वकरस्थोदं प्रणम्य भुवि दण्डवत् ।६३

फिर केलेकेस्वच्छ पत्तों को धोकर बनाये हुए अन्नादि पदार्थ परोसे और अगल२ कुछ बिछाकर ।५७। तथा जलसे छिड़ककर प्रत्येक पात्र को हाथ में उठावे ।५८। और सादर उन पात्रों को पृथिवी पर रखकर 'पृथिव्|तेपात्रम्' का उच्चारण कर देवता आदिकी चतुर्थी विभक्ति का उच्चारण करे ।५९। फिर अछत सहित जल लेकर 'देवाय स्वाहा' कह कर उस अन्न को छोड़दे और अन्त में 'इदं न मम'कहे, ऐसा सर्वत्र करना चाहिए ।६०। बिन महेश्वर के पादपद्म के स्मरण मात्र से और जिनके नाम जपके द्वारा न्यून कर्म भी अपूर्ण नहीं रहता, उन्हें पार्वतीजीसहित नमस्कार करताहूँ ।६१। ऐसा कहकर उनसे कहे कि मैं जो कुछ कर सका हूँ, उसे इस नांदी मुख श्राद्ध के द्वारा आप यथा-योग्य कहें ।६२। ब्राह्मण 'ऐसा ही हो कहें तब उन विप्रवरोंको प्रसन्न कर' अपने हाथसे जल छोड़े और पृथिवी में लेटकर दण्डवत् करे ।६३।

उथात्य च ततो ब्रूयादमृतं भवतु द्विजान् ।
प्रार्थयेच्च परं प्रीत्या कृतांजलिरुदारधीः ।६४

श्रीरुद्र चमकं सूक्तं पौरुष च यथाविधि ।
चित्ते भदाशिवं ध्यात्वा जपेद्ब्रह्माणि पञ्च च ।६५
भोजनान्ते रुद्रसूक्तं क्षमापय्य द्विजान्पुनः ।
तन्त्रमन्त्रे च ततो दद्यादुक्करापोशनं पुरः ।६६
प्रक्षालितांघ्रिराचम्य पिण्डस्थानं व्रजेततः ।
आसीनः प्राङ्मुखो मौनी प्राणायामत्रयं चरेत् ।६७
नान्दीमुखोक्तश्रांद्धांगं करिष्ये पिंडदानकम् ।
इति संकल्प्य दक्षाणि समारभ्यादकान्तिकम्।६६
नव रेखाः समालिख्य प्रागग्रान्ष्टादश क्रमात्ः
संस्तीर्य दर्भान्दक्षादिस्थिानपञ्चकम् ।६९
तूष्णी दद्यात्साक्षतीदं त्रिषु स्थानेषु च क्रमात् ।
स्थानेष्वन्येषु मातृषु मार्ज्जयंस्तास्ततः परम् ।७०

और फिर उठकर कहे कि ब्रन्ह्मणोंको यह अमृत स्वरूप हो और उदार बुद्धिपूर्वक अत्यन्त प्रीतिसहित हाथ जोड़ता हुआ प्रार्थना करे ।६४। ग्यारह अनुवाक 'सहस्रशीर्षा' इत्यादि पुरुषसूक्तको था ईशान आदि ब्रह्मा के पाँच नामोंको लेता हुआ शिवजीका ध्यान करे ।६५। भोजन के अन्त में रुद्र को समाप्त करे और 'अमृतापिधानमसीति' मन्त्रसे उनब्राह्मणोंको जलदे ।६६। फिर चरण धोकर आचमन करे और पिंड-स्थानमें स्वयंजाकर पूर्वाभिमुख होकर मौन बैठे तथा तीन प्राणायाम करे।६७। और कहेकि अब मैं नांदी मुख श्राद्धका अङ्गरूप पिंडदान करूंगा, इस प्रकार सङ्कल्प पूर्वकदक्षिणा-दि से आरम्भ करउत्तर पर्यन्त ।६८।नौ रेखा खींचे और उनके आगेकमसे देवादिके पांच स्थ नमें दो २ कुशविछावे ।६९। फिर मौन होकर क्रम से तीनस्थानों में अक्षर सहित जल दे, दूसरे स्थान में माताओं का मार्जन करे ।७०।

आपेति पितरः पश्चात्साक्षतोदं समर्च्या च ।
दद्यात्ता कृमेर्णव देवादिस्थानपञ्चके ।७१
तत्तद्दैव विनामानि चतुर्थ्यन्तान्युदीर्य्या च ।

स्वगृह्योक्तेन मार्गेण दद्यात्पिण्डान्पृथक् पृथक् ।
दद्यादिद साक्षत च पितृसाद्गुण्यहेतवे ।७३
ध्यायेत्सदाशिव देव हृदयाम्भोजमध्यत ।
तत्पादतपद्मस्मरणादिति श्लोक पठन् पुन ।७४
नमस्कृत्य ब्राह्मणेभ्यो दक्षिणां च स्वशक्तितः ।
दत्वा क्षमापय्य च तान्विसृज्य च तत क्रमात् ।७५
पिण्डानुत्सृज्य गोग्रास दद्यान्नोचेज्जले क्षिपेत् ।
पुण्याहवाचनं कृत्वा भुंजीत स्वजनैः सह ।७६
अन्येद्यु प्रातरुत्थाय कृतनित्यक्रियः सुधीः ।
उपोष्य क्षौरकर्मादि कक्षोपस्थविवर्जितम् ।७७

'यहाँ पितर स्थित हों' इस प्रकार कहकर अक्षत और जल दे, इसी प्रकार देवताओं के पाँच स्थानों में करे ।७१। फिर उन-उन देवताओं के चतुर्थ्यन्त नाम लेकर उन पाँच स्थानों में प्रत्येक को पिंडदे ।७२। पितरादि पचक स्थानमें मौनपूर्वक जल अक्षत अर्पणकरे और अपने गृह्य-सूत्रके अनुसार पिंडदानकरे और श्रेष्ठ गुणार्थ जल अक्षतदे ।७३ फिर हृदयकमलके मध्यमें शिवजीका ध्यानकरे और यत्पादपद्म स्मरणात्, इत्यादि श्लोकका उच्चारण करे ।७४। और ब्राह्मणों को नमस्कार पूर्वक शक्ति के अनुसार दक्षिणा दे और क्षमाकराकर उनको विदाकरे ।७५। फिर पिंडको छोड़कर गोग्रास दे या जलमें छोड़ दे फिर पुण्याहवाचन कर इष्टजनोंके साथ स्वयं भी भोजनकरे ।७६। दूसरे दिन प्रातःकाल नित्यकर्मकरके बगल और उपस्थ के बालों को छोड़कर-क्षौर कर्म करावे ।७७।

केशश्मश्रुनखानेव कर्माविधि विसृज्य च ।
समष्टिकेशान्विधिवत्कारयित्वा विधानतः ।७८
स्नात्वा धोतपटः शुद्धो द्विराचम्याथ वाग्यत ।
भस्म संधार्य विधिना कृत्वा पुण्याहवाचनम् ।७९
तेन संप्रोक्ष्य संप्राप्य शुद्धदेहस्वभावतः ।
होमद्रव्यार्थमाचार्यं दक्षिणार्थं विहाय च ।८०

द्रव्यजात महेशाय द्विजेभ्यश्च विशेषतः ।
भक्तेभ्यश्च प्रदायाथ शिवाय गुरुरूपिणे ।८१
बस्त्रादिदक्षिणां दत्वा प्रणम्य भुवि दण्डवत्।
धौतकौपीनवसनं दण्डाद्यं क्षालितं भुवि ।८२
आदाय होमद्रव्याणि समिधादीनि च क्रमात् ।
समुद्रतीरे नद्यां वा पर्वते वा शिवालये ।८३
अरण्ये चापि गोष्ठे वा विचार्य स्थानसुत्तमम् ।
स्थित्वाचम्य ततः पूर्वं कृत्वा मानसमञ्जरीम् ।८४

क्षौर कर्म में उपस्थ के बालों को छोड़कर केश, दाढ़ी, मूंछ, नाखून आदि को कटवावे, यह कर्म-विधि से करे ।७८। स्नान कर, धोती धारण करे और दो आचमन कर विधि सहित भस्म धारण करे और पुण्यावाचन करावे ।७९। फिर प्रोक्षण करे, शुद्ध देह से होम द्रव्य तथा आचार्य दक्षिणा के निमित्त द्रव्य को छोड़े ।८०। तथा शिवजी, ब्राह्मणों और भक्तों के हेतु सम्पूर्ण द्रव्य देकर गुरुरूप शंकर के लिए ।८१। वस्त्र दक्षिणा आदि दे और प्रणाम पूर्वक पृथिवी में दण्डवत् करे तथा धोये हुये धागा, कौपीन, वस्त्र, दण्डादि लेकर ।८२। होम द्रव्य और समिधा आदि को लेकर समुद्र तट पर, नदी तट पर अथवा पर्वत या शिवालय में ।८३। अथवा वन, गोष्ठ आदि श्रेष्ठ स्थान का विचार कर आचमन करे और मानस जप रूपी मंजरी करे ।८४।

ब्राह्ममोंकारसहित नमो ब्राह्मणा इत्यपि ।
जपित्वा त्रिस्ततो ब्रूयादग्निमीले पुरोहितम्।८५
अथ महाव्रतमिति अग्निर्वै देवनामतः ।
तथैतस्य समाम्नायमिषे त्वोर्ज्जेत्वा वेति तत् ।८६
अग्न आयाहि वीयते शन्नो देवीरभीष्टये ।
पश्चात्प्रोच्य मयरसतजभनलगैः सह ।८७
संमितं च ततः पञ्चसंवत्सरमयं ततः ।
समाम्नायः समाम्नातः अथ शिक्षं वदेत्पुन ।८८
अथातो धर्मजिज्ञासेत्युच्चार्यपुनरंजसाः ।

अथातो ब्रह्मजिज्ञासा देवादीनपि संजपेत् ।८९
ब्रह्माणमिन्द्रं सूर्यश्च सोमं चैव प्रजापतिम् ।
आत्मानमन्तरात्मानं ज्ञानात्मान मतः परम् ।९०
परमात्मानमपि च प्रणवाद्यं नमोंतकम् ।
चतुर्थ्यन्तं जपित्वा सक्तुमुष्टिं प्रगृह्य च ।९१

फिर ओंकार सहित ब्रह्ममन्त्र का और 'नमो ब्रह्मणे'को तीनबार जप करे 'अग्निमीडे पुरोहितम्'कहे ।८५। फिर 'महाव्रतमिति' और 'अग्निर्देवानामवमः तथा इसका समाम्नाय 'इषेत्वोर्जेत्वा' ।८६। 'अग्नआयाहिवीतये' और 'शन्नोदेवी०'इत्यादि कहकर म य र स त ज भ न ल ग का उच्चारण करे ।८७। इनका समाम्नाय पांच संगतसरमय कहा है 'मैं फिर कहूँगा' यह कहकर वृद्धिरादैच्'सूत्रका उच्चारणकरे ।८८। फिर 'अथातो धर्म जिज्ञासा' इस दर्शन सूत्रका उच्चारणकर पुनः 'ब्रह्मजिज्ञासा' यत्रका उच्चारण करे अथा केवल वेदमन्त्रोंका उच्चारणकरे ।८९। ब्रह्मा-इन्द्र-सोम-सूर्य-प्रजापति आत्मा-अन्तरात्मा और ज्ञानात्मा ।९०। तथा परमात्माका उच्चारण आदि में प्रणव और अन्तमें नमः संयुक्तकर चतुर्थी विभक्तियुक्त उच्चारण करके एक मुट्ठी सत्तू ग्रहण करे ।९१।

प्राश्याथ प्रणवेनैव द्विराचम्याथ संस्पृशेत ।
नाभिमन्त्रं क्ष्वयमाण प्रणवाद्यान्नमोन्तकान् ।९२
आत्मानमन्तरात्मानं ज्ञानात्मान परं पुनः ।
आत्मानं च समुच्चार्य प्रजापतिमतः परम् ।९३
स्वाहांतान्प्रजपेत्पश्चात्पयोदधिघृतं पृथक् ।
त्रिवारं प्रणवेनैव प्राश्याचम्य द्विधाः पुनः ।९४
प्रागास्य उपविश्याथ दृढचित्तः स्थिरासन ।
यथोक्तविधिना सम्यक् प्राणायामत्रयञ्चरेत् ।९५

भक्षण करके प्रणव सहित दो बार सत्तू का आचमन करे और वक्ष्यमाण मन्त्रों से नाभि स्पर्श करे, उन मन्त्रों के आदि में प्रणव अन्त में नमः संयुक्त करे ।९२। फिर आत्मा, अन्तरात्मा, ज्ञानात्मा,

निज आत्मा और प्रजापतिका उच्चारणकरे।९३। अन्तमें स्वाहा लगाकर जपकरे,फिर दूध, दही और घृतको पृथक्-पृथक् तीन वार प्रणव उच्चारण पूर्वक चाटकर दोबार आचमनकर।९४। फिर पूर्वाभिमुख होकर दृढ़चित्त से स्थित होकर आसन पर बैठे और विधिवत् तीन प्रणायाम करे।९५।

## । प्रणव जप के अधिकार में विरजा होम,गायत्री जप ।

अथ मध्याह्नसमये स्नात्वा नियतमानसः ।
गन्धपुष्पापाक्षतादीनि पूजाद्रव्याण्युपाहरेत् ।१
नैऋत्ये पूजयेद्देवं विघ्नेश देवपूजितम् ।
गणानां त्वेति मन्त्रेणावाहयेत्सुविधानतः ।२
रक्तवर्णं महाकार्यं सर्वाभरणभूषितम् ।
पाशांकुशाक्षामीष्टञ्च दधानं करपङ्कजं ।३
एवमावाह्य सन्ध्यायां शम्भुपुत्र गजाननम् ।
अभ्यर्च्या पायसापूपनालिकेरगुडादिभिः ।४
नैवेद्यमुत्तमं दद्यात्ताम्बूलादिमथापरम् ।
परितोष्य नमस्कृत्य निर्विघ्नं प्रार्थयेत्तत ।५
औपत्सनाग्नौ कर्त्तव्यां स्वगृह्योक्तविधानत ।
आज्यभागान्तमाग्नेयां मखतन्त्रमतः परम् ।६
भूः स्वाहेति त्रयृचा पूर्णाहुतिं हुत्वा समाप्य च ।
गायत्रीं प्रजपेद यावदपराह्णामवन्द्रितः ।७

स्कन्दजीने कहा-फिर मध्याह्न के समय प्रसन्न मनसे स्नान करे तथा गंध,पुष्प,अक्षत आदि पूजन-सामग्री को ।१। विधिवत् नैऋत्यकी ओर देव पूजित विघ्नेशकी पूजाकर 'गणानात्वा' मंत्रसे आह्वाहनकरे।२। लालवर्ण वाले,महाकाव, सभी आभूषणों को धारण किये हुए,हाथों में पाश अंकुश, अक्ष लिए हुए।३। इस प्रकार शंकर सुवन गणेशजी का ध्यानपूर्वक क्रमसे गंधादि के द्वारा पूजन करे और खीर,पुआ,नारियल, मिष्ठान्न इत्यादि।४। तथा नैवेद्यसे सन्तुष्टकर ताम्बूल भेंट करे तथा विघ्नेशकी प्रार्थनाकर उन्हें प्रसन्न करके कमस्कार करे।५। अपने गृह्य-सूत्रकी विधिसे आज्यके श्रेष्ठ

भागका सोमकरे,उसमें जो अग्नि मुख तन्त्र है ।६। उस करके 'भूःस्वाहा' उच्चारणकर श्रुत्वासे पूर्णाहुति दे और हवन समाप्त करके अपराह्न समाप्त होने तक गायत्री का जप करता रहे ।७।

अथ सायन्तनीं सन्ध्यामुपास्य स्नानपूर्वकम् ।
सायमौपासन हुत्वा मौनी विज्ञापयेद् गुरुम् ।८
श्रपयित्वा चरुं तस्मिन्समिदन्नाज्यभेदतः ।
जुहुयाद्रौद्रसूक्तेन सद्योजातादिपञ्चभिः ।९
ब्रह्मभिश्च महादेवं सांबं वह्नौ विभावयेत् ।
गौरीर्भिमाय मन्त्रेण हुत्वा गौरीमनुस्मरन् ।१०
ततोऽग्नये स्विष्टकृते स्वाहेति जुहुयात्सकृत् ।
हुत्वोपरिष्टाद्यन्त्रं तु ततोऽग्नेरुत्तरे बुधः ।११
स्थित्वासने जपेन्मौनी चैलाजिनकुशोत्तरे ।
आब्राह्मं च मूहुर्त्तं तु गायत्रीं दृढमानसः ।१२
ततः स्नात्वात्वशक्तश्चेद्भस्मना वा विधानताः ।
श्रपयित्वा चरुं तस्मिन्नग्नावेवाभिधारितम् ।१३
उदगुद्वास्य बर्हिष्यासाद्याज्येन चरुं ततः ।
अभिधार्य्य व्याहृतीश्च रौद्रसूक्तश्च पञ्च च ।१४

फिर स्नान करके सन्ध्याकालकी सन्ध्यापूर्ण करके और सायंकालीन हवनकरके,मौनरहता हुआ गुरुको आज्ञाप्राप्त करे ।८। समिधा,अन्न,आज्य के चरुको एकत्रकर रुद्र सूक्त अथवा सद्योजात आदि पाँचमन्त्रोंसे होमकरे ।९। ईशादि पाँच ब्रह्म मन्त्रोंसे पार्वती सहित शिवजी का अग्निमें ध्यान करें तथा 'गौरीर्भिमाय' मन्त्रसे हवन कर पार्वतीजी का स्मरण करे ।१०। फिर 'अग्नेय स्विष्ट कृते स्वाहा' मन्त्र से एक बार आहुति देकर हवन युक्त तन्त्रको समाप्तकर अग्निके उत्तर ओर ।११। मौन होकर कुश या मृगचर्म के आसन पर बैठकर ब्रह्ममुहूर्त्त होने तक दृढ़ मनसे गायत्री का जप करे ।१२। फिर स्नान करे, यदि जल स्नान न कर सके तो भस्म स्नान करे, फिर उस चरुको संयुक्तकर अग्निपर रखे ।१३। उसके जलकी अलग करके

कुश पर बैठकर उरु को घी में मिलावे और व्याहृती का उच्चारण कर रुद्र सूक्त का जप करे ।१४।

जपेद् ब्रह्माणि सन्धार्य चित्तं शिवपदांबुजे ।
प्रजापतिमथेन्प्रञ्चा विश्वेदेवास्यतः परम् ।१५
ब्रह्माणं सचतुर्थ्यन्तं स्वाहातान् प्रणवादिकान् ।
सजप्य वाचयित्वाऽथ पुण्याऽहं क्ष ततः परम् ।१६
परस्तात्तंत्रमग्नये स्वाहे यग्निमुखावधि ।
निर्वत्य पश्चात्प्राणाय स्वाहेत्यारभ्य पंचभि ।१७
साज्येन चरुणा पश्चादग्निं स्विष्टकृतं हनेत् ।
पुनश्च प्रजतेत्सूक्तं रौद्रं ब्रह्माणि पञ्च च ।१८
महेशादि चतुर्व्यूहमन्त्रांश्च प्रजपेत्पुनः ।
हुत्वोपरिष्टात्तन्त्रं तु स्वशाखोक्तेन वर्त्मना ।१९
तत्तद्देवान्समुद्दिश्य सांग कुर्याद्विचक्षणः ।
एवमग्निमुखाद्य यत्कर्म तन्त्र प्रवर्तितम् ।२०
अतः परं प्रजुहयाद्विरजाहोममात्मनः ।
षड्विंशत्तत्वरूपेऽस्मिन्देहे लीनस्य शुद्धये ।२१

फिर ईशानादि पंचब्रह्म का उच्चारण कर शिवजी के चरण कमल में मन लगावे, फिर प्रजापति इन्द्र, विश्वेदेव। ।१५। तथा ब्रह्माके नाम के अन्त में नमः जोड़े तथा धादि में प्रणव लगाकर चतुर्थी विभक्ति सहित उच्चारणकरे। इस प्रकार जप और पुण्याहवाचन करके ।१६। तंत्र के समक्ष 'अग्नये स्वाहा' कहे और अग्नि के मुखकी ओर से निवृत्त होकर प्राणाय स्वाहा, अपानाय स्वाहा आदि मंत्रों से पंचाहुति दे ।१७। फिर समिधा, अन्न, घृतकेभेदसे हवनकरे और चरुतथा घृतसे अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा' उच्चारण पूर्वक होम करे, फिर रुद्रसूक्त और पञ्चब्रह्म के मन्त्रोंका जप करे ।१८। फिर महेशादि चतुर्व्यूहके मंत्रोंका जपकर अपनीशाखा कीविधिसे महेशादि मंत्रोंसे होम करे ।१९। उन-उन देवताओं के लिए तत्व के ऊपर आहुतिदे, इस प्रकार अग्नि मुखसे कर्मतंत्रको प्रवृत्त करे ।।२०। फिर अपनी शुद्धि के लिए विरजा होम करे। प्रकृतिआदिजो छब्बीस तत्त्व इस देह में हैं ।२१।

तत्वान्येतानि मद्देहे शुध्यन्तामित्यनुस्मरन् ।
तत्रात्मतत्वशुद्ध्यर्थं मन्त्रैरारुणकेतकैः ।२२।
पठ्यमानैः पृथिव्यादिपुरुषांतं क्रमान्मुने ।
साज्येन चरुणा मौनी शिवपादाम्बुज स्मरन् ।२३।
पृथिव्यादि च शब्दादि वागाद्यं पंचकं पुनः ।
श्रोत्राद्यं च शिरःपार्श्व पृष्ठोदरचतुष्टयम् ।२४।
जँघा च योजयेत्पश्चात्त्वगाद्य धातुसप्तकम् ।
प्राणाद्यं पचकं पश्चादन्नाद्यं कोशपचकम् ।२५।
मनश्चित्तं च बुद्धिश्चाहङ्कृतिः ख्यातिरेव च ।
सङ्कल्प स्तुगुणाः पश्चात्प्रकृतिःपुरुषस्ततः ।२६।
पुरुषस्य तु भोक्तृत्व प्रतिपन्नस्य भोजने ।
अन्तरङ्गतया तत्वपचक परिकीर्तितम् ।२७।
नियतिः कालरागश्च विद्या च तदन्तरम् ।
कला च पचकमिद मायोत्पन्नं मुनीश्वर ।२८।

उनकी शुद्धि के लिए विरजा हवन करके कहे मेरे शरीर के यह सब तत्त्व शुद्ध हो जाँय फिर आत्मशुद्धि के लिए तैत्तिरीय आरण्य के मद्र प्रपाठक में अरुण केतुक मन्त्र ।२२। अग्नयोनिमष्ट स सप्त पुरुषा तक उच्चारण कर घृत लेकर मौन होकर शिवजीके चरणकमलका स्मरण करे ।२३। पृथिवी आदि, शब्द आदि और वर्ग आदि पाँच तथा श्रोत्र आदि पाँच इन्द्रिय, शिर,पीठ, उदर, पाद यह चार ।२४। तथा जांघ को युक्त कर फिर त्वक् आदि सप्त धातु फिर प्राणादि पाँच और अन्नादि पाँच कोष ।२५। मन, बुद्धि, अहंकार, ख्याति, संकल्प, गुण और प्रकृति पुरुष ।२६। पुरुष का भोक्तापन पाँच तत्व कहे हैं.नियति, काल सहित, राग, विद्या, कला पंचक यह सब माया से ही उत्पन्न हैं ।२७।२८।

मायां तु प्रकृतिं विद्यादिति माया श्रुतीरिता ।
तज्जान्येतानि तत्त्वानि श्रुत्युक्तानि न संशयः ।२९।
कालस्वभावो नियतिरिति च श्रुतिरब्रवीत् ।
एतत्पचकमेवास्य पचकञ्चकमुच्यते ।३०।

अजानन्पश्च तत्वानि विद्वानपि च मूढधीः ।
निपत्याधस्तात्प्रकृतेरुपरिष्ठात्पुमानयम् ।३१।
काकाक्षिन्यायमाश्रित्य वर्त्तते पार्श्वताऽन्वहम् ।
विद्यातत्वमिदं प्रोक्तं शुद्धविद्यामहेश्वरौ ।३२।
सदाशिवश्च शक्तिश्च शिवश्चेदं तु पञ्चकम् ।
शिवतत्वमिद ब्रह्मन्प्रज्ञानब्रह्मवाग्यतः ।३३।
पृथिव्यादिशिवांत यत्तत्वजात मुनीश्वर ।
स्वकारणलय द्वारा शुद्धिरस्य विधीयताम् ।३४।
एकादशानां मन्त्राणां परस्मैपदपूर्वकम् ।
शिवज्योतिश्चतुर्थ्यंतमिदं पदमथोच्चरेत् ।३५।

श्रुति में प्रकृति को माया ही कहा गया है यह तत्व उसी से उत्पन्न हुए बताते हैं ।२९। श्रुति कहतीहैकि स्थिति कालस्वभावको ही कहते हैं । इसी पचक का नाम पंचक चुक है ।३०। इन पाँच तत्वों को जाने बिना विद्वान् भी मूर्ख हो जाता है, प्रकृति के नीचे नियत तथा ऊपर पुरुष है।३१। काकाक्षि न्यायसे यह पुरुष नियत प्रकृति में स्थित होता है,इसी को विद्या तत्व कहा है शुद्ध विद्या महेश्वर।३२।सद शिव शक्ति और शिवयही [redacted]च कहे । 'प्रज्ञान ब्रह्म' वाक्य से शिवतत्व ही कहा है।३३।जो पृथिवी से शिव तक तत्व हैं अपने कारण प्रकृतिमें लीन होने के द्वारा इसकी शुद्धि करे।३४। परस्मैपद पूर्वक ग्यारह मन्त्रों को शिव ज्योति तक उच्चारण करे ।३५।

न ममेति वदेत्पश्च उद्देशत्याग ईरितः ।
अतः पर विविद्यौति कष्टपोतेति मन्त्रयोः ।३६।
व्यापकाय पदस्यान्ते परमात्मन इत्यपि ।
शिवज्योतिश्चतुर्थ्यन्त विश्वभूत पद पुनः ।२७।
धसनोत्सूकशब्दश्च चतुर्थ्यंतमथो वदेत् ।
परस्मैपदमुच्चार्य देवाय पदमुच्चरेत् ।३८।
उत्तिष्ठग्त्रेति मन्त्रस्य विश्वरूपाय शब्दतः ।
पुरुषाय पदं ब्रूय दोंस्वाहेत्यस्य सवेदत् ।३९।
लोकेत्रयपदस्यान्ते व्यापिने परात्मने ।
शिवायेदं न मम पदं ब्रूयादतः परम् ।४०

स्वशाखोक्तप्रकारेण पुस्तात्तन्त्रकर्म च ।
निर्वर्त्य सर्पिषा मिश्रं चरुं प्राश्य परोधसे ।४१।
प्रदद्याद्दक्षिणां तस्मै हेमादिपरिबृंहिताम ।
ब्रह्माणमुद्वास्य ततः प्रातरोपासनं हुनेत ।४२।

फिर 'इद न मम' कहे, प्रकृति देवता के लिए इसी को त्याग कहते हैं। ।३६। फिर विविद्यै स्वाहा, करोतकाय स्वाहा, व्यापकाय परमात्मने इदं न मम, इस प्रकार कहकर शिवा ज्योति चतुर्थी संयुक्त कर तथा ।३७। घसनोत्सुकायेदं इस प्रकार चतुर्थी विभक्ति से कहे तथा त्रैलोक्य व्यापिने परमात्माने देवाय इद न मम कहे ।३८। 'उत्तिष्ठ' मन्त्रसे ॐ विश्वरूपाय पुरुषाय स्वाहा इस प्रकार उच्चारण करे ।३९। फिर त्रैलोक्य व्यापिने परमात्म ने इत्यादि मन्त्रसे भागदे ।४०। अपनी शाखा के विधान से तन्त्र कर्म करके गुरु के लिए घृतयुक्त चरुको किंचित् भक्षण करावे ।४१। और उन्हें सुवर्णादि की दक्षिणा दे फिर ब्रह्मा को विदा करे और प्रातःकालीन उपासना करता हुआ हवन करे ।४२।

समांसञ्चन्तु मरुत इति मन्त्रञ्जपेन्नर ।
याते अग्न इत्यनेन मन्त्रणाग्नौ प्रताप्य च ।४३।
हस्तमग्नौ समारोप्य स्वात्मन्यद्वैतधामनि ।
प्रभातिकीं ततः सन्ध्यामुपास्यादित्यमप्यथ ।४४।
उपस्थाय प्रविश्याप्सु नाभिदघ्न प्रवेशयन् ।
तन्मन्त्रान्प्रजपेत्प्रीत्या निश्चलात्मा समुत्सुकः ।४५।
आहिताग्निस्तु यः कुर्यात्प्र जापत्येष्टिमाहिते ।
श्रोते वैश्वानरे सम्यक् सर्ववेदसदक्षिणाम् ।४६।
अथाग्निमात्मन्यारोप्य ब्राह्मणः प्रव्रजेद् गृहात् ।
सावित्री प्रथमं पादं सावित्रीमित्युदीर्य च ।४७।
प्रवेशयामि शब्दान्ते भूरोमिति च संवदेत् ।
द्वितीय पादमुच्चार्य सावित्रीमिति पूर्ववत् ।४८।
प्रवेशयामि शब्दान्ते भुवरोमिति सवदेत् ।

फिर समाँ सिंचन्तु मरुतः मन्त्र जपे और 'याते अग्न' इसमन्त्रसे अग्नि को प्रज्वलित करे ।४३। अद्वैत तेज वाले अग्निको हाथसे अपने आत्मा में

आरोपित करे और प्रातःकालीन सन्ध्योपासन करके सूर्य को नमस्कार करे। ।४४। फिर नाभि तक जलमें प्रविष्ट होकर प्रीयिपूर्वक उनमन्त्रों का जप करे।४५। तथा अहिताग्नि प्राजापत्येष्टि करे, वह भले प्रकार से श्रौत वश्वानर में होम करके सब वेद और दक्षिणा सहित दान कर।४६।अग्नि को आत्मा में आरोपित कर घर से निकलकर सन्यासी होजाय तथा गायत्री के प्रथम पाद का उच्चारण करके।४७। सावित्री प्रवेशयामि ऐसा कहे और भूरोम् उच्चारण कर फिर गायत्री का द्वितीय पाद कहे।४८। फिर सावित्री प्रवेशयामि कहकर भूवरोम् कहे और तृतीयपादका उच्चारणकरे४९

प्रवेशयामि शद्वान्ते सुवरोमित्युदीरयेत्ः।
त्रिपादमुच्चरेत्पूर्वं सावित्रीमित्यतः परम्।५०।
प्रवेशयामि शद्धान्ते भूर्भुव सवरोमिति।
उदीरयेत्परं प्रीत्या निश्चलात्मा मुनिश्वर।५१।
इयम्भगवती साक्षाच्छंकरार्द्धं शरीरिणी।
पञ्चवक्त्रा दशभुजा त्रिपञ्चनयनोज्वला।५२।
नवरत्नकिरीटोद्यच्चन्द्रलेखावतसिनी।
शद्धस्फटिकसकाशा दशाधयुधरा शुभा।५३।
हारकेयूरकटकांकिकिणीनपुरादिभिः।
भूषितावयवा दिव्यवसना रत्नभूषणा।४५।
विष्णूना विधिना देवऋषिगन्धर्वनायकैः।
मानवैश्च सदा सेव्या सर्वात्मव्यापिनी शिवा।५५।
सदा शिवस्य परमा धर्मपत्नी मनोहरा।
जगदम्बात्रिजननी त्रिगुणा निर्गुणाप्यजा।५६।

फिर सावित्रीं प्रवेशयामि कहता हुआ सुवरोम् कहे और गायत्री के तीन पादों का उच्चारण करे५०।फिर सावित्रीं प्रवेशयामि कह कर भूर्भुवः सुवरोम् इस प्रकार उच्चारण करे।५१। यह भगवती साक्षात भगवान् शिव के आधे अङ्ग वाली है पाँच मुख दश भुजा पन्द्रह नेत्र तथा उज्ज्वल देह है। ।५२। नवरत्न किरीट से जगमगाती, उदय हुए चन्द्र जैसी कान्ति वाली स्वच्छस्फटिक मणिके समान दस आयुधधारिणी।५३। हार, केयूर खडरा

कौंधनी तथा नूपुर आदि से विभूषित देह वाली दिव्य वस्त्र तथा रत्नों के आभूषण धारण किये हुए ।५४। विष्णु ब्रह्मा, देव,ऋषि, गन्धर्व, दानव और मनुष्यों के द्वारा सेवा के योग्य तथा सबकी आत्मा में सदैव व्याप्त ।५५। शिवा भगवान् शिवकी मनोहारिणी पत्नी हैं । जो संसार की माता, त्रैलोक्य को उत्पन्न करने वाली त्रिगुणात्मिका तथा गुणों से परे हैं ।५६।

इत्येव सविचार्याथ गायत्रीं प्रजपेत्सुधीः ।
आदिदेवीं च त्रिपदां ब्राह्मणत्वादिदामजाम् ।५७।
यो ह्यन्यथा जपेत्पापो गायत्रीं शिवरूपपिणाम् ।
स पच्यते महाघोरे नरके कल्पसख्यया ।५८।
सो व्याहृतिभ्यः सजाता तास्वेव विलय गता ।
ताश्च प्रणवसम्भूताः प्रणवे विलय गता ।५९।
प्रणवः सर्ववेदादि प्रणवः शिववाचकः ।
मन्त्राधिराजराजश्च महाबीजं मनुः पर, ।६०।
शिवो वा प्रणवो ह्येष वा शिवः स्मृतः ।
वाच्यवावाचकयोभेदो नात्यन्तं विद्यते यतः ।६१।
एनमेव महामन्त्रञ्जीवानाञ्च तनुत्यजाम् ।
काश्यां सश्रात्य मराणे दत्ते मुक्ति परां शिवः ६२।
तस्मदेकाक्षर देवं शिवं परमकारणम्
उपासते यतिश्रेष्ठो हृदयांभोजनमध्यगम् ।६३।

इस प्रकार ध्यान कर गायत्री का जप करना चाहिये क्योंकि यही आदि देवी त्रिपदा ब्राह्मणत्व के देने वाली तथा स्वयं अजन्मा है ५७ जो पापकर्मी मनुष्य शिव स्वरूप गायत्री को इसके विपरीत समझता है, वह घोरनरकगामी होता है।५८।वह गायत्री व्याहृतियोंसे उत्पन्नहुई तथा उन्हीं में लीन होती हैं और वह व्याहृतियां प्रणवसेउत्पन्नहोतीं तथा प्रणव मेंलय होती है ।५९। वेदों का आदि प्रणव ही है, यही शिव का वाचक है तथा मन्त्रों का अधीश्वर और बीज मन्त्र है ।६०। प्रणव ही शिव है तथा शिव ही प्रणव है वाचक में किंचित् भेद नहीं है ।६१।काशी में शरीर त्याग करने वालों को इसी मन्त्र का उपदेश देकर शिवजी मुक्तकर देते हैं ।६२।

इस कारण इस एकाक्षर श्रेष्ठ परमदेव का जो यति अपने हृदय कमल में पूजन करते हैं ।६३।

मुमुक्षवोऽपरे धीरां विरक्ता लौकिका नराः ।
विषयान्मनसा ज्ञात्वोपासते परम शिवम् ।६४।
एव विलाप्यगायत्रीं प्रणवे शिववाचके ।
अह वृक्षस्य रेरिवेत्यनुवाकं जपेत्पुनः ।६५।
यश्छन्दसामामृषभ इत्यानुवाकमुपक्रमात् ।
गोपायांतं जपन्पश्चादुत्थितीऽहमितीरयेत् ।६६।
वदेज्जपेत्रिधा मदन्मध्योच्छायक्रमान्मुने ।
प्रणवं पूर्वमद्धृस्य सृष्टिस्थितिलयक्रमात् ।६७।
तेषामथ क्रमाद् भूयाद् भूःसन्यस्तं भुवस्तथा ।
सन्यस्तं सुवरित्युक्त्वा संन्यस्तं पदमुच्चरन् ।
सर्वमंत्राद्यः प्रदेशे मयेति च पदं वदेत् ।
प्रणवं पूर्वमुदधृत्य समष्टिव्याहृतीर्वदेत् ।६९।
समस्तमित्यतो ब्रूयान्मयेति च समब्रवीत् ।
सदाशिवं हृदि ध्यात्वा मन्दादीति ततो मुने ।७०।

तथा जो अन्य धीर,मुमुक्षु, विरक्त अथवा लौकिक जन अपने मनको विषयों से हटाकर शिवजी की उपासना करते हैं ।६४। तथा जो गायत्री को शिव वाचक प्रणवमें लीनकर अह वृक्षस्यरेरिव इस अनुवाक को जप कर ।६५। तथा यश्छदसाम ऋषभः इस अनुवाक का जप करते तथा अन्त में गोपाये इन तैत्तरीय शाखा के अनुवाकों को जपकर उत्थितोहम् कहे।६६। और तीनों इच्छाओंका त्याग करता हुआ कहे कि मैं पुत्रकी इच्छासे पृथक हुआ हूँ,धन की इच्छासे पृथक हुआ हूँ,लोकेषणासे पृथक हुआहूँ इस प्रकार क्रम से कहे । प्रथम मद,फिर मध्यम, फिर अधिक शब्दसे जप करे, प्रणव का उद्धार कर सृष्टि,स्थिति औरलयके क्रमसेकरे ।६७।उनका क्रम से—भूः संन्यस्तं,भुवःसन्यस्तं,सुवःसंन्यस्तं,ऐसाक्रम सेकहें६८ इन सब मन्त्रों के अन्तमें 'माया'लगावे और आदिमें प्रणव संयुक्तकरेऔर भूर्भुवःस्वःइससमष्टिव्याहृतिका

उच्चारण करे।६९। संन्यस्तं मया कहकर हृदय में शिवजी का ध्यान करे तथा मन्द, मध्यम और उच्च स्वर मे जप करे।७०।

प्रैषमंत्राँस्त जप्त्वैवं सावधानेन चेतसा।
अभयं सर्वभूतेभ्यो मत्तः स्वाहेति संजपन्।७१।
प्राच्याँ दिश्यप उद्धृत्य प्रक्षिपेदं जलिं ततः।
शिखां यज्ञोपवीतं च यत्रोत्पाट्य च पाणिना।७२।
गहीत्वा प्रणव भूश्च समुद्रं गच्छ संवदेत्।
बह्निजायाँ समुच्चार्य सोदकांजलिना ततः।७३।
अप्सु हुयादथ प्रेषैरभिमन्त्र्य त्रिधा त्वपः।
प्राश्य तीरे समागत्य भूभौ वस्त्रादिकं त्यजेत्।७४।
उदङ् मुख प्राङ् मुखो वा गच्छेत्सप्तपदाधिकम्।
किञ्चिद् दूरमथाचार्यस्तिष्ठ तिष्टेति संवदेत्।७५।
लोकस्य व्यवहारार्थं कौपीनं दण्डमेव च।
भगवन्स्वीकुरुष्वेति दद्यात्स्वेनैव पाणिना।७६।
दत्वा सूदीरं कौपीनं काषायवसनं ततः।
आच्छाद्याचम्य च द्वेधा तं शिष्यमिति संवदेत्।७७।

सावधानी से इस प्रकार प्रेषमन्त्र को जपकरके कहे अभय सर्वभतेभ्यो मत्त:स्वाहा अर्थात् मुझसे सब जीवों को अभय हो,इसका जपकरे।७१। पूर्व दिशामें अन्जलीमें जललेकर छोड़ेतथा शिखा, यज्ञोपवीत को गायत्री मन्त्र पूर्वकहाथ मे उखाड़कर।७२।ग्रहण करे तथाप्रणव सहित वह्निजाया स्वाहा तथ ॐभू ममुद्रं गच्छ स्वाहा कहकर हाथमें जलावे।७३। तथा प्रेष मन्त्रों से शिखा और यज्ञोपवीत कोजलमें छोड़दे,और जलसे आचमन कर वस्त्रादि भी पृथ्वीमें त्यागदे।७४। उत्तराभिमुख या पूर्वाभिमुख होकर सात पग चले। कुछ दूर चलने पर आचार्य ठहरो कहे।७५। और आचार्य कहे कि लोक व्यवहारार्थ कौपीन स्वीकार करिये यह कहकर आचार्य अपने हाथ से कौपिन दे।७६। आचार्य की बात सुनकर धागे सहित कौपिन काषाय वस्त्र से देहको ढक करदो चार आचमन करे,तब आचार्य उससेकहे।७७

इन्द्रस्य वज्रोऽसि तत इति मन्त्रमुदाहरेत् ।
सम्प्रार्थ्य दण्डगृह्णीयात्सखाय इति सजपन् ।७८।
अथ गत्वा गुरोःपार्श्वं शिवपादाम्बुज स्मरन् ।
प्रणमेद्दण्डवद् भूमौ त्रिवारं संयतात्मवान् ।७९।
पुनरुत्थाय च शनैः प्रेम्णा पश्यन्गुरुं नजम् ।
कृतांजलि पुटस्तिष्ठेद्गुरुपादसमापितः ।८०।
कर्मारम्भात्पूर्वमेव गृहीत्वा गोमयं शुभम् ।
स्थूलामलकमात्रेण कृत्वा पिण्डान्विशोषयेत् ।८१।
सौरैस्तु किरणैरेव होमारम्भाग्निमध्यगान् ।
निक्षिप्य होमसम्पूत्तौ भस्म सगृह्यगोपयेत् ।८२।
ततो गुरुः समादाय विरजानलज सितम् ।
भस्म तेनैव त शिष्यमग्निरित्यादिभिः क्रमात् ।८३।
मत्रै रगानि संस्पृश्य मूर्द्धादिचरणान्ततः ।
ईशानाद्यैः पञ्चमत्रैः शिर आरभ्य सर्वतः ।८४।

इन्द्रस्य तज्रोसि तत् इस मन्त्र को जपता हुआ सखाय मां' कहता दण्ड ग्रहण करे ।७८।फिर शिवजी के चरण कमलों के ध्यान पूर्वक गुरु के समीप जाकर पृथ्वीमें लेटकर तीन बार प्रणामकरे ।७९। फिर उठकर प्रेमपूर्वक गुरु को देखे और उसके चर के पास हाथ जोड़कर खड़ा हो।८०। कर्मका आरम्भ करने से पहिले ही गोबर लेकर बड़े २ आमलों के समान उसके गोले बनाकर सुखाले।८१।जब वे धूपसे सूखजाँय तब उन्हें होमाग्नि के बीच में रख दे,होमके सम्पूर्ण होनेके लिए उस भाग को रख ले ।८२। तब गुरु विरजाग्नि के बने श्वेत पिंडोंकी भस्म को अग्निरिति भस्म' इत्यादि मन्त्रोंसे ।८३। सब अङ्गों में लगाकर सिर से चरणों तक ईशानादि' पाँच मन्त्रों से आरम्भ करे ।८४।

समधृत्य विधानेन त्रिपुण्ड्रं धारयेत्ततः ।
त्रियायुषैस्त्र्यम्बकैश्च मूर्ध्न आरभ्य च क्रमात् ।८५।
ततः सद्भक्तियुक्तेन चेतसा शिष्यसत्तमः ।

हृत्पङ्कजे समासीनं ध्यायेच्छिवमुमासखम् ।८६।
हस्तं निधाय शिरसि शिष्यस्य स गुरुर्वदेत् ।
त्रिवारं प्रणव दक्षकर्णे ऋष्यादिसंयुतात् ।८७।
ततः कृत्वा च करुणां प्रणवस्यार्थमादिशेत् ।
षड्विधार्तपरिज्ञानसहितं गुरुसत्तमः ।८८।
दिष्टटुप्रकारं स गुरुं प्रणमेद भुवि दण्डवत् ।
तदधीनो भवेन्नित्य नान्यत्कर्म समाचरेत् ।८९।
तदाज्ञया ततः शिष्यो वेदान्तार्थानुसारतः ।
शिवज्ञानपरो भूय त्सुगुणागुणभेदतः ।९०।
ततस्तनैव शिष्येण श्रवणाद्यङ्गपूर्वकम् ।
प्राभातिकाद्यनुष्टानं जपान्तं कारयेद्द गुरुः ।९१।

तथा सब प्रकार देहमें भस्म मल कर त्रिपुण्ड धारण करे । त्रियायुषैः तथा त्र्यम्बकं यजामहे मन्त्रोंसे आरम्भ करे ॥८५॥ और उत्तम भक्ति से सम्पन्न श्रेष्ठ शिष्य अपने हृदय कमल में पार्वती सहित शिवजीकाध्यान करे ।८६। फिरप्रसन्न होकर गुरुशिष्यके शिर पर हाथ रखे और ऋषि आदि का उच्चारण कर उसके दक्षिण कान में मन्त्र कहे और प्रणव का तीन प्रकार से उच्चारण करे ।८७ फिर उसके अर्थ को कृपापूर्वक कहे । गुरुको अध्याय में वर्णित छः प्रकार के अर्थका ज्ञानकराना चाहिये ॥८८॥ फिर शिष्य बारह प्रकारसे गुरुको पृथिवीमें प्रणाम कर उनके अधीन रहे तथा उनकी आज्ञा के बिना अन्य कार्यों का आरम्भ न करे ॥८९॥ तथा गुरु आज्ञा से शिष्य सदैव वेदान्त ज्ञानमें तत्पर रहे और सगुण-अगुण भेद से शिव ज्ञान प्राप्त करे ॥९०॥ वेदान्त मार्ग के अनुसार नित्य प्रति गुरु की आज्ञा में रहे तथा श्रवणादि-युक्त शिव ज्ञानमें तत्पर हो । प्रातः कालीन अनुष्ठान को गुरु जपके अन्त तक करावे। ।९१॥

पूजां च मण्डले तस्मिन्कैलासप्रस्तराह्वये ।
शिवोदितेन मार्गेण शिष्यस्तत्रैव पूजयेत् ।९२।
देवं नित्यमशश्चेत्पूजितुं गुरुणा शुभम् ।

स्फटिकं पीठिकोपेतं गृणहीयाल्लिंगमैश्वरम् ।९३
वरं प्राणपरित्यागश्छेदनं शिरसोऽपि मे ।
न त्वनभ्यर्च्य भंजीयां भगवन्तं तिलोचनम् ।।९४
एवं त्रिवारमुच्चोर्य शपथं गुरुसन्निधौ ।
कुर्याद् दृढमनाः शिष्यः शिवभक्ति समुद्धहन् ।।९५
तत एवं महादेवं नित्यमुद्युक्तमानसः ।
पूजयेत्परया भक्तया पञ्चावरणमार्गतः ।।९६

तथा शिष्य कैलाश प्रस्तर नामक मंडल में शिव वर्णित मार्ग से पूजन करे।।९२।। गुरु पूजित देवता के पूजन करने में नित्यप्रति समर्थ न हो तो स्फटिक सिंहासन सहित एक शिवलिंग ग्रहणकरे तथानित्यप्रति देव-पूजन और गुरु पूजन न कर सके तो शिवलिंगकाही पूजनकरे । ९३।। चाहे प्राण चला जाय शिर कटजाय, परन्तु त्रिनेत्र भगवान् शंकरका पूजनकिये बिना भोजन न करे ।।९४ इस प्रकार गुरुके निकट तीन बार सौगन्ध कर दृढ़ मनसे शिष्य शिवकी भक्तिकरे ।.९५।। तथा उत्कण्ठित मनसे परम भक्ति पूर्वक नित्य उसी लिंग में प्रसन्न होकर शिवजीका पांच आवरण के मार्ग से पूजन करे ।९६।

## ।। षट् प्रकार कथन पूर्वक ओंकार स्वरूप वर्णन ।।

भगवन्षण्मुखाशेषविज्ञानमृतवारिधे ।
विश्वामरेश्वरसुत प्रणतार्त्तिप्रभंजन ।।१
षड्विधार्थपरिज्ञानमिष्टदं किमुदाहृतम् ।
के तत्र षड्विधा अर्थाः परिज्ञान च किं प्रभो ।।२
प्रतिपादश्च कस्तस्य परिज्ञाने च किं फलम् ।
एतत्सर्वं समाचक्ष्व यद्यत्पृष्टं महागुह ।।३
एतमर्थमविज्ञाय पशुशास्त्रविमोहितः ।
अद्याप्यहं महासेन भ्रान्त श्च शिवमायया ।।४
अह शिवपदद्वंद्वज्ञानामृतरसायनम् ।
पीत्वा विगतसम्मोहो भविष्यामि यथा तथा ।।५

कृपामृतार्द्रया दृष्ट्या विलोक्य सुचिरं मयि ।
कर्त्तव्योऽनुग्रहः श्रीमत्पाब्जशरणागते ॥६
इति श्रुत्वामुनीन्द्रोक्तं ज्ञानशक्तिधरो विभुः ।
प्राहान्यदर्शनमहासंत्रासजनक वचः ॥७

वामदेव ने कहा—हे षडानन ! हे विज्ञानामृत्त के सिन्धो ! हे सर्वेश्वर हेदीन दुःखहर्ता शिवपुत्र ! ॥?॥ छः प्रकारके अर्थका ज्ञानकौन-साहै ? वह किस प्रकार के इष्ट का दाता है ? छः प्रकारके अर्थ कौन-सेहै तथा उनका ज्ञान क्या है ? । २॥ इसका प्रतिपाद्य कौन है ?उससे ज्ञानका फल क्या है! हेस्कन्दजी ! आप इस अर्थ को हमारे प्रतिकहें ॥३॥ मैं इसअर्थ के ज्ञान बिना जीवशास्त्र से भ्रमाहुआ शिवजीकी मायासे मोहित हो रहा हूँ । ४॥ मैं शिवपद के ज्ञानमृत रसायनको पीनेका इच्छूक हूँ जिससे मैं मोह रहित होजाऊँ ॥५॥ इस प्रकार कृपामृतमयी दृष्टि से मुझे देख कर मुझ पर अनुग्रह करें, में आपकी शरण में आया हूँ ॥ मुनिकी यह बातसुन करज्ञान शक्ति से सम्पन्न स्कन्धजी ने शिवशास्त्रसे विरुद्ध शास्त्रों को मानने वाले के प्रति त्रास देने वाले वचन कहे ।७।

श्रूयतां मुनिशार्दूल त्वया यत्पृष्टमादरात् ।
समष्टिव्यष्टिभावेन परिज्ञान महेशितुः ॥८
प्रणवार्थपरिज्ञानरूपं तद्विस्तरादहम् ।
वदामि षड्विधार्थैक्यपरिज्ञानेन सुव्रत ॥६
प्रथमो मन्त्ररूपः स्याद् द्वितीयो मन्त्रभावितः ।
देवतार्थस्तृतीयोऽर्थः प्रपञ्चार्थस्ततः परम्॥ १०
चतुर्थः पचमार्थःस्याद् गुरूरूपप्रदर्शकः ।
षष्टः शिष्यात्मरूपोऽर्थः षड् विधार्थाः प्रकीर्त्तिताः ॥ १
येन विज्ञातमात्रेण महाज्ञानी भवेन्नरः ॥१२
अद्याः स्वरः पंचमश्च पञ्चमान्तस्ततः परः ।
बिन्दुनादौ पंचार्णाः प्रोक्ता च वेदैर्न चान्यथा ॥१३

एतत्समाष्टिरूपो हि वेदादिः समुदाहृतः ।
नादः सर्वसमष्टिः स्याद्बिन्द्वाढ्यं यच्चतुष्टयम् ।१४।

स्कन्दजी ने कहा-हे मुने !तुमने जो प्रश्न किया है वह आदर सहित समष्टि व्यष्टि भाव से शिवजी का ॥८॥ प्रणवार्थ परिज्ञान विस्तार सहित तुम्हारे प्रति कहता हूँ । उस एक के ही परिज्ञानमें छःप्रकार का अर्थ है ॥९॥ प्रथम मन्त्र रूप, द्वितीय यन्त्ररूप, तृतीय देवार्थ और चतुर्थ प्रपंचार्थ है ॥१०॥ पंचम अर्थ दिखाया गया तथा छटवाँ शिष्यके आत्मानुरूप, इस प्रकार छः अर्थ कहे हैं ॥११॥ हे मुनिवर ! जिस यन्त्र के विज्ञानमात्र से पुरुष ज्ञानी होजाता है उस मन्त्रका श्रवण कीजिए ॥१२॥ प्रथम स्वर अकार, पंचम उकार तथा पवर्गके अन्तका मकार बिन्दु और नाद इन पाँच वर्णों को वेद में ओंकार माना गया है ॥१३॥ वेद में यह समष्टि रूप ही ओंकार कहा है, नाद सबकी समष्टि है, उकार और मकार बिन्दु के आदि है ॥१४॥

व्याष्टिरूपेण संसिद्धं प्रणवे शिववाचके ।
यन्त्ररूपं शृणु प्राज्ञ शिवलिंगं तदेव हि ।१५।
सर्वाधस्ताल्लिखेत्पीठं तदूर्ध्वं प्रथम स्वरम् ।
उवर्ण च तदूर्ध्वस्थं पवर्गान्त तदूर्वगम ।१६।
तन्मस्तकस्थ विंदुं च तदूर्ध्वं वादमालिखेत् ।
यंत्रे सम्पूर्णतां याते सर्वकामः प्रसिद्धयति ।१७।
एवं यन्त्रं समालिख्य प्रणनैनेव वेष्टयेत ।
तदुत्थेनैव नादेन विद्यान्नादावसानकम् ।१८।
देननार्थ प्रवेक्ष्यामि गूढं सर्वत्र यन्मुने ।
तव स्नेहाद्वामदेव यथा शङ्करभाषितम् ।१९।
सद्योजातंप्र पद्यामीत्युपक्रम्य सदाशिवम् ।
इति प्राह श्रुतिस्तारं ब्रह्मपञ्चकवाच कम् ।२०।
विज्ञेया ब्रह्मरूपिण्यः सूक्ष्माः पंचैव देवताः ।
एता एव शिवस्यापि मूर्त्तित्वेनोपबृंहिताः ।२१।

